ॐ

गांधी हरिभाईदेवकरणजैनग्रंथमाला ।

१

स्वर्गीय विद्वद्वर्य सदासुखजी काशलीवालद्वारा विरचित

# अर्थप्रकाशिका ।

अर्थात्

## मोक्षशास्त्रकी भाषावचनिका टीका ।

जिसको

गांधी हरिभाईदेवकरण एंड सन्स द्वारा संरक्षित

भारतीयजैनसिद्धांतप्रकाशिनीसंस्थाके महामंत्री

पन्नालाल बाकलीवालने

शोलापुरनिवासी स्वर्गीयश्रेष्ठिवर्य गांधी रामचंद्रजीके सुपुत्र दानवीर श्रेष्ठिवर्य

गांधी–बालचंदजी, हीराचंदजी और फूलचंदजीकी आज्ञानुसार उनकी मातुश्री

स्वर्गीया मेनाबाईके स्मरणार्थ

९, विश्वकोषलेन, बाघबाजार, विश्वकोशप्रेस कलकत्तामें

श्रीराखालचंद्र मित्रके प्रबंधसे छपाकर प्रसिद्ध किया ।

वीरनिर्वाण संवत् २४४२ । ईशवीय सन् १९१६ ।

प्रथम संस्करण ।



श्रीयुत दानवीरशेठ–बालचंदजी हीराचंदजी फूलचंदजी गांधीकी मातुश्री

**स्वर्गीया–मेनाबाई ।**

U. RAY & SONS. CALCUTTA.

# परम आवश्यकीय सूचना और प्रार्थना ।

विदित हो कि इस संस्थाके **परमसंस्थापक** वही दानवीर हो सकता है जो कि इस संस्थाको एकमुष्टि **दशहजार** रुपये प्रदान करै और **संरक्षक** वही हो सकता है जो कमसे कम पांचहजार रुपये प्रदानपूर्वक संस्थाको जिस धर्मप्रचारक जिनवाणी जीर्णोद्धारक कार्यके लिये आवश्यकता हो समयसमयपर आपद विपदमें सहायता देकर संरक्षा करते रहैं । सो इस संस्थाके संचालकगण जब दौरा करते करते शोलापुर गये तो वहांके प्रसिद्ध धनपति श्रेष्ठिवर्य **गांधी हरिभाईदेवकरणजीवाले** सज्जनोत्तम श्रीयुत श्रेष्ठी **रामचंद्रजी गांधीके** सुपुत्र श्रेष्ठिवर्य **गांधी बालचंदजी, हीराचंदजी** व **फूलचंदजी** महाशयने एक मुष्टि पांचहजार रुपये देना स्वीकार किया तब संस्थाके मूलसंस्थापक उसानाबाद निवासी श्रेष्ठिवर्य **नेमीचंद बहालचंदजी वकीलकी** संमतिसे संचालकोंने इतनी ही रकमसे संस्थाको किसीप्रकार जीवित रखनेकी हिंमत करके इनको ही **परमसंस्थापक** व **संरक्षकका** महानपद प्रदान करना स्वीकार कर लिया। इतना ही नहीं बलके इसी रकमसे ही **परमसंस्थापक व संरक्षक** महाशयोंके बडोंके नामसे एक **गांधी हरिभाईदेवकरणजैनग्रंथमाला** नामकी तीसरी स्वतंत्र जनग्रंथमाला भी प्रकाशित करना स्वीकार कर लिया परंतु **दिगंबरजैन** पत्रके संपादकने प्रकाशित कर दिया कि **पंद्रहहजार** रुपये ही प्रदान करके संस्थाके **परमसंस्थापक** व **संरक्षक** बने हैं । इसकारण जब कि उक्त श्रेष्ठिवर्य **बालचंदजी** व **हीराचंदजी** कलकत्ता पधारे और प्रार्थना की गई तब दशहजार रुपये और देनेकी स्वीकारता दे गये, इसीकारण इस संस्थाने ग्रंथ छपानेकेलिये **काशी** का स्थान उपयुक्त न समझ कलकत्तेमें आकर अपना **प्रधानकार्यालय** स्थापन करनेका साहस किया है और शीघ्र ही बंबईके निर्णयसागर प्रेसके सुंदर २ टाइप मंगाकर बडी सुंदरतासे सब ग्रंथ छपानेका प्रबंध कर लिया है ।

यद्यपि इस संस्थाका मुख्य उद्देश्य तो प्राचीन संस्कृत प्राकृतग्रंथ प्रकाशित करके अजैनी विद्वत्समाजोंमें जैनसिद्धांतोंका प्रचार करना था परंतु संस्कृत प्राकृतके बडे बडे ग्रंथोंमें रकम सब अटक जाती है क्योंकि हमारी दिगंबर समाजके विद्वान् व धनाढ्यगण इन महान ग्रंथोंको खरीदखरीद कर मगाने व अपने अपने मंदिरजीके भंडारोंमें प्रदान करके संरक्षित करनेमें बडाभारी पाप व व्यर्थ धनव्यय समझते हैं इसलिये फिल हाल जल्दी जल्दी बिककर रकम खलास करनेवाले भाषा व भाषाटीका सहित ही सब ग्रंथ छपानेका उद्देश्य रखना पडा है । अगर पहलेके छपे संस्कृतग्रंथों व इन भाषाग्रंथोंको हमारे शास्त्रदानी धनपात्र महाशय व मंदिरोंके भंडाररक्षक पुस्तकाध्यक्षमहाशय छपते ही अपनी अपनी शक्त्यनुसार लागतके

मूल्यसे खरीदकरके मगा लिया करें और रकम खलास होती रहै तो हम शीघ्र ही संस्कृतटीका सहित गोमट्टसारजी, श्लोकवार्त्तिकजी व न्यायविनिश्चयालंकार आदि संस्कृत प्राकृतके ग्रंथोंका भी जीर्णोद्धार करनेमें समर्थ हो सकते हैं। यदि समाजके सर्व सज्जन महाशय ऐसा नहिं करैंगे तौ यह छोटीसी रकम जो उक्त सेठजी साहबने प्रदान करना स्वीकार किया है वह तीन चार ग्रंथोंके छपानेमें ही लग जायगी और संस्था सब ग्रंथोंका गोदाम भाड़ा देकर चुप बैठी रहैगी। इसलिये सबसे प्रार्थना है कि संस्था जो जो ग्रंथ छापै श्वेतांवरी भाईयोंकी तरह दानी महाशय तौ सौ सौ दो दो सौ प्रतियां दान करनेकेलिये मगालें और मंदिरजीके भंडारवाले सब ग्रंथोंकी एक एक दो दो प्रति लेकर इन ग्रंथोंकी रक्षा करके पुण्योपार्जन करैं। यद्यपि संस्कृत ग्रंथ वा भाषाके ग्रंथ भी कठिन होनेसे आपके स्वाध्यायमें कदाचित् उपयोगी न हो तौ भी एक एक प्रति लेकर आलमारियोंमें विराजमान करके भगवानकी प्रतिमाकी तरह इनकी नित्य पूजा करते रहना अर्घ चढाते रहना भी तौ आपका एक नित्य कर्म है। इसके सिवाय कभी न कभी इनके पढनेवाले भी आपके यहां होजांयगे वा कहींसे आजांयगे तो इनका रखना सार्थक हो जायगा। अगर कुछ भी न हो तौ एक एक ग्रंथकी हजार हजार प्रति हजार जगह संरक्षित रहनेसे हस्तलिखित ग्रंथोंकी तरह नष्ट न होकर इनका अस्तित्व तौ संसारमें वना रहैगा। यह स्मरण रखियेगा कि धर्मग्रंथोंका अस्तित्व रहनेसे ही यह सर्व साधारणको कल्याणका मार्ग दिखलानेवाला पवित्र जैनधर्म दुनियामें कायम रहसकता है।

समाजका दास—

**पंनालाल बाकलीवाल।**

# मोक्षशास्त्रस्य सूत्रपाठः ।

अथ प्रथमोऽध्यायः ।

| | पृष्ट |
|---|---|
| १ सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः । | ८ |
| २ तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनं । | ९ |
| ३ तन्निसर्गादधिगमाद्वा । | १० |
| ४ जीवाजीवास्रवबंधसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वं । | ११ |
| ५ नामस्थापनाद्रव्यभावतस्तन्न्यासः । | १२ |
| ६ प्रमाणनयैरधिगमः । | १८ |
| ७ निर्देशस्वामित्वसाधनाधिकरणस्थितिविधानतः । | २३ |
| ८ सत्संख्याक्षेत्रस्पर्शनकालांतरभावाल्पबहुत्वैश्च । | २४ |
| ९ मतिश्रुतावधिमनःपर्ययकेवलानि ज्ञानं । | २६ |
| १० तत्प्रमाणे । | २८ |
| ११ आद्ये परोक्षं । | ३० |
| १२ प्रत्यक्षमन्यत् । | ३० |
| १३ मतिः स्मृतिः संज्ञा चिंताभिनिबोध इत्यनर्थांतरं । | ३१ |
| १४ तदिंद्रियानिंद्रियनिमित्तं । | ३३ |
| १५ अवग्रहेहावायधारणाः । | ३४ |
| १६ बहुबहुविधक्षिप्रानिःसृतानुक्तध्रुवाणां सेतराणां । | ३५ |
| १७ अर्थस्य । | ३६ |
| १८ व्यंजनस्यावग्रहः । | ३६ |

| | पृष्ट |
|---|---|
| १९ न चक्षुरनिंद्रियाभ्यां । | ३७ |
| २० श्रुतं मतिपूर्वं द्व्यनेकद्वादशभेदं । | ३८ |
| २१ भवप्रत्ययोऽवधिर्देवनारकाणां । | ४७ |
| २२ क्षयोपशमनिमित्तः षड्विकल्पः शेषाणां । | ४८ |
| २३ ऋजुविपुलमती मनःपर्ययः । | ५० |
| २४ विशुद्ध्यप्रतिपाताभ्यां तद्विशेषः । | ५२ |
| २५ विशुद्धिक्षेत्रस्वामिविषयेभ्योऽवधिमनःपर्यययोः । | ५३ |
| २६ मतिश्रुतयोर्निबंधो द्रव्येष्वसर्वपर्यायेषु । | ५३ |
| २७ रूपिष्ववधेः । | ५४ |
| २८ तदनंतभागे मनःपर्ययस्य । | ५५ |
| २९ सर्वद्रव्यपर्यायेषु केवलस्य । | ५५ |
| ३० एकादीनि भाज्यानि युगपदेकस्मिन्नाचतुर्भ्यः । | ५५ |
| ३१ मतिश्रुतावधयो विपर्ययश्च । | ५६ |
| ३२ सदसतोरविशेषाद्यदृच्छोपलब्धेरुन्मत्तवत् । | ५७ |
| ३३ नैगमसंग्रहव्यवहारर्जुसूत्रशब्दसमभिरूढैवंभूता नयाः । | ६० |
| ज्ञानदर्शनयोस्तत्त्वं नयनां चैव लक्षणं । | ६७ |
| ज्ञानस्य च प्रमाणत्वमध्यायेऽस्मिन्निरूपितं ॥ | |

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

अथ द्वितीयोऽध्यायः

दशाध्यायपरिच्छिन्ने तत्त्वार्थे पठिते सति ।
फलं स्यादुपवासस्य भाषितं मुनिपुंगवैः ॥ १ ॥

तत्त्वार्थसूत्रकर्त्तारं गृध्रपिच्छोपलक्षितं ।
वंदे गणींद्रसंयातमुमास्वामिमुनीश्वरं ॥ २ ॥

जं सक्कइतं कीरइ जं च ण सक्केइतं च सद्दहणं ।
सद्दहमाणो जीवो पावइ अजरामरट्ठाणं ॥ ३ ॥

तवयरणं वयधरणं संजमसरणं च जीवदयाकरणं ।
अंते समाहिमरणं चउगइदुक्खं णिवारेई ॥ ४ ॥

पढमचउक्के पढमं पंचमे जाण पुग्गलं तच्च ।
छह सत्तमेसु आसव अट्ठमे बंध णादव्वं ॥ ५ ॥

नवमे संवरणिज्जर दहमे मोक्खं विजाणेहि ।
यह सत्ततच्च भणिदं जिनपणिदं दहसुसुत्ते ॥ ६ ॥

श्लोक.

अक्षरमात्रपदस्वरहीनं, संधिविसर्गविवर्जितरेफं ।
साधुभिरत्र मम क्षमितव्यं, को न विमुह्यति शास्त्रसमुद्रे ॥ ७ ॥

शुभमस्तु श्रीरस्तु कल्याणमस्तु ।

समाप्त ।

ॐ



# अर्थप्रकाशिका ।

## प्रथम अध्याय ।

* दोहा *

वंदौं श्रीवृषभादि जिन, धर्मतीर्थकरतार । नमैं जास पद इंद्रशत, शिवमारग रुचिधार ॥ १ ॥
महावीर प्रभु चरमजिन, घाति घातिया च्यार। लहि केवलपद विभु कह्यो, शुद्धधर्म विस्तार ॥ २ ॥

अथ देवाधिदेव परमपूज्य धर्मतीर्थके प्रवर्त्तन करनेवाले, अनंतचतुष्टयादि अनंतगुणरूप अंतरंगविभूतिकरि भूषित, अर इंद्रादिक देव परमभक्तिकरि निर्मापण कीया जो अनुपम विभूति सहित समवसरणादि बहिरंग लक्ष्मी तिसकरि मंडित, बहुरि इंद्रादिक असंख्यात देवनिके समूहकरि वंदनीक, बहुरि अनंतगुणनिके अतिशयनिकरि सहित, अर अष्टादशदोषरहित, जीवनिका परम उपकार करनेवाला, अर लोकअलोकका प्रकाश करनेवाला, अर त्रिकालवर्ती अनंतद्रव्य अनंतगुण अनंतपर्यायनिका युगपत् क्रमरहित एककालमैं उद्योत करनेवाला, अर अनंतमहिमायुक्त, अनंतशक्तिसहित, अर संसारसमुद्रमैं डूबते अनेकप्राणी तिनिकूं हस्तावलंबन देनेवाला, अर परमात्मा परमब्रह्म परमेश्वर परमेष्ठी स्वयंभू शिव

अरहंतादि नामनिकरि विख्यात, अर अशरण प्राणीनिकूं अद्वितीय शरण, अर परमौदारिक देहमैं तिष्ठता, अर सप्तऋद्धिसमृद्ध गौतमादि गणधरमुनीनिकरि सेवनीक है चरणारविंद जाका, अर कंठ ओष्ठ तालवा जिव्हादिक अंगोपांगनिका कंपन स्पर्शनरहित सर्वांगतैं उपज्या, अक्षररहित, समस्त प्राणीनिके पुण्यप्रभावकरि प्रेर्‍या, आर्य अनार्य समस्तदेशनिके प्राणीनिके ग्रहणमैं आवता, समस्त पापकाघातक ऐसी दिव्यध्वनिकरि भव्यजीवनिका मोह अंधकार दूरिकरता, अर चोसठि चमरनिकरि विराजमान, अष्टप्रातिहार्य विभूषित, सिंहासनतैं च्यार अंगुल अंतरीक्ष विराजमान, भगवान सकलपूज्य परम भट्टारक श्रीवर्द्धमान देवाधिदेव मोक्षमार्गके प्रकाशकरनेकै अर्थि समस्तपदार्थनिका स्वरूप सातिशय दिव्यध्वनिकरि प्रगट किया। तिस अवसरमैं निकटवर्ती निर्ग्रंथ ऋषीश्वर समस्तमुनिगणकरि वंदनीक, सप्त ऋद्धिकरि समृद्ध, च्यार ज्ञानके धारक श्रीगौतम नामा गणधरदेव भगवानभाषित अर्थकूं धारणकरि द्वादशांगश्रुतरूप रचना रची। बहुरि श्रीवर्द्धमान स्वामीकूं मुक्तिगये पीछैं गौतमस्वामी १, सुधर्माचार्य २, जबूंस्वामी ३, ए तीन केवली वासठिवर्ष पर्यंत पदार्थनिकी प्ररूपणा करी। बहुरि तिनके पीछे अनुक्रमकरि विष्णु १, नंदिमित्र २, अपराजित ३, गोवर्धन ४, भद्रबाहु ५, ए पांच श्रुतकेवली द्वादशांगके पारगामी भए। तिनका एकसो वर्षपर्यंतका अवसर भया तिस अवसरमैं भगवान केवलीतुल्य समस्तपदार्थनिका प्ररूपण भया। बहुरि विशाखाचार्य १, प्रौष्ठिलाचार्य २, क्षत्रिय ३, जयसेन ४, नागसेन ५, सिद्धार्थ ६, धृतिषेण ७, विजय ८, बुद्धिमान् ९, गंगदेव १०, धर्मसेन ११, ए ग्यारह अंग दशपूर्वके धारक एकादश परमनिर्ग्रंथमुनि अनुक्रमतैं एकसौ तीयासी वर्षमैं भए। ते यथावत् पदार्थनिकी सम्यक् प्ररूपणा करी। बहुरि नक्षत्र १, जयपाल २, पांडुनामा ३, ध्रुवसेन ४, कंसाचार्य ५, ए पंचमहामुनी एकादशांगविद्याके पारगामी अनुक्रमतैं दोयसैवीसवर्ष पर्यंत

यथावत् प्ररूपणा करी। बहुरि सुभद्र १, यशोभद्र २, भद्रबाहु ३, महायश ४, लोहाचार्य ५,ए पंचमहामुनि प्रथम अंगका पारगामी एकसौ आठ वर्षमैं अनुक्रमतैं भए। ऐसे कालके निमित्ततैं बुद्धिवीर्यादिकनिकी मंदता होतैं श्रीकुंदकुंदादि अनेक मुनि परमानिर्ग्रंथ वीतरागी अंगके वस्तूनिके ज्ञानी होते भए। तथा उमास्वामी होते भए। ऐसैं पापतैं भयभीत, ज्ञानविज्ञानसंपन्न, परमसयमंगुणकरि मंडित, गुरूनिकी परिपाटीतैं श्रुतका अविछिन्न अर्थके धारक, इस कलिकालमैं श्रुतकेवली तुल्य श्रीउमास्वामीनामा परम वीतरागी मुनि भव्यजीवनके परोपकार करनेकौं भगवानका परमागमकी आज्ञातैं तत्त्वार्थसूत्र दशाध्यायरूप रचना करी। बहुरि कालके निमित्ततैं जीवनिकी बुद्धिकी मंदता जानि मोक्षमार्गके प्रवर्त्तनके अर्थि श्रीपूज्यपादस्वामी तत्त्वार्थसूत्रकी सर्वार्थसिद्धि नामा टीका रची। अर श्रीसमंतभद्रस्वामी चौरासी हजार गंधहस्ती नामा वड़ी टीका रची तथा श्रीअकलंकदेव तत्त्वार्थवार्तिकालंकार ताकूं राजवार्तिक कहिए ऐसी सोलह हजार श्लोकनिमैं टीका (रचना) रची। बहुरि श्रीविद्यानंदिस्वामी श्लोकवार्तिकनाम बीसहजार श्लोकनिमैं टीका रची। सो अब इस कलिकालमैं ऐसे संस्कृतग्रंथ पढ़ने समझनेवाले अति अल्प रहि गए। तिन मंदज्ञानी जीवनिकै मोक्षमार्गरूप शास्त्रका किंचित् अर्थ समझनेकूं यह देशभाषामय वचनिका लिखिए है—

* दोहा *

पंच परमपदकौं नमौं, चैत्य चैत्यगृह सार। जैनधर्मवच वंदिकै, करौं मंगलाचार ॥ १ ॥
सूत्रवृत्ति वार्तिक महा—भाष्यग्रंथकर्त्तार। ध्याऊं श्रीगुरुके चरन, करहु सु मम उपगार ॥ २ ॥

* चौपाई *

जयति सुगुरु शिवमगविस्तारे। कर्मकठिननग विविध विदारे ॥
विश्वतत्त्वके जाननहारे। वंदौं तिस गुण होहु हमारे ॥ ३ ॥

मोक्षशास्त्र गंभीर अपारा । ताको लहि फलितार्थ उदारा ॥
अतिसंक्षेपरूप गहि नीका । अर्थप्रकाश लिखूं लघु टीका ॥ ४ ॥

सवैया तेईसा ।

प्रथमअवस्थामैं भविजन जे तत्त्वारथके हैं रुचिवान ।
तिनके सुगममार्ग मिलवेंकों होहैं अर्थप्रकाश महान ॥
मिले सुराह उछाह बढै तब पढैं वृहद् व्याख्या हितठान ।
दर्शनज्ञान करैं निज निर्मल धरैं चरन पावैं शिवथान ॥ ५ ॥

सूत्रकर्त्ताका मंगलाचरण ।

मोक्षमार्गस्य नेतारं भेत्तारं कर्मभूभृतां ।
ज्ञातारं विश्वतत्त्वानां वंदे तद्गुणलब्धये ॥ १ ॥

अर्थ—मोक्षमार्गके प्रवर्त्तावनहारा, अर कर्मरूप पर्वतनिकूं भेदनहारा, अर समस्त तत्त्वनिका जाननहारा जो है ताहि तिसके गुणनिकी प्राप्तिकै आर्थि वंदना करूं हूं। इहां तीन विशेषणनि सहित आप्तकी स्तुतिरूप मंगलाचरण कीया। तहां मोक्षमार्गका नेतृत्व विशेषणतैं तो आप्तका जगतके प्राणीनिप्रति परमहितोपदेशकपणाकरि अद्वितीय उपकार प्रतिपादनरूप वर्णन कीया। अर कर्मभूभृद्भेत्तृत्वविशेषणकरि आप्तकै सर्वोत्कृष्ट सामर्थ्यपणा वा निर्दोषपणा तथा वीतरागपणा प्रगट कीया। जातैं इंद्रादिक समस्त देव जाकूं जीति नहीं सक्या, अर जगतके समस्तजीवनिकूं जीति स्वरूपतैं भ्रष्ट करि जडरूप करि नष्ट कीया ऐसा मोहनीय कर्म तथा ज्ञानावरण, दर्शनावरण, अंतराय इनि च्यार कर्मनिका नाश करि अपना जयन-

शील जिन नाम प्रगट कीया। बहुरि विश्वतत्त्वज्ञातृत्व विशेषणकरि समस्त गुणपर्यायनिसहित पदार्थनिका क्रमरहित युगपत् जाननेतैं सर्वज्ञ वीतरागपणा प्रगट कीया। ऐसें सर्वज्ञ वीतराग परमाहितोपदेशक तीन विशेषणविशिष्टही आप्त है। सोही शास्त्रकी उत्पत्ति तथा शास्त्रका यथार्थज्ञान तथा आपसमान सर्वज्ञवीतराग करनेका निर्बाध कारण है, तातैं आप्तकूं नमस्कार करना युक्त ही है।

अब इहां कछु अन्य विशेष लिखिए हैं। इस श्लोकमें आप्तकूं नमस्कार करनेतैं तथा मोक्ष अर मोक्षका मार्गके समर्थनतैं प्रथम तो नास्तिकवादी वा शून्यवादीनिका परिहार है, जातैं सर्वज्ञ अर जीवादिक समस्त पदार्थ नास्तिकवादी तथा शून्यवादी नाहीं मानै हैं बहुरि मोक्षतत्त्व कहनेतैं जे चार्वाकमत वाले परलोक तथा जीव तथा मोक्षका अभाव मानै हैं। तिनका परिहार भया। कर्मभूभृतां भेत्तारं इस विशेषणतैं जे शिवमतवाले ईश्वरको सदा मुक्तही कहै हैं, कर्मका नाशकरि मोक्ष होना नाहीं मानें है तिनका परिहार भया। बहुरि मीमांसकादिक ब्रह्मवादी सर्वथा अद्वैतवादका एकांतकरि सर्वजगत्कूं एक ब्रह्मरूपी ही विस्तर्‍या मानैं हैं, और समस्त जीव अजीवादि पदार्थनिका अभावही मानैं हैं, तिनका भी कर्मभूभृतां भेत्तारं विशेषणकरि परिहार कीया। जातैं ज्ञानावरणादि समस्तकर्म हैं ते पुद्गल अजीवरूपही हैं। बहुरि विश्वतत्त्वज्ञातृत्वविशेषणकरि सर्वज्ञका अभाव माननेवाला चार्वाकमत वा मीमांसक मत है तिसका परिहार कीया। बहुरि तद्गुणलब्धये इस वचनतैं नैयायिक, वैशेशिषक मतवाले मुक्तजीवतैं हूं परमात्माकी जुदी जाति मानैं हैं, जीवके परमात्मपदकी प्राप्ति नाहीं मानैं हैं तिनका परिहार कीया। वा मीमांसकमतहीका भेदरूप भट्टमतवाले आत्माकै मोक्ष होना नाहीं मानैं हैं, तिनका परिहार कीया। या प्रकार अन्यमतनितैं भिन्नविशेषण सहित अपने इष्ट आप्तकौं नमस्कार करना युक्तही है। इस शास्त्रविषै मोक्ष-

मार्गका उपदेश है। जो घातियाकर्मका नाशकरि सर्वज्ञ वीतराग परमहितोपदेशक होय सो ही आप्त है। ताहीका प्रवर्त्ताया मोक्षमार्ग प्रमाणसिद्ध है जातें सर्वज्ञ नाहीं होय तो सूक्ष्म, अंतरित, दूरवर्त्ती पदार्थनिकों कौन जानें। तहां सूक्ष्मपदार्थ तो परमाणूकूं आदि लेय हैं। अर अंतरित जे अतीतकालमें होय गये, अर अनागत आगामी कालमें होंहिगें अर दूरवर्त्ती जे मेरुगिरि नरक स्वर्गविमानादि पदार्थ हैं, सो इनि पदार्थनिकूं सर्वज्ञविना यथार्थ कोऊही जाणिनाहीं सकै तदि कैसें यथार्थ उपदेश करै। अर वीतराग नाहीं होय तौ रागद्वेषादिककै वशि हुवा यथावत् नाहीं कहि सकै। अर परम हितोपदेशक नाहीं होय तो स्वपरतत्त्वकों जणाय आत्मकल्याणमें कौन प्रवर्त्तावै। साक्षात् उपकार तौ उपदेशतेंही होय है। सिद्धभगवान सर्वज्ञ वीतराग तौ हैं परंतु तिनतें उपदेश संभवै नाहीं यातें परम हितोपदशक नाहीं तातें आप्तपणा अर्हंताजिनही कै बनै है, सोही सत्यार्थवादी है। जातें सर्वज्ञ आप्तविना छद्मस्थ अन्यवादी एकांती अपनी इच्छातें अनेक प्रकार मिथ्या कल्पना करि वस्तूका अन्यथा स्वरूप कहै हैं। तिनका मत प्रत्यक्षादिप्रमाणकरि वाधित है। केई तौ जीवतत्त्वका अभाव ही कहै हैं। केई जीवकों ज्ञानादिकगुणतैं भिन्न निर्गुण मानै हैं। केई जीवकूं कर्मकी उपाधिरहित सर्वथा शुद्धही मानै हैं। इत्यादि एकांत अभिप्रायतें वस्तु अनंतधर्मनि सहित ताकूं नाहीं जानै हैं। अर जो जीवका सर्वथा अभावही होय तौ मैं सुखी हूं,मैं दुःखी हूं, मैं ज्ञाता हूं मैं या करि या करूंगा, ऐसा विकल्प अचेतन देहकै नाहीं होय। जे वुद्धिपूर्वक क्रिया देखिए है ते समस्तज्ञानस्वरूप आत्माकी है। इंद्रियनिका विषय आत्माविना कौन ग्रहण करै? भिन्न भिन्न कौन जानैं? तातें आत्माका सद्भाव प्रकट है, सो वालगोपालादिक समस्तके अनुभवमैं आवै है। अर कोई जीवका अस्तित्व मानैं हैं परंतु ज्ञान अर आत्माका अस्तित्व सर्वथा भिन्न मानैं हैं सो आत्माविना ज्ञानका अस्तित्व कैसें सधैगा? अर ज्ञान

विना आत्माका स्वभाव कैसैं सधैगा ? तातैं जीवकै अर ज्ञानकै गुणगुणीभावकरि तो भिन्नपणा है जैसे अग्निकै अर उष्णताकै है। अर वस्तुत्वकरि अभेद है, प्रदेशभेद है नाहीं। अर जो गुण अर गुणी सर्वथा प्रदेशनिकरिभी भिन्न होय तो दोऊनिका अभाव होयजाय। बहुरि कोई जीवकूं कर्मउपाधिरहितही कहैं तो प्रत्यक्ष केई तो दरिद्री देखिए हैं, केई लक्ष्मीवान्, केई रोगी, केई निरोगी, केई राजा; केई रंक, केई दुःखी, केई सुखी, केई कुरूप, केई सुरूप, केई पंडित, केई मूर्ख, केई नीचकुली, केई उच्चकुली, ऐसें नाना रचना प्रत्यक्ष देखिये हैं, ते कैसें बनें ? पूर्वोपार्जितकर्मकरिही जीवानिकै जानिजाय हैं। बहुरि जीवकूं सर्वथा शुद्धही कहैं तो दीक्षा, शिक्षा, व्रत, तप, ध्यानादिक समस्त निष्फल होय जाय। तातैं आप्त जो सर्वज्ञ वीतराग तिनिका कह्या आत्माका स्वरूप ही सत्यार्थ है॥ बहुरि एकांती मोक्षका स्वरूपभी अन्यथा कल्पै तहां केई तो ज्ञान, सुख, दुःखका अभावकूं मोक्ष कल्पै है। केई प्रदीपनिर्वाण कहैं हैं। जैसे दीपक बुझि जाय तदि दिशामैं नहीं जाय न विदिशामैं जाय अभाव होय, तैसें आत्माका अभावकूं मोक्ष मानैं हैं, सो आप्तका उपदेशविना यथार्थ नाहीं जानैं हैं। बहुरि मोक्षके उपायप्रतिभी अन्यथा कल्पना करे हैं। केई चारित्र विना ज्ञानमात्रतैंही मोक्ष मानै हैं। केई श्रद्धानमात्रतैंही मोक्ष मानैं हैं। केई चारित्रमात्रतैंही मोक्ष मानैं केई ज्ञानचारित्रतैं, केई दर्शनचारित्रतैं, केई दर्शनज्ञानहीतैं केई दर्शन, ज्ञान, चारित्र इन तीन्याका अभावतैंही मोक्ष मानैं हैं, ते एकांतवादी वस्तुका यथावत् स्वरूपकूं जानैं नाहीं। सो इनका यथावत् स्वरूप सर्वज्ञका प्रकाश्या आगमतैं जानना उचित है। सो इस प्रथम श्लोकमैं आप्तका लक्षण कह्या तिसकी निर्बाधसिद्धिके अर्थि श्रीविद्यानंदिस्वामीनें ८००० श्लोकनिमैं आप्तमीमांसा रची, अर ३००० श्लोकनिमैं आप्तपरीक्षा रची सो तिनमैं आप्तका स्वरूपकों निर्णय करि परीक्षाप्रधानी ज्ञानीजननिका

हृदयमैं आप्तका निर्णय कराय महान् उद्योत कीया है ॥ अब मिथ्यावादीनिकरि कह्या जो ज्ञानमात्र तैंहीं मोक्ष होना तथा क्रियाकांडतैंही मोक्ष होना इत्यादि एकांतपक्षका निराकरणके अर्थि भगवान् अरहंत करि कह्या जो मोक्षका उपाय ताहि प्रकट करनेकूं सूत्र कहैं हैं–

सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः ॥ १ ॥

अर्थ--सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्र ए तीन्यूं मिले हुए मोक्ष मार्ग हैं। मोक्षकी प्राप्तिका उपाय हैं। इस सूत्र विषें सम्यक् शब्द प्रशंसावाची है सो प्रत्येककै लगावना। सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्र ए तीन मिले हुए मोक्ष मार्ग कह्या सो इहां मार्गशब्दकै एकवचन कहनेतैं तीननिका तीन मार्ग नाहीं हैं, तीननिका मिल्या हुवा मोक्षमार्ग एक है ऐसा अर्थ जनावनेकूं एकवचन कह्या है। जो पदार्थनिका याथात्म्यस्वरूपका श्रद्धान सो सम्यग्दर्शन है। अर जिस जिस प्रकारकरि जीवादिक पदार्थ अवस्थित हैं तिस तिस प्रकारकरि नयप्रमाणपूर्वक जाणैं अर संशय विपर्यय अनध्यवसाय इत्यादि दोष रहित जाणैं सो सम्यग्ज्ञान है। पंचप्रकार संसारका कारण जे मिथ्यात्व कषायादिक तिनका अभाव करनेविषैं उद्यमी जो सम्यग्ज्ञानी ताकै कर्मके ग्रहण होनेकूं कारण जे क्रिया तिनका त्याग सो सम्यक्चारित्र है जातैं संसारीनिका समस्त आचरण कर्मबंधकूं कारण है। अर जिस आचरणतैं नवीन कर्मका आस्रव रुकिजाय सोही सम्यक्चारित्र है। अज्ञानपूर्वक आचरणका निषेधकै अर्थि चारित्रकै सम्यक् विशेषण कह्या है। कोऊ कहै ज्ञानका ग्रहण पहली कीया चाहिए, सम्यग्दर्शन जो पदार्थनिका श्रद्धान सो ज्ञानपूर्वकही होय है। बहुरि ज्ञानके अक्षरथोरे दर्शनके अक्षर बहुत तातैं हूं अल्पअक्षरवालेकूं पूर्वै कह्या चाहिये। उत्तर—ए दोष नाहीं है। जैसैं मेघपटलकूं दूरि होतैंही सूर्यकाप्रताप अर प्रकाश दोऊ युगपत प्रकट होय हैं, तैसैं दर्शनमोहका

उपशमतैं वा क्षयोपशमतैं वा क्षयतैं आत्माका सम्यग्दर्शनस्वभाव प्रकट होय तिसही कालविषैं आत्माकै कुमति, कुश्रुति–ज्ञानका अभावरूप मतिज्ञान श्रुतज्ञान प्रकट होय है। तातैं सम्यग्दर्शनकै अर सम्यग्ज्ञानकै कालभेद नाहीं है, युगपत् होय हैं। बहुरि ज्ञानकूं अल्पाक्षरकरि प्रधान कह्या तोहू अल्पाक्षरतैं पूज्यपणा प्रधान है अर दर्शन पूज्य है, जातैं सम्यग्दर्शन होतैं संतैं कुज्ञानकै सम्यग्ज्ञानपणा प्रकट होय है, तातैं सम्यग्दर्शनकै पूज्यपणातैं सम्यग्दर्शनकूं प्रथम कह्या है, अर ज्ञानकूं मध्यमैं कह्या सो सम्यग्ज्ञान पूर्वकही सम्यक्चारित्र होय है। अर अज्ञानीका चारित्र बंधका कारण है तातैं चारित्र पीछैं कह्या है। अब आदिमैं कह्या जो सम्यग्दर्शन ताका लक्षण निर्देशके अर्थि सूत्र कहैं हैं—

तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनं ॥ २ ॥

अर्थ—तत्त्वार्थनिका जो श्रद्धान सो सम्यग्दर्शन है॥ तत्त्वशब्द सर्वादिकनिमैं भावसामान्यवाची है, तातैं जो पदार्थ जैसैं अवस्थित है तैसैं ताका होना सो तत्त्व है। अर जाकूं "अर्यते" कहिए निश्चय करिए सो अर्थ है। तत्त्वरूप जो निश्चय सो तत्त्वार्थ है। भावार्थ-जो अर्थ जिस स्वभावकरि अवस्थित है ताका तिसस्वभावकरिकें ग्रहण होना-निश्चय होना सो तत्त्वार्थ है। तत्त्वार्थनिका श्रद्धान सो सम्यग्दर्शन है, सो सम्यक्त्व दोय प्रकार है। एक सरागसम्यक्त्व, एक वीतरागसम्यक्त्व। तहां प्रशम, संवेग, अनुकंपा, आस्तिक्य है लक्षण जाका ऐसा सरागसम्यक्त्व है। तहां रागादिकनकी उत्कटताका अभाव सो प्रशम है। इहां उत्कटताका 'अनंतानुबंधीसंबंधी' अर्थ है। संसार देह भोगनतैं भयभीतता सो संवेग है। सर्व प्राणीनिविषैं मैत्रीभाव सो अनुकंपा है। जीवादिक पदार्थ यथायोग्य अपने स्वभावकरि जैसैं आग-

मविषैं अस्तिरूप हैं तैसैं अंगीकार करना सो आस्तिक्य है। अर केवल निजात्मस्वरूपकी विशुद्धता सो वीतरागसम्यक्त्व है ॥ आगैं कहै हैं जो जीवादिक पदार्थनिका सम्यक् श्रद्धानतैं सम्यग्दर्शन कैसैं उपजै है इस हेतुतैं सूत्र कहैं हैं–

तन्निसर्गादधिगमाद्वा ॥ ३ ॥

अर्थ–जो सम्यग्दर्शन स्वभावतैं ही उपजै अर अन्यके उपदेशकी अपेक्षा नाहीं करै सो तो निसर्गज सम्यक्त्व है। अर जो परके उपदेशतैं भया जो अर्थज्ञान, तातैं उपजै सो अधिगमज है। ऐसैं सम्यक्त्व दोय प्रकार है ॥ इहां कोऊ कहै निसर्गज सम्यग्दर्शनविषैं पदार्थनिका ज्ञान है कि नाहीं? जो ज्ञान है तदि तो अधिगमज ही भया कछु भेद नाहीं रह्या। अर जो पदार्थनिका ज्ञान नाहीं है तौ पदार्थनिकूं जानेविना कैसैं श्रद्धान होय? तिसकूं उत्तर कहैं हैं–सम्यग्दर्शनकी उत्पत्तिविषै अंतरंग हेतु जो दर्शनमोहका उपशम, क्षय, क्षयोपशम सो तो दोऊ ही सम्यक्त्वमैं समान है। ताकूं होतैं जो बाह्य परके उपदेशका निमित्त विना होय ताकूं निसर्गज कहिए। बहुरि परोपदेशपूर्वक होय सो अधिगमज है। जैसैं पूर्वकृतकर्मका उदयके निमित्ततैं सिंहमैं क्रूरता, शार्दूलमैं शूरवीरता, स्यालमैं कायरता, सर्पमैं दुष्टता स्वभावहीतैं है, किसीका उपदेशतैं नाहीं तातैं नैसर्गिकी कहिए है तैसैं दर्शनमोहका उपशम, क्षय, क्षयोपशमतैं ही स्वपरतत्त्वका श्रद्धान होय सो निसर्गज सम्यग्दर्शन है। अथवा जैसैं देवकुरु, उत्तरकुरु, भोगभूमीविषैं वाह्य पुरुषका उद्यमादि प्रयत्नविनाही सुवर्ण उत्पन्न होय है, तैसैं वाह्य उपदेशादिकविनाहीं जीवादिकनिका श्रद्धान होय सो निसर्गज है। अर जैसैं सुवर्ण पाषाण है सो सुवर्ण निकाशनेका विधि उपायका जाननेवाला पुरुषका प्रयोगतैं सुवर्णरूप होय सो तैसैं

अधिगमज है। इहां सूत्रमें तत् शब्द कह्या है सो पूर्व सूत्रविषें कह्या जो सम्यग्दर्शन ताका ग्रहण करनेके अर्थि है॥ अब तत्त्व कहा है? इस हेतुतैं सूत्र कहै हैं—

जीवाजीवास्रवबंधसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वं ॥ ४ ॥

अर्थ—जीव अजीव आस्रव बंध संवर निर्जरा मोक्ष ए सप्त तत्त्व हैं॥ कोउ कहै तत्त्व एकही कहना युक्त है एकहीके अनेक भेद हैं सप्त कहना युक्त नाहीं ताकूं उत्तर कहैं हैं—यद्यपि तत्त्वसामान्य अनंतपर्याय रूप एकही है। तथापि जीव अजीव ऐसे दोय हैं इनतैं बाह्य कोऊ नाहीं तातैं दोयही हैं। अथवा शब्द अर्थ ज्ञान ऐसे तीन भेदकै बाह्य कोऊ नाहीं ऐसें संख्यात असंख्यात अनंत है॥ परंतु शिष्यका अभिप्रायके बशतैं तत्त्वकी निरूपणा है तातैं अतिसंक्षेपही कहैं तो बड़े बुद्धिमानहीकै समझिमें आवै अर अतिविस्ताररूप कहैं तो बहुत कालमैंभी ग्रहण नहीं होय तातैं मध्यमक्रमकरि सातही कहे। जातैं इस मोक्षशास्त्रविषैं मोक्षका प्रकरण है तातैं मोक्ष तो अवश्य कह्या चाहिए। अर सो मोक्ष कोनकै होय? जीवकै होय, तातैं जीव ग्रहण कीया। अर जीवकै मोक्ष होय सो पूर्वैं जो जीव कहूं बंधतै बंधनै प्राप्त भया होय ताहीकै छूटना मुक्त होना संभवै सो जीव अर अजीव दोऊनिके परस्पर मिलनेतैं होय है तातैं अजीवग्रहण किया। संसारका प्रधानकारण आस्रव, बंध हैं तातैं आश्रव, बंध ग्रहण कीए। अर मोक्षका प्रधानकारण संवर निर्जरा हैं तातैं संवर निर्जराकूं ग्रहण कीए। ऐसें सामान्यमें गर्भित थे तोऊ प्रधान जाणि तत्त्व सप्त कहे। चेतनालक्षण जीव है। अर चेतनागुण जिनमें नाहीं ऐसे पुद्गल धर्म अधर्म आकाश काल ए पांच अजीव तत्त्व हैं। शुभ अशुभ कर्मनिके आगमनका द्वाररूप आस्रव है। आत्मा अर कर्म इन दोऊनिके प्रदेशनिका परस्पर प्रवेश करना सो बंध है। आस्रवद्वारनि-

का रुकना निरोध होना सो संवर है। एकदेश कर्मका क्षय होना सो निर्जरा है। समस्त कर्मनिका वियोग होना सो मोक्ष है। इनिका विशेषवरनन आगैं करसी। अब ए कहे जे सम्यग्दर्शनादिक तथा जीवाजीवादिक तिनका संव्यवहारविशेषमैं जो व्यभिचार तिसके दूरि करनेकूं सूत्र कहे हैं।

नामस्थापनाद्रव्यभावतस्तन्न्यासः ॥ ५ ॥

अर्थ—जीवादि पदार्थनिका तथा सम्यग्दर्शनादिकनिका नाम, स्थापना, द्रव्य, भाव इन चारनिकरि न्यास कहिये निक्षेप है। इहां नामशब्दकी दोय तरह निरुक्ति करिये हैं। "नीयते अर्थो अनेन इति नाम" नीयते कहिए सन्मुख करिये है अर्थ जाकरि सो नाम है। अथवा अर्थकूं प्राप्त होइए जाकरि सो नाम है। अथवा नयति कहिये अर्थकूं सन्मुख करै सो नाम है। जिसकूं सुणतैंही उसका अर्थ सन्मुख हो जाय सो नाम है। गुण जाति द्रव्य क्रिया रहित वस्तुमैं अपना पुरुषार्थकरि अन्यकी अपेक्षारहित वस्तु का अपनी इच्छातैंही संज्ञा करना सो नाम निक्षेप है। कोऊ कारणकी अपेक्षातैं होई सो नामनिक्षेप नाहीं कहावै है। जिस वस्तुमैं नाम, रूप, गुण, जाति, द्रव्य, क्रिया तो नहीं होय अर लोकमैं प्रवृत्तिकै अर्थि अपनी इच्छातैं संज्ञा करना सो नामनिक्षेप है। जैसैं किसी पुरुषका नाम इंद्रराज है। तहां इंद्रकी गुण, जाति, क्रिया एकहू नाहीं पावै अर मातापिता इंद्रराज नाम धारि दीया तहां नाम निक्षेप कहिये। अथवा किसीकूं चतुर्भुज वा धनपाल तथा देवदत्त, जिनदत्त, हाथीसिंह इत्यादिक नाम गुण, जाति, द्रव्य, क्रिया विनाही लोक कहै हैं सो नामनिक्षेप है। अर धवलगुणके धारककूं धवल कहिए तहां गुणद्वारै नाम है। मनुष्य, देव, गौ, अश्व, हस्ती इत्यादि जातिद्वारै नाम हैं। कुंडल पहरे होय ताकूं कुंडली कहिए दंडालिये होय ताकूं दंडी कहिये, धनाढ्यकूं धनी कहिये ए द्रव्यद्वारैं नाम हैं। अर पूजनकरतेकूं

पूजक कहिये, नृत्य करतेकूं नर्त्तक कहिए ऐसें क्रियाद्वारै नाम हैं इनकूं नामनिक्षेप नाहीं कहिए। बहुरि काष्ठ पाषाण माटी चित्रकर्मादिविषैं तथा सतरंजके रोणानिमैं हस्ती घोटकादिक तदाकार, वा अतदाकारमैं सो यो है ऐसे स्थापन करना सो स्थापना है। जैसैं पाषाणादिकनिका तदाकार प्रतिबिंब वा अक्षतपुष्पादिक अतदाकारनिविषैं यह जिनेंद्र है चंद्रप्रभ है तथा इंद्र है ऐसा स्थापन करना, तथा यो जीव है वा सम्यग्दर्शन है वा ज्ञान है ऐसैं स्थापन करना सो स्थापना निक्षेप है। इहां कोऊ कहै की नाम अर स्थापना तो एकही भया जैसैं नामकै अनुकूल गुणरहितका नाम करना सो नामनिक्षेप है। तैसैंही काष्ठपाषाणादिकनिका तदाकार अतदाकारमैं यो इंद्र है ऐसा नाम करना सोही स्थापना है। नाम नाहीं किया तिस विषै स्थापनाभी नाहीं होय है तातैं नाम अर स्थापना एकही है भिन्न नाहीं। तिसकूं कहै हैं—नाममैं अर स्थापनामैं अत्यंत भेद है। किसीका नाम इंद्रकह्या वा जिन कह्या तिसमैं इंद्रपणाका वा जिनपणाका आदर नाहीं अर अनुग्रहकी वांछा नाहीं। अर धातुपाषाणादिकनिमैं स्थापना किया तिसकूं साक्षात् इंद्र ही मानै हैं तथा जिन ही मानै हैं। जिनेंद्रका प्रतिबिंबकी स्थापनातैं अपना उपकार होना वांछै हैं। स्थापनानिक्षेपमैं तो साक्षात् वेही हैं ऐसा मानैं, कछु भेद नाहीं मानैं, स्तवन करैं पूजाकरैं ध्यान करैं अर नामतैं अन्य प्रयोजन नाहीं, केवल व्यवहारकै अर्थि नाम धरया है। ऋषभ ऐसा नाम किसीका होय तहां कछु पूजादिक नाहीं। अर स्थापना होय ताकूं साक्षात् पापका क्षय करनेवाला ऋषभजिनेंद्र मानि पूजा, स्तवन, ध्यान करैं ऐसा भेद है। बहुरि जिसकी स्थापना करनी होय तिसका आकारादिरूपस्थापना सो तदाकार स्थापना है। याकूं सद्भावस्थापना कहिये हैं। अर आकारादिरहित स्थापना सो अतदाकार स्थापना है। याकूं असद्भाव स्था-

नाहीं। अर वीतरागतातैं अन्य चाहना भव्यनिकै है नाहीं। बहुरि जो जिनेंद्रकै अग्रस्थानविषैं जल चंदनादिक जे अष्टद्रव्य उतारणकरि चढाइए हैं सो कछु भगवान भक्षण करैं वा वासना लेवैं ऐसा अभिप्राय नाहीं है। याका ऐसा भाव है—जैसैं बडे मंडलेश्वरराजाका समागम होय तदि उनके उपरि सुवर्ण, रत्न, मोती, वारफेर करि क्षेप दीजिये वा आरती उतारिए है पुष्प अक्षतादिक उतारण करि क्षेपिए सो समस्त आपनी भक्ति है। राजाकैं कछु लेनेका प्रयोजन नाहीं है। तैसैं भव्यजीव भक्ति-करि भर्या हुआ त्रैलोक्यनाथं परम मंगलरूप परमेश्वर परमात्मस्वरूप भगवान् अरहंतके प्रतिबिंबकूं देखतां प्रमाण उत्पन्न भया है आनंद जाकै ऐसा निकट भव्यजीव भक्तितैं अर्घ उतारण करि अग्रभूमीमैं क्षेपै है और कछु वांछा नाहीं है॥ सो भक्तिका मार्ग अनादिकालतैं चल्या आवै है नवीन नाहीं भया है। अर जे समस्त आरंभ परिग्रहादिकनिकै त्यागी होय निज आत्मिक परमात्मके रसमैं लीन हैं तिनकै दर्शनपूजनादिकमैं प्रधानता नाहीं है ते परमात्मरूपतैं आराध्यआराधकरूप भेदबुद्धि छांडि परमात्मस्वरूप आत्मानुभवमैं लीन भए तिष्ठे हैं। ऐसैं स्थापनानिक्षेपमैं प्रकरण पाय कथन किया॥

अब द्रव्यनिक्षेपका स्वरूप कहिए हैं जो अनागत परिणामप्रति सन्मुखपणा सो द्रव्यनिक्षेप है जैसे इंद्र बनावनैके अर्थि ल्याया जो पाषाण ताकैं इंद्रकी प्रतिमाकी पर्यायप्रति सन्मुखपणा है तातैं तिस पाषाणकूं इंद्र कहिए हैं। तथा देवपर्यायकै सन्मुख जीवकूं देवद्रव्य जीव कहिए हैं। तथा सम्यग्दर्शनादि परिणतिप्रति सन्मुख भया ताकूं द्रव्यसम्यग्दर्शन कहिए। सो द्रव्यनिक्षेप दोय प्रकार है। एक आग-मद्रव्यनिक्षेप, एक—नोआगमद्रव्यनिक्षेप। तहां कोऊ पुरुष जिसका निक्षेप करना होय तिस वस्तुके कथनका आगम जो शास्त्र ताका जाननेवाला होय परंतु जिस अवसरमैं उस शास्त्रका चिंतवनादिमैं

उपयोगरहित होय तिसकूं आगमद्रव्यनिक्षेप कहिए। जैसैं कोऊ पुरुष सम्यग्दर्शनके कथनका तथा सामायिकके कथनका वा जीवद्रव्यके कथनका शास्त्रकूं जानता होय अर जिस कालमैं उस कथन का शास्त्र के चिंतवनादि व्यापारकरि रहित हुवा अन्यव्यवहारमैं युक्त हो रह्या होय तिस कालमैं उस पुरुषकूं आगमद्रव्यसम्यग्दर्शन कहिए वा आगमद्रव्यसामायिक वा आगमद्रव्यजीव कहिए ऐसैं आगमद्रव्यनिक्षेप कह्या।

अब नोआगमद्रव्यनिक्षेप तीन प्रकार है—ज्ञायकशरीर १ भावी २ तद्व्यतिरिक्त ३। तिनमैं ज्ञायकशरीर हू तीन भेद रूप है—भूत १ भावी २ वर्त्तमान ३। तहां ज्ञाताका शरीर पूर्वपर्यायमैं था तिसकूं छांडि आया सो भूतज्ञायकशरीर है। अर जिस शरीरतैं सम्यग्दर्शनादिकका आगमकूं जानै है सो वर्त्तमान ज्ञायकशरीर है। बहुरि जिस शरीरकूं आगैं धारण करैगा सो भावीज्ञायकशरीर है। तहां भूतज्ञायकशरीरका भी तीन भेद है। च्युत १ च्यावित २ त्यक्त ३। जो शरीर अपनी आयुका अंत होतैं अपने परिपाकतैं छूट्या सो च्युत है। अर जो कदलीका घात ज्यों विषभक्षण करि वा मारण ताडन त्रासनादिक वेदनाकरि तथा रुधिरका शरीरतैं निकशानेंकरि तथा भयकरि तथा शस्त्रादिकनिका घातकरि तथा संक्लेश होनेकरि तथा उच्छ्वासके रुकनेकरि तथा आहारका निरोधकरि जाका आयुकर्मके निषेक एकठे छूटनेतैं जो मरण भया सो च्यावित है। अर जो संन्यास धारणकरि दर्शन ज्ञान चारित्र तप आराधनाकूं आराधि त्यागव्रतसंयमसहित शरीरकूं त्याग्या सो त्यक्त है। ऐसैं ज्ञायकशरीरका स्वरूप कह्या।

अब नोआगमद्रव्यका दूजा भेद जो भावी सो ऐसा है—जो सम्यग्दर्शनादिकका आगमका जाननेवाला शरीर आगैं होइगा सो भावीनोआगमद्रव्यनिक्षेप है। अब तद्व्यतिरिक्त नोआगमद्रव्यनिक्षेप

के दोय भेद हैं। एक कर्म, दूजा नोकर्म। तिनमैं दर्शनमोहका उपशम क्षय क्षयोपशमरूप जो दर्शन-मोहके द्रव्यरूपकर्मवर्गणा सो नोआगमद्रव्यसम्यग्दर्शनका कर्मनाम भेद है। तथा सामायिक उपरि लगावैं तो चारित्रमोहका मंद अनुभागरूप द्रव्यकर्म, सो सामायिकका कर्मनाम भेद है। तथा जीवमैं लगावैं तो ज्ञानावरणके मंद अनुभागरूप परमाणू तिनकूं तद्व्यतिरिक्तका भेद जो कर्म, ताकूं नोआगम-द्रव्यकर्म कह्या। बहुरि जो सम्यग्दर्शनादि होनेके वाह्य उपदेशादिक तथा समता होनेके कारण वाह्य द्रव्य ते तद्व्यतिरिक्तका नोकर्मनाम भेद है। ऐसैं द्रव्यनिक्षेप कह्या।

बहुरि भावनिक्षेपके दोय भेद हैं—एक आगमभावनिक्षेप दूजा नोआगमभावनिक्षेप। तहां जिस वस्तुका निक्षेपकरिए तिसके कथनका शास्त्रकूं जाननेवाला पुरुषका उपयोग जिस काल उसमैं लगि रह्या होय तिस पुरुषकूं आगमभावनिक्षेप कहिए। बहुरि जिस वस्तुका निक्षेप करिए तिस पर्यायरूप तिस कालमैं वर्त्तमान होय सो नोआगमभावनिक्षेप है। ऐसैं चार निक्षेप कहे। इहां प्रयोजन ऐसा जो लोक-व्यवहारमें केई नामहीकूं भाव समझि जांय तथा नामस्थापनाकूं भावादिक जानैं ताके व्यभिचार दूरि-करि यथार्थ समझावनेके अर्थि यह निक्षेपविधि है। तहां द्रव्यार्थिकनयतैं तो नाम, स्थापना, द्रव्य ए तीन निक्षेप हैं। अर पर्यायार्थिकनयकरि भावनिक्षेप है। अब नामादिककरि विस्तारे जे जीवादिक तिन का स्वरूपज्ञान काहेतैं होय यातैं सूत्र कहै हैं—

प्रमाणनयैरधिगमः ॥ ६ ॥

अर्थ—प्रमाणकरि अर नयकरिके जीवादिक पदार्थनिका ज्ञान होय है। जीवादिकके यथार्थस्वरूपका ज्ञान प्रत्यक्ष परोक्ष प्रमाणकरि तथा द्रव्यार्थिक पर्यायार्थिक नयकरि होय है। तहां प्रमाण दोय हैं। एक

स्वार्थप्रमाण एक परार्थप्रमाण तहां स्वार्थप्रमाण तो ज्ञान स्वरूप है। अर परार्थप्रमाण वचनरूप है। तिनमैं च्यार ज्ञान तो स्वार्थप्रमाण हैं। अर श्रुतप्रमाण है सो ज्ञानरूपभी है वचनरूपभी है। तातैं स्वार्थ परार्थ दोऊरूप हैं। बहुरि श्रुतप्रमाणके विकल्प हैं भेद हैं ते नय हैं। जे नय हैं ते प्रमाणकी सापेक्षारूप हैं। इहां नित्य अनित्यादिक अनेक धर्मनिसहित वस्तु प्रमाणके विषयके भावकूं प्राप्त होइ हैं। बहुरि काहु एक धर्मकी मुख्यता लेय अविरोध साध्य पदार्थनिकूं जाकरि जानिये सो नय है। पदार्थका एक धर्म है सो नयका विषय है सो ही कह्या है "सकलदेश प्रमाणाधीन है" "विकलदेश नयाधीन है" नय है सो श्रुतप्रमाणका विकल्प है अंश है। मति, अवधि, अर मनःपर्यय ज्ञानका विकल्प नय नाहीं है। जातैं वचनके निमित्ततैं उपज्या जो श्रुतज्ञान ताके ही ये विशेष संभवै हैं।

बहुरि जो अधिगम है सो ज्ञानात्मक तथा शब्दात्मक भेदकरि दोय प्रकार है तहां एकवस्तुविषैं अविरोधकरि विधिनिषेधतैं सप्तभंग होय हैं। स्यादस्ति १ स्यान्नास्ति २ स्यादस्तिनास्ति ३ स्यादवक्तव्य४ स्यादस्त्यवक्तव्य ५ स्यान्नास्त्यवक्तव्य ६ स्यादस्तिनास्त्यवक्तव्य ७ ऐसैं सप्त हैं। तहां वस्तु है सो स्वचतुष्टयकरि अस्तिस्वरूपभी है। जैसैं घट है सो अपने अपने द्रव्य, क्षेत्र, काल, भावकरि अस्तिस्वरूपही है। तहां गुणपर्यायनिका समुदायरूप सो तो द्रव्य है। बहुरि द्रव्यकी संकोचविस्ताररूप अवगाहना है सो क्षेत्र है। अर उत्पत्तितैं लगाय नाशपर्यंत ताका काल है। अर जो गुणपर्यायनिकी अवस्था सो भाव है। ऐसैं अपने स्वरूपचतुष्टयकरि अस्तिस्वरूप है। यह प्रथम भंग है। बहुरि जो वस्तु है सो परद्रव्य, परक्षेत्र, परकाल, परभावकरि नास्तिरूप ही है। जैसैं घट है सो पटादिक परद्रव्यनिका चतुष्टयकरि नास्तिरूप ही है। जातैं अपने स्वरूपका ग्रहण परस्वरूपका त्याग सो ही वस्तुके वस्तुपणा है। जो

आपविषै परतैं भिन्न परिणमन नाहीं होइ तो घटपटादि सारा एकरूप हो जाय तातैं परका नास्तिपणा है सो ही अस्तित्व साधै है। ऐसैं दूजा भंग है। बहुरि जो वस्तु है सो अपने द्रव्य क्षेत्र काल भावकरि अस्तिरूप है, पर द्रव्य क्षेत्र काल भावकरि नास्तिरूप है। तातैं वस्तु कथंचित् अस्तिनास्ति दोऊ रूप है। ऐसैं तीजा भंग है। बहुरि वस्तुविषैं स्वचतुष्टयकरि अस्तिपणा अर परचतुष्टयकरि नास्तिपणा ऐसैं अस्ति नास्ति दोऊ धर्म एक कालमैं हैं, क्रमकरि नाहीं हैं अर दोऊ धर्म एककालमैं कह्या जाय नाहीं। वचनद्वारै पहले अस्ति कहै वा पहले नास्ति कहै क्रमसौं कह्या जाय है। अर वस्तुमैं अस्ति नास्ति दोऊ धर्म युगपत् हैं तातैं वस्तु है सो कथंचित् अवक्तव्य है। अनेकधर्म युगपत् कहनेवाला ऐसा पद-वाक्यका अभाव है। ऐसैं चौथा भंग है॥ बहुरि वस्तु है सो स्वचतुष्टयकी अपेक्षा अस्तिरूप है अर युगपत् स्वचतुष्टय परचतुष्टयकी अपेक्षा दोऊ धर्म एककाल कह्या जाय नाहीं यातैं अवक्तव्य है। तातैं स्वना-चतुष्टय अर युगपत् स्वपरचतुष्टयकी अपेक्षाकरि अस्ति अवक्तव्य है। ऐसा पांचमा भंग है॥ बहुरि वस्तु है सो परचतुष्टयकी अपेक्षा नास्तिरूप है। अर युगपत् स्वपरचतुष्टयकी अपेक्षा अस्ति नास्ति दोऊ धर्म एककालमैं कहे जाय नाहीं यातैं अवक्तव्य है। तातैं परचतुष्टय अर युगपत् स्वपरचतुष्टयकी अपेक्षा नास्ति-अवक्तव्य है। ऐसै छठा भंग है॥ बहुरि वस्तु है सो क्रमकरि स्वपरचतुष्टयकी अपेक्षा अस्तिनास्ति है। अर युगपत् स्वपरचतुष्टयकी अपेक्षाकरि अवक्तव्य है। तातैं क्रमकरि अर युगपत् स्वपरचतुष्टयकी अपेक्षा "अस्तिनास्तिअवक्तव्य" है ऐसैं सप्तम भंग है॥ ऐसैं विधिनिषेधके वशतैं सप्त भंग हैं। इनतैं अन्य नाहीं होइ हैं। इनमैं प्रत्येक भंग तीन, अर द्विसंयोगी भंग तीन, अर त्रिसंयोगी भंग एक है। तहां आदिका तीन भंग तो वक्तव्यका भेद है। अर चौथा अवक्तव्यका एक भंग है। अर अंतका तीन हैं ते अवक्तव्य-

का संयोगी भंग है। ऐसैं ए सात प्रकार वस्तुका धर्म है। इन सप्तभंगनितैं वस्तुका यथार्थज्ञान अर वस्तुका अर्थक्रिया रूप प्रवृत्तिका निश्चय होय है।

बहुरि इहां 'स्यात्' पद है सो अनेकांतका उद्योतक कथंचित् अर्थमैं निपात है। एक वस्तुमैं अनेकधर्म कहनेतैं सर्वथा एकांतके अभिप्रायतैं दोष दीखैं तहां 'स्यात् पद सहित कहनेतैं विरोधादि दूषण दीखनेका परिहार होय है। स्यात् नाम कथंचित् का है। कोई प्रकारकी विवक्षाको जनावै है। तातैं अनेकांतके प्रकाशनेकूं स्यात् शब्दका प्रयोग अवश्य चाहिए जातैं सर्वथा एकांतका निराकरण कथंचित् पदतैं होइ है सो समस्तनय तथा प्रमाणके वाक्यके आदिमैं कहना। इहां भाव-ऐसा जो वस्तुका स्वरूप अनेकांतात्मक है तातैं वस्तुके जनानेवालेनिकूं स्यातशब्द जानिवे योग्य है। बहुरि इहां कोऊ पूछे अनेकांत ही है ऐसा कहनेमें भी सर्वथा एकांत आवै है तब अनेकांत कैसैं रह्या। तहां उत्तर कहै हैं अनेकांतहू अनेकांतरूप है। कथंचित् एकांत कथंचित् अनेकांत है। प्रमाणवचनकरि अनेकांत है, नयवचनकरि एकांत है। जातैं एकांत हू दोय प्रकार है एक सम्यक्एकांत, एक मिथ्याएकांत। तहां हेतुविशेषका सामर्थ्यकी अपेक्षातैं प्रमाणकरि प्ररूपण किया अर्थका एकदेशकूं कहना सो सम्यक् एकांत है। अर एकधर्मकाही निश्चयकरि अन्य समस्त धर्मका निराकरणरूप वचन सो मिथ्याएकांत है। जातैं नयकी अपेक्षातैं वस्तुके धर्मका नियम करना सो सम्यक् एकांत है। यद्यपि वस्तुमैं नित्य अनित्यादिक अनेक विरुद्ध धर्म हैं तथापि द्रव्यार्थिक नयतैं तो नित्य ही है अनित्य नाहीं। पर्यायकी अपेक्षा अनित्यही है नित्य नाहीं है। ऐसैं नयतैं एक धर्मकूं कहना सम्यक् एकांत है। अर नयकी अपेक्षाविना कहना सो मिथ्याएकांत है। बहुरि अनेकांतहू दोय प्रकार है एक सम्यक् अनेकांत, एक मिथ्या अनेकांत। तहां एक वस्तुमैं

अपना अपना प्रतिपक्षीसहित अनेकधर्मका युक्ति आगमतैं विरोधरहित निरूपण करै सो सम्यक् अनेकांत है। अर तत् अतत् स्वभावकरि शून्य कल्पना किया सो मिथ्याअनेकांत है। बहुरि कोऊ कहै अनेकांत है सो नित्य-अनित्यादि दोऊ पक्षकूं कहै है तातैं संशयका कारण है तातैं प्रमाण नाहीं ताकूं कहै हैं-संशय तौ जहां दोऊं वस्तुनिका निर्णय नहीं होय तहां होय। जैसे कोऊ अंधकारका अवसरमैं दूरितैं देख्या जो यो स्थाणु है कि पुरुष है? ऐसैं जो ज्ञान दोऊनिकूं नहीं छांडै सो संशयज्ञान है जहां दोऊ पक्षका निश्चय नहीं होय तहां संशय होय है। अनेकांतविषै दोऊ पक्षके विषय निश्चित हैं तातैं संशयका कारण नाहीं। बहुरि जो दोऊ धर्मनिके विरोध होइ तदि संशय होय है। जहां नयनतैं दोऊ धर्म कह्या तहां संशय कैसैं होय ? जैसैं एकपुरुषविषै पिता, पुत्र भ्राता, भागिनेय, मातुल, स्वामी सेवकादि अनेक धर्म पुत्रपितादिककी अपेक्षातैं विरोधकूं नहीं प्राप्त होय हैं। पुत्रकी अपेक्षा पिता ही है, पिताकी अपेक्षा पुत्र ही है, भाईकी अपेक्षा भाई है, भाणजाकी अपेक्षा मामा, मामाकी अपेक्षा भाणजा इत्यादिक अनेक धर्म एक ही पुरुषविषै विरोधकूं प्राप्त नाहीं होय है तातैं संशय कैसैं होय। ऐसैं अनेकांतस्वरूप जो जीवादिकतत्त्वार्थनिका ज्ञान सो प्रमाणनयतैं ही होय है। तातैं प्रमाणनयनिका ही अभ्यास करना। जातैं इस कालमैं भी परीक्षामुख प्रमेयकमलमार्त्तंड प्रमेयचंद्रिका प्रमाणपरीक्षा प्रमाणनिर्णय प्रमाणमीमांसा न्यायकुमुदचंद्रोदय अष्टसहस्री आप्तपरीक्षा श्लोकवार्तिक राजवार्तिक आदि अनेकग्रंथ प्रमाणनय समझनेकूं ही हैं। ऐसैं प्रमाणनयकरि जाणे जे जीवादिक, तिनका जाननेका अन्य उपाय दिखावनेकूं सूत्र कहै हैं—

निर्देशस्वामित्वसाधनाधिकरणस्थितिविधानतः ॥ ७ ॥

अर्थः—निर्देश १ स्वामित्व २ साधन ३ अधिकरण ४ स्थिति ५ विधान ६ इनि छह अनुयोगनिकरि भी सम्यग्दर्शनादि तथा जीवादिपदार्थनिका अधिगम होय है ॥ तहां निर्देश तो स्वरूपका कहना, स्वामित्व कहिए अधिपातिपणा, साधन कहिए उत्पत्तिका कारण, अधिकरण कहिये अधिष्ठान आधार, कालकी मर्यादा सो स्थिति, विधान कहिये प्रकार ऐसें ए निर्देशादिक कहे, ते जीवादिक तथा सम्यग्दर्शनादिक जाननेका उपाय हैं। इनिका संक्षेपतें उदाहरण सम्यग्दर्शन उपरि कहे हैं—

तत्त्वार्थका श्रद्धान सो सम्यग्दर्शन है यो तो निर्देश है। बहुरि सम्यग्दर्शनका स्वामी जीव है तहां सामान्यकरिकै च्यारों ही गतिके सैनी पंचेद्रियजीवकै होइ है। बहुरि सम्यग्दर्शनका साधन कहिए कारण अंतरंग बाहिरंग दोय प्रकार है। अंतरंग तो दर्शनमोहका उपशम क्षयोपशम क्षय कारण है अर जिनधर्मका श्रवण तथा जातिस्मरण तथा जिनबिंबदर्शन इत्यादिक बहिरंग साधन हैं। इनिका विशेष सर्वार्थसिद्धिटीकातें जानना। बहुरि अधिकरण हू अंतरंग बाह्य दोय प्रकार है। तहां समग्दर्शनका अंतरंग आधार तो आत्मा ही है अर बाह्य आधार त्रसनाडीमात्र ही क्षेत्र है। बहुरि सम्यग्दर्शनकी स्थितिमैं उपशमसम्यक्त्वकी स्थिति तो उत्कृष्ट वा जघन्य अंतमुहूर्तमात्र है अर क्षायिकसम्यक्त्वकी उत्कृष्टस्थिति संसारीजीवकै तेतीससागर अंतर्मुहूर्तसहित आठवर्ष घाटि दोय कोडिपूर्व अधिक है अर जघन्यस्थिति अंतर्मुहूर्त है। अर मुक्तजीवकै सादि अनंतकाल है। बहुरि क्षयोपशमसम्यक्त्वकी जघन्यस्थिति अंतर्मुहूर्त्त है। उत्कृष्टस्थिति छ्यासठि सागर प्रमाण है। ऐसैं स्थिति कही। बहुरि सम्यग्दर्शन सामान्य एकप्रकार हैं अर निसर्गज अधिगमज भेदतैं दोय प्रकार है। उपशम

क्षयोपशम क्षायिक भेदतैं तीन प्रकार है। ऐसैं इहां संक्षेपतैं कह्या सो यह कथन चौदह गुणस्थान चौदह मार्गणास्थानविषै सविस्तर सर्वार्थसिद्धि आदि विशेषशास्त्रनिमैं कह्या है तहांतैं जानना। तथा ऐसैं ही निर्देशादिक ज्ञानचारित्रविषै तथा जीवादिपदार्थनिविषै आगमके अनुसार लगावना।

इहां निर्देशादिक कहे ते श्रुतप्रमाणके विशेष हैं सो शब्दात्मक तथा ज्ञानात्मक दोऊ ही प्रकार जानना। बहुरि इहां कोऊ अन्यवादी कहैं वस्तुका स्वरूप तो अवक्तव्य है वचनगोचर नाहीं तातैं निर्देश काहेको करिए ताकूं कहिए है—जो तू अवक्तव्य कहे है सो ऐसैं तेरे कहनेतैं ही वक्तव्यपणा आवै है। जैसैं कोऊ कहै मेरै मौनव्रत है ऐसैं कहनेवालेकै मौनव्रत काहेका? तातैं अवक्तव्यका एकांत कहना अयुक्त है तथा केई स्वामित्व नाहीं मानै ताकूं कहिए है—जो संबंध मानिए तो स्वामीपणा क्यों नहीं मानिए नहीं मानिये तो सर्व व्यवहारका लोप हो जाय। बहुरि साधनकूं नहीं मानैं तो ताकै कछु इष्टतत्त्वका साधन नाहीं संभवै। बहुरि आधाराधेयभाव द्रव्यगुणादिकके प्रसिद्ध ही हैं। बहुरि स्थिति है सो भी प्रमाणसिद्ध है। जो वस्तुकूं सदा क्षणभंगुरही कहै तो पूर्वापर जोडरूप सर्व व्यवहार का लोप होयगा। ऐसैंही विधान जो प्रकार सो प्रमाणसिद्ध है। जो सर्वथा एकप्रकार ही वस्तु मानिये तो प्रत्यक्ष अनेक प्रकार दीखै हैं ताका लोप कैसैं करिए। अर जो प्रत्यक्षकूं हू असत्य मानिए तो शून्यताका प्रसंग आवै, तातैं निर्देशादिकरि जीवादिपदार्थनिका अधिगम करना युक्त है॥ इनि निर्देशादिकनितैं ही जीवादिकनिका अधिगम होय है कि अन्य भी अधिगमका उपाय है ऐसैं पूछे सूत्र कहे हैं—

सत्संख्याक्षेत्रस्पर्शनकालांतरभावाल्पबहुत्वैश्च ॥ ८ ॥

अर्थ—सत् १ संख्या २ क्षेत्र ३ स्पर्शन ४ काल ५ अंतर ६ भाव ७ अल्पबहुत्व ८ इनि आठ अनु-

योगनकरिके भी जीवादिक पदार्थनिका अधिगम होय है । तहां सत् शब्दका आस्तित्व अर्थ है। संख्या भेदनिकी गिणतीकूं कहिए है॥ क्षेत्र वर्तमानकालके निवासकूं कहिए है॥ स्पर्शन कहिए तीन कालमैं विचरनेका क्षेत्र है॥ बहुरि काल कहिए जिस वस्तुकी अपेक्षा जेता काल-परिणाम है सो कहना॥ बहुरि अंतर विरहकालकूं कहिए ? जो एक परिणामतैं दूसरे परिणामकूं जाय फेर तिस ही परिणामकूं आवै ताकै बीच जेता काल रहै सो विरहकाल है ताकूं अंतर कहना॥ भाव उपशम क्षयोपशमादिक हैं। बहुरि अल्पबहुत्व परस्पर दोयकी अपेक्षाकरि थोरा घनापणाका कहना है॥ ऐसैं इन आठ अनुयोगनिकरि सम्यग्दर्शनादिक तथा जीवादिक पदार्थनिका अधिगम जानना॥ सो इनका कथन चौदह गुणस्थान चौदह मार्गणास्थाननिमैं जैसैं सर्वार्थसिद्धि आदिशास्त्रनविषै विशेष कथन है सो तहातैं जानना तथा आगमतैं अविरोधरूप सर्ववस्तुपैं लगावना॥

इहां केई अन्यवादी वस्तुका सर्वथा अभाव ही मानै हैं। कहै हैं—यो समस्त जगत् अविद्याकरि भासै है जगत् कछु वस्तु नाहीं है यह सर्व शून्य है अवस्तु है ऐसैं कहै ताकूं कहै हैं-यह शून्यताकूं कहनेवाला जो पुरुष वा आगम सो सत् है कि असत् है? जो सत् है तो शून्य नाहीं ठहर्‌या। जैसे आपकूं सत् मान्या तैसैं परकूं भी सत् कहो अर जो तुम शून्यताका कहनेवाला पुरुष वा आगमकूंहू असत् कहो तो तुमारा असत् वचन काहूके अंगीकार करनेयोग्य नाहीं। ऐसैं शून्यवादी तथा नास्तिकवादीनिके पक्षका निराकरण सत् कहनेतैं किया। बहुरि केई वस्तुकूं सर्वथा अभेदरूप ही कहै हैं। तिनका निषेध भेदनिकी गणनातैं जानना। बहुरि केई वस्तुके प्रदेश नाहीं मानै हैं तिनका निषेध क्षेत्र कहनेतैं जानना। बहुरि केई वस्तुकूं सर्वथा क्रियारहित मानै हैं तिनका निषेध स्पर्शन कहनेतैं जानना।

बहुरि केई वस्तुका कदाचित् सर्वथा प्रलय होना मानै हैं तथा क्षणिकही मानैं हैं तिनका निषेध कालनियम कहनेतैं होय है। तथा केई वस्तुकूं क्षणिक ही मानै हैं तिनका निषेध अंतरका नियम कहनेतैं होय है। बहुरि केई वस्तुकूं एक ही मानै हैं तथा अनेक ही मानैहैं तिनका निषेध अल्पबहुत्व कहनेतैं होय है॥ इहां ऐसा जानना जो वस्तु है सो अनंतधर्मात्मक है ताके द्रव्य, क्षेत्र, काल भावकी अपेक्षा विधिनिषेधतैं प्रमाण नय निक्षेप अनुयोगनिकी विधिकरि साधतैं संतैं यथार्थज्ञान होनेतैं अधिगमसम्यग्दर्शनकी प्राप्ति होय है। ऐसैं आदिमैं कह्या जो सम्यग्दर्शन, ताका लक्षण उत्पत्ति स्वामी विषय न्याय अर अधिगम जो जानना तिनका उपाय कह्या। अर सम्यग्दर्शनका ही संबंधकरि जीवादिकतत्त्वनिका नामादिकानिका वर्णन किया॥ अब सम्यग्ज्ञान विचारनेके योग्य है तातैं सम्यग्ज्ञानके भेदनिकूं कहैं हैं —

मतिश्रुतावधिमनःपर्ययकेवलानि ज्ञानं ॥ ९ ॥

अर्थ—मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्यय, केवल ए पांच ज्ञान हैं। इनिका विशेष कथन तो आगैं होयगा तथापि कछु इनिका संक्षेप स्वरूप इहां भी लिखिए हैं। तहां जो पंच इंद्रिय अर मनकरि जो पदार्थकूं जानै सो मतिज्ञान है। बहुरि मतिज्ञान करि निश्चय किया जो पदार्थ तिसकूं अवलंवन करि तिसही पदार्थके संबंधकूं लिए जो अन्य कोई पदार्थ तिसकूं जानै सो श्रुतज्ञान है। अथवा इंद्रिय अर मनकरि निश्चयकिया जो यह घट है ऐसैं तो मतिज्ञान भया। बहुरि तिस घटकी जातिके अनेक अनेक देशमैं उपजे अनेककालमैं उपजे अनेक रूप वर्ण धोला, काला, लाल, पीला अर छोटा, बडा अनेक अवगाहनारूप वा सोनाका, रूपाका, लोहका, काष्ठका, पाषाणका, चित्रामका, पीतलका, तामाका

इत्यादि अनेक प्रकारके पूर्वै नहीं देख्या, नहीं श्रवणाकिया, नहीं चिंतवनमैं आया ऐसा अपूर्व अनेक प्रकारके घटानिकूं देखते ही जानि जाय जो यह घट है। ऐसैं एक घट नामा अर्थकूं देखि उसके सदृश विसदृश अनेक घटनिकूं जानै सो श्रुतज्ञान है। अथवा जीव अजीव पदार्थनिकूं इंद्रियनिकरि अर मन-करि ग्रहणाकिया बहुरि तिनहीकूं सत्, संख्या, क्षेत्र, स्पर्शन, काल, अंतर, भाव, अल्पबहुत्वादि प्रकार करि जाननेमैं समर्थ होय सो श्रुतज्ञान है। अथवा घट ऐसैं दोय अक्षर श्रवणकरिकै कर्ण इंद्रियद्वारै मतिज्ञानकरि शब्दरूपमात्र ग्रहण करै सो मतिज्ञान है। बहुरि इस घटशब्दके श्रवणतैं वाच्यवाचक संबंधका संकेत करावनेका सामर्थ्यकरि जल भरनेकूं समर्थ ऐसा घटकूं ग्रहण करना सो अक्षरात्मक श्रुतज्ञान है। बहुरि कोऊ पुरुषका शरीरकै पवनका स्पर्श भया तदि स्पर्शनइंद्रियद्वारै पवनका शीतस्पर्श जान्या सो मतिज्ञान है । फिरि इस पवनका स्पर्शतैं ही ऐसा विचार भया जो यो पवन वायुके रोगीकै रोगवृद्धिका कारण है तथा इस पवनतैं वर्षाका अभाव होयगा वा वर्षा आवेगी अथवा इस जातिके वृक्ष फलैंगे फूलेंगे वा वृक्षनिके फल फूल नहीं उपजेंगे वा इस पवनतैं लोकनिकै रोगनिकी वृद्धि होयगी वा रोग घटि जायगा। इत्यादिक पवनका स्पर्शतैं ही अनेक व्यक्तिनिका ज्ञान होना सो अनक्षरात्मक श्रुतज्ञान है। ऐसैं श्रुतज्ञानावरणका भेद जो इंद्रियानिंद्रियावरणनामा कर्म ताके क्षयोपशमतैं दोय प्रकार श्रुतज्ञान है। इहां ऐसा जानना जो कर्णइंद्रियविना अन्य इंद्रियनिकै द्वारै अनक्षरात्मक श्रुतज्ञान है सो एकेंद्रियादिक समस्त जीवनकै प्रवर्त्तै है सो तो प्रमाणके कथनमें ग्राह्य नहीं ताका अधिकार नाहीं। अर जो श्रोत्र इंद्रियद्वारै शब्दश्रवणरूप मतिज्ञानके पीछैं अक्षरके अर्थ जाननेरूप मनके द्वारै शास्त्रका ज्ञान होय सो श्रुतज्ञान, प्रमाणमैं प्रधान है। याकरि नामसहित तत्त्वार्थनिका

स्वरूप नीकै जान्या जाय है। वहुरि द्रव्य क्षेत्र काल भावकी मर्यादा लिए रूपी पदार्थकूं प्रत्यक्ष जानै सो अवधिज्ञान है वहुरि मनुष्यक्षेत्रप्रमाण पैंतालीसलाख योजन घनप्रतरक्षेत्र विषै तिष्ठते जीवनिके मनके- विषै सरल वा वक्ररूपचिंतवन किये जे रूपी अर्थ, तिनकूं अवधिज्ञानके जाननेतैं हू अनंतभाग सूक्ष्मतानैं लिए जानै सो मनःपर्ययज्ञान है। वहुरि सर्व द्रव्य क्षेत्र काल भावनिकूं प्रत्यक्ष जाणै सो केवलज्ञान है। अव कहैहैं जो "प्रमाणनयैरधिगमः" इस सूत्रमैं प्रमाणनयनिकरि अधिगम होना कह्या, तिनमैं कितनेक मतवाले इंद्रिय अर पदार्थका जोडरूप संनिकर्षकूं प्रमाण कहैहैं, केई ज्ञानकूं प्रमाण कहैहैं इस हेतुतैं अधिकारमैं आए जे मत्यादिक ज्ञान तिनहींकै प्रमाणपणाकी प्रकटताकेअर्थि सूत्र कहैहैं—

तत्प्रमाणे ॥ १० ॥

अर्थ—तत् कहिए जो मत्यादिक ज्ञान कहे तेही प्रमाण हैं अन्य नाहीं हैं। इहां ऐसा-जे केई अन्य- वादी संनिकर्षादिकूं प्रमाण कल्पैहैं ते प्रमाण नाहींहैं। जातैं जो इंद्रिय अर पदार्थनिका स्पर्शनकूं संनि- कर्ष कहिए हैं तिनमैं मन इंद्रिय अर नेत्र इंद्रिय इनितैं सन्निकर्ष नाहीं होय है अर जो संनिकर्ष प्रमाण मानिये तो सूक्ष्म पदार्थ अर दूरवर्ती पदार्थ अर अंतरित जे पूर्वैं होगए पदार्थ तिनकूं संनि- कर्ष प्रमाण ग्रहण करनेकूं समर्थ नाहीं। जातैं संनिकर्ष तो इंद्रिय पदार्थ भिडै स्पर्शै तादि होय, तादि सूक्ष्म अंतरित दूरवर्ती पदार्थ प्रमाणका विषय नाहीं ठहरैं तातैं पूर्वैं कहे जे मत्यादिक पंचज्ञान तेई प्रमाण हैं। ते प्रमाण प्रत्यक्ष परोक्षकरि दोय प्रकार हैं। अर सामान्यविशेषात्मक वस्तु हैं ते प्रमेय हैं। वहुरि इन प्रमाणनिके दोय भेदविषै अन्य समस्त भेद गर्भित हैं। वहुरि इस प्रमाणका फल ऐसा है अज्ञानका अभाव होना अर हेयविषै त्यागभाव उपादेयविषै प्रवृत्तिभाव तथा रागद्वेषके अभावतैं

माध्यस्थभाव होना ते समस्त प्रमाणका फल हैं ॥ बहुरि केई कहैं इंद्रियजनितज्ञानमैं कोऊ प्रकार बाधा हू आवैहै विपरीत भी जाणै है ताकूं प्रमाण कैसैं कहिए ? ताका उत्तर–जो सम्यग्ज्ञान है सो प्रमाण है अर मिथ्याज्ञान अप्रमाण है। इहांभी ऐसा जानना मतिज्ञान अर श्रुतज्ञान अपनेविषयनिमैं हू एकदेश प्रमाण हैं। जैसै ऊगता चंद्रमा पृथ्वीसों लग्या निकटही दीखै तहां चंद्रमापणाकी अपेक्षा प्रमाण है अर पृथ्वीसों लग्या दीखै सो अप्रमाण है। ऐसैं प्रमाण अप्रमाण दोऊरूप है। अर अवधि, मनःपर्यय दोय ज्ञान हैं ते अपना विषय जेता है तितनामैं प्रमाण हैं। सिवायमैं अप्रमाण हैं। ए च्यारि ज्ञानकर्मके क्षयोपशमतैं हैं। जहां बाधा आवै तहां अप्रमाण हैं जहां बाधा नाहीं तहां प्रमाण हैं। अर केवलज्ञान निर्बाधही है इसके प्रतिपक्षी कर्म नाहीं हैं। बहुरि कोऊ कहै मतिश्रुतके प्रमाण अप्रमाणका व्यवहार कैसैं प्रवर्त्तैगा। तहां कहिए है–जाका ज्ञान जिस प्रकरणविषैं निर्बाध होय तहां वाकूं प्रमाणही कहिए अन्यवस्तुमैं अप्रमाणभी होइ तो वाकी मुख्यता नहीं करै ऐसैं मुख्य गौणकी अपेक्षा व्यवहार वर्तै है। अर परमार्थतैं समस्त बाधारहित केवलज्ञानी सर्वज्ञ ही जानै है सर्वथा निर्बाध तो केवलज्ञान है। बहुरि अन्य वादीनिकरि कल्प्या संनिकर्ष तथा इंद्रिय ते प्रमाण नाहीं हैं। बहुरि सामान्यहीकूं तथा विशेषहीकूं तथा दोऊनिकूं परस्पर अपेक्षारहित प्रमाणका विषय थापै हैं सो निश्चयतैं सामान्य तो विशेषविना अर विशेष सामान्यविना कहूं है नाहीं। सो परवादीनिकर कल्पे प्रमाणादिकनिका निराकरण जैनके न्यायग्रंथमें है। इहां ऐसा-जो प्रमाणका स्वरूप संख्या विषय फल इनका अन्यथावादका निराकरण अर स्याद्वादमतकरि प्रमाणका स्थापन इत्यादि विशेषकथन श्लोकवार्तिक वा परीक्षामुख आदि न्यायग्रंथनिमैं है तहांतैं जानना ॥ इहां सूत्रमें प्रमाणशब्दके द्विवचन

कहनेकरि प्रमाण दोयही हैं ऐसैं दोयहीका नियम किया। परंतु दोय कैसैं है ? केई तो अनुमान अर उपमानकूं केई अनुमान अर आगमकूं, केई अनुमान अर प्रत्यक्षकूं, केई उपमान अर प्रत्यक्षकूं केई उपमान अर आगमकूं केई आगम अर प्रत्यक्षकूं, केई प्रत्यक्ष परोक्षकूं प्रमाण कहै हैं। तातैं मत्यादिकनिकैं विपर्ययका प्रसंग आवैहै तिनका कहना बाधासहित है सो प्रमेयकमलमार्त्तंड तथा प्रमेयचंद्रिकामैं वर्णन किया है। उनके कहे भेद इन दोयहीमैं गर्भित हैं। तातैं निश्चयके अर्थि सूत्र कहै हैं—

आद्ये परोक्षं ॥ ११ ॥

अर्थ—पंचज्ञाननिमें आदिके दोय मतिज्ञान अर श्रुतज्ञान ए परोक्षप्रमाण हैं॥ इहां आद्यशब्दकूं द्विवचनकरिकैं कह्या तातैं मति श्रुत दोऊ ग्रहण करनें मति श्रुत दोऊ ज्ञान हैं सो परोक्षप्रमाण हैं। पर कहिए इंद्रिय अर मन तथा परका उपदेश तथा प्रकाशादिक, परनिमित्तकी सहायताकरि होय तातैं परोक्ष कहिएहै। तथा परद्रव्यनिकरि यामैं अंतर पडै है अर परकी अपेक्षातैं होय है अर अविशद कहिए अस्पष्ट है यातैं परोक्षप्रमाण है। इनकै प्रत्यक्षपणा नाहीं है। बहुरि स्मृति प्रत्यभिज्ञान तर्क अनुमान ये चारों मतिज्ञानके भेद हैं। तातैं मतिज्ञान अर श्रुतज्ञान ये परोक्षप्रमाण हैं। बहुरि इन विना जो चक्षुआदिक इंद्रियनितैं बहु आदिकविषयनकूं जानिये हैं ते अवग्रहादिरूप मतिज्ञानकूं सांव्यवहारिकप्रत्यक्ष भी कहिएहै। जातैं व्यवहारीलोक इंद्रियज्ञानकूंही प्रत्यक्ष जानैं हैं। तथापि परमार्थतैं विचारिए तो पराधीनपणातैं परोक्षही हैं। अब मति श्रुत विना अन्य तीन ज्ञाननिकै प्रत्यक्षपणा जणावै हैं—

प्रत्यक्षमन्यत् ॥ १२ ॥

अर्थ—अन्यत् कहिए मतिश्रुततैं अन्य-अवधि, मनःपर्यय, केवल ए तीन ज्ञान प्रत्यक्षप्रमाण हैं॥

"अक्ष्णोति" कहिये जाणै सो "अक्ष" कहिए। अक्ष नाम आत्माका है। आत्माप्रति जाका नियम होय आत्माहीका आश्रयकरि उपजै है अन्यका सहाय नाहीं चाहै इंद्रिय प्रकाश उपदेशादिककी सहायविनाही विशेषनिसहित वस्तूका जाननेवाला स्पष्टज्ञान सो प्रत्यक्षप्रमाण है। तहां अवधि अर मनःपर्यय ज्ञान तो विकलप्रत्यक्ष हैं अर केवलज्ञान सकलप्रत्यक्षप्रमाण है॥ अब परोक्षप्रमाणका विशेष जाननेके अर्थि सूत्र कहैं हैं-

मतिः स्मृतिः संज्ञा चिंताऽभिनिबोध इत्यनर्थांतरं ॥ १३ ॥

अर्थ—मति, स्मृति, संज्ञा, चिंता, अभिनिबोध ए पांच शब्द अनर्थांतर हैं इनिका अन्य अर्थ नाहीं है मतिज्ञानहीके नाम हैं॥ आदिविषैं कह्या जो मतिज्ञान ताहीके ए पर्यायशब्द कहिए नामांतर हैं। जातैं ए सर्वही मतिज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमकरि उपज्या जो उपयोग ताके विषय हैं। तहां "मननं" कहिए मानना इंद्रिय अर मनतैं अवग्रहादिरूप साक्षात् जानना सो मति कहिए। बहुरि जो पूर्वै अनुभवमें आया था ताकूं सो यह है ऐसा कालांतरमें यादि आवना सो स्मृति कहिए। जैसैं काहू पुरुषकूं देख्या था सो वर्त्तमानमैं यादि आया जो वह ऐसा है सो स्मृति है। बहुरि संज्ञा नाम संज्ञाका है ताकूं प्रत्यभिज्ञानभी कहिए। वर्त्तमानकालमैं कोऊ वस्तूकूं देखि पूर्वै देख्या ताका स्मरण होय पूर्वका अर वर्त्तमानका जोड़रूप ज्ञान सो प्रत्यभिज्ञान है। सो च्यारप्रकार है। एकत्वप्रत्यभिज्ञान १ सादृश्यप्रत्यभिज्ञान २ तद्विलक्षणप्रत्यभिज्ञान ३ तत्प्रतियोगिप्रत्यभिज्ञान ४ तिनिका उदाहरण ऐसा—जैसैं काहू पुरुषकूं देखिकरि जानी यह पहिलें देख्या था सो ही पुरुष है यो एकत्वप्रत्यभिज्ञान है। बहुरि काहूनैं वनविषै गवयनामा तिर्यंचकूं देखिकरि जानी जो यह बलध पहिलें देख्या था तिस सदृश यो गवय है यो सादृश्यप्रत्यभिज्ञान है। बहुरि भैंसाकूं देखिकरि जानी जो पूर्वै बलध देख्या

था तातें विलक्षण यो भैसो है यो तद्विलक्षणप्रत्यभिज्ञान है बहुरि काहू वस्तूकूं निकट देखिकरि अन्यकाहूकूं ऐसा जान्या यो यातें दूरि है ऐसा जानना सो तत्प्रतियोगिप्रत्यभिज्ञान है। इत्यादि प्रत्यभिज्ञानके अनेक भेद परीक्षामुखादि न्यायग्रंथनिविषै कहे हैं। ते सर्वही प्रमाण हैं॥ बहुरि "चिंतनं" चिंता कहिए जहां यह चिन्ह है तहां चिन्हीभी होयगा इत्यादि चिंतवन करना ताकूं चिंता कहिए याकूं तर्क भी कहिए। व्याप्तिज्ञानकूं तर्क कहिए है। जहां अन्वय व्यतिरेककरि नियम होय सो व्याप्तिज्ञान है। यह याकूं होतें संतें होइ यो तो अन्वय, अर नहीं होतें संतें नहीं होय ऐसा व्यतिरेक ऐसें दोऊनितें व्याप्तिज्ञान होय है। जैसें अग्निके होतें संतेंही धूम होय अर अग्निका अभाव होतें धूम नाहीं होय इत्यादि निश्चय करनेका नाम तर्क है सो प्रमाण है॥ अभिनिबोधनं कहिए सन्मुख लिंगादिक देखि लिंगी आदिका निश्चय करें सो अभिनिबोध कहिए इसहीकूं अनुमान कहिये हैं। इहां ऐसा जो साधनतें साध्यपदार्थका ज्ञान होना याकौं अनुमान भी कहिए। साधन कहिए हेतु तातें साध्य कहिए साधनेयोग्य वस्तु ताका विज्ञान सो अनुमानप्रमाण है॥ तहां साध्यके तीन विशेषण हैं शक्य १ अभिप्रेत २ अप्रसिद्ध ३ तहां जो प्रत्यक्षादि प्रमाणकरि अबाधितपणाकरि साधिवेकूं शक्य होय सो ही साध्य होय है। जामें साधनेकी योग्यता नाहीं सो साध्य नाहीं। जैसें आकाशका फूल साधनेकूं शक्य नाहीं। बहुरि जो वादीके अभिप्रायमैं होय सोही अभिप्रेत साध्य है। अभिप्रेतविना जगतमें अनेक वस्तु हैं ते साध्य नाहीं। बहुरि जो पहलैंही सिद्ध होय ताकूं कहा साधैगा? सिद्धका साधन निष्फल है जिसमें कुछ संदेहादिक होय सो अप्रसिद्ध है सोही साधने योग्य है। ऐसें साध्यके सन्मुख जो पूर्वोक्त साधनकरि नियमरूप ज्ञान होय तातैं याकूं अभिनिबोध कहिए ऐसें स्मृति आदिक च्यार कहे ते सर्व मतिज्ञान हैं सो परोक्षप्रमाण

हैं। बहुरि आगमनामा परोक्षप्रमाण है सो श्रुतज्ञानरूप है बहुरि इहां अन्यवादी अर्थापत्त्यादिक प्रमाण न्यारा मानैं हैं ते सर्व इस मतिज्ञानमैं अंतर्भूत होय हैं ऐसा जानना॥ आगैं इस मतिज्ञानका स्वरूपका लाभविषै निमित्त कहा है ऐसा प्रश्न होतैं सूत्र कहैं हैं—

तदिंद्रियानिंद्रियनिमित्तं ॥ १४ ॥

अर्थ—तत् कहिए सो मतिज्ञान इंद्रिय अर अनिंद्रिय है निमित्त कहिए कारण जाको ऐसा है॥ इंद्रिय पांच अनिंद्रिय मन इनिके निमित्ततैं मतिज्ञान होय है। अंतरंग मतिज्ञानावरणीय कर्मका क्षयोपशम होतैं वाह्य इंद्रियमनके निमित्ततैं मतिज्ञान होय है। जातैं आत्माके मतिज्ञानावरण कर्मका क्षयोपशमतैं अपने जोग्य पदार्थकूं जाननेकी शक्ति तो प्रकट भई परंतु वाह्य उपकरणविना जाननेकूं स्वयं समर्थ नाहीं तातैं पदार्थनिके जाननेकूं कारण जे चिन्ह होंय तिनकूं इंद्रिय कहिए। अथवा जो गूढ अर्थकूं जनावनेका चिन्ह होय ताकूं लिंग कहिए। इहां आत्मानामा वस्तु गूढ है अदृश्य है ताके अस्तित्व जनावनेका चिन्ह ए इंद्रिय हैं इंद्रियनिकी प्रवृत्तितैं आत्मा जान्या जाय है। तातैं इन इंद्रियनिकूं लिंग कहिए। अथवा इंद्रनाम संसारी आत्माका है ताका लिंग कहिये जनावने का चिन्ह से इंद्रिय है। अथवा इंद्र नाम नामकर्मका है नामकर्मकरि रची ते इंद्रिय हैं। बहुरि अनिंद्रियनाम मनका है याकूं अंतःकरणभी कहिए यह अभ्यंतर इंद्रिय है। इहां कोऊ पूछै—इंद्रिय नाहीं सो अनिंद्रिय होय है। मन अनिंद्रिय कैसें? ताका समाधान—इंद्रियका अभाव सो अनिंद्रिय नहीं है इषत् अर्थमैं "नञ्" जानना। जैसें काहू कन्याकूं अनुदरा नाम कह्या तो तहां जाकैं उदर नाहीं सो अनुदरा ऐसा अर्थ नहीं लेना जाकैं ईषत् कहिए किंचित् कृश क्षीण उदर होय ताकूं अनुदरा कहिए। तैसे किंचित् इंद्रियकूं अनिंद्रिय कहिए। जातैं अन्य इंद्रि-

यनिकै तो स्थानका अर विषयका नियम है अर मनका कोऊ प्रकट स्थान नाहीं दीसै तथा विषयका नियम नाहीं तातैं अनिंद्रिय कहावै है। अर गुणदोषका विचार स्मरण विषै याकैं इंद्रियनिकी अपेक्षाहू नाहीं है। अर नेत्रादिकनिकी ज्यौं मनका आकार वाह्य देखनेमैं नहीं आवैहै तातैं अंतःकरण है। अब तिसही मतिज्ञानके भेद कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

अवग्रहेहावायधारणाः ॥ १५ ॥

अर्थ—अवग्रह १ ईहा २ अवाय ३ धारणा ए च्यार मतिज्ञानके भेद हैं॥ तहां रूपादिक विषय अर इंद्रियनिका संबंध होतैही जो आदिमैं सामान्य सत्तामात्रका ग्रहण होना है सो दर्शन है अर दर्शन होनेकै अनंतरही जो पदार्थका ग्रहण होना है सो अवग्रह है। बहुरि अवग्रहकरि ग्रहणकिया अर्थमैं जो विशेष जाननेकी इच्छा होय सो ईहाज्ञान है। बहुरि विशेषका निर्णयतैं याथात्म्यरूपनिश्चय होना सो अवाय है। बहुरि निर्णयकीयाकूं विस्मरण नहीं होना कालांतरमैं यथावत् याद रहना सो धारणाज्ञान है। ऐसैं च्यार भेद कहे। इनिका विशेष ऐसा—जो इंद्रिय अर इंद्रियकै ग्रहणजोग्य विषय इनिकै संयोग होतैही जो वस्तुकी सत्तामात्रका ग्रहण सो दर्शन है। जैसैं दृष्टिपडताही वस्तुका प्रकाशमात्र निर्विकल्प ग्रहणमैं आया सो चक्षुर्दर्शन है। ऐसैं ही कर्णादिक च्यार इंद्रियनिकै द्वारै सामान्य विकलपरहित ग्रहण होय सो अचक्षुर्दर्शन है। अर ताकै लगताही जो देख्या हुवा पदार्थका वर्ण संस्थानादिक विशेष ग्रहणमैं आवै सो अवग्रह नामा मतिज्ञान है। जैसैं नेत्र इंद्रियका ग्रहणमैं आया जो ये श्वेत है बहुरि श्वेत रूप जाण्या पदार्थमैं विशेष जाणवाकी इच्छा जो ये श्वेत है सो बगलांकी पंक्ति होसी ऐसैं जो अवग्रहमैं आया जो श्वेत पदार्थ ताहीमैं विशेष जो बगलांकी पंक्ति जाननेकी इच्छा अथवा ध्वजा देखी थी तिसमैं ध्वजा

जाननेकी इच्छा सो ईहा नामा मतिज्ञानका भेद है। ऐसेंही शब्दादिकनिमैं अन्य इंद्रियद्वारै हू ईहा होय है। बहुरि ईहाकरि जान्याथा तिसका विशेष अवाय आदिका निर्णय होनेतैं जैसा पदार्थ होय तामैं तैसाही नियमरूप निश्चय होना सो अवायज्ञान है। जैसैं बगुलांकी पंक्तिविषै बगुलांकी पंक्तिहीकी जाननेरूप इच्छा थी परंतु ध्वजाका निषेध नाहीं किया था ऐसा तो ईहाज्ञान था। अब ऊंचा नीचा आवना पांखका हलावना इत्यादि क्रिया चिन्हकरि ऐसा निश्चय भया जो या बगलांकीही पंक्ति है अन्य ध्वजादिक कछूही नाहीं ऐसा निश्चयरूप ज्ञानकूं अवाय कहिए हैं। अवायकरि निश्चयकिया जो वस्तु ताका ऐसा दृढज्ञान होय जो कालांतरमैं भूलैं नहीं सो धारणाज्ञान है। अबं ए कहे जे अवग्रहादिक मतिज्ञानके भेद ते कौंनके होंय इस हेतुतैं सूत्र कहैहैं—

बहुबहुविधक्षिप्रानिःसृतानुक्तध्रुवाणां सेतराणां ॥ १६ ॥

अर्थ—बहु बहुविध क्षिप्र अनिःसृत अनुक्त ध्रुव ए छह अर छहही याके प्रतिपक्षी कहिए अल्प अल्पविध अक्षिप्र निःसृत उक्त अध्रुव ए छह ऐसैं वारह भए इनिका ज्ञान अवग्रहादिकतैं होय है। बहु शब्द इहां संख्यावाची तथा विपुल कहिए समूहका वाचक है। जैसैं बहुत गायिनमैं खांडी, मुंडी, धौली, काली कावरी अनेक हैं। इनिका समूहकूं ग्रहणकरै सो बहु अवग्रहादिक है १। बहुरि जैसैं सेनामैं हस्ती घोडा ऊंट बलध भैंसा इत्यादिक अनेक जातिका ग्रहण करनेवाला हू बहुविध अवग्रहादिक है। २। शीघ्रतातैं पडता जो जलका प्रवाहादिक ताका ग्रहण सो क्षिप्रग्रहण है। ३। बहुरि जलमैं मग्न जो हस्ती मनुष्यादिक ताका ग्रहण सो अनिःसृत ग्रहण है। ४। बहुरि वचनतैं कह्या विना अभिप्रायतैं जानना सो अनुक्तग्रहण है। ५। बहुरि बहुत काल जैसाका तैसा निश्चल ग्रहण होय वा पर्वतादिक

ध्रुवपदार्थका ग्रहण होय सो ध्रुवग्रहण है। ६। बहुरि अल्पका ग्रहण वा एकका ग्रहण होना सो अल्पग्रहण है। ७। बहुरि एक प्रकारका घोडा ऊँट बलध मनुष्यादिकनिमैं एकजातिहीका ज्ञान में ग्रहण होना सो एकविध ग्रहण है। ८। बहुरि मंदगमन करता अश्वादिकका ग्रहण सो अक्षिप्र ग्रहण है। ९। बहुरि बाह्य निकलि प्रकट हुवाका ग्रहण सो निःसृतग्रहण है। १०। बहुरि यो घट हैं ऐसैं कह्या हुवाका ग्रहण सो उक्तग्रहण है। ११। बहुरि क्षणमात्र स्थिति रहता जो बीजली इत्यादिकका ग्रहण सो अध्रुवग्रहण है। १२। ऐसैं अवग्रह बारह प्रकार कह्या तैसैंही बारह बारह प्रकार ईहा अवाय धारणा होय हैं। ते सब मिलि एक इंद्रियद्वारैं अडतालीस भेद भए। तब पांच इंद्रिय छठा मन इनि छहूनिसूं गुणैं दोयसैं अठ्यासी भेद होय हैं। अब ए दोयसै अठ्यासी भेद कौनके हैं इस वास्ते सूत्र कहैं हैं-

अर्थस्य ॥ १७ ॥

अर्थ—ए बहु आदिक बारह भेद कहे ते इंद्रियानिके विषयमैं आवता जो अर्थ ताके भेद हैं। ए कहे जे अवग्रहादिक ज्ञान ते इंद्रिय अनिंद्रियकै होयहैं कि किछु विशेष है इस हेतुतैं सूत्र कहे हैं—

व्यंजनस्यावग्रहः ॥ १८ ॥

अर्थ—व्यंजन जो अप्रकट शब्दादिक ताका अवग्रह ही होयहै ईहादिक नहीं होयहैं। इहां ऐसा जो-अर्थावग्रह व्यंजनावग्रह इनि दोऊनिमैं व्यक्तपणा अर अव्यक्तपणा विशेष है सो ही कहिए जैसैं नवा मांटीका सरावाविषैं जलकाकण क्षेपिए तहां दोय तीन आदि कणानिकरि सींच्या जेते आला नहीं होय तेतैं अव्यक्त है तिनकूं व्यंजन कहिए बहुरि सोही सरावा फेरि फेरि सींच्याहुवा मंद मंद आला होय तब व्यक्त होय तैसैंही श्रोत्रादिक इंद्रियनिका अवग्रहविषै ग्रहण योग्य जे शब्दादिरूप

परिणम्या पुद्गलस्कंध ते दोय तीन आदि समयनिमें ग्रह्या हुवा जेतै व्यक्त ग्रहण नहीं होय तेतै तो व्यंजनावग्रह होय है। बहुरि फेर फेर तिनका ग्रहण होय तब व्यक्त होय तबही अर्थावग्रह होय है। ऐसें व्यक्तग्रहणतें पहले तो व्यंजनावग्रह कहिए। बहुरि व्यक्त ग्रहणकूं अर्थावग्रह कहिए। इहां व्यंजनावग्रहका सर्व इंद्रियनिकै प्रसंग आया यातै जिन इंद्रियनकै व्यंजनावग्रह नांहीं संभवै तिनका निषेधके अर्थि सूत्र कहे हैं—

न चक्षुरनिंद्रियाभ्यां ॥ १९ ॥

अर्थ—नेत्र इंद्रिय अर मन इंद्रिय दोऊनिकर व्यंजनावग्रह नहीं होय है। जातें नेत्रइंद्रिय अर मन ए दोऊ पदार्थनितें भिडकरि नाहीं जानै हैं अपने विषयकूं दूरिहीतें जानैं हैं, याते ए दोऊ इंद्रिय अप्राप्यकारी हैं। जैसें नेत्र आपके मध्य तिष्ठता अंजनकूं नाहीं जानै है दूरि तिष्ठता पदार्थकूं ही जानै है। अर मन है सोहू दूरि तिष्ठता पदार्थकूं विचारमैं लेहै। ऐसें नेत्र अर मन ए दोऊ अप्राप्यकारी हैं। यहां कोऊ कहै जैसें नेत्रइंद्रिय दूरितें जानै है तैसें कर्णइंद्रिय हू शब्दकूं दूरिहीतै सुणै है। तातें कर्णइंद्रियहूकूं अप्राप्यकारी कहो। ताकूं कहिए है—ऐसें नाहीं है नेत्र अर मनविना अवर शेष च्यार इंद्रियनिविषै जब अपना अपना विषय आनि भिडै है तब ताकूं जानै हैं। जैसें जिस ठिकानेतैं शब्द उपजै हैं तहांतें लगाय केतेक क्षेत्रपर्यंतके पुद्गल शब्दरूप हो जाय हैं। तहां कर्णइंद्रियके समीपवर्त्तीभी पुद्गलस्कंध शब्दरूप होय कर्णइंद्रियतें भिडै हैं तब सुनिए हैं। ऐसें कर्णइंद्रिय प्राप्यकारी है। ऐसैंही गंधादिक जानने। गंधद्रव्य जहां तिष्ठे तहांतें लगाय केतेक क्षेत्रपर्यंतके पुद्गलस्कंध गंधरूप होय परिणमैं हैं। तहां नासिका इंद्रियके समीपवर्त्ती पुद्गलस्कंध गंधरूप होय नासिका इंद्रियतें भिडैं

हैं तबसूंघिए है। तातैं नेत्र अर मन इन दोऊनिविना अवशेष च्यार इंद्रियनिके व्यंजनावग्रह होय है। तहां व्यंजनावग्रहके बहु आदि विषयनिकी अपेक्षा अढतालीस भेद होय हैं। जातैं नेत्र अर मन विना च्यार इंद्रियद्वारै एक अवग्रह ही होय। अप्रकटका ईहादिक होय नाहीं। तातैं वह्वादिक वारहगुणै अडतालीस होय हैं। अर पूर्वै कहे अर्थावग्रहके दोयसै अठ्यासी भेद तिन सहित मतिज्ञानके तीन सै छत्तीस ३३६ भेद जानने। वहुरि इहां इंद्रियनिके प्राप्यकारी अप्राप्यकारीपणाकी चरचा वा श्रोत्रादिक द्रव्येंद्रियनिका आकार इंद्रियनिके विषयनिका क्षेत्रका परिमाण राजवार्तिकजीमें विशेष वर्णन है तहांतैं जानना। वहुरि श्रोत्र इंद्रियका जौकी नालीसमान आकार है। वहुरि घ्राणइंद्रियका अतिमुक्तक चंद्रक तथा तिलके पुष्पसमान आकार है रसना इंद्रियका खुरपा समान आकार है। स्पर्शन इंद्रिय सर्व अंगव्यापी है तातैं याका अनेक आकार है। चक्षुइंद्रियका मसूरके समान आकार है। इत्यादिक अनेक भेदरूप कथन है सो तहांतैं जानना। ऐसैं मतिज्ञानका स्वरूप कह्या अव श्रुतज्ञान कहनेजोग्य है सो कहैहैं।

श्रुतं मतिपूर्वं द्व्यनेकद्वादशभेदं ॥ २० ॥

अर्थ—श्रुतज्ञान है सो मतिपूर्वक है। अर दोय भेद अनेक भेद तथा वारह भेदरूप है। पहिलें मतिज्ञान होय तब पाछैं श्रुतज्ञान होय है यह नियम है। वहुरि श्रुतज्ञान अंगवाह्य अर अंगप्रविष्ट दोयभेदरूप है। इहां ऐसा जानना—अक्षरात्मक श्रुतज्ञानमैं मूल अक्षर तो चोसठि हैं तिनमैं तेतीस तो व्यंजन अर सत्ताइस स्वर अर च्यार योगवाह ऐसैं चोसठि मूल अक्षर हैं। तिनका संयोगजनित द्विसंयोगी त्रिसंयोगी चतुःसंयोगी इत्यादि चोसठिसंयोगीपर्यंत भंगकरि समस्तभंगनिकों जोडिए तव

एकघाटि एकट्ठी प्रमाण समस्त अपुनरुक्तअक्षर श्रुतज्ञानके भए १८४४६७४४०७३७०९५५१६१५। इतने अक्षर भिन्नभिन्न एकसैं एक मिलैं नही ऐसैं जानना। ए समस्त श्रुतके अक्षर कहे तिनकौं परमागमविषै प्रसिद्ध जो मध्यमपद ताके अक्षरनिका प्रमाण सोलासे चोतीस कोडी तीयासी लाख सात हजार आठसैं अठ्यासी १६३४८३०७८८८ इनिका भाग दीए जो एकसो बारह कोडी तीयासी लाख अठावन हजार पंच पाये ११२८३५८०००५। ए तो अंगप्रविष्ट श्रुतज्ञानके पदनिका प्रमाण आया तिनके तो द्वादशांगरूप श्रुत है। अर अवशेष अक्षर आठ कोडी एक लाख आठ (अठारह) हजार एकसौ पिचहत्तरि ८०१८(१८)१७५ अक्षर रहे ते अंगबाह्य कहाए। इन अक्षरनिके चौदह प्रकीर्णक दश वैकालिक उत्तराध्ययनादिक कहावै हैं। बहुरि अंगप्रविष्ट बारह प्रकार है। तिनमैं साधुका समस्त आचरणका है निरूपण जामैं ऐसा आचारांग है ताके अठारह हजार पद हैं। बहुरि दूसरा सूत्रकृत् नामा अंग है। तिसविषै ज्ञानका विनयादिक तथा धर्मक्रियामैं स्वमतपरमतकी क्रियाका विशेष निरूपण है ताके छत्तीस हजार पद हैं। बहुरि तीसरा स्थान नामा अंग है। जिसमें जीव पुद्गलादि द्रव्यनिका एक आदि स्थाननिका निरूपण है। जैसैं जीवद्रव्य चेतनासामान्यकरि एक प्रकार है। सिद्ध संसारीनिकी अपेक्षा दोय प्रकार है। ऐसैंही संसारी जीव-थावर विकलेंद्रिय सकलेंद्रियकरि तीन प्रकार हैं। सिद्धजीवहू-क्षेत्र, काल, अवगाहनादि भेदकरि अनेक प्रकार हैं। ऐसैं स्थाननिका वर्णन है। ताके वियालीस हजार पद हैं। बहुरि चोथा समवाय नामा अंग है। तिस विषै द्रव्य, क्षेत्र, काल, भावकी

१ कोट्यष्टकमेकं च लक्षमष्टौ सहस्राणि शतं चैकं पञ्चसप्तत्यधिकं॥ ८०१०८१७५॥ ऐसा तत्त्वार्थ सुखबोधिनीमैं है। तो सदासुखजीने आठ हजारके जगहँ अठारह हजारका प्रमाण कहांसे लिखा? अथवा लेखकोंका प्रमाद है?॥

अपेक्षा समानताका वर्णन है। जैसैं द्रव्यकरि धर्मास्तिकाय अधर्मास्तिकाय समान हैं। क्षेत्रकरि मनुष्यक्षेत्र अर प्रथम नरकका प्रथम इंद्रकविलै अर प्रथमस्वर्गका प्रथम इंद्रक विमान समान हैं। काल करि उत्सर्पिणी अवसर्पिणी समान हैं। भावकरि केवलज्ञान केवलदर्शन समान हैं। याके एक लक्ष चौसट हजार पद हैं। वहुरि पांचमा व्याख्याप्रज्ञप्ति नामा अंग है। तिसमें जीवके अस्तिनास्ति इत्यादिक साठीहजार प्रश्न गणधरदेव तीर्थंकर भगवानके निकटि कीए तिनका वर्णन है याके दोय लक्ष अठाईस हजार पद हैं। वहुरि छठा ज्ञातृधर्मकथा नामा अंग है तिस विषै तीर्थंकरनिके धर्मकी कथा तथा जीवादिक पदार्थनिका स्वभावका वर्णन तथा गणधरके प्रश्ननिके उत्तरका वर्णन है। इस अंगकूं धर्मकथाहू कहैहैं। याके पांचलक्ष छप्पन हजार पद हैं। वहुरि सातवां उपासकाध्ययन नामा अंग है तिस विषै ग्यारह प्रतिमा आदि श्रावकव्रत शील आचार क्रिया मंत्रोपदेशादिकका वर्णन है। याके ग्यारह लक्ष सतरह हजार पद हैं। वहुरि आठमा अंतकृद्दशांग नामा अंग है। तिसविषै एक एक तीर्थंकरनिकै वारै दश दश महामुनि तीव्र उपसर्ग सहि कर्मनिका नाश करि संसारका अंत करते भए तिनका वर्णन है याके तेवीस लक्ष अठाईस हजार पद हैं। वहुरि नवमा अनुत्तरोपपादकदशांगनामा अंग है तिस विषै एक एक तीर्थंकरनिके वारै दश दश महामुनि घोर उपसर्ग सहिकरि विजयादिक पंच अनुत्तरविमानमें उत्पन्न भए तिनका वर्णन है। याके वाणवे लक्ष चवालीस हजार पद हैं। वहुरि दशमा प्रश्नव्याकरण नामा अंग है। तिस विषै अतीत अनागत कालसंवंधी लाभ अलाभ सुख दुःख जीवित मरणादि शुभाशुभका केई प्रश्न करैं ताका उत्तर यथार्थ कहनेका उपाय वर्णन है। तथा आक्षेपिणी विक्षेपिणी संवेदिनी निर्वेदिनी जे चार प्रकारका कथा तिनिका यामें वर्णन है। याके तिरा-

णवें लक्ष सोलह हजार पद हैं। बहुरि ग्यारमा विपाकसूत्र नामा अंग है तिस विषै कर्मनिका बधं उदय सत्ता अर तीव्र मंद अनुभाग द्रव्य क्षेत्र काल भावकी अपेक्षा करि इनिका वर्णन है याके एक कोटी चोराशी लक्ष पद हैं। बहुरि बारमां दृष्टिप्रवाद नामा अंग है ताके एकसो आठ कोडी अडसटी लाख छपन्न हजार पांच पद हैं। ताके पंच भेद हैं। प्रथम भेद पंचप्रकार परिकर्म है, दूसरा सूत्र नाम भेद, तीजा प्रथमानुयोग, चोथा चतुर्दशपूर्वगत है। पांचमा भेद पंचप्रकार चूलिका है। तिनमैं पहला भेद जो परिकर्म ताके पांच भेद हैं। तिसका पहिला भेद जो चंद्रप्रज्ञप्ति तामैं चंद्रमाका गमनादि तथा परिवार आयु अर कालकी हानि वृद्धि देवी विभवादिक ग्रहणादिका वर्णन है। याके छत्तीस लक्ष पचास हजार पद हैं। बहुरि दूसरी सूर्यप्रज्ञप्ति है। तिसविषै सूर्यकी ऋद्धि विभव देवी परिवारादिकका वर्णन है। याके पांच लक्ष तीन हजार पद हैं। परिकर्मका तीजा भेद जंबूद्वीपप्रज्ञप्ति है। यामैं जंवूद्वीपसंवंधी मेरुगिरी क्षेत्र कुलाचल ह्रद नदी इत्यादिकनिका वर्णन है। याके तीन लक्ष पचीस हजार पद हैं। बहुरि परिकर्मका चौथा भेद द्वीपसागर प्रज्ञप्ति है। तिस विषै समस्त द्वीपसागरनिका स्वरूप अर तहां तिष्ठते भवन वासी व्यंतरज्योतिष्कनिकै आवासका वर्णन तथा तहां तिष्ठते जिनमंदिरनिका वर्णन है। याके बावन लक्ष छत्तीस हजार पद हैं। बहुरि परिकर्मका पांचमा भेद व्याख्याप्रज्ञप्ति है। तिस विषै जीव अजीव पदार्थनिके प्रमाणका वर्णन है। याके चोरासी लक्ष छत्तीस हजार पद हैं। बहुरि बारमा अंगका दूजा भेद सूत्र नाम है। तिस विषै मिथ्यादर्शनसंवंधी तीनसै त्रेसठि कुवाद हैं। तिनका पूर्वपक्ष लेयकरि तिनका जीवादिपदार्थनि के ऊपरी लगावनेका वर्णन है। तहां जीव अबंधक ही है, अकर्त्ताही है, निर्गुण ही है, अभोक्ताही है, स्वप्रकाशकही है, परप्रकाशकही है, अस्तिरूपही है, नास्तिरूपही है, इत्यादि

एकांतके पक्षपातको दूरिकरि यथार्थस्वरूपका वर्णन है। याके अठ्यासी लक्ष पद हैं। बहुरि बारमा अंगका तीजा भेद प्रथमानुयोग है। तिस विषै चतुर्विंशति तीर्थंकर द्वादशचक्रवर्ती नव नारायण नव प्रतिनारायण नव बलिभद्र इन त्रिसठी उत्तम पुरुषनिका वर्णन है। याके पांच हजार पद हैं। बहुरि बारमा अंगका चौथा भेद पूर्वगत है ताके चोदह भेद हैं। तहां प्रथम उत्पादनामा पूर्व है। तिस विषै जीव पुद्गल कालादिकनिका जिस कालमैं जिस क्षेत्रमें जैसे पर्यायनिकरि उत्पाद व्यय ध्रौव्यादि धर्मनिकी अपेक्षाकरि स्वभाव वर्णन कीया है। याके एक कोटी पद हैं। बहुरि दूजा अग्रायणीयपूर्व है। तिस विषै सप्ततत्त्व नवपदार्थ षट्द्रव्य अर सुनय दुर्नयनिका वर्णन है। याके छिनवै लक्ष पद हैं। बहुरि तीजा वीर्यानुवादपूर्व है। तिस विषै आत्मवीर्य परवीर्य उभयवीर्य क्षेत्रवीर्य कालवीर्य भाववीर्य तपोवीर्य अर इंद्रादिककी ऋद्धि तथा नरेंद्र चक्रधर बलदेवादिकनिका वीर्य, लाभ संपत्ति आदिकनिका वर्णन किया है याके सतरि लक्ष पद हैं। बहुरि चौथा अस्तिनास्तिप्रवाद नामा पूर्व है। तिस विषै जीवादिक वस्तुनिके स्व पर द्रव्य क्षेत्र काल भावकी अपेक्षाकरि अस्तिनास्ति आदि अनेक धर्मनिविषै विधिनिषेधकरि सप्तभंगकरि कंथचित् शब्दकरि विरोध मेटनेरूप मुख्य गौणकरि वर्णन है। याके साठि लक्ष पद हैं। बहुरि पांचमा ज्ञानप्रवाद नामा पूर्व है। तिसमैं मति श्रुत अवधि मनःपर्यय केवल इनि पंचज्ञाननिका अर कुमति कुश्रुत विभंगनिका स्वरूप संख्या विषय फलादिकका वर्णन है। याके एक घाटि कोटि पद हैं। बहुरि छठा सत्यप्रवाद पूर्व है। तिस विषै वचनगुप्तिका अर वचनके संस्कारके कारण अर द्वादश प्रकार भाषा अर वक्ताके भेद अर बहुत प्रकार असत्यके भेद अर दश प्रकार सत्यका प्ररूपणका वर्णन है। याके एक कोटि अर छ पद हैं। बहुरि सातमा

आत्मप्रवादपूर्व है । तिस विषै आत्मा जो जीवपदार्थ ताके कर्त्ता भोक्ता आदि अनेक धर्मनिका निश्चय व्यवहार अपेक्षा वर्णन है। तहां व्यवहारनयकरि च्यार प्राण वा दश प्राण अर निश्चयनयकरि चैतन्यप्राणकूं धारै है। तीन काल विषै प्राणधारण किया करै है करैगा ताकूं जीव कहिए । व्यवहारकरि शुभाशुभ कर्मको अर निश्चयकरि निजपरिणाति को करै है तातैं कर्त्ता कहिये। व्यवहारकरि सत्य असत्य वचन बोलनेतैं वक्ता है निश्चयकरि वक्ता नहीं है । बहुरि दोऊ नयानिकरि बाह्य अभ्यंतर प्राण याकै पाईए, तातैं प्राणी कहिए है । व्यवहारकरि शुभाशुभकर्मकूं अर निश्चयकरि निजस्वरूपकूं भोगवै है तातैं भोक्ता कहिये । व्यवहारकरि कर्मनोकर्मरूप पुद्गलनिकूं पूरण गलन करैहै, तातैं पुद्गल है । निश्चयनयकरि पुद्गल नहीं है । दोऊ नयनिकरि त्रिकालवर्ती सर्व ज्ञेयकूं "वेत्ति" कहिए जानै है, तातैं वेदक कहिए । बहुरि व्यवहारकरि अपने देहकूं वा केवलसमुद्घातकरि सर्वलोककूं अर निश्चयनयकरि ज्ञानतैं सर्वलोककूं "वेष्टि" कहिए व्यापै है, तातैं विष्णु कहिये । बहुरि यद्यपि व्यवहारकरि कर्मके वशतैं संसारविषै परिणमै है, तथापि निश्चयकरि स्वयं आपके दर्शनज्ञानस्वरूपहीकरि भवति कहिये परिणमै तातैं स्वयंभू कहिए। बहुरि व्यवहारकरि औदारिकादि शरीर याकें हैं तातैं शरीरी कहिए निश्चयकरि शरीरी नाहींहै व्यवहारकरि मनुष्यादिपर्यायरूप परिणमै तातैं मानव कहिए। निश्चयकरि मनु कहिए ज्ञान तिसविषै भवति कहिए सत्तारूप है तातैं मानव कहिए। इत्यादि आत्माके स्वभावका कथन है, तातैं आत्मप्रवादपूर्व है। याके छत्तीस कोटी पद हैं । बहुरि कर्मप्रवादनामा आठमा पूर्व है । तिसविषै ज्ञानावरणादि कर्मनिकी मूलप्रकृति उत्तरप्रकृति उत्तरोत्तरप्रकृति भेद लिए बंध सत्ता उदय उदीरणा उत्कर्षण अपकर्षण संक्रमण उपशम निधत्ति निःकांचितादि अवस्थानिका वर्णन है। तथा चित्तादिकनिकी

अवस्था ईर्यापथादिक्रिया तपस्या अधाकर्मादिकका वर्णन है। याके एक कोटी अस्सी लक्ष पद हैं। बहुरि प्रत्याख्यान नाम नवमा पूर्व है। तिस विषै नाम स्थापना द्रव्य क्षेत्र काल भावनैं आश्रयकरिकै पुरुषकूं संहनन बलादिकके अनुसारकरि प्रमाणीक कालपर्यंत वा अप्रमाणीक कालकरि त्याग करना तथा सावद्य वस्तुका त्याग अर उपवासविधि अर इनिका भावना अर पंच समिति तीन गुप्तिका वर्णन है। याके चोरासी लक्ष पद हैं। बहुरि दशमा विद्यानुवादपूर्व है। तिस विषै अंगुष्ठप्रसेनादि सातसै अल्पविद्या अर रोहिणीकूं आदि लेय पांचसै महाविद्या इनिका स्वरूप सामर्थ्य साधनभूत मंत्र यंत्रादिक अर सिद्ध भई विद्यानिका फलका वर्णन तथा अष्टांगनिमित्तज्ञानका वर्णन है। याके एक कोटी दश लक्ष पद हैं। बहुरि कल्याणवाद नामा ग्यारमा पूर्व है तिस विषै तीर्थंकर चक्रधर बलदेव वासुदेवादिकनिके गर्भावतारणादि कल्याणकनिके महोत्सव तथा तिनके कारण तीर्थंकरत्वादि पुण्याविशेषका हेतु षोडशकारणभावनादि तपश्चरणादिकका तथा चंद्रसूर्यादि ग्रह नक्षत्रादिकनिके गमन ग्रहण शकुनादिकका फल वर्णन है। याके छबीस कोटी पद हैं। बहुरि प्राणवादनामा बारमा पूर्व है तिस विषै अष्ट प्रकार वैद्यकचिकित्सा तथा भूतादिक व्याधि दूर करनेका कारण मंत्र तंत्रादिक वा विष दूरिकरनहारा गारुडविद्यादिक तथा स्वरोदयादिक बहुरि दश प्राणनिके उपकारक अनुपकारक द्रव्यनिका गत्यादिकनिके अनुसार वर्णन है। याके तेरह कोटी पद हैं। बहुरि क्रियाविशाल नामा तेरमा पूर्व है। तिस विषै संगीतशास्त्र छंद अलंकारादिक अर पुरुषका बहत्तरी कला अर शिल्पकला आदि चातुर्यता अर स्त्रीनिका चोसठी गुणनिका तथा गर्भाधानादिक चोरासी क्रिया तथा सम्यग्दर्शनादि एकसो आठ क्रिया वा देववंदनादिक पचीस क्रिया अर निमित्तनैमित्तिक क्रिया इत्यादिकनिका वर्णन है याके नव

कोटी पद हैं। बहुरि चोदमा त्रिलोकविंदुसार नामा पूर्व है। तिस विषै तीन लोकका स्वरूप षड्विंशति परिकर्म अर आठ व्यवहार च्यारि बीजगणितादिक अर मोक्षका स्वरूप मोक्षका कारणभूत क्रिया अर मोक्षका सुख इनिका वर्णन है। याके साढा बारा कोटी पद हैं। बहुरि बारमा अंगका पांचमा भेद चूलिका है। ताके पांच भेद हैं। जलगता १, स्थलगता २, मायागता ३, रूपगता ४, आकाशगता ५ ऐसें पांच भेद हैं। तहां जलगताचूलिकामैं जलका स्तंभन करना जलविषै गमन करना अग्निका स्तंभन करना अग्निमैं प्रवेश करना अग्निका भक्षण करना इत्यादिकके कारणरूप मंत्र तंत्रादिका प्ररूपण है। याके दोय कोटी नव लक्ष निवासी हजार दोयसै पद हैं। बहुरि दूजी स्थलगताचूलिकाविषै मेरुपर्वत भूमि इत्यादिकनिमैं प्रवेश करना शीघ्र गमन करना इत्यादिक क्रियाके कारणभूत मंत्रतंत्रादिकका प्ररूपण है याके दोय कोटी नव लक्ष निवासी हजार दोयसै पद हैं। बहुरि तीजी मायागताचूलिका है यामैं मायामयी इंद्रजालादिविक्रियाके कारण मंत्र तंत्र आचरणादिकका प्ररूपण है याकेहू दोय कोटी नव लक्ष निवासी हजार दोयसै पद हैं। बहुरि चोथी रूपगता चूलिका है। यामैं सिंह हस्ति घोडा बैल हरिण इत्यादि रूपके पलटनेका कारण मंत्र तंत्र तपश्चरणादिकका प्ररूपण है। तथा चित्राम काष्ठलेपादिकका वर्णन है। तथा धातु रस रसायनका निरूपण है। याकेहू दोय कोटी नव लक्ष निवासी हजार दोयसै पद हैं। बहुरि पंचमी आकाशगता चूलिका है। यामैं आकाशमैं गमनादिकका कारणभूत मंत्र तंत्र तपश्चरणादिकका वर्णन है। याकेहू दोय कोटी नव लक्ष निवासी हजार दोयसै पद हैं। ऐसैं दृष्टिवाद नामा बारमा अंगका भेद कह्या।

अब अंगबाह्यश्रुतके जे आठ कोडी एक लक्ष आठ हजार एकसो पिचहतरि अक्षर रहे तिनके चोदह

प्रकीर्णक हैं। तिनमैं नाम स्थापना द्रव्य क्षेत्र काल भावकरि षट्प्रकार सामायिकका वर्णन सो सामायिक नाम प्रथम प्रकीर्णक है। बहुरि जामैं तीर्थंकरनिके पंचकल्याण चौतीस अतिशय अष्टप्रातिहार्य्य परमौदारिक दिव्यदेह समवसरण धर्मोपदेशादिक तीर्थंकरनिके माहात्म्यका प्रकट करनेवाला स्तवनका वर्णन सो दूजा संस्तव नामा प्रकीर्णक है॥ बहुरि जामैं एक तीर्थंकरका आश्रयकै अर्थि प्रतिमा चैत्यालयादिकका स्तवनका वर्णन सो तीजा वंदना नामा प्रकीर्णक है॥ बहुरि जामैं एक दिनसंबंधि दोषका निराकरणकै अर्थी दैवसिक प्रतिक्रमण तैसैंही रात्रिक पाक्षिक चातुर्मासिक सांवत्सरिक ऐर्यापथिक अर उत्तमार्थ कहिए संन्यासमरणका अवसर संपूर्णपर्यायमैं उपज्या दोष तिनका निराकरणकै अर्थि जे प्रतिक्रमण तिनका जामैं वर्णन है ऐसा प्रतिक्रमण नाम चोथा प्रकीर्णक है॥ बहुरि जामैं दर्शन ज्ञान चारित्र तप उपचार ऐसैं पंच प्रकारका विनयका वर्णन सो विनय नामा पंचम प्रकीर्णक है॥ बहुरि जामैं जिनपूजनादिककी क्रियाके करनेके विधानका वर्णन अथवा अरहंत सिद्ध आचार्य उपाध्याय-सर्वसाधु जिनधर्म जिनप्रतिमा जिनवचन जिनमंदिर ए जे नव देवता तिनकी वंदनाकै अर्थि तीन प्रदाक्षिणा तीन अवनाति च्यार शिरांशि बारा आवर्त्त इत्यादि अर नित्यनैमित्तिक क्रियाका प्ररूपण है सो कृतिकर्म नामा छठा प्रकीर्णक है॥ बहुरि साधुनिका आचारकै गोचर आहारकी शुद्धिका वर्णन है सो दशवैकालिक नामा सप्तम प्रकीर्णक है॥ बहुरि जामैं च्यार प्रकारका उपसर्ग अर द्वाविंशति परिषह सहनेका विधान अर इनका फलका वर्णन सो उत्तराध्ययन नामा अष्टमप्रकीर्णक है। बहुरि जामैं साधुनिके योग्य आचरणका विधान अर अयोग्यसेवन होतैं प्रायश्चित्तका वर्णन सो कल्पव्यवहार नामा नवमा प्रकीर्णक है॥ बहुरि जामैं द्रव्यकूं क्षेत्रकूं भावकूं आश्रयकरि साधुकै यह

योग्य यह अयोग्य ऐसैं द्रव्य क्षेत्र काल भावकै अनुकूल जामैं वर्णन सो कल्पाकल्प नामा दशम-प्रकीर्णक है। बहुरि जामैं उत्कृष्ट संहननादि सहित जिनकल्पी साधुनिकै द्रव्य क्षेत्र काल भावकै योग्य त्रिकालयोगादिकनिका आचरणका वर्णन अर स्थविरकल्पी साधुनिका दीक्षा शिक्षा गणपोषण आत्म संस्कार सल्लेखना उत्तमार्थस्थानगत उत्कृष्टाराधनाका वर्णन सो महाकल्पसंज्ञक प्रकीर्णक ग्यारमा है। बहुरि च्यार प्रकारके देवनिमैं उपजनेका कारण दान पूजा तपश्चरण अकामनिर्जरा सम्यक्त्व संयमादिकका वर्णन अर देवनिका उपपादस्थानका विभवका वर्णन सो बारमा पुंडरीक नामा प्रकीर्णक है॥ बहुरि जामैं इंद्र प्रतींद्रादिकनिमैं उत्पत्तिका कारण तपश्चरणादिकका वर्णन सो महापुंडरीक नामा तेरमा प्रकीर्णक है॥ बहुरि जामैं प्रमादजनित दोष दूरिकरनेके अर्थि दश प्रकार प्रायश्चित्तादिकका वर्णन सो निषिधिका नाम चौदमा प्रकीर्णक है। ऐसैं अंग अर अंगबाह्य श्रुतज्ञानका स्वरूप गोमट्टसार ग्रंथके अनुसार कह्या। यो श्रुतज्ञान है सो प्रमाण है। तहां वचनरूप शब्दात्मक द्रव्यश्रुत है सो भावश्रुतज्ञानका कारण है। श्रुतज्ञान है सो परोक्षप्रमाण है सो द्रव्य गुण पर्यायके विशेष सहित पदार्थनिकूं केवलज्ञानकी ज्यों सत्यार्थ प्रकाशै है। जैसा केवलज्ञानकरि प्रत्यक्ष जानै हैं। तैसा ही श्रुतज्ञानकरि परोक्ष जानै हैं। अब तीन प्रकार कह्या जो प्रत्यक्ष प्रमाण तिसमैं अवधिज्ञानका भेदनिमैं जो भवप्रत्यय अवधिज्ञान ताके स्वामी कहै हैं—

भवप्रत्ययोऽवधिर्देवनारकाणां ॥ २१ ॥

अर्थ—देव अर नारकीनिके भवप्रत्यय अवधिज्ञान होय है। यातैं अवधिज्ञानावरण अर वीर्यांतरायके क्षयोपशमतैं अवधिज्ञान होय है। सो क्षयोपशम व्रत नियम तपश्चरणतैं होय। अर देवनारकी-

निकै वृत नियम तपश्चरणादिक है नहीं तातैं देव नारकीनिकै अपना देवनारकका भव पावनाही क्षयोपशमनैं कारण है। तपश्चरण वृत कारण नाहीं, जातैं भवप्रत्ययअवधिज्ञानकूं भवही प्रत्ययकहिये कारण है। तातैं भवप्रत्ययनाम अवधि देवनारकीनिकै होय है। सो देशावधि है। अर देवनारकीनिकै अवधितैं जानना समस्तनिकै समान नाहीं है। जैसा जैसा क्षयोपशम तैसा तैसा अवधितैं द्रव्य क्षेत्र काल भावका नियमकरि जानना होय है। अर सम्यग्दृष्टीनिकैं ही अवधिज्ञान होय है। मिथ्यादृष्टनिकै विभंग कहावै है। अब क्षयोपशमनिमित्त अवधिज्ञान कोंनकै है यातैं सूत्र कहैं है—

क्षयोपशमनिमित्तः षड्विकल्पः शेषाणां ॥ २२ ॥

अर्थ—अवधिज्ञानावरण कर्मका क्षयोपशम है निमित्त जाकूं ऐसा अवधिज्ञान षट्प्रकार है सो शेष जे मनुष्य तिर्यंच तिनकै होयहै। सो अवधिज्ञान समस्त मनुष्य तिर्यंचनिकै नहीं होयहै। सैनी पंचेंद्रियकैही होयहै। अर सम्यग्दर्शनादिक निमित्तकूं होतैंसंतैं कोऊकै अवाधिज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशम होतैं होयहै। तातैं गुणप्रत्यय कहिए है। सो गुणप्रत्यय अवधि छह भेदरूप है। १ अनुगामी, २ अननुगामी, ३ वर्द्धमान, ४ हीयमान, ५ अवस्थित, ६ अनवस्थित। तहां जो अवधिज्ञान अपना स्वामी जीवकै साथिही गमन करै ताकूं अनुगामी कहिए। ताके तीन भेद हैं। १ क्षेत्रानुगामी, २ भवानुगामी, ३ उभयानुगामी।

तहां जिस जीवकै जिस क्षेत्रविषैं अवधिज्ञान उपजा तिस जीवकूं अन्य क्षेत्रमें गमन करतैं साथिही गमन करै सो क्षेत्रानुगामी है। बहुरि जो परभवकूं गमन करते जीवकै परलोकपर्यंत अवधि जाय सो भवानुगामी है। बहुरि जो अवधि अन्य क्षेत्रविषैभी साथि जाय अर अन्यभवविषैभी साथि जाय सो

उभयानुगामी है। बहुरि जो अवधिज्ञान अपना स्वामी जीवकै साथि गमन नही करै सो अननुगामी अवधि है। ताकै तीन भेद हैं १ क्षेत्राननुगामी, २ भवाननुगामी, ३ उभयाननुगामी। तहां जो अन्य क्षेत्रविषै गमन करता जीवकै साथि न जाय सो क्षेत्राननुगामी है। बहुरि जो अन्य भवविषै गमन करता जीवकै साथि नहीं जाय सो भवाननुगामी है। बहुरि जो अन्यक्षेत्रविषै गमन करता जीवकै साथि नहीं जाय वा परभवविषैभी साथि नहीं जाय सो उभयाननुगामी है। बहुरि जो सम्यग्दर्शनादि गुणरूप विशुद्धपरिणामनिकी वृद्धि होनेतैं जिस प्रमाणको लीए उपज्या तातैं वढताही चल्याजाय सो वर्धमान अवधिज्ञान है। बहुरि जो सम्यग्दर्शनादि गुणकी हानि अर संक्लेशपरिणामनिकी वृद्धिके योगतैं जो ज्ञान घटताही जाय सो हीयमान अवधिज्ञान है। बहुरि जो अवधिज्ञान जेते परिणामको लीए उपजै तेताही रहै घटै बधै नहीं सो अवस्थित अवधिज्ञान है। बहुरि जो अवधिज्ञान जेते परिणामको लिए उपजै तातैं घटैभी वधैभी। जैसैं पवनका वेगकरि प्रेर्‌या जल वारवार हानिवृद्धिरूप होय तैसैं अनवस्थित अवधिज्ञान है। ऐसैं गुणप्रत्ययदेशावधिज्ञान हैं ते छह भेदरूप है। अथवा प्रतिपाती अप्रतिपाती भेदसहित आठ भेदरूप भी हैं। बहुरि आगमविषै देशावधि परमावधि सर्वावधि ऐसा भेद कह्या है। तिनमैं देशावधि छह भेदरूप वा आठ भेदरूप जानना। अर परमावधि सर्वावधि केवलज्ञान उपजै तहां ताई अनुगामी ही हैं। अर परमावधि सर्वावधिका धारक अन्य भव नाहीं धारै तातैं भवांतर का अभावकी अपेक्षा अननुगामी भी कहिए अर ए दोऊ अप्रतिपातीही हैं। केवलज्ञान उपजै तहां तांई छूटै नाहीं। बहुरि परमावधि हैं सो वर्धमानस्वरूपही है हीयमान नाहीं। बहुरि परमावधि सर्वावधि हैं सो चरमशरीरी तद्भवमोक्षगामी संयमी मुनीहीकै होय हैं। अन्य तीर्थंकरादिक गृहस्थ मनुष्य तिर्यंच देव नारकीनिकै नाहीं होय।

इनिकै देशावधिहीकी योग्यता है बहुरि परमावधि सर्वावधि दोऊ गुणप्रत्ययही हैं । उत्कृष्ट संयमादि गुणनितैंही उपजै हैं । अर देशावधिज्ञान गुणप्रत्यय भवप्रत्यय दोऊ प्रकार होय है । बहुरि जो भवप्रत्यय अवधिज्ञान है सो नारकीनिकै देवनिकै चरमभवधारक तीर्थंकरनिकै होय है । सो सर्व आत्माके प्रदेशानिमैं तिष्ठता जो अवधिज्ञानावरण अर वीर्यांतराय कर्मतिनिके क्षयोपशमतैं समस्त अंगतैं उपजैं है । अर गुणप्रत्यय अवधिज्ञान है सो पर्याप्तमनुष्यानिकै तथा संज्ञी पंचेद्रिय पर्याप्ततिर्यंचानिकैं उपजै है सो नाभीकै ऊपरि शंख पद्म वज्र स्वास्तिक मत्स्य कलशादिक शुभचिन्हकरि सहित आत्माके प्रदेशानिमैं तिष्ठता जो अवधिज्ञानावरण तथा वीर्यांतराय कर्मके क्षयोपशमतैं उत्पन्न होयहै । बहुरि अवधि नाम मर्यादाका है सो ये अवधिज्ञान द्रव्य क्षेत्र काल भावकी मर्यादा लीए होय है सो इस द्रव्य क्षेत्र काल भावका प्रमाण गोमट्टसारतैं वा राजवार्तिकतैं जानना । ऐसैं अवधिज्ञानका वर्णन किया यहां इतना विशेष जानना । देशावधि, परमावधिका तो क्षयोपशम अपेक्षा बहुत भेद हैं । सर्वावधिका भेद एकही है । आर्यिकानिकैं वा श्राविकानिकैं देशावधिही होय है सर्वावधि, परमावधि नही होय है । अब मनःपर्ययज्ञानका भेदादि कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

ऋजुविपुलमती मनःपर्ययः ॥ २३ ॥

अर्थ—ऋजुमतिमनःपर्यय अर विपुलमतिमनःपर्यय ऐसैं मनःपर्ययके दोय भेद हैं। मन वचन कायका सरलपणाकरि मनमैं तिष्ठता रूपीपदार्थ तथा परके मनमैं तिष्ठता पदार्थकूं जाणै सो ऋजुमतिमनःपर्यय है। बहुरि सरल तथा वक्ररूप परके मनमें तिष्ठता रूपीपदार्थकूं जानैं सो विपुलमतिमनःपर्यय है । देव मनुष्य तथा तिर्यंच इनि सबनिके मनविषै प्राप्तभया रूपी पुद्गलद्रव्य तथा संसारी जीव द्रव्य तिन समस्त-

निकूं मनःपर्ययज्ञान प्रत्यक्ष जानैं है। तहां ऋजुमतिमनःपर्ययज्ञान तीन प्रकार है—१ सरलमनकरि किया अर्थकूं जानै, २ सरलवचनकरि किया अर्थकूं जानै, ३ सरलकायकरि किया अर्थकूं जानै। ऐसैं तीन प्रकार है। जैसैं कोऊ पुरुष मनकरि कोऊ पदार्थकों चिंतवन किया तथा धर्मादिसंयुक्त वचन तथा लौकिकवचनकूं भिन्न भिन्न अक्षरनिकरि उच्चारण किया तथा दोऊ लोकके कार्य प्रकट करनेके अर्थि अपने अंग उपांगनिका पटकना खैंचना पसारणा इत्यादिक कायकी चेष्टाकरी अर फेरि लगते ही समयविषै वा बहुतकाल व्यतीत भए तिसके विस्मरण होनेतैं तिसही अर्थके चिंतवन करनेकूं वा तिसही वचनके कहनेकूं वा कायकी चेष्टा करनेकूं समर्थ नहीं होय। तिस पदार्थकूं वचनकूं कायकी चेष्टाकूं ऋजुमतिमनःपर्ययज्ञानी पूछे वा नहीं पूछै समस्तकूं जानै जो तुमने ऐसी विधिकरि ऐसा पदार्थकूं चिंतवन किया है वा कह्या है वा कायकरि किया है, ऐसा जानना है। वा आपका तथा परका चिंतवन जीवित मरण सुख दुःख लाभ अलाभादिकनिकूं जाणै है। चिंतवनादिकरि जिस अर्थकूं मन वचन कायकी चेष्टादिकनिमैं जिस अर्थकूं प्रकट किया तिसहीकूं ऋजुमतिमनःपर्ययज्ञान जाणै अर अप्रकटकूं नही जानै। कालकरि तो जीवोंका तथा आपका दो तीन भव तो जघन्यकरि जानै अर उत्कृष्ट सात आठ भव जानै। गमन आगमन करिकैं अर क्षेत्रतैं जघन्यकरि तीन कोश ऊपरि अर नवकोशके अभ्यंतर ही जानै। अर उत्कृष्टकरि तीन योजनके ऊपरि अर नव योजनके मांहि जानैं। बहुरि विपुलमतिमनःपर्यय ज्ञान सरल अर वक्र मनवचनकायके विषयतैं छह प्रकार है तथा आपका अर पर जीवनिका चिंतवन जीवित मरण सुख दुःख लाभ अलाभादिक अव्यक्त मनकरि तथा व्यक्त मनकरि चिंतवन किया वा नहीं चिंतवन किया वा चिंतवन करैगा तिन सवनिकूं विपुलमतिज्ञानी जानै है। कालकरि

जघन्य तो सात आठ भव जानै। उत्कृष्ट असंख्यात भव गति आगति करि प्ररूपण करै। क्षेत्रथकी जघन्य तो तीन योजन ऊपरि नव योजन माहि जानै उत्कृष्टकरि मानुषोत्तरपर्वतके माहि जानैं वारले पदार्थकूं नहीं जानै। अर गोमट्टसारकै कथनमैं पैंतालीस लाख योजन घनरूप जानैं है ऐसैं वर्णन किया है जो पैंतालीस लक्ष चौडा लंवा ऊंचा क्षेत्रमैं वर्त्तते अर्थकूं जानै है॥ ऐसैं दोय प्रकार मनःपर्यय-ज्ञानका वर्णन किया तिनमैं परस्पर भेद दिखावनेकूं सूत्र कहे हैं—

विशुद्ध्यप्रतिपाताभ्यां तद्विशेषः ॥ २४ ॥

अर्थ—विशुद्धि अर अप्रतिपात इनि दोयविशेषनिकरि इनि दोऊनिमैं विशेष कहिए अधिकता है। मनःपर्ययज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमतैं जो आत्माकी उज्ज्वलता सो विशुद्धता है। अर संयम-परणामकी घटवारी हानिपना सो प्रतिपात है। अर जो प्रतिपात नहीं होय सो अप्रतिपात है। तहां ऋजुमतिमनःपर्ययज्ञानतैं विपुलमतिमनःपर्ययकी विशुद्धता अधिक है अर ऋजुमतिमनःपर्ययज्ञान तो प्रतिपाती भी है छूटि भी जाय है। अर विपुलमतिमनःपर्ययज्ञान अप्रतिपातीही है। विपुलमतिमनःपर्यय होय ताके चारित्र वर्द्धमान ही होय है। प्रतिपात नहीं होय है केवलज्ञान ही उपजावै है। अर सर्वावधिज्ञानकरि जो कार्मणद्रव्यका अनंतमा भाग रूपीद्रव्यकूं जानै है ताका अनंतमा भाग ऋजुमतिमनःपर्यय जानै है। अर ताका अनंतमा भागकूं विपुलमति जानै है। ऐसैं ऋजुमति विपुल-मति मनःपर्ययज्ञानमैं विशेष जनना॥ अव अवधिज्ञान अर मनः पर्ययज्ञान इनमैं काहेतैं विशेष है इस हेतूतैं सूत्र कहे हैं—

विशुद्धिक्षेत्रस्वामिविषयेभ्योऽवधिमनःपर्यययोः ॥ २५ ॥

अर्थ—अवधिज्ञान अर मनःपर्यय ज्ञान इनि दोऊनिमैं विशुद्धि क्षेत्र स्वामी अर विषय इनि च्यार भेदनितै भेद है। जातैं अवधिज्ञान जो रूपीद्रव्यकूं जानै है ताकै अनंतभाग भी सूक्ष्म रूपीद्रव्यकूं मनःपर्ययज्ञान जानै है। तातैं अवधिज्ञानतैं मनःपर्ययज्ञान विशुद्ध है निर्मल है। बहुरि अवधिज्ञानके उत्पत्तिका क्षेत्र त्रसनालीपर्यंत है। अर विषयका क्षेत्र सर्व लोक है। अर मनःपर्ययज्ञान मनुष्य लोकही मैं उपजै है। अर पैंतालीस लाख योजन घनरूप ही याका विषयका क्षेत्र है। बहुरि अवधिज्ञान च्यारो गतिके सैनी पंचेंद्रियजीवनिकै होय है। अर मनःपर्ययज्ञान गर्भज मनुष्य कर्मभूमिके पर्याप्तनिकैं ही उपजै है। अर भावलिंगी संयमीनिकै ही उपजै अर संयमीनिमैं हूं वर्द्धमान चारित्रहीमैं उपजै हीयमानमैं नहीं उपजै। अर वर्द्धमान चारित्रके धारकनिमैं हू सप्तप्रकारकी ऋद्धिमैंतै एक दोय तीन इत्यादिक ऋद्धि उपजि आई होय तिनकैंही मनःपर्ययज्ञान होय। ऋद्धिधारी विना नहीं होय। अर ऋद्धिधारी-निमैं हूं केईकनिकैं ही उपजै है। समस्त ऋद्धिधारीनिकैं नहीं उपजै। बहुरि विषयकी अपेक्षा भेद है ताका सूत्र आगैं कहसी। ऐसैं अवधि मनःपर्ययज्ञानमैं विशुद्धतादिकनितैं भेद दिखाया। अब केवल-ज्ञानका लक्षण कहनेका अवसरकूं उलंघनकरिकैं ज्ञाननिका विषयका नियमकूं कहैहैं जातैं केवलज्ञान-का स्वरूप मोक्षतत्त्वका वर्णनरूप दशम अध्यायमैं वर्णन करसी। अब मतिश्रुतज्ञानका विषयका नियमके अर्थि सूत्र कहैहैं—

मतिश्रुतयोर्निबंधो द्रव्येष्वसर्वपर्यायेषु ॥ २६ ॥

अर्थ—मतिज्ञान अर श्रुतज्ञान इनि दोऊनिका विषयका नियम द्रव्यनिके असर्वपर्यायनिविषै है।

समस्तपर्यायनिकूं नहीं जानैं है। इहां सूत्रमैं विषय शब्द नहीं है सो "विशुद्धिक्षेत्र" इत्यादिसूत्रतैं अनुवृत्ति आई है सो जाननी। इहां "द्रव्येषु"ऐसा वहुवचनतैं जीव पुद्गल धर्म अधर्म काल आकाश ए समस्त द्रव्य ग्रहण करने, तिनके असर्वपर्याय कहिए केईक पर्याय लेने सर्वपर्यायनिसहित इनका विषय नाहीं है। जातैं एकएक द्रव्यके अनंत अनंत त्रिकाल संबंधी पर्याय हैं। इहां कोऊ कहै, धर्मास्तिकायादिक अमूर्तिक द्रव्य हैं सो मतिज्ञानका विषय कैसैं होय यातैं सर्वद्रव्यनिविषै मतिज्ञान प्रवर्त्तै है ऐसै कहना अयुक्त है। ताकूं कहिए है ए दोष नाहीं है। जातैं अनिंद्रिय कहिए मन नामा अंतरंग करण है द्रव्यमन है तिसका अवलंबनका धारक नोइद्रियावरणकर्मके क्षयोपशमरूप लब्धिपूर्वक उपयोग है। सो अवग्रहादिरूप पहले उपजै है पाछै तत्पूर्वक श्रुतज्ञान सर्वद्रव्यनिविषै आपके योग्य पर्यायनिविषै प्रवर्त्तै है ऐसा जानना। अव याकै अनंतर अवधिज्ञानका विषयनिवंध कहा है यातैं सूत्र कहैं हैं—

रूपिष्ववधेः ॥ २७ ॥

अर्थ—अवधिज्ञानका विषयका नियम रूपीपदार्थनिविषै है। इहां सूत्रविषै विषयनिवंध शब्दकी अनुवृत्ति पहिले सूत्रतैं लेनी। तथा "सर्वपर्यायेषु" इस पदकी हू पूर्वसूत्रतैं अनुवृत्ति लेणी। वहुरि रूपी कहनेतैं पुद्गलद्रव्य ग्रहण करना पुद्गलकीही कितनेक पर्यायनिकू जानै है अर पुद्गलद्रव्य का संवंधसहित जीवद्रव्यहूकूं जानैं है। मुक्तजीवकूं तथा अन्य अमूर्तिक पदार्थनिकूं नहीं जानैं है। अर अपने क्षयोपशमकै योग्य सूक्ष्म स्थूल रूप परणए तथा दूर क्षेत्र वा निकट क्षेत्रमैं वर्त्तते तथा अतीत अनागत वर्त्तमान कितनेक पर्यायसहित पुद्गलद्रव्यको साक्षात् प्रत्यक्ष जानै है अव मनःपर्ययज्ञानका विषयका नियम कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

तदनंतभागे मनःपर्ययस्य ॥ २८ ॥

अर्थ—जो रूपी द्रव्य सर्वावधिज्ञानका विषयपणाकरि कह्या तिसका अनंतभाग करिए तिसका एक भागविषै मनःपर्ययज्ञान प्रवर्त्तै है। याका सामर्थ्य अतिसूक्ष्मद्रव्य जाननेका है। इहां कोई कहै—सर्वावधिका विषय तो परमाणुपर्यंतका है। अर ताका अनंतवां भागकूं मनःपर्ययज्ञान जानै है। सो परमाणूमैं अनंतवां भाग कैसैं संभवै। ताका समाधान—एक परमाणुमैं स्पर्श रस गंध वर्णके अनंतानंत अविभाग परिच्छेद हैं तिनके घटने बधनेकी अपेक्षा अनंतका भाग संभवै है। अब केवलज्ञानका विषयनिबंध कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

सर्वद्रव्यपर्यायेषु केवलस्य ॥ २९ ॥

अर्थ—केवलज्ञानके विषयका नियम सर्वद्रव्यपर्यायनिविषै है। एकएक द्रव्यनिके त्रिकालसंबंधी अनंतानंत पर्याय हैं। सो सर्वद्रव्य अर सर्वद्रव्यानिकूं त्रिकालवर्ती अनंतानंतपर्यायनिकूं अक्रमतैं एकै काल प्रत्यक्ष केवलज्ञान जानैं है। ज्ञानकी स्वच्छताविषैं विना इच्छा सहज ही सर्व ज्ञेय प्रत्यक्ष होय हैं लोक अलोककूं जानै है। अर केवलज्ञानमैं शक्ति ऐसी है जो अनंतानंत लोक अलोक और होइ तो उनहूकूं जाननेकूं समर्थ है। ज्ञाननिका विषय तो कह्या अब एक आत्माविषै अपने निमित्ततैं उपजे ज्ञान युगपत् केतेक होंय यातैं सूत्र कहै हैं—

एकादीनि भाज्यानि युगपदेकस्मिन्नाचतुर्भ्यः ॥ ३० ॥

अर्थ—एक आत्माविषै एककालविषै युगपत् एक वा दोय तीन च्यार ऐसैं विकलपरूप होय हैं। जहां एक होय तहां केवलज्ञान होय। अर दोइ होंय, तहां मतिज्ञान श्रुतज्ञान होय। तीन होंय तहां मति श्रुति

अवधि होंय। अथवा मति श्रुति मनःपर्यय होंय। च्यार होय तो मति श्रुत अवधि मनःपर्यय होय। च्यारि सिवाय नहीं होय। जातैं केवलज्ञान क्षायिक है, असहाय है, समस्त ज्ञानावरणके क्षयतैं होय है इहां क्षयोपशम ज्ञान कहांतैं होय ?। इहां प्रश्न—जो क्षायोपशमिक ज्ञान तो क्रमवर्त्ती है एक कालमैं एक ही ज्ञान प्रवर्त्तै है सो इहां चार युगपत् कैंसे कहे ? ताका समाधान—जो ज्ञानावरणका क्षयोपशम होतैं च्यार ज्ञानकी जाननशक्तिरूप लब्धि तो एककालमैं होय है। अर उपयोग इनिमैं एक काल एक ज्ञानस्वरूप ही होय है तथापि इहां उपयोगके पलटनेकी शीघ्रतातैं कालका भेद नहीं जान्याजाय है अर सूक्ष्म कालभेद है ही। अब ये कहे जे मत्यादिक तै ज्ञाननामकरिही हैं, कि अन्य था भी हैं इस हेतु तैं सूत्र कहे हैं—

मतिश्रुतावधयो विपर्ययश्च ॥ ३१ ॥

अर्थ—मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान ए तीन ज्ञान हैं। ते विपर्यय भी होय हैं। विपर्यय नाम मिथ्याका है। इहां सम्यग्ज्ञानका अधिकार है सूत्रमें 'च' शब्द समुच्चयार्थ है। तातैं मति श्रुत अवधि ए तीन ज्ञान विपर्यय भी हैं अर सम्यक् भी हैं। इहां कोऊ पूछै इनके विपर्ययपणा काहेतैं होय ताकूं कहिए है—मिथ्यादर्शनका उदयकरि सहित एक आत्माविषै समवायसंबंधरूप एकता होतैं विपर्यय होय है। कुमति कुश्रुत कुअवधि तथा याकूं विभंग भी कहिए जैंसैं कटुक तूंवा गिरीसहित होय तामैं दुग्ध क्षेपिए तो कटुक होजाय तैंसैं मिथ्यादर्शनका उदयसहित आत्माविषै भी ज्ञान होय सो मिथ्याज्ञान होय है। इहां विपर्यय कहनेतैं मिथ्याज्ञान कह्या है। सो संशय अनध्यवसाय भी लेना। तहां मति श्रुत ज्ञान ही संशय विपर्यय अनध्यवसाय होतैं कुमति कुश्रुत ज्ञान होय हैं। अर अवधिज्ञान मैं संशय नहीं

होय है । कदाचित् अनध्यवसाय होय वा विपर्यय होय है तातैं कुअवधि कहिए वा विभंग कहिए । अब कोऊ कहैहै-मिथ्यादृष्टिकैहू रूपादिक विषयका ग्रहणमैं व्यभिचारका अभाव है तातैं विपर्ययपणाका अभाव है, जैसैं सम्यग्दृष्टि मतिज्ञानकरिकैं रूपरसादिकनिकूं ग्रहणकरै है तैसैं मिथ्यादृष्टी हू मतिअज्ञान जो कुमतिज्ञान ताकरिकै रूपादिकनिकूं ग्रहण करैहै बहुरि जैसैं घटादिकनिमैं रूपादिकनिकूं श्रुतज्ञानकरि निश्चय करैहै परकूं उपदेश करै है तैसैंही कुश्रुत ज्ञानकरि निश्चय करै परकूं उपदेश करै है तथा जैसैं अवधिज्ञानकरि रूपी पदार्थनिकूं निश्चय करै है तैसैं विभंगज्ञानकरिकैहू निश्चय करै है तातैं विपर्ययपणा नाहीं, ऐसी शंका होतै सूत्र कहै हैं—

सदसतोरविशेषाद्यदृच्छोपलब्धेरुन्मत्तवत् ॥ ३२ ॥

अर्थ—मिथ्यादृष्टिके विपर्ययज्ञान होय है सो सत्का तथा असत्का विशेषकूं नहीं जाननेतैं अपना इच्छातैं जैसैं तैसैं वस्तुकूं ग्रहणकरनेतैं ऊन्मत्तकी नाईं होय है । जैसैं मदिरादिकतैं उन्मत्त भया पुरुष अपनी इच्छातैं जैसैंतैसैं वस्तुकूं ग्रहण करैहै तैसैं मिथ्यादृष्टी भी सत् असत्का विशेष जान्याविना अपनी इच्छातैं ग्रहण करैहै । सत् कहिए विद्यमान असत् कहिए अविद्यमान अथवा सत् कहिए भली असत् कहिए बुरी ऐसैं सत् असत्का विशेषकूं नहीं जानै सत्का असत् कहै तथा असत्कूं सत् कहै अथवा कहूं सत्कूं सत् भी कहै कहूं असत्कूं असत् भी कहै । ऐसैं अपनी इच्छातैं जैसैं तैसैं ग्रहणकरि कहै तहां विपर्ययज्ञान कहिए । जैसैं मतवाला कोऊ कालमैं माताकूं भार्या कहै, कोऊ कालमैं भार्याकूं माता कहै कोऊ कालमैं भार्याकूं भार्या भी कहै माताकूं माता भी कहै ऐसैं अपनी इच्छातैं मानै है अर निर्णय नाहीं है । तहां जो जैसाकूं जैसा भी कहै तो ताकै सम्यग्ज्ञान नाहीं । जातैं वाकै निश्चयरूप निरधार करि

जानना नहीं है। जातैं मिथ्यादृष्टी घटपटादिक पदार्थनिकूं नेत्रादिककरि घटपटादिक ही जानै है तो हू मिथ्यादृष्टीका घटकूं घटरूप जानना मिथ्या है अर सम्यग्दृष्टीका घटकूं घटरूप जानना सम्यक् है सो ही दिखावै हैं—

यद्यपि नेत्रादिक इंद्रियनितैं पदार्थका रूपादिक ग्रहण करना समान है, तो हू मिथ्यादृष्टीके कारण-विपर्यय स्वरूपविपर्यय भेदाभेदविपर्यय ए तीन विपर्यय तो हैं ही-प्रथम कारणविपर्यकूं कहे हैं। घटादिकनिका रूप तो जैसैं है तैसैं ही जानैं है परंतु इनिका कारणमैं मिथ्यादृष्टि विपरीत कल्पना करै है। ब्रह्माद्वैतवादी तो रूपादिकनिका कारण एक अमूर्तिक नित्य ब्रह्मही है। ब्रह्मतैं भएही मानैं हैं। अर सांख्यमती रूपादिकनिका कारण एक अमूर्त्तिक नित्य प्रकृतिहीकूं कहैं हैं जो रूपादिक एक प्रकृतिहीतैं उपजैं हैं। बहुरि नैयायिक वैशेषिकमती पृथ्वी आदिकै परमाणुनिमैं जाति भेद मानै हैं तिनमैं पृथ्वीविषै तो स्पर्श रस गंध वर्ण च्यार गुण मानैं हैं। जलविषै स्पर्श रस वर्ण तीन गुण ही मानैं हैं, गंध नहीं मानैं हैं। बहुरि अग्निविषै स्पर्श वर्ण दोय गुण ही मानैं हैं रस गंध नहीं मानै हैं। अर पवनविषै एक स्पर्शगुण ही मानैं हैं रस गंध वर्ण नहीं मानैं हैं तातैं पृथ्वी जल अग्नि पवन ए च्यार अपनी अपनी जातिके न्यारे न्यारे स्कंधरूप कार्यकूं उत्पन्न करैंहैं अर बौद्ध हैं ते पृथ्वी आदि च्यार भूत कहैं हैं। अर इनिके स्पर्श रस रूप गंध च्यार भौतिक कर्म हैं। इनि आठनिका समुदायरूप परमाणु होय हैं। बहुरि चार्वाकमतवाले पृथ्वीके परमाणूनिकै तो कठिन्यादि गुण अर जलके परमाणुनिकै द्रवत्वादि गुण अर अग्निके परमाणूनिकै उष्णत्वादि गुण अर पवनके परमाणूनिकै ईरणत्वादि गुण मानै हैं ते भिन्न भिन्न परमाणु पृथ्वीआदिक भिन्न स्कंधरूप उपजावैं हैं। ऐसैं तो घटपटादिपदार्थनिकै कारणनिविषै विपर्ययपणा

मानैं हैं। बहुरि स्वरूपविपर्ययकूं कहैंहैं—केई इनि समस्त पदार्थनिके स्वरूपविषै भी भेद मानैं हैं। केतेक तो रूप रसादिककूं निरंश निर्विकल्प मानैं हैं। इनिमैं अंशभेद नाहीं मानैं हैं। तथा केतेक कहैं हैं जो रूपादिक बाह्यवस्तु हैं ही नहीं रूपादिकानिके आकार परणया ज्ञान ही है। तिस ज्ञानका आलंबनरूप बाह्यवस्तु नाहीं। कोऊ सर्वथा नित्य ही मानैं हैं कोऊ अनित्य ही मानैं हैं ऐसैं मिथ्यादर्शनके उदयतैं वस्तुका स्वरूपमैं विपर्यय मानैं हैं। बहुरि भेदाभेद विपर्यय मानैं हैं ते केई तो कारणतैं कार्यको सर्वथा अभिन्न ही मानैं हैं तथा द्रव्यतैं गुणकूं भिन्न ही मानैं हैं तथा कारण कार्यकूं सर्वथा अभिन्न ही मानैं हैं। तथा समस्त द्रव्यनिकूं ब्रह्मतैं अभिन्न मानैं हैं। इत्यादि भेद अभेदका सर्वथैकांतका पक्षपाती भेदाभेदविपर्यय मानैं हैं। ऐसैं मिथ्यादृष्टीके जाननेविषै विपरीतता पाइए है। तैसैं ही संशय अनध्यवसाय हू होय हैं। जहां शरीरादिक तथा रागादिक परद्रव्यमैं अर ज्ञानदर्शनादिरूप आत्मस्वभावमैं स्वपरका निर्णय नहीं, जो मैं ज्ञानादिक रूप हूं कि रागादिकरूप हूं ऐसा संशयज्ञान है। बहुरि केईनिकै धर्म अधर्ममैं संशय है। केईनिकै सर्वज्ञके अस्तित्वनास्तित्वविषै संशय है केईनिकै परलोकके अस्तित्वनास्तित्वमैं संशय है बहुरि केईनिकै सर्वही तत्त्वविषै अनध्यवसाय है कहा करैं काहेतैं निर्णय करैं हेतुवादरूप तर्कशास्त्र हैं ते तो कहूं ठहरैं नाहीं अर आगम हैं ते भिन्न भिन्न वस्तुके रूपकूं कहै हैं कोऊ कछू कहै कोऊ कछू कहै परस्पर बात मिलैं नाहीं। अर कोऊ समस्तका ज्ञाता सर्वज्ञ वा कोई मुनि प्रत्यक्ष दीखै नाहीं जो ताके वचन प्रमाण करिए अर धर्मका स्वरूप यथार्थ सूक्ष्म है सो कैसैं निर्णय होय। तातैं जो बडा जिस मार्ग चले आये तैसैं चलना प्रवर्त्तना ठीक है। निर्णय होता नाहीं ऐसैं अभिप्रायकूं अनध्यवसाय कहिए है। ऐसैं संशय विपर्यय अनध्यवसाय होयहैं। तहां अवधि-

ज्ञानविषै विपर्यय देशावधि ही होयहै। परमावधि सर्वावधि मनःपर्यय हैं ते केवलज्ञानकी ज्यौं सम्यक्स्वरूपही हैं विपर्ययरूप नाहीं होयहैं। ए ज्ञान सम्यक्दर्शनविना होय नाहीं। ऐसैं प्रमाण अप्रमाणका भेद दिखावनेकै अर्थि विपर्ययज्ञानका स्वरूप कह्या॥ अब प्रमाणके अनंतर कहे जे नय तिनका निर्देश करनेकूं सूत्र कहैं हैं—

नैगमसंग्रहव्यवहारर्जुसूत्रशब्दसमभिरूढैवंभूता नयाः ॥ ३३ ॥

अर्थ—नैगम संग्रह व्यवहार ऋजुसूत्र शब्द समभिरूढ एवंभूत ऐसैं ये सात नय हैं॥ इनि नयनिका सामान्यस्वरूप अर विशेषस्वरूप कहनेयोग्य है। इनिका सामान्यस्वरूप—ऐसा जो वस्तु अनेक धर्मरूप है तहां काहू एक धर्मकी मुख्यता लेय अविरोधरूप जाकरि साध्य पदार्थकूं जानिए सो नय है। सो ही ग्रंथनिमैं कह्या है गाथा—"णाणाधम्मजुदं पि य एयं धम्मं पि उच्चदे अत्थं। तस्सेव विवक्खादो णत्थि विवक्खा हि सेसाणं॥ १॥" अर्थ—नानाधर्मनिकरि युक्तहू अर्थकूं नयके वशतैं एक रूपकरि कहिए हैं। जातैं तिस एक धर्मके कहनेकी इच्छा है अन्य शेष धर्मनिके कहनेकी इच्छा नाहीं है। बहुरि कहे जे सप्त नय तिनका विशेष ऐसा है सो कहैं हैं—

जे द्रव्य हैं ते तीन कालके पर्यायनितैं अन्वयरूप हैं जोडरूप हैं। द्रव्य हैं ते भूतपर्यायनितैं वर्त्तमानपर्यायनितैं अर भविष्यत्पर्यायनितैं भिन्न नहीं हैं। तातैं जो अतीतपर्यायनिमैं वर्त्तमानवत् संकल्प करै अर आगामीपर्यायमैंभी वर्त्तमानवत् संकल्प करै अर वर्त्तमानपर्यायनिमैं जो पर्याय निष्पन्न कहिए पूर्ण भया तथा अनिष्पन्न कहिए परिपूर्ण नहीं भया ताकूं निष्पन्नरूप संकल्प करै ऐसै ज्ञानकूं तथा वचनकूं नैगमनय कहिए हैं। बहुरि जो समस्तवस्तूनिकूं तथा समस्तपर्यायनिकूं संग्रहरूपकरि

एकस्वरूप कहै सो संग्रहनय है। बहुरि जो अनेकप्रकार भेदकरि व्यहरण करै भेदै सो व्यवहारनय है। बहुरि जो सरल सूधा वर्त्तमान पर्यायमात्रकों ग्रहण करै सो ऋजुसूत्र है। सो सूक्ष्म स्थूल भेदकरि दोय प्रकार है। बहुरि लिंग संख्या साधन काल उपग्रह कारक इत्यादिकमैं जो व्यभिचार ताको दूरिकरनेविषै तत्पर सो शब्द नय है। बहुरि एकशब्दके अनेक अर्थ हैं तिनमैं सों कोऊ एक प्रसिद्ध अर्थकों ग्रहणकरि तिसहीको कह्या करै सो समभिरूढनय है। बहुरि वस्तुका जिस धर्मकी मुख्यताकरि नाम होय सो तिसही क्रियारूप जिस काल परिणमै ताको तिसही नामकरि कहै सो एवंभूतनय है। ऐसैं ए सात नय हैं। इनिका उदाहरण कहिए है। तहां नैगमनयके तीन भेद हैं अतीतकालमैं जो वस्तु भई ताकूं वर्त्तमानकीज्यों कहै तथा भविष्यत्कालसंबंधीकों निपज्या वर्त्तमानज्यों कहै। बहुरि जो वस्तु करनेका आरंभ कीया अर कछु निपज्या कछु नहीं निपज्या ताकों निपज्याही कहना सो वर्त्तमान नैगमनय है। जैसैं कोऊ भात पचाइबेकी सामग्री भेली (इकट्ठी) करै था तिसकूं काहूनैं पूछी तू कहा करै है? तव वानैं कह्या मैं भात पचाऊहूं। तहां भातपर्याय तो प्रकट नहीं भई अर भात पचाइवाकै अर्थि इंधन मेलै है वा जल भरै है तो हू नैगमनयतैं भविष्यत्पर्यायमैं वर्त्तमानका संकल्प करै सो नैगमनय है बहुरि नैगमनयके अन्यप्रकारभी तीन भेद हैं। १ द्रव्यनैगम २ पर्यायनैगम ३ द्रव्यपर्यायनैगम। सो इनका स्वरूप अन्यग्रंथनितै जानना। बहुरि सामान्यरूप जो ग्रहण तिसकूं संग्रहनय कहिए। जैसैं सर्वद्रव्य हैं सो सत्तालक्षणसंयुक्त हैं तथा जीववस्तु चित्सामान्यकरि एक है तथा अजीवसामान्यकरि जीवद्रव्यविना पंचद्रव्य अजीव हैं। तथा पुद्गलसामान्यकरि समस्त पुद्गल एकद्रव्य हैं इत्यादि जानने। बहुरि संग्रहनयकरि ग्रहणकिये जे वस्तु तिनका विधिपूर्वक व्यवहरण कहिए भेदरूप करना सो व्यव-

हारनय है। जैसैं–सत् कह्या सो सत् तो द्रव्य भी हैं गुणभी हैं कोनकूं ग्रहण करिए तातैं सत्का व्यवहारनयकरि भेद करैं तदि व्यवहार प्रवर्त्तै। सामान्य सत्मात्र कहनेतैं ही व्यवहार नहीं प्रवर्त्तै तथा द्रव्य ऐसैं कहते हू व्यवहार नहीं प्रवर्त्तै है। तातैं व्यवहारका आश्रय करिए तदि द्रव्य दोय प्रकार हैं। जीवद्रव्य तथा अजीवद्रव्य ऐसैं जीवद्रव्यमैं भी व्यवहारनयकरि देव नारकादि भेद होय हैं। तथा जीवका संसारी मुक्त ऐसै दोय भेद होयहैं तथा अजीवके पुद्गलादि पांच भेद होयहैं तथा पुद्गल हैं ते अणु स्कंध ऐसै दोय प्रकार हैं तथा स्कंध अनेकप्रकार हैं इत्यादि अनेकप्रकार भेद करता चल्या जाय जहां फेरि भेद नहीं होय तहां ताईं व्यवहारनय है। वहुरि दो अतीत अनागत कालसंबंधी पर्यायनिकूं छांडि वर्त्तमानका जो एक समय, तिस समयवर्त्ती पर्यायकूं ग्रहण करनेवाला ऋजुसूत्रनय है। जातैं वर्त्तमानपर्यायका जघन्यस्थिति समयमात्र ही है। वस्तु है सो समय समय परिणमै है सो एकसमयवर्त्ती पर्यायकूं अर्थपर्याय कहिए सोई अर्थपर्याय ऋजुसूत्रनयका विपय है तिसमात्रही वस्तुकौं कहै है॥ वहुरि घडी मुहूर्त्तादिक कालकोंभी व्यवहारमैं वर्त्तमान कहिए है। सो तिस वर्त्तमानकालस्थायी पर्यायकूं भी साधै। तथा स्थूलऋजुसूत्रसंज्ञा है। जैसैं–मनुष्यादि पर्याय हैं सो अपने आयुपरिणाम रहैं हैं ऐसैं स्थूलअपेक्षा वर्त्तमानपर्यायका ग्रहणकिया सो स्थूलऋजुसूत्रनय है॥

आगैं शब्दनयकूं कहिए है–लिंग संख्या साधन इत्यादिकका व्यभिचारकूं दूरिकरनेंविषै तत्पर सो शब्दनय है। तहां जो स्त्रीलिंगविषैं पुरुषलिंग कहना जैसैं तारका शब्द तो स्त्रीलिंग है ताकूंही 'स्वाति' ऐसा पुरुषलिंग कहना अर पुरुषलिंगविषैं स्त्रीलिंग कहना जैसैं अवगम ऐसा पुरुषलिंग है ताकूं 'विद्या' ऐसा स्त्रीलिंग कहना। वहुरि स्त्रीलिंगविषैं नपुंसकलिंग कहना जैसैं वीणा ऐसा स्त्रीलिंग

है ताकूं 'आतोद्य' ऐसा नपुंसकलिंग कहना। बहुरि नपुंसकलिंगविषैं पुरुषलिंग कहना जैसैं द्रव्य ऐसा नपुंसकलिंगकूं 'परशु' ऐसा पुरुषलिंग कहना। बहुरि एक ही वस्तुकूं तीनूं लिंग कहना ऐसैं तो लिंगव्यभिचार है वा एकवचनकूं द्विवचन बहुवचन कहना बहुवचनकूं एकवचन कहना, ऐसैं संख्याव्यभिचार है बहुरि मध्यपुरुषकी क्रिया कहनेयोग्यमैं प्रथमपुरुष वा उत्तमपुरुषकी क्रिया कहना सो पुरुषव्यभिचार है। बहुरि कालव्यभिचार जैसैं "विश्वदृश्वाऽस्य पुत्रो जनिता" याका अर्थ ऐसा—जो विश्व कहिये समस्तलोक ताकूं जो देखता भया सो याकै पुत्र होसी। इहां जो विश्वकूं देखतभया यो तो अतीतकालवाचक शब्द है। अर होसी सो आगामीकालवाची तथा होणहार था सो हो गया इहांभी होणहार तो आगामीकालकूं कहै हैं अर होगया यो अतीत कालकूं कहै हैं। ऐसैं कालव्यभिचार भया। बहुरि आत्मनेपदीकूं परस्मैपद भया ऐसैं ही उपसर्ग व्यभिचारकूं व्यवहारनय अन्याय मानैहै तथापि शब्दनयका एही विषय है। जो जैसा शब्द कहै तैसा ही अर्थमैं भेदरूप मानै है। इस शब्द नयतैं समस्तविरोध मिटै है।

आगैं समभिरूढनयका लक्षण कहैहैं—तहां जैसैं गोशब्द है सो गमनादि अनेक अर्थविषैं प्रवर्त्तै है तोहू मुख्यताकरि गो नाम बलध पशुका ग्रहण किया। ताकों चालतां बैठतां सोवतां भी समस्तलोक गौ ही कहै है। सो समभिरूढनयहै। आगैं एवंभूतनयकूं कहै हैं—जिस कालमैं जो क्रिया करता होय तिस कालहीमैं ताकूं तिस नामकरि कहै सो एवंभूतनय है। जैसैं—देवनिके पतिकूं परमैश्वर्यपणानैं जिस कालमैं प्राप्त होय तिस कालहीमैं इंद्र कहैं। पूजन अभिषेकादि करतेकूं इंद्र नहीं कहै तथा जिस कालमैं शक्तिरूपक्रियाकूं करै तिस कालमैं शक्र कहैं अन्यकालमैं नाहीं कहैं। ऐसैं सप्तनय जानने।

पूर्वपूर्वनयकैं आगैं आगैं अनुकूलविषय है। वा इनका उत्तरोत्तर अल्पविषय है। वहुरि संक्षेपतैं द्रव्यार्थिक पर्यायार्थिक ऐसैं दोय नय हैं। तहां द्रव्य है मुख्य प्रयोजन जाका सो द्रव्यार्थिक कहिए है। अर पर्याय है प्रयोजन जाका सो पर्यायार्थिक है। तहां नैगम संग्रह व्यवहार इनिकूं तो द्रव्यार्थिकनय कह्या है। अर ऋजुसूत्र शब्द समभिरूढ एवंभूत ए पर्यायार्थिक नय हैं। वहुरि कोऊ पूछै–जो निश्चय व्यवहार दोय नय प्रसिद्ध सुनिये हैं तिनका स्वरूप कैसे है ? तहां कहिए है–जो पदार्थके निजस्वरूपकों मुख्य करै सो निश्चय कहिए है। तिस निश्चयनयके द्रव्यार्थिक पर्यायार्थिक दोय भेद हैं जातैं वस्तुका स्वरूप द्रव्यपर्यायरूप ही है। ए दोऊ नय तत्त्वका स्वरूप हैं सत्यार्थ हैं। अर व्यवहारनय है सो उपनय है। जहां अन्य पदार्थके भावको अन्यविषै आरोपण करै तथा परनिमित्ततैं भए जे नैमित्तिक भाव ताकूंही वस्तुका निजभाव कहै। तथा आधार आधेयभाव आदिप्रयोजनके वशतैं आरोपण कीजिए सो इत्यादिक व्यवहारनय है। तथा एकदेशमैं सर्वदेशका उपचार करै। तथा कारणविषै कार्यका उपचार करै इत्यादिक सर्वही व्यवहार कहावैहै। वहुरि व्यवहारनयके तीन भेदभी कह्या है। सद्भूतव्यवहार, असद्भूतव्यवहार, उपचरितव्यवहार। तिनमैं जीवका रागादि भावकर्मका कर्त्ता कहिए सो सद्भूतव्यवहारनय है। जातैं जीवके सत्तामैं ए रागादिक पर्याय हैं। वहुरि जीवकौं ज्ञानावरणादि द्रव्यकर्म वा देहादिक नोकर्म तिनका कर्त्ता कहिए सो असद्भूतव्यवहारनय है। वहुरि जीवकों घटपटादि पुद्गलका कर्त्ता कहिए सो उपचरितव्यवहारनय है। जातैं जहां मुख्यवस्तु तो नहीं होय अर प्रयोजन तथा निमत्तके वसतैं अन्यद्रव्य अन्यगुण अन्यपर्यायनिका अन्यद्रव्यगुणपर्यायनिविषै आरोपण करना सो उपचार है। जैसैं-किसीका वालकके क्रूरपणा शूरपणा देखिकरि कह्या जो यो वालक

सिंह है सो बालक सिंहवत् तीक्ष्णनख कपिलनयनादिरूप तो है नहीं परंतु कूरपणा शूरपणा देखि सिंह कह्या सो उपचार है। याहीकूं व्यवहारभी कहिए अर असत्यार्थ भी कहिए, गौणभी कहिए है। तोहू व्यवहारनय सर्वथा असत्य नहीं है जो व्यवहारकूं सर्वथा असत्यार्थ ही कहैं तो एकेंद्रियादिक जीवनिकूं व्यवहार नयकरि जीव कह्या है सो व्यवहार सर्वथा असत्य ही होइ तदि जीवहिंसादिकका कहना असत्य होय जाय, जातैं निश्चयनकरि तो जीव नित्य है अविनाशी है याकी हिंसा नहीं होय तो समस्तव्यवहारका लोप हो जाय तातैं व्यवहारनय सर्वथा असत्यार्थ नहीं है। बहुरि कह्या जो निश्चय-नय सो भी शुद्धनिश्चय अशुद्धनिश्चय ऐसैं दोय भेद है। तहां जीवकूं मतिज्ञानादिकका कर्त्ता कहिए सो अशुद्धनिश्चयन है। तथा शुद्धज्ञानदर्शन जो केवलज्ञान केवलदर्शन तिनका कर्त्ता आत्माकूं कहिये सो शुद्धनिश्चयनय है तातैं निश्चयव्यवहार दोऊ नयनिका यथार्थपन जानि अंगीकार करना योग्य है। सो इस गाथाविषै कह्या है—

जइ जिणमये पवज्जह तो मा ववहारणिच्छयं मुयह।
एक्केण विणा छिज्जइ तित्थं अण्णेण पुण तच्चं ॥ १ ॥

अर्थ—भो ज्ञानीजन हो जो जिनमतमैं प्रवर्त्तोहो तो व्यवहारनिश्चयकों माति छांडो। जो निश्चयनयका पक्षपाती होइ व्यवहारनयकूं छांडोगे तो रत्नत्रयस्वरूप धर्मतीर्थकी प्रवृत्तिका अभाव होयगा अर जो व्यवहारनयका पक्षपाती होय निश्चयनयकूं छांडोगे तो तत्त्वके शुद्धस्वरूपका अभाव होयगा, तातैं पहले तो निश्चयव्यवहार दोऊनिकूं जानना पाछैं यथायोग्य अंगीकार करना पक्षपाती नहीं होना। निश्चय का निश्चयरूप व्यवहारका व्यवहाररूप श्रद्धान करना युक्त है। एकहीका श्रद्धान एकांतमिथ्यात्व है

अनिस्सरण स्वरूप तहां निःसरणतैजस शुभाशुभभेदकरि दोय प्रकार है ॥ तिनमैं जो तपश्चरणके धारक मुनिके कोऊ क्षेत्रमैं रोग मारी दुर्भिक्षादिककरि लोकनिकूं दुःखी देखि जो करुणा अत्यंत उपजि आवै तदि दक्षिणस्कंधमैंतैं तैजसपिंड निकलिकरि द्वादश योजनप्रमाण क्षेत्रके जीवनिका दुःख मेटी आत्मामैं प्रवेश करै सो शुभतैजस है अर कोऊ क्षेत्रके लोकनि ऊपरि अत्यंत क्रोधित होय तदि ऋद्धिके प्रभावतैं वामस्कंधतैं सिंदूरसमान रक्तवर्ण अग्निरूप आत्माका प्रदेश निकलै सो आदिमैं तो सूच्यंगुलकै असंख्यातवै भाग प्रमाण अर अंतपर्यंत क्रमतैं बधता काहलकै आकार निकसि द्वादश योजनप्रमाण समस्त जीवपुद्गलनिकूं भस्मकरि उलटा शरीरमैं प्रवेशकरि मुनिकूं दग्धकरैहै सो मुनि तो नरककूं प्राप्त होय हैं। ऐसा तो निःसरणस्वरूप तैजसशरीर है। अर अनिःसरणस्वरूप समस्तसंसारीजीवनिकै देहकी दीप्तिका कारण है सो लब्धिप्रत्यय नहींहै ॥ अब वैक्रियिकके अनंतर कह्या जो आहारक शरीर ताका स्वरूपका निर्द्धारकै अर्थि सूत्र कहैहै—

शुभं विशुद्धमव्याघाति चाहारकं प्रमत्तसंयतस्यैव ॥ ४९ ॥

अर्थ—यो आहारक शरीर है सो शुभ है, विशुद्ध है, व्याघातरहित है सो प्रमत्तसंयतमुनिहीकै होय है। चंद्रकांतमणिसमान श्वेतवर्ण एकहस्तप्रमाण उच्च समचतुरस्रसंस्थान अतिसुंदर अंगोपांगकूं धरै, शुभरूप सप्तधातु उपधातुरहित परमनिर्मल आहारकशरीर है। आहारकशरीर अन्य पर्वत वज्रादिककरि रुकै नहीं। अन्य किसीका आप रोकै नाहीं तातैं अव्याघात है। आहारक शरीर प्रमत्तसंयमीमुनिकै उत्तमांग जो मस्तक तातैं उत्पन्न होय है। सो कदाचित् लब्धिविशेषका सद्भाव जाननेकै अर्थि कदाचित् सूक्ष्मपदार्थका निर्णयकै अर्थि तथा तीर्थगमन संयमकी रक्षाकै अर्थि केवली भगवान

के निकट जाय सूक्ष्मपदार्थका निर्णयकरि अंतर्मुहूर्त्तमैं उलटा वाहुडी ( लोटकर ) संयमीका देहमैं आत्मप्रदेश प्रवेश करै है। इहां ऐसा नहीं जानना जो आहारक शरीर रचनेकूं प्रमत्त होय हैं प्रमत्तसंयमी मुनिहीकै होय है। इहां इतना विशेष और जानना। जो देवनिकै वैक्रियिकशरीर अनेक होय हैं। जो स्वर्गलोकमैं तो देव विद्यमान रहैं अर विक्रियाकरि अन्यशरीर होय अन्य क्षेत्रमैं जाय हैं। तथा प्रमत्तसंयतकै आहारक शरीर दूरि क्षेत्र विदेहादिकनिमैं जाय है। तथा तैजसशरीर द्वादश योजन जाय है। सो इनि शरीरनिमैं आत्मा तो जिसका देहमैंतैं निकस्या सोही आत्मा है। जैसैं कोई सामर्थ्यका धारक देव अपना एक हजार रूप कीए परंतु उन हजार देहनिमैं अपनेही आत्माके प्रदेश हैं। वीचमैं सूच्यंगुलकै असंख्यातवै भागप्रमाण देवकै अर वैक्रियिकशरीरकै तांतूकीज्यौं जोड बंधि रह्या है। जातैं आत्माका खंड तो होय नहीं आत्माके असंख्यात प्रदेश हैं ते एकतरफ वा अनेकतरफ कार्मणशरीरसहित निकसैहैं जहां मूलशरीर है तहांतांई सूक्ष्मप्रदेशनिका बन्या रहैहै। वैक्रियिकशरीर मूल है ताका काल तो जघन्य दश हजार वर्ष है। उत्कृष्ट तेतीस सागर है। अपर्याप्तअवस्थाका अंतर्मुहूर्तकालकरि ऊन है। अर उत्तरवैक्रियिक देहका काल जघन्य तथा उत्कृष्ट अंतर्मुहूर्तही है। अर जो तीर्थंकरके जन्ममैं वा नंदीश्वरादिकनिके जिनायतननिकी पूजाकूं जाय है तहां वारंवार विक्रिया कऱ्या करै हैं। ऐसैं चौदह सूत्रनिकरि पंच शरीरनिका निरूपण किया। इनि पंच शरीरनिकै परस्पर संज्ञा स्वलक्षण स्वकारण स्वामित्व सामर्थ्य प्रमाण क्षेत्र स्पर्शन काल अंतर संख्या प्रदेश भाव अलपबहुत्व इत्यादिकनितैं विशेष है सो आगमतैं जानना॥ अब लिंगका नियमकै अर्थि सूत्र कहै हैं—

नारकसन्मूर्च्छिनो नपुंसकानि ॥ ५० ॥

अर्थ—नारकी जीव तथा सन्मूर्च्छन जीव ए नपुंसकलिंगीही होय हैं। अब जहां अत्यंत नपुंसकलिंगका अभाव तिनका प्रतिपादनकै अर्थि सूत्र कहैहैं—

न देवाः ॥ ५१ ॥

अर्थ—देव हैं ते नपुंसकलिंग नही हैं। देवगतिविषै पुरुषवेद तथा स्त्रीवेद दोय वेदही पाइये हैं। इनमैं नपुंसक नहीं होयहैं। बहुरि इहां प्रसंग पाय एतो विशेष और जानना। जो भोगभूमिमैं उपजे तथा म्लेछखंडके स्त्रीपुरुष दोयही वेदनैं धारण करैहैं इनिमैं नपुंसक नहीं उपजैहैं॥ अब अन्यजीवनिकै लिंगनिका नियमके अर्थि सूत्र कहैहैं—

शेषास्त्रिवेदाः ॥ ५२ ॥

अर्थ—नारकी देव तथा सन्मूर्च्छन इन विना अवशेष रहे जे गर्भज तिर्यंच और मनुष्य ए तीनूं वेदसहित हैं। लिंग स्त्रीलिंग पुरुषलिंग नपुंसकलिंग ए तीन पाईएहैं। सो लिंग सामान्य दोय प्रकार है। एक द्रव्यलिंग एक भावलिंग तहां द्रव्यलिंग तो नामकर्मका उदयतैं भया ऐसा योनि स्तन तथा मेहन वा डाढी मूंछ आदिक शरीरके आकार विशेष हैं। अर भाववेद हैं सो चारित्रमोहनीयका भेद जो नोकषाय नामा जो वेदकर्म ताके उदयतैं विकाररूप आत्माका परिणाम है। इहां स्त्रीवेद तो अंगारेकी अग्नीज्यों कामकरि झकझकाट करैहै। अर पुरुषवेद तृणनिकी अग्निज्यों अतिमंद कामकरि व्यास है। अर नपुंसकवेद ईंटनिके पजावेकी अग्निज्यों सास्वता प्रज्वलित कामकी तीव्रतासहित है॥ अब ए चतुर्गतिसंबंधी प्राणीनिकै अपना अपना पूर्व आयु बंधनाकिया तांकूं परिपूर्ण भोगिकरि नवीन शरीरकूं

धारण करैहैं कि ओर तरैहू है यातैं सूत्र कहैहैं—

औपपादिकचरमोत्तमदेहाः संख्येयवर्षायुषोऽनपवर्त्यायुषः ॥ ५३ ॥

अर्थ—औपपादिक कहिए देव नारकी बहुरि चरमोत्तमदेह कहिए चरमशरीरी अर उत्तम देहका धारी ऐसे तद्भवमोक्षगामी अर असंख्यात वर्षनिका आयुका धारक भोगभूमिमैं उपजे जीव ए सर्व अनपवर्त्यायु कहिए परिपूर्ण आयुकरि मरण करै हैं। इनका आयु विष शस्त्रादिकके निमित्ततैं नहीं छिदै है। इनिका ए नेम है अन्यका नियम नाहीं है। सोही कहिए हैं इनकै सिवाय कर्मभूमिके मनुष्य तिर्यंचनिकी आयुकी स्थिति घटैभी है। याका उदाहरण—जैसे कोऊ जीव मनुष्य आयुकी स्थिति सौवर्षप्रमाण पूर्वजन्ममैं बांधी मनुष्य उपज्या। तहां जो पूर्वं आयुकर्मकी पुद्गलवर्गणाके जितने परमाणु बंधनकीए थे ते समस्त सौ वर्षके जितने समय होय हैं तितने समयनिमैं गुणहानिके विभागतैं निषेक रचना भई सो मनुष्यपर्यायमैं एक एक निषेक उदय आय निर्जरै हैं। सो क्रमतैं जो एक-एक समयमैं आयुका निषेक निर्जरै तादि सौवर्षमैं पूर्ण होय। परंतु बावन वर्षपर्यंत तो समय-समय एक एक निर्जरचा अर पाछै कोऊ अन्य संक्लिष्ट कर्मके उदयतैं तथा बाह्य विषभक्षणतैं तथा तीव्रवेदना शस्त्रघात रक्तक्षय अतिभय अन्नजलका अवरोध श्वासोच्छ्वासका निरोध इत्यादिक कारणतैं अडतालीस वर्षके निषेक एकठे अंतर्मुहूर्त्तमैं निर्जरिजाय उदीरणा होय विनसी जांय। ऐसैं कर्म-भूमिके मनुष्य तिर्यंचनिका भुज्यमान आयुका उदीरणा होय है। तादि आयुकी स्थिति घटी शीघ्र मरण होय है। जैसैं आम्रफल वा पणसफल पालविषै शीघ्र पकैं, तथा आला वस्त्र घामके निमित्ततैं शीघ्र सूकै तैसैं जानना। बहुरि च्यार प्रकारके देव अर नारकी अर उत्तम मध्यम जघन्य तीनूं

भोगभूमिके मनुष्य वा तिर्यंच वा कुभोगभूमिया इनिकी तथा तद्भवमोक्षगामी तीर्थंकर चक्रवर्त्यादिकनिकी भुज्यमान आयुकी स्थिति पूर्वोक्त कारणनिकरि छिदै नाहीं। कोऊ पूछै जो पूर्वोक्त कर्मभूमिके मनुष्य तिर्यंचनिका आयु घटना होय है तैसैं इहां आयुका वधनाभी होता होयगा। ताका समाधान—जो भुज्यमान आयुका बधना संभवै नहीं। जातैं आयुबंधै है सो पूर्वजन्मके त्रिभागमैं ही आयुकर्मके परमाणूनिका आस्रव आय बंध होनेका जिनागममैं नियम है तातैं भुज्यमान आयु बधै नहीं है॥ ऐसैं इस अध्यायमैं जीवतत्त्वका निरूपण है तहां प्रथमही जीवके उपशमकादि पंच भाव कहे तिनके त्रेपन भेद सात सूत्रमैं कहे। आगै जीवका प्रसिद्ध धर्म देखि उपयोगकूं लक्षण कह्या ताके भेद कहे। आगै जीवके भेद कहे तहां संसारी अर मुक्त अर संसारीमैं संज्ञी असंज्ञी त्रस स्थावर त्रसके भेद द्वींद्रियादिक पंचेंद्रियताई कहे। वहुरि पांच इंद्रियके द्रव्येंद्रिय भावेंद्रियकरि भेद नाम विषय कहे। बहुरि एकेंद्रियादिक जीवनिकै इंद्रिय पाइए तिनका निरूपण अर संज्ञीजीवनिका, बहुरि परभवकूं जीव गमन करै ताका गमनका स्वरूप कह्या। आगै जन्मके भेद, योनिके भेद अर गर्भज कैसैं उपजैं देव नारकी कैसै उपजैं सन्मूर्च्छन कैसै उपजैं ताका निर्णय है। आगै पंच शरीरनिकै नाम कहि अर तिनका सूक्ष्म स्थूलका स्वरूप कहि अर ए कैसै उपजैं तिनका निरूपण किया। आगै वेद जिनकै जैसा होय ताकौ कहिकरि जिनकै उदयमरण तथा उदीरणामरण होय तिनका नियम कह्या॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

अर्थ—ऐसैं तत्त्वार्थका है अधिगम जातैं ऐसा दशाध्यायरूप जो मोक्षशास्त्र तामैं दूसरा अध्याय पूर्ण भया ॥ २ ॥

॥ दोहा ॥

है जातैं तत्त्वार्थका, अधिगम सबसुखदाय। मोक्षशास्त्र मंगलमय, नमो द्वितीय अध्याय ॥ २ ॥

## अथ तृतीयोऽध्यायः ।

दोहा ।

अधो मध्य ऊरध सकल जीवनिवास सुदेखि ।
कह्यो वचन वृषपूर जिन, ज्ञानविरागविशेष ॥१॥

अब जीवतत्त्वका वर्णनमैं जीवनिका आधारविशेषका प्रतिपादनमैं प्रथम अधोलोकका वर्णनकै अर्थि सूत्र कहै हैं—

रत्नशर्करावालुकापंकधूमतमोमहातमःप्रभाभूमयो घनाम्बुवाताकाशप्रतिष्ठाः सप्ताधोऽधः ॥ १ ॥

अर्थ—रत्नप्रभा, शर्कराप्रभा, बालुकाप्रभा, पंकप्रभा, धूमप्रभा, तमःप्रभा, महातमःप्रभा ए सात भूमि नीचे नीचे तीन वातवलय अर आकाश इनिकै आश्रय तिष्ठे हैं। तहां ते समस्त पृथ्वी तो घनोदधिवातवलयके आधार हैं। अर घनोदधिवातवलय है सो घनवातवलयकै आधार है। अर घनवातवलय है सो तनुवातवलयकै आधार है। अर तनुवातवलय है सो आकाशकै अधार है। अर आकाश आपहीकै आधार है। जातैं आकाश सबतैं बडा है यातैं याकै अन्य आधारकी कल्पना नहीं है। बहुरि रत्नप्रभा नाम प्रथम पृथ्वी है सो एक लक्ष असी हजार योजनकी मोटी है तिसके मोटाईके स्कंधमैं तीन विभाग हैं। तिसमैं सोलह हजार योजन मोटा ऊपरिका खरभाग है। तिसमैं चित्रवज्रा वैडूर्य इत्यादिक हजारहजार योजनकी मोटी सोलह पृथ्वी हैं। ऐसैं सोलह हजार योजन मोटा ऊपरिका खरभाग वर्णन किया बहुरि ताके नीचै पंकभाग है सो चौरासी हजार योजन मोटा है। अर ताकै

नीचै असी हजार योजनका मोटा अब्बहुल भाग है तिनमैं खरपृथ्वीका ऊपरला नीचला एकएक हजार योजन छांडिकरि मध्यकी चोदह हजार मोटी अर एक रज्जु प्रमाण चौडी लंवी पृथ्वीविषै तो किंनर किंपुरुष महोरग गंधर्व यक्ष भूत पिशाच इन सप्तप्रकार व्यंतरदेवनिके अर नाग विद्युत् सुपर्ण अग्नि वात स्तनित उदधि द्वीप दिक्कुमार ऐसैं नव प्रकारके भवन वासिनिके आवास हैं अर पंकभाग-विषै असुरकुमार अर राक्षसनिकै आवास हैं। अर अब्बहुल भागविषैं प्रथम नरक है तिसमैं नार-की दुःखित हुए वसैहैं। ऐसै प्रथमपृथ्वीकी मोटाई एक लक्ष असी हजार योजनकी कही। वहुरि एक रज्जुप्रमाण अंतर छांडि नीचे दूसरी शर्कराप्रभापृथ्वी है तिस दूसरी पृथ्वीकी मोटाई वत्तीस हजार योजनकी है। वहुरि एक राजू अंतराल छांडि तीसरी पृथ्वी अठाईस हजार योजनकी मोटी है। वहुरि एक राजू प्रमाण अंतराल छांडि चौवीस हजार योजन मोटी चौथी पृथ्वी है। वहुरि एक राजू प्रमाण अंतराल छांडी वीस हजार योजन मोटी पंचमी पृथ्वी है। वहुरि एक राजू अंतराल छांडी सोलह हजार योजन मोटी छठी पृथ्वी है वहुरि एक राजू अंतराल छांडी अष्ट हजार योजन मोटी सप्तमी पृथ्वी है। ऐसैं पृथ्वीपृथ्वीप्रति सामान्यपनैं एकएक राजूका अंतर है। ऐसैं छहू अंत-रालके छह राजू भए। वहुरि सप्तम पृथ्वीके एक राजू नीचे अधोलोकका अंत है। वहुरि इन सातो पृथ्वीनिकी चौडाई लंबाई लोकका अंतपर्यंत जाननी। वहुरि जिस पृथ्वीका जैसा नाम है तैसीही ताकी प्रभा है॥ अब इहां जे सात पृथ्वी कहीं तिनिमैं नारकीनिका आवास सर्वत्र है कि कोऊ कोऊ स्थानमैं है इसका निर्द्धार करनेकूं सूत्र कहै हैं—

तासु त्रिंशत्पंचविंशतिपंचदशदशत्रिपंचोनैकनरकशतसहस्राणि पंच चैव यथाक्रमं ॥ २ ॥

अर्थ—तिन रत्नप्रभादिक भूमिनिविषैं नरकनिकी इस प्रकार संख्या है। प्रथम पृथ्वीके अब्बहुलभागविषैं तीसलाख बिल (नरक) हैं। दूजा पृथ्वीविषैं पचीस लक्ष अर तीसरी पृथ्वीविषैं पंदरह लक्ष अर चौथी पृथ्वीविषैं दश लक्ष अर पांचमी पृथ्वीविषैं तीन लक्ष अर छट्ठी पृथ्वीविषैं पांच घाटी एक लक्ष अर सातमी पृथ्वीविषैं पांच एते नरक कहिए बिल हैं। अनुक्रमकरि सातो पृथ्वीनिका जोड चौरासी लाख बिल है। तेई नरक हैं। ते बिल गोल त्रिकोण चौकोर इत्यादिक अनेक आकाररूप केई बिल संख्यात योजनके केई असंख्यात योजनके चौडे लंबे हैं। बहुरि बिलनिके परस्पर बराबर अंतराल विषैं तथा ऊपरी नीचे हरेक तरफ पृथ्वीस्कंध हैं। जैसैं ढाल जमीनविषैं गाडदे तब ढोलके सब तरफ पृथ्वीरहे। अर ढोलकी पोलारी समान नारकीनिके बिल हैं। तिन एकएक बिलविषै संख्यात असंख्यात नारकी बसैहैं—

प्रथम पृथ्वीका अब्बहुलभागविषैं तेरह प्रस्तर हैं अर दूजी पृथ्वीविषैं ग्यारह प्रस्तर हैं तीजी पृथ्वीविषैं नव प्रस्तर हैं चौथी पृथ्वीविषैं सात प्रस्तर हैं अर पंचमी पृथ्वीविषैं पंच प्रस्तर हैं अर छट्ठी पृथ्वीविषैं तीन प्रस्तर हैं अर सातमी पृथ्वीविषैं एकही प्रस्तर है ऐसैं सातौ पृथ्वीनिकै मध्य उनचास प्रस्तर हैं ते समस्त प्रस्तर नीचै नीचै हैं। तिन प्रस्तरनिविषैं इंद्रक श्रेणीबद्ध प्रकीर्णक ऐसैं तीन प्रकारके बिल हैं। तहां प्रस्तरके मध्य तो एकएक इंद्रकबिल है अर तिस इंद्रककी चार दिशा चार विदिशानिविषैं पंक्तिरूप बिल हैं ते श्रेणीबद्ध हैं। बहुरि दिशाविदिशानिके आठ अंतरालविषैं जहां तहां बिल हैं ते प्रकीर्णक हैं। ऐसैं तीन प्रकार बिल कहे। तहां प्रथम प्रस्तरके श्रेणीबद्ध बिल चारो दिशानिविषैं प्रत्येक उनचास उनचास

हैं अर चारो विदिशानिविषैं प्रत्येक अडतालीस अडतालीस बिल हैं। तहां प्रथम प्रस्तारके आठ दिशानिकै श्रेणीबद्धका जोड तीनसै अठ्यासि बिलनिका होय है। आगै नीचैनीचै एकएक प्रस्तरप्रति चारौ दिशानिमैं अर चार विदिशानिप्रति एकएक श्रेणीबद्ध बिल घटते घटते हैं। यातैं एकएक प्रस्तर प्रति आठआठ बिल घटती होय हैं। ऐसैं एकएक दिशाप्रति तथा विदिशाप्रति एकएक श्रेणीवद्ध बिल घटतै गुणचासमा प्रस्तर सप्तम नरकका है। तामैं दिशानिमैं एकएक श्रेणीवद्ध बिल विदिशामैं बिलका अभाव ऐसैं पांचही बिल हैं। अव इहां समस्त गुणचास प्रस्तारनिकै श्रेणीवद्ध बिलनिका जोड नव हजार छसै च्यार होय है अर इंद्रक बिल गुणचासही हैं। अब शेष तीयासी लाख निवै हजार तीन से सैंतालीस प्रकीर्णक बिल हैं। बहुरि उनचास इंद्रक कह्या ताका विस्तार ऐसा जानना। जो प्रथम इंद्रक पैंतालीस लक्ष योजनके विस्तारकूं धरै है। सो अढाई द्वीपकी वरावर सूधीमै नीचे है। आगै नीचै समान अनुक्रमकरि घटता अंतका उनचासमा इंद्रक एक लाख योजन चौडा है। ऐसैं गुणचास इंद्रक तो समस्त संख्यात योजनके हैं अर श्रेणीबद्ध समस्त असंख्यात असंख्यात योजनके हैं। बहुरि प्रकीर्णक बिल केई संख्यात योजनके विस्तार लीए हैं। केई बिल असंख्यात योजनके विस्तारतैं हैं॥ अब सीमांतादिक नरकविषैं पापकर्मके वशतैं प्रगट होता प्राणीनिका कहा लक्षण है इस हेतूतैं सूत्र कहैहैं—

नारका नित्याशुभतरलेश्यापरिणामदेहवेदनाविक्रियाः ॥ ३ ॥

अर्थ—इनि बिलनिविषैं नारकी जीव हैं ते सदा अशुभतर लेश्या अशुभपरिणाम अशुभदेह अशुभवेदना अशुभविक्रिया सहित हैं। नारकीनिकै अशुभकर्मनिका उदयकरि अत्यंत अशुभलेश्यादिक ही पाइए हैं। पहिली दूजी पृथ्वीके नारकीनिकैं तो कापोतलेश्याही है। बहुरि तीजी पृथ्वीके नारकीनिकै

ऊपरले बिलनिकै नारकीनिकै कापोत नीचलेनिकै नील लेश्या है । चतुर्थ पृथ्वीके नारकीनिके नील लेश्या है । पांचमीवाले ऊपरिकेनिकै नील है नीचलेनिकै कृष्ण है । छट्ठीवालेनिकै कृष्णही है । सातमी वालेनिकै परमकृष्ण है । ऐसैं नीचैनीचै अधिक अशुभलेश्या हैं अर नारकीनिका स्पर्श रस गंध वर्ण शब्दनिका परिणमन जे परिणाम तेहू क्षेत्रका विशेषतैं अति दुखका कारण अत्यंत अशुभ हैं । बहुरि तिनकादेह अशुभ कर्मके उदयतैं अत्यंत अशुभ है । अंग उपांग वर्ण स्पर्श रस गंध शब्द अशुभ हैं । हुंडकसंस्थानी हैं । जैसे कोऊ पक्षीका केश पांख उडीजाय तिस समान तिनके शरीरकी आकृति है । महाक्रूर भयके कारण जिनका दर्शन है । जिनका वैक्रियिक शरीर है तोहू मल मूत्र कफ रुधिर नशाजाल राधि वमन सिड्याहुवा मांस केश हाड चाम औदारिक देह संबंधी है तिनतै हूं अत्यंत अशुभ नारकीनिके वैक्रियिक पुद्गल हैं । प्रथमपृथ्वीविषै तेरवा पटलमैं नारकीनिका देहकी ऊँचाई सात धनुष तीन हाथ छ अंगुल प्रमाण है । बहुरि नीचैनीचै पृथ्वी पृथ्वीप्रति दूनादूना शरीरकी ऊंचाईका प्रमाण जानना । ऐसैं होते इनकी सप्तमपृथ्वीविषै शरीरकी उंचाई पांचसै धनुष प्रमाण होय है । बहुरि तिनकै अभ्यंतर तो असाता वेदनीयका उदय अर बाह्य उष्ण शीतकी तीव्र वेदना है । तहां पहली पृथ्वीतैं लेय चौथी पृथ्वीपर्यंत तौ समस्त बिल उष्णही हैं । बहुरि पांचमी पृथ्वीविषैं तीन लक्ष बिल हैं तिनका च्यार भाग कीजे तहां तीन भागके सवादोय लक्ष बिल तो अति उष्णरूपही हैं । अर चौथे भागके पिचोत्तर हजार बिल अति शीतरूप हैं । बहुरि छठी सातमी पृथ्वीविषैं शीत ही वेदना है । ऐसैं तो शीतकी उष्णकी अतिवेदना है । बहुरि नानाप्रकारकी रोग वेदना तथा क्षुधा तृषाकी वेदना है अर क्षेत्र महा दुर्गंध है । ऐसैं अतिवेदना है । तथा तिनके क्रूर सिंह व्याघ्रादिरूपही

अशुभ विक्रिया होय है। ऐसैं नारकीनिकै लेश्या परिणाम देह वेदना विक्रिया नित्य अशुभ ही होय हैं॥ अब कहैं हैं जो नारकीनिकै शीतउष्णजनितही दुःख है कि और प्रकारभी होय है यातैं सूत्र कहैंहैं—

परस्परोदीरितदुःखाः ॥ ४ ॥

अर्थ—नारकी जीव परस्परहू दुःख उपजावै हैं। जैसैं श्वान हैं ते कारणविनाही जातिस्वभावकृत वैरकरि महानिर्दयी भए संते परस्पर भक्षण मारण छेदनादिककरि परस्पर दुःखकूं उपजावै हैं। तैसैं नारकीहू भवप्रत्यय अवधिज्ञान करि मिथ्यादर्शनकी उदयकरि विभंगावधिज्ञानतैं दुःखके कारणनिकौं दूरहीतैं जानि परस्पर दुःख उपजावै हैं। तथा निकट प्राप्तभए नारकी परस्पर अवलोकनमात्रतैंही कोपाग्निकरि प्रज्वलित होय हैं। अर आपहीकरि विक्रियाकरि कीए खड्ग भाला छुरी मुद्गरादि आयुधनिकरि तथा सिंहव्याघ्रसर्पादिरूप धारणकरि परस्पर छेदन भेदन मारणादिकरि दुःखकी उदीरणा करै हैं। तथा क्रोधके भरे वचननिके घातकरि महान् वैर उपजाय लरैहैं। अर जिनका देह परस्पर घातकरि खंडखंड होजाय तोहू पाराकीज्यों मिलजाय है आयु पूर्णभये विना मरणकूं नहीं प्राप्ति होय हैं। स्थितिपर्यंत बहुत दुःख भोगवै हैं॥ अब नारकीनिकै इतनेही दुःखउत्पत्तिके कारण हैं कि और हू हैं यातैं सूत्र कहै हैं—

संक्लिष्टासुरोदीरितदुःखाश्च प्राक्चतुर्थ्याः ॥ ५ ॥

अर्थ—संक्लेशपरिणामनि करि सहित जे असुरकुमार देव तेहू तीसरी पृथ्वीपर्यंतके नारकीनिकै दुःखकी उदीरणा करावैहैं। केई अंबांबरीष जातिके असुरकुमार देव ते तीजी पृथ्वी तांई जाय दुःख उपजावै हैं। नारकीनिमैं परस्पर कलह उपजावै हैं। इहां कोऊ पूछै उनकै कहा प्रयोजन है ताकूं कहिए हैं, जैसैं इहां केई वलध मिंढा भैंसा कूकड, मुर्गा, तीतर इत्यादिकांनैं लडाय कलह देखि हर्ष मानैहैं तैसैंही दुष्ट असुरके

परिणाम जाननै । तथा तप्त लोहमय रसका पावना अग्निरूप तप्तायमान लौहमय स्तंभनितैं आलिंगन करावना कूट शाल्मलीवृक्ष उपरि चढावना उतारना लोहमय घनानिका घात करना बसूलनितैं छीलना तप्ततेलमें सीचना लोहमय कडाहेनिमैं पकावना भाडमैं भुलसाना घाणीनिमैं पेलना शूली चढावना शूलनितैं वीधना करोतनितैं चीरना अंगारनिमैं लोटना व्याघ्र सिंह रीछ श्वान स्याल स्याली मार्जार न्योल्या सर्प्प उंनर काक गीध कंक घूघू शिकरा (वाज) इत्यादिकनिकरि बाधा करनेकरि तथा तप्तबालुकामैं विचरण असिपत्रवनमैं प्रवेशन वैतरणीनिमज्जनादिकरि महादुःख उपजावना इत्यादि परस्पर दुःख उपजावैहैं। परंतु आयुका अंतविना मरण नहीं होयहै ॥ अब नारकीनिकी आयुका प्रमाण कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

तेष्वेकत्रिसप्तदशसप्तदशद्वाविंशतित्रयस्त्रिंशत्सागरोपमा सत्त्वानां परा स्थितिः ॥ ६ ॥

अर्थ—नारकी जीवनिका आयु पहली पृथ्वीविषै एक सागरका है । दूजी पृथ्वीविष तीन सागरका आयु है । तीजी पृथ्वीविषै सात सागरका आयु है। चौथी पृथ्वीविषै दश सागरका आयु है । पंचमी पृथ्वीविषै सतरह सागरका आयु है। छठी पृथ्वीविषै बाईस सागरका आयु है। सप्तमी पृथ्वीविषै तेतीस सागरका आयु है। ऐसैं सातौ पृथ्वीविषै नारकीजीवनिकी उत्कृष्ट स्थिति है । ऐसैं पृथ्वीपृथ्वीप्रति नारकीनिकी उत्कृष्ट स्थिति सामान्यकरि कही । बहुरि इन सात पृथ्वीनिविषै गुणचास प्रस्तर हैं। तहां प्रस्तरप्रस्तरप्रति नारकीनिका आयुका प्रमाण तथा शरीरका प्रमाणका विशेष है। ते अन्य ग्रंथनितैं जाननै । नारकीनिका उपजनेका विरहकाल ऐसा जानना । प्रथम पृथ्वीमैं उत्कृष्ट विरह चौवीस मुहूर्त्तका दूजी पृथ्वीविषै सप्त दिनरात्रीका तीजीमैं एक पक्षका चौथीमैं एकमासका पंचमीमैं दोय महीनाका छठीमैं च्यारि मासका सप्तमीमैं छ मासका उपजनेका विरहकाल है। जैसे प्रथम पृथ्वीमैं असंख्यात नारकी

हैं तिनमैं नवा नारकीका जन्म चौवीस मुहूर्त्तमैं किसीका होयही होय। अब कौन पृथ्वीतांई कौन जीवका उपजनेका नियम है। सो कहैहैं—तहां असैनी पंचेंद्रिय जीव जो नरकायु बांधै तो प्रथम पृथ्वीविषैही उपजै द्वितीयादिकनिमैं उपजने योग्य कर्म नहीं बांधैहै। बहुरि सरीसृप हैं ते प्रथम द्वितीय दोय पृथ्वीपर्यंत ही जाय भेरुंडादिक पक्षी तीजी पृथ्वीपर्यंत जाय आगैं नहीं जाय। विषधर सर्प च्यार पृथ्वीसिवाय नहीं जाय। सिंह पंचमी पृथ्वीतांई जाय उपजै मनुष्यणी छठी पृथ्वीपर्यंतही जाय अर मत्स्य अर मनुष्य सप्तम पृथ्वीपर्यंत उपजैं बहुरि नारकी देव भोगभूमिया एकेंद्रिय विकलत्रय ए जीव मरिकरि नरकमैं नहीं उपजैहैं ऐसा नियम है। अब नरकतैं निकसि कौन पर्यायमैं जन्म पावै सो कहैहैं। नरकतैं निकस्या जीव मनुष्य तिर्यंचगतिविषै कर्मभूमिका सैनी पंचेंद्रिय पर्याप्त गर्भजही होय। भोगभूमिमैं तथा असंज्ञी लब्धिपर्याप्तक सन्मूर्छनमैं नहीं उपजै। तथा नरकतैं निकस्या जीव बलभद्र नारायण प्रतिनारायण चक्रवर्ती इनका पद नहीं पावै बहुरि तीसरी पृथ्वीतांईका निकस्या केचित् तीर्थंकर पदधारक होय तो होजाय। बहुरि चौथी पृथ्वीतांईका निकस्या केचित् निर्वाणगमन करैहैं। पांचमी तांईका निकस्या केचित् महाव्रत धारण करैहैं मोक्षगमन नहीं होयहै। छठी तांईका निकस्या केचित् संयमासंयम देशचारित्र ग्रहण करैहैं अर सप्तमी पृथ्वीका निकस्या क्रूर तिर्यंचही होय मनुष्य नहीं होय ऐसैं सप्तभूमिका विस्तारकूं धरै जो अधोलोक ताका वर्णन तो किया॥ अब तिर्यग्लोक कह्या चाहिए यातैं स्वयंभूरमण समुद्रपर्यंत तिर्यक्प्रचयरूप अवस्थित असंख्यात द्वीपसमुद्र हैं तिनका नामनिर्देशादिकै अर्थि सूत्र कहैहैं—

जंबूद्वीपलवणोदादयः शुभनामानो द्वीपसमुद्राः ॥ ७ ॥

अर्थ—जंबूद्वीपादिक द्वीप अर लवणोदादिक समुद्र ए शुभनामके धारक असंख्यात द्वीप समुद्र हैं।

तहां प्रथम तो जंबूद्वीप अर लवणसमुद्र अर दूजा धातकीखंडद्वीप कालोदधिसमुद्र तीजा पुष्करवरद्वीप पुष्करवरसमुद्र आगै जैसा द्वीपका नाम तैसा समुद्रका नाम जानना। चौथा वारुणीवर द्वीप पांचमा क्षीरवरद्वीप छठ्ठा घृतवर सातमा क्षौद्रवर आठमा नंदीश्वरवर नवमा अरुणवर दशमा अरुणभासवर ग्यारमा कुंडलवर बारमा शंखवर तेरमा रुचकवर चोदमा भुजंगवर पंद्रमा कुशवर सोलमा क्रौंचवर इत्यादि स्वयंभूरमणपर्यंत एकराजूके विस्तारमें अढाई उद्धारसागरप्रमाणके जेते समय होंय तितने असंख्याते द्वीपसमुद्र हैं॥ अब इन द्वीपसमुद्रनिका विस्तार रचना संस्थान इत्यादिकका विशेषका प्रतिपादनके अर्थि सूत्र कहैहैं—

द्विर्द्विर्विष्कंभाः पूर्वपूर्वपरिक्षेपिणो वलयाकृतयः ॥ ८ ॥

अर्थ—जो प्रथमद्वीपका विस्तार है तातैं दुगणा विस्ताररूप प्रथमसमुद्र है। तातैं दूणा विस्ताररूप द्वितीयद्वीप है। तातैं दूणा विस्ताररूप द्वितीयसमुद्र है। ऐसैं पूर्वपूर्वकूं वेढे दूणेदूणे विस्तार लीए वलय कहिए कंकण तथा कडाकी आकृति लिए द्वीपसमुद्र हैं। आदिमें जंबूद्वीपका विस्तार तातैं दूणा लवण समुद्र चौडा है। तातैं दूणा धातकीखंड द्वीप है। तातैं दूणा कालोदधि समुद्र है। तातैं दूणा पुष्करवर द्वीप है। ऐसैंही द्वीपतैं दूणा चौडा समुद्र है समुद्रतैं दूणा चौडा अगिला द्वीप है। याही अनुक्रमतैं स्वयंभूरमण समुद्रपर्यंत असंख्यात द्वीप असंख्यातही समुद्र हैं। बहुरि जंबूद्वीपकूं लवणोदधि समुद्र वेढै है। लवणोदधिकूं धातकीखंडद्वीप वेढै है। धातकीद्वीपकूं कालोदधि समुद्र घेरे है ऐसैं समस्त द्वीपसमुद्रनिकी रचना है॥ आगैं पूछैहैं जंबूद्वीपका ठिकाना आकार विस्तारका परिमाण कह्या चाहिए जातैं अगिले द्वीपसमुद्रनिकाभी विस्तारादिकका ज्ञान होय ऐसैं पूछे सूत्र कहैहैं—

तन्मध्ये मेरुनाभिर्वृत्तो योजनशतसहस्रविष्कम्भो जंबूद्वीपः ॥ ९ ॥

अर्थ—पूर्वें कहे जे द्वीपसमुद्र तिनकै बीच जंबूद्वीप है सो सूर्यमंडलकै आकार है। ताके बीचि नाभिकीज्यों मेरुपर्वत है। अर एकलक्ष योजन प्रमाण चौडा है। अर तीन लक्ष सोलह हजार दोय सै सत्ताईस योजन तीन कोस एकसौ अठाईस धनुष साडा तेरह अंगुल कुछ अधिक प्रमाण परिधि जंबूद्वीपकी है। बहुरि इस जंबूद्वीपकै चौगिरद अष्ट योजन ऊँची अर अर्ध योजनकी नीवसहित वेदी है सो नीचैं बारा योजन, मध्यमैं अष्ट योजन, उपरि चार योजन चौडी है वज्रमय मूलमैं वैडूर्यमणिमय है अंत जाका अर सर्वरत्नमय है मध्य जाका ऐसी वेदी है। ताके पूर्वादिक चार दिशानिमैं विजय वैजयंत जयंत अपराजित नामधारक च्यार महान द्वार हैं। ते द्वार च्यार योजन चौडे लंबे हैं अष्ट योजन ऊंचे हैं। तिनमैं विजय वैजयंत द्वारमैं गुण्यासी हजार बावन योजन पौणाच्यार कोश बत्तीस धनुष सवातीन अंगुल कुछ अधिक अंतराल है। ऐसैंही अन्यद्वारनिकैहू परस्पर अंतर है। बहुरि यो जंबूद्वीप है सो जंबूवृक्षसहित है। उत्तरकुरु भोगभूमिमैं ईसानकोणमैं अनादिनिधन पृथ्वीकायरूप अकृत्रिम परिवारके वृक्षनि सहित जंबूवृक्ष है। अर तैसैंही देवकुरु भोगभूमिमैं नैऋतकोणविषैं शाल्मलीवृक्ष है॥ अब इस जंबूद्वीपविषै षट्कुलाचलनिकरि विभागनैं प्राप्त भए सप्तक्षेत्र तिनकै नाम कहै हैं—

भरतहैमवतहरिविदेहरम्यकहैरण्यवतैरावतवर्षाः क्षेत्राणि ॥ १० ॥

अर्थ—तिस जंबूद्वीपविषै भरत, हैमवत, हरि, विदेह, रम्यक, हैरण्यवत, ऐरावत, ए सप्त क्षेत्र हैं। तिनमैं हिमवान् पर्वतके अर पूर्व दक्षिण पश्चिम इन तीन वोडि (तरफ) समुद्रके मध्य भरतक्षेत्र जानना योग्य है। तिस भरतक्षेत्रके मध्य पूर्वपश्चिमलंबा विजयार्द्धपर्वत है। सो पचीस योजन ऊँचा अर पचास योजन

चौडा अर सवाछह योजन नीवकों धरै है। अर श्वेतवर्ण है। अर पूर्वपश्चिम अपनी कोटी तिनकरि पूर्वपश्चिमका समुद्रकूं स्पर्शै है यातैं समुद्रपर्यंत लंबा है। बहुरि इस पर्वतकै भूमिसूं दशयोजन ऊँचा जाइए तदि दश योजन चौडी पर्वतसमान लंबी दोय विद्याधरनिकै वसनेकी श्रेणी हैं। तिनमैं दक्षिण श्रेणीविषै तो रथनूपुरादिक पचास नगरी हैं अर उत्तरश्रेणीविषै चक्रवालादिक साठि नगरी हैं। तिन नगरीनिमैं प्रज्ञप्त्यादिक विद्याके धरनहारे विद्याधर वसैं हैं। तहांसे दश योजन ऊँचा जाइए तहां दशदश योजन चौडी पर्वतसमान लंबी दोय श्रेणी हैं। तिनमैं व्यंतरदेव बसै हैं। शक्रके, सोम यम वरुण वैश्रवण नाम लोकपालनिके, आभियोग्य व्यंतरदेवनिके निवास हैं। बहुरि पंच योचन ऊँचा जाइए तहां पर्वतका शिखरतल है सो दश योजन चौडा पर्वतसमान लंबा है तिस उपरि सवाछह योजन ऊंचा पूर्वदिशामैं सिद्धायतन कूट है तिस सिद्धायतन कूटपरि पद्मवेदिकाकरि वेष्टित उत्तरदक्षिण एक कोश लंबा अर पूर्व पश्चिम आधा कोश चौड़ा कुछ घाटि एक कोशप्रमाण उंचा अरहंत भगवानका आयतन मंदिर है। पूर्व उत्तर दक्षिण तीन द्वारनिकरि युक्त है। तिस सिद्धायतन कूटतैं पश्चिमकी तरफ अष्ट अन्य कूट हैं। तिनकीहू उंचाई चौडाई सिद्धायतनकूटसमान है। तिनमैं व्यंतरादिदेवनिके निवास हैं। अर इस विजयार्द्ध पर्वतकै दोऊ तरफ भूमिउपरि अनेक फल फूलनिकरि मंडित पद्मदेवीकरि संयुक्त दोय वनखंड हैं। तिस पर्वतकै नीचै तमिस्रा अर खंडप्रपाता नामसहित दोय गुफा हैं। दक्षिण उत्तर पर्वतकी चौडाईसमान पचास पचास योजन लंबी हैं अर पूर्वपश्चिम द्वादश योजन चौडी अष्टयोजन ऊंची हैं अर तिन गुफानिकै सवाछह योजन चौडा एक कोश मोटा अष्टयोजन उंचा वज्रमय कपाटयुगल है। अर हिमवान्पर्वततैं पडी जे गंगा सिंधु नदी ते इनही गुफाद्वारकी देहलीनीचै होय निकसि करिकै

दक्षिणभरतमैं आय भरतक्षेत्रका छह विभाग करि समुद्रमैं प्रवेश करै हैं। विजयार्द्धके उत्तर तीन खंड अर दक्षिण तीन खंड हैं। तहां दक्षिणके तीन खंडनिका मध्य एक आर्यखंड है। अन्य पंच म्लेच्छखंड हैं। अर विजयार्द्धके उत्तरका मध्यखंडके मध्यप्रदेशमैं एक वृपभाचल नाम पर्वत है सो सौ योजन ऊंचा गोल आकार है। या उपरि चक्रवर्ती अपना नाम लिखे हैं। या प्रकार छह खंड रूप भरतक्षेत्र हैं। वहुरि तैसैंही यथासंभव ऐरावत क्षेत्र जानना। वहुरि हैमवत, हरि, रम्यक, हैरण्यवत, इन च्यारो क्षेत्रनिमैं एकएक नाभिगिरि पर्वत है। ते गोल उंचे एक हजार योजन हैं। तहां क्षेत्रके मध्यप्रदेशमैं नाभिज्यौं जानने। ऐसैं छह क्षेत्र तो कहै। अव निपध अर नील कुलाचलके मध्य विदेहक्षेत्र है जिस विषै योगीश्वर आतमध्यानकरि देहरहित होय हैं, तातैं विदेह ऐसा सार्थक नाम है। इस क्षेत्रमैं सास्वतो मोक्ष मार्ग प्रवर्त्तै है। ताका विशेषज्ञानकै अर्थ क्षेत्रनिका विभागादि लिखिएहैं। तहां ऐसा जानना। जो सुदर्शन मेरु है सो भद्रसालवनकै मध्यविषै है। सो भद्रसालवन पूर्व पश्चिम वावन हजार योजन लंवा है। तिसकै वीच दश हजार योजन चौडा गोल सुदर्शन नाम मेरु है। ताकी पूर्वदिशामैं अर पश्चिमदिशामैं वाईस वाईस हजार योजनका चौडा भद्रसाल नाम वन है। ताहीका पूर्वदिशामैं पूर्वविदेह है अर ताकी पश्चिमदिशामैं पश्चिमविदेह है। तहां पूर्वविदेहके मध्य होय सीतानदी पूर्वसमुद्रकूं जाय है। तिसकरि सीताके उत्तर दक्षिण रूप पूर्वविदेहमैं दोय भाग भए। तिन दोऊ दिशामैंही रचना समान है इतना विशेष–जो दाक्षिणके विदेहनिके अंतमैं निपध नामा कुलाचल है। अर उत्तरमैं नीलाचल है अव सीतानदीकी उत्तरकी तरफकी रचना कहिए हैं भद्रसालकी वेदीतैं लेय देवारण्यकी वेदीतांई पूर्वविदेहका क्षेत्र है। तहां च्यार वक्षारपर्वत हैं ते नीलकुलाचलतैं लेय सीतानदीके तटको प्राप्त ऐसैं उत्तर दक्षिण लंवेहैं।

इन वक्षारगिरिनिकी उंचाई कुलाचलके निकट च्यारसै योजन अर क्रमतैं बधती सीताके तटकनैं पांचसै योजन है तहां सीताकी तरफही या उपरि जिनभवन है। या प्रकार च्यार वक्षारगिरि जानने। तिन बक्षारगिरिनिकै बीचबीच तीन विभंगानदी हैं। ते विभंगानदी नीलकुलाचलतैं निकसि सीताविषै जाय मिली हैं। ऐसैंही सीतानदीकी दक्षिणकी तरफहू च्यार वक्षार तीन विभंगानदी अर दोऊ तरफ अंतविषै वेदी इन नवनिके बीच आठ विदेहक्षेत्र हैं। सोही दिखाईएहैं। पूर्व भद्रसालकी वेदी ताकै आगै वि-देह ताकै आगै वक्षार ताके आगै विदेह ताकै आगै विभंगा ताकै आगै विदेह ताकै आगै वक्षार ताकै आगै विदेह ताकै आगै विभंगा ताकै आगै विदेह ताकै आगै वक्षार ताकै आगै विदेह ताकै आगै विभंगा ताकै आगै विदेह ताकै आगै वक्षार ताकै आगै विदेह ताकै आगै देवारण्यकी वेदी ऐसैं चार वक्षार तीन विभंगा एक भद्रसालवनकी वेदी एक देवारण्यकी वेदी इनि नवनिकैं बीच आठ विदेह ऐसैं सीतानदीके दोऊ तटसंबंधी सोलह विदेह छह विभंगानदी आठ वक्षारगिरि जानने। अब इनका प्रमाण ऐसैं तीन विभंगानदी प्रत्येक सवासै सवासै योजन चौडी अर वक्षारगिरि चार, प्रत्येक पांचसै पांचसै योजन चौडा, अर आठ विदेहक्षेत्र, प्रत्येक बाईससै बारह योजन साढातीन कोश प्रमाण चौडैहैं। इनि सबनिका जोड वीस हजार अठहतरि योजन होयहैं। भद्रसालकी वेदीतैं लैय देवारण्य की वेदीतांई एता पूर्वविदेह है।

बहुरि पश्चिमकी रचानाभी पूर्ववत् जाननी। तहां सीतोदानदी पश्चिमविदेहकै बीचि होइ पश्चिमसमु-द्रमैं जाय है। ताकरि सीतोदाके उत्तर दक्षिण रूप पश्चिमविदेहमैं दोय भाग भए। तहां दोऊ दिशा रचना समान है। इनिका प्रमाणभी पूर्ववत् है। तीन विभंगानदी चार वक्षारगिरि आठ विदेह क्षेत्र

इनि सबनिका जोड वीस हजार अठहतरि योजन है । इहां पश्चिम भद्रसालकी वेदीतैं लेय भूतारण्यकी वेदीतांई एता पश्चिमविदेह है । अर जैसा पूर्वविदेहका अंतमैं समुद्रकी तरफ उनतीससै बाईस योजन प्रमाणका देवारण्य वन है । तैसैंही पश्चिम विदेहका अंतमैं उनतीससै वाईस योजन प्रमाण भूतारण्य नामा वन है । बहुरि भद्रसालवन मेरुसहित अर दोऊ तरफका विदेह अर देवारण्य भूतारण्य ए दोऊ वन इन सबनिका जोड एक लक्ष योजनप्रमाण जानना । बहुरि सोलह तो पूर्वविदेह अर सोलह पश्चिम विदेह ऐसैं सब वत्तीस विदेहक्षेत्र हैं । तहां क्षेत्रनिकै मध्य पूर्वपश्चिम लंवा एकएक विजयार्द्धपर्वत है । बहुरि नीलाचल निषधाचलतैं निकसि एकएक विदेहक्षेत्रमैं दोय दोय नदी विजयार्द्धपर्वतकै नीचे होय सीतासीतोदामैं जाय मिलै हैं । तातैं एकएक विदेहमें छहछह खंड भए हैं। तहां कुलाचलकी तरफ तीन खंडनिकै मध्य बीचले खंडमैं वृषभाचल है बहुरि सीता वा सीतोदाके दोऊतरफ तीन खंडनिकै मध्य बीचला आर्यखंड है अन्य पांच म्लेच्छखंड हैं । वत्तीस विदेहक्षेत्रानिमैं चौसठि नदी हैं । तिनमैं नीलाचल तैं निकसी वत्तीस नदी तो गंगासिंधु ऐसे नामकूं धारे हैं । अर निषधकुलाचलतैं निकसी वत्तीस नदी रक्ता रक्तोदा नामकूं धारै हैं । या प्रकार विदेहक्षेत्र है। बहुरि इहां अन्य विशेष लिखिए हैं—सुदर्शन मेरुकी च्यार विदिशानिविषै च्यार गजदंत पर्वत हैं । तहां ईशान दिशाविषै मौल्यवान गजदंत पर्वत है ताका वैडूर्यमणीकासा वर्ण है अर अग्निविदिशाविषै श्वेत रूपाकै वर्ण का सौमनस गजदंतपर्वत है अर नैऋत्यविषै तप्तसुवर्णवर्ण विद्युत्प्रभगजदंत पर्वत है अर वायुविदिशाविषै सुवर्णवर्ण गंधमादन गजदंत पर्वत है । ते गजदंत मेरुतैं लेय नीलाचल निषिधाचलतैं जाय मिलै हैं तीसहजार दोयसै नव योजन कुछ अधिक इनिकी लंबाई है अर इनकी उंचाई मेरुकै निकट पांचसै

योजन है। अर कुलाचलनिकै निकट चारसै योजन प्रमाण हैं। ऐसें मेरुकै चार विदिशानिविषै चार गजदंतपर्वत कहे। बहुरि सुदर्शनमेरु है सो चित्रापृथ्वीविषै हजार योजन याकी नीव है तहां तो दश हजार निवै योजन अर दश योजनके ग्यारवै भागप्रमाण चौडा है। बहुरि अनुक्रमतैं घटता घटता समभूमीविषै दश हजार योजन चौडा है अर अंतविषै एकहजार योजन चौडा है महाशोभायमान एक लक्ष योजनप्रमाण उंचा है। तहां एक हजार योजन तो चित्रा पृथ्वीविषै नीव है। अर समभूमीविषै चौगिरद जो भद्रसालवन तातैं अनुक्रमतैं घटता पांचसै योजन उँचा चढि चारौ तरफ पांचसै योजन चौडी कटनी है। तिस कटनीविषै चारौ तरफ नंदनवन है। बहुरि ताकै उपरि ग्यारह हजार योजन तो समान चौडाई लिए पर्वत उंचा गया है। अर ग्यारह हजार योजन उपरि साढा इक्यावन हजार योजनक्रमतैं घटता घटता साढा बासठि हजार योजन उंचा चढिए तहां पांचसै योजन सर्व तरफ चोगिरद कटनी है तिस कटनीविषै सर्व तरफ सौमनस नामा वन है। बहुरि तहांतैं ग्यारह हजार योजन उँचा समान प्रमाण लिए है बहुरि क्रमतैं पचीस हजार योजन घटिजाय है। सो छत्तीस हजार योजन ऊँचा चढिए तहां च्यारसै चोराणवै योजन चौडी चौगिरद कटनी है तिस विषै पांडुक नामा वन है। तिसकै बीच नीचै बारह योजन चौडी ऊपरि क्रमतैं घटि च्यार योजन चौडी रही ऐसी च्यालीस योजन ऊँची वैडूर्य मणिमयी चूलिका है। ऐसे च्यार वन मेरुके हैं तिनकी दिशाविषै च्यारि जिनमंदिर हैं सो च्यारो वनविषैं सोलह जिनमंदिर हैं। अर नंदनवन अर सौमनस वन इन दोऊ वनविषैं सोलह सोलह बावडी हैं। ते मिष्टजलकरि पूरित अतिमनोहररूप हैं। बहुरि पांडुकवनविषैं महासुंदर च्यारि शिला हैं। तिन ऊपरि तीर्थंकर प्रभुके जन्माभिषेकका सिंहासन है। पूर्वविदेह अर

पश्चिमविदेह अर भरत ऐरावत इन च्यार क्षेत्रानिमें उपजै तीर्थंकरनिका जन्माभिषेक मेरुका पांडुकवनकी शिलाविषैं इंद्रादिकनिकरि करिए हैं। अब किछु अन्य विशेष लिखिए हैं—मेरुपर्वत है सो समस्त क्षेत्रानितैं उत्तरदिशामैं है। जातैं आगमविषैं सूर्यके उदयकी अपेक्षा पूर्वादिकदिशा कही हैं। पूर्वविदेह क्षेत्रमैं सूर्यका उदय नीलाचल ऊपरि दीखै है। अर निषधाचल ऊपरि अस्त होता दीखै है। तातैं पूर्वदिशामैं नीलपर्वत है। अर पश्चिम दिशामैं निषिधपर्वत है। अर दक्षिणमैं समुद्र है उत्तरमैं मेरु है बहुरि पश्चिमविदेहमैं निषधपर्वततैं सूर्यका उदय है। अर नीलपर्वत ऊपरि अस्त होय है। तातैं निषधाचल तो पूर्व है। अर नील पश्चिम है। अर दक्षिणमै समुद्र है। अर उत्तरमैं मेरु है। बहुरि उत्तरकुरुभोगभूमिमैं गंधमादन गजदंत ऊपरि सूर्यका उदय है। अर माल्यवान् गजदंत ऊपरि अस्त होय है। तातैं पूर्वमैं गंधमादन और पश्चिममैं माल्यवान् और दक्षिणमैं नील और ऊत्तरमैं मेरु है। बहुरि देवकुरु भोगभूमिमैं सौमनस गजदंत ऊपरि सूर्यका उदय है। अर विद्युत्प्रभ गजदंतउपरि सूर्यका अस्त है। तातैं सौमनस पूर्व है। अर विद्युत्प्रभ पश्चिम है। अर निषध दक्षिण है। अर मेरु उत्तर है। या प्रकार च्यारो तरफतैं मेरुगिरि उत्तरमैं जानना। सो इनका विस्तारकथन तथा विदेहक्षेत्रका अनेक विशेषवर्णन राजवार्तिकग्रंथतैं जानना॥ अब जिन क्षेत्रानिका विभाग भया वे कौन हैं अर कैसैं तिष्ठै हैं इस हेतुतैं सूत्र कहै हैं—

तद्विभाजिनः पूर्वपरायता हिमवन्महाहिमवन्निषधनीलरुक्मिशिखरिणो वर्षधरपर्वताः॥ ११॥

अर्थ—तिन भरतादिक क्षेत्रानिके विभाग करनेवाले पूर्वपश्चिम लंबे ऐसैं हिमवान् महाहिमवान् निषध नील रुक्मी शिखरि ए छह कुलाचल पर्वत क्षेत्रनिका विभाग धारण करै हैं। तातैं इनकी वर्षधर संज्ञा

है। भरतक्षेत्र अर हैमवत क्षेत्र अर इन दोऊनिका सीमाविषै पूर्वपश्चिम समुद्रपर्यंत लंबा सौ योजन ऊंचा पचीस योजन भूमीविषै नीव जाकी ऐसा हिमवान नामा पर्वत है। सो भरतक्षेत्रकी चौडाईते दूणा एक हजार बावन योजन अर एक योजनका उगणीसभागमें बारह भाग प्रमाण चौडा है। बहुरि तिस हिमवान पर्वतकै पहिली तरफ पूर्वपश्चिम लंबा दक्षिणउत्तर चौडा हैमवत क्षेत्र है। सो इकवीससै पांच योजन पांच कलाका चौडा है। इस विषैं मनुष्यनिका शरीर एक कोश ऊंचा होय है एक दिनके अंतराल आंबला प्रमाण आहार करै हैं। कल्पवृक्षनिके दिये नानाप्रकारके भोग भोगवै हैं विनयवान मंदकषाय हैं। बहुरि यातैं परैं महाहिमवान पर्वत है सो पूर्वपाश्चिम समुद्रपर्यंत लंबा है। याका बियालीससै दश योजन दश कला प्रमाण चौडा विस्तार है। दोयसै योजन ऊंचा है। यातैं परै हरिक्षेत्र चौरासीसै इकवीस योजन एक कलाका चौडा है। पश्चिमसमुद्रपर्यंत लंबा है। इस विषै मनुष्यनिका दोय कोश प्रमाण ऊंचा काय है। दोय पल्यका आयु है। दोय दिन व्यतीत भए बहेडा प्रमाण आहार लेहैं। यातैं परै सोलह हजार आठसै बीयालीस योजन दोय कला प्रमाण चौडा पूर्वपश्चिम समुद्रपर्यंत लंबा च्यारिसै योजन ऊंचा निषधपर्वत है यातैं परै तेतीस हजार छहसै चौरासी योजन च्यार कला प्रमाण विदेहक्षेत्र है। पूर्वपश्चिम समुद्रपर्यंत लंबा है। यातैं परै सोलह हजार आठसै बीयालीस योजन दोयकला प्रमाण चौडा पूर्वपश्चिम समुद्रपर्यंत लंबा च्यारिसै योजन ऊंचा नीलपर्वत है। यातैं परै आठ हजार च्यारसै इकईस योजन एककला प्रमाण चौडा पूर्वपश्चिम समुद्रपर्यंत लंबा रम्यकक्षेत्र है। यामैं मनुष्यनिका हरिक्षेत्रवत् रचना है। यातैं परै च्यार हजार दोयसै दस योजन दश कलाका चौडा पूर्वपश्चिम समुद्रपर्यंत लंबा दोयसै योजन ऊंचा रुक्मीपर्वत है। यातैं परै दोय हजार एकसौ पांच

योजन पांच कला प्रमाण चौडा पूर्वपश्चिम समुद्रपर्यंत लंबा हैरण्यवत नाम क्षेत्र है। यामैं मनुष्यनिकी हिमवतक्षेत्रवत् रचना है। यातैं परैं एक हजार बावन योजन बारह कला प्रमाण चौडा सौ योजन ऊंचा पूर्वपश्चिम समुद्रपर्यंत लंबा शिखरीपर्वत है। यातैं परैं ऐरावत नामा क्षेत्र भरतक्षेत्रवत् है। ऐसैं षट्कुलाचलनिकरि क्षेत्रनिका सात विभाग होयहैं॥ तिन षट्कुलाचलनिका वर्णविशेष प्रतिपादनकै अर्थि सूत्र कहै हैं—

हेमार्जुनतपनीयवैडूर्यरजतहेममयाः ॥ १२ ॥

अर्थ—हिमवान कुलाचल हेममय कहिये सुवर्णमय पीतवर्णका है। महाहिमवान पर्वत अर्जुनवर्ण कहिये रूप्यमय है। निषधपर्वत तरुणसूर्यके समान तप्तसुवर्णमय है। नीलपर्वत वैडूर्यमणिवत् कहिये मयूरकंठके समान वर्णका है। रुक्मिपर्वत रजतमय कहिये शुक्लवर्ण है अर शिखरीपर्वत हेममय कहिये पीतवर्णका है ऐसा जानना ॥ अब इन पर्वतनिका और भी विशेष स्वरूप कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

मणिविचित्रपार्श्वा उपरि मूले च तुल्यविस्ताराः ॥ १३ ॥

अर्थ—नानाप्रकारके वर्ण अर प्रभावादिकनिकरि सहित जे मणि तिनकरि इन कुलाचलनिके पसवाडे विचित्र हैं। बहुरि मूलतैं लेय ऊपरितांई समान चौडे हैं। बहुरि सुगंधपुष्पादिकनिके धारक नाना प्रकारके उत्तम वृक्षनिकरि शोभासहित हैं। सर्वही पर्वतनिके दोऊ पार्श्वनिविषैं वेदी हैं॥ अब इन पर्वतानिके ऊपरि तिष्ठते ह्रदनिके कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

पद्ममहापद्मतिगंछिकेसरिमहापुंडरीकपुंडरीका ह्रदास्तेषामुपरि ॥ १४ ॥

अर्थ—हिमवान कुलाचल ऊपरि पद्मह्रद है। महाहिमवान ऊपरि महापद्म है। निषध ऊपरि तिगंछि

हद है। नीलऊपरि केसरि हद है। रुक्मी उपरि महापुंडरीक हद है। शिखरीकै ऊपरि पुंडरीक हद है। ऐसैं छह कुलाचलनि ऊपरि छह हद कहै॥ अब इन हदनिके आकारविशेष कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

प्रथमो योजनसहस्रायामस्तदर्द्धविष्कंभो हदः ॥ १५ ॥

अर्थ—इनमैं प्रथम जो पद्म नामा हद है सो पूर्वपश्चिम एक हजार योजन लंबा है। अर दक्षिण उत्तर पांचसै योजन चौडा है। वज्रमय याका तल है। बहुरि अनेक प्रकारके मणि तथा सुवर्ण तथा रजत तिनकरि विचित्र इसका तट है। बहुरि च्यार द्वारनिकरि सहित हदसमान लंबी चौडी अर्द्ध-योजन उंची पांचसै धनुष चौडी रूपामयी याके वेदी है॥ च्यारूतरफ वनखंडकरि मंडित है। स्फटि-कमणिसमान स्वच्छ गंभीर अक्षय जलकरि भऱ्या है॥ अब तिसका ऊंडापना कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

दशयोजनावगाहः ॥ १६ ॥

अर्थ—पद्महदकी ऊंडाई दश योजनकी है।

तन्मध्ये योजनं पुष्करं ॥ १७ ॥

अर्थ—तिस पद्महदमैं एक योजनप्रमाण चौडा लंबा कमल है। ताकै एक कोस लंबा पत्र है। अर दोय कोश चौडा बीचिमैं कर्णिका है। अर जलतलतैं दोय कोश ऊंचा याका नाल है। अर दोयकोश मोटे पत्र हैं। याका वज्रमय मूल है। अरिष्टमणिमय कंद है। रजतमणिमय मृणाल है। वैडूर्यमणि-मय नाल है। सुवर्णसमान पत्र है। तप्तसुवर्णसमान केसर है। नानामणिकरि विचित्र सुवर्णमय कर्णिकायुक्त कमल है। तिस कमलकी ऊंचाईतैं अर्द्धउच्चताके धारक एकलक्ष चालीस हजार पंद्रह याके परिवारके कमल हैं। तिन परिवारके कमलनिमैं श्रीदेवीके परिवारके देवनिके बसनेके महल मकान

हैं ॥ अव अन्य ह्रदनिका प्रमाण तथा कमलनिका प्रमाण कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

तद्द्विगुणा द्विगुणा ह्रदाः पुष्कराणि च ॥ १८ ॥

अर्थ—पहिले ह्रदतैं तथा कमलतैं दूनेदूने लंवाई चोडाईरूप अगिलेअगिले ह्रद तथा कमल जाननै तहां पद्मह्रदतैं सर्वप्रकार दूना महापद्म ह्रद है। अर महापद्म ह्रदतैं दूना तिगंछि ह्रद है। ऐसैं तीन ह्रद कहे तैसैंही प्रमाण लिए उत्तरके तीन ह्रद हैं। इन ह्रदनिकी लंवाई चौड़ाई ऊंचाई दक्षिणके तीन ह्रदनिके समान उत्तरकेनिके जानना। अर इनि ह्रदानिमैं जे कमल हैं तेहू दूणा प्रमाणकूं लीए हैं। पद्म ह्रदमैं एकयोजनका कमल कह्या तातै दूणा महापद्म ह्रदमैं कमल है सो जलतलतैं दोय कोश ऊंचा है। अर दोय कोश लंवा पत्र है। अर एक योजन मोटा पत्र है। अर एक योजनका कमलके वीचि कर्णिका है। अर ताके परिवारके कमल पद्मह्रदसमानही एकलाख चालीसहजार पनरा हैं। विस्तार दूणा है। यातैं तिगंछि ह्रदका प्रमाण तथा कमलका विस्तार दूणा है। अर उत्तरका इन तीन ह्रदनिकै तुल्य है॥ अव इनि ह्रदनिकै वीच कमलानिमैं निवास करनेवाली देवी हैं तिनके नाम आयु परिवारके जाननेकूं सूत्र कहै हैं—

तन्निवासिन्यो देव्यः श्रीन्हीधृतिकीर्तिबुद्धिलक्ष्म्यः पल्योपमस्थितयःससामानिकपरिषत्काः ॥ १९ ॥

अर्थ—जे ह्रदनिविषैं कमल कहे तिनिमैं छह देवी क्रमतैं वसनेवाली हैं। तिन ह्रदनिमैं कमल हैं ते वनस्पतिकाय नहीं है। पृथ्वीकाय रत्नमय हैं। कमलनिकै आकार हैं। तिन कमलनिकी कर्णिकाकै मध्य अतिनिर्मल उज्ज्वल महल हैं। तिन महलनिमैं निवास करनेवाली अनुक्रमतैं श्री न्ही धृति कीर्ति बुद्धि लक्ष्मी हैं नाम जिनके ऐसी देवी वसै हैं। तिनका एक एक पल्यका आयु है अर तिस

वडे कमलके परिवारके कमल हैं तिन विषै तिन देवीनिके सामानिक जातिके पारिषदजातिके देव वसै हैं ॥ अव जिन नदीनिकरि क्षेत्रनिमैं विभाग भया तिनके नाम कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

गंगासिंधुरोहिद्रोहितास्याहरिद्धरिकांतासीतासीतोदानारी-
नरकांतासुवर्णरूप्यकूलारक्तारक्तोदाः सरितस्तन्मध्यगाः ॥ २० ॥

अर्थ—इनि छहो ह्रदनितैं निकसि सप्तक्षेत्रनिविषै गमन करैं ऐसी चौदह महानदी हैं। तिनके नाम गंगा सिंधु रोहित् रोहितास्या हरित् हरिकांता सीता सीतोदा नारी नरकांता सुवर्णकूला रूप्यकूला रक्ता रक्तोदा ए चोदह नदी छहो ह्रदनितैं निकसी हैं। तहां पहला पद्मह्रद अर छठा पुंडरीक ह्रद इनतैं तीनतीन नदी निकसी हैं। अर च्यार ह्रदनितैं दोयदोय नदी निकसी हैं। अब इन नदीनिका दिशाप्रति गमनका नियम कहै हैं—

द्वयोर्द्वयोः पूर्वाः पूर्वगाः ॥ २१ ॥

अर्थ—दोयदोयमैंतैं जे पहिले नामकरि कहीं ते पूर्वसमुद्रकूं जाय हैं। एक एक क्षेत्रविषै दोयदोय नदी अनुक्रमतैं गई हैं तहां दोयदोयमैं पहिले नाम करि कही जे गंगा रोहित् हरित् सीता नारी सुवर्णकूला रक्ता ए सात नदी पूर्वसमुद्र प्रति गमन करै हैं। अन्य सप्तनदीनिका गमन जणावनेकूं सूत्र कहै हैं—

शेषास्त्वपरगाः ॥ २२ ॥

अर्थ—दोय दोयमैं जे पाछैं कही ते पश्चिमसमुद्रमैं गमन करैं हैं। सिंधु रोहितास्या हरिकांता सीतोदा नरकांता रूप्यकूला रक्तोदा ए सात नदी पश्चिमसमुद्रमैं गमन करै हैं। इहां ऐसा विशेष

जानना। जो च्यार तोरणद्वार सहित जो पद्महृद ताका पूर्वतोरणद्वारकरि गंगा नाम नदी निकसि पांचसै योजन तो पूर्वसन्मुख जाय अपना प्रवाहकरि गंगा नाम कूटनैं स्पर्शनकरि तथा त्रिलोकसारजीमैं कहे हैं जो आधा योजन गंगाकूटतैं उलीतरफतैंही दक्षिणकूं मुंडिकरि पांचसै तेईस योजन अर एक योजनका उगणीस भागमैं छह भाग प्रमाण पर्वत ऊपरि दक्षिण सन्मुख आय अर सवाछह योजन चौडी अर आधे कोश ऊंडी ऐसी सौ योजनतैं कुछ अधिकप्रमाण हिमवान् पर्वततैं गोमुख सिंहाकार प्रनालिकातैं हिमवान् पर्वततैं पचीस योजन परैं दश योजन मोटी काहलाकार धारा भरतक्षेत्रमैं पड़ी सो तहां एकसाठि योजन चौड़ालंबा गंगा नाम कुंड है। ताकी दशयोजनप्रमाण ऊंडाई है वज्रमय जाका तल है तिस कुंडमैं साढादश योजन ऊंचा अष्ट योजन चौडा लंबा एक द्वीप है तिस द्वीपऊपरि श्रीदेवीका गृहप्रमाण महलकरि मंडित श्रीदेवीका मंदिर है। तिस मंदिर ऊपरि कमलासन सिंहासन ऊपरि परमशांतस्वरूप जिनेंद्रका प्रतिबिंब विराजे है तिस प्रतिबिंब ऊपरि हिमवान पर्वततैं पडिकरि तिस कुंडके दक्षिण तोरणद्वारकरिकैं निकसी सो सवाछह योजन चौडी अर्ध योजन ऊंडी क्रमकरि विस्तारकूं प्राप्त होती भुजंगवत कुटिलगामिनी खंडप्रपातनाम विजयार्द्धकी गुफाकरि विजयार्द्धके नीचैं गमन करि विजयार्द्धकूं व्यतीत करि दक्षिणसन्मुख होय दक्षिणभरतका मध्यमैं जाय पूर्वसन्मुख मोडा खाय सवा योजन ऊंडी साडाबासठि योजन चौडा विस्तारकरि मागधद्वारकरि लवणसमुद्रमैं प्रवेश करै है। बहुरि तिसही पद्महृदके पश्चिम तोरणद्वारकरि निकसि गंगाकीज्यौं पांचसै योजन हिमवान् पर्वत ऊपरि सूधी जाय सिंधुकूटतैं दक्षिणसन्मुख मुडि गंगाकीज्यौं सिंधुकुंडमैं पडि तमिस्रागुफाकरि विजयार्द्धकूं छांडि पश्चिमसन्मुख होय दक्षिणभरतके अर्द्धतैं प्रभासतीर्थद्वारकरि लवणसमुद्रमैं प्रवेश करैहै। याका

कुंडादिककी स्वामिनी सिंधुदेवी है। बहुरि तिसही पद्महृदके उत्तरतोरणद्वारकरि रोहितास्या नाम नदी निकसी सो दोयसै छिहत्तरी योजन अर छह कला तो उत्तरके सन्मुख हिमवान् पर्वत ऊपरी गई फेरि साढा द्वादश योजन विस्तार अर एक योजन ऊंडी सौ योजन कुछ अधिक लंबी हिमवत् क्षेत्रमें एकसौ-वीस योजनप्रमाण विस्तीर्ण अर वीस योजन ऊंडा वज्रमय तलसहित कुंड है, तामैं सोलह योजन चौडा लंबा साढा बारह योजन ऊंचा द्वीप है ता ऊपरि श्रीदेवीका गृहप्रमाण मंदिर ताविषै जिनप्रतिबिंब ऊपरि रोहितास्या नामा नदी पडिकरि तिस कुंडका उत्तरतोरणद्वारतैं निकसि उत्तरसन्मुख शब्दवद्वैताढ्यपर्वतकी अर्द्ध प्रदक्षिणा देय अर अर्द्धयोजनपरसूं मुडि पश्चिमसन्मुख जाय पश्चिमलवणसमुद्रमें प्रवेश करैहै। सो या नदी निकसी तहां तो साढा बारा योजन चौडी एक कोश ऊंडी है। अर समुद्रमें प्रवेश किया है तहां एकसौ पचीस योजन चौडी अर अढाई योजन ऊंडी है। ऐसैं ए तीन नदी हिमवान् पर्वततैं निकसी हैं। बहुरि ऐसैंही महापद्म हृदके दक्षिणतोरणद्वारतैं निकसी रोहित नदी सो सूधी दक्षिणसन्मुख होय हैम-वत् क्षेत्रमैं पडि पूर्वसमुद्रको जाय है। बहुरि महापद्म हृदके उत्तरद्वारतैं निकसी हरिकांतानदी हरिक्षेत्रमैं होय पश्चिमसमुद्रमैं प्रवेश करैहै। बहुरि तिगंछ हृदके दक्षिणतोरण द्वारतैं निकसी हरित् नदी हरिक्षेत्रमैं होय पूर्वसमुद्रको जाय है। बहुरि तिगंछ हृदके उत्तरतोरणद्वारतैं निकसी सीतोदा नाम नदी सो देवकुरुक्षेत्रमैं पडि मेरुके सन्मुख जाय दोय कोशतैं ही मेरुतैं टलि मेरुकी अर्द्ध प्रदक्षिणा देय विद्युत्प्रभ गजदंतकी गुफामैं प्रवेशकरि पश्चिमविदेहके मध्य होय पश्चिमसमुद्रमैं गमन करैहै। बहुरि केसरि हृदके दक्षिणतोरणद्वारतैं निकसी सीता नाम नदी उत्तरकुरुभोगभूमिमैं पडि मेरुके सन्मुख जाय आधयोजनतैं मेरुकी अर्द्धप्रदक्षिणा देय माल्यवान गजदंतके नीचैं होय पूर्वविदेहमैं होय पूर्वसमुद्रमैं प्रवेश करैहै।

बहुरि केसरि ह्रदके उत्तरतोरणद्वारतैं निकसी नरकांता नदी रम्यकक्षेत्रकै मध्य होय पश्चिमसमुद्रमैं जाय है। बहुरि महापुंडरीक ह्रदके दक्षिणतोरणद्वारतैं निकसी नारी नाम नदी रम्यकक्षेत्रमैं होय पूर्वसमुद्रमैं प्रवेश करैहै। बहुरि महापुंडरीक ह्रदके उत्तरतोरणद्वारतैं निकसी रूप्यकूलानदी सो हैरण्यवतक्षेत्रमें होय पश्चिमसमुद्रको जाय है। अर पुंडरीक ह्रदके दक्षिणतोरणद्वारतैं निकसी सुवर्णकूलानदी हैरण्यवतक्षेत्रमैं होय पूर्वसमुद्रको जाय है। बहुरि सोही पुंडरीक ह्रदके पूर्वतोरणद्वारतैं निकसी रक्ता नाम नदी सो शिखरीपर्वतऊपरी पांचसै योजन सूधी जाय बहुरि उत्तर सन्मुख होय ऐरावतक्षेत्रमें पडि गंगानदीकीज्यौं पूर्वसमुद्रमैं गमन करैहै। बहुरि पुंडरीक ह्रदके पश्चिमतोरणद्वारकरि निकसी रक्तोदा नाम नदी सिंधुनदीकीज्यौं पश्चिमसमुद्रमैं प्रवेश करैहै। इन सर्वनदीनिके दोऊ तटानिविषै सुंदर फलपुष्पादियुक्त नानाप्रकारके वृक्षनिका बन है। अब इन नदीनिका निकसना अर परनाली होय पडना अर चौडाई ऊंडाई अर जिनकुंडनिके द्वीपनिऊपरि पडी तिन कुंडनिका द्वीपनिका विस्तार अर मूलतैं निकसि विस्तार ऊंडाई अर समुद्रमैं मिली तहांकी चौडाई ऊंडाईका विस्तार विदेहकै मध्य प्राप्त हुई सीतासीतोदा नदीपर्यंत दूणादूणा जानना। इहां जुदाजुदा तथा और विशेषवर्णन ग्रंथ वधनेके भयतैं नही लिखा है। ऐसैं सात क्षेत्रानिमैं चोदह नदी हैं। तहां हिमवत हरि रम्यक हैरण्यवत इनि च्यार क्षेत्रनिमैं मध्यविषै च्यार नाभिगिरि हैं। अर विदेहक्षेत्रकैं मध्यमेरुही नाभिगिरि है। जिन क्षेत्रनिमैं दोयदोय नदी हैं ते तो नाभिगिरिकै सन्मुखजाय आधआध योजन उरैं तैं मुडि नाभिगिरिकी तथा मेरुकी अर्द्धप्रदक्षिणा देय समुद्रमैं गमन करैहैं। ऐसैं पांच क्षेत्रसंबंधी दश नदी जाननी अर भरत ऐरावतविषैं नाभिगिरि नाही हैं। तहां संबंधी च्यार नदीनिका प्रवाहादिक समान है॥ अब इन नदीनिका परिवार कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

चतुर्दशनदीसहस्रपरिवृता गंगासिंध्वादयो नद्यः ॥ २३ ॥

अर्थ—गंगा सिंधु नदी चोदहचोदह हजार परिवारका नदीनिकरि सहित समुद्रमें मिलैहैं। अर आगे रोहित रोहितास्याकी अठाईस अठाईस हजार परिवारकी नदी हैं। हरित हरिकांताकी छपन छपन हजार परिवारकी नदी हैं। सीताकी परिवार नदी एक लाख बारह हजार हैं। अर इतनीही सीतोदाकी परिवारनदी जाननी। अर उत्तरक्षेत्रनिविषैं दक्षिणके क्षेत्रनिसमान जाननी ॥ अब कहैं जो भरतादिक क्षेत्रनिका तुल्य विस्तार है कि विशेष है तातैं सूत्र कहैहैं—

भरतः षड्विंशतिपंचयोजनशतविस्तारः षड्चैकोनविंशतिभागा योजनस्य ॥ २४ ॥

अर्थ—भरतक्षेत्र है ताका पांचसैं छबीस ५२६$\frac{6}{19}$ योजन अर एक योजनका उगणीस भागमैं छह भाग प्रमाण दक्षिणउत्तर विस्तार है ॥ अन्य क्षेत्रनिका विस्तार विशेषकी प्रतिपत्तिकै अर्थि कहैहैं—

तद्द्विगुणद्विगुणविस्तारा वर्षधरवर्षा विदेहांताः ॥ २५ ॥

अर्थ—तिस भरतक्षेत्रतैं कुलाचल तथा क्षेत्र दूनादूना विस्ताररूप विदेहक्षेत्रपर्यंत हैं। तहां भरतक्षेत्रतैं दूना चौडा एकहजार बावनयोजन बारहकलाका हिमवान् पर्वत है। हैमवतक्षेत्र इकईससै पांच योजन पांचकला है। महाहिमवान् कुलाचल च्यार हजार दोयसै दश योजन दश कलाका है हरिक्षेत्र आठ हजार च्यारसै इकईस योजन एक कला है। निषधकुलाचल सोलह हजार आठसै बीयालीस योजन दोय कला है। विदेहक्षेत्र तेतीस हजार छहसै चोरासी योजन च्यार कला है। ऐसैं विदेहपर्यंत दूनादूना विस्तार है ॥ आगैं उत्तरके कुलाचल क्षेत्रादिकनिका प्रमाण कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

उत्तरा दक्षिणतुल्याः ॥ २६ ॥

अर्थ—उत्तरके ऐरावतादिक नीलपर्यंत भरतादिक दक्षिणके क्षेत्रनिकरि तुल्य जानने योग्य हैं ॥ अब कहै हैं–जो भरतादिक क्षेत्रनिमैं मनुष्यादिकनिकै सुखदुःखादिकनिका अनुभवादिक तुल्य है कि कुछ विशेष है। यातैं सूत्र कहै हैं—

भरतैरावतयोर्वृद्धिन्हासौ षट्समयाभ्यामुत्सर्पिण्यवसार्पिणीभ्यां ॥ २७ ॥

अर्थ—भरत ऐरावत इन दोय क्षेत्रनिविषैं उत्सप्पर्ण जो बढना अर अवसर्पण जो घटना इनिरूप जो छह काल तिनकरि मनुष्यादिकनिके आयुका प्रमाण कायका प्रमाण भोग उपभोग संपदा वीर्य बुद्ध्यादिकनिका बढना घटना होय है। उत्सर्पिणीमैं दिनादिन बधै हैं। अवसर्पिणीमैं घटै हैं। तहां अवसर्पिणी तो सुखमसुखमा १ सुखमा २ सुखमदुःखमा ३ दुःखमसुखमा ४ दुःखमा ५ अतिदुःखमा ६ ऐसैं छह प्रकार हैं। अर उत्सर्पिणीहू अतिदुःखमा १ दुःखमा २ दुःखमासुखमा ३ सुखमदुःखमा ४ सुखमा ५ सुखमसुखमा ६ ऐसैं छह प्रकार है। अवसर्पिणीका प्रमाण दशकोडाकोडीसागरका है। सो ही उत्सर्पिणीका प्रमाण दशकोडाकोडीसागरका है। ऐ दोऊ मिलेहुये कल्पकाल हैं तहां सुखमसुखमा च्यार कोडाकोडीसागरप्रमाण है इसकी आदिमैं मनुष्य उत्तरकुरुभोगभूमिका मनुष्यकै तुल्य हैं। तिसकी क्रमतैं हानि होतै दूजा काल सुखमा नामा तीन कोडाकोडीसागरका प्रवर्त्तै है। तिस कालकी आदिमैं मनुष्य हरिवर्षके मनुष्यसमान हैं। मध्यभोगभूमिकी रचना इस कालमैं है। तिसकी क्रमतैं हानि होतै सुखमदुःखमा नामा तीजा काल दोय कोडाकोडीसागरका प्रवर्त्तै है। तिस कालकी आदिमैं मनुष्य जघन्यभोगभूमिकीज्यौं हैमवतक्षेत्र ताके मनुष्यनिकरि तुल्य होय हैं। तिस कालकी क्रमतैं हानि होतै दुःख-

मसुखमा नामा चौथा काल प्रवर्तै है। याका बीयालीस हजार वर्ष घाटि एक कोडाकोडीसागर प्रमाण काल है। तिसकी आदिमैं मनुष्य विदेहनिके मनुष्यनिके तुल्य हैं। तिसकालकीहू क्रमतैं हानि होतै दुःखमा नामा पंचम काल इकईस हजार वर्षका प्रवर्त्तै है। इस कालकूं क्रमतैं व्यतीत होतै अतिदुःखमा नामा काल इकईस हजार वर्षका प्रवर्त्तै है। प्रथम कालकी आदिमैं मनुष्यनिका आयु तीन पल्यका अनुक्रमतैं घटता अंतमैं दोय पल्यका है। द्वितीय कालका आदिमैं आयु दोय पल्यका अंतमैं अनुक्रमतैं घटतै एक पल्यका है। तृतीय कालका आदिमैं आयु एक पल्यका अंतमैं घटतै २ एककोटीपूर्वका है। चतुर्थ कालकी आदिमैं एककोटीपूर्वका अंतमैं अनुक्रमतैं एकसोवीस वर्षका पंचमकालकी आदिमैं मनुष्यनिका आयु एकसोवीस वर्षका अंतमैं क्रमतैं घटता वीस वर्षका है। छठा कालकी आदिमैं मनुष्यनिका आयु वीसवर्षका अंतमैं क्रमतैं घटता पनरहवर्षका है ऐसैं मनुष्यनिका छह कालसंबंधी उत्कृष्ट आयु कह्या। बहुरि मनुष्यनिका शरीरकी ऊँचाई प्रथमकालकी आदिमैं तीन कोस अंतमैं दोय कोस द्वितीयकालकी आदिमैं दोय कोश अंतमैं एक कोश तृतीय कालकी आदिमैं एक कोश अंतमैं पांचसै धनुष्य ऊँचा है। चतुर्थ कालकी आदिमैं पांचसै धनुष्य अंतमैं सप्त हस्त ऊंचा है। पंचमकालकी आदिमैं सप्त हस्त ऊंचा अंतमैं दोय हस्त ऊँचा है। छठा कालकी आदिमैं दोय हस्त ऊँचा अंतमैं एक हस्त ऊँचा है। ऐसैं छह कालमैं शरीरकी ऊंचता कही। प्रथम कालमैं मनुष्यनिका वर्ण ऊगता सूर्य समान है। दूजामैं पूर्णमासीके चंद्रमासमान है। तृतीय कालमैं हरित श्यामवर्ण है। चतुर्थकालमैं पंचवर्ण हैं। पंचमकालमैं कांतिहीन मिश्र पंचवर्ण हैं। छठामैं—धूमवत् स्यामवर्ण है। ए छह कालमैं शरीरका वर्ण कह्या।

अब इनकैं आहार कहै हैं। प्रथम कालमें तीन दिन गए चौथे दिन बदरीफलकै प्रमाण आहार ग्रहण करै हैं। द्वितीय कालमैं दोय दिन गए पाछैं बहेडा प्रमाण आहार ग्रहण करै हैं। अर तृतीय कालमैं एक दिन गया पाछैं आमला प्रमाण भोजन करै हैं। अर चतुर्थकालमैं रोजीना एकवार पंचमैं कालमैं बहुतबार अर छठाकालमैं अतिप्रचुरवृत्तिकरि भोजन करै हैं। ऐसैं मनुष्यनिकै छह कालमें आहारको क्रम कह्या। अर तीजा कालतांई इस भरतक्षेत्रमैं भोगभूमि प्रवर्त्तै है। अर चतुर्थ पंचम कालमैं कर्मभूमि प्रवर्त्तै है। अर अवसर्प्पिणीका पंचमकालका तीन वर्ष साढा आठ महीना अवशेष रहे कल्कीका निमित्ततैं प्रभातकालमैं धर्मका नाश होयगा मध्यान्ह कालमैं राजाका नाश होयगा अर अपराह्न कालमैं अग्निका नाश होयगा। तीठा पाछैं छठा कालमैं मनुष्य नग्न रहैंगे मत्स्यादिकनिका आहार करैंगे। जातैं पुद्गलनिका रूखापणातैं तो अग्निका नाश होयगा। अर मुनि श्रावकादिकका अभावतैं धर्मका नाश होयगा। अर असुरपतिका कोपतैं राजाका नाश होयगा। ऐसैं दुखम जो पंचमा काल ताका स्वरूप कह्या। अब अतिदुःखमा नामा छठा काल इकवीस हजार वर्षपर्यंत प्रवर्त्तैगा। इसकालमैं मनुष्य नरकतिर्यंच गतिके आएही उपजैहैं अर नरक तिर्यंचगतिहीमैं जाय उपजैहैं। अर इस छठे कालमैं मनुष्य मत्स्यादिकनिका आहार करैहैं नग्न रहै हैं। तिस छठा कालका अंतमैं आर्यखंडमैं संवर्त्तक नाम पवन चलै है। सो पवन पर्वत वृक्ष भूम्यादिकको चूर्ण करती दिशाका अंततांई आर्यखंडमैं परिभ्रमण करै है। तिस पवन करि आर्यखंडके जीव मरणकों प्राप्त होय हैं। अर कितनेक विजयार्द्धके वा गंगासिंधुकी वेदीके निकटवर्त्ती मनुष्य तिर्यंच जीव विजयार्द्धके वा गंगासिंधुकी वेदीके क्षुद्रबिलनिमैं प्रवेश करैहैं। अर कितनेक देव विद्याधर दयावान होय मनुष्य युगलादि बहुत जीवनिनैं बिल गुफादिक-

निमैं प्रवेश करावे हैं। ऐसैं छठा कालका अंतमैं सात सात दिन पर्यंत पवन अति शीतल क्षार विष कठोर अग्निरज धूम इनकी गुणचास दिनपर्यंत वृष्टि होय है। तदि तिन वर्षानिकरि अवशेष जन नष्ट होय हैं। अर विषकी अर अग्निकी वर्षाकरि पृथ्वी एकयोजनपर्यंत नीचातांई कालका प्रभावतें चूर्ण होय है। इसकूं प्रलयकाल कहे हैं। और जो एकांती महाप्रलय मानै हैं सो नहीं जानना। बहुरि उत्सर्पिणीकालका प्रवेश होय है। तिसका प्रथम कालकी आदिमैं मेघवर्षै हैं। ते सातसात दिन पर्यंत जल दुग्ध घृत अमृत रसानैं वर्षै हैं। तदि तिन वर्षानिकरी भूमि उष्णता छांडि सचिक्कणता कांतिमानतानैं धारण करै है। अर वल्ली वृक्ष औषधादिक प्रकट होय हैं तदि नदीतीर गुफादिकमैं तिष्ठते जीव भूमिका शीतल सुगंधगुणकरि खैंचे हुए निकसिकरि क्रमतें भूमिविषैं विचरैंगे ते नग्न रहैंगे मृत्तिकाका आहार करैंगे। ऐसैं उत्सर्पिणीका प्रथमकाल इकईस हजार वर्ष प्रमाण व्यतीत होय चुकै तदि उत्सर्पिणीका दुःखमा नाम द्वितीय काल इकईस हजार वर्षका प्रवर्तै है। तिस द्वितीय कालका एक हजार वर्ष बाकी रहे सोलह कुलकर होय हैं। ते कुलकर कुलका आचार अग्निसैं अन्नादिक पकावना इत्यादिक क्रिया प्रगट करै हैं। बहुरि बियालीस हजार वर्ष घाटि एक कोडाकोडीसागरप्रमाण तीसरा काल प्रवर्त्तै हैं। तिसमैं तीर्थंकरादिक तिरेसठिशलाका पुरुष प्रगट होय हैं। बहुरि उत्सर्पिणीका चौथा कालमैं जघन्यभोगभूमि, पांचमामैं मध्यभोगभूमि, छठामैं उत्कृष्टभोगभूमि ऐसैं उत्सर्पिणीका छह काल बहुरि अवसर्पिणीका पहला दूजा तीजामैं भोगभूमि चोथामैं पांचमामैं कर्मभूमि छठामैं प्रलय ऐसैं शुक्लपक्ष कृष्णपक्षकीज्यौं निरंतर प्रवर्त्तै हैं॥ अब कहे हैं अन्य भूमिविषैं कैसी अवस्थिति है यातैं सूत्र कहे हैं—

ताभ्यामपरा भूमयोऽवस्थिताः ॥ २८ ॥

अर्थ—तिन भरत ऐरावत क्षेत्रनितैं अन्य जे क्षेत्र हैं ते अवस्थित हैं। जैसीकी तैसी ही रचना रहै है। जैसैं भरत ऐरावत क्षेत्रमैं काल पलटै है। आयुकायादिक घटै बधै हैं। तैसैं नहीं घटै बधै हैं॥ अब अन्यक्षेत्रनिमैं आयु अवस्थित कैसै रहै है यातैं सूत्र कहै हैं—

एकद्वित्रिपल्योपमस्थितयो हैमवतकहारिवर्षकदैवकुरवकाः ॥ २९ ॥

अर्थ—हैमवत क्षेत्रके मनुष्यनिका आयु एक पल्यका है। हरिक्षेत्रके मनुष्यनिका आयु दोय पल्यका है। देवकुरुके मनुष्यनिका आयु तीन पल्यका है। इन तीन भोगभूमिमैं कायका प्रमाण एककोश दोय कोश तीन कोश ऊंचा है। अर आहार जघन्य भोगभूमिमैं एकदिनके अंतर, मध्यमैं दोय दिनके अंतर, उत्कृष्टमैं तीन दिनकै अंतर है। इनिकै मल मूत्र पसेवादिक नहीं हैं। रोग नहीं मरणके अवसरमैं वेदना नहीं। पुरुषकूं उवासी स्त्रीकूं छींक मरण समयमैं आवै है। अन्य वेदना नहीं होय है। बालवृद्धपणाका क्लेश नहीं है। व्रतसंयम नहीं है। केईकनिकै सम्यक्त्व होय है। कलहादिक दुःख नहीं है पृथक्त्व अपृथक्त्व दोऊ प्रकारकी विक्रिया करै हैं। मरण भए पीछे देह कपूरवत् विलाय जाय है। मरे पीछैं सम्यग्दृष्टी तो सौधर्म ईशान स्वर्गमैं देव होय हैं। मिथ्यादृष्टि भवनत्रिकमैंहू उपजे हैं। भोगभूमिके तिर्यंचनिकाहू मरणकरि देवलोकमैं उपजना है। परस्पर ईर्षा वैरभावरहित हैं। तिर्यंच हैं ते च्यार अंगुल ऊंचे महामिष्ट तृण अमृत समान भक्षण करै हैं। जहां तावडा शीत गरमी आताप नहीं। मणिमयी भूमिका है। वर्षा नहीं होय है। जहां स्वामी सेवक नहीं। छह कर्मके क्लेशकरि जीविका नहीं है। कल्पवृक्षनिके दीए मनोवांछित भोजन वस्त्र आभरण

वाहन महल पात्र वादित्र समस्त भोग उपभोग की सामग्री भोगै हैं। व्यभिचारादिक निंद्यकर्म जहां नहीं हैं। विकलत्रयादिक जीव नहीं हैं। जहां तिर्यंच महाभद्रपरिणामी वैरविरोधरहित स्थलचर नभचरही हैं। जलचर नहीं हैं। ऐसें भोगभूमिका वर्णन किया॥ अब उत्तरक्षेत्रनिकी अवस्थितिके अर्थि सूत्र कहै हैं—

तथोत्तराः ॥ ३० ॥

अर्थ—जैसें दक्षिणके क्षेत्रनिकी रचना है तैसेंही उत्तरके क्षेत्रनिमें है। तहां हैरण्यवतकी रचना हैमवतक्षेत्रकै तुल्य है। अर रम्यकक्षेत्रकी रचना हरिक्षेत्रकै तुल्य है। अर उत्तरकुरुकी रचना देवकुरुकै तुल्य है। ऐसें उत्कृष्ट मध्यम अर जघन्य इन तीन भोगभूमिका दोयदोय क्षेत्र हैं। पंचमेरुसंबंधी तीस भोगभूमि हैं॥ अब विदेहकी अवस्थिति कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

विदेहेषु संख्येयकालाः ॥ ३१ ॥

अर्थ—पंचमेरुसंबंधी पांच विदेहक्षेत्रनिविषै मनुष्यनिका आयु संख्यात वर्षका है। तहां दुःखमसुखम कालकी आदिमैं जो रीति है सो शास्वती रहैहै। अर मनुष्यनिका पांचसै धनुषका काय है। नित्य आहार करै हैं। उत्कृष्ट आयु कोडीपूर्वका है। जघन्य आयु अंतर्मुहूर्त्तका है। इहां पूर्वका प्रमाण ऐसा जानना। चोरासी लक्ष वर्षका एक पूर्वांग होय है। चोरासी लाख पूर्वांगका एक पूर्व होय है। सो कर्मभूमिमैं उत्कृष्ट आयु कोडीपूर्वकी है॥ अब आगैं कह्या जो भरतक्षेत्रका विस्तार ताकूं प्रकारांतरकरि कहैहैं—

भरतस्य विष्कंभो जंबूद्वीपस्य नवतिशतभागः ॥ ३२ ॥

अर्थ—जंबूद्वीप एकलक्ष योजन प्रमाण है ताका एकसो निवै भागकी जेतामैं एकभागमात्र भरतक्षेत्रका विस्तार है। पूर्वै जो भरतक्षेत्रका पांचसौ छवीस योजन छै कला प्रमाण विस्तार कह्या सो जंबूद्वीपका

लक्ष योजन क्षेत्रमैं ऐसैं वट बारा है। भरतकी एक शलाका हिमवानपर्वतका विस्तार दोय शलाकामैं है हिमवत क्षेत्रका च्यार; महाहिमवतका आठ, हरिक्षेत्रका सोलह भागमैं है निषधाचल बत्तीस भागमैं है। विदेह चौसठि भागमैं है। नीलाचल पर्वत बत्तीसमैं रम्यक सोलहमैं रुक्मीपर्वत आठभागमैं हैरण्यवत क्षेत्र चारि भागमैं शिखरीपर्वत दोय भागमैं ऐरावतक्षेत्र एकभागमैं। ऐसैं एकसोनिवै विभाग जानने। अब इस जंबूद्वीपकूं वेढे लवणनामा समुद्र है। सो समभूमिविषै है। याका विस्तार दोय लाख योजनका सर्वतरफ है। अर इस समुद्रकी ऊंडाई दोऊ तटनिविषै तो मांशीकी परसमान है। फिर अनुक्रमतैं ऊंडाई वधीहै सो पिच्याणवै अंगुल गए एक अंगुलकी ऊंडाई है। अर पिच्याणवैं हस्त गए एक हस्तप्रमाण ऊंडा है। पच्याणवै योजन गये एक योजन ऊंडा है। ऐसैंही तटतैं पच्याणवै हजार योजन दूरि गये एक हजार योजनका ऊंडा है। जह हजार योजन ऊंडा है तहां दश हजार योजनके विस्तार रूप रह्या तितनीही जलकी चौडाई है। ऐसैं तो नीचैं क्रमतैं दोऊ तटनीतैं ऊंडाई बधीहै सो दोऊ तटनितैं पच्याणवै पच्याणवै हजार योजन गए हजार योजनका ऊंडा हैं तहां दश हजार योजनकी चौडाई हैं। बहुरि समभूमितैं दोऊतरफ जलकी उंचाई बधी है। सो दोऊ तटनितैं पच्याणवै हजार योजन गए सोलह हजार योजन ऊंचा जल है तहां दश हजार योजनकी चौडाई है। यवनिकी राशिकी ज्यौं याका ऊंचा जल है। यातैं लवणसमुद्रका मृदंगका संस्थान है। जैसैं मृदंगका एक विभाग लंबा ऊंचा होय एक विभाग छोटा होय है। अर जैसैं मृदंग बीचिमैंतैं चौडा होय नीचैं ऊपरि दोऊ तरफ क्रमतैं घटताघटता होय दोऊ मुखकी चौडाई समान होय। तैसैं समुद्रहू बीचिमैं दोय लक्ष योजन प्रमाण चौडा अर नीचैं क्रमतैं घटता हजार योजन ऊंडा गया तहां दश हजार योजनका चौडा है।

अर ऐसैंही उपरि क्रमतैं घटता घटता सोलह हजार योजन ऊंचा समभूमितैं गया तहां जल दश हजार योजनका चौडा है। सो पूर्णमासीकै दिन तो समभूमितैं जल सोलह हजार योजन उंचा होय है। अर ऊपरि दश हजार योजन चौडा विस्तार होय है। फिर पडिवाके दिनतैं लगाय दिनदिनप्रति तीनसै तेतीस योजन अर एक योजनका तीजा भाग प्रमाण उच्चताकरि घटता जायहै सो अमावसीकै दिन ग्यारह हजार योजन समभूमितैं ऊंचा जल रहिजाय है। इस सिवाय घटै नहीं तहां जलकी चौडाईका प्रमाण गुणहत्तरि हजार तीनसै पचेतरि योजनप्रमाण रहैहै। फिर शुक्लपक्षकी पडिवातैं जलकी ऊंचाई तीनसै तेतीस योजन एक योजनका तीजा भाग नित्य बधैहै। सो पूर्णिमापर्यंत पंद्रह दिनमैं पांच हजार योजन बधै तादि सोलह हजार योजन ऊंचा होय है। अर ऊपरि दश हजार चौडाई होयहै। सो इहां जलके घटनेबधनको ऐसा हेतु जानना। जो लवणसमुद्रकै मध्यभागकी परिधिकै अभ्यंतरपृथ्वीमैं खाडेसमान एक हजार आठ पातालकलश हैं तहां च्यारो दिशानिमैं एक एक लक्ष योजनके ऊंडे च्यार पातालकलश हैं। तिनकी ऊंडाई रत्नप्रभापृथ्वीका पंकभागताईं है। बहुरि च्यारो विदिशानिविषैं दश हजार योजन ऊंडा च्यार अन्य कलश हैं। बहुरि इन आठौं कलशनिकै आठ अंतराल तिन एक एक अंतरालविषैं एकसो पचीस एकसो पचीस अन्य छोटे कलश हैं। ऐसैं आठ अंतरालनिके एक हजार कलश हैं। ते एक हजार योजनकी ऊंडाई लिएहैं। ऐसैं समस्त कलश एक हजार आठ हैं।

वज्रमय इन पातालनिकी सर्वतरफ भीति है। तिन भीतिनिकी मोटाई दिशानिके पातालनिकी पांचसै योजनकी, विदिशानिकेकी पचास योजनकी, अंतरालके, हजारकी पांचपांचयोजन मोटी है मृदंगके आकार हैं। सो इनकी ऊंचाईकै प्रमाण मध्यस्थानकी चौडाई है। अर पींदा अर मुख अपनी उंचाईकै

दशवै भाग है। दिशानिकै च्यार कलशनिकी उंचाई अर मध्यकी चौडाई लक्ष लक्ष योजनकी है। अर मध्यमैंसूं अनुक्रमतैं नीचै ऊपरि दोऊतरफ घटता गया है सो पींदा अर मुख प्रत्येक दश हजार योजनका चौडा है। अर विदिशाके च्यार प्रत्येक ऊंचे दश हजार योजन हैं अर मध्यमैं उदरहू दश हजार योजन का है। बहुरि मध्यतैं नीचै वा ऊपरि क्रमतैं घटता एक हजार योजन चौडा है। अर आठ अंतरालनिमैं तिष्ठते एक हजार कलश एक हजार योजन ऊंडे अर मध्यमैं चौडे हैं। अर मध्यतैं ऊपरि नीचैं घटेहैं सो पींदा अर मुख एकसौ योजन प्रमाण है। बहुरि इन समस्त एक हजार आठ कलशनि की अपनी अपनी ऊंचाईका तीनतीन भाग करिए तहां नीचला त्रिभागविषैं तो पवन है। अर मध्यका त्रिभागविषैं जल अर पवन दोऊ हैं। अर ऊपरला त्रिभागविषै केवल जलही भरया है। तहां शुक्लपक्षमैं तो पातालनिका मध्यभागविषै पवन वधैहै। सो दिनप्रति जल ऊंचा वधै है अर कृष्णपक्षमैं पवन नीचैं बैठैहै। तातैं जल दिनप्रति घटै है। ऐसैं लवणसमुद्रका वर्णन है। बहुरि ए पातालकलश लवणसमुद्रहीमैं है। अन्य समस्तसमुद्रनिमैं नहींहैं। अर समभूमिसैं लवणसमुद्रकाही जल ऊंचा है अन्य समुद्रनिका जल समभूमितैं उंचा नहीं है बराबरी है। बहुरि अन्य समस्तसमुद्र एक हजार योजनके ऊंडे दोऊ तटनितैं समान उंडाई हैं। बहुरि लवणसमुद्रका जल लवणसमान क्षाररसमय है। अर कालोदधि अर पुष्कर अर अंतका स्वयंभूरमण इन तीन समुद्रनिका जल है सो जलके स्वादरूपही है। अर चौथा वारुणीवरका जल मदिराका रसरूप है। पांचमा क्षीरवरसमुद्र दुग्धके स्वादरूप है। अर छठा घृतवर घृतके स्वादरूप है। ऐसैं सातसमुद्र तो भिन्न स्वादरूप कहे। अर इनतैं अन्य असंख्यात समुद्र हैं तिनके जलका इक्षुरसके समान स्वाद है। बहुरि कच्छमच्छादिक जलचर जीव हैं ते लवणसमुद्र अर कालोदधिसमुद्र अर स्वयं-

भूरमण इन तीन समुद्रनिमैंही हैं। अन्य असंख्यात समुद्रनिमैं नहींहैं। अर समस्तसमुद्र हजार योजन प्रमाण समान ऊंडे हैं॥ अब आगैं लवणोदधिकै अनंतर धातकीखंड नाम दूसरा द्वीप है तहां संबंधी रचना कहनेकूं सूत्र कहे हैं—

द्विर्धातकीखंडे ॥ ३३ ॥

अर्थ—धातकीखंडद्वीपविषैं भरतादिक्षेत्र दोयदोय हैं। धातकीखंड नाम दूसरा द्वीप है सो लवणसमुद्रको कडाकी ज्यौं वेढिकरि च्यार लक्ष योजन चौंडा तिष्ठै है। जो जंबूद्वीपसमान खंड करिए तो लवणसमुद्रका चोईस होय धातकीखंडका १४४ कालोदधिका ६७२ पुष्करका २८८० ऐसैं विस्तार जानना ताकी दक्षिणउत्तरादिशामैं दोय इष्वाकार पर्वत हैं। द्वीपप्रमाण च्यारि लाख योजन लंबे हैं। ते लवणोदधि कालोदधिकी वेदीकूं स्पर्शैं हैं। ते इष्वाकार च्यारसै योजन ऊंचे हैं। सौ योजन ऊंडे हैं। एक हजार योजनप्रमाण चौडे हैं। तिनकरि द्वीपमैं दोयभाग भया। तहां पूर्वभागके मध्य विदेहविषैं अचल मेरु है। सो इन मेरुगिरिनिकी प्रत्येक एक हजार योजन नींव अर चौरासी हजार योजन उच्चता है तहां समभूमिविषै तो भद्रसाल वन है। तातैं पांचसै योजन ऊपरि नंदनवन है अर साढे पचपन हजार योजन ऊपरि सौमनसवन अर अठाईस हजार योजन ऊपरि पांडुक वन ऐसैं च्यार वन हैं। ऐसैं दोय मेरुपर्वत इनकी चूलिका चालीस हजार योजन ऊंची पन्नाके वर्ण है। बहुरि इन दक्षिण इष्वाकारतैं लगाय दोय तरफ भरतक्षेत्र हैं। बहुरि हिमवानपर्वत इत्यादि ऐरावतक्षेत्रतांई रचना है सो इष्वाकार तांई वर्त्तै है बहुरि उत्तर इष्वाकारके दोऊ तरफ ऐरावतक्षेत्र है। ऐसैं चोदह क्षेत्र बारह कुलाचल हैं। इनकी रचनाका दृष्टांत ऐसा है जैसैं पृथ्वी ऊपरि गाडीका पह्या धरि देखिए तिस पह्याका आरासमान

कुलाचल पर्वत तिष्ठै हैं। ते पर्वत दोउ तरफ सर्वत्र समान चोडे हैं। अर आरनिके वीचका छिद्रका क्षेत्र होय तैसें भरतादिक्षेत्र हैं। बाह्य कालोदधिके निकट अधिक चोडे हैं। अभ्यंतर लवणोदधिके निकट अल्प चोडे हैं। ऐसें तहां क्षेत्र अर कुलाचल तिष्ठै हैं। बहुरि तहां भरतक्षेत्रका मध्यविस्तार बारह हजार पांचसै इक्यासी योजन अर एक योजनका दोयसै बारह कला करिए तिनमैं छत्तीस कला प्रमाण है। अर आगै हैमवत हरि विदेह पर्यंत क्षेत्रनिका चोगुणाचोगुणा विस्तार है। बहुरि उत्तरके क्षेत्र कुलाचल हैं ते दाक्षिणकेनिकै समान हैं। ऐसें धातकीखंड नामा दूसरा द्वीप है। ताके उत्तरके कुरुक्षेत्रविषै परिवार के वृक्षनिसहित धातकीवृक्ष है ताकरि शोभित है ॥

पुष्करार्द्धे च ॥ ३४ ॥

अर्थ—पुष्करार्द्धद्वीपविषैभी त्योंही भरतादिक दोयदोय क्षेत्र तथा कुलाचल हैं। इहांहू दक्षिण उत्तर दिशाविषैं दोय इष्वाकारपर्वत हैं। एक एक हजार योजन चौडे हैं। अर च्यारसै योजन ऊंचे हैं। अर आठ लाख योजन लंबे हैं। कालोदधि अर मानुषोत्तरकी वेदीतांई हैं तातैं द्वीपमैं दोय भाग भया तहां पूर्व तो मंदरमेरु है। अर पश्चिम विद्युन्माली मेरु है। दोऊ तरफ क्षेत्र कुलाचलनिकी रचना है। पुष्करार्द्धके भरतक्षेत्रका मध्याविस्तार त्रेपन हजार पांचसै बारह योजन अर एक योजनका दोय-सै बारह भाग करिए तिनमैं एकसौ निन्याणवै भाग अधिक है। बहुरि इन च्यार मेरुगिरिनिका प्रमाण समानरूप है। बहुरि कुलाचल तथा वक्षारगिरि तथा नदी हैं तिनकी चौडाई जंबूद्वीपतैं दूनी धातकी-द्वीपविषै है। अर धातकीद्वीपतैं दूनी चौडाई लीए पुष्करार्द्ध विषै हैं। परंतु ए समस्त पर्वत उच्चताकरि जंबूद्वीपके पर्वतनिकी ऊंचाईकरि समान हैं। अधिक उंचा नाहीं। बहुरि धातकी पुष्करार्द्धमैं क्षेत्रनिकी

बाह्यचौडाई अभ्यंतर चौडाईतैं अधिक है। याहीतैं तहांके गजदंत पर्वत हैं ते दोय तो अधिक लंबे हैं। अर दोय अल्प लंबे हैं। ऐसैं प्रत्येक च्यारो मेरुसंबंधी जानने। धातकीद्वीप तथा पुष्करार्द्धद्वीपविषैं प्रत्येक चौदह क्षेत्र बारह कुलाचल दोय इष्वाकार सहित अठाईस स्थान रूप च्यारो तरफ रचना है। सो सर्वस्थाननिके चौडाईका अंक जोडि द्वीपकी परिधि जानीजाय है। बहुरि इस पुष्करार्द्धमें उत्तर-कुरुक्षेत्रविषै परिवारवृक्षनिसहित पुष्करनामा वृक्ष है सो अपने परिवारके वृक्षनिकरि शोभित है याहीतैं पुष्करार्द्ध ऐसी सार्थक संज्ञा है। बहुरि पुष्करार्द्धद्वीपके बीचही बीचि वलयाकृतिरूप चौफेर सुवर्ण वर्ण मानुषोत्तर नामा पर्वत है सो सतरहसै इकईस योजन ऊंचा है। अर एक हजार बाईस योजन मूलविषै चौडा है। अर चारसै तेतीस योजन एक कोश याकी पृथ्वीविषैं नीव है। सातसै तेईस योजन याका मध्यविस्तार है। च्यारसै चोईस योजन याका ऊपरि विस्तार है। अर मनुष्यलोककी तरफ भींति-समान सपट सूधा है। अर बाहिरकी तरफ मूलतैं ऊपरि ऊपरि क्रमहानिकरि अल्प चौडा है। सो याकी आकृति अर्द्ध यवराशीकै समान है। बहुरि पुष्करार्द्धकी चौदह नदी निकसनेकी पर्वतकै नीचै १४ गुफा हैं। इस पुष्करार्द्धद्वीपकै मध्यविषैं मानुषोत्तरपर्वतका पतनकरि अर्द्धद्वीप बाह्य रह्या तातैं पुष्क-रार्द्ध ऐसी संज्ञा कहिएहै॥ जो क्षेत्र पर्वतादिकनिकी रचना है सो अर्द्धपुष्करद्वीपमैंही है समस्त पुष्करद्वीपमें नहीं है यातैं सूत्र कहैहैं—

प्राङ्मानुषोत्तरान्मनुष्याः ॥ ३५ ॥

अर्थ—मानुषोत्तर पर्वतकै मांही अढाई द्वीपहीमैं मनुष्यहैं। जंबूद्वीप धातकीद्वीप अर लवणोदधि कालो-दधि समुद्र अर आधा पुष्करद्वीप पर्यंतही मनुष्य हैं। अढाईद्वीप बारैं ऋद्धिधारी तथा विद्याधरनिका

गमन नहीं है। उपपादसमुद्घात वा मरणांतिकसमुद्घात विना अन्यका गमन नहीं है। वहुरि ऐसैंही द्वीपतैं समुद्र दूना समुद्रतैं द्वीप दूना ऐसैं दूणा दूणा विस्तार रूप होतैही अष्टमा नंदीश्वर नामा द्वीप है। ताका चौडाई एकसो तरेसठि कोडि चौरासी लाख योजनप्रमाण है। अर दोय हजार वहतरि कोडी तेतीस लाख चोपन हजार एकसो निंवे योजन अर एक कोशतैं कुछ अधिक इस द्वीपकी परिधिका प्रमाण है। इस द्वीपका अतिमध्यभागविषै च्यारौ दिशानिविषै च्यार अंजनगिरिनाम पर्वत हैं। अंजनवर्ण स्याम हैं। सो एक हजार योजन तिनकी भूमिविषै नीव है अर समभूमितैं चौरासी हजार योजन उंचे हैं। अर तिनका मूलमैं मध्यमैं अर अग्रभागमैं समानविस्तार लीए चौरासी हजार योजनही उच्चताके समान चौडे हैं। ढोलके आकार हैं। तिनकी च्यारौ दिशानिमैं एक लक्ष योजन क्षेत्र छांडि एकएक अंजनगिरिकी च्यार दिशामैं च्यार वावडी हैं। ते एकलक्ष योजन लंवी अर चौडी अर हजार योजन ऊंडी चोकोर हैं। ऐसैं च्यार अंजनगिरि संवंधी सोलह वावडी हैं। इनि वावडीकै च्योगिरद चार वन हैं। अशोकवन सप्तपर्णवन चंपकवन आम्रवन ते च्यारौ वन वावडी-समान एक लक्ष योजन लंवे हैं। अर पचास हजार योजन चौडे हैं। वहुरि तिन वावडीनिकै मध्यविषै एकएक दधिमुख नाम पर्वत है। ते हजार योजन भूमिमैं नींवसहित हैं। अर दश हजार योजन ऊंचा तथा मूलमैं मध्यमैं ऊपरि समान विस्तार लीए दश हजार योजनका चौडा हैं। गोल हैं ढोलकै आकार हैं। सुवर्णमय हैं। तिनकै उपरिम भाग श्वेत रूपामय हैं। याहीतैं इनिकूं दधिमुख संज्ञाकरि कहिए हैं। ऐसैं सोलह दधिमुख पर्वत हैं। वहुरि इन एकएक वावडीकी च्यारौ कोणनिकै समीप च्यारि रतिकर पर्वत हैं। ते एक हजार ऊंचे अर मूलमैं मध्यमैं उपरिम भागविषै सर्वत्र एक हजार योजनके विस्तार

चौडे हैं। अढाईसै योजनकी पृथ्वीविषैं नीव है। ढोलकै आकार हैं। सुवर्णमणिरूप हैं। ऐसैं चोसठि रतिकर हैं। तिनमैं अभ्यंतर कोणमैं तिष्ठते बत्तीस रतिकर पर्वतविषैं देवनिके क्रीडा करनेके स्थान हैं। अर बाह्य दोयदोय कोणनिमैं तिष्ठते तिनि ऊपरि अरहंत भगवानके आयतन हैं। ऐसैंही च्यार दिशानिकै च्यार अंजनगिरि अर सोलह दधिमुख अर बत्तीस रतिकरनिकै ऊपरि मध्यभागविषैं जिनमंदिर हैं। ऐसैं नंदीश्वरद्वीपमैं बावन जिनमंदिर हैं। आगैं नवमा अरुणवर अर दशमा अरुणभास द्वीपसमुद्र हैं। बहुरि ग्यारमा कुंडलवरद्वीप है। ताका मध्यविषै कुंडलगिरि पर्वत चौफेर द्वीपका अर्द्धभागकूं वेढें वलयाकार सुवर्णवर्ण पचहत्तरि हजार योजन ऊंचा है। मूलमैं दश हजार दोयसै बीस योजन चौडा है। ऊपरि च्यार हजार दोयसै चालीस योजन ऊंचा चौडा है। ताकी च्यारों-दिशामैं च्यार जिनमंदिर हैं। कुंडलवर द्वीपको वेढें कुंडलवर समुद्र है। बहुरि बारमा शंखवर नामा द्वीपसमुद्र हैं। आगैं तेरमा रुचकवर नाम द्वीप है। ताका मध्यविषै वलयाकार चौगिरद रुचक नामा पर्वत है सो सुवर्णवर्ण है चोरासी हजार योजन ऊंचा है। चोरासी हजार योजनही नीचैं ऊपर मध्यमैं बराबर समान चौडा है। तिस गिरिकै ऊपरि च्यारो दिशानिमैं च्यार जिनमंदिर हैं। बहुरि इस पर्वत ऊपरि अनेक कूट हैं। तिनमैं अनेक देवीनिका निवास है। ते देवी तीर्थंकरप्रभूनिके गर्भजन्मकल्याणकमैं माताकी अनेक प्रकारकरि सेवा करै हैं॥ आगैं कहैं जे मानुषोत्तरकै अभ्यंतर मनुष्य ते दोय प्रकार हैं यातैं सूत्र कहैहैं—

आर्या म्लेच्छाश्च ॥ ३६ ॥

अर्थ—आर्य अर म्लेछ इस भेदतैं दोय प्रकार मनुष्य हैं। ते आर्य दोय प्रकार हैं ऋद्धिप्राप्त आर्य,

अनृद्धिप्राप्त आर्य। तिनमैं ऋद्धिप्राप्त आर्य तो जिनकै अष्टप्रकार ऋद्धिनिमैंतैं कोऊ ऋद्धि उपजी ते ऋद्धिप्राप्त आर्य हैं। अर जिनकों ऋद्धि नहीं उपजी ते अनृद्धिप्राप्त आर्य हैं। तिनमैं अनृद्धिप्राप्त आर्यके पंच भेद हैं। क्षेत्रआर्य १, जातिआर्य २, कर्मआर्य ३, चारित्रआर्य ४, दर्शनआर्य ५। तहां काशी कोसलादि आर्यदेशनिविषैं उपजै ते क्षेत्रआर्य हैं। इक्ष्वाकुवंश भोजवंशादिकविषै उपजे ते जाति आर्य हैं। बहुरि कर्मआर्य तीन प्रकार हैं। सावद्यकर्म आर्य, अल्पसावद्यकर्म आर्य, असावद्यकर्म आर्य। तहां सावद्यकर्मार्य छह प्रकार हैं। असि, मसि, कृषि, विद्या, शिल्प, वाणिज्य। जे खड्गादिक आयुद्ध धारणकरि जीविका करैं सो असिकर्म आर्य हैं बहुरि द्रव्यका आवंदि अर खरच लिखनेमैं निपुण ते मषिकर्म आर्य हैं। अर हल दांतला इत्यादिक खेतीके उपकरणनिकरि खेतीकरि जीविका करणमैं प्रवीण सो कृषिकर्म आर्य हैं। आलेख्य गणितादिक बहत्तरि कलामैं प्रवीण ते विद्याकर्मार्य हैं। बहुरि धोबी नाई कुंभार लुहार सुनार इत्यादिक शिल्पकर्म आर्य हैं। बहुरि चंदनादि गंध घृतादि रस शाल्यादि धान्य कर्पासवस्त्रादिक मुक्ताफल माणिक्यादिक नानाप्रकार द्रव्यनिके संग्रह करनेवाले बहुत प्रकार वणिक्कर्म आर्य हैं। ए छहू अविरतमैं समर्थपणातैं सावद्यकर्म आर्य हैं। अर विरताविरतपरिणत जे श्रावक ते अल्पसावद्य कर्मार्य हैं। अर सकलसंयमी जे साधु ते असावद्यकर्म आर्य हैं। बहुरि चारित्र आर्य दोय प्रकार हैं। अभिगतचारित्रार्य, अनभिगतचारित्रार्य। विनाउपदेशही चारित्रमोहका उपशम क्षय क्षयोपशमतैं आत्माकी उज्ज्वलतातैंही चारित्रपरिणामकूं ग्रहणकरैं ऐसै उपशांतकषायगुणस्थान धारनेवाले तथा क्षीणकषायी ते अभिगतचारित्रार्य हैं। बहुरि अंतरंगमैं चारित्रमोहके क्षयोपशमतैं बाह्यमैं उपदेशके निमित्ततैं संयमरूप परिणाम धारैं सो तो अनभिगत

चारित्रआर्य हैं। बहुरि दर्शनआर्य दशप्रकार हैं। तिनका आज्ञामार्गादि दश भेद हैं। ऐसें तो अनृद्धिप्राप्तार्य पंचप्रकार कह्या। अब ऋद्धिप्राप्तार्य अष्ट प्रकार हैं। बुद्धि[1] क्रिया[2] विक्रिया[3] तप[4] बल[5] औषध[6] रस[7] क्षेत्र[8] ए भेद हैं। तिनमैं बुद्धिऋद्धि अष्टादश प्रकार हैं। केवलज्ञान, अवधिज्ञान, मनःपर्ययज्ञान, वीजबुद्धि, कोष्ठबुद्धि, पदानुसारिणी, संभिन्नश्रोतृत्व, दूरादास्वादनसमर्थता, दूरदर्शनसमर्थता, दूरस्पर्शनसमर्थता, दूरघ्राणसमर्थता, दूरश्रोतृसमर्थता, दशपूर्वित्व, चतुर्दशपूर्वित्व, अष्टांगनिमित्तज्ञता, प्रज्ञाश्रमणत्व, प्रत्येकबुद्धता, वादित्व। तहां केवलज्ञान अवधिज्ञान मनःपर्ययज्ञान इनिका स्वरूप तो पहिले अध्यायविषैं वर्णन है तहांतें जानना। बहुरि जैसें संवारे क्षेत्रविषैं कालादिकका सहायतें बोया एक बीज अनेक कोटी बीजका देनेवाला होता है। तैसें नोइंद्रियावरण अर वीर्यांतरायके क्षयोपशमकी आधिक्यता होतें एक बीजपदकूं ग्रहणकरनेतें अनेकपद अनेक अर्थका जानना सो वीजबुद्धिऋद्धि है। बहुरि जैसें कोष्ठाध्यक्षकरि कोष्ठमैं स्थापे न्यारेन्यारे प्रचुरधान्य वीजादिक ते बहुतकालतक कोठेमें जितनेके तितने धरे रहैं घटैं बढैं नहीं परस्पर मिलैं नहीं जिसकालमैं संभालैं तिसकालमैं तैसैंही पावैं तैसैं ही परके उपदेशकरि ग्रहण किए जे बहुत शब्द अर्थ बीज तिनका बुद्धिमैं जैसैंके तैसैं अवस्थान रहै। एक अक्षर तथा अर्थ घटै वधैं नहीं आगैं पाछैं अक्षर होय नहीं सो कोष्ठबुद्धिऋद्धि है। बहुरि जो ग्रंथकी आदिका वा मध्यका वा अंतका एकपदपरतें श्रवणकरि समस्तग्रंथ वा अर्थका निश्चय करना सो पदानुसारित्वऋद्धि है। बहुरि चक्रवर्त्तीका कटक वारह योजन लंबा नव योजन चौंडा पड़े है। तिस विषैं गज घोडा ऊँट बल धनुष्यादिकनिके नानाप्रकारके अक्षर अनक्षरात्मक एक काल जानें युगपत् उपजे शब्दनिकूं तपोविशेषके बलका लाभतैं सर्व जीवके प्रदेशविषैं श्रोत्रेंद्रियावरणकर्म-

का क्षयोपशम होय तातैं भिन्नभिन्न श्रवण करै सो संभिन्नश्रोतृत्व नाम ऋद्धि है ॥ ७ ॥ बहुरि तप के विशेषकरि प्रकट भया जो असाधारण रसनेंद्रिय श्रुतज्ञानावरणवीर्यांतरायका क्षयोपशम अंगोपांग-नामकर्मका जाकै उदय ऐसा मुनिके रसनाका विषय नव योजनप्रमाण ताकै बाह्यतैं रसका स्वादके जाननेका सामर्थ्य सो दूरास्वादनसामर्थ्य नामा ऋद्धि है। ऐसैंही स्पर्शनेंद्रिय तथा घ्राणेंद्रिय चक्षुरिंद्रिय श्रोत्रेंद्रिय इनके विषयके क्षेत्रतैं बाह्य बहुत क्षेत्रके गंध स्पर्श शब्दके जाननेका सामर्थ्य होय सो ऋद्धि है तातैं पांच इंद्रियसंबंधी पांच ऋद्धिएं भई ॥ १२ ॥ बहुरि महारोहिणी आदिक विद्या-देवता तीनबार आवैं अर प्रत्येक अपना अपना स्वरूप सामर्थ्य प्रकट करैं ऐसी वेगवान विद्यादेवता-निका लोभादिककरि जिनका चारित्र चलायमान न होय ते दशपूर्वरूप दुस्तरसमुद्रकै पार प्राप्त होंय तिनकै दशपूर्वित्वऋद्धि है ॥ १३ ॥ अर संपूर्ण श्रुतकेवलीपणों सो चतुर्दशपूर्वित्वर्द्धि है। बहुरि अंत-रिक्ष भौम अंग स्वर व्यंजन लक्षण छिन्न स्वप्न नामधारक अष्टांगनिमित्तज्ञान हैं। बहुरि सूर्य चंद्रमा ग्रह नक्षत्रनिका उदय अस्तादिक देखि अतीत अनागत फलका कहना सो अंतरिक्ष नामा निमित्त-ज्ञान है। बहुरि पृथ्वीकी कठोरता कोमलता सचिकणता रूक्षतादिक देखि विचार करवेकरि वा पूर्वा-दिकदिशामैं सूत्र पडते देखिकरि हानिवृद्धि जय पराजय इत्यादिक जानना। तथा भूमिमैं तिष्ठते सुवर्ण रूप्यादिकका प्रकट जानना सो भौम नामा निमित्तज्ञान है। बहुरि अंग उपांगादिकके दर्शन स्पर्शनादिक करि त्रिकालभावी सुखदुःखादिकका जानना सो अंग नाम निमित्तज्ञान है। अर अक्षर अनक्षररूप तथा शुभ अशुभके श्रवणकरि इष्टानिष्टफलका प्रकट करना सो स्वरनामा निमित्तज्ञान है। बहुरि शिर मुख ग्रीवादिक विषै तिल मुसल सण इत्यादिलक्षणके देखनेकरि त्रिकालसंबंधी हिता-

हितका जानना सो व्यंजन नामा निमित्तज्ञान है। बहुरि श्रीवृक्ष स्वस्तिक भृंगार कलश आदि चिन्ह शरीरविषै देखनेतैं तीन कालकै विषै पुरुषके स्थान मान ऐश्वर्यादिक विशेषकूं जानै सो लक्षण नाम निमित्तज्ञान है। बहुरि वस्त्र शस्त्र छत्र उपानत् अशन शयनादिकविषैं देव मनुष्य राक्षसादिककरि तथा शस्त्रकंटकमुखी आदिककरि छेदे गए होय तिनके देखनेतैं त्रिकालसंबंधी लाभ अलाभ सुख दुःखका जानना सो छिन्ननिमित्तज्ञान है। बहुरि वात पित्त श्लेष्म दोषकरि रहित पुरुषकै पश्चिमरात्रिविषै चंद्रमा सूर्य पृथ्वी पर्वत समुद्रका मुखमैं प्रवेशादि करै सो तो शुभस्वप्न है। अर घृत तैलकरि अपना देहकै लिप्तता तथा खर उष्ट्र ऊपरि चढि दाक्षिणदिशामैं गमन इत्यादिक अशुभस्वप्न हैं तिनका दर्शनतैं आगामी कालमैं जीवन मरण सुख दुःखादिकका प्रकट करनेवाला स्वप्न नामा निमित्तज्ञान है। ए अष्टप्रकार निमित्तज्ञानका ज्ञाता होय सो अष्टांगनिमित्तज्ञ नामर्द्धि है॥ १५॥

बहुरि कोऊ अतिसूक्ष्म अर्थका स्वरूपका विचार जैसा होय तिसमैं चौदह पूर्वके धारीही निरूपण करि सकैं अन्य नहीं करि सकैं ऐसे सूक्ष्म अर्थका जो संदेहरहित निरूपण करैं सो प्रकृष्टश्रुतज्ञानावरण अर वीर्यांतरायके क्षयोपशमतैं प्रकट भई जो प्रज्ञाशक्ति तातैं प्रज्ञाश्रमणत्व ऋद्धिका धारक हैं॥ १६॥ बहुरि परके उपदेशविनाही अपने शक्तिके विशेषतैं ज्ञानसंयमके विधानविषैं निपुणता होय सो प्रत्येकबुद्धता है॥ १७॥ बहुरि इंद्रभी आय वाद करै तो ताकूं निरुत्तर करदें अर आप नहीं रुकैं वादीके छिद्रकूं जाणि ले सो वादित्वर्द्धि होयहै। ऐसैं अठारह प्रकार बुद्धिऋद्धि हैं। बहुरि विक्रियर्द्धि दोय प्रकार है। एक आकाशगामित्व, एक चारण। तहां चारणर्द्धि अनेक प्रकार है। तहां जलऊपरि भूमिकीज्यौं चरणनिका उठावना मेलना इत्यादिककरि जलकायके जीवनिकैं बाधा नहीं उपजे सो जलचारण है।

बहुरि भूमितैं च्यार अंगुल ऊंचे आकाशविषैं जंघा उठाय शीघ्रतातैं बहुत सैंकडा योजन गमन करनेमैं समर्थ सो जंघाचारण है। ऐसैंही तंतुचारण पुष्पचारण पत्रचारण श्रेणीचारण अग्निशिखाचारण इत्यादिक चारणर्द्धि हैं। ते पुष्पफलादिक ऊपरि गमन करतैंहू पुष्प फल अंकुर पत्र अग्नि इत्यादिकनिके जीवनके बाधा नहीं होय ते समस्त चारणर्द्धि हैं। बहुरि पर्यंकासन बैठा कायोत्सर्गकरि खडेतैं पगके उठावने मेलने विना आकाशमैं गमन करनेमैं कुशल ते आकाशगामित्वऋद्धिके धारक हैं। बहुरि विक्रियर्द्धि अनेक प्रकार है। अणिमा महिमा लघिमा गरिमा प्राप्ति प्राकाम्य ईशित्व वशित्व अप्रतिघात अंतर्धान कामरूपित्व इत्यादिक विक्रियर्धि हैं। तहां अणुमात्र शरीर करना सो अणिमा ऋद्धि है। तहां कमलके छिद्रविषैं प्रवेशकरि तहां बैठि चक्रवर्तीकी विभूति रचैं ऐसा सामर्थ्य है।१। बहुरि मेरुतैंभी महान शरीर करनेका सामर्थ्य सो महिमा ऋद्धि है।२। बहुरि पवनतैंहू लघुतर शरीर करनेका सामर्थ्य सो लघिमा ऋद्धि है।३। वज्रतैंहू अतिभारी शरीर करनेका सामर्थ्य सो गरिमा ऋद्धि है।४। बहुरि भूमिमैं तिष्ठिकरि अंगुलीके अग्रकरि मेरुकी शिखर तथा सूर्यविमानादिक स्पर्शनका सामर्थ्य सो प्राप्तिऋद्धि है।५। बहुरि जलविषैं भूमिकीज्यौं गमनका सामर्थ्य अर भूमिविषैं जलकीज्यौं उन्मज्जन निमज्जन करनेका सामर्थ्य सो प्राकाम्य ऋद्धि है।६। बहुरि त्रिलोकका प्रभुपणा रचनेका सामर्थ्य सो ईशित्व ऋद्धि है।७। बहुरि देव दानव मनुष्यादिकनिके वशीकरण करनेका सामर्थ्य सो वशित्व ऋद्धि है।८। बहुरि पर्वतादिकनिकै मध्य आकाशकीज्यौं गमनागमन करनेका सामर्थ्य सो अप्रतिघात नामा ऋद्धि है।९। अदृश्य होनेकी सामर्थ्य सो अंतर्धान ऋद्धि है।१०। बहुरि युगपत् अनेक आकार रूप कहनेका सामर्थ्य सो कामरूपित्व ऋद्धि है।११। ऐसैं अनेक प्रकार

विक्रियर्द्धि हैं।बहुरि सप्त प्रकार तप रिद्धि है। तहां जो एक उपवास वा वेला तेला पंचोपवास पक्षोपवासादिकनिमैंतैं कोऊ योगका आरंभ भया तो मरणपर्यंत उपवासनितैं हीन पारणा नहीं करै। बहुरि कोऊ कारणतैं अधिक उपवास होजाय तो वातैं मरणपर्यंत कमती उपवासकरि पारणा नहीं करैं। ऐसा सामर्थ्य प्रकट होना सो उग्रतपनामर्द्धि है ॥ १ ॥ बहुरि महान उपवासादि करतेहू मन वचन कायका बल बधताही रहै। दुर्गंधरहित मुख रहै। अर कमलादिककी सुगंधवत् सुगंध निश्वास नीसरैं। अर शरीरकी महान दीप्ति प्रगट होजाय सो दीप्ततप ऋद्धि है ॥ २ ॥ बहुरि तप्तायमान लोहके कडाहमें पडा जलके कणकी ज्यों आहार सूकि जाय मल रुधिरादिक रूप नाहीं परिणमै ऐसैं आहार करतेहू जिनकै नीहार नहीं होय सो तप्तऋद्धि है ॥३॥ बहुरि सिंहनिक्रीडितादि महानतपकै करनेमैं तत्पर सो महानतप ऋद्धि है ॥ ४ ॥ बहुरि वात पित्त श्लेष्म सन्निपाततैं उपज्या ज्वर कास स्वास नेत्रशूल कोढ प्रमेहादिक अनेक प्रकारके रोग तिनिकरि संतापित हैं देह जिनका तोभी अनशन कायक्लेशादिक तपतैं नहीं छूटते अर भयानक श्मशान पर्वतके शिखर गुफा दराडा कंदरा शून्यग्रामादिकविषै दुष्ट राक्षस पिशाचनिके प्रवर्तैं वेतालरूप विकार होतैहू अर कठोर स्यालनीनिके रुदन तथा निरंतर सिंह व्याघ्रादिक दुष्ट जीवनिके भयानक शब्द जहां निरंतर प्रवर्तैं ऐसैं भयंकर स्थाननिविषै निर्भय भए वसैं सो घोरतप ऋद्धिका प्रभाव है ॥५॥ बहुरि पूर्व कहे रोग तिनकरि युक्त हुए अर अतिभयंकर स्थानमैं वसतेहू तपके योग बधावनेमैं तत्पर सो घोरपराक्रम ऋद्धिके धारक हैं ॥ ६ ॥ बहुरि बहुत कालतैं ब्रह्मचर्यके धारक मुनिनिके अतिशय रूप चारित्र मोहनीय कर्मका क्षयोपशमतैं नष्ट भएहैं खोटे स्वप्न जिनके ते घोरब्रह्मचर्य ऋद्धिके धारक हैं ॥७॥ ऐसैं सप्त प्रकार तपरिद्धि है इनिके स्मरणमात्रतैं कोटि विघ्न विनाशनैं प्राप्त

होय अप्रमाण शक्तिके धारक होय हैं ॥ बहुरि पंचमी मन वचन कायके भेदकरि बलर्द्धि तीन प्रकार है। बहुरि मनःश्रुतज्ञानावरण वीर्यांतरायका क्षयोपशमका प्रकर्ष होतैं अंतर्मुहूर्त्तमैं समस्त श्रुतका अर्थ का चिंतवनका सामर्थ्य जिनकै होय ते मनोबलर्द्धिके धारक हैं॥१॥ बहुरि मन इंद्रियावरण अरजिह्वा-श्रुतावरण वीर्यांतरायके क्षयोपशमके अतिशय होतै अंतर्मुहूर्त्तमैं सकलश्रुतके उच्चारण करनेका सामर्थ्य होय वा निरंतर उच्च स्वरतैं उच्चारण करतैहू स्वेद नहीं उपजै अर कंठ स्वरभंग नहीं होय सो वचनबल ऋद्धि है ॥२॥ बहुरि वीर्यांतरायका क्षयोपशमतै असाधारण कायका बल प्रकट होतै मासिक चतुर्मासिक वार्षिक प्रतिमायोग धारतैहू शरीर खेदरूप नहीं होय सो कायबल ऋद्धि है ॥ ३ ॥ ऐसैं तीन प्रकार बलर्द्धि कही। बहुरि आगैं अष्टप्रकार औषधर्द्धि है सो कहैहैं। आमर्ष, क्ष्वेल, जल, मल, विट्, सर्वौषधि, आस्याविष, दृष्टिविष। तहां असाध्य भी रोग होय तो जिनके हस्तचरणादिकके स्पर्श होतैही सर्व रोग जाय सो आमर्षौषधिनामर्द्धि है ॥ १ ॥ बहुरि जिनका थूक लाल कफादिकनिके स्पर्शतैंही रोग मिटि जाय सो क्ष्वेलौषधिनामर्द्धि है ॥ २ ॥ बहुरि जिनके देहका पसेवरजके स्पर्शतें रोग मिटि जाय सो जलौषधिनामर्द्धि है ॥ ३ ॥ बहुरि जिनके कर्ण दंत नासिका नेत्रनिका मल ही समस्त रोगनिके निराकरण करनेकूं समर्थ होय सो मलौषधिनामर्द्धि है ॥ ४ ॥ बहुरि जिनका विट जो मल तथा मूत्रही औषधरूप होय सो विडौषधिनामर्द्धि है ॥५॥ बहुरि जिनका अंग उपांग नख दंत केशादिकही स्पर्श भए समस्त रोगनिकूं हरै सो सर्वौषधिनामर्द्धि है॥ ६ ॥ बहुरि तीव्र जहरका मिल्याहुवा आहार जिनके मुखमैं प्राप्तभया विषरहित होजाय तथा जिनके वचनतैंही विषकरि व्याप्त जीवनिका विष मिटिजाय ते आस्याविषर्द्धिके धारक हैं ॥७॥ बहुरि जिनके देखनेथकी महान् विषधारी जीवनिका विष

जाता रहे। तथा काहूके जहरकी लहरी चढी होय तिसका विष उतरिजाय सो दृष्ट्याविषार्द्धि है ॥ ८ ॥ ऐसैं अष्टप्रकार औषधर्द्धि कह्या। बहुरि सप्तमी रसर्द्धि है सो छह प्रकार है। जो प्रकृष्ट तपके बल का धारक योगी कदाचित् क्रोधी होयकरि कहै जो तू मरिजा तो तत्काल विष चढिकरि मरिजाय सो आस्यविषर्द्धि है ॥ १ ॥ बहुरि कदाचित् क्रोधरूप दृष्टिकरि देखैं तो विष चढिकरि मरिजाय सो दृष्टिविषर्द्धि है ॥ २ ॥ ऐसी सामर्थ्य है तोऊ वीतरागी मुनि क्रोधादिककूं नहीं प्राप्त होय हैं। बहुरि जिनका हस्त मैं प्राप्तभया विरसहू भोजन क्षीररसरूप होय परिणमै तथा जिनका वचन दुर्वलनिकों क्षीरकाज्यों पुष्ट करै सो क्षीररसर्द्धि है ॥३॥ तैसैंही मिष्टरसरूप परिणमनेतैं मधुस्रावीनामर्द्धि है ॥४॥ तैसैंही घृतरसरूप परिणमनेतैं घृतस्रावीनामर्द्धि है ॥ ५ ॥ तैसैंही अमृतरसरूप परिणमनेतैं अमृतस्रावी नामर्द्धि है ॥ ६ ॥ तहां ऐसै छह प्रकार रसनामर्द्धि कही। बहुरि अष्टमी क्षेत्रर्द्धि दोय प्रकार है। एक अक्षीणमहानसर्द्धि अर एक अक्षीणालयर्द्धि तहां लाभांतरायका प्रकर्ष क्षयोपशमका अतिसंयमवान मुनि तिसको जिस भाजनमैं तै भोजनदेय तिस भाजनमैं तै जो चक्रवर्त्तीका समस्त कटकभोजन करै तोहू तिस दिनमैं भोजनसामिग्री नाही घटै सो अक्षीणमहानसर्द्धि है। बहुरि ऋद्धि कर सहित मुनि जिस स्थानकमैं बैठे तिसमैं देव, राजा, मनुष्यादिक बहुत आय बैठैं तो हू सकडा नहीं होय परस्पर बाधा नहीं होय सकै सो अक्षीणमहालयर्द्धि है। एसैं अष्ट प्रकार ऋद्धि जिनके प्राप्त होय ते ऋद्धिप्राप्त आर्य हैं। एसैं आर्यनिके भेद कहे।

बहुरि म्लेछ दोय प्रकार हैं। अंतर्द्वीपज १ अर कर्मभूमिज २ तहां अंतर्द्वीपज हैं ते लवणसमुद्रकी आठ दिशा अर अष्टदिशानिकै बीच अष्ट अंतरालमैं सोलह तो ए हैं। अर हिमवान् शिखरी कुलाचल अर दोय विजयार्द्ध इन च्यार पर्वतनिके दोऊ ओरके अष्ट अंतके विषै आठ ऐसैं चोईस अंतर्द्वीप

हैं। ते जंबूद्वीपकी वेदीतैं च्यारो दिशानिमैं तिर्यक् पांचसै योजन समुद्रमैं जाय तहां सौ योजनके विस्तार लिए च्यार दिशाके द्वीप हैं। अर च्यार विदिशाके वेदीतैं पांचसै योजन परे द्वीप हैं ते पचावन योजनके विस्तार हैं। अर आठ दिशानिके अंतरालके द्वीप हैं ते लवणसमुद्रका वेदीतैं पांचसै पचास योजन परैं जाइए तहां पचास योजनके विस्तार हैं। अर पर्वतके अंतके अष्ट द्वीप हैं ते लवणसमुद्रकी वेदीतैं छहसै योजन दूर हैं। अर पचीस योजनके विस्तार हैं। तिनमैं पूर्वदिशाके द्वीपमैं एक जंघा वाले एक टंगे उपजैहैं पश्चिम दिशा के द्वीपमें पूछवाले मनुष्य उपजै हैं। उत्तरदिशाके द्वीपविषै वचनरहित गूंगा उपजै हैं। दक्षिणदिशाविषै सींगवाले मनुष्य उपजै हैं। बहुरि च्यार विदिशाके द्वीपनिविषै क्रमतैं सूस्यासमान कर्णवाले अर शांकलीसमान कर्णवाले अर कर्णप्रावरण कहिए एककानकूं विछायलैं एक कानकूं ओढि लैं ऐसै अर लंबकर्ण ऐसै ऊपजै हैं। बहुरि अष्ट अंतर्दिशानिमैं घोडाकासा मुख सिंहकासा मुख भैंसाकासा मुख सूकरकासा मुख व्याघ्रसारिखा मुख घूगूसारिखा मुख काककासा मुख बानरसारिखा मुख ऐसै मनुष्य उपजै हैं। बहुरि शिखरीपर्वतके अंतके सन्मुख द्वीपनिमैं मेघसारिखे विजुलीसारिखे मुख हैं। अर हिमवानपर्वतके दोऊ अंत विषै मत्स्यमुख कालमुख मनुष्य हैं। बहुरि उत्तर विजयार्द्धपर्वतके दोऊ अंतविषै हस्तीसमान मुख अर दर्पण समान मुखवाले मनुष्य हैं। बहुरि दक्षिणविजयार्द्धके उभय अंतरविषै गोसमान मुख अर मीढासमान मुखके धारक हैं। बहुरि इनमैं एक जंघावाले इकटंगे हैं ते मृत्तिका जो मांटी ताका आहार करै हैं अर गुफानिमैं वसै हैं। अर अन्य हैं ते वृक्षनिके फल फूलनिका आहार करै हैं। अर वृक्षनिकै नीचैं वसै हैं। अर समस्त अंतर्द्वीपके मनुष्यनिका एक एक पल्यका आयु है। बहुरि ते चोवीस अंतर्द्वीप जलतैं एक योजन ऊंचे हैं। जैसैं लवणसमुद्रमैं अंतर्द्वीप अडतालीस हैं दोऊ तटसंबंधी तैसैंही कालोदधिसमुद्र-

मैं अडतालीस जानना। ऐसैं समस्त छिनवै अंतर्द्वीपनिमैं कुभोगभूमिया मनुष्य हैं । बहुरि कर्मभूमिके म्लेछ शक यवन शवर पुलिंदादिक अनेक जाति हैं। बहुरि एकसो सत्तरि कर्मभूमिके क्षेत्र हैं तिनमैं एकसो सत्तरि तो आर्यखंड हैं। अर आठसै पचास म्लेछखंड हैं तिनके निवासी म्लेछही हैं॥ अब कर्मभूमि कौन हैं इस प्रश्नतैं सूत्र कहे हैं—

भरतैरावतविदेहाः कर्मभूमयोऽन्यत्र देवकुरूत्तरकुरुभ्यः ॥ ३७ ॥

अर्थ—पांच भरतक्षेत्र पांच एरावतक्षेत्र अर देवकुरु उत्तरकुरु विना पांच विदेहक्षेत्र इनिमैं कर्मभूमि हैं। जातैं पंचमेरुसंबंधी पंच भरत पंच ऐरावत अर पंच विदेह हैं तिनमैं विदेहके एक मेरुसंबंधी बत्तीस भेद हैं तातैं विदेहसहित एकसौ साठि क्षेत्र हैं। ऐसैं सब मिलि कर्मभूमिके एकसो सत्तरि क्षेत्र हैं। अर एक मेरुसंबंधी हिमवत हरिक्षेत्र रम्यकक्षेत्र हिरण्यवतक्षेत्र अर देवकुरु उत्तरकुरु ऐसैं छह भोगभूमिके क्षेत्र हैं। सब भोगभूमि पंचमेरु संबंधी तीस हैं तिनमैं दश जघन्य दश मध्यम दश उत्कृष्ट हैं। तिनमैं दशप्रकारके कल्पवृक्षनिकरि दीए भोगभोगतै संक्लेश रहित सुखरूप तिष्ठै हैं। अब कोऊ पूछै जो कर्मभूमिके एकसो सत्तरि क्षेत्र कहे सो कर्मका आश्रय तो तीन लोकका क्षेत्र है इनिकूंही कर्मभूमिका क्षेत्र कैसैं कह्या। ताकूं कहिए है। जो सप्तम नरक पहुंचनेका पापकर्म अर सर्वार्थसिध्दि जावनेका शुभकर्म इन क्षेत्रविषैं ही उपार्जन होय है। तथा असि मषि कृषि शिल्प वाणिज्य पशुपालन ए छह कर्मभी इनि क्षेत्रनिविषैही हैं तथा देवपूजा गुरुउपासना स्वाध्याय संयम तप दान ए छह प्रकार प्रशस्तकर्म इनि क्षेत्रनिविषैही हैं। तातैं इनकूं कर्मभूमि कहिएहैं॥ अब समस्तभूमिविषै मनुष्यनिकी स्थितिके जनावनेकूं सूत्र कहे हैं—

नृस्थिती परावरे त्रिपल्योपमांतर्मुहूर्त्ते ॥ ३८ ॥

अर्थ–मनुष्यनिकी उत्कृष्ट स्थिति तीन पल्यकी है जघन्य अंतर्मूहूर्तकी है। मध्यके अनेक भेद हैं। मुहूर्तका प्रमाण दोय घडीका है। अर दोय घडीके अभ्यंतर होय सो अंतर्मुहूर्त्त है। अब पल्यका कहा प्रमाण है तातैं प्रकरण पाय प्रमाणकी विधिका प्ररूपण करै हैं। तहां प्रमाण दोय प्रकार है। एक लौकिक, दूजा अलौकिक। तहां लौकिक मान छह प्रकार है। मान, उन्मान, अवमान, गणितमान, प्रतिमान, तत्प्रतिमान, ऐसैं छह प्रकार है। तिनका दृष्टांत कहिए हैं। पाई माणि इत्यादिकरि अन्नादिकका प्रमाण करिए सो पाई माणीकूं मान कहिए। वहुरि तुला जो कांटा ताखडी इत्यादिकरि प्रमाण करिए ताकूं उन्मान कहिए। वहुरि हस्तकी चल्लू इत्यादिकरि प्रमाण करिए सो अवमान है। वहुरि एक दोय तीन च्यार इत्यादिकरि प्रमाण करिए सो गणितमान है वहुरि गुंज रत्ती मासा तोला इनिकूं प्रतिमान कहिए। वहुरि तुरंग घोडादिकानिका मोल सो तत्प्रतिमान कहिए ऐसैं लौकिक मान छह प्रकार कह्या। वहुरि लौकिकमानकूं अन्य प्रकारहू कहैहैं। तिनमैं गज हस्त वांस इत्यादिकनिकरि मापा अवमान है। वहुरि मल्लनिका शरीरका बल का वा तिर्यंचनिका बलका हीन अधिक अपेक्षासे प्रमाण कहना सो प्रतिमान है। तथा मणिमाणिक्यादिकानिकी दीप्तिकरि मोलका प्रमाण करिए जो इस मणिकी एती दीप्ति है वा इस रत्नकी दीप्ति जितने क्षेत्र ऊपरि व्यापै तितना प्रमाण सुवर्णका पुंज याका मोल है। तथा इस रत्नके स्वामीकै जितना धनकरि संतोष आजाय तितनाही याका मोल है ऐसैही इस घोडेकी ऊंचाई जितनी तितना प्रमाण सुवर्णका ढेर पुंज देना याको यो मोल है। इत्यादिक औरहु तत्प्रतिमान जानना। वहुरि लोकोत्तर मान द्रव्य क्षेत्र काल भावके भेदतैं च्यार प्रकार है।

तहां जघन्य द्रव्यका प्रमाण परमाणु है अर उत्कृष्ट समस्तद्रव्यका समुदाय है। अर क्षेत्रमानविषैं जघन्य तो आकाशका एक प्रदेश है उत्कृष्ट समस्त आकाश है। अर कालप्रमाणविषै जघन्य एक समय उत्कृष्ट तीन कालके समयनिका समूह है। पुद्गलका परमाणु मंदगतिकरि एक आकाशके प्रदेशतैं दूजे प्रदेशमैं जाय तहां जेता वार लागै सो ताकूं समय कहिए है। सो कालकी अतिसूक्ष्मताको धरैहै। वहुरि भावमानविषै जघन्य सूक्ष्मनिगोदिया लब्धि अपर्याप्तका अक्षरकै अनंतवैं भाग पर्याय नाम ज्ञान है। अर उत्कृष्ट जिनेंद्रभगवानका केवलज्ञान है। अर जघन्य अर उत्कृष्टके मध्य बीचके जितने भेद हैं तितने मध्यममानके हैं। बहुरि द्रव्यमान दोयप्रकार है। एक संख्यामान अर दूजा उपमामान। तिनमैं संख्यामानके तीन भेद हैं। संख्यात, असंख्यात, अनंत। तिनमैं संख्यात तो एक प्रकार अर असंख्यात तीन प्रकार है। १ परीतासंख्यात, २ युक्तासंख्यात, ३ असंख्यातासंख्यात। बहुरि अनंतहू तीन प्रकार है १ परीतानंत, २ युक्तानंत, ३ अनंतानंत। ऐसे सप्तभेद भए। इनके प्रत्येक जघन्य मध्य उत्कृष्ट भेद करिए तब इकईस भेद संख्याप्रमाणके भए। तहां संख्यातका प्रमाण जाननेके अर्थि जंबूद्वीप प्रमाण लक्ष योजन चौडे लंबे अर गोल अर एक हजार योजन ऊंडे ऐसे च्यार कुंड कल्पना करिए। तिनके नाम ऐसे हैं। अनवस्थाकुंड १ शलाकाकुंड २ प्रतिशलाकाकुंड ३ महाशलाकाकुंड ४। तिनमैं अनवस्थाकुंडकूं सरसूंनिकरी भरीए अर ऊपरि शिखा चढाइए। तिस शिखासहितकुंडमैं केती सरसूं मावै सो प्रमाण कहैहैं। लक्ष योजन प्रमाण कुंडका जो एक योजन ऊंडा एक योजन चौडा एक योजन लंबा चौकोर खंड करिए तो ७५०००००००००० सात लाख पचास हजार कोटी खंड होंय। सो इस येक योजनके कुंडमैं सरसूं भरिए तो केती मावै सो कहैहैं। इस एक योजनके पांचसै पांचसै

व्यवहार योजन होय हैं। अर एक योजनके चार कोश होय हैं। एक कोशके दोय हजार धनुष होय हैं। एक धनुषके च्यार हाथ होय हैं। एक हस्तके चोईस अंगुल होंय। एक अंगुलके आठ यव होंय। एक यवकी आठ चोकोर सरस्यूं होय। ए समस्त राशि घनरूप है सो इनका तीन तीन जायगां मांडि परस्पर गुणाकार करना। जैसैं जो क्षेत्र च्यार कोश लंवा च्यार कोश चौडा च्यार कोश ऊंचा होय ताका एक कोश चौडा एक कोश लंवा एक कोश ऊंचा खंड करिए तो च्यारके अक्षरकौ तीन जायगां मांडि परस्पर गुणिए तो चोसठी खंड होय। ऐसैं तीन तीन जायगां मांडि परस्पर गुणाकार कीए चौकोर सरसूं होय तिंस नव चौकोर सरस्यूंकी गोल सोलह सरसूं होय हैं। ऐसैं करतै जंवूद्वीपसमान जो कुंड ताकै विषै इतने अंकप्रमाण सिरसूं मावैहैं। १९७९१२०९२९९९६८००००००००००००००००००००००००-००००००००० । वहुरि इस कुंड ऊपरि जो शिखा जाय है सो परिधिकै ग्यारवै भाग प्रमाण ऊंची जायहै। तिस शिखाकी सिरसूंका प्रमाण ऐसा जानना। १७९९२००७४५४५१६३२३६३६३५३५३५३५३५-३५३५३५३५३५३५३५३६ $\frac{4}{11}$। अव कुंडकी सिरसूंका प्रमाण अर शिखाकी सिरसूंका प्रमाण मिलाइए है सो एता होय है। १९९७११२९३८४५१३१६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६ एता प्रमाण अनवस्थाकुंडकी सरसूंका भया। एकवार अनवस्थाकुंड पूर्ण भऱ्या तव एक सरसूं शलाका नाम दूसरा कुंडविषै क्षेपी। वहुरि तिस अनवस्थाकुंडकै मध्यवर्त्ती जे समस्त सरसूं तिनकौं मति कहिए बुद्धिका विचार तिंहकरि ग्रहण करै अथवा देव ग्रहण करिकै एक द्वीपविषै एक समुद्रविषै वहुरि एक द्वीपविषै एक समुद्रविषै ऐसैं सरसों क्षेपतैं जहां परिपूर्ण होय तिह द्वीपसों वा समुद्रसों लगाय पहिले भए जे द्वीप वा समुद्र जंवूद्वीपर्यंत तिन सवनिका प्रमाणकै समान अर ऊंडा हजार योजनका ऐसा कुंड करना सो कुंड तिन पूर्वोक्त-

प्रकार गोल सरसूंनिकरि भरना तदि शलाका कुंडमैं एक सरसूं ओर नाखणी। फिर उस अनवस्थाकुंडकी हू सरसूं आगले द्वीपसमुद्रनिमैं एक एक क्षेपतैं उस कुंडकी सरसूंभी जिस द्वीप वा समुद्रमैं पूर्ण होजांय तितना द्वीपसमुद्रप्रमाण कुंड एक हजार योजन ऊंडा फिर शिखासहित सरसूंकरि भरना तदि तीजी सरसूं शलाकाकुंडमैं फेर क्षेपिए ऐसैं करतै करतै अनवस्थाकुंडका प्रमाण वधता जाय अर एक एक अनवस्थाकुंड भरणेका समस्यारूप एक एक सिरसूंनिका प्रमाण कह्या था तितने कोश लंवा च्यार कोश चौडा च्यार कोश ऊंचा होय ताका एक कोश चौडा एक अनवस्थाकुंड होजाय तदि शलाकाकुंड शिखासहित भरिजाय तदि एक सिरसों प्रति शलाकाकुंडविषै क्षेपिए। बहुरि तिस शलाकाकुंडकूं रीता करि पूर्वोक्तप्रकारकरिही बधता बधता व्यासको लीए अनवस्थाकुंड करि करि भरीए तब येक येक सिरसों शलाकाकुंडविषै गेरिये ऐसैं करतै करतै दुसरीवारभी शलाकाकुंड भरै तब येक सिरसों और प्रतिशलाका कुंडमैं निक्षेपण करना। येसैंही येक येक बार शलाका कुंड रीता करि करि भरीये तब एक सिरसों प्रति शलाकाकुंडविषै क्षेपते जाइए ऐसैं प्रतिशलाकाकुंडविषैं क्षेपते जाईए ऐसैं प्रतिशलाकुंडभी भरिजाय तब तक एक सिरसों महाशलाकाकुंडमैं क्षेपिए। बहुरि तिस प्रतिशलाकाकुंडकूं रीता करि पूवोक्तप्रकार अनवस्थाकुंडनिके भरण करि तो शलाकाकुंडको अर शलाकाकुडंनिके भरण करि प्रतिशलाकाकुंडको एक एक बार भरि एकएक सिरसों महाशलाकाकुंडमैं गेरते जाईए ऐसैं जब महाशलाकाकुंड भरिजाय तिह कालविषै च्यारोंही कुंड भरिजाय हैं। तहां जो अंतका अनवस्थितकुंडविषै जेते प्रमाण लीए सिरसों शिखासहित भरिगए तिंह प्रमाण जघन्यपरीतासंख्यात जानना। इसमैं एक घटाय उत्कृष्ट संख्यातका प्रमाण जानना। अब जघन्य परीतासंख्यातका एक-

एक करि विरलन नाम जुदाजुदा विखेरीए अर तिस परीतासंख्यातका एकएक ऊपरी देय परस्पर गुणन करीए जो महाराशी उपजै सो जघन्य युक्तासंख्यातका प्रमाण उपजै है। जैसैं च्यारकों विरलन करिए तब च्यार जायगां मांडिए। १,१,१,१। तिसकै ऊपरी च्यारकौ दीजिए। ४/१। ४/१। ४/१। ४/१। इनकौ परस्पर गुणन करिए तब दोयसै छप्पन होंय। ऐसैंही जहां जघन्य परीतासंख्यातकौ एकएक जुदा करिए अर तितनेही प्रमाण जघन्य परीतासंख्यातकी राशिकौ परस्पर गुणैं जो महाराशि होय सो जघन्य युक्तासंख्यातका प्रमाण होय है। यहही आवलीका प्रमाण है। जातैं जघन्य युक्तासंख्यात समयनिकै समूहकूं आवली कहै हैं। इसमैं एक घटाईये यह उत्कृष्ट परीता संख्यात जानना। वहुरि जघन्य युक्तासंख्यातके प्रमाणको जघन्य परीता संख्यात करिही गुणियै तदि जघन्य असंख्यातासंख्यातका प्रमाण जानना। इसमैं एक घटाइये सो उत्कृष्ट युक्तासंख्यातका प्रमाण है। अब जघन्य को असंख्यातासंख्यातका तीन राशिरूप स्थापन करिये। तहां विरलनराशिकूं तो येकयेक भिन्नभिन्न वखेरिये। अर तिस येकयेक ऊपरि दोय राशी मांडि परस्पर गुणन करिये। जब समस्तराशिका गुणन हो चुकै तदि शलाका राशिमैंसूं एक घटादीजिये। जैसैं च्यारि प्रमाणराशिको शलाका विरलन देय तीन जायगां स्थापन करिये तहां विरलन राशिको येकयेक वखेरिये ऊपरि देय राशिको ४ ४, ४, ४, च्यार जायगां विरलन तथा ताकै ऊपरि देय परस्पर गुणिये तब दोयसै छपन्न होय। तदि शलाका राशि च्यारिकीमैंतैं येक घटाइये तदि शलाकामैं तीन रह्या। बहुरि दोयसै छपन्नको दोयसै छपन्न जायगां वखेरिये अर दोयसै छपन्न दोयसै छपन्न जायगां परस्पर गुणिये तब जो महाराशि उपजै तदि शलाकाराशिमैं तै येक ओर घटाइये। तदि शलाकाराशिमैं दोय रहे। फेरि जो महा-

राशि उपजी ताकौ विरलन करि तितनीही जायगां तिस महाराशिको परस्पर गुणन करिये तदि जो महाराशि उपजै तदि शलाका राशि दोय था तामैं एक और घटाइये शलाका राशि मैं एक रह्या। अर जो महाराशि उपजै ताको विरलन करि ताकै ऊपरि तितनाहीं देय राशि स्थापन करि परस्पर गुणन किये जो महाराशि होय सो च्यारकी राशिका शलाकात्रयका प्रमाण होय है । ऐसैं जघन्य असंख्यातकों शलाका विरलन देय रूप स्थापन करि विरलन देयका अनुक्रमकरि शलाकाराशि संपूर्ण होजाय जब जो कुछ महाराशि उपजै ताको फेरि शलाका विरलनदेय रूप स्थापनकरि विरलनकूं वखेरि देयराशिकूं देयशलाकाराशिमैंतैं येकयेक घटाता जाइए तदि दूजीबारहू शलाका पूर्ण होजाय तदि जो महाराशि आवै सो तिस प्रमाण तीसरा शलाका विरलनदेयका क्रमकरि शलाका पूर्ण होय । ऐसैं शलाकात्रय निष्ठापन हुआ पाछैं जो कुछ महाराशि उपजै मध्यम असंख्यातासंख्यातप्रमाण तिस विषै धर्मद्रव्य अधर्मद्रव्य एक जीवद्रव्य लोकाकाश अलोकाकाश इन च्यारोनिका प्रदेशनिका प्रमाण अर लोकाकाशके प्रदेशनिका प्रमाणतैं असंख्यातगुणा अप्रतिष्ठित प्रत्येक वनस्पतिजीवनिका प्रमाण बहुरि तातैं हूं असंख्यात गुणा प्रत्येकवनस्पतिजीवनिका प्रमाण ऐसैं छह राशि मध्य असंख्यातासंख्यातप्रमाणविषै मिलाइ दीजिये तिनकूं मिलाय जो मध्यम असंख्यातासंख्यातरूप प्रमाण होय ताका फिर शलाकात्रय स्थापन करना। ऐसैं एकबार वा दोय बार वा तीन बार शलाका विरलनदेयके क्रमकरि शलाकात्रय पूर्ण होजाय तदि जो मध्यम असंख्याता संख्यातका जो महाराशि उपजै तिस विषै उत्सर्पिणी अवसर्प्पिणी मिलकरि भया जो कल्पकाल ताका समय अर तातैं असंख्यात लोकगुणा स्थितिबंधाध्यवसायस्थान तातैं असंख्यात लोक गुणअनुभागबंधा-

ध्यवसायस्थान तातैं असंख्यातलोकगुणा योगनिके उत्कृष्ट अविभागप्रतिच्छेद ए च्यार राशि प्रक्षेपण करिए। अब एहू च्यार राशिकों मिलाय जो प्रमाण भया ताको पूर्वोक्त प्रकार शलाकात्रय निष्ठापन करिये ऐसैं करते जो प्रमाण होय सो जघन्यपरीतांनत जानना। यामैं येक घटाइये सो उत्कृष्ट असंख्यातका प्रमाण जानना। बहुरि तिस जघन्य परीतानंतको एकएक करि विरलन करि येकयेक प्रतितिसही जघन्यपरीतानंतकों देइ तिनकौ परस्पर गुणैं जो महाप्रमाण होय सो जघन्य युक्तानंत जानना सो यह अभव्यसमान है। अभव्यजीवनिका एता प्रमाण है यामैं एक घटाये उत्कृष्ट परीतानंत होय है। बहुरि जघन्य युक्तानंतका वर्ग करिये जघन्ययुक्तानंतकों जघन्ययुक्तानंतकरि गुणिए तदि जघन्य अनंतानंत होय है यामैं येक घटाय उत्कृष्ट युक्तानंत होय है। बहुरि जघन्यअनंतानंतके प्रमाणकों पूर्वोक्त शलकात्रय निष्ठापन करिये। विरलन देयके अनुक्रमकरि येक शलाका दोय शलाका वा तीन शलाका पूर्ण करि जो मध्य अनंतानंतरूप महाराशिभया तिसमैं ये तीन राशिका प्रक्षेप करिये। जीवराशिकै अनंतवैं भाग सिद्धराशिका प्रमाण अर तातैं अनंतगुणा पृथिव्यादिचतुष्टय अर प्रत्येकवनस्पति अर त्रसराशि इन तीन राशिकरि न्यून संसारीजीवनिकी राशि सोही निगोदराशि है। अर तातैं प्रत्येक वनस्पतिकरि अधिक जो निगोदराशि सोही वनस्पतिराशि, बहुरि जीवराशितैं अनंतगुणा पुद्गलराशि अर तातैं अनंतगुणा कालके समयनिका प्रमाणरूप कालराशि, तातैं अनंतगुणा अलोकाकाशके प्रदेशनिका प्रमाण रूप अलोकाकाशराशि, ए छह अनंत रूपराशि मिलावना। इनि छहों राशिको मिलाय जो राशि भया ताका पूर्वोक्तप्रकार शलाकाविरलनदेयके क्रमकरि वर्गित संवर्गित करि बहुरि दूजा तीजा शलाका पूर्ण करि जो मध्य अनंतानंत प्रमाण भया तामैं धर्मद्रव्य

अर अधर्मद्रव्यके अगुरुलघुगुणके अविभागप्रतिच्छेद मिलाय बहुरि इस राशिकों शलाकात्रय पूर्ववत् निष्ठापन करिये जो कोऊ मध्य अनंतानंत प्रमाण भया तिसकूं केवलज्ञानके अविभागप्रतिच्छेदनिमें घटाय जो केवलज्ञान के अविभाग प्रतिच्छेद रहे तिनमें ज्यूंका त्यूं पूर्वोक्तराशि मिलाइये सो उत्कृष्ट अनंतानंत है। यामें येक घटेतांई मध्य अनंतानंत है। जातें उत्कृष्ट अनंतानंत केवलज्ञानप्रमाण है। अर जो केवलज्ञानके अविभागप्रतिच्छेदनिमें पूर्वोक्तराशि घटाए विना मिलादीजिए तो केवलज्ञानतें अधिकप्रमाण होजाय सो है नाहीं तातें घटाय मिलाया है। ऐसें संख्याप्रमाणके इकवीस भेद वर्णन कीए। इहां और जानना ॥

श्रुतका संख्यात विषय है। अवधिका असंख्यात विषय है। केवलज्ञानका अनंत विषय है। अब अष्टप्रकार उपमाप्रमाणकूं संक्षेपकरि कहैहैं। पल्य १, सागर २, सूच्यंगुल ३, प्रतरांगुल ४, घनांगुल ५, जगत् श्रेणी ६, जगत्प्रतर ७, घनलोक ८, ऐसें अष्टप्रकार उपमाप्रमाण है। अब पल्यके जाननेका विधान कहैहैं। पल्य तीन प्रकार है व्यवहारपल्य १, उद्धारपल्य २, अद्धापल्य ३। तिनमें पहली व्यवहारपल्यका प्रमाणकूं कहैहैं। येक योजन चौडा येक योजन ऊंडा नीचा येक योजन लंबा येसा गोल बडा योजनप्रमाण खाडा करना। तिसमें सातवा जन्मयुक्त जो उत्तम भोगभूमिका गाडर (भेड) ताके जन्मतें सप्तदिनमांहि ग्रहे जो रोम तिनके अग्रभाग तिनकरि खाडा भरिये। सो ऐसा जानना। चौडाई येक योजनकी ताका वर्ग करिये ताकूं दश गुणाकरि ताका वर्गमूल काढिये सो सूक्ष्मपरिधि कहिये तारतम्यपरिधि होयहै। सो इहां येकयोजनका वर्गहू येक भया ताकूं दशगुणा किये दशभया दशका वर्गमूल तीन अर येक का छठाभाग भया $3\frac{1}{6}$ याकूं समच्छेद विधानकरि जोडे उगणीसका छठा भाग भया $\frac{19}{6}$ येसें इस येक

योजनप्रमाण कुंडकी सूक्ष्म परिधिका प्रमाण होयहै। बहुरि विष्कंभका चौथाभागतैं परिधिको गुणैं क्षेत्रफल भया $\frac{१९}{२४}$ बहुरि याके वेधनो ऊंडाई येक योजनप्रमाण तिंहकरि गुणैंभी तितनाही भया ऐसैं इस कुंडका घनरूप समस्त सूक्ष्मक्षेत्रफल उगणीसका चोवीसमा भाग प्रमाण भया। बहुरि यह कह्या जो प्रमाणयोजनरूप सूक्ष्मक्षेत्रफल ताके व्यवहारयोजनादि कैसैं करने सो कहैहैं। येक प्रमाण योजन-रूप क्षेत्र ताके पांचसै व्यवहारयोजन होयहैं। सो इहां घनरूप क्षेत्रका गुणाकार भागहारहू घनरूप-ही होयहै। जातैं एक प्रमाणयोजनकी लंबाईमैं पांचसै खंड भया। अर लंबा एक एक खंडका पांचसै चौडाईमें खंड भया बहुरि इन खंडनिका येकयेकका पांचसै पांचसै ऊंचाईमैं खंड भया। यातैं तीन जायगां मांडिये तदि गुणेहुये व्यवहार योजन होंय। बहुरि येक व्यवहारयोजनका सात लाख अड-सठि हजार अंगुल अर येक अंगुलके आठ यव अर येक यवके आठ तिल येक तिलके आठ लीख येक लीखके आठ कर्मभूमियाके रोम येक कर्मभूमियाके रोमका आठ जघन्यभोगभूमियाके रोम येक जघन्यभोगभूमियाके रोमके आठ मध्यभोगभूमियाके रोम मध्यभागभूमियाके येकरोमका आठ उत्तम-भोगभूमियाके रोम। इनका त्रैराशिक करिये घनरूप राशि है। तातैं सबनिकूं तीनतीन बार मांडि परस्पर गुणियै। $\frac{१९}{२४}$ ५००, ५००, ५००, ७६८०००, ७६८०००, ७६८०००। ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८,। इन सबनिकों परस्पर गुणिये ते पैतालीस अक्षर व्यवहारपल्यके होयहैं। ४१३४५२६३०३०८२०३१७७७४९५१२१९२०००००००००००००००००० ॥ इस व्यवहारपल्यके रोमनिकों एकसौ वर्ष एकसौ वर्ष गए एकएक रोम तिन रोमनिमैं सों ग्रहण करिए। ऐसैं ग्रहण करते सर्व रोम समाप्त जितने कालकरि होंय तावन्मात्र कालके जेते समय होंय सो व्यव-

हारपल्यके समयनिकी संख्या होय है। सो एकरोमका ग्रहणविषै सौवर्ष होय पूर्वोक्त रोमनिके ग्रहणविषै केते वर्ष होंय। ऐसैं त्रैराशिक करि बहुरि एकवर्षके तीनसैं साठि दिन एक दिनके तीस मुहूर्त अर मुहूर्त्त के तीन हजार सातसै तिहत्तरि उच्छ्वास एक उच्छ्वासकी संख्यात आवली एक आवलीके जघन्ययुक्तासंख्यातप्रमाण समय होंय तितना व्यवहारपल्यका काल है। आगे उद्धारपल्यके कालकों दिखावै हैं— जो व्यवहारपल्यविषै जे रोम कहे तिन विषै एकएक रोमके असंख्यात वर्षके समयनिके समान खंडरूप कीजिए तब उद्धारपल्यके रोमनिका प्रमाण होय। तिन रोमखंडनिके एकएककूं एकएकसमयमें ग्रहण करते सर्व रोमखंड जेते कालकरि समाप्त होंय सो उद्धारपल्यका काल जानना। उद्धारपल्यके कहे जे रोम तिनका असंख्यातवर्षनिके समयनिका गुणाकरि दीजिए जेता प्रमाण होय तेता प्रमाण अद्धापल्यके समयनिका जानना इहां असंख्यात वर्षके समय कह्या सो मध्यम असंख्यातका भेद सर्वज्ञदृष्ट है ऐसा जानना। जो व्यवहारपल्यकरि तो रोमनिकी संख्या वर्णन करी है अर उद्धारपल्यकरि द्वीपसमुद्रनिकी संख्याका वर्णन है। जातैं पचीस कोडाकोडी उद्धारपल्यके जेते समय हैं तेते जंबूद्वीपकूं आदि लेय स्वयंभूरमणपर्यंत द्वीपसमुद्र जानना। बहुरि अद्धापल्यकरिकैही समस्तकर्मनिकी स्थितिका वर्णन जानना। और भी पल्यकरि जिनका प्रमाण कह्या ते अद्धापल्यतैं हैं। बहुरि दशकोडि उद्धारपल्यका उद्धारसागर है। अढाई उद्धारसागर प्रमाण द्वीपसमुद्र हैं। उद्धारसागरका द्वीपसमुद्रकी गिणतीहीमैं प्रयोजन है। अर दशकोडाकोडी अद्धापल्यका एक अद्धासागर है। बहुरि अद्धापल्यके जेते अर्द्धच्छेद होंय तितना जायगां अद्धापल्यके प्रमाणकों मांडि परस्पर गुणिए सो सूच्यंगुलके प्रदेशनिका प्रमाण है। एक अंगुल लंबे एक प्रदेश चौडे एक प्रदेश ऊंचे क्षेत्रप्रमाण है। अर सूच्यंगुलके प्रदेशके

प्रमाणका वर्ग करिए सो प्रतरांगुलके प्रदेशनिका प्रमाण है। सो एक अंगुल चौडे एक अंगुल लंबे एक प्रदेश ऊंचे क्षेत्रका प्रमाण है। अर प्रतरांगुलके प्रदेशनिकूं सूच्यंगुलके प्रदेशनिकरि गुणिए ते घनांगुलके प्रदेशनिका प्रमाण है। सो एक अंगुल लंबे एक अंगुल चौडे एक अंगुल ऊंचे प्रदेशनिका प्रमाण है। बहुरि पल्यका अर्द्धच्छेदका असंख्यातवां भागप्रमाण घनांगुल मांडि परस्पर गुणिए सो जगतश्रेणी होयहै। सो सात राजूप्रमाणलंबे अर एक प्रदेश चौडे ऊंचे आकाशके प्रदेशनिकी पंक्तिकूं जगतश्रेणी कहिएहैं। बहुरि जगतश्रेणीका वर्गकूं जगत्प्रतर कहिएहैं। सो सातराजू लंबा चौडा क्षेत्रके प्रदेशनिका प्रमाण जानना। बहुरि सातराजू लंबे चौडे ऊंचे क्षेत्रकूं जगतघन कहिए वा घनलोक कहिए हैं। ऐसैं उपमाप्रमाण अष्टप्रकार कह्या। जो विशेष जाणनेका इच्छुक होय सो त्रिलोकसारादिकनितैं जानहु। तथा इनका अनेकस्थान अल्पबहुत्व चौदहधारानितैं जानहु। ऐसैं प्रसंग पाय प्रमाणका वर्णन किया। बहुरि योजनके प्रमाणकी उत्पत्ति ऐसैं जानहु। अनंत पुद्गलद्रव्यके परमाणुनिका स्कंध तो एक अवसन्नासन्न होय है। तातैं आठआठ गुणे बारह स्थान जानने। सन्नासन्न, त्रुटिरेणु, त्रसरेणु, रथरेणु, उत्तमभोगभूमियाका बालका अग्रभाग त्यौंही मध्यभोगभूमियाका, जघन्यभोगभूमियाका, कर्मभूमियाका, लीख सिरसों यव अंगुल ए बारह हैं। ऐसैं अंगुल भया सो उत्सेध अंगुल है। याकरि नारकी तिर्यंच मनुष्य देवनिका देह तथा अकृत्रिमजिनप्रतिमाका देहका प्रमाण कीजिए हैं। तथा देवनिका नगर मंदिर मापिए हैं। बहुरि उत्सेधांगुलतैं पांचसै गुणा प्रमाणांगुल होय है। सो अवसर्पिणीकालका प्रथम चक्रवर्ती का अंगुल है। बहुरि जिस कालमैं जैसा मनुष्य होय ताका अंगुल होय सो आत्मांगुल है। तहां प्रमाणांगुलकरि तो द्वीप समुद्र पर्वतादिक, तथा द्वीपसमुद्रका वेदी विमान नरकके प्रस्तार आदिक अकृत्रिम वस्तूका विस्तार

आयामादिकका प्रमाण है। सो सर्व प्रमाणांगुलकरि वर्णन जानना । बहुरि छह अंगुलका एकपादहोय बारह अंगुलका एक वितस्ति होय दोय वितस्तिका एक हस्त होय । दोय हातका एक इषु होय गज होय। दोय गजका एक धनुष होय । दोय हजार धनुषका एक कोश होय। च्यार कोशका एक योजन होय। ऐसैं लौकिक अलौकिक मान कह्या॥ जैसैं उत्कृष्ट मध्य जघन्य स्थिति मनुष्यनिकी कही तैसैंही तिर्यचनिकी आयु कहैहैं—

तिर्यग्योनिजानां च ॥ ३९ ॥

अर्थ—तिर्यंच जीवनिकीभी आयुकी उत्कृष्ट स्थिति तीन पल्यकी अर जघन्य स्थिति अंतमुहूर्त्त है। मध्यके नानाभेद हैं। इहां विशेष कहैहैं—शुद्ध पृथ्वीकाय जीवनिका बारह हजार वर्षका आयु है। अर कठोर पृथ्वीकायका बाईस हजार वर्षका आयु है। जलकायके जीवनिका सात हजार वर्षका आयु है। वायुकायके जीवनिका तीन हजार वर्षका आयु है। अग्निकायके जीवनिका तीन दिन रात्रिका आयु है। ऐसैं एकेंद्रिय जीवनिका उत्कृष्ट आयु कह्या। बहुरि बेंद्रिय जीवनिका आयु उत्कृष्ट द्वादशवर्षप्रमाण है। त्रींद्रियजीवनिका उत्कृष्ट आयु गुणचास दिनका है चतुरिंद्रियका आयु छहमहीनाका उत्कृष्ट है। पंचेद्रिय जलतिर्यंचनिका आयु उत्कृष्ट कोटीपूर्वका है। बहुरि सरीसृप ( गोधा ) नकुलादिकनिका नवपूर्वांगका आयु है। बहुरि उरग जे सर्प्प तिनका उत्कृष्ट आयु बीयालीस हजार वर्षका है। पक्षीनिका उत्कृष्ट आयु बहत्तरि हजार वर्षका है। चतुष्पदनिका उत्कृष्ट आयु तीन पल्यका है। अर समस्त तिर्यंचनिका जघन्य आयु अंतर्मुहूर्त्तका है। ऐसैं तीसरा अध्यायमैं अधोलोकका वर्णन तथा मध्यलोकमध्ये द्वीपसमुद्रादिकनिका वर्णन किया।

अब इहां कोई अन्यवादी ऐसैं कहै हैं जो इस जगतका कोऊ ईश्वर कर्त्ता है । जातैं कर्त्ताविना कोऊही सत रूप वस्तु होय नहीं । ताकूं पूछिये । ईश्वरकूं कौन किया । ईश्वरहू सत् वस्तु है याका कर्त्ताहू कह्या चाहिए । अर जो कहोगे याका कर्त्ताहू अन्य है । तो वाकूं कौन किया । ऐसैं अनवस्था नामा दोष आवैगा । बहुरि और पूछैहैं जो पहली सृष्टि रचना नहीं थी । तो सृष्टिबाहिर ईश्वर कहां था अर कौन स्थानमैं बैठि जगतकूं रच्या अर ईश्वर आप जगत्विना निराधार अर वहोत कालसै विद्यमान आप तो कहां तिष्ठता अर इस जगतकूं रचि कर कहां स्थापन किया । अर किसीके अधार कहोगे, तो वह कौनके आधार, उसका अन्य आधार कहोगे तो उस अन्यका कौन आधार ऐसैं अनवस्था नामा दोष आवैगा । अर जो या कहोगे निराधारमैं अनादिनिधनमैं तर्क नहीं तो सृष्टिका कर्त्तापना कहना बनैं नहीं । ऐसैं तो समस्त पदार्थनिकूंही अनादिनिधन कहै हैं । जाके मतमैं सृष्टिकूं करी हुई मानैं ताके मतमैंही दोष आवैगा । बहुरि ईश्वर एक, जगत् नानात्मक, सो एक होइ नानात्मक जगतकी रचनामैं कैसैं समर्थ होय ? बहुरि ईश्वर शरीररहित अमूर्तिक तातैं शरीरादिक मूर्तिक उत्पन्न होनेयोग्य नहीं । अमूर्तिकतैं मूर्तिक कैसैं होय । बहुरि अन्य करणादि सामग्रीविना लोककूं कैसैं रच्या । जातैं उपादानकारणविना कोऊ वस्तुकी रचना नहीं देखिए हैं । जैसैं मृत्तिकाविना समर्थ कुंभकार घटकी रचना करनेकूं नहीं समर्थ है । अर जो या कहोगे पहली सामग्री वनाय पाछैं जगतकूं रच्या तो पूछिये उस सामग्रीकूं काहेतैं रची । अर सामग्रीकूं अन्य सामग्रीकरि रची कहोगे तो अन्य सामग्रीकों काहेतैं रची ऐसैं अनवस्था दोष आवैगा । अर जो या कहोगे जगतके रचनेयोग्य समग्री तो स्वभावहीतैं सिद्ध है तो लोकहू स्वतःसिद्ध माननेका प्रसंग आवैगा । बहुरि जैसैं लोकका कर्त्ताकों स्वतःसिद्ध

मान्या तैसैं लोककैंहू स्वतःसिद्ध माननेका प्रसंग आवै है । बहुरि या कहोगे ईश्वर समर्थ है सो सामग्रीविनाही इच्छामात्रकरि लोककूं रचै है । तो ऐसैं इच्छामात्र युक्तिरहित तुमारा कहना कौनकै श्रद्धान करनेयोग्य है । इच्छामात्र करनेकी कल्पना औरहू करो कौन रोकै है । इच्छामात्र कह्या तहां विचार काहेका रह्या । बहुरि ईश्वर कृतार्थ है कृतकृत्य है कि अकृतार्थ है । जो कृतार्थ कहिए करनेयोग्य अर्थ करि लिया अन्य कुछ करनेयोग्य बाकी जाकै नहीं रह्या ऐसाकूं कृतार्थ कहिए है। तो जगतकूं रचनेकी इच्छा ईश्वरकै कैसैं उपजी ? अर जो अकृतार्थ कहोगे तो अकृतार्थ होयगा सो समस्तजगतकूं रचनेकौं कुंभकारकीज्यौं समर्थ नहीं होय । जातैं अकृतार्थ कुंभकार एक घटकूं रचि कृतार्थपणा अपनैं मानै समस्त जगतकूं करना तो अकृतार्थकै बनैगा नहीं । तैसैं ईश्वरकूं अकृतार्थही मानोहो तो अकृतार्थपना होतैं तो एकएक वस्तुकरि खेदित क्लेशित होता अनंत पदार्थनिकूं कैसैं पूर्ण करैगा । तातैंहू जगतका कर्त्तापणा ईश्वरकै नहीं संभवैहै । बहुरि ईश्वरकूं अमूर्त्तिक कहे हैं । अर निष्क्रिय कहे हैं अर व्यापी कहे हैं सो ऐसा ईश्वर जगत्कूं कैसैं रचै । जातैं अमूर्त्तिकतैं तो मूर्त्तिक उत्पन्न होय नहीं । अर जो निःक्रिया कहिये क्रियारहित होय ताकै रचनेकी क्रिया कैसैं बनै । बहुरि जो व्यापी समस्तमैं व्याप रह्या ताकै लोकका रचना कैसैं बनै समस्तमैं अनादिहीका व्याप्त होरह्या । बहुरि ईश्वरकूं विक्रियारहित निर्विकार कहैं ताकैं रचनेके अर्थि विकारी होना नहीं संभवै । बहुरि ईश्वर सृष्टिकूं कहा फल चाहता रची । ईश्वर तो कृतकृत्य है ताकै धर्म अर्थ काम मोक्ष इन च्यारो पदार्थनिमैं कुछ करना बाकी नहीं रह्या तदि सृष्टिकूं रची कहा ? फल चाह्या प्रयोजनविना तो मूर्खहू नहीं प्रवर्त्तै है । अर जो या कहोगे ईश्वरकैं सृष्टि रचनेमैं कुछ प्रयोजन तो नहीं परंतु विना

प्रयोजनही रचै है तो अनर्थरूप कार्य करनेका प्रसंग आया। अर जो कहोगे ईश्वरकै या क्रीडा है तो बडा मोहका संतान आया। क्रीडा तो अज्ञानी मोही बालक करै हैं। वा दुःखित हुवा क्रीडाकरि दिन व्यतीत करै है । बहुरि और पूछै हैं । जो ईश्वर जगतहू रच्या तो सुखरूप उज्ज्वल रूपवान मनोहर ऐसैही समस्त पदार्थनिकों क्यों नहीं रच्या। जगतमैं केई दरिद्री रोगी कुरूप निंद्य नीच जाति ऐसैं क्यों रचै विषादिक कंटकादिक काहेतैं बनाए। तथा दुष्ट भील चांडाल म्लेछ क्यों रचे? जगतमैं भी देखिए है—जो महाबुद्धिमान चतुर होय सो बहोत सुंदरही बनाया चाहै । अपना किया कार्यकूं बिगाडते नहीं चाहे यातैं ईश्वर है सो बुद्धिमान अर समर्थ होय ग्लानिरूप भयानक विडरूप रचना कैसैं करी सो कहो। अर जो या कहोगे प्राणी जैसे कर्म उपार्जन कीए तैसे उनकै शरीरादिक रचे तो वाकै ईश्वरपणा कहा रह्या जैसैं कोलीकूं महीन सूत दिया महीन बुणि दिया मोटा दिया मोटा बुणि दिया ईश्वरपणा नहीं रह्या। फिर और पूछै हैं । प्राणीनिनैं भले खोटे कर्म किए ते ईश्वरके अभिप्रायतैं किए कि ईश्वरतैं निराले जबर होय किए सो कहो? जो ईश्वरके अभिप्रायतैं किए तो ईश्वर होयकरि अपनी प्रजातैं खोटे कृत्य कैसे कराए अर जो ईश्वरकी इच्छाविनाही किए तो ईश्वरकै ईश्वरपणा कर्त्तापना कहा रह्या? जगत् स्वयंही कर्मादिककार्यके कर्त्ता भए । बहुरि कहोगे कार्य तो होय है सो जैसा कर्म किया तैसा ही होय है। परंतु ईश्वरके निमित्ततैं होय है। तो ऐसैं सिद्धवस्तुकैं विनाकारण ईश्वरका कियापणां क्यों पोषोहो? अत्यंत असत्यको पुष्टकरना बडा अनर्थ है। बहुरि और पूछै हैं जो ईश्वर तो समस्त प्राणीनिमैं वात्सल्य करै है और जगत्के अनुग्रह करने-कूं जगतकूं रचै है तो समस्त सृष्टिको शोक रहित उपद्रव रहित रची चाहिये दुःखमय वियोगमय

कैसैं रची ऐसैं ईश्वरपणा रह्या नहीं और जो कहोगे जे ईश्वरके भक्त थे तिनकूं सुखी किये और दुष्टनिकूं दुःखी किये तो पूछिये है ईश्वर होइ दुष्ट कैसैं रचै अपने भक्त ही रचने थे म्लेच्छादिकनिकूं काहेको बनाया ? कहोगे ईश्वरको पहिले ठीक नहीं था। फिर दुष्ट देखे तदि दंड दिया तो ईश्वरका अज्ञानपणा प्रकट भया। बहुरि पूछे हैं। ईश्वर जगतकूं रचै है सो जगत् पहिले विद्यमान है ताकूं रचै है कि अत्यंत असत्कूं रचै है ? जो विद्यमानकूं रचै है तो पहिले ही सत्‌रूप विद्यमान था उसकूं कहा रचैगा अर जो अत्यंत असत्‌हू रचै है तो आकाशका फूलका रचना समान अवस्तु ठहऱ्या। बहुरि जो ईश्वरकूं मुक्त कहोहो तो उदासीन वह सृष्टिकूं कैसैं रचै। अर जो ईश्वर संसारी है तो आपणैसमान है उसका किया समस्त जगत् कैसैं रचनारूप होय। तातैं तुमारा सृष्टिवाद कहना कुछ नहीं रह्या। बहुरि पहेली तो जगत्कूं रच्या अर पाछैं संहार किया सो प्रजाकूं रचै अर संहार करै ताकैं महान् अधर्म भया। अर जो कहोगे दैत्यादिक दुष्ट इकट्ठे भये तिनके मारनेकूं प्रलयकालमैं संहार करै है। तो दैत्यादिक दुष्ट पहली रचे कैसैं। अर पहली ठीक नहीं था तो ईश्वरकै अज्ञानीपणा भया। अर दुखिया भया जो नई रचना करिवो करै और चूक वणिजाय जदि मारता फिरै हेरता फिरै। ऐसैं तो ईश्वरकै बहुत अज्ञान रागद्वेषादिक क्लेश बहुत दोष आये। अर इसही ईश्वरकूं सदाशिव कहै हैं। सदाकाल मुक्त मानै हैं। बहुरि केई ऐसा कहै हैं—

जो जगत् कुछ वस्तु नहीं है। एक ब्रह्महि नानाजगतरूप दीखै है। ब्रह्मतैं दूजा पदार्थ अन्य हैही नहीं। जैसैं सूर्य तो एक है। अर सूर्यका प्रतिबिंव अनेक जलके भाजननिमैं देखिए हैं। ताकूं कहिए है—जो भाजन अर सूर्य तो दोय वस्तु भया तैसैं ब्रह्म अर जगत दोय भया तब तुमारा अद्वैत ब्रह्मका मानना

तो नहीं रह्या। बहुरि जैसैं सूर्य एक है तो ताका प्रतिबिंब अनेक पात्रनिमैं सदृशही दीखै है। जिस दिन ग्रहण होयगा अर सूर्यकी कोर दक्षिणदिशाकी लुप्त भई होयगी तो समस्त पात्रनिमैं दक्षिणकी कोरही लुप्त भई भासैगी अन्य प्रकार नहीं दीखै। तैसैं ब्रह्म एकही है तो समस्तपदार्थनिमैं एकरूपही दीख्या चाहिए। जगत तो मनुष्य पशु पक्षी वा केई दुःखी केई सुखी केई रंक केई राजा केई जड केई चेतन ऐसैं नानारूप कैसैं भासै है। जो एक ब्रह्मस्वरूपही होय तो चांडाल अर ब्राह्मणादिकनिका भेद नहीं रहैगा। बहुरि जो समस्त जगत ब्रह्मरूपही है तो जप ध्यान आराधन दर्शन कौनका अर ध्यानादिक करनेवाला कौन रह्या। एक ब्रह्मही रह्या तब दीक्षा शिक्षा गुरुशिष्यादिकका भेदका लोप भया। बहुरि कहोगे जो ए भेद दीखैहैं सो अविद्यामाया है। तो पूछै हैं—या अविद्या ब्रह्मसैं जुदी है कि एक है। जो अविद्याकूं वा मायाकूं जुदी कहेगा तो ब्रह्म अर अविद्या दोय ठहर्या तदि ब्रह्मकै अद्वैतपणा कहां रह्या। अर ब्रह्म कों एक कहैगा तो ब्रह्म अविद्यारूप भया मायारूप भया असत्य भया। बहुरि अविद्याकूं अवस्तु कहोहो जो अविद्या तो कुछ वस्तुही नहीं। तो यह कैसैं कहो जो अविद्यातैं जगत नानारूप दीखैहै ब्रह्म सिवाय कुछ नहीं। अर वस्तुकै कार्यकारणपणा कैसैं भया। बहुरि सब जगत ब्रह्महीं है तो अविद्या अर माया ए कौनकै भया ब्रह्महीकै भया तब ब्रह्म कहना मानना तुमारे अभिप्रायतैंही असत्य भया। बहुरि अद्वैतशब्दही द्वैतपनाविना होय नहीं। जातैं कोऊ वस्तु होयगा ताका निषेधभी होयगा द्वैतविना ही द्वैतपणाका निषेध कैसे किया। अर जो कहोगे हम तो समझायबेकूं अद्वैत कह्या है। जातैं जगतमैं जीव भ्रमतैं द्वैत मानि राख्या है इनिका निषेधकूं कह्या है। जो द्वैतका निषेध करोहो सो सत्का करोहो कि असत्का करोहो। जो सत्का करो तो झूंठा भया।

अर असत्का निषेध संभवै नहीं। ऐसै इनिका विधिनिषेध श्लोकवार्तिकमैं तथा अष्टसहस्रीमैं है। अर ईश्वरवादकाहू आप्तपरीक्षादिक ग्रंथनिमैं है तहांतैं जानना इहां तो प्रकरण पाय दिग्मात्र दिखाया है। ऐसैं सप्तभूमि बिल लेश्या आयु द्वीप समुद्र पर्वत ह्रद नदी मनुष्य तिर्यंचनिका आयु इत्यादिक वर्णन करि तीसरा अध्याय समाप्त किया ॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे तृतीयोऽध्यायः ३ ।

अर्थ—ऐसैं तत्वार्थका है अधिगम जातैं ऐसा दशाध्यायरूप मोक्षशास्त्रमैं तीसरा अध्याय समाप्त भया ॥ ३ ॥

दोहा ।

है जातैं तत्त्वार्थका अधिगम शिवसुखदाय। मोक्षशास्त्र मंगलमयी नमूं तृतिय अध्याय ॥ ३ ॥

## अथ चतुर्थोऽध्यायः ।

दोहा ।

वंदनकरि पद आप्तका, सुनि आगम उपदेश ।
स्वस्वरूपके कथनमैं, रहै न भ्रमतमलेश ॥ १ ॥

केई प्रकरणमैं देवशब्द कह्या परंतु यह नहीं जाण्या जो देव कितने हैं कौन हैं इसके निश्चयके अर्थि सूत्र कहैहैं—

देवाश्चतुर्णिकायाः ॥ १ ॥

अर्थ—देवगतिनामकर्मके उदयतैं देवनिका च्यारि निकाय है। निकाय नाम समूहका है। भवनवासी, व्यंतर, ज्योतिष, वैमानिक ऐसैं देवनिके च्यार समूह हैं ॥ अब इनकैं लेश्याका जाननेकूं सूत्र कहैहैं—

आदितस्त्रिषु पीतांतलेश्याः ॥ २ ॥

अर्थ—आदितैं लेय भवनवासी व्यंतर ज्योतिष्क इन तीन निकायनिविषै पीतपर्यंत लेश्या हैं। कृष्ण नील कापोत पीत ए च्यार लेश्या हैं ॥ अब तिन देवनिके अंतर्भेद दिखावनेकूं सूत्र कहैहैं—

दशाष्टपंचद्वादशविकल्पाः कल्पोपन्नपर्यंताः ॥ ३ ॥

अर्थ—भवनवासीनिके दश भेद, व्यंतरनिके अष्टभेद, ज्योतिष्कदेवनिके पांच भेद, कल्पवासिनिके द्वादश भेद ऐसैं कल्पोपपन्न जे स्वर्गनिवासी तिन पर्यंत भेद हैं ॥ अब इन देवनिमैं विशेष हैं तिनके जाननेकूं सूत्र कहैहैं—

इंद्रसामानिकत्रायस्त्रिंशत्पारिषदात्मरक्षलोकपालानीकप्रकीर्णकाभियोग्यकिल्विषिकाश्चैकशः ॥ ४ ॥

अर्थ—देवनिमैं एकएक निकायमैं दश दश भेद हैं। इंद्र, सामानिक, त्रायस्त्रिंशत्, पारिषद, आत्मरक्ष, लोकपाल, अनीक, प्रकीर्णक, आभियोग्य, किल्विषिक, ऐसैं भेद हैं। तहां अन्य देवनिविषै नहीं पाइए ऐसी अणिमा महिमादिक अनेक ऋद्धिनिकरि परम ऐश्वर्यकूं प्राप्त होय सो इंद्र है। जैसैं इहां राजा आज्ञा ऐश्वर्यकरि प्रवर्त्तै। बहुरि जिनका स्थान आयु वीर्य परिवार भोगादिक इंद्रकै समान होय एक आज्ञा ऐश्वर्य नहीं होय जातैं आज्ञा ऐश्वर्य तो इंद्रकाही होय है ते सामानिक देव हैं । इंद्र इनकूं पिता गुरु उपाध्याय तुल्य बडे गिणै है। बहुरि मंत्री पुरोहित समान तो शिक्षा करनेवाले अर पुत्रसमान प्रीतिका पात्र जिनकूं देखनेकरि वचनालापकरि पुत्रसमान इंद्रकै मनकै आनंद उपजै ऐसै तेतीस देव ते त्रायस्त्रिंशत् हैं। बहुरि जे इंद्रकी वाह्य अभ्यंतर मध्य जे तीन प्रकारकी सभा तिनमैं तिष्ठनेयोग्य सभानिवासी देव हैं ते पारिषद देव हैं। बहुरि जे इंद्रकी सभामैं पाछै खडे रहनेवाले शस्त्रधारण किए जे देव हैं ते आत्मरक्षक हैं। यद्यपि देवनिकै किछु घातादिक नहीं है तथापि ऋद्धिविभवकी महिमाकै अर्थि है। बहुरि कोट्टपालतुल्य होय अमार्गकी प्रवृत्तिका निषेधक लोकपाल है। बहुरि पयादा अश्व वृषभ रथ हस्ती गंधर्व नर्त्तकी ए सात प्रकार इंद्रकी सेनाके देव ते अनीक कहिए। बहुरि नगरनिवासी समान प्रीतिका कारण प्रकीर्णक देव हैं । बहुरि दासादिकनिकै समान हस्ती घोडादिक वाहन बणि सेवा करैं ते आभियोग्य देव हैं। बहुरि दूर तिष्ठनेवाले इंद्रादिकनिके सन्मानादिकके अधिकारी नहीं बाहिर दूरि ही खडे तिष्ठै रहैं ते किल्विषिक देव हैं॥ इस सूत्रमैं "एकशः" कहने करि एकएक निकायमैं दश दश भेद हैं परंतु व्यंतर ज्योतिषीनिमैं आठ आठ ही भेद हैं। यातैं सूत्र कहैहैं—

त्रायस्त्रिंशल्लोकपालवर्ज्या व्यंतरज्योतिष्का: ॥ ५ ॥

अर्थ—व्यंतर अर ज्योतिष्क देवनिमैं त्रायस्त्रिंशत् अर लोकपाल ए दोय भेद नहीं हैं आठही हैं ॥ अब इंद्रनिका नियम कहैहैं—

पूर्वयोर्द्वींद्रा: ॥ ६ ॥

अर्थ—पहली दोय निकायनिके भेदनिमैं दोय दोय इंद्र हैं। दशप्रकारका भवनवासीनिमैं चमर वैरोचनादिक दोयदोय इंद्र हैं यातैं वीस इंद्र हैं। व्यंतरनिके अष्टभेदनिमैं किन्नर किंपुरुषादिक षोडश इंद्र हैं॥ अब देवनिकै कामसेवनका नियम कहैहैं—

कायप्रवीचारा आ ऐशानात् ॥ ७ ॥

अर्थ—इहां प्रवीचार नाम मैथुनसेवनका है। भवनवासी व्यंतर ज्योतिष्क अर सौधर्म ईशान स्वर्गके देव अर इनिकी अंगना इनिकैं मनुष्यनिकै समान संक्लेशकर्मकरि कायथकी मैथुनसेवन है ॥ अब ऊपरिके देवनिकै कैसैं है सो कहैहैं—

शेषा: स्पर्शरूपशब्दमन:प्रवीचारा: ॥ ८ ॥

अर्थ-पहिले सूत्रमैं कहे देव तिनतैं अवशेष रहे जे सनत्कुमारादिक देव तिनकै स्पर्श रूप शब्द मनकै विषैही मैथुन है। सनत्कुमार माहेंद्रके देवनिकै मैथुनकी इच्छा उत्पन्न भई जाणि देवी नजीक प्राप्त होयहैं। तहां देवीनिका अंगका स्पर्शमात्रतैंही प्रीतिनैं प्राप्तहोयहैं अर कामकी इच्छा मिटि जायहै अर देवीनिकैहू तृप्ति होयहै। बहुरि ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लांतव कापिष्ठ इन च्यार स्वर्गनिके देवनिकै देवांगनानिके स्वभावतैंही सुंदरशृंगार आकार विलास चतुर मनोज्ञ वेष रूप लावण्य इनिके अवलोकनमात्रतैंही परमसुख

होयहै। बहुरि शुक्र महाशुक्र शतार सहस्रारके देव हैं ते देवांगनानिके मधुरगीत कोमलहास्य कोमलवचन भूषणनिके शब्दश्रवणादि रूप अमृतपानकरि परमप्रीतिकूं प्राप्त होय हैं। बहुरि आनत प्राणत आरण अच्युत इन च्यार स्वर्गनिविषै देव हैं ते अपनी देवांगनानिका मनविषै ही संकल्पमात्र करनेतैं परमसुखकूं प्राप्त होय हैं॥ अब सोलह स्वर्गनिके ऊपरि अहमिंद्रनिकै कैसैं सुख है इसके निश्चयके अर्थि सूत्र कहै हैं—

परेऽप्रवीचाराः ॥ ९ ॥

अर्थ—इहां "पर" शब्दके कहनेकरि कल्पातीत समस्त देवनिका संग्रह भया यातैं अच्युत स्वर्गके ऊपरि नवग्रैवेयिकनिके तीनसै नव ३०९ विमान अर नव अनुदित विमान अर पंच अनुत्तर विमान इनमैं वसनेवाले अहमिंद्र हैं तिनकै काम सेवन नाहीं। तहां देवांगना नाहीं। विषयवेदनाके अभावतैं वेदनारहित स्वाभाविक परमसुख निरंतर भोगैहैं॥ अब भवनवासी देवनिकी विशेष संज्ञा कहनैकूं सूत्र कहै हैं—

भवनवासिनोऽसुरनागविद्युत्सुपर्णाग्निवातस्तनितोदधिद्वीपदिक्कुमाराः ॥ १० ॥

अर्थ—भवननिमैं वसै हैं तातैं इनकूं भवनवासी कहिए है। भवनवासीनिमैं असुरकुमार नागकुमार विद्युत्कुमार सुपर्णकुमार अग्निकुमार वातकुमार स्तनितकुमार उदधिकुमार द्वीपकुमार दिक्कुमार ऐसैं दश विशेषसंज्ञा नामकर्मकरि कीनी जानना। बहुरि कोऊ श्वेतांबरादिक कहैं जो देवनिकरि 'अस्यंति' कहिए युद्ध करैं प्रहारकरैं ते असुर हैं ऐसैं कहैं सो नहीं। ए कहना तो देवांकों अवर्णवाद है इसमैं मिथ्यात्वका बंध होय है। ते सौधर्मादिकनिके देव महाप्रभाववान हैं। इनकै ऊपरि हीनदेव मनकरिकैंहू प्रतिकूलपणा नहीं विचारैहैं। जो एता विशेष है। जो चमरेंद्र अर वैरोचन ए इंद्र अपनी ऐश्व-

यसंपदाकरि परिणाममैं ऐसा मद करै हैं जो हमारैं सौधर्म ईशान इंद्रसौं कोनसी संपदा घटै है हम भी उनके तुल्य ही हैं ऐसी परिणामानिमैं इर्षा है सो अभिमानकी अधिकतातैं ऐसी इर्षा करै ही हैं। बहुरि सौधर्मादिक देवनिकैं विशिष्ट शुभकर्मका उदयकरि विभव है। सो अरहंतपूजा तथा भोगानुभवन इत्यादिकमैं लीन हैं। इनकैं परकी दाराहरणादिक वैरका कारणही नहीं। तातैं असुर हैं ते सुरनिकरि युद्ध नाहीं करै हैं। बहुरि समस्त देवानिकै बाल यौवनादिक अवस्था नहीं पलटै हैं। उपज्या जिस अवसरतैं मरणपर्यंत एकसी थिर अवस्था रहै है। तातैं अवस्थाकरि कुमार नहीं हैं। इनिकै कुमार समान उद्धतवेष भाषा आभरण आयुध वस्त्र गमन वाहन राग क्रीडन हैं तातैं कुमार कहिए है। अब इनका भवन कहां है सो कहै हैं। इस जंबूद्वीपकी दक्षिणदिशामैं असंख्यात द्वीपसमुद्रनिकूं व्यतीतकरि रत्नप्रभापृथ्वीका पंकभागविषैं असुरकुमारनिका चमर नाम इंद्रके चौंतीस लाख भवन हैं। अर चौसठि हजार सामानिक देव हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंशत् देव हैं। बहुरि सोम यम वरुण कुबेर ए च्यार लोकपाल हैं। तीन सभा हैं तिनमैं पहली सभामैं अठाईस हजार देव हैं। मध्यकी सभामैं तीस हजार बाह्य सभामैं बत्तीस हजार देव हैं। अर सात सेना हैं। महिषनिकी घोडेनिकी रथनिकी हाथीनिकी पयादनिकी गंधर्वनिकी नृत्यकारिणीनिकी। तिन एकएक सेनामैं सातसात कक्षा हैं। पहिली कक्षा चौसठि हजार देवनिकी दूजी यातैं दूणी तीजी यातैं दूणी ऐसैं सप्त जायगां दूणीदूणीकी इक्यासी लाख अठाइस हजार प्रमाण महिषनिकी सेना भई। इनिकूं सप्तकरि गुणिए तदि पांच कोटीअडसठी लाख छिनवै हजार देव सातौं सेनाके भए। ऐसैंही वैरोचनादिक इंद्रनिकैं सेनाका प्रमाण जानना। इनि सात प्रकारकी सेनामैं एकएक सेनाधिपति महत्तर देव हैं। नृत्यकारणीकी सेनामैं महत्तरी देवी

है। अर प्रकीर्णक देव नगरनिवासी समान प्रीतिके पात्र असंख्यात हैं। बहुरि छप्पन हजार देवी हैं तिनमैं सोलह हजार वल्लभिका अर पांच पट्टदेवी हैं। अर पट्टदेवी आठ हजार विक्रिया करैं हैं। ऐसैं ही वैरोचनादि इंद्रनिकै समस्त दश भेदनिमैं भवन परिवारादिक त्रिलोकसारादिग्रंथनितैं जानना। बहुरि रत्नप्रभा पृथ्वीका पंकभागविषै असुरकुमारनिके भवन हैं अर नागकुमारादिक नव जातिके भवन खरभागविषैं हैं। बहुरि केई भवन जघन्य हैं ते तो संख्यातकोटी योजनके हैं। उत्कृष्टभवन असंख्यात योजनके विस्ताररूप हैं चौकोर हैं। तीनसै योजनकी उंचाई लिए हैं। भवनकी भूमिसूं लेय छातीपर्यंत तीनसै योजनकी उंचाई है। अर एकएक भवनके मध्यविषैं एक योजन ऊँचा पर्वत है तिस पर्वत ऊपरि जिनेंद्रमंदिर हैं ऐसैं दश जातिके भवनवासीनिके सात कोटी बहत्तरी लाख भवन हैं। अर सात कोटी बहत्तरी लाखही जिनचैत्यालय हैं। अष्टगुणरूप ऋद्धिनिकरि सहित हैं। नाना-मणिमय भूषणनिकरि जिनका दीप्तिसंयुक्त अंग हैं। अर दशप्रकारके चैत्यवृक्ष जिनप्रतिमाकरि विराजित हैं। अपने तपके प्रभावकरि सुखरूप भोग भोगते तिष्ठै हैं। जिनकैं मलमूत्र रुधिर चाम हाड मांस आदिककरि वर्जित दिव्य देह है। तिनमैं असुरकुमार देवनिकैं एक हजार वर्ष गए आहारकी इच्छा उपजै सो मानसिक आहार मन चलतप्रमाण कंठमैं अमृत झरै है। वेदना व्यापै नाहीं। अर पंदरह दिन व्यतीत भए उच्छ्वास होय है। अर अन्य नागकुमार सुपर्णकुमार द्वीपकुमार इन तीन-निकै आहारकी इच्छा साढाबारह दिन गए होय अर साढाबारा मुहूर्त्त गए उच्छ्वास होय अर उदधिकुमार विद्युत्कुमार स्तनितकुमार इन तीनकैं बारह दिन गए आहारकी इच्छा अर बारह मुहूर्त्त गए उच्छवास होय है। अर दिक्कुमार अग्निकुमार अर वातकुमार इन तीनकै आहारकी इच्छा

साढा सात दिनमैं अर उच्छ्वास साढा सात मुहूर्त्तनिमैं होय है। बहुरि देहकी उंचाई असुरकुमारनिकैं पचीस धनुषकी अन्य नव जातिकेनिकैं दश धनुष है। समस्त भवन महासुगंध महारमणीक महा उद्योतरूप हैं ॥ अब व्यंतरनिकी संज्ञा कहनेकूं सूत्र कहे हैं—

व्यंतराः किन्नरकिंपुरुषमहोरगगंधर्वयक्षराक्षसभूतपिशाचाः ॥ ११ ॥

अर्थ—विविध कहिए नानादिशांतरनिमैं इनका निवास है तातैं व्यंतर कहिए है। सो सामान्यसंज्ञा है। अर नानाकर्मके उदयकरि इनका ए आठ विशेषसंज्ञा हैं। ते किन्नर किंपुरुष महोरग गंधर्व यक्ष राक्षस भूत पिशाच ऐसैं आठ हैं। कितने अज्ञानी कहैहैं जो किन्नरान् कामयन्ते इति किन्नराः। किंपुरुषान् कामयंते इति किंपुरुषाः, पिशिताशनात् पिशाचाः ऐसैं निरुक्तिकरि ऐसा विपरीत अर्थ करैं जो कुत्सित नरनिकूं इच्छा करैं ते किन्नर कहिए अर कुत्सित पुरुषां सों कामसेवन करैं ते किंपुरुष हैं। अर पिशित जो मांस ताके भक्षणतैं पिशाच हैं। सो ऐसा कहना देवनिका अवर्णवाद है। मिथ्यादर्शनके बंधका कारण है। पवित्र वैक्रियिक देहका धारक देव कदाचित् भी अशुचि औदारिक मनुष्यनिका देहतैं कामसेवन नहीं करै, मांसभक्षण देवनिकैं कदाचित् नहीं है। देवनिकैं मानसिक आहार है कवलाहार नहीं है। अर लौकिकमैं प्रवृत्ति सुनिए देखिए है सो पूर्वजन्मके संस्कारतैं क्रीडा सुखकै निमित्त है पूर्वजन्मका संस्कार खोटा होय तातैं खोटी क्रीडामैं प्रवृत्ति है। तिनमैं किंनरनिका हरितवर्ण है। किंपुरुषनिका धवलवर्ण है। महोरगनिका श्यामवर्ण है। गंधर्वनिका हेमवर्ण है। यक्षनिका श्यामवर्ण है। राक्षस भूत पिशाच श्यामवर्ण हैं। इनिकैं जिनप्रतिमाकरि सहित अष्टप्रकारके चैत्यवृक्ष हैं ते मानस्तंभादिक सहित हैं। बहुरि इन अष्टभेदनिमैं दोयदोय इंद्र हैं। एकएक इंद्रके च्यार हजार सामानिक देव हैं। च्यार पट्ट-

देवी हैं। सोलह हजार अंगरक्षक हैं। तीन सभा हैं। अभ्यंतरसभामें आठसै देव, मध्यममें हजार देव, वाह्यमें बारासै देव, अर एकएक इंद्रके सातसात प्रकार सेना हैं। हस्ती, घोडा, पयादा, रथ, गंधर्व, नृत्यकारिणी, वृषभ एकएकमें सातसात कक्षा हैं। पहली कक्षा अठाईस हजारकी फिर दूणीदूणी सातमी कक्षामें हस्ती सतरालाख बाणवै हजार भया। सात कक्षानिका मिल्या हुवा पैंतीस लाख छप्पन हजार हस्ती भया। ऐसैंही प्रमाण लिया घोडा पयादा रथादिकनिकी सेना हैं। ऐसैं इनकै समस्त इंद्र सोलह तिनकैं सेनादिक ऋद्धि जाननी। बहुरि इनका आवास इस जंबूद्वीपतैं तिर्यक् दिक्षणदिशाविषैं असंख्यात द्वीपसमुद्रनिकूं उलंघन करिकैं अर खरपृथ्वीका भागविषैं किंनरेंद्रका असंख्यात हजार भवन हैं। ऐसैंही उत्तरदिशाविषैं किंपुरुष इंद्रका विभवपरिवार है। ऐसैंही सत्पुरुष गीत रतिपूर्ण भद्रस्वरूप काल नामभद्रका दक्षिणभागमैं आवास है। तैसैंही महापुरुष महाकाय गीतयश मणिभद्र अप्रतिरूप महाकाल ए उत्तरके अधिपति तिनका उत्तरमैं निवास है तथा पंकभागविषैं दक्षिणदिशामैं राक्षसनिका इंद्र भीम नामका असंख्यात नगर हैं। बहुरि उत्तरदिशाविषैं महाभीम नाम राक्षसेंद्रका असंख्यात नगर हैं। बहुरि इन व्यंतरनिके नगर अनेक पृथ्वीऊपरि बहुत द्वीपनिमैं हैं। जंबूद्वीपप्रमाण बडे हैं। अनेक वन उपवन महल मंदिर दरवाजे कोट पडकोटनिसाहित अनेक रचना हैं। बहुरि व्यंतरनिका आवास पृथ्वीऊपरि द्वीप पर्वत समुद्र देश ग्राम नगर त्रिक चोहटा गृहांगण रस्ता गली जलके निवाण (घाट) बाग वन देवकुलादिकविषैं असंख्यात विचरै हैं॥ अब तृतीयनिकायकी संज्ञा कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

ज्योतिष्काः सूर्याचंद्रमसौ ग्रहनक्षत्रप्रकीर्णकतारकाश्च ॥ १२ ॥

अर्थ—सूर्य १ चंद्र २ ग्रह ३ नक्षत्र ४ प्रकीर्णकतारा ५ ऐसैं पंचप्रकार ज्योतिष्क देव हैं। इनिका

ज्योति उद्योतरूप स्वभाव है यातैं ज्योतिष्क ऐसी सामान्यसंज्ञा है सूर्य चंद्रमा ग्रह नक्षत्र प्रकीर्णक-तारा ए विशेषसंज्ञा हैं। इहां सूर्याचंद्रमसौ इनिकी भिन्नाभिन्न विभक्तिकरि इनका प्रधानपणा जणाया है। इनिकैं प्रभावादिक विशेष हैं। सूर्यका पहली ग्रहण अल्पस्वरपणातैं है। जिस शब्दमैं स्वर अल्प होय सो पहली कह्या जाय है जैनेंद्रमैं वाकी अच्संज्ञा है। इनिमैं चंद्रमा इंद्र है सूर्य प्रतींद्र हैं। इनिके आवास मध्यलोकमैं हैं। इस समभूमिभागतैं सातसै नवै योजन ऊपरि समस्त ज्योतिष-निकै नीचे तारा विचरै हैं। तिन तारनितैं दशयोजन ऊंचे सूर्यजातिके देव हैं, अर सूर्यनितैं असी योजन ऊंचा जाईये चंद्रमा भ्रमै हैं। चंद्रमातैं तीन योजन ऊपरि नक्षत्र हैं। तिनतैं तीन योजन ऊंचे जाय बुधदेव हैं। तिनतैं तीन योजन ऊंचे शुक्र देव हैं। तिनतैं तीन योजन ऊंचे बृहस्पति हैं। तिनतैं च्यार योजन ऊंचे मंगल हैं। तातैं च्यारि योजन ऊंचे शनैश्चर हैं। ऐसैं यो ज्योतिर्गणनिका विषय-रूप आकाश एकसो दश योजनकी ऊंचाईमैं है। जातैं समभूमितैं सातसैनिवैं योजनके ऊपर नवसै योजन पर्यंत एकसौ दश योजन मोटा ज्योतिषी देवनिका पटल हैं। अर तिर्यक् असंख्यात द्वीप-समुद्र प्रमाण चौडालंबा घनोदधिपवनपर्यंत तिष्ठैहै। बहुरि एक योजनका इकसठि भागकी जेतीमैं छप्पन भागप्रमाण चंद्रमाका विमान है। अर एक योजनका इकसठिभागकी जेतीमैं अडतालीस भाग प्रमाण सूर्यका विमान है। शुक्रका विमानका व्यास एककोशप्रमाण है। बृहस्पतिका किंचित् न्यून एककोशप्रमाण है। अर बुध मंगल शनैश्चरका विमान अर्द्धकोश विस्तार है। बहुरि तारानिका विमान जघन्य है सो तो एककोशका चतुर्थभागप्रमाण विस्तार है। अर उत्कृष्ट एककोशका तारानिका तथा नक्षत्रनिका विमानका विस्तार है। अर ए समस्त विमाननिका आकार जैसैं कोऊगोला सवतरफतैं

घटता जनना सो लोहादिकनिका गोला बीचिमैं चीरिए तब ऊपरि विस्ताररूप अर नीचै क्रमतैं घटता होय ही। अर विमाननिका विस्तारतैं आधा ऊंचाईका प्रमाण है। अरविस्तारतैं तिगुणीतैं कुछ अधिक परिधि है। बहुरि राहुको विमान चंद्रमाका विमानकै नीचैं गमन करै है। अर केतुको सूर्यविमानकै नीचैं गमन करै है। अर राहुकेतुका विमान किंचित् न्यून एक योजनके विस्तार है। बहुरि राहुका विमानका ध्वजादंडके ऊपरि च्यारि प्रमाणांगुलका अंतर छांडि चंद्रमाका विमान है। अर केतुका विमानका ध्वजादंडके ऊपरि च्यार प्रमाणांगुलका अंतर छांडि सूर्यका विमान है। चंद्रमाका विमान दिनप्रति अपना विस्तारके सोलमै भाग कृष्ण वा शुक्ल होय है। सो राहुका विमानकी गति विशेषकरि होय है बहुरि चंद्रविमानकूं अर सूर्य विमानकूं सोलह सोलह हजार देव लेकर वहै हैं। ते पूर्वमैं च्यार हजार देव सिंहके आकार हैं। दक्षिणदिशामैं हस्तीके आकार च्यार हजार देव हैं। पश्चिममैं वृषभके आकार च्यार हजार देव हैं। उत्तरमैं तुरंगाकार च्यार हजार देव वसै हैं। बहुरि अन्य ग्रहनिके विमानका वाहक आठ हजार देव हैं। नक्षत्रविमानकै च्यार हजार देव हैं। ताराविमानकै दोय हजार देव विमानकूं बहनेवाले हैं। बहुरि सूर्यके बारह हजार किरण उष्ण कठोर हैं। चंद्रमाके शीतल बारह हजार किरण हैं। शुक्रके अढाई हजार किरण हैं। प्रकाशकरि उज्ज्वल हैं। और ग्रहादिक मंदकिरण हैं मंदप्रकाशसहित हैं। बहुरि इहां कोऊ कहै—ज्योतिषीदेवनिकैं गमनका कारणविना गमन कैसैं होय? ताका उत्तर—गतिमैं रत आभियोग्य देव हैं तिनकै कर्म गमनकरिकैही पचै हैं। कर्मकी विचित्रता है। तप्तायमान सुवर्णवर्ण सूर्यविमान है। निर्मल कमलतंतुके वर्ण चंद्रविमान है। रूपावर्ण शुक्रका विमान है। मोतीसमान वृहस्पतिविमान है। कनकमय बुधविमान है। तप्तायमान सुवर्णवर्ण शनैश्चरविमान है।

ताया सुवर्णसमान मंगलविमान है ॥ ज्योतिषीनिका गमनविशेष जनावनेकूं सूत्र कहै हैं—

मेरुप्रदक्षिणा नित्यगतयो नृलोके ॥ १३ ॥

अर्थ—ज्योतिषी देव मेरुकी प्रदक्षिणारूप निरंतर मनुष्यलोकमें गमन करैं हैं मेरुकूं ग्यारहसै इकईस योजन तिर्यक् छांडिकरि तारागणादिक विचरैंहैं। अढाई द्वीपमें अर दोय समुद्रमें मनुष्यनिका क्षेत्र है। तिनमें जंबूद्वीपमें दोय चंद्रमा, लवणसमुद्रमें च्यार हैं। धातकी द्वीपमें वारह हैं, कालोदधिमें बीयालीस हैं। पुष्करार्द्धमें वहत्तरी हैं। ऐसें पंचस्थान ऊपरी एकसो वत्तीस चंद्रमा भए। इतनेही सूर्य हैं। वहुरि जंबूद्वीपमें छत्तीस ध्रुवतारा हैं। लवणसमुद्र ऊपरी एकसौ गुणतालीस, धातकीमें एक हजार दश, कालोदधिऊपरी इकतालीस हजार एकसौ वीस, पुष्करार्द्ध ऊपरि त्रेपन हजार दोयसै तीस ध्रुवतारा हैं। वहुरि एक चंद्रमासंवंधी एक सूर्य अर अठासी ग्रह अठाईस नक्षत्र अर छासठि हजार नवसे पिचहत्तरी कोडाकोडी तारा हैं। एता परिवारसहित समस्त चंद्रमा जानना। कह्या जे जंबूद्वीपविषै दोय सूर्य दोय चंद्रमा इनका गमन करनेका क्षेत्रकूं चार क्षेत्र कहिए हैं। तहां एकसो असी योजन तो द्वीपविषें अर तीनसै तीस योजन अर सूर्यका विंवका प्रमाणकरि अधिक लवणसमुद्रविषें गमनका क्षेत्र है। ऐसें पांचसै दश योजन साधिक इनका चार क्षेत्र हैं। यामें सूर्यके गमन करनेकी एकसो चोरासी गैली हैं। तहां विंवप्रमाण तो एक गैलीकी चौडाई है। अर गैलीप्रति दोयदोय योजनका अंतर ऐसें एकसो तीयासी अंतर जाननें। इनका गमनकरि जंबूद्वीपमें अभ्यंतर परिधिमें गमन करै सो प्रथम गैली कहिए। अर लवणसमुद्रमें तीनसै तीस योजनपरै जो गैली सो अंतकी वाह्य परिधि है। प्रथम अभ्यंतर वीथीविषै तिष्ठता सूर्यके दक्षिणायनका प्रारंभ है। अर अंतर्वाह्य वीथीविषै तिष्ठता

सूर्यकै उत्तरायणका प्रारंभ होयहै। बहुरि कर्कराशिविषै सूर्य प्राप्त होय तब अभ्यंतर वीथीविषै भ्रमण करै है। अर मकरराशिविषै सूर्य प्राप्त होय तब बाह्यवीथीविषै भ्रमण करैहै। सूर्य ज्यौंज्यौं बाह्यवीथीकूं प्राप्त होय त्यौंत्यौं शीघ्र गमन करैहै। अर जैसैं जैसैं अभ्यंतरवीथीकूं प्राप्त होय तैसैंतैसैं मंद गमन करैहै। जब अभ्यंतर परिधिमैं गमनका प्रारंभ करैहै तदि अठारह मुहूर्त्तका दिन बारह मुहूर्त्तकी रात्रि होय है। अर बाह्य परिधिमैं सूर्य भ्रमण करैहै तदि बारह मुहूर्त्तका दिन अठारह मुहूर्त्तकी रात्रि होयहै। बहुरि चंद्रमाकी वीथी पंद्रह हैं। बहुरि इहां इनके गमनके चार क्षेत्रकी चौडाई पांचसै दश योजन प्रमाण कह्या तिसमैं एकसो चौरासी वीथी सूर्यकी हैं। तिनमैं जंबूद्वीपसंबंधी चारक्षेत्र एकसो असी योजनमैं जंबूद्वीपकी वेदीका व्यास च्यार योजनका है। तातैं द्वीप ऊपरि एकसो छिहत्तरी योजन अर वेदी ऊपरि च्यार योजनका लवणसमुद्रकै ऊपरि तीनसै तीस योजन है। तिनमैं सूर्यका बिंब तो अडतालीस योजनका इकसठवां भागविषै अर दोय योजनको अंतराल इनकूं मिलाय एकसो सत्तारिका इकसठिवां भाग प्रमाण दिनप्रति परिधिको अंतराल जाननो सो द्वीप ऊपरि बासठि उदय हैं अर वेदीसंबंधी दोय अर लवणसमुद्रसंबंधी एकसो अठारह हैं। ऐसैं एकसो चौरासी उदय कहे। बहुरि भरतक्षेत्रके निवासीनिकूं त्रेसठि उदय तो निषधपर्वत ऊपरि दीसै हैं। अर चोसठिवीं पैंसठिवीं वीथीविषै तिष्ठता सूर्य हरिक्षेत्र ऊपरि उदय दीसैहै। अर छ्यासठिवीतैं लगाय अंतपर्यंत वीथीनिविषै तिष्ठता सूर्य लवणसमुद्रकै ऊपरि उदय होता भरतक्षेत्रके निवासीनिकूं दीखैहै। बहुरि मेरुगिरिकै मध्यतैं लगाय यावत लवणसमुद्रका छठा भागपर्यंत सूर्यका आताप फैलै है। जंबूद्वीपका आधा क्षेत्र पचास हजार योजन तामैं द्वीप चार क्षेत्र एकसो असी योजन घटाए गुणचास हजार आठसै वीस योजन प्रमाण तो अभ्यंतर वीथी मेरुगिरिका

मध्यपर्यंत उत्तरदिशाविषै आताप फैलैहै। बहुरि लवणसमुद्रका व्यास दोय लाख योजनका ताका छवां भाग तेतीस हजार तीनसै तेतीस योजन अर एकका तिसरा भागप्रमाण यामैं द्वीपका चारक्षेत्र एकसो असी योजन मिलाए तेंतीस हजार पांचसै तेरह योजन अर एकका तिसरा भागप्रमाण दक्षिणदिशा विषै आताप फैलैहै। ऐसैंही अन्य वीथीनिविषै जानना। बहुरि नीचैं अठारहसै योजन चित्रापृथ्वीपर्यंत फैलैहै। बहुरि ऊपरि सौ योजनपर्यंत आताप फैलैहै। बहुरि चंद्रमाका आयु एक पल्य अर एक लक्ष वर्षका है। सूर्यका आयु हजार वर्ष अधिक पल्यका अर शुक्रका आयु सौ वर्षसहित पल्यका अर बृहस्पतिका आयु एक पल्यका बुध मंगल शनैश्चरका आध पल्यका अर तारानिका आयु अर नक्षत्रनिका उत्कृष्ट आयु पावपल्यका अर जघन्य आयु पल्यका अष्टम भागप्रमाण है। बहुरि चंद्रमा अर सूर्य इनिकै चारचार पट्टराणी हैं। अर एकएक पट्टदेवीकै च्यारच्यार हजार परिवारकी देवी हैं। अर एकएककैं एतीही विक्रिया है। अर ज्योतिषीनिकी देवांगनाकी आयु अपनेअपने स्वामी देवकी आयुतैं अर्द्धप्रमाण है॥ गतिमान् ज्योतिषीनिकरिही कालका विभाग है ऐसैं दिखावनेकूं सूत्र कहैहैं—

तत्कृतः कालविभागः ॥ १४ ॥

अर्थ—तिन ज्योतिषी देवनिके गमनकरि किया कालका विभाग है। लव, पल, घडी, मुहूर्त्त, दिनरात्रि, पक्ष, मास, ऋतु, अयन संवत्सरादिक कालका विभाग ज्योतिषीदेवनिकरि किया प्रकट होयहै। काल है सो दोय प्रकार है निश्चयकाल, व्यवहारकाल। सो निश्चयकाल तो पंचम अध्यायमैं वर्णन करसीही। निश्चयकालका जनावनेबारा व्यवहारकाल है॥ अब मनुष्यक्षेत्र जो अढाईद्वीप तातैं वाहिर ज्योतिषी देवनिका स्थिरपणाका नियम कहैहैं—

वहिरवस्थिताः ॥ १५ ॥

अर्थ—मनुष्यलोकके बाहिर असंख्यात द्वीपसमुद्रनि ऊपरि ज्योतिषी देवनिका विमान अवस्थितही हैं गमनरहित हैं। इहां कोऊ कहैं इनका अवस्थान अढाई द्वीपवारैं कैसैं है। ताहि कहैहैं—मानुषोत्तरपर्वतनैं पचास हजार योजनपरैं जाय ज्योतिषीनिके विमाननिका प्रथम वलय है। तहां एकसो चवालीस चंद्रमा हैं। आगैं एक लक्ष योजन क्षेत्रपरैं जाय एकएक वलय है। अर वलयवलयप्रति च्यारच्यार चंद्रमा अधिक हैं। ऐसैं बाह्य पुष्करार्द्ध द्वीपविषैं आठ वलय कहिए परिधि हैं। तहां चंद्रमा सूर्य परिवार अवस्थित हैं। बहुरि पुष्करवर समुद्रविषैं वेदीतैं पचास हजार योजनपरैं जाय प्रथम वलय है। सो प्रथमवलयविषैं दोयसै अठासी चंद्रमा हैं। आगैं एक लाख योजनपरैं जाय दूसरा वलय है तहां दोयसै बाणवैं चंद्रमा हैं। ऐसैं एकएक लाख योजनपरैं जाय एकएक वलय है। एकएक वलयप्रति च्यार चंद्रमा अधिक हैं। ऐसैं पुष्करवरसमुद्रविषैं बत्तीस वलय हैं। बहुरि तातैं दूना वारुणीवर द्वीपविषैं चौसठिवलय हैं तहां वेदीतैं पचास हजार योजनपरैं जाय पहला वलय है सो पहला वलयविषैं पांचसै छिहत्तरि चंद्रमा हैं। आगैं एकएक लाख योजन क्षेत्रपरैं जाय एकएक वलय है अर वलयप्रति च्यार च्यार चंद्रमा अधिक हैं। समस्त वलयविषैं चंद्रमा सूर्य अपने परिवारसहित तिष्ठै हैं अवस्थित हैं। इहां ऐसा जो पुष्करवरसमुद्रमैं बत्तीस वलय हैं। तातैं वारुणीवर द्वीपविषैं दूणा वलय हैं चोसठि हैं पुष्करवर समुद्रके पहले वलयविषैं दोयसै अठ्यासी चंद्रमा तातैं दूणा वारुणीवर द्वीपके पहले वलयविषैं पांचसै छिहत्तरी चंद्रमा हैं। ऐसैंही वारुणीवर समुद्र तथा क्षीरवर द्वीपादिक विषैं दूनादूना वलय अर याही अनुक्रमकरि चंद्रमा सूर्यकी संख्याकी वधतीका परिमाणादिक लोकका अंतमैं स्वयंभू-

रमणसमुद्रपर्यंत ज्योतिर्लोक स्थिर तिष्ठैहै ऐसें ज्योतिषीनिका वर्णनपर्यंत तीन निकायका वर्णन किया ॥ अब चतुर्थनिकायकी सामान्यसंज्ञा कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

वैमानिकाः ॥ १६ ॥

अर्थ—जिनमें तिष्ठते जीवनिकूं पुण्यवंते विशेषपणाकरि मानैं सत्कार करैं ते विमान हैं। विमाननिमैं उत्पन्न भए ते देव वैमानिक हैं। ते विमान चौरासी लाख सत्याणवै हजार तेईस हैं। अर एकएक विमान बहुत योजनके विस्तार हैं। तहां विमानतीन प्रकार हैं। १ इंद्रक, २ श्रेणीबद्ध, ३ प्रकीर्णक। तिनमैं श्रेणीबद्ध विमान तो एकएक असंख्यात योजनकाही है। अर इंद्रक संख्यात योजननिकेही हैं। अर प्रकीर्णक केई असंख्यात योजनके केई संख्यात योजनके विस्तारकूं धरै हैं। तिनमैं उत्तम मंदिर कल्पवृक्ष वन बाग बावडी नगरादिक अनेक रचना पाइएहै। तिनमैं मध्यस्थानमैं तिष्ठता इंद्रकविमान है। अर पूर्वादि च्यारो दिशानिविषै पंक्तिरूप तिष्ठै हैं ते श्रेणीबद्ध हैं। बहुरि च्यारो दिशानिके बीचि अंतरालरूप विदिशानिविषै जहां तहां विखरे पुष्पकी ज्यों तिष्ठैं ते प्रकीर्णक विमान हैं ॥ अब वैमानिकनिमैं भेद दिखावनेकूं सूत्र कहै हैं—

कल्पोपपन्नाः कल्पातीताश्च ॥ १७ ॥

अर्थ—वैमानिकदेवनिमैं कल्पोपपन्न अर कल्पातीत ऐसैं दोय प्रकार हैं। जहां इंद्र सामानिकादि दशप्रकार कल्पना संभवै है। ते षोडशस्वर्ग कल्प कहावै हैं। अर जिनमैं इंद्रादिक कल्पना नहीं समस्तदेव समान हैं ते ग्रैवेयकादि कल्पातीत हैं वहांके देव अहमिंद्र हैं ॥ अब इनका अवस्थान विशेष जनावनेके अर्थि सूत्र कहै हैं—

उपर्युपरि ॥ १८ ॥

अर्थ—कल्पनिके जुगल तथा पटल बहुरि नवग्रैवेयक अर नव अनुदिश पंच अनुत्तार ए समस्त ऊपरि-ऊपरि हैं ॥ अब कल्पादिकनिका नाम कहै हैं तिनमैं देव वसै हैं—

सौधर्मैशानसानत्कुमारमाहेंद्रब्रह्मब्रह्मोत्तारलांतवकापिष्ठशुक्र-
महाशुक्रशतारसहस्रारेष्वानतप्राणतयोरारणाच्युतयोर्नवसु ग्रैवे-
यकेषु विजयवैजयंतजयंतापराजितेषु सर्वार्थसिद्धौ च ॥ १९ ॥

अर्थ—सौधर्म, ऐशान अर सानत्कुमार, माहेंद्र अर ब्रह्म, ब्रह्मोत्तार अर लांतव, कापिष्ठ अर शुक्र, महाशुक्र अर शतार, सहस्रार अर आनात, प्राणत अर आरण, अच्युत ऐसैं अष्ट युगलकै षोडश स्वर्ग हैं। तिनके बावन पटल हैं। ऊपरि नव ग्रैवेयकनिकै नव पटल हैं। ऊपरि अनुदिश विमाननिका एक पटल है। ऊपरि नव विजय, वैजयंत, जयंत, अपराजित, सर्वार्थसिद्धि इनि पंचविमाननिका एक पटल हैं। ऐसैं समस्त त्रेसठि पटल हैं। इहां ऐसा विशेष जानना। इस भूमितलतैं निव्याणवै हजार च्यालीस योजन ऊंच्या जाय सौधर्म ऐशान दोय कल्प हैं। तिनका प्रथम पटलका अत्यंत मध्यमैं ऋतुनामा इंद्रक विमान है। सो ऋतुनामा इंद्रक मेरुकी चूलिकाके ऊपरि एक वालका अग्र समान अंतरकरि तिष्ठै है सो अढाई द्वीप समान पैंतालीस लक्ष योजनके विस्तार सहित है। तिसकै च्यार दिशानिमैं बासठि बासठि सूधी पंक्तिरूप श्रेणीबद्ध विमान हैं। अर दिशानिके श्रेणीबद्धनिकै वीचि बहुत प्रकीर्णक विमान हैं। बहुरि इसके ऊपरि असंख्यात योजनका अंतराल छांडि दूसरा पटल है। तिसके मध्य चंद्रनाम इंद्रक है। अर च्यारो दिशानिमैं इकसठि इकसठि श्रेणीबद्ध हैं। अर तिनकै

बीचि प्रकीर्णक हैं। बहुरि असंख्यात योजननिका अंतराल छांडि तीजा पटल है तिसकै बीचि विमल नामा इंद्रकाविमान है। अर च्यार दिशामैं साठिसाठि श्रेणीबद्ध विमान हैं। अर दिशानिके अंतरालेनिमैं प्रकीर्णक विमान हैं। ऐसैं असंख्यात असंख्यात योजनका अंतराल छांडि ड्योढ राजूकी ऊंचाईमैं इकतीस पटल हैं। अर पटलपटल प्रति एकएक दिशाप्रति एकएक श्रेणीबद्ध घटता गया है। सो तहां इकतीसमा पटलमैं दिशानिके श्रेणीबद्ध बत्तीस बत्तीस रहे हैं। अर इंद्रकविमानका विस्तारहू पटलपटलप्रति सत्तरि हजार नवसै सडसठि योजन अर तेईस योजनका इकतीसमा भागप्रमाण ऊपरि घटता घटता है।

भावार्थ—सौधर्मका प्रथम इंद्रक पैंतालीस लक्ष योजनका है। अर त्रेसठिमा पटल अनुत्तरविमान सर्वार्थसिद्धिनामा इंद्रक एक लक्ष योजनप्रमाण विस्तारनैं लीया है। तातैं चवालीस लक्ष योजन बासठि स्थाननिमैं क्रमतैं घटा है। तातैं पटलप्रति सत्तरि हजार नवसै सडसठि योजन अर तेईस योजनका इकत्तीसवां भाग प्रमाण इंद्रक प्रति हानिचय है। ऐसैं ड्योढ राजूका ऊंचाईमैं इकतीस पटलरूप सौधर्म ऐशान कल्प हैं। तहां पटलपटलप्रति तीन दिशाके श्रेणीबद्ध अर इंद्रक अर पूर्व दाक्षिण दिशाके श्रेणीवद्धनिके बीचि अर दाक्षिण पश्चिम इन दोय तरफके श्रेणीबद्धनिकै बीचि जे प्रकीर्णक हैं इनमैं तो सौधर्म इंद्रकी आज्ञा प्रवर्तै है। अर उत्तरदिशाका श्रेणीबद्ध अर पश्चिम उत्तर बीचि अर उत्तर पूर्वकै बीचि जे प्रकीर्णक तिनमैं ईशान इंद्रकी आज्ञा प्रवर्तै है। ऐसैं इकतीस पटलके पूर्व दक्षिण पश्चिमका श्रेणीबद्ध अर इंद्रक अर दोय दिशाके प्रकीर्णकनिमैं सौधर्मकी आज्ञा है। अर उत्तरके श्रेणीबद्ध अर प्रकीर्णकनिमैं ईशान इंद्रकी आज्ञा है। सौधर्म इंद्रकै बत्तीस लाख विमान हैं। तिनमैं

इकतीस इंद्रक हैं। अर तेतालीससै इकहत्तरि श्रेणीबद्ध हैं। अर इकतीस लाख पिचाणवे हजार पांच सै अठाणवे प्रकीर्णक हैं। अर ऐशान स्वर्गके इंद्रकैं चोदहसै सत्तावन श्रेणीबद्ध अर सत्ताईस लाख अठाणवे हजार पांचसै तेतालीस प्रकीर्णक हैं। ऐसैं समस्त अठाईस लाख विमानानिमैं ईशानेंद्रकी आज्ञा प्रवर्तें है। अब इंद्र कहां वसै हैं सो कहै हैं–तिस सौधर्म स्वर्गका इकतीसमा पटलकै मध्य प्रभा नामा इंद्रक विमान है तिसकी दक्षिणदिशासंबंधी बत्तीस श्रेणीबद्ध विमाननिकी पंक्ति तिस विषै अठारमों श्रेणीबद्ध विमान है। तिसके स्वस्तिक वर्द्धमान विश्रुत नाम धारक तीन कोट हैं। तिनमैं बाह्य कोटमैं बसनेवाली सेना है। अर सभानिवासी देव हैं। अर मध्यम प्राकारमैं निवास करनेवाले त्रायस्त्रिंशत् देव हैं। अभ्यंतर प्राकारमैं निवास करनेवाला देवनिका राजा सौधर्मेंद्र है। तिसके विमानके च्यारि दिशानिमैं च्यार नगर हैं। तिनका कांचन अशोक मंदिमस्तार गल्व ए नाम हैं। अर तेतीस त्रायस्त्रिंशद्देव हैं। चोरासी हजार आत्मरक्षक देव हैं। तीन सभा हैं। सप्त सेना हैं। चोरासी हजार सामानिक देव हैं च्यार लोकपाल हैं। अष्ट पट्टदेवी हैं। चालीस हजार वल्लभिका देवी हैं। पट्टदेवी अर वल्लभिका देवी प्रत्येक पांचपल्यका आयुकूं धारै हैं। अर एकएक देवी सोलह हजार परिवारकी देवीनिकरि वेष्टित है। अर येकयेक पट्टदेवी अर येकयेक वल्लभिका सोलह हजार देवीनिके रूप विक्रिया करनेकूं समर्थ है। तिनके सौधर्मेंद्रकी अभ्यंतर समिता नामा सभा बारह हजार देवनिकी है। तिनका पंच पल्यका आयु है। अर चंद्रा नामा मध्यमकी सभा चोदह हजार देवनिकी है। तिनका च्यार पल्यका आयु है। अर चातुर्नामा बाह्यसभा तिनमैं सोलह हजार देव हैं। तिनका तीन पल्यका आयु है। अभ्यंतर सभाके देवनिकै एकएककै सातसै देवी हैं। तिनका अढाई पल्यका आयु है। अर मध्यकी सभाका एकएक देवकै छहसै देवी हैं तिनका दोय

पल्यका आयु है। वाह्य सभाकै एकएक देवके पांचसै देवी हैं। तिनका ड्येढ पल्यका आयु है। अर तितनीही देवीनिका रूप विक्रिया करनेकूं समर्थ हैं। बहुरि आठ महापट्टदेवीनिकै अभ्यंतरसभामैं सातसै देवी मध्यममैं छहसै, अर वाह्यसभामैं पांचसै देवी हैं। ए तीन सभाकी समस्त देवी अढाई पल्यकी आयुकूं धरैहैं। बहुरि पयादा अश्व गज वृषभ रथ नृत्यकी गंधर्व नाम धारक सप्त सेना हैं। तिन सेनाके देवनिका एक पल्यका आयु है। अर इन सेनामैं एकएक महत्तरी है। तिनकाहू आयु एक पल्यका है। तिनमैं वायु नामा पयादनिकी सेनानिकी महत्तरी है। सप्त कक्षानिकरि सहित पयादनिकी सेना है। तहां पहली कक्षामैं चोरासी लाख पयादा हैं। दूसरीमैं यातैं दूणा तीसरीमैं यातैं दूणा ऐसैं सप्त कक्षा दूणीदूणी जाननी। ऐसैंही सप्त सेनाका प्रमाण सप्तकक्षासहित जानना। हरिनाम घोडाकी सेनाका महत्तर है। ऐरावत नाम हस्तीनिकी सेनाको महत्तर है। दामयष्टि वृषभाकी सेनाको महत्तर है। माथली नाम रथानिका महत्तर है। नीलांजना गणिकानिकी सेनाकी महत्तरिका है। अरिष्टयशस्क नाम गंधर्वसेनाको महत्तर है। सो या संख्या विक्रियाकरि होय है। इंद्रकी लार विक्रियातैं इतना रूपकरि सेवा करै हैं। अर स्वाभाविक तो इनि एकएक सेनाके छहसै २ देव हैं इन सैनाके देवनिकै छहसै छहसै देवी हैं। अर एकएक देवी छह देवीनिकी रूपकी विक्रिया करनेकूं समर्थ है। अर आधपल्यका आयु है। अर तिन एकएककै दोयसै देवी हैं। अर एकएक देवी विक्रियाकरि अपना छह रूप करनेकूं समर्थ है। अर्द्ध पल्यकी जिनकी आयु है। बहुरि इंद्रकै बालक नाम अभियोग्य देव है। ताको एक पल्यकी आयु है। अर जम्बूद्वीप प्रमाण वाहन विमान रूप विक्रिया करनेकूं समर्थ है। तिसकै छहसै देवी है। एकएक देवी है। एकएक देवी छसै रूपविक्रिया करनेकूं समर्थ है। अर्द्धपल्यकी जिनकी आयु है। बहुरि पूर्वदिशामैं

स्वयंप्रभविमानविषै सोमनामा लोकपाल है। ताका अढाई पल्यका आयु है। अर ताकै चार हजार सामानिक देव हैं। तिनका अढाई पल्यका आयु है। अर ताकै चार हजार देवी हैं। तिनका अढाईपल्यका आयु है। अर च्यारोंही लोकपालनिकै च्यार च्यार महापट्टदेवी हैं। तिनका अढाईपल्यका आयु है। अर सोमकैं अभ्यंतर ईषा नामा पंचास देवनिकी सभा है। तिनका सवापल्यका आयु है। अर दृढानाम मध्यकी सभा च्यारिसै देवनिकी है। तिनका सवापल्यका आयु है। चतुरंत नाम वाह्य सभा पांचसै देवनिकी है तिनका सवापल्यका आयु है। बहुरि दक्षिणदिशाविषै वरज्येष्ठ विमानमैं यमनाम लोकपाल है। ताकै सामानिकादि समस्त विभव सोमतुल्य है। बहुरि पश्चिम दिशाविषै अंजनविमानविषै वरुण नाम लोकपाल है। ताका पोणा तीन पल्यका आयु है। इसकै ईषा नाम अभ्यंतर सभामैं साठि देव हैं। तिनका ड्योढ पल्यका आयु है। अर दृढा नाम मध्यकी सभा पांचसै देवनिकी है। तिनका देशोन ड्योढ पल्यका आयु है। अर चतुरंत वाह्य सभा छहसै देवनिकी है तिनका कुछ अधिक ड्योढ पल्यका आयु है इन तीनूंही सभाके देवनिकै देवीनिकी आयु अपने भर्त्तारतें अर्द्धप्रमाण है। और इनकी विभूति सोमतुल्य है। बहुरि उत्तर दिशाविषै वल्गु विमानमैं वैश्रवण लोकपाल है। तीन पल्यका जाका आयु है। इसकी अभ्यंतर सभाके सत्तरि देव हैं। मध्यसभा छसै देवनिकी अर वाह्य सभा सातसै देवनिकी तिनकी सवापल्यकी आयु है। इनिकी देवीनिकी अर्द्धप्रमाण आयु है। और विभव सोमलोकपालतुल्य है। अर इन चारि लोकपालनिकै एकएककै साढातीन कोटि अप्सरा हैं। सौधर्म इंद्रका नृत्य गान वादित्रका बडा समाज है। ऐसैं राजवार्तिकजीतें लिख्या है। बहुरि सौधर्मादिकनिकै एकएक विमानमैं एकएक जिनमंदिर कोटीनिविभूतिकरि संयुक्त है। बहुरि इंद्रका नगरकै वाह्य अशोकवन सप्तच्छदवन चंपकवन

आम्रवन हैं। एक हजार योजन लंबा पांचसै योजन चौडा तिन वननिमैं एक चैत्यवृक्ष है। तिनकी च्यारोंदिशानिमैं पल्यंकासन जिनेंद्रकी प्रतिमा है तिनको मैं वंदना करूंहूं। बहुरि अमरावती पुरकै मध्य इंद्रका आवासगृहकी ईशानदिशामैं सुधर्मा नाम इंद्रका आस्थानमंडप है। सो आस्थानमंडप सौ योजन लंबा पचास योजन चौडा पचेतरी योजन ऊंचा है तिस सुधर्मा नाम आस्थान मंडप का जो सभागृह ताकै पूर्व उत्तर दक्षिण दिशाविषै द्वार हैं तिन द्वारनिका अष्ट योजन विस्तार है। अर षोडश योजन ऊंचे हैं। तिस सभाके बीच इंद्रके बैठनेका सिंहासन है। तिसही सिंहासनके अग्रभागविषै अष्ट महादेवीनिका आसन है। तिन देवीनिका आसनतैं वाह्य पूर्वादिदिशाविषै सोम यम वरुण कुवेर इनके आसन हैं॥ बहुरि इंद्रका सिंहासनतैं अग्नि दाक्षिण नैऋत्य दिशाविषै त्रायस्त्रिंशत् देवनिके तेतीस आसन हैं। बहुरि पश्चिमदिशाविषै सेनापतिनिके सात आसन हैं। बहुरि चौरासी हजार सामानिक देवनिमैं बीयालीस हजारके आसन तो वायुदिशामैं हैं। अर बीयालीस हजारके आसन ईशान दिशाविषै हैं। इनतैं वाह्य आत्मरक्षक देवनिका चारो दिशानिमैं चौरासी हजार चौरासी हजार भद्रासन हैं॥

तिस आस्थानमंडपके अग्रभागमें मानस्तंभ है। सो एक योजन चौडा छत्तीस योजन ऊंचा पीठकरि सहित गोल बारह धारानिकरि संयुक्त जानना। मानस्तंभ एक योजन चौडा तव याकी बारह कोशकी परिधि भई तामैं एकएक कोशकी धारा जानना। तिस मानस्तंभविषै एक कोश लंबे पाव कोश चौडे रत्ननिकी सांकलके लटकते रत्नमय करंड कहिए पिटारे हैं। तिन पिटारेनिविषै तीर्थंकर देवनिके पहरनेके योग्य आभरण भरे हैं। इंद्र तिनमैंसों काढि तीर्थंकर देवके तांई आभरण पहुंचावै है। मानस्तंभ छत्तीस योजन ऊंचे हैं। तिनमैं नीचै पोणा छह योजन मानस्तंभमैं पिटारे नहीं पाईए। अर ऊपरि सवाछह योजनमैं पिटारे

नहीं हैं। बीचिमैं चोईस योजनकी ऊंचाईविषै छीकाकीज्यों लटकते एक कोश लंबे पाव कोश चौडे रत्न-मय पिटारे पाइए है। बहुरि सौधर्मके मानस्तंभके रत्नमय करंडकनिविषै भरतक्षेत्रसंबंधी तीर्थंकरनिके आभरण हैं अर ईशान स्वर्गके मानस्तंभनिविषै ऐरावतक्षेत्रसंबंधी तीर्थंकरनिके आभरण हैं। सानत्कुमारके मानस्तंभनिविषै पूर्वविदेहसंबंधी तीर्थंकरनिके अर माहेंद्रमैं पश्चिमविदेहसंबंधी तीर्थंकरनिके आभरण हैं। तातैंही ये मानस्तंभ देवनिकरि पूजनीक हैं। इस मानस्तंभके निकटही आठ योजन चौडा आठ योजन लंबा ऊंचा उपपादगृह है। तिस उपपादगृहमैं दोय रत्नमय शय्या पाईए है। इहां इंद्रका जन्मस्थान है। अर इस उपपाद गृहके निकटही बहुत शिखरनिकरि संयुक्त जिनमंदिर है। बहुरि और विशेष त्रिलोकसारादि ग्रंथतैं जानना। बहुरि इकतीसमा पटलमैं जो प्रभाविमानतैं उत्तरश्रेणीविषै बत्तीस विमान रूप उत्तरश्रेणीका अठारहमा विमान तामैं ऐशान नाम इंद्र वसैहै। तिसकै परिवार वर्णन सौधर्मवत् जानना। ईशान इंद्रके अठाईस लाख विमान हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंशद्देव हैं। बहुरि असी हजार सामानिक देव हैं। तीन सभा हैं। सप्त अनीक कहिए सेना हैं। असी हजार आत्मरक्षक हैं। च्यार लोकपाल हैं। बहुरि श्रीमती[1] सुसीमा[2] वसुमित्रा[3] वसुंधरा[4] जया[5] जयसेना[6] अमला[7] प्रभा[8] ए अष्टमहादेवी हैं। तिनकी सप्त-पल्योपम आयु है। बहुरि बत्तीस हजार वल्लभिका हैं। तिनका सप्तपल्यका आयु है। अभ्यंतर समिता नाम सभा दश हजार देवनिकी है। तिनका सप्तपल्यका आयु है। चंद्रमा नाम मध्यमसभा बारह हजार देवनिकी है। तिनका छह पल्यका आयु है। जातु नाम वाह्यसभा तामैं चौदह हजार देव हैं तिनका पंच पल्यका आयु है। लघु पराक्रम नाम पयादनिकी सेनाको महत्तर है। अमितगति नाम अश्वनिकी सेनाको महत्तर है। द्रुमकांत नामा वृषभानीक महत्तर है। पुष्पदंत नामा गजनिकी सेनाका महत्तर है।

किन्नर नामा रथानीक महत्तर है। गीतयश नामा गंधर्वसेनाका महत्तर है। श्वेता नाम नर्त्तकीनिकी सेनाकी महत्तरी है। तहां पयादनिकी सेनामैं सात कक्षा हैं। तिनमें पहली असी हजार देवनिकी, दूजी यातैं दूणी, तीजी यातैं दूणी। ऐसैं सप्तकक्षापर्यंत दुगण दुगण एकएक सेना है। ए समस्त सेनाके देव अर इनका महत्तरनिका कुछ अधिक एकपल्यका आयु है। ऐशान इंद्रके पश्चिमदिशाविषैं समनाम विमानविषै सोम नाम लोकपाल है। तिसका साढाच्यार पल्यका आयु है। तिसकै अभ्यंतरसभा साठि देवनिकी है। मध्यसभा पांचसै देवनिकी है। अर वाह्यसभा छसै सात देवनिकी है। दक्षिणदिशाविषै सर्वतोभद्र विमानविषै यम नाम लोकपाल है। साढाच्यार पल्यका आयु है। और सोमवत् रचना है। बहुरि उत्तरदिशाविषै सुभद्रविमानविषै वरुणनामा लोकपाल है। तिसका पंच पल्यका आयु है। ताकै अभ्यंतरसभा अस्सी देवनिकी है। मध्यसभा सातसै देवनिकी है। वाह्यसभा आठसै देवनिकी है। बहुरि पूर्वदिशाविषै अमित नाम विमानविषै वैश्रवण नाम लोकपाल है। पोणापांच पल्यका आयु है। तिसकै अभ्यंतर सभा सत्तरि देवनिकी है। मध्यम छहसै देवनिकी है। वाह्यसभा सातसै देवनिकी है। ऐशान इंद्रके पुष्पक नाम अभियोग्य देव हैं। बालकदेव सौधर्मकै तुल्य हैं । सो जंबूद्वीपप्रमाण विमान वाहन करनेकूं समर्थ हैं। और रचना सौधर्मइंद्रवत् जानना। ऐसैं उत्तरश्रेणी अर पुष्पप्रकीर्णकनिका स्वामी ऐशानेंद्र है। अब इस प्रभाविमानतैं ऊपरि असंख्यात योजन जाइए तहां सानत्कुमार माहेंद्र कल्प हैं॥ तिनमैं सप्त पटल हैं। इत्यादिक रचना विस्तार सहित राजवार्त्तिकतैं जानना। इहां लिख्ये कथन बहुत होजाता तातैं विस्तार वधनेके भयतैं इहां नहीं लिख्या है। इहां अन्य विशेष जानना। मेरुका तलतैं चित्रापृथ्वीतैं ड्योढ राजू ऊंचा सौधर्म ऐशान युगल है। ताके ऊपरि ड्योढ राजूविषै सानत्कुमार माहेंद्र

स्वर्गयुगल है। आगैं ऊपरिऊपरि आधआध राजूविषै छह युगल क्रमकरि हैं। ऐसैं छह राजूनिविषैं सोलह स्वर्ग हैं। बहुरि तिनकैं ऊपरि एक राजूविषै नव ग्रैवेयक अर अनुदिश पंच अनुत्तर विमान क्रमतैं हैं। बहुरि प्रथम स्वर्गके विषै बत्तीस लाख विमान हैं। ऐशानविषैं अठाईस लाख हैं सानत्कुमारविषै बारह लाख हैं। माहेंद्रविषैं आठ लाख विमान हैं। ब्रह्म ब्रह्मोत्तर युगलविषै च्यारिलाख, लांतव कापिष्ठमैं पचास हजार हैं। शुक्र महाशुक्रमैं च्यालीस हजार, शतार सहस्रारविषैं छह हजार हैं। बहुरि आनतादि च्यार कल्पनि विषैं सातसै हैं। तीन अधोग्रैवेयकविषैं एकसौ ग्यारह विमान हैं। अर तीन मध्यमग्रैवेयकविषै एकसौ सात विमान हैं। अर तीन ऊर्ध्वग्रैवेयकनि विषैं इक्याणवै विमान हैं। बहुरि नव अनुदिशविषै नव विमान हैं। अर अनुत्तरविषैं पंच विमान हैं। बहुरि सौधर्मयुग्मविषै इकतीस पटल अर इकतीसही इंद्रक हैं। सानत्कुमार युगलविषै सात इंद्रक अर सात पटल हैं। ब्रह्मयुगलविषै च्यारि इंद्रक हैं च्यारिही पटल हैं। लांतवयुग्म विषै दोय इंद्रक हैं दोय पटल हैं। शुक्रयुग्मविषै एक इंद्रक है एकही पटल है। शतारयुग्मविषैं एक इंद्रक है एक पटल है। आनतादि च्यार कल्पनिविषैं छह इंद्रक हैं छह पटल हैं। अधस्तनादि तीन प्रकार ग्रैवेयकविषै तीन तीन पटल हैं। अर तीन तीनही इंद्रक हैं। अर नव अनुदिशविषै एक पटल है एक इंद्रक है। पंच अनुत्तरविषै एक पटल है एक इंद्रक है। ऐसैं त्रेसठि पटल हैं। तिनमैं तिरेसठिही इंद्रक विमान हैं। बहुरि इहां एता संक्षेप और है। सौधर्मस्वर्गविषै अंतका इकतीसमा पटलका इंद्रक विमानतैं अठारमा दक्षिणदिशाका विमानमैं सौधर्मेंद्र वसैहै। उत्तरदिशाका अठारमा श्रेणीबद्धविमानमैं ईशानेंद्र वसैहै। सानत्कुमारका अंतका पटलका सोलमा श्रेणीबद्ध है तामैं सानत्कुमार इंद्र वसैहै। उत्तरश्रेणीबद्धमैं माहेंद्र इंद्र वसैहै। ब्रह्मयुगलका अंतपटलका चोदमा दक्षिणश्रेणीबद्धविषै ब्रह्मेंद्र बसैहै। लांतव-

युग्मका अंत पटलका बारमा उत्तरश्रेणीबद्धविषै लांतवेंद्र वसैहै। शुक्रयुगलका अंत पटलका दशम दक्षिणश्रेणीबद्धविषैं शुक्रेंद्र वसैहै। शतारयुगलका अंत पटलका आठमा उत्तरश्रेणीबद्धविषैं शतारेंद्र वसैहै। आनतयुगलका अंत पटलका दक्षिणश्रेणीबद्धविषै आनतेंद्र उत्तरश्रेणीबद्धविषैं प्राणतेंद्र वसैहै। आरणयुगलका अंतका चौथा श्रेणीबद्धविषै आरणेंद्र अर उत्तरश्रेणीबद्धविषै अच्युतेंद्र वसैहै। दक्षिणदिशामैं छह इंद्र वसैं। सौधर्ममैं १, सानत्कुमारमैं २, ब्रह्ममैं ३, शुक्रमैं ४, आनतमैं ५, आरणमैं ६, उत्तरके इंद्र ईशानमैं १, माहेंद्रमैं २, लांतवमैं ३, शतारमैं ४, प्राणतमैं ५, अच्युतमैं ६। मेरुगिरिकी चूलिकाकै ऊपरि बालका अग्रभागप्रमाण अंतराल छांडि पहला ऋतुनाम इंद्रकविमान तिष्ठै है। बहुरि अपना अपना अंतका इंद्रकका ध्वजादंड है सो कल्पसंबंधी पृथ्वीका अंत जानना। बहुरि समस्त कल्पनिविषैं जे बत्तीस लाख अठाईस लाख इत्यादिक प्रमाण लिये विमान हैं तिनमैं पांचमा भाग प्रमाण तो संख्यात योजनके विस्तारकूं धारैहै। अर शेष विमान असंख्यात योजनके विस्तारकूं धरैहैं। बहुरि अधोग्रैवेयकविषै तीन, मध्यग्रैवेयकविषै अठारह, उपरिग्रैवेयकविषै सत्रह, नव अनुदिशनिविषै एक, पंच अनुत्तरनिविषै एक, संख्यातरूप योजनके विस्ताररूप हैं। बहुरि सौधर्म ऐशानविषै विमान पंचवर्ण हैं। सनत्कुमार माहेंद्रविषै कृष्णविना च्यारि वर्ण हैं। ब्रह्मादि च्यारि कल्पनिविषै नीलभी नाहीं तीन वर्ण हैं। शुक्रादिक च्यार स्वर्गनिविषै रक्तभी नाहीं तातैं दोय वर्ण हैं। तातैं परैं आनतादि अनुत्तरपर्यंत समस्त विमाननिविषै शुक्लवर्ण ही है। ऐसैं विमाननिकारंग जानना।

बहुरि सौधर्मयुगलके विमान तो जलरूप पुद्गलस्कंधनिका आधारकरि ऊपरि तिष्ठैहैं। बहुरि सानत्कुमार माहेंद्रके विमान पवनके आधार तिष्ठैहैं। बहुरि ब्रह्मादिक आठ स्वर्गके विमान जलरूप वा पवनरूप परणए

पुद्गलस्कंधनिकै ऊपरि तिष्ठैहैं। बहुरि आनतादि अनुत्तरपर्यंतके विमान पुद्गलस्कंधनिका आधाररहित आकाशकै आधार तिष्ठैहैं। बहुरि विमाननिकी भूमिकी मोटाई ऐसैं हैं। सौधर्मादिक छह युगलनिकै छह स्थान अर अवशेष आनतादि कल्पनिका एक स्थान अर तीनतीन अधोग्रैवेयकादिकनिका एक स्थान तातैं तीन स्थान अनुदिश अनुत्तरका एक स्थान ऐसैं इन ग्यारह स्थानकनिविषै विमाननिकी भूमिकी मोटाई सो आदिविषै ग्यारहसै इकईस योजन प्रमाण अर ऊपरि दश स्थानविषै क्रमतैं निन्याणवे २ योजन प्रमाण घाटि घाटि है। याहीतैं अनुदिश अनुत्तरकी एकसो इकतीस योजन भूमिकी मोटाई रही। बहुरि दक्षिण उत्तर स्वर्गसंबंधी सोलमा स्वर्गपर्यंतकी देवी सौधर्म ऐशान स्वर्गविषैही उपजैहैं ऊपरि नाहीं उपजैहैं। जिनविमाननिविषै कोऊ देव नहीं उपजै केवल देवांगनाही जहां उपजैं ऐसे सौधर्मविषै छह लाख विमान हैं। अर ईशानविषै च्यारि लाख विमान हैं। तहां सौधर्म वा ऐशानविषै ऊपजैं पीछैं ऊपरिले स्वर्गनिके जिन देवनिकी नियोगिनी होंय ते देव अपनै अपनै ठिकानै लेजाय हैं। अर अन्य सौधर्मके छव्वीस लाख विमान अर ऐशानके चोईस लाख विमान तिनमैं देवदेवी उपजै हैं। सानत्कुमारादिक स्वर्गके विमाननिमैं देवांगनाका उत्पादही नहीहैं केवल देवनिहीकी उत्पत्ति है। बहुरि अधोदिशाविषै जहां पर्यंत गमनादिक विक्रियाकी शक्ति है तहां पर्यंत अवधिज्ञानकरि पदार्थ जाननेकी शक्ति है। सौधर्म ऐशानके देवनिके प्रथम पृथ्वी पर्यंत गमन शक्ति है। दोय स्वर्गनिविषै दूसरी नरक पृथ्वी पर्यंत है। च्यारि स्वर्गनिमैं तीसरी पर्यंत, च्यारिमैं चौथी पर्यंत, च्यारमैं पांचमीपर्यंत, नवग्रैवेयकविषै छठी पर्यंत, अनुदिश अनुत्तर चौदह विमानके देवनिकै सातवीं नरक पृथ्वीपर्यंत गमनशक्ति अर अवधिज्ञानशक्ति है। बहुरि जन्ममरणका अंतर ऐसैं जानना। जेते काल किसीहीका तहां जन्म नहीं होय सो जन्मका

अंतर है। अर जेते काल किसीहीका मरण नहीं होय सो मरणांतर है। सो ए दोय उत्कृष्टपनैं सौधर्मादि दोय स्वर्गनिविषै सात दिन दोय स्वर्गनिविषै च्यार मास अवशेष ग्रैवेयकादिकविषै छह मासप्रमाण जानना। बहुरि उत्कृष्ट विरह कहिए है। उत्कृष्टपणें मरण भए पीछें तिहकी जायगां अन्य जीव आय यावत् काल नहीं अवतरै तिस कालका प्रमाण कहैहैं। इंद्र अर इंद्रकी महादेवी अर लोकपाल इनका विरहकाल छह मास है। बहुरि त्रायस्त्रिंशदेव अर अंगरक्षक अर सामानिक अर पारिषद इनका च्यार मास अंतर जानना। बहुरि इंद्रनिकी अपेक्षा कल्प संख्या ऐसैं है। ब्रह्मब्रह्मोत्तरमैं एक ब्रह्म नाम इंद्र है अर लांतव कापिष्ठमैं एक लांतव नाम इंद्र है। अर शुक्र महाशुक्रमैं एक शुक्र नाम इंद्र है। शतार सहस्रारविषै एक शतार नाम इंद्र है। अन्य आठ स्वर्गनिविषै भिन्नभिन्न आठ इंद्र हैं। ऐसैं वैमानिकनिका वर्णन किया। विशेष जाननेका इच्छुक राजवार्तिकतैं जानहु॥ अब वैमानिक देवनिकै परस्पर विशेष जनावनेकूं सूत्र कहैहैं—

स्थितिप्रभावसुखद्युतिलेश्याविशुद्धींद्रियावधिविषयतोऽधिकाः ॥ २० ॥

अर्थ—वैमानिक देव हैं ते स्थिति प्रभाव सुख द्युति लेश्याकी विशुद्धिता इंद्रियनिका विषय अवधिका विषय इनकरि ऊपरि ऊपरि अधिक अधिक हैं। अपना आयुकर्मका उदयतैं जिस भवमैं रहना सो स्थिति है। बहुरि परकै उपकार तथा निग्रह करनेकी शक्ति सो प्रभाव कहिए है। बहुरि साता वेदनीयका उदयतैं इंद्रियनिकै इष्टविषयनिकूं भोगना सो सुख कहिए। बहुरि शरीरकी तथा वस्त्र आभरण बलकी दीप्ति सो द्युति कहिए। बहुरि लेश्याकी उज्ज्वलता सो विशुद्धि कहिए। बहुरि इंद्रियनिकरि विषयका जानना बहुरि अवधिकरि विषयका जानना इनकरि अधिकाधिक हैं। भावार्थ—स्वर्गनिकै पटलपटलप्रति

नीचेके देवनितैं ऊपरले देवनिकै स्थिति प्रभावादिक अधिक अधिक जानना। सौधर्मादिकनिके निग्रह अनुग्रह विक्रिया परके योगतैं ऊपरिऊपरि बहुत गुणे हैं तोऊ मंद अभिमानकरि अल्पसंक्लेशकरि प्रवर्त्तन मैं नहीं आवैहैं॥ जैसैं स्थित्यादिककरि अधिक हैं तैसैं गमनादिककरि अधिक नहीं यातैं सूत्र कहैहैं—

गतिशरीरपरिग्रहाभिमानतो हीनाः ॥ २१ ॥

अर्थ—वैमानिक देव हैं ते गमन अर शरीरकी ऊंचाई अर परिग्रह अभिमान इनकरि ऊपरिऊपरि हीन हीन घाटि घाटि हैं। जातैं एकदेश छांडि अन्यक्षेत्रमैं जावना सो गमन है। अर शरीरका विस्तार सो शरीर है। अर लोभकषायका उदयतैं ममता परिणाम सो परिग्रह है। मानकषायके उदयतैं अहंकार सो अभिमान है। इहां कोऊ आशंका करै जो ऊपरिके देवनिके विक्रियाकी अधिकतातैं गमन वधता है गति घाटि कैसैं कही। ताका समाधान जो गमनकी शक्ति तो ऊपरि ऊपरि वधती है परंतु अन्यक्षेत्रनिमैं गमन करनेका परिणाम अधिक नही तातैं घाटि है। जैसैं सौधर्म ऐशानके देव क्रीडादिकके निमित्त महान विषयानुरागतैं वारंवार अनेक क्षेत्रनिमैं गमन करैहैं तैसैं ऊपरिके देवनिके विषयनिकी उत्कट वांछाका अभाव है तातैं गतिकरि हीन हैं। बहुरि सौधर्म ऐशानके देवनिका शरीर सात हाथ ऊंचा है। सानत्कुमार माहेंद्रमैं छह छह हस्तप्रमाण है। ब्रह्मब्रह्मोत्तर लांतवकापिष्ठमैं पंचहस्तप्रमाण है। शुक्र महाशुक्र शतार सहस्रारमैं च्यार हस्त ऊंचा है। आनत प्राणतमैं साढा तीन हाथ ऊंचा है। आरण अच्युतमैं तीन हाथ ऊंचा है। अधोग्रैवेयकमैं अढाई हाथ, मध्यमैं दोय हाथ उपरिमग्रैवेयक अर नव अनुदिशमैं ड्योढ हाथ अर पंचोत्तरनिमैं एक हस्तप्रमाण ऊंचा है। बहुरि विमान परिवारादिक लक्षण परिग्रहहू ऊपरि घाटि घाटि हैं। अर कषायनिका मंदपणातैं अवधिज्ञानादिकमैं विशुद्धता वधती है तातैं अभिमान घटि जाय है। जातैं

इहां जिनके मंदकषाय हैं तेही ऊपरि ऊपरि उपजै हैं। तातैं ऊपरि ऊपरि कषाय मंद हैं। पूर्वला संस्कार-प्रमाण होय हैं। अब इहां ऐसा विशेष जानना। असैनी पंचेंद्रिय पर्याप्त तिर्यंच शुभपरिणामनिके वसतैं पुण्यबंधकरि भवनवासीनिमैं तथा व्यंतरानिमैं उपजै हैं। अर सैनी पर्याप्त कर्मभूमिका तिर्यंच मिथ्यादृष्टि वा सासादन सम्यग्दृष्टि बारमा स्वर्गपर्यंत उपजै है। अर तेही सम्यग्दृष्टि सौधर्मादिक अच्युत स्वर्गपर्यंत उपजै हैं। अर भोगभूमिका मनुष्य तिर्यंच मिथ्यादृष्टि सासादन सम्यग्दृष्टि ज्योतिषीनिमैं उपजै हैं अर तापसीहू ज्योतिषीनिमैं उपजै हैं। अर भोगभूमिके मनुष्य तिर्यंच सम्यग्दृष्टि सौधर्म ऐशानमैं जन्म धारै हैं। अर कर्मभूमिका मनुष्य मिथ्यादृष्टि अर सासादन सम्यग्दृष्टि भवनवासीकूं आदि लेय उपरिम ग्रैवे-यकपर्यंत उपजै हैं। जिनकैं द्रव्यतो जिनलिंग होय भाव मिथ्यात्वसासादन होय तो ग्रैवेयकताईं जावै हैं। अर अभव्य मिथ्यादृष्टि निर्ग्रंथलिंग धारणकरि महान शमभाव अर तपके प्रभावतैं उपरिम ग्रैवेयकपर्यंत उपजै हैं बहुरि परिव्राजक तापसीनिका उत्कृष्ट उपपाद ब्रह्मस्वर्गपर्यंत है। आजीवक (कांजिका आहारी) इनिका बारमा स्वर्गपर्यंत उपपाद है। अन्य लिंगिनिका ऊपरि उपपाद नहीं है। अर निर्ग्रंथ लिंगके धारक मिथ्यादृष्टि उत्कृष्ट तपकरि मंदकषायके प्रभावतैं उपरिम ग्रैवेयकपर्यंत जाय हैं। बहुरि सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्रकी प्रकर्षताके योगतैं श्रावकनिका सौधर्मादि अच्युतस्वर्गपर्यंत उत्पाद है नीचै नहीं उपजैं अर ऊप-रिभी नहीं जाय। अर भावलिंगी निर्ग्रंथनिका सर्वार्थसिद्धिपर्यंत उत्पाद है। बहुरि अणुव्रतधारी तिर्यंच-निका सौधर्मकूं आदि लेय बारमा स्वर्गपर्यंत गमन है। बहुरि एकेंद्रिय विकलत्रय तथा देव अर नारकी ए मरणकरि देव नहीं उपजै हैं। अर अभव्य जीव निर्ग्रंथ लिंग धारि भवनत्रिकादि उपरिम ग्रैवेयकपर्यंत उपजै है। बहुरि पंचमेरुसंबंधी तीस भोगभूमिके मनुष्य तिर्यंच मिथ्यादृष्टि तो भवनत्रिकमैं उपजै हैं।

सम्यग्दृष्टि सौधर्म ऐशानमैं उपजे हैं। बहुरि छाणवै कुभोगभूमिके अर मानुषोत्तर स्वयंप्रभाचल पर्वतके बीचि जे असंख्यात द्वीप तिनकै उपजे तिर्यंच भवनत्रिकविषैही उपजै हैं। ऐसैं देवनिका उपपाद कह्या। बहुरि देव चय कौन पर्याय धारै हैं सो कहै हैं। भवनत्रिक देव अर सौधर्म ऐशान तांईके देव चयकरि एकेंद्रिय बादर पर्याप्त ऐसे पृथ्वीकाय अप्काय प्रत्येकवनस्पतिमैं तथा मनुष्यनिमैं पंचेंद्रिय तिर्यंचनिमैं उपजै हैं। सानत्कुमारादिकनिका आया स्थावर नहीं होय है। बहुरि बारमा स्वर्गपर्यंतका देव चयकर तिर्यंच पंचेंद्रिय पशु तथा मनुष्यमैं आय उपजै है। आनतादिकके देव नियम करि मनुष्यनिमैं ही आय उपजै हैं तिर्यंचनिमैं नाहीं उपजै हैं। बहुरि सौधर्मकूं आदि लेय नवग्रैवेयकपर्यंतके आये देव त्रेसठिशलाका पुरुषभी उपजै हैं बहुरि अनुदिश अनुत्तरके आये तीर्थंकर तथा चक्रवर्ती बलभद्र तो आय उपजै हैं। परंतु अर्द्धचक्री नहीं होय हैं। बहुरि भवनत्रिक देवपर्यायतैं आये त्रेसठिशलाका पुरुष नहीं उपजै हैं। बहुरि देव पर्यायतैं चय सर्व सूक्ष्मनिमैं अर तैजसकाय वातकायनिमैं नहीं उपजै हैं। तथा विकलत्रयमैं असैनीमैं अपर्याप्तमैं नहीं उपजैहैं तथा भोगभूमिमैं नहीं उपजै हैं॥ अब वैमानिक देवनिकैं लेश्याका नियम कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

पीतपद्मशुक्ललेश्या द्वित्रिशेषेषु ॥ २२ ॥

अर्थ—सौधर्म ऐशान स्वर्गके देवनिकैं पीतलेश्या है। अर सानत्कुमार माहेंद्रके देवनिमैं पीत पद्म दोऊ लेश्या हैं। बहुरि ब्रह्मादि तीन युगलनिमैं पद्मलेश्या कही सो ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लांतव कापिष्ठ इनमैं तो पद्म लेश्या है। अर शुक्र महाशुक्र शतार सहस्रार इनि च्यारनिमैं पद्म शुक्ल दोऊ लेश्या जानने योग्य हैं। आनतादिक शेष कल्पानिविषै शुक्ललेश्या है तहांहू अनुदिश अनुत्तर संज्ञक चौदह विमाननिमैं परम शुक्ल

लेश्या है ॥ बहुरि कल्प कौन हैं यातैं सूत्र कहैहैं—

प्राग्ग्रैवेयकेभ्यः कल्पाः ॥ २३ ॥

अर्थ—सौधर्मकूं आदि लेय ग्रैवेयकनितैं पहली अच्युतस्वर्गपर्यंत कल्पसंज्ञा है। जिनमैं इंद्रादिक कल्पना पाईए ते कल्प हैं। अर नव ग्रैवेयक नव अनुदिश पंच अनुत्तर विमान इनिमैं इंद्रादिक कल्पना नाहीं हैं तातैं इनकी कल्पातीत संज्ञा है। इन कल्पातीत विमाननिमैं समस्त अहमिंद्र समानसुखकूं धारैहैं॥ अब कौन कल्पविषै लौकांतिक देव हैं यातैं सूत्र कहैहैं—

ब्रह्मलोकालया लौकांतिकाः ॥ २४ ॥

अर्थ—ब्रह्मलोक है आलय कहिए निवासस्थान जिनका ऐसै लौकांतिक देव हैं। ब्रह्मलोक जो पंचम स्वर्ग तिसकै अंतविषैं है निवास जिनका ऐसै लौकांतिक देव हैं। अथवा लोक जो संसार ताका अंत जाकैं भया ते लौकांतिक हैं। जातैं एकवार गर्भवासमैं मनुष्यजन्म लेय निर्वाण प्राप्त होयहैं तातैं लौकांतिक हैं॥ अब इनके भेद कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

सारस्वतादित्यवह्न्यरुणगर्दतोयतुषिताव्याबाधारिष्टाश्च ॥ २५ ॥

अर्थ—सारस्वत आदित्य वन्हि अरुण गर्दतोय तुषित अव्याबाध अरिष्ट ए अष्टप्रकारके देव ब्रह्मलोक की पूर्वादिक अष्टदिशानिमैं वसैहैं। इहां ऐसा विशेष जानना। जो अरुणनाम समुद्रमैंतैं संख्यात योजन का मूलमैं विस्ताररूप समुद्रवत् वलयाकार अंधकारका समूह उत्पन्न भया है सो अतितीव्र अंधकारमय परिणम्या है। सो ऊपरि अनुक्रमकरि वृद्धिकूं प्राप्तहोय मध्यमैं अर अंतमैं संख्यात योजनका मोटा है। सो ब्रह्मस्वर्गका पहला पटलका अरिष्ट नाम विमानका अधोभागकूं प्राप्तहोय कुकुटकी कुटीवत् अवस्थित

होय तिसकै ऊपरि अरिष्ट नाम इंद्रक विमानकै परिधिरूप च्यारि दिशानिमैं दोय दोय अंधकारकी पंक्ति तिर्यक्लोकका अंतपर्यंत गईहैं। तिन पंक्तिनिके अंतरालनिमैं सारस्वतादिक देव वसैहैं। ईशान पूर्व इत्यादिक आठ दिशानिविषै अनुक्रमतै आठ लौकांतिक देव जानने। बहुरि "च" शब्दतैं इनके विमाननिके आठ अंतरालविषै अग्न्याभ[1] सूर्याभ[2] चंद्राभ[3] सत्याभ[4] श्रेयस्कर[5] क्षेमंकर[6] वृषभ[7] कामवर[8] निर्माणरज[9] दिगंतरक्षित[10] आत्मरक्षित[11] सर्वरक्षित[12] मरुत्[13] वसु[14] अश्व[15] विश्व[16] ए षोडश देवगण दोयदोय वसैहैं। ऐसैं सर्व चोईस प्रकार हैं। ते समस्त चोवीस प्रकारके लौकांतिक देव च्यारि लाख सात हजार आठसै वीस हैं। ए समस्तही एक जन्मधारि निर्वाण पावैहैं। समस्तही चतुर्दश पूर्वके धारक हैं। स्वाधीन हैं। हीनता अधिकता रहित हैं। अर विषयनितैं विरक्त हैं। तातैं अन्यदेवनिकरि वंदनीक देवर्षि हैं। निरंतर ज्ञान भावनामैं लीन है मन जिनका अर संसारतैं नित्य भयभीत हैं विरक्त हैं। अनित्य अशरणादि अनुप्रेक्षानिमैं जिनका मन लीन है। अतिविशुद्ध सम्यग्दर्शनके धारक हैं। तीर्थंकरनिकौं तप कल्याणके प्रतिबोधनमैं तत्पर हैं। ब्रह्मचारी हैं इनके स्त्रीनिका प्रसंग नहीं है॥ अब जे मनुष्यके दोय दोय भव धारण करि निर्वाण जांय दोय भव सिवाय भवधारण नहीं करैं तिन देवनिका नियम कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

**विजयादिषु द्विचरमाः ॥ २६ ॥**

अर्थ—विजयादिक च्यार विमानवाले तथा अनुदिश नव विमानवाले अहमिंद्र दोय भव मनुष्यका लेय निर्वाण जायहैं। इहां आदि शब्द प्रकारार्थमैं है। तातैं विजय वैजयंत जयंत अपराजित तथा नव अनुत्तर विमान इष्ट हैं तिनका ग्रहण है। जातैं इन विषै सम्यग्दृष्टिहीका उत्पाद है। इहां कोऊ कहै—आदि शब्दकरि तो सर्वार्थसिद्धिकाभी ग्रहण होयहै ताकूं कहिए हैं। सर्वार्थसिद्धिके देव परम उत्कृष्ट हैं। तातैं

इनकी संज्ञाही सार्थक है। एक भव लेय मोक्ष पावैहैं। अर विजयादिकनितैं आय जीव एकजन्मभी लेवैं अर दोय जन्मभी मनुष्यके लेवैहैं। तातैं ऐसैं अर्थ है जो विजयादिकनितैं चयकरि मनुष्य होय बहुरि संयम आराधि फेरि विजयादिकानिमैं उपजै तहांतैं चय मनुष्य होय मोक्ष जायहै। ऐसैं द्विचरम देहपना है। ऐसैं अनुदिश अर च्यार अनुत्तरके देव तो दोय भवभी धारैं एकभी धारैं। अर सर्वार्थसिद्धिके देव अर दक्षिण इंद्र अर सौधर्मके लोकपाल अर सौधर्मकी शची नाम इंद्राणी एक जन्म मनुष्यका लेय निर्वाण होयहैं। ऐसैं ग्यारह सूत्रनिकरि वैमानिक देवनिका वर्णन किया॥ अब तिर्यंचयोनि धारकनिके जनावनेकूं सूत्र कहे हैं—

औपपादिकमनुष्येभ्यः शेषास्तिर्यग्योनयः ॥ २७ ॥

अर्थ—औपपादिक कहिए देव नारकी अर मनुष्य इन सिवाय बाकी रहे जे संसारी ते तिर्यंच हैं। देव नारकी मनुष्य इनिकूं पूर्वैं कहे। इनितैं अन्य समस्त संसारी जीव तिर्यंच हैं। तिनमैं सूक्ष्म एकेंद्रिय तो समस्त लोकमैं व्यास हैं। लोकका एक प्रदेशहू सूक्ष्मविना नहीं। अर बादर एकेंद्रिय पृथिव्यादिकनिकै आधार हैं। अर विकलत्रय अर सैनीपंचेंद्रिय त्रसनालीमैं कहूंकहूं पावैहैं सर्वत्र नहीं हैं॥ अब देवनिकी आयुकी स्थिति कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

स्थितिरसुरनागसुपर्णद्वीपशेषाणां सागरोपमत्रिपल्योपमार्द्धहीनमिता ॥ २८ ॥

अर्थ—असुरकुमारनिका आयु एकसागरका है। अर नागकुमारनिका तीन पल्य आयु है। सुपर्णकुमारनिका अढाई पल्य है। अर द्वीपकुमारनिका दोय पल्य है। अर अवशेष रहे जे छह कुमार तिनकी प्रत्येक ड्योढ पल्य प्रमाण आयु है॥ ऐसैं भवनवासीनिका उत्कृष्ट आयु कहि अब सौधर्म ऐशानका आयु कहैहैं

सौधर्मैशानयोः सागरोपमेऽधिके ॥ २९ ॥

अर्थ—सौधर्म ऐशानके देवनिका आयुका प्रमाण दोय सागरतैं कुछ अधिक है। जातैं सौधर्म ऐशानमैं उत्कृष्ट आयु दोय सागरहीका है। परंतु सम्यग्दृष्टि होय अर घातायुष्क होय तो तिस जीवकै आयु उत्कृष्ट आयुतैं आध सागर अधिक होय। अर दोय सागर आयु पावै तो घातायुष्क अढाई सागर अंत-मुहूर्त घाटि पावै सो बारमा देवलोकपर्यंत घातायुष्कवाला का उत्पाद है। आगैकूं नाहीं। भावार्थ—पूर्वभव विषैं किसी जीवनैं विशुद्धपरिणामनितैं आयुका बंध अधिक किया था पीछैं संक्लेशपरिणामनिके बसतैं आयु घटाय थोडा आणि राख्या तिस जीवकूं घातायुष्क कहिये। जैसैं कोऊ मनुष्य ब्रह्मब्रह्मोत्तर स्वर्गका आयु दश सागर प्रमाण बंध किया फिर उसही मनुष्यभवमैं संक्लेश परिणामनिके बधनेतैं आयुकी स्थिति का घात करि सौधर्म ऐशानमैं जाय उपज्या सो घातायुष्क है सो अन्य देवनिकी दोय सागर प्रमाण आयुतैं आध सागर अधिक आयु पावैहै। सो वंध्याहुवा देवआयुका घातकरि पूर्वले मनुष्य तिर्यंचभव-मैंही संक्लेशपरिणामनितैं होय सो घातायुष्क नामकरि कह्या है। अर देवनिकै भुज्यमान आयुका घात नहीं है। जातैं आयुका घात दोय प्रकार है। एक अपवर्तनघात दूजा कदलीघात। तहां वध्यमान आयुका घटावना सो अपवर्त्तनघात है। अर भुज्यमान आयुका घटावना कदलीघात है। सो देवनिमैं कदलीघात संभवै नहीं तातैं अपवर्त्तनघात है॥ अब अन्य स्वर्गनिमैं आयुका प्रमाण कहैहैं—

सानत्कुमारमाहेंद्रयोः सप्त ॥ ३० ॥

अर्थ—सानत्कुमार माहेंद्रमैं देवनिका आयु उत्कृष्ट सात सागर है। घातायुष्कका आधा सागर अधिक है॥ अब ऊपरले स्वर्गनिमैं आयु कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

त्रिसप्तनवैकादशत्रयोदशपंचदशभिरधिकानि तु ॥ ३१ ॥

अर्थ-तीन सात नव ग्यारह तेरह पंद्रह इनकरि सात सागरमैं मिलाय अनुक्रमतैं छह युगलनिविषै आयु जानना। सोही कहिए है-ब्रह्मब्रह्मोत्तरमैं दश सागर कुछ अधिकप्रमाण उत्कृष्ट आयु है। लांतवकापिष्ठविषै चोदह सागर प्रमाण कुछ अधिक है। शुक्रमहाशुक्रस्वर्गमैं सोलह सागर कुछ अधिक है। शतार सहस्रार स्वर्गविषै अठारह सागर कुछ अधिक है। आनतप्राणत स्वर्गविषै बीससागर प्रमाण आयु है। आरण अच्युत दोय स्वर्गके देवनिका आयु बावीस सागर प्रमाण है। इहां सूत्रमैं "तु" शब्द है सो सहस्रारपर्यंत कुछ अधिक सहित जानना आगैं अधिक प्रमाण नहीं है॥ आगै कल्पातीतकी स्थिति कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

आरणाच्युतादूर्ध्वमेकैकेन नवसु ग्रैवेयकेषु विजयादिषु सर्वार्थसिद्धौ च॥ ३२॥

अर्थ-आरण अच्युत स्वर्गके ऊपरि प्रथम ग्रैवेयकविषै तेईससागर प्रमाण आयु है। बहुरि ऊपरिऊपरि ग्रैवेयकविषै एकएक सागरप्रमाण आयु वधै है। सो नव ग्रैवेयकमैं इकतीस सागर प्रमाण आयु है। अर अनुदिशविमाननिमैं बत्तीस सागर आयु है। अर विजयादिक विमाननिमैं तेतीस सागर आयु है। इहां सर्वार्थसिद्धिमैं उत्कृष्टही आयु है जघन्य आयु नहीं है॥ देवनिका उत्कृष्ट आयु तो कह्या अब जघन्य आयु कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

अपरा पल्योपममधिकं॥ ३३॥

अर्थ-सौधर्म ऐशानके देवनिका जघन्य आयु एक पल्यतैं कछु अधिक है॥ अब याकै ऊपरि जघन्य स्थिति कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

परतः परतः पूर्वा पूर्वानंतरा ॥ ३४ ॥

अर्थ—पूर्वले पूर्वले स्थानमैं जो उत्कृष्ट आयु है सो ऊपरके ऊपरके स्थानविषै जघन्य आयु है । सौधर्म ऐशानविषै जो दोय सागरतैं अधिक आयु है। सो सानत्कुमार माहेंद्रमैं जघन्य आयु है। अर सात सागर अधिक उत्कृष्ट आयु है सोही ब्रह्मब्रह्मोत्तरमैं जघन्य है। ऐसैं ऊपरि समस्त स्थाननिमैं जानना। इहां प्रसंगपाय एता विशेष और जानना । जो जहां जेता सागरका आयु होय है तितना हजार बरस व्यतीत भए आहार मानसिक ग्रहणकी इच्छा उपजै है । अर जेता सागरकी आयु होय तितना पक्ष गया उच्छ्वास होय है। जैसैं सौधर्म ऐशानमैं दोय सागरका आयु है । अर दोय हजार बरस गए मानसिक आहार होय है। अर दोयपक्ष व्यतीत भए श्वासोच्छ्वास होय है॥ आगैं नारकीनिकी उत्कृष्ट स्थिति तो कही थी अब इहां नारकीनिका प्रकरण नहीं है तोहू थोरे अक्षरनिकरि कह्या जाय यातैं जघन्यस्थिति कहैहैं—

नारकाणां च द्वितीयादिषु ॥ ३५ ॥

अर्थ—नारकीनिकीहू द्वितीयादिक पृथ्वीमैं ऐसैंही "च" शब्दकरि स्थिति जाननी। जो रत्नप्रभामैं नारकीनिकी उत्कृष्टस्थिति एक सागरकी है। सो शर्कराप्रभामैं एक सागर जघन्यस्थिति है। बहुरि शर्कराप्रभामैं जो तीन सागरकी उत्कृष्टस्थिति है। सो बालुकाप्रभामैं तीन सागर जघन्यस्थिति जाननी। ऐसैं सप्तमपृथ्वीपर्यंत जाननी ॥ अब प्रथमपृथ्वीके नारकीनिकी जघन्य स्थिति कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

दशवर्षसहस्राणि प्रथमायां ॥ ३६ ।

अर्थ—प्रथमपृथ्वी जो रत्नप्रभा तिसविषै नारकिनिका जघन्य आयु दश हजार वर्षका है॥ अब भवनवासीनिकी जघन्यस्थिति कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

भवनेषु च ॥ ३७ ॥

अर्थ—भवनवासीनिविषैहू जघन्यस्थिति दश हजार वर्षकी है॥ अव व्यंतरनिहूका जघन्यु आय कहैहैं—

व्यंतराणां च ॥ ३८ ॥

अर्थ—व्यंतरदेवनिकाहू जघन्य आयु दश हजार वर्षका है॥अव व्यंतरानिका उत्कृष्ट आयु कहा है ?सोकहै हैं-

परा पल्योपममधिकं ॥ ३९ ॥

अर्थ—व्यंतरनिका उत्कृष्ट आयु एकपल्य कछु अधिक है॥ अव ज्योतिष्कनिका आयु कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

ज्योतिष्काणां च ॥ ४० ॥

अर्थ—ज्योतिपी देवनिका उत्कृष्ट आयु एक पल्य कछु अधिक है॥अव ज्योतिषीनिकी जघन्यस्थिति कहैहैं—

तदष्टभागोऽपरा ॥ ४१ ॥

अर्थ—ज्योतिषी देवनिका जघन्य आयु पल्यके अष्टम भागप्रमाण है। इहां इतना विशेप जानना। चंद्रमाका आयु एक पल्य एक लाख वर्षका है। सूर्यका आयु एक हजार वर्षकरि अधिक एक पल्यका है। शुक्रका आयु सौवर्ष अधिक एक पल्यका है। वृहस्पतिका आयु एक पल्यप्रमाण है। शेप जे वुधादिक ग्रह तिनका उत्कृष्ट आयु अर्द्धपल्यका है। नक्षत्रनिका उत्कृष्ट आयु अर्द्धपल्यका है। तारकानिका आयुका प्रमाण पल्यका चतुर्थभाग है। अर नक्षत्रनिका अर तारकानिका जघन्य आयु पल्यके अष्टम भाग प्रमाण है। और सूर्यादिकानिका जघन्य आयु पल्यके चौथे भाग प्रमाण है॥ अव लौकांतिक देवनिकी आयु कहैहैं—

लौकांतिकानामष्टौ सागरोपमाणि सर्वेषां ॥ ४२ ॥

अर्थ—बहुरि समस्त लौकांतिक देवनिका आयु अष्टसागरप्रमाण है। ते समस्त शुक्ल लेश्याके

धारक हैं पंच हस्त प्रमाण ऊंचा शरीर है। ऐसें इहां च्यार निकायनिके देवनिका वर्णन किया। सो ए देव अति उत्तम हैं इन सबनिका उत्तम मनुष्यनिकासा आकार है। एक मस्तक दोय नेत्र दोय कर्ण एक नासिका एक मुख दोय हस्त एक हृदय दोय पग समस्त अति सुंदर आकार अंग उपांग अति मनोहर उत्तम संस्थानके धारक मल मूत्र हाड मांस चाम रुधिरादिक सप्त धातु सप्त उपधातु रहित महा सुगंध वैक्रियिकशरीर अणिमा महिमादि अनेक शक्तिनिकरि युक्त रोगरहित पसेवरहित मलरहित जिनका शरीर है। अर केश वधनेका संस्काररहित वाफणी भंवारा मस्तकके केशादिक चाहिए तहां स्वयमेव श्याम पुद्गल परिणमै हुए केशनिके आकारकूं धारण करैंहैं केशनिका वधना घटना नहींहै। जहां जरा (वुढापा) नहीं आवै है। जिसदिन उपज्या तिसदिनतैं मरणपर्यंत एक दशा रहै है। बलवीर्य्य रूपसंपदा वढै घटै नहीं है आहारकी इच्छा मनमैंही उपजैहै। जब कंठविषैं अमृत स्रवैहै तातैं तत्काल तृप्त होय हैं। कवलाहार नहींहै। मानसिक आहारही च्यारि निकायके देवनिकै है। ऐसें च्यारि अध्यायमैं जीवतत्त्वका वर्णन किया। सो जीव एकरूपहू है अर अनेक रूपहू है सो इसका कथन राजवार्त्तिक श्लोकवार्त्तिकतैं जानना इहां जो सामान्य लिखिए तो संशय दूरि होय नहीं। अर विशेष लिखिए तो ग्रंथ बहुत बधिजाय अर मंदज्ञानी जे हैं ते नही समझैं तिनको बडा कठिन होजाय। तादि वाचनेमैं मंदता रहि जाय यातैं जहां जैसा प्रयोजन आवेगा तहां तैसा लिख्या जायेगा।

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे चतुर्थोऽध्यायः।

अर्थ—तत्त्वार्थका है अधिगम जातैं ऐसा दशाध्यायरूप जो मोक्षशास्त्र तामैं चौथा अध्याय समाप्त भया॥

दोहा—है जातैं तत्त्वार्थका अधिगम शिवसुखदाय। मोक्षशास्त्र मंगलमयी नमूं चतुर्थ अध्याय॥ ४॥

# अथ पंचमोऽध्यायः ।

दोहा ।

रहै अजीव प्रपंचतैं, सदा स्वछंद अफंद ।
गहि अप्पा पर नहिं चहैं, नमो आप्त निर्द्वंद्व ॥

अब सम्यग्दर्शनका विषयपणाकरि कहे जे जीवादिक पदार्थ तिनमैं अब अजीव पदार्थके विचारका अवसर आया तिसकी भेदसंज्ञा कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

अजीवकाया धर्माधर्माकाशपुद्गलाः ॥ १ ॥

अर्थ—धर्म अधर्म आकाश पुद्गल ए च्यार द्रव्य अजीव ऐसे काय हैं। इनि च्यारि द्रव्यनिकैं अजीवपणा अर कायपणा दोऊरूप पावैहैं। जातैं द्रव्य छह हैं। तिनमैं आत्माकै तो कायपणा तो है परंतु अजीवपणा नाहीं। अर कालनामा द्रव्य है ताकै अजीवपणा है अर कायपणा नहीं। अर धर्म अधर्म आकाश पुद्गलकै अजीवपणा अर कायपणा दोऊ हैं। जिस द्रव्यमैं चेतनपणा नहीं तिसकै अजीवपणा कहिए है। अर धर्म अधर्म आकाश पुद्गल इनकै चेतनपणा नहीं तातैं अजीव हैं। अर प्रदेशनिका बहुतपणातैं इन च्यारि द्रव्यनिकै कायपणा है। परंतु जीवपणा नहीं। अर जीवद्रव्यभी बहुप्रदेशी है यातैं जीवकैभी कायपणा है परंतु अजीवपणा नहीं। तातैं अजीव ऐसे काय तो च्यारिही द्रव्य हैं। यहां जो अवयवसहितपणा सोही कायपणा है। अर कालद्रव्यके एकएक प्रदेशरूप भिन्न भिन्न हैं तातैं कायपणा नहीं है। बहुरि गमनरूप परणमते जीव पुद्गल तिनकों एकई काल गमनकूं सहकारीकारण धर्मद्रव्य

है। बहुरि स्थित रहते जीव पुद्गल तिनकों स्थित रहनेकूं कारण अधर्मद्रव्य सहकारी कारण है। बहुरि समस्त द्रव्यनिकूं अवकाश देनेकूं कारण आकाश द्रव्य है। बहुरि तीनकालविषै अनेक परमाणुनिका मिलन विछुरन शक्तियुक्त पुद्गल द्रव्य है॥ अब इनिका विशेष कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

द्रव्याणि ॥ २ ॥

अर्थ—धर्मादिक कहे ते द्रव्य हैं। त्रिकालविषैं अपने गुणपर्यायनिकों द्रवैं प्राप्त होंय तातैं द्रव्य कहिए। जातैं द्रव्यका लक्षण तीन प्रकारकरि परमागमविषै कह्या है। एक तो द्रव्यका लक्षण सत् है जातै सत्ता कै अर द्रव्यकै भिन्नपणा नहीं है तातैं सत्स्वरूपही द्रव्यका लक्षण है। अर एक उत्पाद व्यय ध्रौव्य द्रव्य का लक्षण है। द्रव्य है सो उत्पाद व्यय ध्रौव्य रूप है। जो एक जातिमैं विरोधरहित क्रमतैं होती जो भावनिकी परिपाटी तिस विषै पूर्वस्वभावका जो विनाश सो समुच्छेद है। अर उत्तरस्वभावका प्रगट होना सो उत्पाद है। अर पूर्वभावका उच्छेद होतैं अर उत्तरभावका उत्पाद होतैहू जो अपनी जातिका नहीं छोडना सो ध्रौव्य है। सो समस्त द्रव्यनिमैं उत्पाद विनाश ध्रुवपणा पाईए है। कोऊ द्रव्यहू काहू समयमैंहू उत्पाद व्यय विना नहीं है समयसमय परिणमै है। पूर्वपरिणतिका अभाव होना सोही उत्तर परिणतिका उत्पाद है। जातैं पूर्वकी परिणतिका नाश विना उत्तर परिणति होय नहीं अर उत्तर परि-णतिका उत्पादविना पूर्वपरिणतिका विनाश होय नहीं। अर पूर्व उत्तर दोऊ परिणति होतैहू द्रव्यका नाश भया नहीं अर नवीन उपज्या नहीं तातैं द्रव्य ध्रौव्य है शाश्वत है। तातैं द्रव्यका उत्पाद व्यय ध्रौव्य लक्षण है। अर गुणपर्यायवान्पणाहू द्रव्यका लक्षण है। द्रव्यकूं गुण कदाचित् कोऊ पर्यायमैंहू नहीं छांडे द्रव्यका स्वभाव रूप गुण है अर क्रमतैं होय ते पर्याय हैं। गुण अर पर्याय दोऊ द्रव्यकों

नहीं छांडैहैं। द्रव्य है सो गुणपर्यायरूप है॥ अब जीवकैंहू द्रव्यपणा है सौ कहे हैं—

जीवाश्च ॥ ३ ॥

अर्थ–जीव हैं तेभी द्रव्य हैं। जीवभी गुणपर्यायवान् हैं तातैं जीव हैं तेहू द्रव्य हैं। बहुरि पूर्वै कहे जे धर्म अधर्म आकाश पुद्गल अर आगैं कहैंगे जे काल ए पांचों अजीवद्रव्य हैं। अर इहां कह्या जीवद्रव्य अर कालद्रव्यतिनकरि सहित ए छह द्रव्य जानने॥ अब इन द्रव्यनिके विशेष कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

नित्यावस्थितान्यरूपाणि ॥ ४ ॥

अर्थ—ए कहे जे धर्मादिक द्रव्य ते नित्य हैं अर अवस्थित हैं अर अरूपी हैं। ए धर्मादिक द्रव्य हैं तिनका गतिहेत्वादिक तो विशेषलक्षण है। अर अस्तित्वादि सामान्यलक्षण है। ते द्रव्यार्थिकनयकरि किसही कालमैं विनाशकूं प्राप्त नहीं होयगें तातैं नित्य हैं। जिस स्वभावकरि द्रव्य तिष्ठै हैं तिस स्वभावका नाश नहीं है तातैं नित्य हैं। ए धर्मादिक द्रव्य हैं ते अपनी छह की संख्याकूं नाहीं छांडे हैं पांच नहीं होंय सात नहीं होंय तातैं अवस्थित हैं। अथवा धर्म अधर्म लोकाकाश अर एक जीव इनके तुल्य असंख्यात प्रदेश हैं। अर अलोकाकाशकै अर पुद्गलकै अनंतप्रदेशीपणा है। अर कालकै एकप्रदेशीपणा है सो अपने प्रदेशनिकी संख्याकूं नहीं छांडे हैं तातैंहू अवस्थित हैं। द्रव्यविषै विशेषलक्षण है ताकूं द्रव्य छांडै नहीं। चेतन हैं ते अचेतन नहीं होय हैं। अचेतन हैं ते चेतन नहीं होय हैं। अमूर्तिक हैं ते मूर्त्तिक नहीं होयहैं। मूर्त्तिक हैं ते अमूर्त्तिक नहीं होय हैं। तातैं अवस्थित हैं। बहुरि अरूपी कहिए रूपादि रहित हैं अमूर्तिक हैं। इहां रूपके निषेधतैं ताके सहचारी जे रस गंध स्पर्श इनकाहू निषेध जानना। ऐसैं धर्मादिक द्रव्य अरूपी हैं ऐसैं कहनेतैं पुद्गलकैंभी अरूपीपनाका प्रसंग आवै है ताकैं निषेधके अर्थि

विशेष सूत्र कहै हैं—

रूपिणः पुद्गलाः ॥ ५ ॥

अर्थ—पुद्गलद्रव्य हैं ते रूपी हैं। यद्यपि रूप शब्दके अनेक अर्थ हैं तोहू इहां परमागमकरि कह्या मूर्त्तिक द्रव्यकूं रूपी जानना। इहां रूपी कहनेकरि जे रूपतैं अविनाभावी जे स्पर्श रस गंध तिनकरि सहितहू ग्रहण करना। बहुरि इहां "पुद्गलाः" ऐसा बहुवचन है सो पुद्गलकै अणुस्कंधादि भेदकरि बहुतप्रकारता जणावै है॥ अब कोऊ पुद्गलकी ज्यों धर्मादिक द्रव्यनिकैंहू बहुतपणा जाणै तो ताके निषेधकूं सूत्र कहैहैं—

आ आकाशादेकद्रव्याणि ॥ ६ ॥

अर्थ—धर्म अधर्म आकाश ए एकएक द्रव्य हैं। इहां धर्म अधर्म आकाश इन तीन द्रव्यनिकौं एकएक कहनेतैंही जीव पुद्गल काल इन तीन द्रव्यनिकै अनेकपना आया। सो आगमकै अनुकूल जीवद्रव्य अनंतानंत हैं। तिनतैं अनंतगुणे पुद्गलद्रव्य हैं। कालद्रव्य असंख्यात हैं। धर्म अधर्म आकाश द्रव्यकी अपेक्षा एकएकही है। क्षेत्र अपेक्षा भाव अपेक्षा असंख्यात हैं अनंत हैं॥ अब कहे जे एकद्रव्य तिनका विशेषकै अर्थि सूत्र कहै हैं—

निष्क्रियाणि च ॥ ७ ॥

अर्थ—धर्म अधर्म आकाश ए तीन द्रव्य हलन चलन क्रियाकरि रहित हैं। वाह्य अभ्यंतर निमित्तके वशतैं जो एक क्षेत्रकौं त्यागि अन्य क्षेत्रमैं गमन करै सो क्रिया है। सो अभ्यंतर तो द्रव्यमैं क्रियारूप परिणमनशक्ति अर बाह्य अन्य पदार्थनिका घात प्रेरणा इन दोऊ कारणनितैं पदार्थका क्षेत्रांतरमैं गमन तथा प्रदेशनिका सकंपपना रूप क्रिया होय है सो धर्म अधर्म आकाश तथा आगै कहैंगे कालद्रव्य ए

न्यारोंही निष्क्रिय हैं। अर इनकै निष्क्रियपणा कहनेतैं ही जीव पुद्‌गलकै क्रियावंतपणा जानना॥ कोऊ कहै है—जो "अजीवकाया:" इस प्रकार कहनेतैं द्रव्यनिकै प्रदेशनिका अस्तित्वमात्रपणा तो जान्या परंतु संख्या नहीं जानीं। यातैं प्रदेशनिकी संख्या जनावनेकूं सूत्र कहै हैं—

असंख्येया: प्रदेशा धर्माधर्मैकजीवानां ॥ ८ ॥

अर्थ—धर्म द्रव्य अधर्मद्रव्य अर एक जीवद्रव्य इनकै एकएककै असंख्यात प्रदेश हैं ते समान हैं। जेता क्षेत्रकूं अविभागी पुद्‌गलपरिमाणु रोकिकरि तिष्ठै है तितना क्षेत्रकूं रोकै सो प्रदेश है। ऐसैं व्यवहार करिये है। तिनमें धर्मद्रव्य अर अधर्मद्रव्य ए दोऊ निष्क्रिय हैं सो आकाशका अत्यंतमध्यमें असंख्यात प्रदेशनिकूं व्यापकरि निश्चल तिष्ठै हैं। अर एक जीवहू प्रदेशनिकरि धर्म अधर्म द्रव्यकै समान है तो हू अपने प्रदेशनि के सकुच जानेका अर विस्तीर्ण होनेका स्वभाव है तातैं नाम कर्मकरि रच्या जो छोटा बड़ा शरीर तिसकूं अवगाह्य कर तिष्ठै है। अर जिस अवसरमें केवली होय लोकपूरण समुद्‌घात करै है तिस समयमें मेरुगिरिके नीचै चित्रा अर वज्राकापटलनिकै बीचि आत्माका मध्य अष्टप्रदेश तिष्ठै हैं। अर अन्य समस्त असंख्याते प्रदेश ऊपरि नीचैं तिर्यक् समस्त लोकाकाशकूं व्याप्त होय हैं॥ आकाशके प्रदेशनिकी संख्या कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

आकाशस्यानंता: ॥ ९ ॥

अर्थ—आकाशद्रव्यकै अनंतप्रदेश हैं जेता आकाश क्षेत्रकूं अविभागी पुद्गलपरमाणु रोकै ताकूं एकप्रदेश कहिएहैं। यद्यपि आकाश अखंड एकद्रव्य है तोहू परमाणुकरि मापिए तो अनंतपरमाणु प्रमाण होयहै याहीतैं अनंतप्रदेशी कहिए हैं। अर केई अन्यमती आकाशक्षेत्रकूं सर्वथा निरंशही मानैं सो

अयुक्त है। जातैं आकाशक्षेत्रमैं अनेकपदार्थ भिन्नभिन्न तिष्ठैहैं। जैसै यह ग्राम है यातैं मठ आगैं है। वापिका याकै पाछैं है ऐसा देशविभाग प्रत्यक्ष हैही तातैं आकाशमैं विभाग कैसैं नही मान्याजाय। इहां अनंत कह्या सो अलौकिकप्रमाणका विशेप है। अर अनंत ऐसा प्रमाणकूं सर्वमतके मानैहैं। केई लोक धातुकूं अनंत मानैहैं। केई प्रकृतिकैं अर पुरुषके अनंतपणा कहैहैं। केई दिशाकूं कालकूं आत्माकूं आकाशकूं अनंत मानैहैं। तातैं अनंत हैंही। वहुरि स्याद्वादमतमैं आकाशकूं द्रव्यअपेक्षा एक कहैहैं तोहु विभाग कल्पनाकरि अंशग्रहित हैही ॥ अब पुद्गलनिकै प्रदेशप्रमाण कहैहैं—

संख्येयासंख्येयाश्च पुद्गलानां ॥ १० ॥

अर्थ—पुद्गलद्रव्यकै प्रदेश संख्यातहू हैं असंख्यातहू हैं "च" शब्दकरि अनंतभी हैं। जातैं शुद्ध पुद्गलद्रव्य तो अविभागी एक परमाणु है। परंतु पुद्गलपरमाणुनिमैं मिलन विछुरन शक्ति है तातैं केई स्कंध दोय परमाणुका केई तीन च्यार इत्यादिक संख्यातका कोऊ असंख्यातका कोऊ अनंत परमाणुका स्कंध है। अब इहां कोऊ आशंका करै जो लोक तो असंख्यातप्रदेशी है यामैं अनंतानंत परमाणुका स्कंध कैसैं तिष्ठैहै। ताकूं उत्तर कहैहैं-सूक्ष्म परिणमनतैं अर अवगाहनासामर्थ्यतैं यो दोष नहीं आवैहै। परमाण्वादिक सूक्ष्मभावकरि परिणमे हुए एकएक आकाशका प्रदेशमैं अनंतानंत तिष्ठैहैं यातैं विरोध नाहींहै। ऐसा एकांत नहींहै जो अल्प आधारविषैं महान द्रव्य नहीं तिष्ठैं। प्रचयका विशेषतैं अल्पक्षेत्रविषै बहुतानिका अवस्थान देखिएहै जैसैं चंपाका पुष्पकी डोडी तो अल्प है। अर तामैं सूक्ष्मसंचयरूप परिणमनतैं गंधका अवयव एते निकसैहैं तिन करि समस्त दिशा व्याप्त होजाय हैं। ऐसैंही केतकीका पुष्प तो अल्प है अर तामैं सुगंध परमाणु एते निकसैहैं तिनकरि कोशन पर्यंत सुगंध चलीजाय। तथा

२८

विलका फल तथा छाणा (कंडे) तथा आला काष्ठ इन विषै प्रचयविशेषतैं एते पुद्गलस्कंध हैं जो अग्निकरि बालिए तो धूमरूप होय समस्त दिशानिमैं भरि जांय तैसैं अल्पहू लोकाकाशमैं अनंतानंत जीव अनंतानंत पुद्गलनिका अवस्थान है यामैं विरोध नहीं है ॥ अब पुद्गलकै प्रदेशवर्णन कीए तो परमाणुहू पुद्गल है याकैहू प्रदेशका प्रसंग आया यातैं परमाणुकै प्रदेशका निषेधकै आर्थि सूत्र कहैहैं—

नाणोः ॥ ११ ॥

अर्थ—अणु जो परमाणु ताकै प्रदेश नहीं हैं। जातैं परमाणुकै प्रदेशमात्रपणौंही है। जैसैं आकाशका एक प्रदेशके भेदका अभाव है यातैं अप्रदेशपणों है। तैसैं परमाणुकैहू प्रदेशमात्रपणातैं प्रदेशभेदका अभाव है बहुरि परमाणुतैं अन्य कोऊ सूक्ष्म पदार्थ नाहीं तातैं परमाणुके प्रदेशनिका भेद न होय तातैं स्वयमेव परमाणु अप्रदेश है। अर जो अणुकैहू प्रदेश होय तो याकै अणुपणा नहीं होय। अब इहां कोऊ कहैहैं जो अणुकै अप्रदेशपणातैं गधाका सींगकीज्यों अभाव आया सो अभाव नहीं है। जातैं प्रदेशमात्र है परमाणुकूं गधाका सींगकीज्यों अप्रदेश नहीं कह्या है। अब कोऊ या कहै जो परमाणुकै आदि मध्य अंत है कि नहीं है। जो हैं तो प्रदेशवान्पणा परमाणुकै आया। अर जो आदि अंत मध्य नहीं तो गधाका सींगकीज्यों अभाव आया। सो नहीं है। जैसैं विज्ञानकै आदि मध्य अंत नहीं है तोहू विज्ञानका अस्तित्व हैही तैसैं परमाणुका अस्तित्वभी है ही ॥ अब धर्मादिक द्रव्यनिका आधार जनावनेकूं सूत्र कहैहैं—

लोकाकाशेऽवगाहः ॥ १२ ॥

अर्थ—धर्मादिक द्रव्यनिका लोकाकाशमैं अवगाह है आकाशनाम द्रव्य सर्वतरफ अनंतानत है। तिसकै

मध्यविषैं जितना आकाशमें धर्मादिक द्रव्य पाईए सो लोकाकाश है। जहां छहू द्रव्य अवलोकन किए सो लोकाकाश है। अर बाहिर सर्वतरफ अनंतानंत केवल आकाश है ताकूं अलोकाकाश कहिए है। अर लोकका क्षेत्र तीनसै तियालीस राजूप्रमाण असंख्यात है। सो यो लोकाकाश धर्मादिक द्रव्यनिका आधार है। अब कोऊ आशंका करै—जो धर्मादिकनिका लोकाकाश आधार है तो आकाशका अन्य कौन आधार है। ताकूं उत्तर कहैहैं—जो आकाशद्रव्यकै अन्य आधार नाहीं, यो तो आपके आधारही आप हैं। इसतैं अन्य कोई बडा महान् द्रव्य नाहीं जाकै आधार आकाश तिष्ठै। तातैं सर्वतरफ अंतर-हित आकाश सो आपकै आधारही आप है। अर जो आकाश आपकै आधार आप नहीं होय तो अनवस्था दोष आवै। बहुरि एवंभूतनयकी अपेक्षा करि तो समस्त द्रव्य अपने २ आधार हैं ए आ-धाराधेयपणा कहना व्यवहारनय करि है। अब इहां कोऊ आशंका करै—जो आकाशकूं आधेय कह्या अर ताकै आधार धर्मादिक द्रव्य कह्या तब कूंडेमैं वैरकीज्यों पूर्वै आकाश तिष्ठैथा पाछै धर्मादिक याकै आधार तिष्ठै। तादि इनकै संयुक्त होय लोकमैं तिष्ठनेतैं अनादिपणाका अभाव आया नवीन संसर्ग ठहरया तातैं आधाराधेयपना कहना सदोष भया। ताका उत्तर—जो तुम दोष दिया सो नहीं है। जो संयुक्त होय सिद्ध नहीं भए तिनकैहू आधाराधेयपणा देखिए है। जैसैं शरीर अर हस्त इनकी युगपत् उत्पत्ति होतैहू हस्तकै आधार शरीर है। जातैं शरीरकै अर हस्तकैं उत्पत्ति पहली, पाछैं नहीं है अर पहली अन्य अन्य थे, पाछैं युक्त होय सिद्ध भए नहीं हैं। तोहू शरीरकै आधार हस्त है हस्तकै आधार अंगुली हैं अंगुलीकै आधार नख हैं। तैसैं आकाश अर धर्मादिक द्रव्य इनकै अनादिपारिणामिक योग-पद्यताकी सिद्धि होतैं पहली पाछैं ऐसा भेद नहीं होतैंहू आकाशकै अर धर्मादिक द्रव्यनिकै आधाराधे-

यपणा सिद्ध है, तातैं यो एकांत नहीं है, जो युतसिद्धकैही आधाराधेयपणा होय अर अयुतसिद्धकै नहीं होय। अयुतसिद्ध तो जैसैं स्तंभमैं सार अर युतसिद्ध जैसैं कुंडमैं वेर दोऊनिकै आधाराधेयपणा प्रगट देखिए है तातैं अनेकांतके प्रभावतैं यो उलाहनो नहीं है॥ अब धर्म अधर्म द्रव्यका अवगाह लोकमैं कैसैं है यातैं सूत्र कहैहैं—

धर्माधर्मयोः कृत्स्ने ॥ १३ ॥

अर्थ—धर्मद्रव्य अर अधर्मद्रव्य ए दोय द्रव्य समस्त लोकाकाशके प्रदेशनिमैं व्याप्यकरि तिष्ठै हैं। जैसैं तिलनिमैं तेल व्यापि रह्या है तैसैं धर्म अधर्म दोऊ द्रव्य लोकाकाशके समस्त प्रदेशनिमैं व्याप्यकरि तिष्ठै हैं तातैं इनकैं अभिव्यापक आधार है। जैसैं गृहका एक देशमैं घट तिष्ठै, तैसैं इनका लोकमैं अवस्थान नहीं है। बहुरि कोऊ कहै। जो लोकाकाशका प्रदेशनिमैं धर्म अधर्म द्रव्यका प्रदेश विरोध रहित कैसैं तिष्ठै है। एक प्रदेशमैं तिनके प्रदेश कैसैं समावै हैं? ताका उत्तर—जो जल भस्म खांड इत्यादिक मूर्तिक द्रव्यही एक क्षेत्रमैं विरोधरहित तिष्ठैं हैं तो अमूर्त्तिक धर्म अधर्म आकाश इनिकै कैसैं विरोध होय।

भावार्थ—एक घडा जल करिकै भर्‍या हुआ तामैं भस्म क्षेपिए तो एकघट भस्म मा(समा)जाय वा खांडका घडा माजाय बहुरि लोहकी सूई माजाय ऐसा देखिए है। जो स्थूल मूर्तिक द्रव्यही परस्पर अवकाशदान देय हैं तो अमूर्त्तिक अवकाशदान कैसैं नहीं देवै। बहुरि भेदसंघातपूर्वक आदिसहित जिनके संबंध होय ऐसै अतिस्थूल स्कंध तिनमैं केईकनिकै प्रदेशनिकै तिष्ठनेमैं विरोध है। अर धर्मादिक द्रव्यनिकै तो आदिमान संबंध नहीं पारिणामिक अनादिसंबंधहै इनिकै कैसैं परस्पर विरोध होय॥ अब पुद्गलनिकै अवगाहनविशेषके जाननेकूं सूत्र कहैहैं—

एकप्रदेशादिषु भाज्यः पुद्गलानां ॥ १४ ॥

अर्थ—लोकाकाशका एकप्रदेशतैं लगाय असंख्यातप्रदेशनिपर्यंत अनेकप्रकार पुद्गलनिका अवगाह है। एक परमाणुका एक आकाश प्रदेशविषै अवगाह है। अर दोय परमाणु खुलीवा वंधीको एकप्रदेशमैं वा दोय प्रदेश मैं अवगाह है। तीन परमाणु खुली वा वंधीको एकप्रदेशमैं अवगाह है वा दोयमैं वा तीनमैं अवगाह है। ऐसैं संख्यात असंख्यात अनंत प्रदेशनिका स्कंधका एक लोकाकाशका प्रदेशमैंभी अवगाह है। अर दोय तीन इत्यादि संख्यात असंख्यात प्रदेशनिमैंहू अवगाह जानना। द्रव्यनिमैं यह अवगाहनशक्ति है जातैं परस्पर अवकाश दान देहैं जैसैं एक घरमैं अनेक प्रकाश वर्त्तैं है तहां क्षेत्रका विभाग नहीं है। अर एक-क्षेत्रमैं अवगाह होनेतैं तिन प्रकाशनिकै एकपणाहू नहीं है। तैसैं एक लोकाकाशका प्रदेशमैं अनंत पुद्-गलपरमाणुनिका स्कंध सूक्ष्मपरिणमनशक्तितैं तिष्ठै है अर एक नहीं होजाय है। वहुरि द्रव्यनिका स्व-भाव है सो प्रेरणा नहीं किया जाय है जो ऐसैं होहु ऐसैं मति होहु। यातैं अवगाहन स्वभावपणातैं एक द्रव्य प्रदेशविषै वहुत स्कंधनिका तिष्ठना विरोधकूं नहीं प्राप्त होय है। वहुरि आर्ष जो परमागम तामैंभी ऐसैं कह्या है।

ओगाढगाढणिचिदो पोग्गलकाएहिं सव्वदो लोगो ।
सुहुमेहिं वादरेहिं अणंताणंतेहिं विविहेहिं ॥ १ ॥

अर्थ—यो लोक समस्त सर्वतरफतैं सूक्ष्म अर वादर नानाप्रकारके अनंतानंत पुद्गलकायकरि गाढा गाढा भर्या है। तातैं आगमप्रमाणतैंहू निश्चय करना योग्य है॥ अब जीवनिका अवगाह कैसे है यातैं सूत्र कहैहैं—

असंख्येयभागादिषु जीवानां ॥ १५ ॥

अर्थ–लोकका असंख्यातभागादिमैं जीवनिका अवगाह है। इहां लोकशब्दकी पूर्वसूत्रतैं अनुवृत्ति है। तिस लोकाकाशका असंख्यातभाग कीजै सो एक असंख्यातवां भागहू असंख्यात प्रदेशप्रमाण है। तिस एक असंख्यातवां भागमैं एक जीवकी अवगाहना तिष्ठैहै वा दोय असंख्येय भागमैं वा तीन च्यार इत्यादिक असंख्येय भागमैं एक जीवकी अवगाहना है जातैं जघन्य अवगाहनाका धारक सूक्ष्मनिगोदिया लब्ध्यपर्याप्तक जीव ताका शरीरहू असंख्यात प्रदेश प्रमाण अवगाहनाकूं धारै है तातैं लोकका असंख्येय भागादिकमैं एक जीवकी अवगाहना कही। यद्यपि अवगाहना नाना जीवनिकी जघन्यतैं लेय उत्कृष्ट पर्यंत एकएक प्रदेश अधिक पाइए है तोहू वे लोककै असंख्यातवैं भागही कहावै हैं। अर नाना जीव तो समस्त लोकमैं हैं कोऊ प्रदेश जीवविना नहीं है॥ अब कोऊ कहै जो एक जीवकी अवगाहना लोकाकाशका असंख्यातवां भागमैं कैसै है एक जीवका लोकप्रमाण प्रदेश है तातैं सर्व लोकमैं व्याप्त चाहिए ताकूं उत्तररूप सूत्र कहैहैं—

प्रदेशसंहारविसर्प्पाभ्यां प्रदीपवत् ॥ १६ ॥

अर्थ–जीवका प्रदेश लोकाकाशकै समान है तोहू दीपककीज्यों संकोच विस्तार होनेतैं जैसा आधार होय तिस प्रमाण होय तिष्ठैहैं। यद्यपि आत्माका अमूर्त्तिक स्वभावहै अर लोकाकाश तुल्य प्रदेशी है तोहू अनादिकालतैं कर्मतैं एकक्षेत्रावगाहरूप होय कथंचित् मूर्त्तिकपणाको धारण करैहैं। तातैं कर्मके वशतैं ग्रहणकिया जो छोटा बडा शरीर तामैं वसैहै जैसा शरीरका आधार होय तैसैं संकोच विस्तारकूं प्राप्त होयहै। जैसैं दीपक छोटे बडे भाजनमैं धरिए तिस प्रमाणही प्रकाश संकोच विस्तारकूं प्राप्त होय है।

छोटे वडे शरीरमैं तिष्ठता आत्माका लोकप्रमाण प्रदेश हैं ते घटै बधै नाहीं है। अब कोऊ कहैं जो आत्मा का प्रदेश संकोच होतैं कहांताईं संकुचै। ताकूं कहै हैं—सूक्ष्म निगोद लब्ध्यपर्याप्तक जीवके अंगुलके असंख्यातवैं भाग अवगाहना है ताके भी असंख्यातप्रदेश हैं तिस प्रमाणतैं जीवकी अवगाहना घटै नाहीं है। अब कोऊ कहै हैं—जो धर्मादिक द्रव्यनिकैं नानापणा मति कहो जातैं देश संस्थान काल दर्शन स्पर्शन अवगाहनादिक करि अन्यद्रव्यनितैं अभेद है। सोही कहै हैं—जिस देशमैं धर्मद्रव्य तिष्ठै तिस क्षेत्रमैंही अन्यद्रव्य तिष्ठै हैं तातैं देश भिन्न नहीं है। अर जो धर्मको संस्थान आकार सोही अन्यद्रव्यनिको है तातैं संस्थान भिन्न नहीं है। अर तीन कालमैं धर्मादिक समस्त द्रव्यनिकी तुल्य प्रवृत्ति है तातैं कालहू अभिन्न है अर प्रत्यक्षज्ञानी भगवान् जिस क्षेत्रमैं धर्मद्रव्य देख्या तिसहीमैं अन्यद्रव्य देखै तातैं दर्शन अभिन्न है। अर धर्मादिक समस्त द्रव्य सर्वात्मस्वरूपकरि परस्पर स्पर्शनहू करै हैं तातै अवगाहनभी अभिन्न है सर्वगतपणातैं अरूपीपणो द्रव्यपणो क्षेत्रपणो इनकरि भी भिन्न नहीं है। तोहू धर्मादिक पलटि परस्पर एक नहीं होजाय हैं प्रदेशनिकरि भेद है स्वभावकरि भेद है लक्षणकरि भेद है। यातैं जैसैं रूप रसादिकनिको तुल्य आधार होतैं हू लक्षणका भेदतैं भेद है॥ तैसैं भिन्नलक्षण कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

गतिस्थित्युपग्रहौ धर्माधर्मयोरुपकारः॥ १७॥

अर्थ—जीव पुद्गलनिकैं गति उपकार धर्मद्रव्यकृत है अर स्थिति उपकार अधर्मद्रव्यकृत है। जीव पुद्गल एक क्षेत्रतैं अन्य क्षेत्रमैं गमनक्रिया करै हैं। तहां गमन करनेकी शक्ति तो जीव पुद्गलहीकी है सो तो अंतरंग कारण है। अर बहिरंगसहकारी अविनाभूतकारण धर्मद्रव्य है। जो जीव पुगद्गल गमन करैं तो धर्मद्रव्य सहकारीकारण है अर नहीं गमन करै तो प्रेरणा नहीं करै है। परंतु धर्मद्रव्यका सहाय

विना गमन नहीं होय सकै तातैं अविनाभूत सहकारीकारण है जैसैं मच्छीकै गमन करनेकी शक्ति तो आपहीमैं है परंतु बहिरंग सहकारी अविनाभूत कारण जल है। यद्यपि मच्छी गमन नहीं करै तो जल प्रेरणा नहीं करै है तथापि जलका सहायविना गमन नहीं करि सकै तातैं मच्छीनिकै गमन करनेकूं जल सहकारीकारण है। ऐसैं धर्मद्रव्य जीव पुद्गलके गमनकूं सहकारीकारण है। बहुरि ऐसैंही गमनपूर्वक स्थिति रहते जीव पुद्गल तिनकूं अधर्मद्रव्य अविनाभूतसहकारी कारण है। जैसैं ग्रीष्ममैं गमन करतै पथिककै वृक्षकी छाया सहकारी अविनाभूतकारण है। इहां पूछै हैं—जो भूमि जलादि पदार्थही गति स्थिति रूप उपकारविषै समर्थ हैं धर्म अधर्म द्रव्यनिका कहा प्रयोजन है। तहां कहिए है—भूमि जलादिक तो कोई कोई द्रव्यको एक एक प्रयोजनविषै अनुक्रमतैं गमनादि उपकार करनेमैं समर्थ हैं। अर धर्म अधर्म द्रव्य हैं ते समस्तही जीवपुद्गलनिका एकैकाल गति स्थितिको साधारण आश्रय हैं बहुरि एककार्यकौं अनेककारण साधै हैं तहां दोष नाहीं। इहां तर्क—जो धर्म अधर्म द्रव्य काहूके देखनमैं आए नहीं तातैं धर्म अधर्म द्रव्य ही नहीं है। ताका समाधान—जो इनका नेत्रनिकरि देखना नहीं यातैं अभाव मति कहो। ए परोक्ष पदार्थ हैं। नेत्रादिक इंद्रियनिके ग्रहणमैं नहीं आवनेतैं अभाव कैसैं कहोहो। सर्वही मतमैं प्रत्यक्ष पदार्थ परोक्षपदार्थ मानिए है। जो इंद्रियनिका ग्रहणमैं नहीं आवनेतैं अभाव मानोगे तो समस्त स्वर्ग नरक परलोक पुण्य पाप ईश्वरादिक समस्तका अभाव मान्याजायगा। बहुरि हमारे स्याद्वादीनिके मतमैं भगवान सर्वज्ञ वीतराग प्रत्यक्ष देखिकरि कह्या है तातैं सर्वज्ञके प्रत्यक्ष होनेतैं धर्मादिक द्रव्य प्रत्यक्षभी हैं ही तिनके सत्यार्थ प्रमाणभूत उपदेशतैं परोक्षज्ञानीहू अंगीकार करै हैं। बहुरि ए धर्म अधर्म द्रव्य परोक्ष हैं अमूर्त्तिक हैं। तिनका उपकारके संबंधकरि अस्तित्व निश्चय कीजिए हैं। जीव पुद्गलके गति स्थिति-

कूं ए निमित्त हैं। बहुरि क्षणक्षणविषै तिनकै गति आदिका भेद है तातैं तिनके हेतुकैभी भिन्नपणा मानिए है। इस सूत्रका विशेष जाननेका इच्छुक हैं ते राजवार्त्तिक श्लोकवर्त्तिकतैं जानहु ॥ अब आकाशद्रव्यका उपकार दिखावनेकूं सूत्र कहे हैं।

आकाशस्यावगाहः ॥ १८ ॥

अर्थ—सर्वद्रव्यनिकौं अवकाशदान देना आकाशद्रव्यका उपकारहै। इहां उपकार शब्दकी पूर्वके सूत्रतैं अनुवृत्ति जाननी। जीवादिक अवकाश देनेयोग्य द्रव्यनिकौं अवकाशदान देना आकाशद्रव्यका उपकार है। इहां तर्क—जे जीवपुद्गलादिक क्रियावान हैं तिनकौं तो अवकाशदान देना युक्त है परंतु धर्मादिक द्रव्य तो नित्यसंबंधरूप हैं निःक्रिय हैं तिनकूं अवकाशदान देना आकाशकै कैसैं संभवै? ताका समाधान—जो गति स्थिति क्रियासहित जे जीवपुद्गल द्रव्य हैं तिनकी अपेक्षा तो आकाशके अवकाश देना मुख्य उपकार है। अर धर्मादिकनिकी अपेक्षा गौण है उपचारतैं अवकाशदान देना सिद्धहै। बहुरि तर्क—जो आकाशका अवकाश दान देना गुण है तो मूर्त्तिक द्रव्यनिकै परस्पर प्रतिघात (रुकना) अयुक्त है अर परस्पर घात देखिए है। वज्रपातादिकनिकरि पाषाणादिकनिका प्रतिघात देखिए है। भीतिकरि गवादिकनिका घात देखिए है तातैं आकाशकै अवकाशदान देना कैसैं बनै? ताका उत्तर—पुद्गलनिका परिणमन स्थूलसूक्ष्मादि अनेक प्रकार है। तिनमैं स्थूलपुद्गलनिकै परस्पर प्रतिघात हैं ते स्थूलपुद्गल परस्पर अभिघात करैहैं सूक्ष्म नहीं करैहैं सूक्ष्मकै परस्पर प्रवेशका सामर्थ्य है स्थूलपुद्गल परस्पर रोकै हैं। यामैं आकाशका दोष नहीं है रुकना भिडना परस्पर पुद्गलनिका सामर्थ्य है। सूक्ष्मपुद्गल हैं ते परस्पर अवकाशदान देवैही हैं। बहुरि इहां ऐसा—जो अवगाह गुण तो

समस्तद्रव्यानिमैंही है तथापि आकाश सबतैं बडा है तातैं प्रधानपनैं अवकाश दान देना याहीका गुण है। सर्वपदार्थनिकौं साधारण युगपत अवकाश देयहै। बहुरि इहां कोऊ कहैं—अलोकाकाशविषै अवगाह करनेवाला कोऊ द्रव्य है नाहीं तहां अवकाशदानभी नाहीं सो तहां आकाशकै अवकाश देना कैसैं कहिए? ताका उत्तर—तहां कोई अवगाह करनेवाला नाहीं तो अवकाशका काहा दोष? आकाशका अवगाह देना तो गुण विगडा नहीं। जो द्रव्यका स्वभाव है ताकूं द्रव्य छांडै नहीं है जैसैं अवगाह करनेवाला हंसका अभाव होतैंभी जलका अवगाह्यपणाका अभाव नहीं होय है तैसैं अलोकाकाशकै अवकाशदान सामर्थ्यकी हानि नहींहै॥ अब पुद्गलकृत उपकार दिखावनेकूं सूत्र कहैहैं—

शरीरवाङ्मनःप्राणापानाः पुद्गलानां॥ १९॥

अर्थ—शरीर वचन मन प्राणापान कहिए उच्छ्वासनिश्वास ए समस्त पुद्गलकृत उपकार जीवनिकै हैं। शरीर है सो समस्त वचनादिकका आधार है तातैं प्रथम कह्या। औदारिकादि शरीर हैं सो तो पुद्गलमय हैंही। इहां कोऊ कहैं—शरीरनिकौं पौद्गलिक कह्या सो तो ठीक परंतु कार्मणशरीर तो निराकार है सो निराकारकै पुद्गलपणो कैसैं होय? आकारवान औदारिकादि शरीरनिकैंही पुद्गलपणा युक्त है। ताकूं कहैहैं—जो कार्मणशरीरहू निराकार नहींहै आकारवानही है सूक्ष्म पुद्गलमयही है तातैं नेत्रादिकनिके ग्रहणमैं नहीं आवनेतैं निराकार नहींहै मूर्त्तिमान है यातैं पौद्गलिकही है जातैं मूर्त्तिक पदार्थके निमित्ततैं कर्मनिका उदय आवना देखिए है। जैसैं गुड बेरझडीकी मदिरा बनै है सो मदिरा मूर्त्तिक है ताकै पीवनेतैं चित्तकै भ्रमरूप ज्ञानावरण दर्शनावरण मोहनीय कर्मका उदय आवैहै। तथा निंबभक्षण करनेतैं असातावेदनीय उदय आवैहै। कांटा चुभनेतैं असाताका उदय होय है। इत्यादि मूर्त्तिक

द्रव्यनिके संबंधतैं उदय होते देखिए हैं तातैं कार्मणशरीरहू मूर्त्तिक पुद्गलमयही है ऐसा निश्चय करना। बहुरि वचन दोय प्रकार है एक भाववचन एकद्रव्यवचन। वहां मतिश्रुतज्ञानावरण कर्मका क्षयोपशम होतैं अर अंगोपांग नाम कर्मके लाभका निमित्ततैं आत्माकै बोलनेकी शक्ति होय सो भाववचन है। सो पुद्गलकर्मके निमित्ततैं भया तातैं पौद्गलिक है। बहुरि तिस बोलनेका सामर्थ्य सहित आत्माकै कंठ तालु जिह्वा इत्यादिक स्थाननिकरि प्रेरे जे शब्दरूप पुद्गलस्कंध सो द्रव्यवचन हैं सोहू पुद्गलतैं उपज्या पुद्गलमयही है। श्रोत्रेंद्रियके विषय हैं तातैं पुद्गलतैं अन्य नहीं।

अब इहां कोऊ शंका करै—जो वचनकूं पुद्गल कहोहो तो अन्यपुद्गलनिकीज्यों फिरहू ग्रहणमैं क्यों नहीं आवै ? वचन उत्पन्न होय एकवारही श्रोत्रइंद्रियका ग्रहणमैं आवैहैं निरंतर ग्रहणमैं नहीं आवैहैं। ताकूं कहिएहैं—जैसैं विजुलीके पुद्गल चक्षुइंद्रियके ग्रहणमैं आइकरिकै फेरि समस्त दिशामैं विखरिजाय हैं फेरि नहीं दीखैहैं। तैसैं वचनरूपहू पुद्गलस्कंध कर्णइंद्रियका ग्रहणमैं आय समस्त तरफ विखरिजाय तव फेरि श्रवणमैं नहीं आवैहैं। कर्णइंद्रिय शब्दहीकूं ग्रहण करै रूपादिककूं नहीं ग्रहण करै। जिस इंद्रियका जो विषय होय तिसकूं नियमकरि ग्रहण करै अर परका ग्रहण नहीं करै। अव कोऊ या कहो शब्द है सो नेत्र इंद्रियका ग्रहणमैं क्यों नहीं आवै ? ताकूं कहिएहैं जैसैं घ्राण इंद्रिय गंधहीकूं ग्रहण करैहै रसादिककूं ग्रहण नहीं करैहै। अर रसना इंद्रिय रसकूंही ग्रहण करैहै रूपादिककूं ग्रहण नहीं करै। तैसैं चक्षु इंद्रियहू रूपहीकूं ग्रहण करैहै शब्दादिककूं नहीं ग्रहण करैहैं। अब कोऊ या कहै जो शब्द अमूर्त्तिक है अमूर्त्त जो आकाश ताका गुण है सो नहीं। कैसैं अमूर्त्तिक नहीं ? ताका उत्तर कहैहैं—जो शब्द अमूर्त्तिक होय तो मूर्त्तिमान श्रोत्र इंद्रिय तिसकरि कैसैं ग्रहण कियाजाय। अमूर्त्तिक होयगा सो इंद्रियनिकै

ग्रहणमैं नहीं आवेगा। अर अमूर्त्तिक होयगा सो मूर्त्तिमानकरि प्रेरणाकूं नहीं प्राप्त होयगा। अर शब्द है सो मूर्त्तिक पवनकरि आकाशका फूद्याकीज्यों प्रेर्या हुवा अन्य दिशामैं तिष्ठते पुरुषनिके ग्रहणमैं आवै है। तथा शब्दकरि चूणापाषाणकी दीवालभीति फाटिजाय हैं। घावफाटिजाय है गर्भपतन होजाय है तातैं शब्द मूर्त्तिकही है। जो अमूर्त्तिक होय तो मूर्त्तिक करि कैसैं प्रेरणाको प्राप्त होय। बहुरि शब्द है सो मूर्त्तिक करि रुकैहैं। नालीमैं शब्द रुकैहैं भीतितैं शब्द रुकैहैं जो अमूर्त्तिक होय तौ मूर्त्तिक करि कैसैं रुकै। बहुरि मन दोय प्रकार है द्रव्यमन अर भावमन। तहां ज्ञानावरण वीर्यांतरायके क्षयोपशमतैं पाया जो गुणदोषके विचारस्मरणकी शक्तिरूप लब्धि तथा उपयोग सो तो भावमन है। सो पुद्गलकर्मके क्षयोपशमतैं भया तातैं पौद्गलिक है। बहुरि तिस भावमनसहित आत्माके अंगोपांग नाम कर्मके उदयतैं गुणदोषके विचारस्मरणका उपकारी हृदयस्थानविषै सूक्ष्मपुद्गलनिका प्रचयरूप द्रव्यमन है ते पुद्गलमय हैंही। बहुरि वीर्यांतराय ज्ञानावरण कर्मका क्षयोपशम अर अंगोपांग नामा नामकर्मका उदयकी है अपेक्षा जाकै ऐसा आत्मा ताकरि ऊंचा लीया जो कोष्ठतैं पवन सो तो उच्छ्वासलक्षण प्राण कहिए। बहुरि तिसही आत्माकरि बाहिरका पवन अभ्यंतर किया सो निःश्वास है ताहि अपान कहिए है। ए दोऊही पुद्गलमय हैं मूर्त्तिक हैं हस्तादिकरि रुकते देखिए हैं। शरीरविषै पवनका बंधान है सो आत्माका उपकारी है। शरीरमैं श्वासोच्छ्वास आदि चेष्टा आत्माका अस्तित्व जनावै हैं। या प्रकार शरीरादिक हैं ते पुद्गलमय जानना इनकरि जीवका उपकार है। बहुरि इहां उपकारशब्दका अर्थ भला करनाही नहीं लेना कछु कार्यको निमित्त होय तिसको उपकारी कहिए है॥ अब औरहू पुद्गलकृत उपकार कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

सुखदुःखजीवितमरणोपग्रहाश्च ॥ २० ॥

अर्थ—सुख दुःख जीवन मरण एभी उपकार पुद्गलका किया जीवकैं है। वाह्य द्रव्य क्षेत्र काल भावका निमित्ततैं सातावेदनीयका उदयतैं आत्माकै प्रसन्नताई प्रीतिरूप होना सो सुख है। तथा असातावेदनीयका उदयतैं आत्माका संक्लेशरूप परिणाम सो दुःख है। बहुरि आयुनामकर्मके उदयतैं भवमें स्थित रहता जीवकै उच्छ्वासनिश्वासादिक क्रियाका विच्छेद नहीं होना सो जीवित है। बहुरि जीवितका उच्छेद होना सो मरण कहिए। ए जीवनिकै होय हैं सो पुद्गलके निमित्ततैं होय हैं तातैं पुद्गलका उपकार कहिए। बहुरि इहां अन्य विशेष लिखिए हैं। तहां केई अन्यमती ऐसैं कहैहैं जो सुख दुःख तो देहकैही होयहै आत्मा तो सुख दुःखतैं रहित है। तथा केई कहैं आत्मा तो सर्वथा नित्य है अमर है मरैही नाहीं। तथा केई आत्माको अनित्यही कहैहैं। इत्यादिक एकांत कल्पना करैहैं तिन सबनिका निराकरण इस सूत्रतैं जानना। जातैं सुख दुःखका संवेदन तो जीवकै है। पुद्गल अचेतन जड है ताकै सुखदुःखका संवेदन नहीं संभवै है। बहुरि उछ्वासनिश्वासादि प्राणनिका उच्छेद नहीं होना सो जीवना अर प्राणनिके उच्छेदकरि शरीर छूटि अन्य शरीरकी प्राप्ति होना सो मरना है। सो यहां अन्यमती जो आत्माकूं नित्यही वा अनित्यही एकांतरूप कल्पना करैहैं तिनके मतमें निर्बाध कथन नाहीं बनैहै। जातैं सर्वथा नित्य मानैं ताकै सुखदुःख जीवनमरणादिक परणति नहीं बनि सकै है। तातैं वस्तुका स्वरूप नित्यानित्यात्मक मानै तिसहीकै निर्बाधकथन सिद्ध होयहै। बहुरि सूत्रमें उपग्रह शब्दके ग्रहणकरि पुद्गलका पुद्गलभी उपकार करैहै। जैसैं कतकफल जलका उपकार करैहै भस्मादिक कांस्यादिकको उपकार करैहै। अब आत्माकृत उपकारकूं कहैहैं—

परस्परोपग्रहो जीवानां ॥ २१ ॥

अर्थ—जीवनिकैहू परस्पर उपकार है। स्वामी सेवकका उपकार बित्तादिक देनेकरि करैहै। स्वामीका हित करनेकरि अर अहितका निषेधकरि सेवक स्वामीका उपकार करैहै। दोऊ लोकके फलका देनेवाला उपदेशकरि वा उपदेशके अनुकूल आचरण करावनेकरि आचार्य शिष्यका उपकार करैहै। अर शिष्य हैं ते आचार्यनिके अनुकूल प्रवृत्तिकरि आचार्यनिका उपकार करैहैं॥ अब कालकृत उपकार दिखावै हैं—

वर्त्तनापरिणामक्रियापरत्वापरत्वे च कालस्य॥ २२ ॥

अर्थ—वर्त्तना परिणाम क्रिया परत्व अपरत्व ए कालद्रव्यकृत उपकार हैं । धर्मादिक द्रव्यनिकै वर्तना आदिक कालके निमित्ततैं होइ हैं सोही दिखाइये है। धर्मादिक द्रव्य हैं ते आपही आपने उपादानकारण-करि अपने पर्यायनिके उत्पादरूप वर्तैं हैं। सो तिस वर्तनाका बाह्य निमित्त चाहिए। जातैं बाह्य उपकार निमित्तविना अंतरंग परिणति होयनाहीं सो तहां तिनकौं बहिरंग निमित्त काल है। तहां तिस वर्तनाका समय है सोही कालका चिन्ह है। सब द्रव्यनिके वर्तावनेवाला काल द्रव्य है। याहीकरि कालका निश्चय कीजिये है। यह वर्तना है सो कालद्रव्यका अस्तित्व जनावै है। जातैं गौण है सो मुख्यविना होइनाहीं। बहुरि इस वर्तनाकूं जेतीवार लगै है सो व्यवहार काल है बहुरि जो द्रव्य अपने स्वभावकूं नहीं छांडि-करि पर्यायका रूपकरि पलटना सो परिणाम है। तहां धर्मादिक द्रव्यनिके अगुरुलघुत्वगुणका अवि-भाग परिच्छेद रूप अनंत परिणाम है। तहां ते हानि वृद्धि सहित हैं। अतिसूक्ष्म स्वरूप है। बहुरि जीवकै औपशमिकादि भावरूप परिणाम है। तथा गति कषाय क्रोधादिक परिणाम है। अर पुद्ग-लकै वर्णादिक परिणाम है तथा घटादि अनेक रूप है। इहां ऐसा जानना, जो द्रव्यके पर्यायकूं परि-

णतिकूं परिणाम कहिए कैसी है पर्याय जो पूर्व अवस्थाकूं छांडि दूसरी अवस्थारूप होना । बहुरि एकक्षेत्रतैं अन्यक्षेत्रविषै गमन करना सो क्रिया है । सो क्रिया जीव पुद्‌गल दोयहीकै होय है । बहुरि जाकूं बहुतकाल लागै ताकूं परत्व कहिए । अल्प कालका होय ताकूं अपरत्व कहियेे । ऐसें द्रव्यके वर्तना आदि कहे ते कालके निमित्ततैं होय हैं अन्य द्रव्यनिकूं यह कालका उपकार है । धर्मादिक द्रव्यनिकै पर्याय समयसमय पलटैहैं सो इस पलटनिकौं समय जो काल सोही निमित्त है तातैं ऐसा कहिए जो द्रव्यनिका पर्याय वर्तै है ताका वर्तावनेहारा कालद्रव्य है। बहुरि यहां कोऊ कहै—जो वर्तनाहीका भेद परिणामादिक है तातैं एक वर्तनाही कहना था तिनका जुदाजुदा ग्रहण अनर्थक है । ताका समाधान—जो अनर्थक है नाहीं । यहां कालकै दोय प्रकार सूचनेके अर्थि विस्तार कह्या है । काल दोयप्रकार है एक निश्चयकाल एक व्यवहारकाल। तहां निश्चयकाल तो वर्त्तनालक्षण है । अर परिणामादिक ते व्यवहार कालभी जानिए है । जीव पुद्‌गलके परिणामनकरि व्यवहारकाल प्रकट होय है सो यह व्यवहारकाल तीन प्रकार है । भूत, वर्तमान, अनागत। बहुरि परमार्थकाल जो निश्चयकाल ते लोकाकाशके एकएकप्रदेशनिविषै भिन्नभिन्न असंख्यात कालाणुद्रव्य हैं ते परमार्थकाल हैं ते कालाणु परिणतिरूप वर्तै हैं । परद्रव्यके परिणतिरूप नाहीं वर्तै हैं आप अपनी परिणतिरूपही वर्तै हैं सो परद्रव्य तो बाह्यनिमित्त होय है । तिनकी वर्तना सर्वद्रव्यनिके परिणमनप्रति निमित्त है ॥ अब पुद्‌गलके गुण कहैहैं—

स्पर्शरसगंधवर्णवंतः पुद्‌गलाः ॥ २३ ॥

अर्थ—पुद्‌गल हैं ते स्पर्श रस गंध वर्ण गुणनिकरि सहित हैं। कोमल, कठोर, हलका, भारी, शीत, उष्ण,

सचिक्कण, रूक्ष ए अष्टप्रकारका स्पर्श है। बहुरि खाटो, मीठो, कडवो, कषायलो, चिरपरो ए पंचप्रकार रस है। बहुरि सुगंध, दुर्गंध, ऐसैं दोय भेदरूप गंध हैं। बहुरि कृष्ण नील रक्त पीत श्वेत ए पंच-प्रकार वर्ण हैं। ऐसैं वीस भेद हैं। इन एकएकका एक दोय तीन चार संख्यात असंख्यात अनेक भेद हैं। अर अविभागप्रतिच्छेदनिकी अपेक्षा अनंतभेद हैं। ए स्पर्श रस गंध वर्ण जिनकैं होंय ते पुद्गल हैं। समस्त पुद्गलनिकै ए च्यारों गुण निश्चय करना। इहां केई अन्यमती कहैहैं—जो पृथ्वी आदिके परमाणु जातिभेद रूप हैं पृथ्वी आदिकनिके परमाणु जुदीजुदी जातिके हैं कदाचित् परस्पर एक होय नहीं जुदेही रहैहैं। तहां पृथ्वीके परमाणुमैं तो स्पर्श रस गंध वर्ण ए चार गुण हैं। अर जलविषैं गंधविना तीनगुण कहैहैं। अग्निविषैं गंध रस दोऊ नाहींहैं। स्पर्श वर्ण दोयही गुण हैं। पवनविषैं गंध रस रूप ए तीन गुण नाहीं है एक स्पर्शगुणही है। ऐसैं कहैहैं सो अप्रमाण है। जातैं पृथ्वी जल अग्नि पवनके पर-माणु जातिभेदके रूप नहीं हैं। एक पुद्गलही पृथिव्यादि अनेक प्रकार परिणमै है। सबनिमैं स्पर्श रस गंध वर्ण ए च्यार गुण हैं। गुणानिकी हीनता कोई पुद्गलमैंभी नहींहै। पृथ्वीतैं जल होना जलतैं पृथ्वी होना इत्यादि जातिसंकर देखिए हैं। पृथ्वी जो पाषाण तथा काष्ठतैं अग्नि प्रगट होय है। अग्नितैं कज्जल तथा भस्मादिक पृथ्वी प्रगट होय है। चंद्रकांत मणि पृथ्वी है। तातैं जल प्रगट होते देखिएहै। जलतैं मोती तथा लवण ए पृथ्वी उपजते देखिए है। पृथ्वी जो जव नाम अन्न ताके भक्षणतैं वायु उपजती देखिए है जातैं पृथ्वी जलादिक ए समस्त पुद्गलद्रव्यकेही विकार हैं सर्वही चारो गुणनिकरि सहित हैं सो आगम अनुमान करि सिद्ध है॥ ऐसैं पुद्गलद्रव्यका गुण तो कह्या आगैं पुद्गल द्रव्यके पर्यायनिकूं कहैहैं—

शब्दबंधसौक्ष्म्यस्थौल्यसंस्थानभेदतमश्छायातपोद्योतवंतश्च ॥ २४ ॥

अर्थ—शब्द बंध सूक्ष्म स्थूल संस्थान भेद तम छाया आतप उद्योत इनि पर्यायनिसहित हैं ते पुद्गल द्रव्य हैं। तहां शब्द दोय प्रकार है। एक भाषात्मक एक अभाषात्मक। तिनमैं भाषात्मकहू दोय प्रकार है। एक अक्षररूप एक अनक्षररूप। तिनमैं अक्षररूप तो शास्त्रादिककरि प्रगट किया संस्कृत वा देश-भाषारूप आर्य म्लेछनिकै व्यवहारका कारण है। अर अनक्षररूप द्वींद्रियादिकनिकी तथा अतिशयरूप ज्ञानके प्रकाशनेकूं कारण केवलीकी दिव्यध्वनि सो ए समस्तही भाषा पुरुषके प्रयत्नतें भई प्रायोगिक हैं। बहुरि अभाषारूप शब्द है सोभी दोय प्रकार है। एक प्रायोगिक, एक वैस्रसिक। पुरुषके यत्नतें उपजै ते प्रायोगिक कहिएहै बहुरि पुरुषके यत्नकी अपेक्षारहित स्वाभाविक होय सो वैस्रसिक है। सो मेघ-गर्जनादिकका है। अर प्रायोगिक च्यार प्रकार है। तत, वितत, घन, सौषिर। तिनमैं चर्मके तननादि-उपजे नगार ढोल मृदंगादिकके शब्द ते तत कहिए। बहुरि तांति तारके वीणा सहतार तमूरा इत्यादिकतैं कतैं उपज्या शब्द ताकूं वितत कहिएहै। बहुरि ताल घंटादिकके हलावनेकरि उपजा सो घन है। बहुरि वांसुरी शंख आदिकतैं उपज्या सो सुषिरहै। ऐसैं शब्दके भेदकहे। बहुरि बंध दोय प्रकार है। वैस्रसिक अर प्रायोगिक। तहां जो पुरुषके यत्नकी अपेक्षारहित होय सो वैस्रसिक है। सो वैस्रसिक दोय प्रकार है। एक आदिमान एक अनादिमान। तिसमैं स्निग्ध रूक्षादि गुणनिके निमित्ततैं विजुली उल्कापात बादला इंद्रधनुकूं आदिमान वैस्रसिक बंध कहिए। बहुरि धर्म अधर्म आकाश इत्यादिकनिकै अनादि बंध है। वा पुद्गलनिमैं महास्कंधादिकनिकै अनादि बंध है। बहुरि पुरुषके प्रयत्नतैं बंध सो प्रायोगिक है। सो दोय प्रकार है। एक अजीवविषय एक जीवाजीवविषय। तहां लाखकैं अर काष्ठकैं

बंध सो अजीवविषय बंध है। वहुरि कर्मनोकर्मबंध है सो जीवाजीवविषय है। वहुरि सौक्ष्म्य दोय प्रकार है। अंत्य अर आपेक्षिक। तहां परमाणु तो अंत्य सूक्ष्म है। अर वेलतैं आमला सूक्ष्म है। आमलातैं वेर सूक्ष्म ऐसैं अन्यकी अपेक्षातैं सूक्ष्म सो आपेक्षिकसूक्ष्म है। वहुरि स्थौल्यभी दोय प्रकार है। एक अंत्य दूजा आपेक्षिक। तहां जगद्व्यापी महास्कंध तो अंत्यस्थौल्य है। अर वेर आमला वेल तालफल इत्यादिक अन्य की अपेक्षातैं आपेक्षिक स्थौल्य हैं। वहुरि संस्थान दोय प्रकार है। एक इत्थंलक्षण एक अनित्थंलक्षण। इहां संस्थान नाम आकृतिका है। तहां गोल त्रिकोण चौकोर लंवा चौडा परिमंडलरूप तो इत्थंलक्षण-संस्थान है। अर जो वादलेनिकीज्यों जिनका आकार आकृति नहीं कहीजाय सो अनित्थंलक्षण है। वहुरि भेद हैं ते छह प्रकार हैं। उत्कर चूर्ण खंड चूर्णिका प्रतर अणुचटन ऐसैं छह प्रकार हैं। तहां जो करोंतादिकनिकरि काष्ठादिकनिका चूर उतारना सो उत्करनाम भेद है। वहुरि यवांका गोहांका सातू वा कणिकादिक सो चूर्ण नाम भेद है। अर घटादिकनिका कपाल खंडशर्करादिक होय सो खंड नाम भेद है। उडद मूंग चोंला इत्यादिकनिकी दालि सो चूर्णिकानाम भेद है। अर अभ्रपटलादिकनिका पुडत उतलै है सो प्रतर नाम भेद है। तप्त लोहपिंडादिकनिकौं लोहके घनादिककरि घात करिए तादि स्फुलिंगनिका निर्गमन होय सो अणुचटन नाम भेद है। ऐसैं छह प्रकार भेद कह्या। वहुरि प्रकाशका विरोधी अंधकार सो तम है। वहुरि प्रकाशके आवरणका कारण सो छाया है। सो दोय प्रकार है। तहां काचविषैं मुखका वर्णादिकनिका परिणमन दिखना सो तद्वर्णपरिणति नाम छाया है। वहुरि दूजी प्रतिविंव स्वरूपही है। वहुरि सूर्यविमानके निमित्ततैं उत्तमप्रकाश होय सो आतप कहिए वहुरि चंद्रकांत मणि अग्नि इत्यादिकका प्रकाश सो उद्योत कहिए। एते शब्दादिक कहे ते समस्त पुद्गलकी पर्याय हैं।

बहुरि सूत्रमैं "च" शब्द कह्या तातैं प्रेरणा अभिघात आदिभी होंय ते पुद्गलके विकार हैं तिनकाहू समुच्चय चशब्दकरि होय है। तैसैंही औरहू अनेकप्रकार पुद्गलका पर्याय जानना। बहुरि इहां केई अन्यमती शब्दकों आकाशका गुण मानैंहैं। सो अप्रमाण है। जातैं शब्द मूर्तिक है आकाश अमूर्तिक है सो शब्द आकाशका गुण कैसै होय। बहुरि शब्दका मूर्तिकपणा साक्षात् है जातैं शब्दकों कर्णइंद्रिय करि ग्रहण करिएहै तथा हस्तादिकरि रोकिए है। भीती इत्यादिकरि रुकैहै। पवनादिक मूर्तिकवस्तुनिकरि तिरस्कार होयहै। तातैं शब्द है सो पुद्गलद्रव्यका पर्याय है मूर्तिक है यह प्रमाणसिद्ध है। पुद्गल स्कंधनिकै परस्पर भिडनेतैं शब्दपर्याय प्रगट होयहै॥ अब पुद्गलनिमैं भेद कहैहैं—

अणवः स्कंधाश्च ॥ २५ ॥

अर्थ—पुद्गलद्रव्यके अणु अर स्कंध ए दोय भेद हैं। एक प्रदेशमात्रहीमैं स्पर्शादिक गुणनिकरि निरंतर परिणमै है तातैं अणु कहिए है। सूक्ष्मपणातैं आपही आदि आपही मध्य आपही अंत ऐसा सूक्ष्म अविभागी जाका विभाग नहीं होय सो परमाणु है। अर जो स्थूलपणाकरि ग्रहण निक्षेपणादि व्यापारकूं प्राप्तहोय सो स्कंध है। अर ग्रहण निक्षेपणादिक व्यापारकै योग्य नहीं होय ऐसे सूक्ष्म परिणमनरूपहू स्कंध होय हैं। परमाणुविषै रूक्ष साचिक्कणमैंतैं एक गुण होय अर शीत उष्णमैंतैं एक ऐसैं दोय गुण तो स्पर्शके हैं। अर एक रस एक गंध एक वर्ण ऐसैं पांच गुणसाहित होय है। जातैं परमाणु निरवयव है याकै अंश नाहीं। जाकै अवयवसाहितपणा होय ऐसे मातुलिंगादि फलके अनेक रसपणा देखिए है। मयूरादिकनिके अनेकवर्णपणा देखिए हैं। अनुलेपनादिकनिके अनेक गंधपणा देखिए है। परमाणु अवयवरहितही हैं यातैं रस गंध वर्ण इनका एकपणा ही है। अर स्पर्शके दोयही भेद हैं। जातैं हलका भारी नरम

कठोर ए स्कंधके विषय हैं तातैं परमाणुमैं नहीं हैं। वहुरि द्व्यणुकादि वहुत परमाणुके मिलनरूप स्कंध हैं ते स्पर्श रस गंध वर्ण गुणनिसहित अनेक प्रकार हैं। ऐसें पुद्गलद्रव्यके अणु स्कंध रूप दोय भेद जानने। यद्यपि द्व्यणुकादिक तथा स्पर्श रस गंध वर्णादिककरि अनंतभेदरूप हैं तथापि इन दोऊ भेदनिमैं गर्भित हैं॥ अव स्कंधनिकी उत्पत्तिके हेतु कहनेकूं सूत्र कहे हैं—

भेदसंघातेभ्य उत्पद्यंते ॥ २६ ॥

अर्थ—पुद्गलनिके स्कंध हैं ते भेदतैं तथा संघाततैं उपजैहैं। वाह्य अभ्यंतर निमित्तके वसतैं स्कंध विदारे जाय सो भेद है। वहुरि न्यारे न्यारे होंय तिनका एकपणा सो संघात है। इहां भेद अर संघात दोऊनिकै वहुवचन है तातैं तीसरा भेद जो भेद अर संघात दोऊनितैंहू स्कंध उपजै है। तहां दोय वा तीन च्यार इत्यादि संख्यात असंख्यात अनंत परमाणु मिलि स्कंध होय है। वा केई स्कंधनिमैं कोई स्कंध वा परमाणु मिलि स्कंध होय है ऐसें संघाततैं स्कंधनिकी उत्पत्ति कही। अर तैसैंही स्कंधके भेद होतैं दोय परमाणुका स्कंधपर्यंत स्कंध उपजैहैं। वहुरि ऐसैंही कोई स्कंधका भेद होय कोई अन्य स्कंधका मिलना होय ऐसें भेद संघाततैंभी स्कंध उपजैहैं॥ अव अणुकी उत्पत्तिका नियमकै अर्थि सूत्र कहैहैं—

भेदादणुः ॥ २७ ॥

अर्थ—परमाणु हैं सो भेदहीतैं उपजैहैं संघाततैं नहीं उपजैहैं॥ अव इहां कोऊ कहैं—जो संघाततैंही स्कंधकी उत्पत्ति होय है फेरि भेदसंघातका ग्रहण करना अनर्थक है ऐसें कहतैं इनका ग्रहण करनेका प्रयोजन जनावनेकूं सूत्र कहे हैं—

भेदसंघाताभ्या चाक्षुषः ॥ २८ ॥

अर्थ—इंद्रियगोचर जो स्कंध होय हैं सो भेद संघात दोऊनितैं होय हैं । अनंतपरमाणुनिका स्कंध है सो कोऊ स्कंध चक्षु इंद्रियकै गोचर होय कोऊ स्कंध चक्षु इंद्रियगोचर नाहीं होय। सो कैसैं नेत्र इंद्रियकै गोचर होय? इस हेतुतैं "भेदसंघाताभ्यां चाक्षुषः" ऐसा सूत्र कह्या है। केवल भेदही तैं नेत्र इंद्रियकै गोचर नहीं होय हैं। भेद संघात दोऊनितैं होय हैं। सोही कहिए है। जो सूक्ष्मपरिणमनरूप स्कंध है ताका भेदकूं होतैहू अपने सूक्ष्मपरिणामकूं नाहीं छांडै है तदि इंद्रियनिके ग्रहणमैंहू नाहीं आवै है। अर जब वह सूक्ष्मपरिणम्या स्कंध अन्य स्कंधमैं संघातरूप होय मिलै तब सूक्ष्मपणाके परिणामकूं छांडि स्थूलपणाको प्राप्त होय चक्षु इंद्रियकै गोचर होय है इंद्रियनिकरि ग्रहण करनेयोग्य होय है ॥ अब द्रव्यका लक्षण कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

सत् द्रव्यलक्षणं ॥ २९ ॥

अर्थ—द्रव्यका लक्षण सत् है जो सत् है सोही द्रव्य है । यह सामान्य अपेक्षाकरि द्रव्यका लक्षण है। जातैं सर्व द्रव्य सतमय है जो सत् है सो द्रव्य है। इहां ऐसा विशेष जानना। जो सत्का भाव ताही सत्ता कहिए वा सत्त्व कहिए । सत् नाम अस्तित्वका है । जो वस्तु है सो सर्वथा नित्यपणा करिकै नहीं है अर सर्वथा क्षणिकपणा करिकै नहीं हैं । सर्वथा नित्यही होय तो क्रमतैं होते जे वस्तुमैं अनेक भाव तिनका अभावतैं विकारवानपणा कैसैं होय अर सर्वथा क्षणिक जो क्षणविनाशीकही मानिये तो यो वस्तु जो पूर्वै था सोही है ऐसा प्रत्यभिज्ञानका अभाव होय तादि वस्तुके एकसंतानपणा काहेतैं होय तातैं प्रत्यभिज्ञानका कारणभूत कोऊ स्वरूप करिकैं तो वस्तु ध्रुवपणाकूं अवलंबन करै है। अर कितने

क्रमतैं प्रवर्त्ततै स्वरूपकरि नष्ट होता अर उत्पन्न होता संता एककालविषै निश्चयथकी उत्पाद व्यय ध्रौव्य रूप तीन अवस्थाकूं धारण करता वस्तुकूं सत् मानना योग्य है। ऐसैं सत् वस्तु तीनरूप है। याहीतैं सत्ताकूंहू उत्पाद व्यय ध्रौव्य स्वरूप मानना योग्य है। जातैं भावकै अर भाववान्‌कै कथंचित् एकस्वरूपपणा है। अब जो यो सत्ता है सो त्रिलक्षणरूप समस्त वस्तुके स्वरूपमैं सदृशपणाकूं कहै है। जो यो सत् है। ऐसैं समस्त त्रिलक्षणरूप वस्तुकूं सत् कहैहै तातैं एक है। बहुरि त्रिलक्षणरूप समस्त पदार्थनिकूं जो सत् यैसा नाम कहिये हैं वा सत्पणाकी प्रतीत करिये है तिनका मूल एक सत्ता है तातैं या सत्ता सर्वपदार्थस्थिता है। बहुरि समस्त वस्तुका स्वभाव जे उत्पाद व्यय ध्रौव्य रूप त्रिलक्षण स्वभाव तिनकरि सहित व्यावर्त्तै है तातैं या सत्ता विश्वरूपा है। बहुरि द्रव्यानिमैं पर्यायनिकी अनंत व्यक्ति है ते समस्त व्यक्ति त्रिलक्षणरूप हैं। तिनतैं सत्ता जानिये है। यातैं या सत्ता अनंत पर्याय है। येसैं या सत्ता है तोहू सर्वथा ऐसीही एकांततैं नहीं है। अपना प्रतिपक्षीकरि सहित है कथंचित् सत्ता कथंचित् असत्ता कथंचित् त्रिलक्षणा कथंचित् अत्रिलक्षणा कथंचित् एका कथंचित् अनेका कथंचित् एकपदार्थस्थिता कथंचित् सर्वपदार्थस्थिता कथंचित एकरूपा कथंचित् विश्वरूपा कथंचित् एकपर्याया कथंचित् अनेकपर्याया ऐसैं सत्ताकूं अनेक भेदरूप कहैहैं ॥

सत्ता दोय प्रकार है। एक महासत्ता, एक अवांतरसत्ता। तिनमैं समस्त सत्पदार्थनिका समूहमैं व्यापनेवाला जो सदृश अस्तित्व ताकी कहनेवाली सो तो महासत्ता है। जाकरिकै घट पट स्तंभ पृथ्वी आकाश जल स्थल जीव अजीव समस्त द्रव्य सत् कहावै हैं। जो योभी सत् यो भी सत् समस्त सत्रूपही है सो तो महासत्ता है। अर वस्तुवस्तुप्रति नियमतैं भिन्न भिन्न अपने अपने स्वरूपके अस्तित्वको सुचानेवाली

अवांतरसत्ता है। तिनमैं महासत्ता तो अवांतरसत्ताकी अपेक्षा असत्ता है। जातैं महासत्ता जो समस्त वस्तुकी सत्ता सो एक वस्तुकी सत्ता कैसैं होय। जो समस्तवस्तुकी सत्तारूप जो महासत्ता एकवस्तुकी सत्ता होजाय तो समस्तवस्तु एकवस्तुरूप होजाय सो होयनहीं तातैं अवांतरसत्ताकी अपेक्षा महासत्ता असत्ता है। अर अवांतरसत्ता महासत्तारूपकरि असत्ता है। जातैं एकवस्तुकी सत्ता महासत्ता कैसैं होय जो एकवस्तुकी सत्ताही महासत्ता होजाय तो समस्त वस्तु एक होजाय। तातैं सत्तातैं प्रतिपक्षी कथंचित् असत्ता है। बहुरि जिस स्वरूपकरि उत्पाद है सो तिस स्वरूपकरि उत्पादही एक जाका लक्षण है। अर जिस स्वरूपकरि विनाश है तिस स्वरूपकरि विनाशैकलक्षणही है। अर जिस स्वरूपकरि ध्रौव्य है तिस स्वरूप करि ध्रौव्यैकलक्षण है। जैसैं उत्पाद है सो घटपटपणाकरिकैही है पिंडपणाकरिकै नहींहै। अर मृत्तिकापणाकरिकैं नहींहै। अर विनाश है सो पिंडपणाकरिकैंही है। घटषणाकरिकै नहीहै। अर मृत्तिकापणाकरि नहीहै। अर ध्रौव्य है सो मृत्तिकापणाकरिकैही है घटपणा करिकै पिंडपणाकरिकै नहीं है। ऐसैं उत्पद्यमान उच्छिद्यमान अवतिष्ठमान जे वस्तुके स्वरूप तिनकै प्रत्येक त्रिलक्षणपणाको अभाव है यातैं कथंचित् अत्रिलक्षणपणा त्रिलक्षणपणाका प्रतिपक्षीहू वस्तुकै है। बहुरि जो एकवस्तुका स्वरूपकी सत्ता है सो अन्यवस्तुका स्वरूपकी सत्ता नहीं होयहै तातैं एकपणाका प्रतिपक्षी अनेकपणा है। बहुरि पदार्थ पदार्थप्रति सत्ताका जुदाजुदा नियम है कोऊ पदार्थकी सत्ता कोऊ अन्य पदार्थकी सत्तासैं मिलै नहीं तातैंही पदार्थनिकै जुदाजुदापणाका नियम है तातैं सर्वपदार्थस्थितिका प्रतिपक्षी एकपदार्थस्थितिपणा है। बहुरि जिस पदार्थका जो रूप है तिस रूपकी सत्ता तिस पदार्थहीमैं है अन्यमैं नही तातैं एक रूपपणा विश्वरूपपणाका प्रतिपक्षी है। बहुरि येकयेक वस्तुकैं अनंतपर्याय हैं तिनमैं येकयेक पर्यायप्रति सत्ता

का जुदाजुदा नियम है। यातैंही पर्यायनिकैं भिन्नता है तातैं कथंचित् एकपर्यायपणा अनंतपर्यायका प्रतिपक्षी जानना। यैसैं सामान्यविशेषस्वरूपका प्ररूपणमैं समर्थ यैसा दोऊ नयनिकै आधीन समस्त कथन निर्दोष है। नयनिकूं जानेविना वस्तुका यथावत् जानना नही होय तादि एकांतग्रहणकरि विपरीतताकूं प्राप्त होयहै॥ अब सत्का लक्षण कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं सत्॥ ३०॥

अर्थ—उत्पाद व्यय ध्रौव्य तीनपणाकरि युक्त हैं सो सत् है। अपनी जातिकों नाहीं छांडते जे चेतन अचेतन द्रव्य तिनकै बाह्य अभ्यंतर निमित्तके वशतैं येक परणतितैं अन्य परणतिको प्राप्त होना सो उत्पाद हैं। जैसैं मृत्तिका द्रव्यविषैं पिंडपर्यायका नाश होना अर घटपर्यायका उपजना ऐसैं उत्पाद जानना। तथा एकजातिमैं विरोधरहित क्रमतैं होता जो भावनिका संतान ताकै विषै पूर्वभावका अभाव होना सो विनाश है ताहीकूं समुच्छेद कहिए हैं व्यय कहिए हैं। अर उत्तरभावका प्रगट होना सो उत्पाद है। अर पूर्व भावका नाश अर उत्तर भावका उत्पाद होतैंहू आपनी जातिका नाहीं छांडना सो ध्रौव्य है। ए उत्पाद व्यय ध्रौव्य सामान्यतैं तो अभिन्न हैं वोही एकद्रव्य है द्रव्यतैं भिन्न नहीं है। अर विशेषकी अपेक्षा समस्तपर्यायक्रमवर्ती जुदीजुदी हैं परस्पर मिलै नहीं तिसकरि भिन्न हैं। द्रव्यविषैं तीनों धर्म युगपत् एक कालमैं पाइयेहैं द्रव्यका स्वभाव है याहीतैं द्रव्यका लक्षण है। जातैं जो उत्तरपर्यायका उपजना सोही पूर्वपर्यायका नाश होना है अर जो पूर्वपर्यायका नाश होना सोही उत्तरपर्यायका उत्पाद है अर द्रव्य है सो उत्पादमैंहू वेही द्रव्य है अर व्ययमैंहू वेही द्रव्य है अन्य नाही भया अर उत्पाद व्यय द्रव्यमैं समय समय होइ हैं जातैं सर्वद्रव्य परिणामी हैं परिणमनविना कोऊ समयमैंहू द्रव्य नहींहैं। तातैं जो सत्

लक्षण द्रव्य है सो उत्पाद व्यय ध्रौव्यस्वरूप ही है।

बहुरि ए तीनो द्रव्यमैं परस्पर सापेक्षही हैं। इनकै जो परस्पर अपेक्षा नही होय तो वस्तुही सिद्ध नही होय। जो केवल उत्पादही मानिए तो नवीन वस्तुका उपजना ठहरै सो अत्यंत असत् ताका उपजना संभवै नही। पूर्वै जो वस्तु सतरूप होयगा ताकेही अन्य पर्यायका उपजना होयगा अर जो पूर्वै सर्वथा असत् था अर फिर नवीन उपज्या मानिए तो मृत्तिकाविना घटका उत्पाद अर सुवर्णविना कुंडलका उपजना होयगा सो सर्वथा अवस्तुका उत्पाद होना नहींहै। पर्याय नवीन उपजै हैं अर विनसैहैं। द्रव्यका स्वभावकरि उत्पाद विनाश नहींहै। बहुरि सर्वथा वस्तुका विनाशही मानिए तो तिसका फेर उपजना नहीं ठहरैगा केवल शून्यका प्रसंग आवैगा। घटका विनाश होतै माटीका विनाश अर कुंडलका विनाश होतै सुवर्णका नाश ऐसैं प्रत्यक्ष दोष आवै। अर जो एकांत करि ध्रौव्यही मानिए तो वस्तुमैं उत्पाद विनाश प्रत्यक्ष देखियेहै तिस समस्त व्यवहारकै असत्पना आवै तब व्यवहारका लोप होय। तथा उत्पाद व्यय रूपहीकूं एकांतकरि सत् कहिये तो पूर्वापरका जोडरूप नित्यभावविना वस्तुका अभाव भया तादि उत्पाद व्यय कौनकै होय समस्त व्यवहारका लोप होय तातैं सत् है सो उत्पाद व्यय ध्रौव्यात्मक है। अथवा आगैं सूत्र कहैंगे जो गुण पर्याय द्रव्यका लक्षण है। अनेकांतस्वरूप वस्तुकै अन्वयी जोडरूप तो गुण है। अर व्यतिरेकी पर्याय हैं। जैसैं मृत्तिकाविषैं स्पर्श रस गंध रूप ये तो गुण हैं। अर पिंड घट कपाल खंड शर्करादिक पर्याय हैं। स्पर्श रस गंध वर्ण गुण हैं ते तो मृत्तिकाके साथिही घट कपाल खंडादिक समस्त पर्यायानिमैं पाईए है तातैं स्पर्शादिक गुण अन्वयी हैं। अर घट कपालादिक पर्याय भिन्नभिन्न कालमैं पाइए है जिस कालमैं पिंडपर्याय है तिस कालमैं घटादिक अन्य

पर्याय नहीं अर घटपर्याय है तिसमैं पिंडादिक पर्याय नहीं तातैं पर्याय व्यतिरेकी हैं। अर द्रव्यतैं गुण पर्याय भिन्न नहीं गुणपर्यायात्मकही द्रव्य है । गुण हैं ते तो द्रव्यमैं युगपत प्रवर्तैं हैं। पर्याय हैं ते क्रम-करि प्रवर्तैं हैं तातैं गुणपर्याय हैं ते द्रव्यका स्वभावभूत हैं तातैं द्रव्यका लक्षणपणाकूं धारण करैहैं। ऐसैं द्रव्यके तीन लक्षण कहे।

एक द्रव्यका लक्षण सत् कह्या। एक उत्पाद व्यय ध्रौव्य युक्तपणा कह्या। एक गुणपर्यायवान्पणा कह्या। इन तीन लक्षणनिकै मध्य एककूं कहतै संतै अन्य दोय लक्षण अर्थतैंही आजाय हैं। जो सत् लक्षण कहिए तो उत्पादव्ययध्रौव्यवानपणा अर गुणपर्यायवान्पणा स्वयमेव आवैहैं अर उत्पादव्यय-ध्रौव्यवान् कहिए तहां सत्पणा अर गुणपर्यायवान्पणा स्वयमेव आवैहैं। अर गुणपर्यायवान्पणा तहां सत्पणा अर उत्पादव्ययध्रौव्यपणा आपही आवैहै। जो सत् है सो नित्यानित्यस्वभाव है यातैं ध्रुवपणा अर उत्पादव्ययपणाकूं प्रगट करैहै। बहुरि जो सत् है सो ध्रुवस्वरूप गुणनिकरि अर उत्पादव्ययस्वरूप पर्यायनिकरि सहित अपना एकपणाकूं कहैही है। बहुरि उत्पाद व्यय ध्रौव्य जे हैं तेहू नित्य अनित्य है स्वरूप जाका ऐसा परमार्थभूत सतकूं जणावैहैं अर अपने स्वरूपके लाभका निमित्त गुणपर्यायनिकूंहू विस्तारैहैं। जातैं उत्पादव्ययध्रौव्य रूप होयगा सो नित्यअनित्यरूपही होयगा। अर गुणनिविना ध्रौव्य-पणा कैसैं होय। अर पर्यायनिविना उत्पाद व्यय कौनका होय तातैं गुणपर्यायवानहू होयही। बहुरि गुणपर्याय हैं ते अन्वयव्यतिरेकीपणातैं ध्रौव्य उत्पाद विनाशकूं अर नित्य अनित्य स्वभाव सतकूं जणावैही हैं। यातैं एकलक्षण कहनेतैं स्वयमेव तीनू लक्षण आवैहैं।

बहुरि उत्पाद अर विनाश द्रव्यकै नहीं है। जातैं द्रव्य तो सहप्रवृत्तगुण अर क्रमप्रवृत्तपर्याय इनिका

सद्भावरूपकरि अनादिनिधन है। कदाचित् गुणपर्यायका द्रव्यमैं नाश नहीं है तातैं द्रव्य तो उपजै नहीं अर विनसैभी नहीं। अर द्रव्य अपने सहभावी गुणनिकरि ध्रौव्यहै तोहू क्रमप्रवृत्तरूप पर्यायनिकरि उपजैहू विनशैहै। तातैं द्रव्यार्थिकनयकरिकै तो द्रव्यकै उत्पादहू नहीं अर विनाशहू नहीं। अर पर्यायार्थिकनयकरि उत्पादसहित अर विनाशसहित द्रव्यकूं जानना योग्य है। बहुरि कथंचित् द्रव्यकै अर पर्यायकै भेद नहीं है द्रव्यपर्याय एकही हैं। जैसैं दुग्ध दधि नवनीत घृत इनि पर्यायनिविना गोरसनामा द्रव्य कोऊ कहावै नहीं है गोरस होयगा सो दुग्ध दधि नवनीत घृत इनि पर्यायनिमैं ही होयगा इन बिना कहूं नहीं, तैसैं पर्यायविना द्रव्यहैही नहीं। बहुरि जैसैं गोरसविना दुग्ध दधि नवनीत घृत कहूं है नाहीं तैसैं द्रव्य विना पर्याय कहूं है नाहीं। तातैं द्रव्यकै अर पर्यायनिकै नयके वशतैं कथंचित् भेद होतै हू द्रव्य अर पर्यायका अस्तित्व भिन्न नहीं है अस्तित्व एकही है। यातैं द्रव्यकै अर पर्यायकै वस्तुपणाकरि भेद नहीं वस्तु एकही है। ऐसैंही द्रव्यकै अर गुणकैहू भेद नहीं है। जैसैं पुद्गलद्रव्यतैं भिन्न स्पर्श रस गंध वर्ण नहीं हैं तैसैं द्रव्य विना गुण नहीं है। अर जैसैं स्पर्श रस गंध वर्णतैं जुदा पुद्गलद्रव्य नहीं संभवै है तैसैं गुणविना द्रव्य नहीं संभवैहै। तातैं द्रव्यकै अर गुणनिकै कथंचित् भेद होतै हू अस्तित्व एकका नियम है तातैं वस्तुपणाकरि अभेद है। यहां द्रव्यकै नयका वशतैं कही सप्तभंगी है। स्यादस्ति द्रव्यं, स्यान्नास्ति द्रव्यं, स्यादस्ति च नास्ति च द्रव्यं, स्यादवक्तव्यं च द्रव्यं, स्यादस्ति अवक्तव्यं चद्रव्यं। स्यान्नास्ति च अवक्तव्यं च द्रव्यं। स्यदास्ति च नास्ति च अवक्तव्यं च द्रव्यं। ऐसैं द्रव्यविषै सप्तभंग कहै। इहां स्यात् शब्दका अर्थ तो सर्वथापनाका निषेध करनेवाला है अर अनेकांतका उद्योतक है। कथंचित् अर्थमैं स्यात् शब्दका निपात है तहां अपनें द्रव्य क्षेत्र काल भाव करि कहिये तदि तो द्रव्य अस्तिस्वरूप है। अर पर-

द्रव्य क्षेत्र काल भावकरि कह्या हुवा द्रव्य नास्तिस्वरूप है अर स्वद्रव्य क्षेत्र काल भाव करिकैं अर परद्रव्य क्षेत्रकाल भाव करिकैं क्रमतैं कह्या हुवा द्रव्य अस्ति नास्तिरूप है। वहुरि स्वद्रव्य क्षेत्र काल भाव अर परद्रव्य क्षेत्र काल भाव करि युगपत् कह्या द्रव्य अवक्तव्य है। वहुरि स्वद्रव्य क्षेत्र काल भाव करिकैं अर युगपत् स्वपरद्रव्य क्षेत्र काल भाव करिकै कह्या द्रव्य अस्तिअवक्तव्य है वहुरि परद्रव्य क्षेत्र काल भाव करिकैं अर युगपत् स्वपरद्रव्य क्षेत्र काल भाव करि कह्या हुवा द्रव्य नास्तिअवक्तव्य है। वहुरि स्वद्रव्य क्षेत्र काल भाव करिकैं अर परद्रव्य क्षेत्र काल भाव करिकैं अर युगपत् स्वपरद्रव्य क्षेत्र काल भाव करि कह्या हुवा द्रव्य अस्तिनास्तिअवक्तव्यरूप है। ऐसैं नयविभागतैं भंग जानना। वहुरि जो सत्रूप द्रव्य है ताका द्रव्यपणाकरि नाश नहीं है। अर असत् जो अभावरूप अन्यद्रव्यताका द्रव्यपणा करि उत्पाद नहीं है। जातैं जो सत्वस्तु है ताका सर्वथा अभाव कदाचित् नहीं होय है। अर असत् जो अभाव सो कहांतैं उपजै? नही उपजै। यातैं द्रव्य हैं ते सत्का उच्छेद अर असत्का उत्पादविनाही गुण पर्यायनिमैं विनाश अर उत्पादकूं आरंभै है। जैसैं घृतकी उत्पत्तिविषै विद्यमान गोरसका नाश नहीं है अर गोरसविना अन्य सत्अर्थका उत्पाद नहीं है। तो काहा है। सत्का उच्छेद अर असत्का उत्पादकूं नही प्राप्त होता जो गोरस ताकै स्पर्श रस गंध वर्णादिक परिणामी गुणनिकै विषै पूर्वअवस्थाकरि विनसता अर उत्तरअवस्थाकरि प्रगट होतामैं नवीन पर्याय विनसैहै अर घृत पर्याय उपजैहै। गोरस तो उपजै नहीं अर विनसै नहीं। ऐसैं समस्तद्रव्यनिमैं जानना। वहुरि जीवादिक तो द्रव्य हैं अर चेतनादिक गुण हैं। अर सुर नर नारक तिर्यंचादिक जीवकी वहुत प्रकार पर्याय हैं। तहां अगुरुलघुगुणकी हानिवृद्धिकरि रचीहुई तो शुद्धपर्याय है। अर जीवकै सुर नर

नारक तिर्यक् लक्षण जे पर्याय हैं ते परद्रव्य जो पुद्गलकर्म तिसके संयोगतैं रची अशुद्धपर्यायहै। समयसमयप्रति संभवती जो अगुरुलघुगुणकी हानिवृद्धिकरि रची स्वभावपर्यायकी परिपाटीकूं नही विच्छेद करनेवाली ऐसी कर्मकी उपाधिसहित मनुष्यपर्यायकरि तो जीव विनसैहै। अर उपाधिसहित देवादिक पर्यायकरि उपजैहै। तहां मनुष्यपणाकरि नाश होतै जीवपणाकरि नाश नहीं होय है। अर देवादिपर्यायकरि उत्पन्न होतै जीवपणाकरि नहीं उपजैहै सत्का नाशाविना अर असत्का उत्पादविना ही पर्याय तैसैं प्रवर्तैहै। जो पूर्वपर्यायका नाश अर उत्तरपर्यायका उत्पादरूप दोऊ अवस्थाकूं अंगीकार करता जीवद्रव्य उपजता बिनशता देखिए है। परंतु उत्पाद विनाश दोऊ अवस्थामैं व्यापी अपना एक स्वभाव तिसकरि विनसै नहीं है अर उत्पन्न नहीं होय है। अर द्रव्य है सो पूर्वपूर्व पर्यायका नाश अर उत्तरउत्तर पर्यायका उत्पाद ऐसैं विनाश उत्पाद दोऊ धर्म धारै है। परंतु द्रव्यतैं भिन्न नही है तातैं पर्यायनिकरि सहित एकवस्तुपणातैं जीवद्रव्य उपजैहै अर विनसैहै तोहू सर्वकालमैं जीवद्रव्य अविनष्ट है अर उनुत्पन्न है। अर देव मनुष्यादिक पर्याय हैं ते क्रमवर्ती हैं। तातैं अपना समय व्यतीतकरि विनसैंहैं अर उपजैहैं। यातैं सत्का विनाश नहीहै अर असत्का उत्पाद नहीहै। अर जो ऐसा होइ जो जीव मरै है सो ही उपजैहै अर जो उपजैहै सोही मरैहै तादि तो सत्का विनाश होय अर असत्का उत्पाद होय। अर जो देव उपजै है अर मनुष्य मरैहै ऐसा कहिये तो अपने कालकी मर्यादा प्रमाण देव मनुष्यादिक पर्यायकूं रचनेवाला देव मनुष्य गतिनामा नामकर्मके तितना प्रमाणमात्रपणा है तातैं विरोध नहीं है। जैसैं एक बडा वासाविषै अपने प्रमाणकौं लिए अनेक पेली अपना अपना स्थानविषै तो सद्भावकूं धरैहैं। अर अन्य पेलीविषै आप नहीं प्राप्त होतीं। परस्थानमैं अपना अभा-

वकूं धारैहैं। अर वांस है सो समस्त पेलीनिमैं अपना सद्भावकूं धारै है तोहू अन्य पेलीका संबंधकरि अन्य पेलीमैं संबंधका अभावतैं अभावकूंभी धारण करैहै। तैसैं अमर्यादरूप त्रिकालमैं तिष्ठता एक जीवद्रव्य-के क्रमतैं वर्त्तती अनेक मनुष्यत्वादि पर्याय हैं। ते पर्याय अपनेअपने प्रमाणकूं लीये हैं यातैं अन्यपर्याय-मैं नहीं गमन करती अपनेअपने स्थानमैं तो सद्भावकूं धारै हैं अर परस्थानविषै अभावकूं धारै हैं। अर जीवद्रव्य है सो समस्तपर्यायनिविषै अपना सद्भावकूं धारैहै तोहू अन्यपर्यायका संबंधकरि अन्यपर्यायमैं संबंधको अभाव है यातैं अभावकूं धारण करैहै।

भावार्थ–जैसैं एक जीवके मनुष्य देव नारक तिर्यक् अनेकपर्याय होय हैं तिन समस्त पर्यायनिमैं जीव एकही प्रवर्तैहै। परंतु मनुष्य पर्यायमैं तो देव नारकादि पर्यायका अभाव है अर देव नारकादिकनिमैं मनुष्यपर्यायका अभाव है। मनुष्यपणाकरि देवपर्यायमैं नही देवपर्यायकरि मनुष्यपर्यायमैं नही। ऐसैं कथंचित् सद्भाव कथंचित् असद्भाव जानना। अब सिद्धपर्याय कैसैं है सो कहैहैं। जैसैं थोरे काल है संबंध जाका ऐसा नामकर्मका भेद जो देवगत्यादिकर्म तिसकरि रची जो जीवकै देवत्वादिक पर्याय होय हैं अर जब देवगतिनामकर्मका उदय होय चुकै तदि पूर्वैं कभी नहीं भई ऐसी मनुष्यादिक पर्याय उपजै हैं सो असत्की उत्पत्ति तो नहीं भई। जीव तो वोही है नवीन नहीं उपज्या। तैसैही दीर्घ काल है संबंध जाका ऐसा ज्ञानावरणादिक कर्मसामान्यका उदयकरि रची संसारीपणाकी पर्याय जीवकै अनादितैं है। अब किसही भव्य जीवकै संसारीपणाका कारण अष्टकर्मका उदय नाशकूं प्राप्त भया तदि संसारीपणाकी पर्याय नष्ट भई अर पूर्वैं नहीं भईथी ऐसी सिद्धत्व पर्याय उत्पन्न भई। सो असत्की उत्पत्ति नहीं है पूर्वैं जो जीव अष्टकर्मकरि लिप्त था सो संसारी था सोही जीव अष्टकर्मका अभाव किया तदि सिद्ध भया है।

बहुरि द्रव्य है सो सदाकाल विनसै नहींहै अर उत्पन्न नहीं होयहै। तातैं जीवकै द्रव्यरूपकरि नित्यपणा कह्या है। अर देवादिपर्यायकरि प्रगट होतै तिसही जीवकै भावका कर्त्तापणा कह्या। अर मनुष्यादि पर्यायकरि विनसता तिसही जीवकै अभावका कर्तापणा कह्या। अर विद्यमान देवादिपर्यायका उच्छेदकूं आरंभ करता तिसही जीवकै सद्भावका अभावको कर्तापणो उत्पन्न होयहै अर तिसही जीवकै अविद्यमान जो मनुष्यादिक पर्यायका उत्पादका आरंभ कर्त्ताकै अभावके भावका कर्त्तापणा कह्या। ऐसैं यह समस्त कहना निर्दोष है। द्रव्यपर्यायनिकै मध्य एककूं गौण एककूं मुख्यकरि व्याख्यान सिद्धांतमैं है यातैं सोही कहियेहैं। जिस अवसरमैं पर्यायकूं तो गौण करिये अर द्रव्यकूं मुख्यकरि कहिये तहां तो जीव उपजैहू नहीं है अर विनसैहू नहीं है। अर जिस अवसरमैं द्रव्यको गौण करिये अर पर्यायकूं मुख्य करिये तादि प्रगटभी होय है। अर विनसैहू है। ऐसैं यो समस्त प्रसाद अनेकांतको है जो ऐसा विरोधहू विरोधकूं नहीं प्राप्त होयहै ॥ अब नित्यपणा कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

तद्भावाव्ययं नित्यं ॥ ३१ ॥

अर्थ—तद्भावकरि अव्ययरूप है सो नित्य है। जो पहिले समयमैं था सोही दूसरे कालमैं होय सो तद्भाव है ताहीकूं नित्य कहिए। जो पूर्वैं था सोही यह वर्तमानमैं है ऐसा जोडरूप जो वस्तुमैं भाव सो तद्भाव है। याहीकूं प्रत्यभिज्ञान कहिये। जो तद्भावकरि अव्यय कहिये अविनाशी सो नित्य जानना। सर्वथा नित्य कहै तो सर्वथा नित्यकूटस्थ ठहरै। कूटस्थकै पर्याय पलटनेका अभाव है। तदि संसार तथा संसारके अभावका कारणके विधानमैं विरोध आवै॥ इहां तर्क—जो सोही वस्तु नित्य सोही अनित्य ऐसैं कहनेमैं तो विरोध है। ऐसै विरोधके अभाव करनेकूं सूत्र कहैहैं—

अर्पितानर्पितसिद्धेः ॥ ३२ ॥

अर्थ—जाकूं मुख्य करिये ताकूं अर्पित कहिये। अर जाकूं गौण करिये ताकूं अनर्पित कहिए। इनि दोऊ नयनिकरि अनेक धर्मस्वरूप वस्तुका कथन सिद्ध होयहै। वस्तूमैं अनेक धर्म हैं। तहां वक्ता जिस धर्मका प्रयोजनके वसतैं प्रधानकरि कहै सो अर्पित है। अर प्रयोजनाविना जिस धर्मकी कहनेकी इच्छा नहीं करै सो अनर्पित है। वहुरि ऐसैं नाहीं जो वस्तुमैं धर्मही नहींहै। वस्तु तो अनेकधर्मस्वरूप हैही। परंतु किसीकी धर्मकूं कहनेकी प्रधानता किसीकी अप्रधानता दोऊनिकरि सिद्धि होयहै। जैसैं एक पुरुष मैं पिता पुत्र भ्राता मामा भाणजा इत्यादिक अनेक संवंध हैं ते अपेक्षातैं सिद्ध होयहैं। पुत्रकी अपेक्षा पिता कहिये पिताकी अपेक्षा पुत्र कहिए। भाईकी अपेक्षा भाई कहिए भाणजाकी अपेक्षा मामा कहिए अर मामाकी अपेक्षा भाणजा कहिये। ऐसैं एकही पुरुषमैं अनेक संवंध कहनेतैं कुछ विरोध नाहीं। तैसैंही वस्तुकूं सामान्य अर्पणातैं नित्य कहिये विशेष अर्पणातैं अनित्य कहिये यामैं विरोध नाहीं। वहुरि जे सामान्य विशेष है ते कथंचित् भेद अभेद कर व्यवहारके कारण होयहैं। इहां सत् असत् एक अनेक नित्य अनित्य भेद अभेद तत् अतत् इत्यादि अनेक धर्मात्मक वस्तुके कहनेमैं अन्यमती विरोधादि दूषण बतावै हैं। ते वस्तुको स्वरूप जान्यो नही ते सर्वथा एकांती हैं सर्वथा एकांतका सामर्थ्यतैं अनेकांतस्वरूप वस्तु कैसैं सधै? एकांती जैसैं कहै तैसैं दूषण आवै। निर्दोष वस्तुका स्वरूप नही साधि सकैं। स्याद्वाद वडा माहिमालायक है बलवान् है यामैं विरोधादि दूषणका अवकाश नहींहै। निर्वाध वस्तुके रूपकूं साधैहै॥ अव इहां कोऊ कहैहैं सत् है ताकै अनेक व्यवहारके आधीनपणा है यातैं सत्रूप पुद्गलस्कंधनिकी जो उत्पत्ति सो भेद संघाततैं है। परंतु इहां ऐसा संदेह है जो द्व्यणुकादिलक्षण जो स्कंध सो संघात जो संयोग तातैंही

होयहै कि और कछु विशेष निश्चयकरिए है। तहां कहोगे जो पुद्गलनिका संयोग होतै जो एकत्व परिणमन होना योही जो बंध तातैं संघात उपजैहै तो और पूछैहैं—जो अनेक पुद्गलनिका संयोग होतैहू कैइकनिकै बंध होयहै केइक भिन्नही रहैहैं। तिनकै बंध होनेका कारण कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

स्निग्धरूक्षत्वाद् बंधः ॥ ३३ ॥

अर्थ—स्निग्ध कहिए सचिक्कण अर रूक्षकहिये रूखा इन दोऊपणातैं पुद्गल परमाणुनिके परस्पर बंध होयहै पुद्गलपरमाणुनिकै सचिक्कनपना तथा रूक्षपणातैंही परस्पर बंध होयहै। दोय आदि संख्यात असंख्यात अनंत परमाणुनिका स्कंध होयहै। इहां ऐसा जानना पुद्गलनिमैं रूक्ष तथा सचिक्कण गुण होयहै तहां केई परमाणु रूक्षरूप हैं केई सचिक्कणरूप हैं। तहां सचिक्कणपणाका अर रूक्षपणाका अविभागपरिच्छेद केई परमाणुमैं किसी अवसरमैं अधिक होजायहै किसी अवसरमैं घटिजायहै। षट्गुणी हानिवृद्धिका क्रमकरि रूक्षपणा सचिक्कणपणाकी अधिकता हीनता निरंतर होयहै। इहां सचिक्कणपणाका वा रूक्षपणाका अविभागपरिच्छेद हैं तिनहीकूं गुण कहैहैं। परमाणुमैं सचिक्कणपणा वा रूक्षपणाका एक अविभागपरिच्छेदसे लेय अनंतपर्यंत बढैहैं। अर एक परमाणुमैं अनंत अविभागपरिच्छेदतैं घटै तो असंख्यात वा संख्यात वा दोइ तथा एक अंशपर्यंत रहै तथा सचिक्कण परमाणु रूक्ष होजायहैं रूक्ष परमाणु सचिक्कण होयहैं। समयसमय परिणमन है अर बाह्य द्रव्य क्षेत्र काल भावादिकनिके निमित्ततै परिणमैहै। ऐसैं स्निग्धरूक्षपणा परमाणुमैं तथा स्कंधमैं जानना। जैसैं जलमैं सचिक्कणता है तातैं छालीका दूधमैं, छालीका दूधतैं गोदूधमैं, गौके दुग्धतैं भैंसीके दुग्धमैं, यातैं घृतमैं घृततैं तैलमैं सचिक्कणपणा अधिक अधिक पाइयेहै। तथा पांशु जो रज तिसमैं रूक्षपणा है तातैं बालुकामैं तातैं शर्करामैं

अधिक अधिक रूक्षपणा है। तेसैं परमाणुहूमें सचिकणपणाकी रूक्षपणाकी अधिकता अर न्यूनता अनुमान करना योग्य है। परमाणुमें होय तदिही स्कंधमें होय। ऐसैं स्निग्धरूक्षपणातैं पुद्गलनिकै परस्पर बंध जानना ॥ अब बंध होनेमें अन्य विशेष कहैहैं।

न जघन्यगुणानां ॥ ३४ ॥

अर्थ—जे जघन्यगुणसहित परमाणु हैं तिनकै बंध नही होयहै। इहां परिमाणुमें स्निग्धताका वा रूक्षताका अविभागपरिच्छेद है ताहि गुण कहिएहै। जिस परमाणुमें स्निग्धताका वा रूक्षताका एक अविभागपरिच्छेद रहिजाय सो जघन्यगुण है। इहां एक अविभागपरिच्छेदकूं जघन्य कह्याहै। जिसमें एकगुण स्निग्ध रूक्षताका होय सो परमाणु द्वितीयादि संख्यात असंख्यात अनंत गुणसहित स्निग्धपरमाणुकरिकैं वा रूक्षकरिकैं नही बंधनै प्राप्त होयहै॥ औरभी जिस गुणसहित नही बंधै ताके कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

गुणसाम्ये सदृशानां ॥ ३५ ॥

अर्थ—गुण जे स्निग्धरूक्षताके अंश तिनकरि साम्य कहिए समान संख्यारूप ऐसै सदृश कहिए रूक्षरूक्ष अर स्निग्धास्निग्ध ऐसे सदृश होय ते परमाणुहू बंधकूं नही प्राप्त होयहैं। गुणकी समानता कहिए दोऊ परमाणुमें गुणनिके अविभागपरिच्छेदरूप अंश समान होय तिन परमाणुनिके परस्पर बंध नही होय। जामैं दोयदोय वा तीनतीन वा च्यारच्यार ऐसै संख्यात असंख्यात अनंतगुण स्निग्धता वा रूक्षताका समान होय तिनकै बंध नही होयहै॥ अर सदृशका कहिए रूक्षरूक्षकै अर स्निग्धास्निग्धकैहू बंध नही होयहै॥ स्निग्धरूक्षकैहू नही होयहै तो कौनकै बंध होय यातैं सूत्र कहैहैं—

द्व्याधिकादिगुणानां तु ॥ ३६ ॥

अर्थ—दोय गुणकरि अधिक होय तिनहीकै बंध होय अन्यकै नही होय । तुल्य जातीयकैहू होय अर अतुल्यजातीयकैहू होय । जिस परमाणुमैं दोय गुण स्निग्धताका होय तिसकै एक गुण स्निग्ध वा दोय गुण स्निग्ध वा तीन गुण स्निग्ध परमाणुकरि बंध नहीहै । च्यारगुण स्निग्धताका जामैं होय ताकरि बंध है । बहुरि तिस द्विगुण स्निग्ध परमाणुकै पंच षट् सप्त अष्ट नव दश संख्येय असंख्येय अनंत गुण स्निग्धकरि बंध नहीहै । ऐसैंही त्रिगुण स्निग्ध परमाणुकै पंचगुण स्निग्धसहित परमाणुकै बंध है । अन्य जे पूर्व उत्तर संख्यासहित स्निग्ध गुणधारक परमाणु तिनिकरि बंध नहीहै । बहुरि चतुर्गुण स्निग्धपरमाणुकै षड्गुण स्निग्ध परमाणुकरि बंध है । अर शेष पूर्वोत्तरकरि नहीहै । ऐसैंही शेष अन्य परमाणुनिविषैंभी दोय गुणकरि अधिक करिकैंही बंध है अन्यकरि नहीहै । बहुरि तैसैंही द्विगुण रूक्षकै एक दोय तीन गुण रूक्षकरि सहित बंध नहीहै अर चतुर्गुण रूक्षकरि बंध है । तैसैंही द्विगुण रूक्ष परमाणुकै पंचगुण रूक्षादिक उत्तरगुण तिन करिकैहू बंध नहीहै । ऐसैंही त्रिगुण रूक्षादिक परमाणुनिकेहू द्विगुण अधिककरि बंध योग्य है । जैसैं समानजातीयमैं कह्या तैसैं भिन्नजातीयमैंहू बंध जानना । द्विगुण स्निग्धकै एक दोय तीन रूक्षगुणसहितनिकरि बंध नहीहै चतुर्गुण रूक्षकरिकै बंध है अर उत्तर पंचगुण रूक्षादिकरि बंध नाही है । ऐसैंही त्रिगुण स्निग्धपरमाणुकै पंचगुण रूक्ष परमाणुकरिकै बंध है । शेष पूर्वोत्तर गुणसहितनिकै बंध नहीहै । ऐसैं संख्यात असंख्यात अनंत गुणके धारक जे स्निग्ध रूक्ष परमाणु तिनकै सजातीयमैं वा विजातीयमैं दोऊ गुण अधिककरिही बंध है अन्यकै नही । ऐसैंही भगवान् सर्वज्ञ वीतरागदेव प्रत्यक्ष देख्या है । अन्य छद्मस्थनिकै सर्वज्ञ वीतरागका कह्या आगमतैं प्रमाण जानना । सोही सिद्धांतमैं कह्या है ।

गाथा—णिद्धस्स णिद्धेण दुराहिएण लुक्खस्स लुक्खेण दुराहिएण ।
णिद्धस्स लुक्खेण उवेदि वंधो जहण्णवज्जो विसमे समे वा ॥

अर्थ—स्निग्ध परमाणुकै स्निग्धपरमाणु दोय गुण अधिककरि वंध होयहै । अर रूक्षपरमाणुकै दोय गुण अधिक रूक्षपरमाणुकरि वंध होयहै । अर स्निग्ध परमाणुकै रूक्षपरमाणुकरि वंध होयहै । अर जघन्य-गुणा जो एक गुण तिससहित परमाणुकरि वंध नहीं होयहै । अर दोय च्यार छह आठ इत्यादिक सम-गुणकै धारकनिकैहू वंध है । अर तीन पांच सात नव ग्यारा इत्यादिक विषमगुण धारकनिकैहू वंध होय है । परंतु गुणके दोय अंशकी हीन अधिकता होय तिनहीकै वंध है अन्यकै नहींहै ।

भावार्थ—स्निग्ध स्निग्धकै अर स्निग्ध रूक्षकै अर रूक्ष रूक्षकै दोय गुण अधिक सम विषम होतै वंध होय है । अन्य हीन अधिकके वंध नहीं होय । ऐसैंही सर्वज्ञ वीतराग प्रत्यक्ष देख्या है । ऐसैं कही जो विधि तिस करि द्व्यणुकादि अनंत परमाणुका स्कंधपर्यंत स्कंधकी उत्पत्ति जानना योग्य है । बहुरि इहां पुद्गल स्कंधका छह भेद सिद्धांतमैं वर्णन किया है ।

गाथा—वादर वादरवादर, वादरसुहमं च सुहमथूलं च । सुहमं च सुहमसुहमं, धरादियं होदि छब्भेयं ॥
पुढवी जलं च छाया, चउरिंदियविषयकम्मपरमाणु । छव्विहभेयं भणियं, पुग्गलदव्वं जिणवरेंहि ॥

अर्थ—वादरवादर १ वादर २ वादरसूक्ष्म ३ सूक्ष्मवादर ४ सूक्ष्म ५ सूक्ष्मसूक्ष्म ६ ऐसैं स्कंधके छह भेद कहै । तिनमैं जे छेदेहुए फेर जुडनेको असमर्थ ऐसै काष्ठ पाषाणादि वादरवादरसंज्ञक हैं । बहुरि जे छेदे भेदे हुए स्वयमेव मिलजानेमैं समर्थ ऐसै जल घृत दुग्ध तैलादिकरस वादर हैं । बहुरि जिनका अवलंबन तो स्थूल अर शरीरादिकनिकैं आताप आल्हाद करै तोहू छेद्या नहीं जाय भेद्या नहीं जाय अर उठाय ग्रहण

करनेकूं अर अन्य स्थान लेजाइवेकूं समर्थपणा नहीं होय सो ऐसे छाया आतप अंधकार चांदनी इत्यादिक ये बादरसूक्ष्म स्कंध हैं। बहुरि जे सूक्ष्म हैं तोहू स्थूलपणातैं ग्रहणमें आवैं ऐसे स्पर्श रस गंध वर्ण शब्द ये च्यार इंद्रियनिके विषय ते सूक्ष्मबादर स्कंध हैं। बहुरि सूक्ष्म हैं तातैं इंद्रियनिके ग्रहणमें नहीं आवैं ऐसी कर्मवर्गणादिक सूक्ष्म स्कंध हैं। बहुरि कर्मवर्गणातैं नीचे दोय परमाणुका स्कंधपर्यंत सूक्ष्मसूक्ष्म स्कंध हैं। जातैं सूक्ष्म स्थूल पर्याय स्कंधहीमें होयहै परमाणुमें नहीं। परमाणुमें तो रस एक गंध एक वर्ण एक स्पर्श दोय शीत उष्णमैंतैं एक स्निग्धरूक्षमैंते एक एही पांच गुण हैं। सूक्ष्मबादरादिक स्कंधके धर्म हैं॥ अब द्व्यधिकगुणकरि मिलजाय तिनका स्वरूप कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

बंधेऽधिकौ पारिणामिकौ च ॥ ३७ ॥

अर्थ—बंध होते अधिक गुणसहित पुद्गल अल्पगुणसहितकौं अपने परिणामस्वरूप करैहैं। एकत्व परिणाम होयहै। अल्पगुणके धारक अधिकगुणके स्कंधरूप होयहैं सो पूर्व अवस्थाका त्यागपूर्वक तीसरी अवस्था प्रगट होयहै। एक स्कंध होय जाय है। जो एकस्कंध नहीं होय तो शुक्ल कृष्ण सूतके तंतुकीज्यों संयोग होतैहू एकपरिणाम नही होय भिन्नभिन्न रूपकरिही तिष्ठै। अर एक होय मिलजाय तादि वर्ण गंध रस स्पर्श इनकी अन्यही अवस्था प्रगट होइ स्कंध उपजै हैं। जैसें कृष्णपीतादिकका संयोग होइ हरितवर्णपणा जात्यंतर प्रगट होय है। तैसैं स्कंध मिल्या जात्यंतरपणा प्रगट होयहै॥ अब द्रव्यका अन्य लक्षण कहै हैं—

गुणपर्यायवत् द्रव्यम् ॥ ३८ ॥

अर्थ—गुणपर्यायवान् द्रव्य है जाकै गुणपर्याय होय सो द्रव्य है समस्त द्रव्य अपनेअपने गुणपर्यायसहित हैं इहां अन्वयी तो गुण हैं व्यतिरेकी पर्याय हैं। जो द्रव्यकी अनेक परिणति होतैहू द्रव्यतैं भिन्न नहि

होय द्रव्यका साथिही रहै सो गुण है अर क्रमवर्ती पर्याय है। द्रव्यके जेते गुण हैं ते द्रव्यतैं भिन्न नहीं गुणनिका समुदाय है सोही द्रव्य है। द्रव्यकै अनेक पर्यायकूं पलटतैहू गुण नही पलटैहैं लारही रहैहैं तातैं गुण हैं ते अन्वयी हैं। द्रव्यका स्वभाव गुणरूप अर पर्यायरूप है। द्रव्यका लक्षण पूर्व सत् कह्या सो तो सामान्यलक्षण है जातैं सत् कहनेमैं द्रव्य गुण पर्याय समस्त आगए। जातैं सत् सामान्य कहैं तो सत् द्रव्य है कि गुण है कि पर्याय है यातैं द्रव्यका विशेषलक्षण गुणपर्यायवान् कह्या। जातैं द्रव्य है सो सहप्रवृत्त तो अनंतगुण अर क्रमप्रवृत्त अनंतपर्यायनिका आधारपणाकरि अनंतरूपपणातैं एकहू नानारूप कहिएहै। द्रव्यकै गुणनितैं भेद मानिए वा गुणनिकै द्रव्यतैं भेद मानिए तो वडा दोष आवै। गुण हैं ते तो कोऊ द्रव्यकै आश्रय हैं। जाकै आश्रय सोही द्रव्य अर द्रव्यकूं गुणनितैं भेदही मानिए अर द्रव्यमैं गुणनिकूं मिलै मानिए तो पहले गुणनिविना द्रव्यका स्वरूप तो कैसें था अर द्रव्यविना गुण कहां तिष्ठैथे तादि दोऊनिका नाश होय तातैं द्रव्यतैं गुण भिन्न नही द्रव्य गुणस्वरूपही है द्रव्यके अर गुणनिकै प्रदेशनिकरी भेद नहीं ऐसा एकपणा है। अर प्रदेशनिका भेदरूप अन्यपणाभी नाहीं अर अनन्यपणाभी नाहींहै। जैसें एक परमाणुकै एक अपना प्रदेशकरि सहित अभिन्नपणातैं अन्यपणा नाहीं है तैसें एक परमाणुकै अपने स्पर्श रस गंध वर्णादिगुणनिकरिकैभी भिन्नपना नाहींहै।

बहुरि जैसें अत्यंत दूरवर्ती सह्याचलपर्वत अर विंध्याचलपर्वत इनकीज्यों तो द्रव्य गुणनिकै अन्यपणाहू नाहींहै। अर अत्यंत मिलरहे जे दुग्ध अर जल इनकीज्यों अनन्यपणा नाहीं है। जातैं अत्यंत मिलेहुए हू दुग्ध जल प्रदेशनिकै भिन्नपणातैं अनन्यपणाकूं नाहीं धारैहैं। अर संज्ञा संख्या लक्षण विषयादिकरि द्रव्यकै अर गुणनिकै भेद है तोहू सह्याचल विंध्याचलकीज्यों प्रदेशनिकरि भेद नहीं है। अब कोऊ कहै-लो-

कर्मं कहे हैं ए द्रव्यके गुण हैं ऐसैं कहनेतैं जानिएहै जो द्रव्य भिन्न है अर गुण भिन्न हैं सो नहीं है। जातैं द्रव्य प्रदेश संस्थान संख्या विषय अन्यपणामैंभी होय अर अनन्यपणामैंहू पाइएहै। जैसैं देवदत्तकै गौ है इहां देवदत्त भिन्न है अर गौ भिन्न है इहां अन्यत्वमैं षष्ठी विभक्तिकरि व्यपदेश है तैसैं वृक्षकै शाखा है द्रव्यकै गुण हैं ऐसैं अनन्यपणामैंभी षष्ठीव्यपदेश है। जैसैं देवदत्त जो है सो जो फल है ताहि अंकुशकरिकैं धनदत्तकै अर्थि वृक्षतैं वाडीमैं चूटै है। इहां अन्यत्वमैं षट्कारक हैं। जातैं देवदत्त कर्ता सो भिन्न है। अर फल कर्म सो भिन्न है। अर अंकुश करण है सो भिन्न है अर धनदत्तकै अर्थि संप्रदान भिन्न है अर वृक्ष जो उपादान सो भिन्न अर वाटिका आधार सो भिन्न है। ऐसैंही अनन्यत्वमैं षट्कारक अभिन्न हैं। जैसैं मृत्तिका घटभाव जो है ताहि स्वयं आपहीकरि आपके अर्थि आपतैं आपविषै करैहै। अर ऐसैंही आत्मा अपनै आपकरि आपके अर्थि आपतैं आपमैं जाणैहै ऐसैं अनन्यपणामैंहू कारकव्यपदेशहै। जैसैं ऊंचे देवदत्तकी ऊंची गौ इस प्रकार अन्यत्वमैं संस्थान है तैसैं ऊंचा वृक्षकै ऊंची शाखा अर मूर्तद्रव्यका मूर्तगुण ऐसैं अनन्यत्वमैंभी संस्थान होय है। जैसैं एक देवदत्तकै दश गाय हैं ऐसैं अन्यत्वमैं संख्या है तैसैं एकवृक्षकै दश शाखा हैं एक द्रव्यकै अनंत गुण हैं ऐसैं अनन्यत्वमैंभी संख्या है। जैसैं गायवाडामैं गाय है ऐसैं अन्यत्वविषै विषय है तैसैं वृक्षमैं शाखा है द्रव्यमैं गुण है ऐसैं अनन्यत्वमैंभी विषय है। तातैं व्यपदेशादिक हैं ते द्रव्यगुणनिकै वस्तुपणाकरि भेद नहीं साधैहैं। वस्तुपणाकरि एकही हैं। अब वस्तुपणाकरि भेदका अर अभेदका उदाहरण कहैहैं। जैसैं धनका अस्तित्व भिन्नहै अर पुरुषका अस्तित्व भिन्नहै अर धनका संस्थान कहिए आकार सो भिन्न है अर पुरुषका संस्थान भिन्न है। बहुरि धनकी संख्या भिन्न है अर पुरुषकी संख्या भिन्न है। अर धन भिन्नविषयमैं प्रवर्त्तैहै अर पुरुष भिन्नविषयमैं प्रवर्त्तैहै। ऐसैं

धनकै अर पुरुषकै बडा भेद है तोहू धनका संबंधकरि धनी ऐसा नाम पृथक्प्रकारकरि पावै है। बहुरि जैसैं ज्ञानका अस्तित्व अर पुरुषका अस्तित्व भिन्न नहीं अर पुरुषका संस्थान अर ज्ञानका संस्थान भिन्न नहीं अर ज्ञानकी संख्या अर पुरुषकी संख्या भिन्न नहीं। अर ज्ञानका विषय अर पुरुषका विषय भिन्न नहीं तोहू पुरुषकै ज्ञानी ऐसा नाम एकत्वप्रकारकरि करैहैं। ओठैहू जहां द्रव्यकै भेदकरि कथन होय तहां पृथक्पणा है अर जहां अभेदकरि कथन होय तहां एकत्वकरि कथन है बहुरि जो ज्ञानी आत्मा ज्ञानतैं जुदाही होय तो जैसैं अपना कर्त्रंशविना जैसैं फरसीरहित देवदत्त काष्ठकूं नहीं छेदिसकै तैसैं किसी पदार्थकूं जाननेकूं नहीं समर्थ होय ज्ञानाविना काहेतैं जानै यो दोष आवै। बहुरि ज्ञान है सो जो ज्ञानीतैं भिन्न नहीं होय तो कर्त्रंशविना कोन जानै। जैसैं देवदत्तरहित फरसी काष्ठ छेदनेकूं समर्थ नही तैसैं ज्ञानी जो आत्मा तिस विना ज्ञान जाननेकूं नहीं समर्थ होय तदि ज्ञानकै अचेतनपना आया यो दोष आयो। बहुरि ज्ञान अर ज्ञानी दोऊनिकै संयोग मिलिकरिकैभी चेतनपणा प्रगट नहीं होय है ज्ञानगुणविना तो ज्ञानीका अभाव है। अर आत्माविना निराश्रय गुणका अभाव है। तातैं आत्माविना ज्ञान कहूं सिद्ध हो जाय अर ज्ञानविना आत्मा सिद्ध होजाय तो दोऊनिका संयोगभी सिद्ध होय सो भिन्न कहूं सिद्धहै नहीं। बहुरि केइक एकांती ऐसैं कहैहैं। जो आत्मा अर ज्ञान दोऊनिकै भेद है परंतु समवाय नाम एकपदार्थ है सो ज्ञानकूं अर आत्माकूं युक्त करिदेयहै समस्त गुणगुणीनिकूं समवायपदार्थ जोडैहै। ऐसैं मानै है ताकूं कहै हैं—जो तुम आत्मातैं ज्ञानकूं भिन्न मानो हो अर ज्ञानका समवायतैं आत्माकूं ज्ञानी मानो हो सो नही बणि सकैहै। सो पूछैहैं ज्ञानका समवाय पूर्वै नही भया तदि आत्मा ज्ञानी था कि अज्ञानी था। जो या कहोगे ज्ञानका समवाय भये पहलीभी आत्मा ज्ञानी था तदि तो ज्ञानका समवाय मानना निष्फल

है पहलीही ज्ञानी था। अर कहोगे पहली अज्ञानी था तो पूछैहैं—अज्ञानका समवायकरि अज्ञानी था कि अज्ञानकरि सहित एकपणाही था। जो अज्ञान समवायतैं तो अज्ञानी नही होसकै जातैं अज्ञानीकै अज्ञानसमवाय निष्फल है। अर ज्ञानका समवायाविना ज्ञानी था नहीं। तातैं अज्ञानकरिकैं सहित एकपणा अवश्य सिद्ध भया। अर ज्ञानकरि साहित एकपणा सिद्ध भया। तादि तैसैंही ज्ञानकरि साहितहू आत्माका एकपणा सिद्ध होयहै। तादि तुमारा समवायतैं संबंध मानना बृथा है। जातैं जैनीनिकै तो जो द्रव्यकै अर गुणनिकै एक अस्तित्वपणा सोही तथा अनादिनिधनसहबृत्तिपणा सोही समवाय है। अर जो समवायकूं एकपदार्थही भिन्न मानै सो नहीहै। अन्यमती समवायपदार्थकूं न्यारा मानैहैं। जो जगतमैं एक समवाय है सो अग्निमैं उष्णगुणका समवाय करैहै। जलमैं शीतगुणका समवाय करैहै। ऐसैं समस्तपदार्थनिमैं गुणका जोड समवाय करैहै। ताकूं कहैहैं जो जगतमैं वस्तु तो अनंत हैं अनंतनिमैं गुण जोडनेकूं एकाकी समवाय कैसै समर्थ होय। अर समवाय तो जड है अचेतन है एक है सो उष्णगुणका समवाय एकहीमैं कैसैं किया अर शीतगुणका समवाय जलहीमैं अर ज्ञानगुणका समवाय आत्माहीमैं करनेका ज्ञान जड अज्ञानी अचेतन ऐसै समवायपदार्थमैं कैसैं आया तातैं समवायतैं गुणगुणीकी संयुक्तता मानना बृथा है। जैसैं परमाणुविषैं वर्ण रस स्पर्श गंध गुण प्ररूपणकरिएहैं ते गुण परमाणुतैं अविभक्तप्रदेशपणाकरि भिन्न नही हैं। तैसैंही ज्ञान दर्शन गुणहू आत्माविषैं अविभक्तप्रदेशपणाकरि अन्य नही आत्माही है। नामादिकानिकरि भिन्न हैं तोहू स्वभावतैं द्रव्यतैं अपृथकपणाही जानना। ऐसैं तो द्रव्यकै अर गुणनिकै अभेदपणा दिखाया। अब जो पर्याय है सोहू द्रव्यतैं भिन्न नहीहै द्रव्यका स्वभावही है। द्रव्य तो पर्यायविना कहूं देखिएनहीं अर पर्याय द्रव्यविना नही। यद्यपि द्रव्यकै अर पर्यायकै संज्ञा

संख्या लक्षणादिकरि भेद है तोहू वस्तुपणाकरि भिन्न नहीहै। जैसैं मृत्तिका नाम द्रव्य है तिसके घटादिक पर्याय हैं। सो मृत्तिकाके अर घटादिकके कथंचित् संज्ञाकरि भेद है वाकूं मृत्तिका कहिए वाकूं घट कहिए। अर संख्याकरि भेद है मृत्तिकाका पिंड एक था ताके घट पांच बणिगए तातैं संख्याकरिकैभी भेद है। बहुरि मृत्तिकाका लक्षण तो पिंडादिकरूप अन्य है अर घटका लक्षण कंबुग्रीवाकारादिपणा भिन्न है। बहुरि मृत्तिकाका प्रयोजन तो लेपन हस्तधोवनादिक अन्य है अर घटका जलधारणादि प्रयोजन अन्य है। ऐसैं द्रव्यकै अर पर्यायकै संज्ञा संख्या लक्षण प्रयोजनादिककरि कथंचित् भेद होतैंहू वस्तुपणाकरि भेद नहींहै वाही एक मृत्तिका है। ऐसैं गुणपर्यायवान्पणा द्रव्यका लक्षण कह्या ॥ अब कालद्रव्यकूं कहेहैं—

कालश्च ॥ ३९ ॥

अर्थ—काल है सोभी द्रव्य है। इहां द्रव्य है ऐसा वाक्य शेष है इस लोकाकाशके समस्तप्रदेशनिविषैं एक कालद्रव्य भिन्नाभिन्न तिष्ठैहै परस्पर मिलै नही एकएक परमाणुमात्र अवगाहनाकूं धारते असंख्यात कालाणुद्रव्य हैं। ते कालद्रव्य अमूर्त हैं स्पर्श रस गंध वर्ण गुणरहित हैं। बहुरि ज्ञान दर्शनादि चेतना-संबंधी गुणरहित हैं तातैं अचेतन हैं। प्रदेशनिका समूह इनिकै नही तातैं एकएक प्रदेशमात्र भिन्नाभिन्न मिलनेकी शक्तिरहित रत्ननिकी राशिकीज्यों असंख्याते तिष्ठैहैं तातैं अकाय हैं। क्षेत्रतैं क्षेत्रांतरमैं गमन-रहित हैं तातैं निष्क्रिय हैं। अर उत्पाद व्यय ध्रौव्ययुक्त सत्पणा अर गुणपर्यायवान्पणा द्रव्यके लक्षण तिनकरि संयुक्त हैं तातैं कालभी द्रव्य है। बहुरि कालद्रव्यकै ध्रौव्यपणा तो स्वाधीनस्वभावकी व्यव-स्थातैं है। अर उत्पाद व्यय ए परके निमित्ततैंभी हैं अर अगुरुलघुगुणकी वृद्धि हानिकी अपेक्षाकरि स्वनिमित्ततैंभी हैं। तथा कालद्रव्यकै गुणहू साधारण असाधारण दोऊरूप हैं। तिनमैं वर्तनाहेतुपणा

तो असाधारणगुण हैं। अर अचेतनपणा अमूर्तपणा सूक्ष्मपणा अगुरुलघुपणा ए साधारण गुण हैं। अर उत्पाद व्यय लक्षण पर्याय हैं। समस्तद्रव्यानिकों समयसमय वर्तनापारिणमनका बाहिरंगनिमित्त कालद्रव्य है॥ अब व्यवहारकालका प्रमाण निश्चयकै अर्थि सूत्र कहैहैं—

सोऽनंतसमयः ॥ ४० ॥

अर्थ—काल है सो अनंत है समय जाकै ऐसा है यद्यपि वर्तमानकाल एकसमयमात्र है तोहू अतीत अनागत अपेक्षा अनंत समय है। समय है सो अतिसूक्ष्म है। तिनका समूह सो आवली घटिका इत्यादि व्यहारकाल है। अथवा अनंतपर्यायनिकी वर्तनाका कारण एक कालाणु है तातैं मुख्यकालकैहू अनंत समयपणा वर्त्तहै॥ अब गुणपर्यायवान् द्रव्य कह्या तिनकै गुणका लक्षण कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

द्रव्याश्रया निर्गुणा गुणाः ॥ ४१ ॥

अर्थ—जे द्रव्यकै तो आश्रय हैं अर आप अन्यगुणनिकरि रहित हैं ते गुण हैं। जे द्रव्यकूं आश्रयकरि नित्यही वर्तैं ते गुण हैं अर पर्याय हैं ते कदाचित् अन्य होय कदाचित् अन्य होय। अर गुण हैं ते द्रव्यमैं नित्य हैं। गुणविना द्रव्य नहीं है। जीवकै अस्तित्वादिक ज्ञानदर्शनादिक गुण हैं। पुद्गलकै अचेतनत्वादिक तथा रूपादिक गुण हैं। इत्यादि समस्त द्रव्यनिमैं जानना॥ अब पूछैहैं परिणामशब्द वारंवार कह्या सो परिणाम कहा है यातैं सूत्र कहैहैं—

तद्भावः परिणामः ॥ ४२ ॥

अर्थ—धर्मादिक द्रव्यनिका जिस स्वरूपकरि होना सो तद्भाव है सो ही परिणाम है। सो परिणाम दोय प्रकार है। एक आदिमान् परिणाम है। एक अनादिमान् परिणाम है। तहां धर्मादिकनिकै जो गति हेतु-

पणा इत्यादिक अनादि परिणाम है सो सामान्यअपेक्षाकरि है। विशेषकी अपेक्षा बाह्यनिमित्तादिकतैं परिणाम होइ तातैं आदिमान्‌हू है। तिनमैं कोऊ ऐसा जानै जो धर्म अधर्म आकाश काल इनिविषै तो अनादिही परिणाम है अर जीवपुद्गलनिमैं आदिमान् है सो ऐसैं नहीं मानना। समस्तद्रव्य अनादि हैं तातैं अनादिही परिणाम मानना अन्यथा नित्यपणाका अभावका प्रसंग आवै। तिनमैं च्यार द्रव्यनिका परिणाम तो आगम गम्य है। अर जीवपुद्गलके परिणाम कथंचित् प्रत्यक्षगम्यभी हैं। पर्याय दोय प्रकार हैं। एक व्यंजनपर्याय एक अर्थपर्याय। तिनमैं व्यंजनपर्याय हैं ते तो मूर्त्त हैं अर वचनगोचर हैं चिरस्थायी हैं अविनाशीक हैं अर स्थिर हैं। अर अर्थपर्याय हैं सो सूक्ष्म हैं क्षणक्षणप्रति विध्वंसी वचनकै अगोचर हैं। इहां धर्मद्रव्य अधर्मद्रव्य आकाशद्रव्य कालद्रव्य इनिकै तो अर्थपर्याय है। अर जीवद्रव्य अर पुद्गलद्रव्य इनिकै अर्थपर्याय अर व्यंजनपर्याय दोऊ हैं। बहुरि इहां कोऊ कहैं-द्रव्य गुण पर्याय तीन कहे। अर नय द्रव्यार्थिक पर्यायार्थिक दोय कहे। तहां तीसरा गुणार्थिकनय क्यों नहीं कह्या। ताका समाधान—जो पर्याय दोय प्रकार है। एक सहवर्ती एक क्रमवर्ती। तहां सहवर्त्ती तो गुण है सो सहवर्ती पर्यायमैं गुण जाणलेणें तातैं गुणार्थिकनय भिन्न नहीं। गुणपर्यायवानही द्रव्यका निर्दोषलक्षण है॥ ऐसैं इस पंचम अध्यायमैं अजीवतत्त्वका प्रधानकरि निरूपण है। तहां धर्मादिक च्यार अजीवास्तिकाय कहा अर जीवास्तिकाय कह्या। अर तिन पंचनिकौं द्रव्य कहे। तिनमैं च्यार अरूपी एक रूपी अर धर्म अधर्म आकाश इनिकै एकद्रव्यपणा अर क्रियारहितपणा अर धर्म अधर्म एकजीवकै लोकाकाशप्रमाण असंख्यातप्रदेश कहे अर अकाशद्रव्यकै अनंतप्रदेश कहे पुद्गलस्कंधकै संख्यात असंख्यात अनंत प्रदेश कहे। अणुकै प्रदेश नाहीं ऐसैं कह्या। बहुरि आकाशका अवकाशदान उपकार अर धर्मका गति उपकार अधर्मका स्थिति उपकार

पुद्गलका शरीरादि उपकार जीवनिकै परस्पर उपकार कालका वर्त्तना उपकार कह्या। बहुरि पुद्गलकै स्पर्शादिगुण स्कंधादिक पर्याय कहे अणु स्कंध भेद कहे। बहुरि द्रव्यका सत् सामान्यलक्षण कह्या नित्यताका स्वरूप कह्या, मुख्य गौणकरि नयका लगावना कह्या बहुरि पुद्गलकै स्कंध होनेका विधान कह्या बहुरि द्रव्यका विशेषलक्षण कह्या। बहुरि कालद्रव्यकूं कह्या अर गुणपर्यायका स्वरूप कह्या।

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे पंचमोऽध्यायः ॥

अर्थ—ऐसैं तत्त्वार्थका है ज्ञान जातैं ऐसा दशाध्यायरूप जो मोक्षशास्त्र तामैं पांचमा अध्याय समाप्त भया।

दोहा।

है जातैं तत्त्वार्थका अधिगम शिवसुखदाय। मोक्षशास्त्र मंगलमयी नमूं पंचमोऽध्याय॥ ५॥

## अथ षष्ठोऽध्यायः ॥

दोहा।

आस्रव आठो कर्मका त्यागि सुभलै प्रकार ।
पायो पद अविकार जिन ध्यावो थुतिविस्तार ।

अजीवपदार्थके अनंतर आस्रव कहने योग्य है यातें आस्रवकी प्रकटकताके आर्थि सूत्र कहैहैं—

**कायवाङ्मनःकर्म योगः ॥ १ ॥**

अर्थ—काय वचन मन इनिका कर्म कहिए क्रिया सो योग है। तहां वीर्यांतरायकर्मका क्षयोपशम होतै औदारिकादिक सप्तप्रकार काय वर्गणामैंतें अन्यतम वर्गणाका अवलंबनकी अपेक्षाकरि अत्मप्रदेशका सकंप होना सो काययोग है। बहुरि वीर्यांतराय अर मत्यक्षरादिआवरणका क्षयोपशमकरि प्राप्त भयी वाग्लब्धिकी निकटता होतै जो वाग्रूप परिणमनकै सन्मुख जो आत्मा ताका प्रदेशनका जो हलनचलन सो वाग्योग है। बहुरि अभ्यंतर वीर्यांतराय अर नोइंद्रियावरणका क्षयोपशमस्वरूप मनोलब्धिकी निकटता होतै अर बाह्य पूर्वोक्तनिमित्तका आलंबन होतै मनःपरिणामकै सन्मुख आत्माका प्रदेशनिका चलनहलन सो मनोयोग है। ऐसैं क्षयोपशमलब्धि अभ्यंतर हेतु है। अर केवलीकै क्षयहेतु होतैहू त्रिविध योग है। जातैं क्रियारूप परिणमन करता आत्माकै तीन प्रकार पुद्गल वर्गणाका आलंबनकी अपेक्षा जो आत्मप्रदेशनिका सकंप होना सो योग है। सो सयोगीगुणस्थानपर्यंत है अयोगीकै अर सिद्धानिकै त्रिविध वर्गणाका आलंबनको अभाव तातैं योग नहीं है ॥ ऐसैं मन वचन काय तीन योग हैं तेही आस्रव हैं यातैं सूत्र कहै हैं—

स आस्रवः ॥ २ ॥

अर्थ—कह्या जो योग सो आस्रव है। योगके निमित्ततैं आत्माकै कर्मका आगमन होयहै तातैं योग है सोही आस्रव है। जैसैं सरोवरकै जल आवनेका द्वार होय सो जल आवनेकूं कारण है ताकूं आस्रव कहिए है तैसैं इहांहू योगद्वारकरि आत्माकै कर्म आवैहैं यातैं योगभी आस्रव हैं ऐसै कहिए हैं। अथवा—जैसैं आला वस्त्र है सो समस्त तरफतैं आया रजकूं ग्रहण करैहै तैसै कषायरूप जलकरि आला आत्मा योगानिकरि ग्रहणकिया कर्मकूं समस्त प्रदेशनिकरि ग्रहण करैहै। अथवा जैसैं अग्निकरि तप्तायमान लोहका पिंड जलविषै क्षेप्याहुआ सर्व तरफतैं जलकूं ग्रहण करैहै तैसैं योगनिकरि तप्तायमान जीव समस्त तरफतैं कर्मरूप जलकूं ग्रहणकरैहै॥ सो कर्म दो प्रकार पुण्यपापरूप है ताका हेतु कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

शुभः पुण्यस्याशुभः पापस्य ॥ ३ ॥

अर्थ—शुभ योग पुण्यका आस्रव करैहै। अशुभयोग पापका आस्रव करैहै। तहां प्राणीनिका घात करना असत्य बोलना परधनका हरण करना ईर्षापरिणामकूं आदि लेय अशुभ योग हैं यातैं पापका आस्रव होयहै। बहुरि प्राणीनिका उपकार रक्षा करना सत्यवचन बोलना परधनका हरण नही करना पंचपरमेष्ठीकी भक्ति इत्यादि शुभयोग हैं इनितैं पुण्यका आस्रव होय है। इसका विशेष ऐसा—जो प्राणीनिका घात करना विनादिया परधनहरण करना मैथुनप्रयोगादि अशुभ काययोग हैं। अनृतवचन कठोरवचन असत्यवचन इत्यादिक अशुभ वाग्योग हैं। हिंसा ईर्षा ग्लानिका चिंतवन सो अशुभ मनोयोग है। ऐसैं अशुभयोगके असंख्यातविकल्प हैं। बहुरि इनतैं उलटा सो शुभयोग है। यद्यपि परिणामके भेद असंख्यातही हैं तथापि अनंतानंत जीवनिकी अपेक्षा अनंत भेद हैं। अब कहोगे—जैसैं सुवर्णमय सांक-

लबेडी तथा लोहमय बेडी आत्माकै स्वतंत्रताका अभाव दोऊ तुल्य करैहैं। तैसैं पाप अर पुण्य आत्माकूं पराधीन करनेको दोऊ निमित्त तुल्य हैं तातैं इनकूं शुभ अशुभ भेद रूप कैसैं कहे। ताका समाधान—इष्ट अनिष्ट गति जात्यादिक रचनेतैं भेद कह्या है। अब इहां कोऊ कहैं—जो आयुकर्मविना सप्तकर्मका आस्रव निरंतर होयहै। तातैं शुभपरिणाम पुण्यहीका कारण अर अशुभ पापहीका कारण कैसैं कहोहो ? ताका उत्तर-यद्यपि संसारी जीवनिकै सप्तकर्मका आस्रव निरंतर होय है तथापि ऐसैं जानना जो संक्लेशपरिणामतैं देव मनुष्य तिर्यक् आयुविना एकसो पैंतालीस कर्मकी प्रकृतिनिकी स्थिति बहुत बाढिजाय है अर तीन आयुकी स्थिति घटिजाय है अर मंद कषायके परिणामतैं समस्त कर्मकी स्थिति घटिजाय है अर तीन आयुकी स्थिति बाढिजाय है। बहुरि तीव्रकषायकरि शुभप्रकृतिनिमैं अनुभाग जो रस सो घटिजाय है। अर असातावेदनीय आदिक अशुभप्रकृतिनिमैं अनुभाग बाढिजाय है। बहुरि मंदकषायके प्रभावतैं शुभ जे पुण्यप्रकृति तिनमैं रस बाढिजाय है। अर पापप्रकृतिनिमैं रस घटिजाय है। तातैं स्थिति अनुभागकी अपेक्षाकरि शुभपरिणामनितैं पुण्यास्रव कह्या अर अशुभपरिणामतैं पापास्रव कह्या। जातैं स्थिति अनुभागही प्रधान हैं। स्थितिविना आस्रव कुछ कार्यकारी नाहीं। अर अनुभाग जो रस तिसविना थोथी प्रकृति कहा कार्य करैं। तातैं शुभपरिणामनितैं अशुभकर्मनिकी स्थिति घटिजाय अर अनुभाग जो रस सो घटिजाय तदि अशुभका आस्रव नहीं आवनेतुल्यही है। अर अशुभपरिणामनितैं पुण्यप्रकृतिनिकी स्थिति अनुभाग दोऊ घटिजाय अर पापप्रकृतिनिकी स्थिति अनुभाग बाढिजाय तदि स्थिति अनुभागविना आस्रव निष्फल रह्या। सोही पूर्वाचार्यकृत वार्त्तिकमैं गाथासूत्र लिखा है—

गाथा—सव्वट्ठिदीणमुक्कस्स गोदुऊक्कस्स संकिलेसेण। विपरीदे दु जघंणं आयुगतिग बज्ज सेसाणं ॥

अर्थ–मनुष्य तिर्यक् देव आयुकूं वर्जिकरिकै समस्तकर्मनिकी ऊत्कृष्ट स्थिति उत्कृष्ट संक्लेशपरिणामनितैं होयहै। विशुद्धपरिणामनितैं जघन्यस्थितिबंध होयहै। अर इन तीन आयुकी स्थिति संक्लेशपरिणामनितैं घटै है विशुद्धतातैं बढैहै ॥

गाथा–सुभपगदीण विसोधिए तिव्वमसुहाण संकिलेसेण। विपरीदे दु जघण्णो अणुभागो सव्वपयडीणं।

अर्थ–विशुद्धपरिणामनिकरि शुभप्रकृतिनिमैं रस अधिक होजायहै। अशुभप्रकृतिनिमैं मंद रस होयहै। अर संक्लेशपरिणामकरि शुभप्रकृतिनमैं रस मंद होय अशुभमैं तीव्र होय तातैं कषायही संसारका कारण है॥ अब यो आस्रव सर्व संसारीनिकै समानफलका हेतु है कि कुछ विशेष है यातैं सूत्र कहैहैं—

सकषायाकषाययोः सांपरायिकेर्यापथयोः ॥ ४ ॥

अर्थ–कषायसहित जीवकै सांपरायिक कहिए संसारका कारण ऐसा आस्रव होयहै। अर कषायरहित जीवकै ईर्यापथ कहिए स्थितिरहित आस्रव होयहै इहां स्वामीके भेदतैं आस्रवमैं भेद है। आस्रवके दोय स्वामी हैं। सकषायी जीव अर अकषायी जीव। जे आत्माकूं "कषति" कहिए घातैं ते क्रोधादिक कषाय हैं। तथा जैसैं फिटकडी लोद हरडै ए कषायले द्रव्य वस्त्रकै रंग लगनेकूं कारण हैं। तैसैं क्रोधादिकषाय आत्माकै कर्मरूप रंग लगनेकूं कारण हैं तातैं कषाय कहिए हैं। ऐसैं कषायसहित जीवकै सांपरायिक कहिए संसारका कारण आस्रव होय है। अर कषायरहित जे उपशांतकषाय क्षीणकषाय सयोगीकै योगका वशकरि आस्रव होयहै सोही ईर्यापथ आस्रव है स्थिति एकसमयहूकी नही पावैहै जैसैं मार्ग होय गमनकरि जाय ठहरैनही। तथा जैसे कोरा घट ऊपरि रज उडकरि चली जाय तैसैं कषायनिकी सचिक्कणता विना कर्मरज ठहरै नही॥ अब बहुत भेदरूप जो सांपरायिक आस्रव ताके भेद कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

इंद्रियकषायाव्रतक्रियाः पंचचतुःपंचपंचविंशतिसंख्याः पूर्व्वस्य भेदाः ॥ ५ ॥

अर्थ—इंद्रिय पांच, कषाय च्यार, अव्रत पांच, क्रिया पचीस ए सब हैं ते "पूर्व्वस्य" कहिए पहिले कह्या जो सांपरायिक आस्रव ताके भेद हैं। तहां पांच इंद्रिय तो पहिले कह्या। सोही इंद्रियनिके विषयविषैं रागद्वेषरूप प्रवर्त्तना बहुरि कषाय क्रोधादिक बहुरि अव्रत हिंसादिक आगैं कहसी। अब इहां पचीस क्रिया कहैहैं। तहां चैत्य गुरु अर प्रवचन जो आगम इनिकी पूजादिलक्षण सम्यक्त्वक्रिया है।१। अन्य कुदेवतानिका स्तवनादिरूप मिथ्यात्वक्रिया है ॥ २ ॥ कायादिक करि गमनागमनादिरूप प्रवर्तन सो प्रयोगक्रिया है ॥३॥ बहुरि वीर्यांतराय वा ज्ञानावरणका क्षयोपशम होतै संतै अंगोपांगका अवलंबनतैं आत्माकै काय वचन मनके योगकी रचनामें समर्थ ऐसे पुद्गलनिका ग्रहण सो समादानक्रिया है। अथवा संयमीपुरुषकै असंयमकै सन्मुखपना सो समादानक्रिया है ॥ ४ ॥ बहुरि ईर्यापथ जो गमनकर्म ताकै निमित्त क्रिया सो ईर्य्यापथक्रिया है ॥ ५ ॥ ऐसै पांच क्रिया कहीं। बहुरि क्रोधके वशतैं जो क्रिया सो प्रादोषिकी क्रिया है। जातैं क्रोध प्रदोषकूं कारण है। कोऊ अपना इष्ट स्त्री वित्तहरणादिक निमित्त विनाही चुगल दुष्ट क्रोध करैहैं जैसैं दृष्टिविषादिक स्वभावतैं ही होय हैं। तथा दुष्टनिकी चेष्टा विनानिमित्तही क्रोधादिरूप है निमित्तवान् प्रदोष है ॥ १ ॥ दुष्टपनाकै अर्थि उद्यम करना सो कायकी क्रिया है ॥ २ ॥ हिंसाके उपकरण शस्त्रादिक ग्रहण करना सो अधिकरणक्रिया है ॥ ३ ॥ अपनै वा परकै दुःखकी उत्पत्तिका कारण सो पारितापिकी क्रिया है ॥ ४ ॥ आयु इंद्रिय बल प्राणका वियोग करनेतैं प्राणातिपातिकी क्रिया है ॥ ५ ॥ ऐसैं पंच क्रिया कहीं। बहुरि प्रमादी जीवकै रागार्द्रीकृतपणातैं रमणीक रूपके अवलोकनका अभिप्राय सो दर्शनक्रिया है ॥ १ ॥ वस्तुके स्पर्शनै विषै परिणामतैं प्रवर्त्तना सो स्पर्शक्रिया है ॥ २ ॥ विषयके अपूर्व

नवीननवीन कारण उपजावना सो प्रात्यायिकी क्रिया है ॥ ३ ॥ बहुरि स्त्रीपुरुष पशूनिके बैठने सोवने प्रवर्त्तनेके देशविषै मलमूत्रादिक क्षेपना सो समतानुपाताक्रिया है ॥ ४ ॥ विना देखी विना सोधी भूमिविषै कायादिकका निक्षेप करना बैठना सोवना सो अनाभोगक्रिया है ॥ ५ ॥ ऐसैं पांच क्रिया हैं। बहुरि जो परके करने योग्य क्रियाकूं आप करै सो स्वहस्तक्रिया है ॥१॥ पाप जाकरि ग्रहण होय ऐसी प्रवृत्तिकूं भला जानना सो निसर्ग्गक्रिया वा आलस्यतैं प्रशस्तक्रियाका नाहीं करना सो निसर्ग्गक्रिया है ॥ २ ॥ परकरि आचारण किया जो पापादिक ताका प्रकाश करना सो विदारणक्रिया है ॥ ३ ॥ चारित्रमोहके उदयतैं आवश्यकादिकनिविषै परमागमकी आज्ञाप्रमाण प्रवर्त्तन करनेकूं असमर्थ होइ अन्यथा प्ररूपण करना सो आज्ञाव्यापादिका क्रिया है ॥ ४ ॥ मूर्खतातैं वा आलस्यकरिकै परमागमकरि उपदेशकरीविधिमैं अनादर करना सो अनाकांक्षा क्रिया है ॥ ५ ॥ ऐसैं पांच क्रिया हैं। बहुरि छेदन भेदन छोलन इत्यादि क्रियामैं तत्परपना अथवा अन्यकरिकै आरंभ करता संता हर्ष करना सो आरंभक्रिया है ॥ १ ॥ परिग्रहकी रक्षाकै अर्थि प्रवर्त्तना सो पारिग्राहिकी क्रिया है ॥ २ ज्ञानदर्शनादिविषै कपटरूप उपाय सो मायाक्रिया है ॥ ३ ॥ कोऊ मिथ्यात्वका कार्य करता होय करावता होय ताकूं प्रशंसादिकरिकै दृढ करै जो बहुत भलै करी ऐसैं मिथ्यात्वकूं दृढ करै सो मिथ्यादर्शन क्रिया है ॥ ४ ॥ संयमका घातक कर्मके उदयके वशातैं निवृत्तिरूप नहीं होना संयमरूप नही प्रवर्त्तना सो अप्रत्याख्यानक्रिया है ॥ ५ ॥ ऐसैं सर्व पचीस क्रियाके नाम कहे। ए आस्रवके कारण हैं ॥ अब आस्रवका विशेष जनावनेकूं सूत्र कहैहैं—

तीव्रमंदज्ञाताज्ञातभावाधिकरणवीर्यविशेषेभ्यस्तद्विशेषः ॥ ६ ॥

अर्थ—तीव्रभाव मंदभाव ज्ञातभाव अज्ञातभाव अधिकरण वीर्य इनिके विशेषतैं तिस आस्रवमैं विशेष है।

बाह्य अभ्यंतर कारणनिकी उदीरणाके वशतैं अतिवृद्धिरूप क्रोधादि कपायनिकरि तीव्र परिणाम सो तीव्र-भाव है। अर कषायनिकी मंदतातैं मंदभाव है। कोऊ प्राणीका घात होतै ज्ञान भया जो मैं प्राणीका घात किया सो ज्ञातभाव है। अथवा यो प्राणी मारने योग्य है ऐसा जानिकरि मारनेमैं प्रवृत्ति करना सो ज्ञात-भाव है। बहुरि मद्यादिककरि वा इंद्रियनिकै मोहके करनेवाला मद तातैं वा असावधानता है लक्षण जाका ऐसा प्रमादतैं गमनादिकनिमैं विनाजाणे प्रवृत्ति करना सो अज्ञातभाव है। जाकै आधार पुरुषनिका प्र-योजन होय सो अधिकरण है द्रव्यकी शक्तिका विशेष सो वीर्य है। इन छहके तफावततैं आस्रवविषै त-फावत होय है। ए जहां जैसा होय तहां तैसा आस्रव होय है। जातैं कारणमैं भेदतैं कार्यमैं भेद हैही॥ अब कह्या जो अधिकरण तामैं भेद दिखावैहैं—

अधिकरणं जीवाजीवाः ॥ ७ ॥

अर्थ—आस्रवका आधार जीव अर अजीव हैं। इहां बहुवचन कहनेकरि जिस तिस पर्यायकरि सहित जीव अजीव अधिकरण है॥ अब प्रथम जीवाधिकरणका भेद कहैहैं—

आद्यं संरंभसमारंभारंभयोगकृतकारितानुमतकषायविशेषैस्त्रिस्त्रिस्त्रिश्चतुश्चैकशः ॥ ८ ॥

अर्थ—आदिका जीवाधिकरण है सो संरंभ समारंभ आरंभ ए तीन अर मन वचन काय ए तीन, अर कृत कारित अनुमोदना ए तीन, क्रोध मान माया लोभ ए कषाय च्यार, इनिकों परस्पर गुणै एकसो आठ भेद रूप है। हिंसादिकविषै उद्यमरूप परिणाम सो संरंभ है। हिंसादिकका साधन जे कारण तिनमैं अभ्यास करना सामग्री मिलावना सो समारंभ है। हिंसादिकनिमैं प्रवर्तन करना सो आरंभ है। ऐसा ए तीन ब-हुरि मन वचन कायके भेदतैं योग तीन, बहुरि कृत कहिए आप स्वाधीन होय करै अर परतैं करावै सो

कारित है अर अन्य कोऊ करै ताकूं आप भला जानै सो अनुमत है ऐसै ए तीन बहुरि क्रोध मान माया लोभ ए च्यार कषाय एते विशेषनिकरि परस्पर संबंधरूप करिए तदि एकसो आठ भेद होइहैं। सो ऐसैं क्रोधकृतकायसंरंभ, मानकृतकार्यसंरंभ, मायाकृतकार्यसंरंभ, लोभकृतकार्यसंरंभ, क्रोधकारितकार्यसंरंभ मानकारितकार्यसंरंभ, मायाकारितकार्यसंरंभ, लोभकारितकार्यसंरंभ, क्रोधानुमतकार्यसंरंभ, मानानुमतकार्यसंरंभ, मायानुमतकायसंरभ लोभानुमतकार्यसंरंभ। ऐसैं कायसंरंभके भेद भए। ऐसैंही वचनसंरंभके बारह भेद हैं अर ऐसैंही मनःसंरंभके बारह भेद हैं। सब मिलि संरंभके छत्तीस भेद भए। ऐसैंही समारंभके अर आरंभके छत्तीस छत्तीस भेद होयहैं। सब मिलि जीवाधिकरणके एकसो आठ भेद हैं। बहुरि सूत्रमैं 'च' शब्द है सो अंतरंग भेदके समुच्चयकै अर्थि है। ताकरि अनंतानुबंधी अप्रत्याख्यानावरण प्रत्याख्यानावरण संज्वलन जे कषायके च्यार भेद तिनकरि गुणे च्यारसै बत्तीस भेद होय हैं। ऐसैं जीवके परिणामके विशेषतैं आस्रवमैं भेद है॥ अब अजीवाधिकरणके भेद कहैहैं—

निर्वर्त्तनानिक्षेपसंयोगनिस्सर्गा द्विचतुर्द्वित्रिभेदाः परं ॥ ९ ॥

अर्थ—निर्वर्त्तना निक्षेप संयोग निसर्ग्ग ए च्यार हैं। तहां निर्वर्त्तनाके दोय भेद, निक्षेपके च्यार भेद, संयोगकेदोय भेद, निसर्ग्गके तीन भेद ऐसैं ये अजीवाधिकरणके भेद हैं। तहां निपजाइए सो निर्वर्त्तना है सो दोय प्रकार है। शरीरतैं कुचेष्टा उपजावना सो देहदुःप्रयुक्त नाम निर्वर्त्तना है। अर हिंसाके उपकरण शस्त्रादिककी रचना करना सो उपकरणनिर्वर्त्तना है। तथा एक मूलगुण निर्वर्त्तना एक उत्तरगुणनिर्वर्त्तना। तहां मूल पंचप्रकार शरीर वचन मन श्वासनिश्वासका निपजावना सो मूलगुणनिर्वर्त्तना है। अर उत्तर जो काष्ठपुस्त कहिए मूर्त्तिआदिक अर चित्रकर्मादि निपजावना सो उत्तरगुणनिर्वर्त्तना है। ऐसैंहू दोय प्रकार

निर्वर्त्तना है। बहुरि निक्षेप कहिए धरिए सो निक्षेप है। ताके सहसानिक्षेपाधिकरण, अनाभोगनिक्षेपाधिकरण, दुःप्रमृष्टनिक्षेपाधिकरण, अप्रत्यवेक्षितनिक्षेपाधिकरण, ऐसें निक्षेप च्यार प्रकार है। तहां भयादिककरिकैं वा अन्यकार्य करनेकी शीघ्रताकरिकैं जो पुस्तक कमंडलु शरीर तथा शरीरका मलादिक क्षेपिए सो सहसानिक्षेपाधिकरण है॥ १॥ बहुरि शीघ्रता नहीं होतैहू इहां जीव हैं वा नहीं हैं ऐसा विचार नहीं करै अर अवलोकन विनाही पुस्तक कमंडलु शरीर अर शरीरसंबंधी मलादिक निक्षेपण करिए तथा जहां वस्तु धरी चाहिए तहां नहीं धरना जैसें तैसें अनेक जाइगा धरना सो अनाभोगनिक्षेपाधिकरण है॥ २॥ बहुरि जो दुष्टताकरि वा यत्नाचाररहितपणाकरि जो उपकरण शरीरादिकनिका क्षेपना सो दुःप्रमृष्टनिक्षेपाधिकरण है॥ ३॥ बहुरि जो विनादेख्या वस्तुका निक्षेपण करना सो अप्रत्यवेक्षितनिक्षेपाधिकरण है॥४॥ ऐसैं च्यारप्रकार निक्षेप कह्या। बहुरि संयोजना जो संयोग सो दोय प्रकार है। तहां जो शीतस्पर्शरूप जो पुस्तक तथा कमंडलु शरीरादिक तिनकूं तावडाकरि तप्त जो पिच्छिका ताकरि पूछना सोधना इत्यादिक उपकरणसंयोजना है। बहुरि पान जो जलादिक तिनका अन्यपानमें मिलावना तथा भोजनमें मिलावना तथा भोजनकूं पानमें मिलावना तथा अन्यभोजनमें मिलावना सो भुक्तपानसंयोजना है। निसर्गाधिकरण तीन प्रकार है। दुष्टप्रकार मनका प्रवर्त्तन करना सो मनोनिसर्गाधिकरण है॥ १॥ दुष्टप्रकार वचनका प्रवर्त्तन करना सो वाग्निसर्गाधिकरण है ॥ २॥ दुष्टप्रकार कायका प्रवर्त्तन करना सो कायनिसर्गाधिकरण है। भावार्थ—जीव अजीव दोऊ द्रव्यके आश्रय करि कर्मका आगमन होय है तिन भावनिके ए विशेष कहेहैं॥ ऐसैं सामान्य आस्रवका स्वरूप कहि अब ज्ञानावरण दर्शनावरण कर्मके आस्रवके कारण कहेहैं—

तत्प्रदोषनिह्नवमात्सर्यांतरायासादनोपघाता ज्ञानदर्शनावरणयोः ॥ १० ॥

अर्थ—ज्ञानदर्शनकै विषैं तत्प्रदोष निह्नव मात्सर्य अंतराय आसादना उपघात इनि भावनितैं ज्ञानावरण दर्शनावरण कर्मका आस्रव होयहै। तहां कोऊ पुरुष मोक्षका कारण ऐसा तत्त्वज्ञानकी कथना करता होइ ताकूं श्रवणकरि इर्षाभावतैं प्रशंसा नहीकरै मौन राखै ताकूं प्रदोष कहिए। बहुरि आपकूं शास्त्रका ज्ञान होय अर कोऊ जाननेकै अर्थि आपकूं पूछै इस वस्तुका स्वरूप कहा है तदि आप नटिजाय जो मैं तो नहीं जानूं ऐसा शास्त्रज्ञानका छिपावना सो निह्नव है। बहुरि आपकैं शास्त्रका ज्ञान होइ अर शिक्षायोग्य होइ तोहू परकूं सिखावै नहीं जो सीखजायगा तो मेरी बराबरी करैगा ऐसै अभिप्रायकूं मात्सर्य कहिए। बहुरि ज्ञानाभ्यास कोऊ करता होय तिसमैं विघ्न करिदे पुस्तकका तथा पढावनेवालाका तथा स्थानका विच्छेद वियोग करदे सो अंतराय है। बहुरि परकरि प्रकाशन किया ज्ञानको वर्जन करना अबार मती प्रकाशो इत्यादिक है सो आसादना है। बहुरि प्रशस्तज्ञानकूं दूषण लगावना सो उपघात है। इनिकरि ज्ञानावरण दर्शनावरण कर्मका आस्रव होय है। औरहू आचार्य उपाध्यायतैं प्रतिकूलता अर अकालमैं अध्ययन श्रद्धानका अभाव विद्याके अभ्यासमैं आलस्य तथा अनादरतैं सूत्रका अर्थका श्रवण धर्मतीर्थका लोप, बहुश्रुतीपणाका गर्व तथा मिथ्या उपदेश देना, बहुश्रुतीनिका अपमान करना, असत्यप्रलाप, उत्सूत्रवाद करना, शास्त्रनिका वेचना, हिंसादिकमैं प्रवर्त्तना ते समस्त ज्ञानावरण कर्मके आस्रवका कारण है। बहुरि परके देखनेमैं मात्सर्य तथा अंतराय करना तथा नेत्रनिका उत्पाटन, दृष्टिका गर्व, बहुतानिद्रा दिवसमैं शयन करना, आलस्यस्वभाव रहना, नास्तिकताका ग्रहण, सम्यग्दृष्टिकूं दूषण लगावना, कुतीर्थनिकी प्रशंसा करना, प्राणीनिका घात करना, यतिजनोंकी निंदा करना इत्यादिक दर्शनावरण कर्मके

आस्रवका कारण है ॥ अब अन्यकर्मके आस्रवकूं कहैहैं—

दुःखशोकतापाक्रंदनवधपरिदेवनान्यात्मपरोभयस्थान्यसद्वेद्यस्य ॥ ११ ॥

अर्थ—दुःख शोक ताप आक्रंदन वध परिदेवन एते आपकै करै तथा परकै करै तथा आपकै परकै दोऊनिकै करै सो असातावेदनीय कर्मके आस्रवके कारण हैं। तहां पीडारूप परिणाम सो दुःख है। अपने उपकारक द्रव्यका वियोग होतै जो परिणाममैं मलीन होय तिसमैं लीन अभिप्रायरूप होय चिंता खेदरूप निराश होना सो शोक है। बहुरि जो निंदकार्य करनेतैं अपना अपवाद होनेतैं अंतःकरणकी कलुषतातैं तीव्र पश्चात्ताप करना सो ताप है। कोऊ या कहै जो निंद्यकार्य किया ताका तो पश्चात्ताप चाहिएही तो निंद्यकार्य करनेतैं अपवादहूभी चाहिएही निंद्यकार्यका फल तो नरक तिर्यंचमैं भोगना पडैगा इहां निंदा अपवाद होनेतैं धर्मात्मा तो हर्षही मानैगा जो मैं निंद्यकार्य किया है मेरी निंदा अपवाद तिरस्कार चाहिएही अब पश्चात्ताप करूंगा तो तीव्रकर्मका बंध होयगा ऐसा विचारि क्लिशित नही होयहै। बहुरि परितापतैं उपज्या अश्रुपातपूर्वक विलापकरि रोवना सो आक्रंदन है। बहुरि आयु इंद्रिय बल प्राणादिकका वियोग करना सो वध है। बहुरि ऐसा विलाप करै जो श्रवण करनेवालेकै करुणा उपजि आवै सो परिदेवन है। ऐसैं दुःख शोक ताप आक्रंदन बध परिदेवन कहे ये दुःखादिक आप करै तथा परकै करै तथा आपकै अर परकै दोऊनिकै करै ताकै असातावेदनीयकर्मका आस्रव होय है। तथा औरहु कहैहैं अशुभप्रयोग, परका अपवाद, परकी चुगली, निर्दयता, परकै आताप करना, अंगोपांगका छेदन, भेदन, ताडन, त्रासन, वर्जन, भर्त्सन इत्यादि तथा परकी निंदा, अपनी प्रशंसा करना तथा संक्लेश प्रगट करना, महाआंरभ, महापरिग्रह धारणकरना तथा विश्वासघातता, वक्रस्वभावता, पापकर्म-

जिस वचनतैं आत्माका अभावरूप श्रद्धान होजाय, जिस वचनतैं हिंसाके कारण आरंभमैं प्रवृत्ति होजाय, जिस वचनतैं कामकी उत्कटता होजाय, रागभाव बधिजाय, कलह प्रगट होजाय, मूर्छा परिग्रह बधिजाय, धर्मतैं पराङ्मुख होजाय, इंद्रियनिके विषयमैं लीनता होजाय सो अनृत वचन है। तथा जिस वचनतैं परका मर्म भेद्याजाय, परका अपवाद दूषण जगत्मैं प्रगट होजाय, अपमान होजाय, तिरस्कार होजाय, सो अनृतवचन है। जिस वचनतैं देव गुरु धर्मतैं पराङ्मुख होजाय, तथा कुदेव कुगुरु कुधर्ममैं लीनता होजाय, लोकनिंद्य होजाय, लोकापवाद होजाय, सो समस्त अनृतवचन जानहु ॥ अब चोरीका लक्षण कहै हैं—

अदत्तादानं स्तेयं ॥ १५ ॥

अर्थ—अदत्त कहिये विना दिया अन्नका धन धान्यादिकका ग्रहण सो स्तेय है। इहांभी प्रमत्तयोगकी अनुवृत्ति है। जहां लोभक्लेशादिककरि परवस्तु ग्रहणकरनेकी इच्छा ताकूं स्तेय कहिए। परका वस्तुग्रहण होहु वा मति होहु प्रमत्तयोगतैं स्तेय होयही है। यद्यपि कर्म नोकर्म धर्मग्रहण शब्दग्रहण इत्यादिकहू कोऊ दिए नाही तथापि ए अदत्तग्रहण नाहीहैं। जातैं देने लेनेका व्यवहार जहां संभवै तहां अदत्तग्रहण जानना ॥ अब अब्रह्म का लक्षण कहै हैं—

मैथुनमब्रह्म ॥ १६ ॥

अर्थ—मैथुन कहिए कामसेवन सो अब्रह्म है। चारित्रमोहनीयका तीव्र उदयकरि रागभावकी उत्कटतातैं जो स्त्रीपुरुषनिकै परस्पर शरीरका स्पर्श करनेमैं सुखकूं इच्छा करता पुरुषका जो रागपरिणाम सो मैथुन है। कदाचित् चारित्रमोहका उदयसहित दोय पुरुषनिकै वा दोयस्त्रीनिकैहू कामका उदयकरि जो रागपरिणाम सो मैथुन है। बहुरि जो एकही जन हस्तादिकनितैं कुचेष्टा करैहै सोहू तीव्रकामके संबंधतैं मैथुन

है सो अब्रह्म है ॥ अब परिग्रहकूं कहै हैं—

मूर्छा परिग्रहः ॥ १७ ॥

अर्थ—बाह्य अभ्यंतर जे चेतन अचेतन परिग्रह तिनमैं जो ममत्व परिणाम सो मूर्छा है सोही परिग्रह है। बाह्य अभ्यंतर स्त्री पुत्र दासी दास सेवक परिवार गाय भैंसी हस्ती घोडा धन धान्यादिक तथा सुवर्ण रूप्य मणि मोती शय्या आसन गृह आभरण वस्त्रादिक चेतन अचेतन बाह्य परिग्रह अर रागादिक अभ्यंतर परिग्रहका रक्षण उपार्जन संस्कारादिकमैं जो व्यापार सो मूर्छा है। मूर्छा है सोही परिग्रह है। इहां कोऊ कहै—जो "मेरा यह" ऐसा संकल्पही परिग्रह है, तो ज्ञानदर्शनादिकमैंभी 'मेरा' ऐसा संकल्प है तिनकै भी परिग्रहका प्रसंग आया सो यह दोष नहीं। इनिमैं मोहका अभाव है। ज्ञानदर्शनादिक परद्रव्य नहीं आत्माका स्वभाव है इनिमैं मूर्छा कैसैं होय। रागादिक होयहैं ते परके निमित्ततैं होयहैं यातैं परिग्रह हैं। समस्त दोषनिका मूल एक परिग्रह है। जातैं परिग्रहधारीही हिंसामैं तथा आरंभादिकमैं प्रवर्त्तै तथा उपार्जनकै अर्थि हिंसा करै असत्य बोलै परधन हरणकरै कामसेवनमैं प्रवर्त्तै इसहीकरि नरकादिकनिमैं दुःख का प्रकार प्रगट होयहै। वहुरि मिथ्यात्व अर च्यार कषाय तीन वेद हास्यादिक छह ऐसैं चोदह प्रकार परिग्रह है ॥ अब जाकै व्रत होइ सो शल्यरहित हुवा वृती होयहै। याके कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

निःशल्यो वृती ॥ १८ ॥

अर्थ—जो शल्यरहित होय सो व्रती होयहै। अनेकप्रकार वेदनारूप शलाकाकरि प्राणीनिका समूहकूं "शृणाति" कहिए घातकरै तातैं शल्य ऐसा नाम कहिए। जैसैं शरीरमैं प्रवेश किया बाणादिक आयुध प्राणीनिकै बाधा करैहै तैसैं कर्मका उदयजनित शल्यहू प्राणीनिकै बाधा करै, तातैं शल्य ऐसा उपचार

करि कहिए हैं। ते शल्य तीन प्रकार हैं। मायाशल्य, मिथ्यात्वशल्य, निदानशल्य। तिनमैं मायाचार कपटकूं धारना सो तो मायाशल्य हैं। विषयभोगनिकी वांछा करना सो निदानशल्य है। अर तत्त्वार्थनिका श्रद्धानका अभाव सो मिथ्यादर्शनशल्य है। जातैं मिथ्यादृष्टीकै वृत होय तोहू द्रव्यलिंगी रह्या तातैं व्रती नहीं। अर मायावी कपटीका वृत सारा झूंठा अर जाकै इंद्रियजनित विषयभोगनिकी वांछा सो तो आत्मज्ञानरहित रागी है, तिसकै रागसहितकै वृत होइ सो परमार्थकूं विनासमझ्या होइ सो अज्ञानीका वृत निष्फल है तातैं शल्यरहितही परमार्थतैं वृती होयहै अन्य नहीं। अब जो वृती होय ताके दोय भेद कहैहैं—

अगार्य्यनगारश्च ॥ १९ ॥

अर्थ—वृतीके दोय भेद हैं। एक अगारी कहिए गृहस्थ वृती होयहै। एक अनगारी कहिए गृहका त्यागी साधु संयमी, ऐसैं वृतीके दोय भेद हैं। जो गृहमैं तिष्ठताही एकदेश वृत धारै सोभी वृती अर जो गृहकूं छांडि समस्त पापनिका मन वचन कायतैं त्यागकरि मूलगुण उत्तरगुणनिका धारक मुनि होय सो हू वृती है। इहां कोऊ प्रश्न करै—जो गृहस्थकै अणुवृत है, परिपूर्ण वृतविना वृती कैसैं कह्या? ताका समाधान—जो नैगमादिक नयकी अपेक्षा कह्या है। जैसैं नगरके मध्य एक छोटासा मकानमैं झूंपडीमैं रहतेकूं नगरनिवासी कहिए तैसैं अणुवृतीकूंहू वृती कहिएहै। तथा जैसैं बत्तीस हजार देशनिका अधिपति सार्वभौमकूंहू राजा कहिए अर एकदेशका पतिकूंहू राजा कहिए ऐसैं अणुवृतीकूंहू वृती कहिए अर अष्टादश सहस्र शील चोरासी लाख उत्तरगुणके धारक महामुनिकूंहू वृती कहिए॥ अब अगारीकूं कहे हैं—

अणुवृतोऽगारी ॥ २० ॥

अर्थ—जाके अणुमात्र वृत कहिए एकदेश पंचपापनिका त्याग होय सो अणुवृती है सो अगारी क-

हिए गृहस्थ है। द्वींद्रियादिक जंगम प्राणीनिकी हिंसा करनेका त्याग सो प्रथम अणुव्रत है। बहुरि स्नेहके वशतैं वैरके वशतैं मोहके वशतैं असत्य कहनेका त्याग सो द्वितीय अणुव्रत है। बहुरि जो परजीवनिकै पीडाको कारण अर राजादिकनिके भयतैंहू त्यागनेयोग्य ऐसा विनादीया परधनका त्याग सो तृतीय अणुव्रत है। बहुरि परकरि ग्रहणकरी वा नहींकरी ऐसी परकी स्त्रीका संगतैं विरक्त होना सो चतुर्थ अणुव्रत है। बहुरि स्त्री पुत्र दासी दास गाय भैंसी धनधान्य इत्यादि परिग्रहकी इच्छाका वशतैं प्रमाण करना सो परिग्रहप्रमाण नाम पंचम अणुव्रत है। ऐसैं पंचव्रतनिका धारनकरनेवाला अगारी व्रती है। जिनेंद्रकी उपदेशी नीतिकूं नहीं विगाडनाही व्रत है। अब ग्रहस्थके योग्य अन्यहू व्रत हैं तिनकूं कहैहैं-

दिग्देशानर्थदंडविरतिसामायिकप्रोषधोपवासोपभोग
परिभोगपरिमाणातिथिसंविभागव्रतसंपन्नश्च ॥ २१ ॥

अर्थ—दिग्विरत[१], देशविरत[२], अनर्थदंडविरत[३], सामायिक[४], प्रोषधोपवास[५], उपभोगपरिभोगपरिमाण[६], अतिथिसंविभाग[७] इनि सात व्रतनिकरि सहितहू गृहस्थ व्रती होय है। इहां विरतिशब्द प्रत्येककै लगावना। लोभका आरंभका त्यागकै अर्थि पूर्वादिक दिशानिका योजन नदी ग्राम नगर पर्वतादिक प्रसिद्धचिह्ननिकरि प्रमाण करना, जो इतना क्षेत्रका प्रमाण है इतना क्षेत्रबाहिर गमनादि करूं नहीं, कराऊं नहीं, करतेकूं भला जाणूं नहीं, सेवकादिक भेजूं नहीं, किंचित् वस्तु मंगाऊं नहीं, भेजूं नहीं, ऐसी यावज्जीव मर्यादाकरि अधिक क्षेत्रमैं वणिजव्यवहारादिकका त्याग करै तिसकै दिग्विरति नामव्रत है। बहुरि यावज्जीव जो दिशाका प्रमाण दिग्व्रतमैं किया तिसके अभ्यंतर ग्राम नगर गृह पाटकादिकका मास पक्ष दिवसादिक कालकी मर्यादाकरि गमनागमनादिकका प्रमाण करै ताकै देशविरति नामव्रत होयहै। बहुरि जातैं

अपना कार्यहू कछु सिद्ध नहीं होइ अर पापका जातैं ग्रहण होइ सो अनर्थदंड है । सो अनर्थदंड पंचप्रकार है । पापोपदेश, हिंसादान, अपध्यान, दुःश्रुति, प्रमादचर्या । तहां जो आरंभका तिर्यंचनिकै क्लेशहोनेका वनस्पति छेदनेका पृथ्वीके खोदनेका स्त्रीपुरुषनिके विषयका तिर्यंचनिके बंधनादिकका जो उपदेश देना सो पापोपदेश नामा अनर्थदंड है । याका विशेष ऐसा—जो इसदेशमैं दासी दास सुलभ हैं इहांसे लेय उस देशमैं वेचैं तो बहुत लाभ होय सो तो क्लेशवाणिज्य है । अर इस देशतैं गाय भैंसि बलद ऊँट लेय उस देशमैं लेजाय तो महालाभ है ऐसैं तियग्वाणिज्य है । बहुरि वागुरया शिकारी शाकुनिकनिकूं कहै उस देशमैं मृग शूकर पक्षी बहुत हैं ऐसैं कहना सो वधकोपदेश है । बहुरि खेतीकूं आदि लेय आरंभ करनेवालेनिकूं कहै पृथ्वीका जलका अग्निका पवनका वनस्पतिका आरंभ इस उपायकरि करना सो आरंभकोपदेश है ऐसैं याके भेद हैं । बहुरि जो हिंसाके उपकरण जे शस्त्र फावडा खुरपा कुदाल वेडी शांकल चाबुक विष अग्नि मार्जारादिक दुष्ट जीवनिका पालना लोहादिक आयुध तथा लाक्षा खली लवण सावग सोरा नील तैल घृत इत्यादिक हिंसाका कारण वाणिज करना सो हिंसादान नामा अनर्थदंड है । बहुरि जो परजीवनके दोषग्रहण करनेका भाव, तथा अन्यकी लक्ष्मीके ग्रहण करनेकी इच्छा, अन्यकी स्त्रीके देखनेकी इच्छा, तथा अन्य मनुष्य तिर्यंचनिकी कलह देखना, तथा परजीवनिके स्त्री पुत्र धन आजीविकाका वियोग चाहना परका अपमान अपवाद अवज्ञा चाहना, परकै हानि होतै हर्ष करना, आपकी उच्चता चाहना, परकी जीति हारि चिंतवन करना शिकारमैं हर्ष मानना इत्यादि अनेक दुष्टचिंतवनकूं अपध्यान नामा अनर्थदंड कह्या है । बहुरि रागद्वेष काम क्रोध अभिमानका वधावनेवाला, हिंसाका पोषण करनेवाला, मिथ्यात्वकूं कहनेवाला, भंडकथा युद्धकथाके धारक महाभारतादिक वेद स्मृत्या-

दिकका श्रवण करना सो दुःश्रुति नामा अनर्थदंड कहा है। बहुरि जो प्रयोजनविना जलका अग्निका वनस्पति छेदनेका भूमिखोदनेका अभिप्राय रखना, तथा घात करना, अतिसंग्रह करना सो सब प्रमादचर्या नाम अनर्थदंड है। ऐसें पंचभेद वा अनेकभेदरूप अनर्थदंडका त्याग करना योग्य है। बहुरि तीनो संध्याविषै सर्वपापयोगक्रियासों रहित होइ समस्त राग द्वेष तजि साम्यभावकूं प्राप्तहोइ शुद्ध आत्मस्वरूपविषैं लीन होना सो सामायिक है। बहुरि एकएक मासप्रति दोय अष्टमी दोय चतुर्दशी इन पर्वनिमैं सकल आरंभ तजि विषय कषाय आहारका त्याग करि धर्मकथाका श्रवण कर्त्ता करावता धर्मकथाके चिंतवनमैं अंतःकरण लगाय सोलह पहर व्यतीत करै ताकै प्रोषधोपवास है। एकांत पवित्र क्षेत्रमें साधुनिका निवास करनेयोग्य निर्जनस्थानमैं तथा चैत्यालयमैं तथा अपने रहनेकी जायगामैं निराला स्थानमै प्राप्तहोइ शास्त्राभ्यास आदि आत्मकल्याणके कार्यमैं प्रवर्त्तै। ताकै प्रोषधोपवास होयहै। बहुरि जो एकबारही भोगनेमैं आवै ऐसें तांबूल भोजन पान पुष्प गंधादिक तिनकूं उपभोग कहिए। अर जो वस्तु अनेकबार भोगनेमैं आवै ऐसे आभरण वस्त्र गृह वाहन शय्या आसनादिक ते परिभोग हैं। इनि भोगपरिभोगकी मर्यादा करै। तहां त्रसघात प्रमाद बहुवध अनिष्ट अनुपसेव्य जे पंचविषय तिनकै भेदतैं भोग पंचप्रकार है तिन पंचप्रकारके भोगनिका तो यावज्जीव त्याग करना ए तो महापापरूप हैं इनिमैं मर्यादा नहीं है। ए तो महा अनर्थ उत्तमकुलके योग्यही नहीं व्रती कैसैं ग्रहणकरै। तिनमैं मधु अर मांस इनिमैं तो अप्रमाण त्रसजीवनिका घात है। तातैं शुष्कमांसमैं तथा आलामैं कच्चामैं अग्निका पचायामैं तथा अग्निउपरि पकतेमैं निरंतर असंख्यात त्रसजीव उपजैहैं तातैं त्यागही श्रेष्ठ है। बहुरि कार्य अकार्यमैं विवेकका नाश करनेवाला महामोह करनेवाला मद्य है सो प्रमादका नाश करनेकैअर्थि त्यागही करना योग्य

है। इहां मद्यकूं मदिराही नहीं जानना जो परिणाममैं उन्मत्तता उपजावै सो समस्त भंगपानादिक मद्यही है यातैं आत्माके ज्ञानादिक गुणनिका घात होय है। अर मदिरामैं तो त्रस जीवभी असंख्यातका घात अनुपसेव्यादि लौकिक दोषभी बहुत हैं, यामैं हिंसाभी अपरमित है। बहुरि केतकी केवडा निंबका पुष्प-कूं आदि लेय बहुत जीवनिका योनिस्थान है। तथा नवनीत जो माखन तथा आर्द्र शृंगवेर कंदमूल हल-दी इत्यादिक अनंतकाय हैं। इनिके सेवनेमैं अनंतजीवनिका घात होइ अर किंचित् जिह्वाका आस्वादन-मात्र फल है तातैं बहुत जीवनिका वध जाणि त्याग करना श्रेष्ठ है। बहुरि जो अपने शरीरमैं रोग वेद-नादिक उत्पन्न करनेवाला अनिष्ट है। जातैं किंचित् आस्वादनके अर्थि महावेदना रोगकी वृद्धि मरणादि-ककूं नहीं गिणता जिह्वा इंद्रियका लंपटी होइ अनिष्टकूं भक्षण करै ताकै महापाप होय तातैं अनिष्टका त्याग करना योग्य है। बहुरि शंखचूर्ण गोमूत्रादिक कफ मलमूत्र ऊँटडीका दुग्ध तथा अशुद्धस्पर्शसहित तथा अस्पर्शशूद्र म्लेछादिकनिकरि स्पर्शनकीया भोजन अनुपसेव्य है त्यागने योग्य है। तथा चित्र वि-चित्र वस्त्र विकाररूप वस्त्र आभरणादिकहू अनुपसेव्य हैं ते त्यागनेयोग्य हैं। तातैं त्रसजीवका स्थान अर प्रमाद करनेके कारण अर बहुवध अर अनिष्ट अर अनुपसेव्य होनेकूं त्यागि अन्य भोगनिमैं तथा न्याय-रूप परिभोगनिमैं कालकी मर्यादाकरि त्याग करै सो भोगपरिभोगपरिमाण व्रत है।

बहुरि अतिथि जे मोक्षकै अर्थि उद्यमी अर संयममैं लीन अर अंतरंग बाहिरंग शुद्ध ऐसे वृतीनिकै अर्थि शुद्ध मनकरि निर्दोषभिक्षा देना योग्य है। जातैं जिनधर्ममैं लीन यती हैं ते याचनारहित उद्गमादि बियालीस दोष बत्तीस अंतरायरहित चोदहमल टालि भक्तिपूर्वक गृहस्थनिकरि दीया भोजन ग्रहण करै हैं। तातैं गृह-स्थ भक्तिपूर्वक संयमकी वृद्धि करनेवाला भोजन देवै तथा दर्शन ज्ञान चारित्रकी वृद्धिका कारण धर्मोप-

करण देवैहै। तथा संयमकै अर्थि रोगका नाश करनेवाला प्रासुक औषध देना तथा ध्यानाध्ययनका कारण शुद्ध वस्तुका देना ऐसैं चार प्रकार दानमैं अपना भोजन धनादिकका विभाग करना सो अतिथिसंविभाग नाम वृत है। ऐसैं पंचवृत अर सप्तशील ए बारह वृत श्रावककै होयहैं ॥ अब सल्लेखनाकूं कहैहैं—

मारणांतिकीं सल्लेखनां जोषिता ॥ २२ ॥

अर्थ—मरणके अंतमैं सल्लेखना जो है ताहि जोषिता कहिए प्रीतिकरै सेवन करै। आयु इंद्रिय बल श्वासोच्छ्वास इन दशप्राणनिका वियोगकूं मरण कहिएहैं। मरणरूप अंतविषै सल्लेखनाकूं प्रीतिकरि सेवन करना सो सल्लेखना दोय प्रकारहै। एक कायसल्लेखना दूजी कषायसल्लेखना है। तहां कायकूं जो सम्यक् कहिए आत्महितकै अर्थि लेखना कहिए कृश करना सो सल्लेखना है। अर कषायनिकूं आत्महितकै अर्थि कृश करना सो कषायसल्लेखना है। जैसैं वात पित्त कफादिकके प्रकोपकरि मरणके अवसरमैं परिणाम आकुल होइ अराधनातैं नहीं चलायमान होइ तैसैं कायसल्लेखना करै। अर मोह राग द्वेषादिककरि अपना ज्ञानदर्शनपरिणाम मरणसमयमैं मलिन नहीं होइ तैसैं कषायसल्लेखना करै ऐसैं अनशन रसपरित्यागादिकका क्रमकरि तो जो देहका त्यागकरै अर शुभध्यान स्वाध्यायादिक करि परमात्मस्वरूपमैं एकाग्रता करता संसारसंबंधी समस्तविकल्प छांडि च्यार आराधनाका आराधक हुवा प्राणत्याग करै ताकै सल्लेखनामरण होयहै संसारके नाश करनेकूं समर्थ है। कोऊ प्रश्न करै—जो समाधिमरणपूर्वक देहका त्याग करै तिसकै आत्मघातका प्रसंग आया। ताकूं कहैहैं—जो राग द्वेष मोहकरि लिप्त हुवा विष शस्त्रादिक कारणनिकरि अपना घात करै तिसकै आत्मघात होयहै। अर सल्लेखनामरण करै ताकै रागादिक नहीहै। जैसैं कोऊ वणिज करनेवाला वणिककै नानाप्रकारके क्रय विक्रयकै योग्य जे रत्न सुवर्ण वस्त्र केसरि कपू-

रादिककरि भऱ्याहुवा गृह होइ तिस गृहका विनाश होना बडा अनिष्ट है। अर जो विनाशके कारण निकट होइ प्रवर्तें तो अपनी शक्तिप्रमाण विनाशके कारणनिकूं दूरि करै अर जो दूरि नही होते दीखैं तो जैसैं बहुमूल्यवस्तुनिका नाश नही होइ तैसैं गृहमैंसूं भिन्न होइ तिष्ठै तैसैं व्रत शील संयमादिक पुण्य परिणामनिके संचयसंयुक्त जो शरीर तिसका विनाश नाहीं चाहेहै। तथापि जो दुर्भिक्ष जरा रोग उपसर्गादिक शरीरके नाशके कारण आय प्राप्तहोइ तो जैसैं अपना सम्यग्दर्शनादि गुण नही मलिन होइ तैसैं यत्न करै अर जो यत्नतैंहू देहका मरण नहीं दूरि होत जाणैं तो जैसैं अपना व्रत संयमादिक नही विनसैं तैसैं आहारादिकका त्यागकरि सलेखनामरण करै तिसकै आत्मघात कैसैं होय। बहुरि जैसैं तपमैं तिष्ठते साधुकै शीत उष्णादिजनित दुःख सुख होतैंहू सुखदुःखरूप अभिप्रायके अभावतैं सुखदुःखमैं रागद्वेष नही होनेतैं सुखदुःखकृत कर्मबंध नही होयहै। तैसैं अरहंतप्रणीत सल्लेखना करनेवाले पुरुषकै जीवनेमरणेके अभिप्रायरहित पुरुषकै अपने मरणमैं रागद्वेषके अभावतैं सल्लेखनामरणमैं आत्मघात कदाचित् नही होयहै। ऐसैं व्रतानिका तथा सल्लेखनाका स्वरूप कह्या। अर जो प्रमत्तयोगविना आत्मज्ञानसहित देहसूं भिन्न कलेवरकूं अवश्यविनाशीक जाणि त्याग करै ताकै हिंसा नही॥ अब सम्यक्त्वके पंच आतिचार कहैहैं—

शंकाकांक्षाविचिकित्सान्यदृष्टिप्रशंसासंस्तवाः सम्यग्दृष्टेरातिचाराः॥ २३॥

अर्थ—शंका, कांक्षा, विचिकित्सा,अन्यदृष्टिप्रशंसा, अन्यदृष्टिसंस्तव ए सम्यग्दर्शनके पांच आतिचार हैं। तहां जो अरहंतके परमागमतैं प्ररूपण किए अर्थमैं संशय सो शंका है तथा अपने आत्माकूं ज्ञाता द्रष्टा अखंड अविनाशी परपुद्गलनिके संबंधतैं भिन्न जाणिकरिकैहू जो सप्तभयकूं प्राप्तहोना सो शंकानाम आतिचार है। इस लोक परलोकसंबंधी भोगनिमैं वांछा सो कांक्षा नाम आतिचार है। तथा दुःखित दरि-

द्री रोगी इत्यादिक क्लेशितमनुष्य तिर्यंचनिकूं देखि ग्लानि करना तथा अशुभकर्मका उदयमैं ग्लानि करना तथा अरहंतके परमागमतैं जो अनशनादिक तप अर यावज्जीव स्नानका त्याग त्रिकाल परिषहका सहना इत्यादिक आचरणमैं ग्लानिकरना सो विचिकित्सा नाम आतिचार है। मिथ्यादृष्टीनिका ज्ञान तप शील दानादि देखि अपना मनविषैं भला जानना सो अन्यदृष्टिप्रशंसा नाम अतिचार है। अर मिथ्यादृष्टीके ज्ञान चारित्र शील तपादिकनिका वचनकरि प्रशंसा करना सो संस्तव नाम अतिचार है। ऐसैं सम्यग्दर्शनके पांच अतिचार कहे। ऐसैंही व्रतादिकनिके अतिचार हैं—

व्रतशीलेषु पंच पंच यथाक्रमं ॥ २४ ॥

अर्थ—अहिंसादिक अणुव्रत अर दिग्विरत्यादिक शील इनकेभी पांच पांच अतिचार यथाक्रमतैं कहिए है सो जानना। जातैं जाणेविना त्यागपूर्वक व्रत शुद्ध कैसैं होय ॥ अब अहिंसा अणुव्रतके अतिचार कहैहैं—

बंधवधच्छेदातिभारारोपणान्नपाननिरोधाः ॥ २५ ॥

अर्थ—बंध, वध, छेद, अतिभारारोपण, अन्नपाननिरोध ए पांच अहिंसा अणुव्रतके अतिचार हैं। तहां जो प्राणीनिका वांछितदेशमैं गमनकूं रोकना खोडा बेडी शांकल पींजरा कोठा रस्सा जेवडानिकरि बांधना सो बंध अतिचार है। बहुरि लाठी चाबुक वेंतादिककरि प्राणीनिका घात करना सो बध नाम अतिचार है। बहुरि कर्ण नासिका लिंगादि अंग उपांगनिका छेदना सो छेद नाम अतिचार है। बहुरि बलध उंट घोडा भैंसा इत्यादिक ऊपरि जो भार बोझ लादनेकी जो न्यायरूप मर्यादा तातैं अधिक भारका लादना तथा मर्यादातैं अधिक दूरिचलावना सो अतिभारारोपण नाम अतिचार है। बहुरि मनुष्य तिर्यंचादिकनिकूं खान पानादिकका निरोधकरि भूखा तिसाया राखना तथा काल उल्लंघनकरि भोजन पान देना सो अन्नपानानि-

रोध नाम अतिचार है। ऐसैं अहिंसा अणुव्रतके पंच अतिचार कहे ॥ अब सत्य अणुव्रतके कहैहैं—

मिथ्योपदेशरहोऽभ्याख्यानकूटलेखक्रियान्यासापहारसाकारमंत्रभेदाः ॥ २६ ॥

अर्थ—मिथ्याउपदेश, रहोभ्याख्यान, कूटलेखक्रिया, न्यासापहार, साकारमंत्रभेद ए पांच सत्य अणुव्रतके अतिचार हैं। तहां जो स्वर्गमोक्षके साधक क्रियाविशेषविषैं अन्यजीवनिकूं अन्यथा प्रवर्त्तन करावना झूंठा उपदेश देना सो मिथ्योपदेश नाम अतिचार है। तथा स्त्रीपुरुषनिकरि एकांतमें जो क्रिया आचरण किया ताका प्रकाश करना प्रगट करना सो रहोभ्याख्यान नाम अतिचार है। बहुरि परकरि कह्या नहीं अर परका अभिप्रायतैं किंचित् जानिकरि लिख देना जो तिननें ऐसैं कह्या है ऐसा आचरण कीया है परकूं ठगनेकै अर्थि कूडा लिख देना सो कूटलेखक्रिया नाम अतिचार है। बहुरि कोऊ रुपैया मोहर वा आभरणादिक आपकै धारण करगया सोंपिगया अर फेरि गिणती भूलि अल्पप्रमाण मांगनेलगा वाकूं कहै जो ठीक है अपने है सो लेजावो ऐसैं विस्मरणहुवाकूं कहना सो न्यासापहार अतिचार है। बहुरि कोऊ प्रकरणकरि वा अंगविकार भृकुटीक्षेपादिककरि अन्यके अभिप्रायकूं जाणि ईर्षाभावतैं लोकनिकूं प्रगटकरना सो साकारमंत्रभेद नाम अतिचार है। ऐसैं सत्यअणुव्रतके धारककै त्यागनेयोग्य पंचअतिचार कहे ॥ अब अचौर्यव्रतके कहैहैं—

स्तेनप्रयोगतदाहृतादानविरुद्धराज्यातिक्रमहीनाधिकमानोन्मानप्रतिरूपकव्यवहाराः ॥ २७ ॥

अर्थ—स्तेनप्रयोग तदाहृतादान विरुद्धराज्यातिक्रम हीनाधिकमानोन्मान प्रतिरूपकव्यवहार ए पंच अचौर्यअणुव्रतके अतिचार हैं। चोरी करतेकूं चोरणके अर्थि आप युक्त करै तथा अन्यतैं प्रेरणा करावै तथा करतेकूं भला मानै सो स्तेनप्रयोग अतिचार है। बहुरि जो चोरकूं प्रेरणाभी नहीं करी अर अनु-

मोदनाहू नहीं करी परंतु चोरका ल्याया वस्तुकूं ग्रहणकरै सो तदाहृतदान नाम अतिचार है। बहुरि जो उचित न्यायकूं छांडि जो देना ग्रहणकरना सो विरुद्ध है राज्यके न्यायतैं विरुद्ध सो विरुद्धराज्यातिक्रम है। ज्यों बहुत मोलकी वस्तु अल्पमोलकरि लेना इत्यादिक विरुद्धराज्यातिक्रम दोष है। अर जो तोलावाट तो मान है अर तोलनेकी ताखडी उन्मान है तहां न्यूनकरिकै अन्यकै अर्थि देना अर अधिककरी लेना ऐसा कपटका प्रयोग रखना सो हीनाधिकमानोन्मान नाम अतिचार है। बहुरि जो सुवर्णादिक धातु तथा वस्त्र तथा कुंकुम कपूरादिक तिनमैं खोटी मिलाय खरीमैं वेचना सो मायाचारपूर्वक व्यवहार सो प्रतिरूपकव्यवहार नाम अतिचार है। ऐसैं अदत्तादानत्याग नाम अणुवृतके पांच अतिचार त्यागनेयोग्य हैं॥ अब ब्रह्मचर्यवृतके पांच अतिचार कहैहैं—

परविवाहकरणेत्वरिकापरिगृहीतापरिगृहीतागमनानंगक्रीडाकामतीव्राभिनिवेशाः ॥ २८ ॥

अर्थ—परविवाहकरण अपरिगृहीतेत्वरिकागमन परिगृहीतेत्वरिकागमन अनंगक्रीडा कामतीवृता ए ब्रह्मचर्यवृतके पांच अतिचार हैं॥ सातावेदनीय अर चारित्रमोहनीय कर्मके उदयतैं जो कन्याका वरण सो विवाह है। परका जो विवाह करना सो परविवाहकरण नाम अतिचार है। बहुरि ज्ञानावरणकर्मके क्षयोपशमतैं प्राप्त भई जो कलागुणप्रवीणता ताकरिकै तथा स्त्रीवेद नाम कर्मके तीव्रउदयकरिकै तथा अंगोपांग नाम कर्मका उदयतैं परपुरुषतैं रमनेका जाका स्वभाव होइ सो व्यभिचारिणी इत्वरिका है। तहां इत्वरिकाके दोय भेद एक तो—जाका कोउ स्वामी नहीं होइ ऐसी जो परपुरुषगामिनी कुलटा सो अपरिगृहीत इत्वरिका है। अर जाकै स्वामी होइ एक पुरुषका परिणीतहोइकरि—जो परपुरुषनिमैं गमन करनेवाली कुलटा सो परिगृहीतइत्वरिका है। इनि दोऊ प्रकारकी व्यभिचरिणीकै जावना बुलावना लेना

देना वचनालाप करना ते दोऊ शील खंडनेके कारण अतिचार हैं। बहुरि कामसेवनयोग्य अंगनिकूं छांडि अन्य अंगनिमैं क्रीडा सो अनंगक्रीडा नाम अतिचार है। बहुरि काममैं अधिक परिणाम तथा कामसेवनमैं निरंतर परिणाम सो कामतीव्राभिनिवेश नाम अतिचार है। ऐसैं ए ब्रह्मचर्य नाम अणुव्रतके धारनकरनेवाले श्रावककै ए पांच अतिचार त्यागनेयोग्य हैं। बहुरि दीक्षितस्त्री अतिबाला स्त्री तिर्यंचणी इनका त्याग कामतीव्रताकरि कह्याही। जिस पापीकै लोकापवादका भय तथा राजाका भय तथा परलोकभय नहीं होयगा तिसकै ऐसैं अन्यायमैं प्रवृत्ति होय है तातैं लौकिकजनही इनिका परिहारकरैहैं तदि श्रावक कैसै ग्रहण करै ॥ अब परिग्रहप्रमाणके अतिचार कहैहैं—

क्षेत्रवास्तुहिरण्यसुवर्णधनधान्यदासीदासकुप्यभांडप्रमाणातिक्रमाः ॥ २९ ॥

अर्थ—क्षेत्रवास्तु हिरण्यसुवर्ण धनधान्य दासीदास कुप्यभांड इनिका प्रमाणानिकरि उल्लंघना सो परिग्रहत्याग अणुव्रतके पांच अतिचार हैं। ध्यानादिक उपजनेका स्थान क्षेत्र है। रहनेका गृहादिक मकान सो वास्तु है। रुपया ह्मोर इत्यादि हिरण्य है। सुवर्ण प्रसिद्ध है। इहां हिरण्यशब्दकरि तो व्यवहारमैं प्रवृत्तिका कारण रुपये ह्मोर इत्यादि लेना। अर सुवर्णशब्दकरि आभरण पात्र अन्य सुवर्णका संचयादि लेना। गौ वलध इत्यादिक धन है। शालि गोंहू इत्यादिक धान्य हैं। शरीरकी गृहकी सेवा करनेके अधिकारी स्त्रीपुरुष दासदासी हैं। वस्त्र कपास चंदनादि कुप्य हैं। इस परिग्रहमैं मेरैं इतनाही ग्रहण है। अधिक त्यागीहू ऐसैं प्रमाणकरि फिर अतिलोभके वशतैं प्रमाणतैं अधिक ग्रहण करना सो प्रमाणातिक्रम है ते परिग्रहपरिमाण व्रतीकै त्यागनेयोग्य पंच अतिचार हैं॥ अब दिग्विरतके पंच अतिचार कहैहैं—

ऊर्ध्वाधस्तिर्यग्व्यतिक्रमक्षेत्रवृद्धिस्मृत्यंतराधानानि ॥ ३० ॥

अर्थ—ऊर्ध्वातिक्रम अधोतिक्रम तिर्यगतिक्रम क्षेत्रवृद्धि स्मृत्यंतराधान ए दिग्विरतके पंच अतिचार हैं। तहां पर्वतवृक्ष भूम्यादिकनिकै ऊपरि चढना सो ऊर्ध्वातिक्रम है। कूप बावडी इत्यादिकनिकै मध्य अवतरणतैं अधोतिक्रम है। भूमिकै मध्य बिल तथा पर्वतादिकनिकी गुफादिकनिमैं प्रवेश करना सो तिर्यगतिक्रम है। पूर्वै जो दिशानिका योजनादिककरि प्रमाण किया तातैं अधिक क्षेत्रमैं गमनकी वांछा सो क्षेत्रवृद्धि नाम अतिचार है। मर्यादाकरी ताका विस्मरण होना सो स्मृत्यंतराधान नाम अतिचार है। इहां ऐसा जानना। जो दिशाका प्रमाण कीया तिसमैं जो समस्तलोकनके जावनेयोग्य मार्ग है तिसमैं वृतीकूं गमन करना उचित है। अर मार्ग छांडि पर्वत वृक्ष टीबा इत्यादिकऊपरी चढना तथा कूपादिकमैं नीचै उतरना तथा गुफादिकमैं प्रवेश करना सो अतिचार है। ऐसैं दिग्विरतिवृतके पंच अतिचार त्यागनेयोग्य हैं॥ अब देशवृत कहै हैं—

आनयनप्रेष्यप्रयोगशब्दरूपानुपातपुद्गलक्षेपाः ॥ ३१ ॥

अर्थ—आनयन, प्रेष्यप्रयोग, शब्दानुपात, रूपानुपात, पुद्गलक्षेप ए पंच देशविरतिवृतके अतिचार हैं। तहां जो मर्यादारूप क्षेत्रकरि तिष्ठते पुरुषके प्रयोजनके वशतैं मर्यादाबाह्य क्षेत्रकी वस्तु परकरि मंगावना तथा परकूं बुलावना सो आनयन नाम अतिचार है। मर्यादाकरि तिस क्षेत्रकै बाह्य आप तो नहीं गमन करै परंतु सेवककूं वा पुत्रादिकनिकूं कहै जो हमारे तो इस मकानतैं बाहिर गमनका त्याग है। तुमकूं ऐसा कार्य करना ऐसैं अपने अभिप्रायका कार्यकी प्रेरणा करना सो प्रेष्यप्रयोग नाम अतिचार है। मर्यादाबाह्य क्षेत्रमैं तिष्ठते पुरुषनिकूं काश खंखारादि समस्याकरि समझावना सो शब्दानुपात अतिचार है। बहुरि

मर्यादाबाहिर क्षेत्रमैं तिष्ठतेनिकूं अपना रूप दिखाय कार्यमैं प्रवर्त्तन करावना सो रूपानुपात अतिचार है। बहुरि मर्यादाबाह्य क्षेत्रमैं पाषाण कांकरी इत्यादिक क्षेपि कार्यके करनेवालेनिकूं समस्या करना सो पुद्गलक्षेप नाम अतिचार है। ऐसैं देशवृतीकूं त्यागनेयोग्य पंच अतिचार कहै॥ अब अनर्थदंडत्यागका अतिचार कहैहैं-

कंदर्पकौत्कुच्यमौखर्यासमीक्ष्याधिकरणोपभोगपरिभोगानर्थक्यानि ॥ ३२ ॥

अर्थ—कंदर्प, कौत्कुच्य मौखर्य असमीक्ष्याधिकरण भोग परिभोगका अनर्थपणा ए पांच अतिचार अनर्थदंडके हैं सो त्यागनेयोग्य हैं। तहां रागभावकी उत्कटतातैं हास्यतैं मिल्याहुवा गाली भंडवचन बोलना सो कंदर्पअतिचार है। बहुरि रागका उदयकी तीव्रतातैं हास्यवचनभी अर अशिष्ट भंडवचन बोलना अर कायतैंहू निंदनीक क्रिया करना सो कौत्कुच्य नाम अतिचार है। बहुरि धींटताकरि अनर्थक बहुतप्रलाप करना सो मौखर्य अतिचार है। बहुरि प्रयोजनकूं विचारेविना अधिकपणाकरि प्रवर्त्तन करना सो अधिकरण है। सो काय मन वचनकरि तीन प्रकार है। तहां अनर्थकूं करनेवाला खोटा काव्य श्लोकादिक चिंतवन करना सो मन अधिकरण है। अर निःप्रयोजन कथा करना विकथा करना तथा परकै पीडा करनेवाला वचन सो वचन आधिकरण है। अर प्रयोजनविना गमन करना बैठना खडा रहना सचित्त अचित्त तृण वृक्ष पत्र पुष्प फलादि छेदन भेदन कुट्टन क्षेपणादि करना अग्निका विषका क्षारादिकका देना ए समस्त असमीक्ष्याधिकरण हैं। बहुरि जेता अर्थकरि अपना भोग उपभोगकी कल्पना होइ तितना तो अर्थ है। अर प्रयोजनविना अधिकका संग्रह करना सो भोगोपभोगानर्थक नाम अतिचार है। ऐसैं अनर्थदंडविरतिवृतके धारनेवालेकै त्यागनेयोग्य पंच अतिचार हैं ॥ अब सामायिक वृतके अतिचार कहै हैं—

योगदुःप्रणिधानानादरस्मृत्यनुपस्थानानि ॥ ३३ ॥

अर्थ—मन वचन कायके योगनिका दुष्प्रणिधान अनादर स्मृत्यनुपस्थान ए सामायिकके पंच अतिचार हैं। सामायिक करनेका अवसरमैं शरीरकै अंगोपांगादिकनिका निश्चलतारहित रखना सो कायदुःप्रणिधान है। अर अक्षरानिका उच्चारणमैं शुद्ध संस्कारका अभाव अर्थ जामैं नहीं जान्या जाय ऐसैं पाठका पढना सो वचन दुष्प्राणिधान है। अर सामायिकके भावमैं अर्थमैं मनका नहीं लगावना सो मनोदुष्प्राणिधान है। इहां प्रणिधान नाम दुष्टपरिणामनिका वा अन्यथा प्रवर्त्तनका है। वहुरि उत्साहरहित अनादरतैं सामायिक करना सो अनादर नाम अतिचार है। वहुरि सामायिकमैं एकाग्रताविना चित्तकी व्यग्रतातैं पाठका भूलि जाना सो स्मृत्यनुपस्थापन नाम अतिचार है । ऐसैं सामायिकव्रतके त्यागनेयोग्य पंच अतिचार कहे ॥ अव प्रोषधोपवासके पंच अतिचार कहैहैं—

अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितोत्सर्गादानसंस्तरोपक्रमणानादरस्मृत्यनुपस्थानानि ॥ ३४ ॥

अर्थ—अप्रत्यवेक्षित अप्रमार्जित ऐसी भूमिमैं मलमोचन तथा उपकरणग्रहण तथा संस्तरोपक्रमण अर अनादर, अर स्मृत्यनुपस्थान ए पंच प्रोषधोपवासके अतिचार हैं। इस भूमिमैं जीव है किं नहीं है ऐसैं नेत्रनिमैं देखना सो प्रत्यवेक्षण है वहुरि कोमल उपकरणकरिकैं सोधना भुवारना सो प्रमार्जन है । तहां जो नेत्रनितैं देखेविना तथा कोमल उपकरणतैं सोधन कीएविना भूमिमैं मल मूत्र कफादिकका क्षेपना सो अप्रत्यवेक्षित अप्रमार्जितोत्सर्गनाम अतिचार है वहुरि देखे शोधे विना अरहंत आचार्यादिकनिकी पूजनके उपकरण तथा गंध माल्य धूपादिकनिका ग्रहण तथा अपने पहरनेके वस्त्र वा पात्रादिकनिका ग्रहण सो अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितादान नाम अतिचार है। वहुरि विनादेखी विनासोधी भूमिविषै वस्त्रादिकनिकूं शय-

नासनके अर्थि बिछावना सो अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितसंस्तरोपक्रमण नाम अतिचार है। बहुरि क्षुधा तृषादिककी बाधाकरि आवश्यक क्रियानिविषै अनादर सो अनादर नाम अतिचार है। करनेयोग्य आवश्यकादिकनिकूं विस्मरण होजाना सो स्मृत्यनुपस्थापन अतिचार है। ऐसैं प्रोषधोपवासके धारक पुरुषकै ए पांच अतिचार त्यागनेयोग्य हैं। अब भोगोपभोगप्रमाणव्रतके अतिचार कहै हैं—

सचित्तसंबंधसम्मिश्राभिषवदुःपक्वाहाराः ॥ ३५ ॥

अर्थ—सचित्त सचित्तसंबंध सचित्तसंमिश्र अभिषव दुःपक्व ऐसैं आहारका भक्षणतैं भोगोपभोगप्रमाणव्रतके पंच अतिचार हैं। चेतनासहित द्रव्य पुष्पपत्रफलादिकका आहार सो सचित्तआहार नाम अतिचार है। सचित्ततैं भिड्या संबंधनैं प्राप्त भया संसर्गमात्रतैं प्राप्त भया वस्तुका जो आहार सो सचित्तसंबंधाहार नाम अतिचार है। सचित्ततैं मिलगया सामिलभया जो भिन्न नहीं किया जाय ऐसा वस्तुका आहार सो सचित्तसंमिश्राहार नाम अतिचार है। बहुरि पुष्टवस्तु द्रव्यादिकका आहार करना सो अभिषव नाम अतिचार है। बहुरि जो अन्न सम्यक् नहीं पक्या होइ सो दुःपक्वाहार है। जैसैं भातके पकनेमैं अभ्यंतर तंदुल रहिगया होइ तथा अति सीजिगया होइ सो दुःपक्व है जातैं दुःपक्व आहार करनेतैं इंद्रियनिमैं मदकी वृद्धि होइ वा सचित्तपणाका प्रसंग होइ वातादिक रोग होइ फिर रोगका इलाज करनेमैं पापका बंध होइ तातैं दुःपक्वाहार त्यागने योग्य है। ऐसैं भोगोपभोग व्रतकै त्यागनेयोग्य पंच अतिचार हैं॥ अब अतिथिसंविभागव्रतके अतिचार कहै हैं—

सचित्तनिक्षेपापिधानपरव्यपदेशमात्सर्यकालातिक्रमाः ॥ ३६ ॥

अर्थ—सचित्तनिक्षेप, सचित्तापिधान, परव्यपदेश, मात्सर्य, कालातिक्रम ए दानके पंच अतिचार हैं। स-

चित्त जो कमलपत्रादिकमैं स्थापनकरि दान देवै सो सचित्तनिक्षेप नाम अतिचार है। बहुरि जो अन्यका नामकरि दान देना सो परव्यपदेश नाम अतिचार है। बहुरि देतासंता आदरविना देना सो मात्सर्य है अथवा अन्यदातारतैं ईर्षाभावतैं तथा अदेखसकाभावतैं देना सो मात्सर्य नाम अतिचार है। कालके उल्लंघनकरि अकालमैं भोजन देना सो कालातिक्रम नाम अतिचार है। ऐसैं अतिथिसंविभागके पांच अतिचार हैं॥ अब सल्लेखनाके अतिचार कहैहैं—

जीवितमरणाशंसामित्रानुरागसुखानुबंधनिदानानि ॥ ३७ ॥

अर्थ—जीविताशंसा, मरणाशंसा, मित्रानुराग, सुखानुबंध, निदान ए पांच अतिचार सल्लेखनामरणके हैं। सल्लेखनाकरिकै जीवनेकी इच्छा करना जीविताशंसा नाम अतिचार है। रोगादिक उपद्रवतैं आकुल होइ मरणकी वांछा करना सो मरणाशंसा नाम अतिचार है। पूर्वै जिनकै जिनकै सामिलरहि अनेक क्रीडादिकमैं रच्या तिन मित्रनिकूं स्मरण करना सो मित्रानुराग नाम अतिचार है। बहुरि पूर्वै भोगे भोगनिकूं शयनकूं क्रीडनिकूं चिंतवन करना सो सुखानुबंध नाम अतिचार है। बहुरि जो विषयसुखनिकी अभिलाषा भोगनिमैं आगामीकालमैं वांछा सो निदान नाम अतिचार है। ऐसैं सल्लेखनामरण करनेवाला व्रतीका पंच अतिचार कह्या॥ अब दानका लक्षण कहै हैं—

अनुग्रहार्थं स्वस्यातिसर्गो दानं ॥ ३८ ॥

अर्थ—आपका अर परका उपकारके अर्थि धनादिकका त्याग करना देना सो दान है। जिसतैं आपके पुण्यबंध होइ वा धर्मात्मा पात्रका लाभ होय सो अपना उपकार है। अर अन्य जीवकै सम्यग्ज्ञानादिककी वृद्धि होइ सो परका उपकार है। अपना अर परका उपकारकै अर्थि आहारादिक देना सो दान है॥ अब

दानके फलमैं विशेषके दिखावनेकूं सूत्र कहै हैं—

विधिद्रव्यदातृपात्रविशेषात्तद्विशेषः ॥ ३९ ॥

अर्थ—विधिविशेषतैं, द्रव्यविशेषतैं, दातारके विशेषतैं, पात्रके विशेषतैं दानमैं विशेषहै। तहां प्रतिग्रह उच्चस्थान पादोदक प्रणमन इत्यादिक विधि हैं। इनमें तफावततैं फलमैं विशेष है तफावत है। बहुरि आहार उपकरणादिक कोऊ तो तप स्वाध्यायकी वृद्धिका कारण होइ तथा कोऊ नहीं होइ इत्यादिक द्रव्यके तफावततैं फलमैं तफावत है। बहुरि ईर्षारहितता तथा विषादरहितता तथा देनेके इच्छुकमैं देतेमैं दीया तिसमैं प्रीति होइ तथा कल्याणका अभिप्राय होइ तथा दृष्टफलकी चाहना नहीं होइ तथा निदान नहीं होइ इत्यादि दातारके गुण हैं तिनके तफावततैं फलमैं तफावत होय है। बहुरि सम्यग्दर्शनादिक गुणनिकरि युक्त पात्र होइ पात्रके तफावततैं फलमैं तफावत होय है। ऐसैं विधि द्रव्य दातार पात्र इनके विशेषतैं दानमैं विशेष जानना। जहां जैसा होय तहां तैसा फल होय। ऐसैं सप्तम अध्यायके विषैं हिंसादिक पंच पापके त्यागकूं वृत कहिकै तिस वृतके एकदेशतैं अणुवृती सर्वदेशतैं महावृती ऐसैं कह्या। बहुरि तिन वृतानिके दृढ करनेकूं पांच पांच भावना कहीं। बहुरि पांच पापनिकूं इस लोक परलोकमैं दुःखदाई तथा दुःखरूप कहे। बहुरि मैत्री आदि च्यारि भावना कही। बहुरि संसार देह का स्वभावकी भावना कही। बहुरि पंचपापनिका जुदा जुदा लक्षण कह्या। तथा शल्यरहितकूं वृती कह्या बहुरि गृहस्थके अणुवृत सप्त शील कहे। अंतसल्लेखना कही। बहुरि एकसम्यक्त्व पंच अणुवृत सप्त शील एक सल्लेखना इन चोदहनिके पांच पांच अतिचार कहे। बहुरि दानका लक्षण अर दानके मध्य विशेषपणा कह्या ॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे सप्तमोऽध्यायः ।

अर्थ—ऐसैं तत्त्वार्थका है अधिगम जातैं ऐसा मोक्षशास्त्र तिस विषैं सप्तम अध्याय पूर्ण भया ।

दोहा—है जातैं तत्त्वार्थका, अधिगम शिवसुखदाय। मोक्षशास्त्र मंगलमयी, नमूं सप्तमोऽध्याय ॥

# अथाष्टमोऽध्यायः ।

दोहा ।

श्रीजिनेंद्रपद नमनतैं, होई सवसुखसंच ।
करम भरम संवंधका, कारन रहै न रंच ॥

मिथ्यादर्शनाविरतिप्रमादकषाययोगा वंधहेतवः ॥ १ ॥

अर्थ—इस सूत्रमैं वंधपदार्थका वर्णन करिए है परंतु गुणस्थाननिके अर मार्गणास्थाननिके तथामार्गणा है मध्य जाकै ऐसी वीसप्ररूपणानिका स्वरूप जाणेविना वंधका उदयका सत्त्वका स्वरूप स्पष्ट समझनेमैं नहीं आवै तथा प्रसंगपाय प्रयोजन स्वरूप समाझि पहली संक्षेपकरि गुणस्थाननिका स्वरूप लिखिए है। तिनमैं प्रथमही गुणस्थाननिका नाम जानेनयोग्य है ।

गुणस्थान—मिच्छा सासण मिस्सो, अविरदसम्मो य देसविरदो य ॥
विरदप्पमत्त इदरो, अपुव्व अणियट्टि सुहुमो य ॥ १ ॥
उवसंत खीणमोहो, सजोगकेवलिजिणो अजोगी य ॥
चोद्दसगुणठाणेहिं य, कमेण सिद्धा य णादव्वा ॥ २ ॥

मिथ्यात्व[1], सासादन[2], मिश्र[3], अविरतसम्यग्दृष्टि[4], देशविरत[5], प्रमत्तसंयत[6], अप्रमत्तसंयत[7], अपूर्वकरण[8], अनिवृत्तिकरण[9], सूक्ष्मसांपराय[10], उपशांतमोह[11], क्षीणमोह[12], सयोगकेवलीजिन[13], अयोगकेवलीजिन[14], इस प्रकार गुणस्थाननिके चोदह नाम कहे । अव इनके नामनिके अर्थसहितपणा दिखावैहैं—मिथ्यात्व कहिए

असत्यार्थ है दृष्टि कहिए श्रद्धान जाकै सो मिथ्यादृष्टि है ॥१॥ आसादना नाम विराधनाका है जो सम्यक्त्वकी विराधनासहित प्रवर्त्तै सो सासादनसम्यग्दृष्टि कहावै। जातैं सम्यक्त्वतैं छूटि मिथ्यात्वकै सन्मुख होइ तदि सासादन नाम पावै ॥ २ ॥ बहुरि सम्यक्त्व अर मिथ्यात्व दोऊ मिलेहुए परिणाम होइ सो मिश्र नाम पावै ॥ ३ ॥ बहुरि जाके व्रत नहीं होइ अर सम्यग्दर्शन होय सो अविरतसम्यग्दृष्टि नाम पावै ॥४॥ बहुरि जाकै एकदेशविरत कहिए व्रत होइ सो देशविरत नाम पावै ॥ ५ ॥ बहुरि जो संयत कहिए संयमी होइ अर प्रमादसहित होइ सो प्रमत्तसयंत है ॥६॥ बहुरि प्रमादरहित ध्यानमैं लीन जो संयमी सो अप्रमत्त संयत है ॥ ७ ॥ बहुरि जाकै समयसमय अपूर्व कहिए पूर्वके समयमैं नहीं भए ऐसै करण कहिए विशुद्धपरिणाम होंय सो अपूर्वकरण है ॥ ८ ॥ बहुरि निवृत्ति नाम विशेषताका है भिन्नताका है। जिसमैं नानाजीवानिकी अपेक्षाहू एकसमयमैं एकसदृश परिणामही होइ निवृत्ति कहिए भिन्नरूप नहीं होइ सो अनिवृत्तिकरण है ॥ ९ ॥ बहुरि जामै सूक्ष्म कहिए अतिमंदतारूप सांपराय कहिए कषाय होइ सो सूक्ष्मसांपराय है ॥ १० ॥ बहुरि जहां मोहका अत्यंत उपशम होइ सो उपशांतमोह नाम है ॥ ११ ॥ बहुरि जहां मोहका सत्तामैंतैं अत्यंत नाश होइ सो क्षीणमोह नाम है ॥१२॥ बहुरि च्यारि घातियाकर्मकूं जीति लिया तातैं जिन है। अर केवल कहिए असहाय इंद्रियादिकनिकी अपेक्षारहित ज्ञान होइ सो केवली है। अर मन वचन कायके योगनिसहित जे केवली जिन सो सयोगकेवली जिन हैं ॥१३॥ बहुरि योगरहित जो केवलीजिन सो अयोगकेवलीजिन नाम है ॥ १४ ॥ ऐसैं गुणस्थाननिका अक्षरार्थ कह्या। ये गुणस्थान हैं ते आत्माका स्वभाव नहीं है। मोहकर्मका उदयादिक वा योगनिकी अपेक्षातैं होइ हैं। अब मिथ्यात्वगुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। दर्शनमोहका भेद जो मिथ्यात्वप्रकृति ताका उदयकरि जो जीवकै

तत्त्वार्थका श्रद्धान नहीं होना, अतत्त्वकूं तत्त्व समझना, सत्यार्थ आप्त आगम गुरुका स्वरूपकूं नहीं श्रद्धान करना, कुदेवमैं देवबुद्धि करना, कुगुरुमैं गुरुबुद्धि करना, कुआगममैं आगमबुद्धि करना, कुधर्ममैं धर्मबुद्धि करना तथा सत्यार्थ देव गुरु धर्मकूं असत्यार्थ देव गुरु धर्मकूं समान जानना, तथा देव गुरु धर्म स्वतत्त्व परतत्त्वकूं जाननाही नहीं, देहादिक परद्रव्यमैंही आपा धारणकरना, देहके रूप जाति कुलकूंही आत्मा जानना सो समस्त मिथ्यात्वके उदयतैं है। वहुरि मिथ्यात्वके उदयकूं अनुभवन करता जीव विपरीतश्रद्धानी होय है। अर अहिंसालक्षण धर्म तथा समस्तजीवनिमैं मैत्रीभाव तथा समस्तद्रव्यनिमैं साम्यभाव तथा क्षमादिकपरिणाम ताकूं नहीं रुचैहैं। अहंकारादिक मदकरि सहित जगतकी अवस्थाकूं नहीं जानता धर्ममैं रुचि नहीकरै। जैसैं पित्तज्वरके धारककूं मधुररस नहीं रुचैहै। अर जो कदाचित् धर्मका श्रवणहू करै तो जैसैं सर्प दुग्ध मिश्री पानकरिकैहू विषमविषकूं उगलैहै। तैसैं धर्मश्रवणकरिकैहू धर्मके धारक पुरुषनितैं वा धर्मकी कथनीतैं तथा धर्मायतनतैं वडा वैर करैहै। इस मिथ्यात्वके एकांत[1] विपरीत[2], विनय[3], संशय[4], अज्ञान[5] ऐसैं पांच भेद हैं इनमैं अनेक विपरीतता गर्भित है। सो जहां तहां वर्णन कियाही है। इस मिथ्यात्वगुणस्थानका काल अनादि अनंत है, अर अनादि सांतहू है, अर सादि सांतहू है, ऐसैं मिथ्यात्व गुणस्थानका स्वरूप कह्या॥ अव सासादनगुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। जो कोऊ जीवकै प्रथमोपशमसम्यक्त्व था सो उपशमसम्यक्त्वका काल अंतर्मुहूर्त्तका है। तिस उपशमसम्यक्त्वकालमैं जघन्यकरि तो एक समय वाकी रहिगया होय, उत्कृष्ट छह आवलीप्रमाण रहिगया होय, तदि अनंतानुवंधी क्रोध मान माया लोभ इन च्यार कषायमैंतैं कोऊ एक कषायका उदय होय तदि सम्यक्त्व तो नष्ट होगया अर अनंतानुवंधी च्यार कषायमैंतैं एक कोऊ कषाय अनुभव करता जीवकै सासादन सम्यक्त्व होइ क्योंकि

सम्यक्त्वकी विराधनासहित परिणाम भया तातैं सासादनसम्यक्त्व नाम भया।

भावार्थ—उपशमसम्यक्त्वका काल अंतर्मुहूर्त्तका है अंतर्मुहूर्त्त पाछैं नियमतैं छूटैहै। जो तहां मिथ्यात्वकर्मका उदय आजाय तो उपशमसम्यक्त्व छूटि मिथ्यात्वगुणस्थानी होजाय। अर तहां जो अनंतानुबंधी क्रोध मान माया लोभमैंतैं कोऊ एकका उदय हो जाय तो सासादनगुणस्थानी हो जाय। अर सम्यक्त्वप्रकृतिका उदय हो जाय तो उपशमसम्यक्त्व छूटि क्षयोपशम सम्यक्त्व होजाय। जो जीव उपशमसम्यक्त्व रूप रत्नपर्वततैं छूटि मिथ्यात्वरूपभूमिकै सन्मुख भया, जेतै अंतरालमैं जघन्य एक समय उत्कृष्ट छह आवलीपर्यंत अंतरालमैं वर्तै तेतैं सासादनगुणस्थानी कहावैहै। जैसैं वृक्षतैं फल टूट्या अर भूमिमैं नहीं पड्या तेतैं वृक्षका अर भूमिका संबंधरहित अंतरालमैं है तैसैं कोऊ जीव अनंतानुबंधीका उदय होतै सम्यक्त्वी नहीं रह्या अर मिथ्यात्वका उदयविना मिथ्यात्वी नहीं कहाया बीचमैं जघन्य एक समय उत्कृष्ट छह आवली कालप्रमाण सासादनगुणस्थानी कहावैहै। याका जघन्य एक समय, उत्कृष्ट छह आवलीप्रमाणही काल है पाछैं नियमतैं मिथ्यात्वी होय है ऐसैं द्वितीय सासादनगुणस्थानका स्वरूप कह्या॥ अब तृतीय मिश्रगुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। दर्शनमोहनीयका भेद एक जात्यंतरसर्वघाति सम्यग्मिथ्यात्व है द्वितीय नाम जाका ऐसी मिश्रप्रकृतिका उदयकरि जीवकै सम्यक्त्व अर मिथ्यात्वरूप मिलेहुए कर्बुरित परिणाम होयहैं। इस मिश्रप्रकृतिका उदयकरि केवल सम्यक्त्वपरिणामभी नहींहोइ। अर केवल मिथ्यात्वपरिणामहू नही होइ। जैसैं दधि जो दही अर खांड दोऊ मिलजाय तादि एक अन्यजातिका स्वाद अनुभव करावैहै जुदजुदा स्वाद नही देवैहै। तैसैं मिश्रप्रकृतिका उदयकरि सम्यक्त्व मिथ्यात्व दोऊनिका मिलनरूप अनुभव होयहै। बहुरि मिश्रगुणस्थानी जीव देशसंयम तथा सकलसंयमकूं नहीं ग्रहण करैहै।

क्योंकि मिश्रगुणस्थानीकै देशसंयम सकलसंयमके होनेयोग्य करणरूप परिणामनिका असंभव है। मिश्रगुणस्थानीकै देशसंयम सकलसंयम भावनिप्रति चढनेकी योग्यता नही है। अर चतुर्गतिका कारण चार आयुका बंधभी नही करैहै। अर मिश्रगुणस्थानमैं मरणभी नही होयहै। मिश्रगुणस्थानकूं छांडि असंयतसम्यक्त्वमैं वा मिथ्यात्वमैं जाय मरण करैहै ऐसा नियम है। बहुरि मिश्रगुणस्थानी पूर्वैं सम्यक्त्वपरिणाममै वा मिथ्यात्वपरिणाममैं जहां आयुबंध कीयाहोय तिस सम्यक्त्व वा मिथ्यात्व परिणामनैं प्राप्त होयकरिकै ही मरण करैहै ऐसाभी नियम केई आचार्यनिके अभिप्रायतैं जानना। बहुरि मिश्रगुणस्थानमैं मारणांतिकसमुद्घातहू नही करैहै। ऐसैं मिश्रगुणस्थानका स्वरूप कह्या ॥ अब चौथा असंयतसम्यग्दृष्टिगुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। सम्यक्त्व जो तत्त्वार्थनिका श्रद्धान सो सम्यग्दर्शन एक प्रकार है। तथापि कारणके वशतैं तीन प्रकार है। जातैं दर्शन मोहनीयकी तीन प्रकृति अर ४ अनंतानुबंधी कषाय इनि सातप्रकृतिनिका उपशमतैं उपशमसम्यक्त्व होयहै। अर इन सात प्रकृतिनिका अत्यंतक्षयतैं क्षायिकसम्यक्त्व होयहै। अर इनि सातप्रकृतिनिका क्षयोपशमतैं क्षायोपशमिक सम्यक्त्व होय है। तिन तीन प्रकार सम्यक्त्वमैं क्षायोपशमसम्यक्त्वका स्वरूप कहिए है। जहां अनंतानुबंधी कषायनिका प्रशस्त उपशम तो नहीं होइ अर अप्रशस्त उपशम होय, अथवा अनंतानुबंधीका विसंयोजन भया होय, अन्य द्वादशकषाय नवनोकषायरूप परिणमिजाय ताकूं विसंयोजन कहिएहैं। अर मिथ्यात्व अर सम्यग्मिथ्यात्व इन दोऊ दर्शनमोहकी प्रकृतिनिका प्रशस्त उपशम होय, अथवा क्षयकूं प्राप्त होय। अर सम्यक्त्वप्रकृतिका देशघातिस्पर्द्धनिका उदय होतैं जो तत्त्वार्थनिका श्रद्धान होइ सो क्षयोपशमसम्यक्त्व है।

भावार्थ—जिसकैं अनंतानुबंधी च्यार कषायनिका उपशम होइ अथवा विसंयोजन होइ अर मिथ्यात्व

अर सम्यग्मिथ्यात्व दोऊनिका उपशम होइ, अर सम्यक्त्व प्रकृतिके देशघातिस्पर्द्धकनिका उदय होय तदि क्षायोपशमिकसम्यक्त्व होय है। इहां ऐसा जानना। जो प्रकृति उदययोग्य तो नहीं होइ तोभी स्थिति अनुभागकी वृद्धिहानिके योग्य होय वा संक्रमणयोग्य होय सो अप्रशस्तोपशम कहिए है। अर जो प्रकृति उदययोग्यभी नहीं होइ अर स्थिति अनुभागकी वृद्धिहानि योग्यभी नहीं होइ, अर संक्रमण योग्यहु नहीं होइ तहां प्रशस्तोपशम कहिए है। इस क्षयोपशमसम्यक्त्वविषै छहप्रकृतिनका तो उपशम वा क्षय हैही। एक सम्यक्त्वप्रकृतिका देशघातिस्पर्द्धकनिका उदय है। सो देशघातीनिका उदयकै तत्त्वार्थनिका श्रद्धान बिगाडदेनेका सामर्थ्य नहीं तातैं सम्यक्त्व वण्यारहै तोहू चल मल अगाढ इन तीन दोषनिकरि सहित सम्यक्त्व होय है। क्योंकि सम्यक्त्वप्रकृतिकै उदयमैं तत्त्वार्थका श्रद्धान बिगाडनेका सामर्थ्य तो है नाहीं केवल सम्यक्त्वकै मल दोष लगावनेमात्रही सामर्थ्य है। तातैं इस प्रकृतिकूं देशघाति कहिए है। सम्यक्त्वप्रकृतिके उदयकूं अनुभवै याहीतैं याकूं वेदकसम्यक्त्व कहिए है। अब चलादिक दोषनिका स्वरूप कहैहैं। अपनेही जे आप्त आगम पदार्थ तिनविषैंही जो चलायमान होय सो चलदोष है। जैसैं आपकरि कराया जो अरहंतका मंदिरादिकविषैं यो हमारो मंदिर है यो हमारो देव है ऐसा अभिप्राय करैहै। अर परकरि कराया ताको ये परका है ऐसा परपणाका अभिप्राय सो चलदोष है। क्योंकि अरहंतका मंदिरादिक ते तो महान् आनंदकरि समस्तभव्यनिकै आराधनेयोग्य हैं। तथापि ए मंदिर ए प्रतिमा हमारा ये अन्यका ऐसा अभिप्राय सो चलदोष है। जैसैं नानाप्रकार कल्लोलनविषै जल एकही है तोहू नानारूपकरि चलैहै तैसैं दर्शनमोहनीयका भेद जो सम्यक्त्वप्रकृति ताका उदयकरि अपनेही आप्त आगम पदार्थनिविषैं श्रद्धान चलायमान रहैहै परकेमैं नाहीं जाय है। ऐसा चलदोष है।

बहुरि सम्यक्त्वप्रकृतिका उदयतैं श्रद्धानकै अतिचार मल लागै। जैसैं शुद्धसुवर्ण है सो परसंगकरि मलिन होइ तैसैं सम्यक्त्वप्रकृतिका उदयकरि श्रद्धान मलिन होय सो मलदोष है। वहुरि जैसैं वृद्धपुरुषका हस्तविषैं लाठी स्थानऊपरिही रहै स्थानसूं चलै नही अर हस्ततैंहू नही छूटै तोहू सकंप रहैहै। ताकूं अगाढ कहिए हैं। तैसैं आप्त आगम पदार्थका श्रद्धानमैं अवस्थित दृढपुरुषहूकै सम्यक्त्वप्रकृतिके उदयतैं श्रद्धान कंपायमान रहैहै। सोही दिखावैहैं। समस्त अरहंतदेवनिकै समानही अनंतशक्ति है। तोहू इस शांतिकर्मके विषैं श्रीशांतिनाथस्वामीही समर्थ हैं। इस विघ्नविनाशनकर्मविषैं पार्श्वनाथदेवही समर्थ हैं। इत्यादि प्रकारकरिकै श्रद्धानकै शिथिलपणाका संभवतैं अगाढ दोष है। अव औपशमिक क्षायिक सम्यक्त्वकी उत्पत्तिका कारण अर इनिका स्वरूपकूं कहैहैं। अनंतानुवंधी क्रोध मान माया लोभ अर मिथ्यात्व सम्यग्मिथ्यात्व अर सम्यक्त्वप्रकृति ए तीन दर्शनमोहकी इनि सातप्रकृतिनिका करणपरिणामनिकरि अत्यंत उपशमकरिकै उपशमसम्यक्त्व उपजैहै। अर इनही सप्तप्रकृतिनिका क्षयतैं क्षायिक सम्यक्त्व होय है। ए दोऊही सम्यक्त्व निर्मल हैं। इनमैं शंकादिक मलदोषका लेशहू नही है। तथा ए निश्चल हैं। आप्त आगम पदार्थ है विषय जाका ऐसा श्रद्धानका विकल्पनिविषैं कहांहू शिथिल नहीहैं वहुरि दृढ हैं गाढरूप हैं आप्तादिकनिमैं तीव्ररुचिका संभवतैं दृढ होयही। ऐसैं कह्या जो तीन प्रकार सम्यग्दर्शन तिनकरि परिणत सम्यग्दृष्टि हैं। अर अप्रत्याख्यानावरण क्रोध मान माया लोभ इनमैंतैं कोई एकका उदयकरि संयमभाव नहीं होसकै तातैं याकूं असंयतसम्यग्दृष्टि कहिए है। यो असंयतसम्यग्दृष्टि भगवान् अरहंतका उपदेश्या सत्यार्थ आप्त आगम पदार्थका श्रद्धान करैहै। अर जो आपकै विशेषज्ञान नहीं होय अर केवल उपदेशदाताके संबंधतैं भगवान् अरहंतका उपदेश्या जाणि असत्यार्थहू श्रद्धान करै

जो भगवान्का आगममैं ऐसैंही कह्या होयगा, सोहू सम्यग्दृष्टि है भगवान्की आज्ञा नहीं उलंघनतैं। बहुरि कोऊ बहुज्ञानीका संबंध होइ अर गणधरादिकनिका उपदेश्या आगम दिखावै जो तुमने श्रद्धान जो किया सो नहीं है। भगवान्का आगममैं ऐसैं उपदेश है। तुम जो समझि रख्या है सो नहीं है। ऐसैं समझावतैंहू जो खोटे आग्रहतैं तथा अभिमानतैं तथा हम हजारनिमनुष्यनिमैं कह्या अब कैसैं फिरैं ऐसै वचनके पक्षपाततैं जो असत्यार्थके हटकूं नहीं छांडे सो जीव उसही कालतैं मिथ्यादृष्टि होय है। बहुरि यो असंयतसम्यग्दृष्टि है सो इंद्रियनिके विषयनिमैं विरक्त नहीं विषयनिका याकैं त्याग नहीं। तथा त्रस स्थावरनिकी हिंसाका त्यागहू नहीं है। तथापि जिनेंद्रके वचनका दृढश्रद्धानतैं विषयकषायनिकूं विषसमान जानता विषयनिमैं अतिविरक्त है अर प्रयोजनविना स्थावर त्रसनकी विराधनामैंहू नहीं प्रवर्त्तै है हिंसाकूं महान अधर्म जानै है। याका जघन्यकाल अंतर्मुहूर्त्त है। उत्कृष्ट तेतीससागर कुछ अधिक जानना। ऐसैं अविरतसम्यग्दृष्टि नाम चतुर्थगुणस्थानका स्वरूप कह्या। अब देशसंयम नाम पंचमगुणस्थानका स्वरूप कहैंहैं। अनंतानुबंधी अर अप्रत्याख्यानावरण इन अष्टकषायनिका उपशमतैं अर प्रत्याख्यानावरण च्यार कषायनिका देशघातिस्पर्द्धकनिका उदय होतैंसंतै अर सर्वघातिस्पर्द्धकनिका उदयाभावलक्षण क्षय होतै सकलसंयमके भाव नहीं होयहैं। देशसंयम होय है। एकदेश थोरे व्रत होय हैं। देशसंयमकूं धारण करणेतैं देशसंयम नाम पंचमगुणस्थान प्राप्त होय है। जाकै त्रसनिकी हिंसाका त्याग अर स्थावरनिकी हिंसाका त्याग नहीं। एककालविषैं त्रसकी हिंसातैं विरत अर स्थावरहिंसातैं विरत नहीं तातैं याकूं विरताविरतहू कहिए हैं। परंतु प्रयोजनविना स्थावरहिंसाकूं नही करैहै। इस देशसंयम गुणस्थानमैंही श्रावकव्रतके ग्यारह स्थान वर्णन हैं जाकी जैसी शक्ति होइ तिस प्रमाण धारण करै है।

इन ग्यारह स्थानका वर्णन लिखैं तो ग्रंथ बहुत होजाय यातैं नहीं लिख्या है रत्नकरंडश्रावकाचारादि अन्य ग्रंथनितैं जानना। याका काल जघन्य तो अंतर्मुहूर्त है अर उत्कृष्टकाल अष्टवर्ष अंतर्मुहूर्त घाटि कोटिपूर्वका है। ऐसैं देशसंयम नाम पंचमगुणस्थानका स्वरूप कह्या। अब प्रमत्तसंयत नाम छठा गुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। इहां संज्वलन क्रोध मान माया लोभरूप च्यार कषाय अर हास्य रति अरति शोक भय जुगुप्सा स्त्री पुरुष नपुंसकवेद इनका तीव्र उदयतैं संयमहू होइ अर संयमके मल लगावनेवाला प्रमादहू होय यातैं याकूं प्रमत्त संयत कहिए हैं। इहांहू संज्वलन कषाय अर नव नोकषाय इनिका सर्वघातस्पर्द्धकनिका उदयाभावलक्षण क्षय होतै अर द्वादश कषायनिका अर उदयकूं नहीं प्राप्त भए ऐसै संज्वलन कषाय अर नवनोकषायका निषेकनिका सत्तामैं अवस्थितलक्षण उपशम होतै अर संज्वलनका अर नोकषायनिका देशघातिस्पर्द्धकनिका तीव्र उदयतैं संयम होय अर मलका उपजावनेवाला प्रमादहू उत्पन्न होय हैं तातैं छठा गुणस्थानवर्ती जीवकूं प्रमत्तसंयत कहिए हैं। ऐसा जानना। जो केते प्रमाद तो अपने अनुभवमैं आवैं तातैं व्यक्त कहिए। अर केतेक प्रमाद हैं ते प्रत्यक्षज्ञानके धारकनिकै जाननेमैं आवैं ते अव्यक्त हैं। ऐसैं व्यक्त अर अव्यक्त प्रमाद होतैहू जो संयम वर्त्तैहै सो चारित्रमोहनीयका क्षयोपशमका माहात्म्यकरिकै सकल गुणशीलकरि सहित महाव्रती होयहै। देशसंयमीकी अपेक्षा याकूं सकल संयमी कहिए हैं। याका आचरण प्रमादसहित है तातैं कर्बुरित आचरण है। अब प्रमादनिका नाम संख्या कहैहैं।

गाथा—विकहा तहा कसाया, इंदियणिद्दा तहेव पणयो य। चतु चदु पण एगेगं, होंति पमादा हु पंचदस॥

विकथा चार, कषाय च्यार, इंद्रिय पांच, एक निद्रा, एक स्नेह ऐसैं तो ए पंचदश प्रमाद हैं। इहां इनका ऐसा अर्थ है। जो संयमतैं विरुद्धकथा सो विकथा है अर जे संयमगुणका घात करैं ते कषाय हैं। अर

संयमतैं विरोध करनेवाली इंद्रियनिकी प्रवृत्ति ते इंद्रिय हैं। अर निद्रा नाम कर्मके उदयतैं अपने अर्थको सामान्यग्रहणकूं रोकनेवाली जड अवस्था सो निद्रा है। अर बाह्य अर्थनिमैं ममत्वरूप परिणाम सो प्रणय है स्नेह है। इनि पंद्रह प्रमादनिके सामान्य भेदनिकूं परस्पर गुणे अस्सी भेद होय अर विकथा पचीस अर कषाय पचीस अर मनसहित इंद्रिय छह अर निद्रा पांच अर स्नेह मोह दोय इनकूं परस्पर गुणे साढा सैंतीस हजार भेद प्रमादनिके भिन्नभिन्न होयहैं सो इनका आलापादि लिखें ग्रंथ बहुत बधिजाय इस भयतैं विशेष नही लिख्या है। इस प्रमत्तगुणस्थानका जघन्य उत्कृष्ट अंतर्मुहूर्त काल है। ऐसैं छठा प्रमत्तसंयतगुणस्थानका स्वरूप कह्या। अब अप्रमत्तसंयत नाम सप्तम गुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। जिस कालमैं संज्वलन क्रोध मान माया लोभ इन च्यार कषायनिका अर हास्यादिक नव नोकषायनिका यथासंभव मंद उदय होय प्रमाद उपजावनेका सामर्थ्यरहित होय तिस कालमैं जीवकै अंतरर्मुहूर्त्तपर्यंत अप्रमत्तगुणस्थान होय है इहां समस्तप्रमादरहित अर व्रत गुण शील इनिका पंक्तिकरि मंडित होय अर सम्यग्ज्ञानोपयोगयुक्त होय अर धर्मध्यानमैं लीन जाका मन होय सो अप्रमत्तसंयत है। सो यो अप्रमत्तसंयत जितनैं उपशमश्रेणीके वा क्षपकश्रेणीके चढवेकूं सन्मुख नहीं प्रवर्त्तै तितने स्वस्थान अप्रमत्त कहिएहै। अर जिस अवसरमैं इकवीस प्रकृति मोहनीयकी उपशम करनेकूं वा क्षपावनेकूं सन्मुख होय सो सातिशय अप्रमत्त कहिएहैं। याका संक्षेप ऐसा है। जो समयसमय अनंतगुण विशुद्धताकरि वर्द्धमान ऐसा वेदकसम्यग्दृष्टि प्रमत्तसंयमी प्रथमही अनंतानुबंधी कषायचतुष्टयकूं करणत्रयपूर्वक संक्रमणविधानकरि द्वादश कषाय नव नोकषायरूप विसंयोजन करै परिणमन करावै। ताकै अनंतर अंतरर्मुहूर्त्त काल विश्राम करि बहुरि करणत्रयकरिकै दर्शनमोहत्रयकूं उपशमनकरि द्वितीयोपशमसम्यग्दृष्टि होयहै। अथवा करणत्रयपरिणामकरि

दर्शनमोहका त्रयकूं क्षयकरि क्षायिकसम्यग्दृष्टि होयहै। ताकै अनंतर अंतर्मुहूर्त कालपर्यंत प्रमत्त अप्रमत्त दोऊ गुणस्थाननिमैं हजाराबार पलटापलटी करैहै। तहां पाछैं समयसमयप्राति अनंतगुण विशुद्धताकरि बधतो एकविंशति चारित्र मोहनीयकी प्रकृतिके उपशम करनेकूं उद्यमी होयहै। अथवा इकवीस प्रकृतिके क्षपावनेविषै उद्यमी होयहै। परंतु क्षपावनेके सन्मुख क्षायिकसम्यग्दृष्टिही होय उपशमसम्यग्दृष्टि नही होय। अर उपशम करनेमैं दोऊही सम्यक्त्वी उद्यम करैहैं। सो सातिशय अप्रमत्त होयहै सोही चारित्रमोहके उपशम वा क्षपण करनेके निमित्त जे तीन करण तिनमैं प्रथम अधःप्रवृत्तिकरण करैहै इहां अधःप्रवृत्तिकरण होइ ताका स्वरूप अर प्रवृत्ति वर्णन करिए तो कथनी वहोत होजाय तातैं ग्रंथ बधनेके भय तैं नही लिख्या ज्ञानीजन श्रीगोमट्टसार वा लब्धिसारतैं जानहु। इस अधःकरणके प्रभावतैं समयसमय अनंतगुण विशुद्धताकी वृद्धि अर स्थितिबंधापसरण अर सातादिक प्रशस्तप्रकृतिनका समयसमय अनंतगुणवृद्धिकरि गुडखंड शर्करा अमृतसदृश चतुःस्थानरूप अनुभाग बंध अर असातादिक अप्रशस्तप्रकृतिनका समयसमय अनंतगुणी हानिकरि निंब काजी सदृश द्विःस्थानरूप अनुभागबंध होयहै। ऐसैं चार आवश्यक संभवैहैं। इहां नानाजीवनिकी अपेक्षा नीचले समयके अर ऊपरले समयके परिणामनिकी विधता मिलिजाय है। जैसैं कोई जीवकूं अधःकरणकूं प्राप्त भए वीस समय भए जो विशुद्धिताकूं प्राप्त भया होइ सो विशुद्धिता कोई जीव पांचसमयमैंही प्राप्त होजाय। ऐसैं नानाजीवनिकी अपेक्षा नीचले ऊपरिले समयकी विशुद्धता किसी जीवकी मिलिजाय किसीकी नहीं मिलै तातैं याकूं अधःकरण कह्या। याका काल असंख्यातसमयरूप अंतर्मुहूर्तका है। अर असंख्यातलोकप्रमाण परिणाम नानाजीवनिकी अपेक्षा त्रिकालगोचर हैं समयसमय विशुद्धता अनंतगुणी है सो याका दृष्टांत दार्ष्टांत विस्तार-

रूप है तातैं लिख्या नहींहै ॥ अब अपूर्वकरण अष्टमगुणस्थानकूं कहैहैं । ऐसैं अंतर्मुहूर्त कालपर्यंत पूर्वै कह्या अधःप्रवृत्तिकरणकूं व्यतीतकरि विशुद्धसंयमी होइ समयसमयप्रति अनंतगुणी विशुद्धताकी वृद्धिकरि बधतो अपूर्वकरणगुणस्थानकूं आश्रय करैहै। जातैं इस अपूर्वकरणगुणस्थानविषैं असदृश जे उपरि उपरिके समयनिमैं स्थित जे जीव ते पूर्वपूर्वसमयमैं नहीं प्राप्त भए ऐसैं विशुद्धपरिणामनिकूं प्राप्त होय हैं। तातैं इसकूं अपूर्वकरण कहिए है। जैसे अधःप्रवृत्तिकरणके भिन्न भिन्न समयनिमैं तिष्ठते जीवनिकै परिणामनिकी संख्या अर विशुद्धिता सदृश संभवैहै । तैसैं अपूर्वकरणगुणस्थानमैं समस्तकालमैं कोऊ जीवकैहू सदृशपणा भिन्न समयमैं नहीं संभवैहै। अर एक समयमैं तिष्ठते कोऊके सदृशपणाभी संभवैहै। कोऊके सदृशपणा नहीं होयहै। याका काल अधःप्रवृत्तिकरणके कालकै असंख्यातवैं भागरूप अंतर्मुहूर्तका है तोहू असंख्यातसमयमात्र है। अर त्रिकालगोचर नानाजीवनिकी अपेक्षा अधःप्रवृत्तिकरणका जे असंख्यात लोकमात्र परिणाम तिनतैं असंख्यातगुणे अपूर्वकरणका परिणाम हैं। अर समयसमय अनंतगुणी विशुद्धतारूप हैं इन परिणामनिका समयसमयप्रति संख्या विशुद्धिताके दृष्टांतदार्ष्टांत ग्रंथ बधनेतैं नहीं लिख्याहै। तिस अपूर्वकरणपरिणामरूपपरिणत समस्तजीव हैं। ते प्रथमसमयकूं आदि लेय चारित्रमोहनीयकर्मका क्षपणमैं वा उपशमनेमैं उद्यमी होय हैं। अर गुणश्रेणीनिर्जरा, गुणसंक्रमण, स्थितिखंडन, अनुभागखंडन ए है लक्षण जिनका ऐसे च्यार आवश्यक करै हैं। इस अपूर्वकरणगुणस्थानके प्रथमभागमैं निद्रा प्रचला दोयकी बंधमैं व्युच्छित्ति होते जे उपशमश्रेणीकूं आरोहण करै हैं तिसका प्रथम भागमैं मरण नहीं होइ ऐसी आगमकी आज्ञा है। जे अपूर्वकरणगुणस्थानी जीव उपशमश्रेणी चढै हैं। तिनकै चारित्रमोहनीयका नियमकरि उपशम होय है। अर जे क्षपकश्रेणी चढैहैं ते नि-

यमकरि चारित्रमोहनीयकूं क्षपावै हैं। क्षपकश्रेणीमैं सर्वत्र मरण नहींहै। जातैं मिश्रगुणस्थानमैं नवम अपूर्वकरणका प्रथमभागमैं अर सर्वत्र क्षपकश्रेणीमैं क्षीणमोहमैं सयोगकेवलीमैं इनि गुणस्थाननिमैं मरण नहीं ऐसा आगममैं है ॥ अब अनिवृत्तिकरण नवमा गुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। अनिवृत्तिकरण गुणस्थानका काल अपूर्वकरणके कालतैं असंख्यातवें भाग है एक समयमैं वर्त्तमानत्रिकालगोचर नानाजीव जैसैं संस्थान आयु शरीरका वर्ण अवगाहनाकरि परस्पर भेदरूप हैं। तैसैं विशुद्धपरिणामनिकरि भेदरूप नहीं हैं। नहीं विद्यमान है विशुद्धपरिणामनमैं भेद जिनकै ते अनिवृत्तिकरण जीव हैं। प्रथमसमयतैं लगाय समयसमयप्रति अनंतगुण विशुद्धताकी वृद्धिकरि बधता हीनादिकभावरहित त्रिकालवृत्ति नानाजीवनिकै परिणामनिमैं भेद नहीं। जेता समयका याका काल है तितनेंही याके परिणाम हैं। निर्मल अंतर्ध्यानरूप अग्निकी शिखाकरि कर्मरूप वनकूं दग्ध करै हैं। इस अनिवृत्तिकरणकरि समस्त चारित्रमोहनीयका उपशम वा क्षपण नियमतैं होय है ऐसैं अनिवृत्तिकरणगुणस्थानका स्वरूप कह्या ॥ अब सूक्ष्मसांपरायनाम दशमगुणस्थानकूं कहैहैं। जैसैं धोयाहुवा कुसूमल वस्त्र सूक्ष्मरागसंयुक्त होय है। धोए पीछैंहू सूक्ष्मरंगका अंशकी झलक रहैहै। तैसैं पूर्वै अनिवृत्तिकरणस्थानविषैं संभवता कर्मनिकी शक्तिसमूहरूप स्पर्द्धक तिनकूं अनिवृत्तिकरणपरिणामकरि किया तिसकै अनंतैकभागमात्र अपूर्वस्पर्द्धक तिनकों अनिवृत्तिकरणपरिणामकरि किया बादरकृष्टि तिनकौं तिनकरि किया कर्मनिका शक्ति सूक्ष्मखंडरूप सूक्ष्मकृष्टि तिनका यथाक्रम अनुभाग अपने उत्कृष्टतैं अपना जघन्य उपरितन जघन्यतैं अधस्तन उत्कृष्ट अनंतगण हीन क्रमतैं होयहैं ऐसैं अनिवृत्तिकरणका अंतका समयके लगतीही सूक्ष्मसांपरायगुणस्थानकूं प्राप्त होइ सूक्ष्मकृष्टिकूं प्राप्त भया लोभकूं अनुभव करता उपशम वा क्षपकताकूं सूक्ष्मसांपराय

कहिए हैं। सामायिक छेदोपस्थापन संयमकी विशुद्धतातैं अतिविशुद्ध सूक्ष्मसांपराय संयमसहित यथाख्यात चारित्रतैं किंचित् हीन होय है। भावार्थ—अनिवृत्तिकरणपरिणामनिकरि लोभ सूक्ष्मकृष्टिकूं प्राप्त होय है सो सूक्ष्म कहिए सूक्ष्म है सांपराय कहिए लोभकषाय जाकै सो सूक्ष्मसांपराय कहिए। याका अंतर्मुहूर्त्त काल है॥ अब उपशांतकषायगुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। जैसैं कतकफलचूर्णसंयुक्त जल मलरहित उज्जल होइहै कर्दम नीचैं दबिजाय है तैसैं समस्तपणाकरि जाकै मोहनीय उपशांत भया होइ उदययोग्य नहीं होय सो उपशांतकषाय कहिए ऐसैं उपशांतकषायगुणस्थानका स्वरूप कह्या। अब क्षीणकषायनाम गुणस्थानका स्वरूप कहैहै। जाकै क्षीण कहिए प्रकृति स्थिति अनुभागप्रदेशरहित मोहनीयकी प्रकृति जाकै भई होइ सो क्षीणमोहगुणस्थान है। स्फटिकका पात्रमैं तिष्ठता निर्मल जलकीज्यों उज्ज्वल परिणामसहित है सोही परमार्थकरि निर्ग्रंथ है। ऐसैं क्षीणकषायगुणस्थानका स्वरूप कह्या॥ अब सयोगकेवली नाम तेरमा गुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। जाके समस्त घातिकर्म नष्ट भया यातैं केवलज्ञानकरि समस्त त्रिकालवर्ती गुणपर्यायसहित समस्त द्रव्यनिकूं जाणै। अर दिव्यध्वनिकरि अनेक भव्यजीवनिका अज्ञान अंधकार दूरि कीया। अर क्षायिकज्ञान दर्शन दान लाभ भोग उपभोग वीर्य सम्यक्त्व चारित्र रूप नव लब्धिनिकूं प्राप्त होइ परमेष्ठी अरहंत जिन नामकूं प्राप्तभया। अर योगकरि सहित तातैं सयोगी कहिए। अर परके सहायरहित ज्ञानदर्शनसहित तातैं केवली कहिए। अर घातियाकर्म निर्मूल कीया तातैं जिन कहिए। ऐसैं सयोगकेवली जिन कहिये॥ अब अयोगकेवली चोदमा गुणस्थानकूं कहैहैं। जो अठारह हजार शीलका अधिपतिपणानैं प्राप्तभया। अर समस्त आस्रव अर बंधकरि रहित होय मन वचन कायके योगरहित होय ऐसा केवली जिन सो अयोगकेवली जिन कहिए सोही अयोगी कहिए।

निर्जरा जानि निरंतर भावना करना उचित है। ऐसैं निर्जराभावना कही। अब लोकभावना कहै हैं—सर्व तरफ अनंतानंतक्षेत्ररूप आकाशद्रव्य है। ताका अत्यंतमध्यविषै षड्द्रव्यनिका समुदायरूप लोक है। सो समस्त चौदह राजू ऊंचा है। अर दक्षिण उत्तर नीचैं उपरि मध्यमैं समस्त सात राजू है अर पूर्व पश्चिम विषै नीचै तो सात राजू है अर पाछैं उपरि अनुक्रमतैं सात राजू ऊंचापर्यंत घटि मध्यलोककै निकट एक राजूप्रमाण है। बहुरि ताकैं उपरि क्रमकरि वधतावधता साढातीन राजू ऊंचा जाय ब्रह्मस्वर्गका अंतके निकट पांच राजू विस्तार है। बहुरि ताके उपरि क्रमकरि घटता घटता लोकका अंतविषै एकराजूप्रमाण है। या प्रकार लोकका पूर्वपश्चिम विस्तार है। इस लोककै मध्यमैं एकराजू लंबी एकराजू चोडी चोकोर चौदहराजू ऊंची लोकका नीचला बातवलयका अंतसूं उपरि लोकका अंतपर्यंत त्रसनाली है। त्रसजीव इस त्रसनालीमैं ही हैं नरक भुवनलोक मध्यलोक व्यंतरलोक तिर्यग्लोक ज्योतिर्लोक स्वर्गलोक मुक्तिस्थान समस्त त्रसनालीकै मांही है। त्रसनालीकै बाह्य उपपाद अर मारणांतिक अर केवलसमुद्घातविना त्रसका गमननाही है। अर स्थावरजीव समस्तही लोकमैं हैं। अर विकलत्रयजीव तथा असंज्ञीपंचेंद्रिय तिर्यंच हैं ते कर्मभूमिके एकसो सत्तरिक्षेत्रमें हैं। अर अंतका स्वयंभूरमणद्वीपका अर्द्धभागमैं समस्तस्वयंभूरमणसमुद्रमैं अर ताकै बारैं च्यार कोणनिमैंही हैं। अर समस्त असंख्यातद्वीपसमुद्रानिमैं नहीं हैं। अर ऊर्ध्वलोक अधोलोकमैं हू विकलचतुष्क नहीं है। अर मनुष्य अढाई द्वीपमैंही हैं। अढाईद्वीपबारैं आधास्वयंभूरमणद्वीपपर्यंत हैमवतक्षेत्रकी जघन्यभोगभूमिके तिर्यंचानिसमान पंचेंद्रियतिर्यंचही हैं। अर लवणोदधि कालोदधि अर अंतको स्वयंभूरमणसमुद्र इन तीन समुद्रमैंही जलचरजीव हैं। अन्य असंख्यातद्वीपनिमैं नहीं हैं। अर समस्तरचनाकी कथनी तृतीय अध्यायमै वर्णन करीही है। इस लोकके अंतमैं नीचैं ऊपरि

मध्यमैं सर्वत्र तीनपवन व्याप्त हैं। बहुरि तीनसैं तेतालीस राजूप्रमाण आकाशरूप क्षेत्रके समस्त प्रदेशानिमैं तिलमैं तेलकीज्यों धर्म द्रव्यके अर अधर्मद्रव्यके असंख्यातप्रदेश व्याप्त होरहे हैं। अर तिसही असंख्यातप्रदेशरूपलोकाकाशमैं अनंतानंतजीवद्रव्य तिष्ठे हैं। अर याहीमैं जीवराशितैं अनंतानंतगुणे पुद्गल तिष्ठे हैं। इस लोककेही असंख्यातप्रदेशनिमैं एकएक भिन्नस्वरूपकरि कालद्रव्य तिष्ठे हैं। ऐसैं छहूं द्रव्यनिका समुदायरूप लोकाकाशविषै यो जीव अनंतानंतकालमैं मिथ्यात्वके वशतैं परद्रव्यनिमैं आपा मानि परिभ्रमण करै है। पुद्गलजनितपर्यायहीमैं अहंकार मानि रह्यो है। सो लोकभावनाका चिंतवन करनेतैं समस्तद्रव्यनिका भिन्नभिन्नगुणपर्यायनिकरि स्वभाव जाननेतैं जीवद्रव्यका स्वभाव जानैं तदि जीवद्रव्यमैं आपना आत्माभी है ताहि निश्चयकरि परके उलझानितैं आपकूं निकाशि मोक्षके अर्थि यत्न करै। ऐसैं लोकभावना कही।

बहुरि रत्नत्रयस्वभावका प्राप्त होना अतिदुर्लभ है। जातैं एकनिगोदशरीरमैं अतीत कालके सिद्धनितैं अनंतगुणे जीव हैं। ऐसैं निगोद शरीरनितैं तथा पंचप्रकारकेस्थावर जीवनितैं समस्तलोक निरंतर व्याप्त है। तहां त्रसपणा पावना बालुकासमुद्रमैं हीराकी कणिकावत दुर्लभ है। अर त्रसनिमैंहू विकलत्रयजीवनिकी बहुलता है तातैं पंचेंद्रिय पावना बहुत दुर्लभ है। जैसैं गुणवंतानिकै कृतज्ञता पावना बहुत कठिन है। अर कदाचित् पंचेंद्रियहू होय तो तिनमैं पशू सिंह व्याघ्र मृग पक्षी सर्पादिकनिकी बहुत पर्यायनिमैं जाय उपजै चोहटेमैं रत्नराशिका पावना दुर्लभ तैसैं मनुष्यपणा बहुतदुर्लभ है। अर मनुष्यपणा पायकरि छूटि फेरि मनुष्य होना ऐसा दुर्लभ है जैसैं दग्धहुवा वृक्षके पुद्गलनिका फिरि वृक्षरूप होना दुर्लभ है। अर कदाचित् मनुष्यपणाभी होजाय तोहू हित अहितका बिचाररहित पशुसमानमनुष्यानिकरि भर्‍या कुदेश बहुत हैं। तातैं पाषाणनिमैं मणिकीज्यों उत्तमदेशपावना अतिदुर्लभ है। अर कदाचित्

उत्तम देशहू पावै तो पापकर्ममैं लीन ऐसे कुकर्मके करनेवाले कुल बहुत हैं तातैं शीलविनयसंयमादिकानिकूं धारनेवाला कुल अत्यंत अल्प हैं। अर कुलहू उत्तम पाजाय अर अल्पआयुही मरिजाय तो एती सामग्री निष्फल होइहै। अर दीर्घायुभी होइ तो इंद्रियपरिपूर्णता दुर्लभ है। अर इंद्रियसामग्री पाजाय तो बलरूप नीरोगपणा पावना अतिदुर्लभ है। अर समस्तहू प्राप्त होजाय अर जो सम्यक्धर्मको ग्रहण नहीं होइ तो नेत्ररहित मुखकीज्यों व्यर्थ है। यो धर्मही अतिकठिन प्राप्त होय है। अर धर्मकूं प्राप्तहोयकरिकैंहू जो विषयनिके सुखमैं रंजायमान होयहै सो भस्मके अर्थि चंदनकूं दग्ध करैहै। अर विषयसुखनितैं जो विरक्त नहीं ताकै तपकी भावना धर्मकी प्रभावना संक्लेशरहितसुखरूप समाधिमरण नहीं होयहै। समाधि मरण होय तदिही बोधिलाभ फलवान् है। ऐसैं चिंतवन करना सो बोधिदुर्लभत्वानुप्रेक्षा है। याकूं भावनेंतैं बोधिकूं प्राप्तहोय कदाचित् प्रमादी नहीं होयहै। ऐसैं बोधिदुर्लभत्वभावना कही। अब धर्मभावनाका संक्षेप ऐसा—जो धर्म है सो वस्तुका स्वभाव है यातैं जो रागद्वेष मोहादिक परद्रव्यका उदयरूप मलकरि रहित अपना निर्विकारज्ञानदर्शनरूप होना सो धर्म है। अपने स्वरूपके बाहिर दिशाविदिशामैं आकाशमैं पातालमैं नदीमैं समुद्रमैं पहाड़मै मंदिरमै प्रतिमामै शास्त्रादिकनिमैं धर्म नहीं धरया है। द्रव्य खरचे मोलि नहीं आवैहै। कोऊका दियाहुवा नहीं आवै देहादिकनिका बलकै आधीन वा नानावेषधारणादिकके आधीन नहींहै। ए तो समस्तक्रियाकांडादिक बाह्यनिमित्तमात्र हैं। जब जो आत्मा रागादिकपरिणतितैं छूटि शुद्धवीतरागरूप ज्ञानपरिणतिकूं प्राप्त होय तिसकाल धर्मरूप है। जातैं मंदिरमैंहू जाय धनहरण करैगा वा किसी स्त्रीकूं अवलोकन करैगा तथा कामसेवन करैगा भोजनादि विकथादि हिंसादि आरंभ करैगा तो मंदिरमैं तो नहीं करै ये तो धर्मायतन हैं याकूं धर्म जाणि सेवन करैगा ताकै

कल्याण होयगा ए तौ धर्म परिणाति होनेकूं सहकारीकारण हैं। धर्मरूप तो चेतनही परणमैगा जड तो धर्मरूप नही होयगा। जातैं देखिए है—क्रोधमानादिक हैं ते ज्ञानमैं मोहजनितविकार हैं। ए विकार दूरि होंय तदि आत्मा अपना उत्तमक्षमादिक स्वभावकूं प्राप्त होइ सोही धर्म है। यातैं क्रोधविकाररहित आत्माका उत्तमक्षमारूप होना अर मानकषाय छांडि मार्दवरूप होना। माया छांडि आर्जवरूप होना। लोभ छांडि शौचरूप होना। असत्य छांडि सत्यरूप होना। विषयनिमैं प्रवृत्तिरूप असंयमभाव छांडि संयमनियमरूप होना देहादिकपरवस्तुमैं ममत्व छांडि अकिंचनरूप होना। विषयनिमैं राग छांडि ब्रह्मरूप आत्मामैं चर्या करना ए समस्त दशलक्षणरूप आत्माका स्वभाव हैं। आत्माकी दशलक्षणरूप परिणति होय सोही धर्म है। बहुरि सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्र हू आत्माका स्वभावही है श्रद्धान ज्ञान आचरण हैं ते आत्माहीकी परिणाति है। अर समस्त अन्यजीवनिकी दया अर अपनी दयारूपपरिणतिभी आत्माहीकी है। तातैं दशलक्षणरूप रत्नत्रयरूप जीवदयारूप जिनभक्तिरूप इनरूप आत्माकूं हुवा विना अन्यत्र कोऊ प्रकार धर्म है नहीं। धर्मही संसारका दुःखका अभावको कारण है। सो अहो परमोपकारक! धर्मकूं भगवान् अरहंतदेवस्वाख्यात कहिए भलेप्रकार बहुतसुंदर कह्या है। ऐसैं चिंतवन करना सो धर्मस्वाख्याततत्वानुप्रेक्षा है। ऐसैं चिंतवन करताकै धर्मानुरागतैं धर्ममैं प्रयत्न होय है। ऐसैं अनित्यत्वादि अनुप्रेक्षाके चिंतवनतैं उत्तम क्षमादिधरणेतैं महान् संवर होय है। अब परिषहनिके जयकूं आगैं कहैंगे सो हालि पूछैहैं जो परिषह कोन अर्थि सहिए यातैं सूत्र कहै हैं—

मार्गाच्यवननिर्जरार्थं परिषोढव्याः परिषहाः ॥ ८ ॥

अर्थ—रत्नत्रयमार्गतैं नहीं छूटनेके अर्थि अर कर्मकी निर्जराके अर्थि परीषह सहने योग्य हैं। जे क्षुधा

दिक परिषह स्ववश होय सहैहै ताकै कर्मके वशतैं रागादिक शीत उष्णादिकवेदना आवतै परिणाम धर्मतैं नहीं चलैहैं संयमतैं नहीं छूटैहैं। जातैं जो अनशनादितपकरि तथा आतापनयोग वृक्षमूल अभ्रअवकाशादिकजनित परिषहनिकरि अपना शरीरकूं मनकूं साधि राख्या होय सो पराधीन आया मनुष्यातिर्यंचदेवनि कृत उपसर्गतैं तथा मरणके कारण रोगनिकूं होतैहू धर्मके मार्गतैं चलायमान नहीं होय है। अर कर्मनिकी बडी निर्जरा करै हैं यातैं सदाकाल शरीरका मनका स्तंभनके अर्थि परिषह सहना उचित है। जो परिषहनिकूं जीतैहै सो संवरकूं आश्रयकरि समस्तसंसारका नाश करनेकूं समर्थ होय ज्ञानध्यानरूप आयुधनिकरि कर्मनिका मूल छेदनिकरि निर्वाणकूं प्राप्त होय है। याहीतैं अब परिषहनिकूं कहैहैं—

क्षुत्पिपासाशीतोष्णदंशमशकनाग्न्यारतिस्त्रीचर्यानिषद्याशय्याक्रोशवधयाचना-
लाभरोगतृणस्पर्शमलसत्कारपुरस्कारप्रज्ञाज्ञानादर्शनानि ॥ ९ ॥

अर्थ—क्षुधा[1], तृषा[2], शीत[3], उष्ण[4], दंशमशक[5], नाग्न्य[6], अरति[7], स्त्री[8], चर्या[9], निषद्या[10], शय्या[11], आक्रोश[12], वध[13], याचना[14], अलाभ[15], रोग[16], तृणस्पर्श[17], मल[18], सत्कारपुरस्कार[19], प्रज्ञा[20], अज्ञान[21], अदर्शन[22] ऐसैं द्वाविंशतिपरीषहके नाम कहे। क्षुधातृषादिक ए बाईसपरिषह शरीरसंबंधी अर मनसंबंधी अत्यंतपीडाका कारण समभावनितैं सहना। इनके जीतनेमैं मोक्षके अर्थीनिकूं बडा यत्न करना।

कैसैं जीतना सो कहै हैं—अत्यंतक्षुधारूप अग्निकूं प्रज्वलित होतै धैर्यरूपजलकरि जो शांत करै ताकै क्षुधापरीषहका विजय होय है। कैसेक हैं साधु जिनकैं वस्त्रादिककरि शरीरका समस्तसंस्कार नहीं है। अर शरीरमात्र उपकरणकरि संतुष्ट हैं। अर संयमका विनशनेका कारण दूरिहीतैं परिहार करै हैं। अर कृत कारित अनुमत संकल्पित उद्दिष्टादिक दोषनिकरि रहित हैं भोजन जिनकै, अर देशकालादिककी योग्य

अपेक्षाकरि है प्रवर्त्तन जिनकै, ऐसैं त्यागीनिकै अनेक उपवास अर मार्गके चलनेतैं अर रोगके उपजनेतैं तथा तपके वर्द्धनतैं तथा स्वाध्यायके करनेतैं उपज्या खेदतैं वा वेलांका उलंघनतैं अवमोदर्यादिकतैं तथा असातावेदनीयकी उदीरणादिकतैं तथा नानाप्रकार आहाररूप इंधनका अभाव इत्यादि कारणनितैं जैसैं पवनकरि प्रज्वलित अग्निकी शिखाकीज्यों शरीर इंद्रिय हृदयके क्षोभ करनेवाली जठराग्निकरि प्रज्वलितक्षुधाकी वेदना उत्पन्न होय ताका इलाजकूं अकालविषै अर संयमकी विरोधीद्रव्यनिकरि आप नहीं करै अर अन्यकरि कीयाहुवाकूं नहीं सेवन करै अर मनविषै संयमके घात करनेवाले द्रव्यनिका सेवनकूं नहीं धारण करै हैं। अर ऐसा विषाद नहीं करै—या वेदना दुस्तर है अर काल महान् है दिन बडो है कैसैं पूर्ण होयगा। अर जिनकै हाड चाम नख कलेवरमात्र देह रहिगया तोहू आवश्यक क्रियामैं नित्य सासता उद्यमी हैं। अर पराधीनबंदिग्रहादिकमैं तिष्ठता मनुष्य तथा निर्धन रोगीमनुष्य तथा पींजरेनिमैं दृढबंधनानितैं बंधे तिर्यंच तिनकै क्षुधाकी पीडा पराधीनता अवलोकनकरि संयमरूप कुंभमैं धारणकीया धैर्यरूपजलकरि जे क्षुधारूप अग्निकूं शांत करते क्षुधाकृतपीडाकूं नहीं गिणै हैं तिन साधुनिकैं क्षुधापरीषहका विजय होय है॥१॥ बहुरि तृषावेदनीयकी उदीरणाके कारण होतैं हू ज्यों तृषाकै वस नहीं होना सो तृषापरीषहसहना है। देखहु वीतरागामुनिकै स्नानका अवगाहका अंगऊपरि जलके सींचनेका तो यावज्जीव त्याग है अर पक्षीनिकीज्यों एकस्थानमैं ध्रुव जिनका बसना नहीं है अर परकै घर अतिक्षार सचिक्कण रूक्ष प्रकृतिविरुद्ध आहार ग्रहण कीया है। अर ग्रीष्मऋतुका आताप अर पित्तज्वर अर अनशनादितप इनकरि उदीर्णाकूं प्राप्त भई जो शरीर अर इंद्रियानिमैं मथनकरनेवाली तृषा, ताका इलाजमैं अनादररूप मन जिनका अर ग्रीष्मके तीक्ष्णसूर्यकी किरणनिकरि संतापित जो वनभूमि तिसमैं तिष्ठै हैं। अर नि-

कट तिष्ठता जलका हद तिसमैं मनकूं नहीं चलावते जलकायके जीवनिकै बाधाका परित्यागकी इच्छातैं जलका चाहरहित है। जैसैं जलका संबंधरहित बेलि म्लानताकूं प्राप्त जो शरीरलता ताहि नहीं गिणतै तपका परिपालनमैं तत्पर है अर भिक्षाका अवसरमैंहू अपनी चेष्टा आकार समस्यादिकरि अपने पीवनेयोग्यभी जलादिकप्रति प्रेरणा याचना नहीं करते अपना धैर्यरूप कुंभमैं धारणकीया शीतलसुगंध ध्यान रूप जलकरि तृषारूप अग्निकी शिखाकूं बुझावै है। तिन साधुनिकै तृषापरिषहसहना होय है॥ २॥ वहुरि जो शीतके कारणनिकूं निकट होतै शीतका इलाजकी वांछारहित हुवा संयमका परिपालन करै हैं, ताके शीतपरिषहसहना जानना। वस्त्रनिका है परित्याग जिनकै अर पक्षीनिकीज्यों रहनेका स्थानका नहीं है निश्चय जिनकै अर शरीरमात्रही है आधार जिनकै अर समस्तही ऋतुमैं वृक्षनिके नीचैं तथा चौहटै तथा गुफादिक वा नदी तलावका तटमैं रात्रीकूं ध्यानादिसहित व्यतीत करनेका है प्रतीज्ञा जिनकै, अर शिशिरऋतुमैं पडता ओस अर बरफ पाला अर महान् शीतपवनका घात करि हन्या है शरीर जिनका, तोहू शीतके दूरि करनेमैं समर्थ अग्नि इत्यादिकनिकूं चिंतवन नहीं करै हैं। अर ऐसा विचारै हैं जो हे आत्मन् तू नरकनिविषै दुःसह शीतवेदना असंख्यातकाल पर्यंत अनंतवार कर्मकै बसि होय भोगी है। या वेदना तो कुछ है नहीं। ऐसैं चिंतवन करता परमार्थ बिगडनेका भयतैं शीत दूरि होनेके इलाजकी बांछाप्रति विचार नहीं करै है। शीतके दूरि करनेमैं समर्थ विद्या मंत्र औषधि पत्र वल्कल त्वचा तृण चामडादिकनिका संबंधमैं कदाचित् मनकूं नहीं चलावैहैं। अन्यका देहतुल्य अपना देहकूं मानि रहै है। धैर्यरूप गर्भगृहमैं विवेकरूप दीपकके उद्योतमैं निजस्वरूपकूं अवलोकन करते आनंदसहित रात्रिकूं व्यतीत करै हैं। अर जो पूर्वकालमैं भोगे जे श्रेष्ठ स्त्रीनिकूं नवीन यौवनकरि पुष्ट कुच नितंब भुज-

निका अंतरालकरि शीतका निवारण ताहि नहीं स्मरण करै हैं। कामके सुखका रसकी खानि जो पूर्वै भोग्या स्थानमैं आसारपणा जानि चिंतवन नहीं करै हैं। शीतकी तीव्र वेदना होतैहू विशादरहित संयममैं तीव्र उत्साहसाहित तिष्टैं तिनकैं शीत वेदनाका सहना होय है ॥ ३ ॥

वहुरि ग्रीष्मादिजनित दाहके इलाजकी वांछाका अभावतैं चारित्रकी रक्षा करना सो उष्ण परिषहका सहना होय है। ग्रीष्मऋतुका सूर्यकी अतिकठोरकिरणनिकरि संतापित है देह जिनका अर तृषाकी वेदनातैं उपज्या तथा अनशनतपकरि पित्तके प्रकोपकरि अर तावडेकरि मार्गके खेदकरि उपजी है उष्णता जिनकै अर पसेव शोष दाहकरि अत्यंत पीडित हैं तोहू जलके भवनमैं निवासकूं जलके अवगाहनकूं चंदनकर्पूरादिकके लेपकूं जलके छिड़काव आलीभूमिका स्पर्श नीलकमल केलिके पत्रनिकरि पवन जल तूलिका चंदन चंद्रमाकी किरण कमल वर्फ इत्यादिक पूर्वकालमैं अनुभव शीतल द्रव्यनिकी चाहरहित है चित्त जिनका अर ऐसा विचार करैहैं जो संसारमैं वहुतवार अतितीव्र उष्णवेदना पराधीनहुवा भोगी है। अब तो मैं कर्मक्षयका कारण तप करनेंमैं उद्यमी हूं तातैं संयममैं विरोध करनेवाली क्रियामैं अनादरकरि चारित्ररक्षण करना। ऐसैं उत्तमभावके धारक साधुके उष्णपरीषहसहन होयहै ॥ ४ ॥ वहुरि दंशमशकपरीषहसहनकूं कहै हैं—त्याग कीया है शरीरका आच्छादन जिननै अर कहां हूं नहीं वांध्या है स्थान जिननै वस्त्रादिककूं त्यागकरि अर कोऊ क्षेत्रमैं अपना स्थानका नेम नाहीं वांध्या है। अर परके कीए मठ मकान गुफा दरांड़ादिकनिमैं रातिदिन वसै हैं। तहां डांस मच्छर मक्षिका पीसू जूवां उटकण (खटमल) कीडा कीडी बीछू इत्यादिक तीव्र वेदनाके उपजावनेवारे अनेक जीवनिके तीक्ष्णडंकनिकरि मर्मस्थानमैं भक्षणकीएहू अपने परिणाममैं विषादकूं प्राप्त नहीं होइ है। अपने कर्मके उदयकूं चिंतवन करै हैं अर

विद्या मंत्र औषधादिक इलाजकरि तिनका अभावकूं नहीं इच्छा करै हैं। कर्मरूप बैरीके भंगप्रति उद्यमयुक्त होय समस्त जीवनिकी दयाप्रति उद्यमी होय बसै हैं। तिनकै दंशमशकपरिषहसहन होय है ॥५॥ बहुरि जैसा माताका गर्भतैं उपज्या तैसा नग्नरूप धारण करना सो नग्नपरीषहसहन है। गुप्ति समितिका विरोधी जो परिग्रह ताका त्यागकरि परिपूर्ण ब्रह्मचर्य इस नग्नतामैं बसै है। अर वांछारहित मोक्षका कारण चारित्रका आधारहू नग्नपणाही है। अर नग्नपणा कोऊ संस्कारतैं नहीं बण्या है स्वतैंसिद्ध है। अर विकाररहित है। अर मिथ्यादर्शनकरि सहित पुरुषहू यातैं बैर नहीं करै है अर परममंगलरूप है। ऐसा नग्नपणाकूं प्राप्तहुवा साधु है सो स्त्रीके शरीरकूं महा अशुचि दुर्गंध देखै है। अर वैराग्यभावनाकरि मनके विकारकूं रोकै है। शीतउष्णादिकसमस्तपरिषहनिकूं सहै हैं। यातैं नग्नपरिषहका विजयही परमकल्याण है। अर अन्य भेषी हैं ते मनके विकारकूं निरोध करनेकूं असमर्थ हैं। अर देहके विकारकूंहू रोकनेकूं समर्थ नहीं हैं। तातैं कौपीन वस्त्र भोज पत्रादिक आभरणधारण करै हैं। परंतु आत्माका सम्यग्ज्ञान स्वभावका नष्ट करनेवाला कामलोभादिकनिकूं नहीं रोकै है। तातैं नग्नपणाका परिषहका विजय धन्य दिगंबरही धारण करै है॥६॥ बहुरि संयममैं अत्यंत रति धारै हैं तातैं बाह्य अरतिकूं दिगंबर जीतै हैं। इतने कारण अरति उपजनेके विद्यमान हैं। क्षुधा तृषा शीत उष्णादिककी बाधा संयमकी रक्षा इंद्रियनका दुर्जयपणा व्रतनिका परिपालनका भार सर्वकाल अप्रमादीपणा देशांतरनिका अनेक भाषानिका अजानपणा कठोर चपल बनके प्राणीनिका संगम प्रचुरभयानक वनका वास कठोरभूमिमैं शय्या आसनादिकका नियम अर एकविहारीपणा इत्यादिक कारणनितैं उत्पन्न भई दुःखकारी अरति तिन धैर्यके विशेषतैं निवारण करता साधुजनकूं सयममैं रतिकी भावनातैं विषयनिके सुखका विषका आहारका सेवनकीज्यों परिपाककालमैं कटुक चिंतवन

करै है। तिनकै अरति परिषहका विजय होय है॥७॥वहुरि सुंदर स्त्रीनिका रूपका अवलोकन स्पर्शनादिक तैं पराङ्मुखपणा सो स्त्रीपरिषहका जीतना है। एकांतवन वगीचेनिके महलभवनादिक स्थानमैं तिष्ठते साधुनिके रागद्वेषसहित यौवनका मद रूपका मद आभरण वस्त्रादिकनिका मद उन्मादसहित मद्यपानादिकरि उन्मत्त हावभावविलासविभ्रमनिकरि सहित स्त्री आय नानाप्रकारकी वाधा करतासंताहू स्त्रीनिके नेत्र मुख भृकुटीका विकार शृंगार आकार विहार विलास लीलाकरि कटाक्षनिका विक्षेप तथा सुकुमार सचिक्कण कोमल उन्नत पुष्ट ऐसे कुच अर उज्ज्वल कृश उदर अर विस्तीर्ण जघन अर रूप गुण आभरण सुगंध वस्त्रमाल्यादिकनिके अवलोकन स्मरणतैं अत्यंत दूरिवर्ती है मन जिनका, देखनेस्पर्शनेकी अभिलाषारहित हैं। तथा स्त्रीनिके कोमल स्नेहके भरे शृंगाररसकूं पुष्ट करनेवाले गीत वादित्रनिके श्रवणप्रति निरादररूप वर्तैं हैं। संसारसमुद्रके मध्य पतनतैं अतिभयभीत तिनकैं स्त्रीपरीषहका सहन होय है॥८॥वहुरि मार्गके गमनके दोषनिका निग्रह करना सो गमनपरीषहका विजय है। वहुत कालपर्यंत गुरुनिके संघमैं ब्रह्मचर्यका कीया है अभ्यास जिननैं अर जाण्या है वंधमोक्षका पदार्थका स्वरूप जिननैं। अर कषायनिका निग्रहमैं तत्पर अर द्वादशभावनामैं स्थापी है बुद्धि जिननै अर नानादेशनिके व्यवहार अर भाषामैं प्रवीण ऐसैं साधुनिके गुरुनिकी आज्ञातैं संयमीनिकी भक्तिके अर्थि तथा ग्रामकै नजीक एकरात्रि वसना नगरके समीप पंचरात्रि वसनेका वर्षाऋतुविना उत्कृष्टनियम है यातैं पवनज्यों निःसंगपणानै प्राप्त भया देशकालादिप्रमाणकरि मार्गविषै गमनकूं करते भयानक वनीके प्रदेशनिमैं सिंहकीज्यों निर्भयपणातैं सहायकूं नहीं वांछा करता कर्कश कंटक कंकरादिकनिके भिदनेकरि उत्पन्न भया है चरणनिमैं खेद जिनकै तोहू पूर्वैं अनुभव किया जो यानवाहनादिऊपरि चढि गमन ताकूं नहीं स्मरण करतेकै गमनजनित दोष-

निका परिहारतैं चर्यापरीषह सहन होइ है ॥ ९॥ बहुरि स्वयं संकल्प किया जो आसन तातैं चलायमान नहीं होना सो निषद्यापरीषहका विजय होय है। संयमकी क्रियाके जाननेवाला अर धैर्यही है सहाय जाकै अर उत्साहवान् अर श्मसान उद्यान वन शून्यगृह पर्वतनिकी गुफा दराड़ा इत्यादिक पूर्वै परचै नहीं किए ऐसे स्थाननिमैं तिष्ठते साधु हैं सो उपसर्ग रोगविकार प्रगट होतै आसनतैं चलायमान नहीं होय हैं। मंत्रविद्यादिक इलाजकूं नहीं करैहैं। अनेक क्षुद्रजीवनिकी बाधा होतैहू काष्ठपाषाणवत् निश्चल रहैहैं। पूर्वै अनुभव किए जे कोमल गादी गदरा सिंहासनादिक तिनके सुखरूप स्पर्शादिकनिकूं नहीं चिंतवन करैहैं प्राणीनिका पीड़ाका परिहारमैं उद्यमी हैं। ज्ञानध्यानभावनामैं बुद्धिकूं धारै हैं तिनकै निषद्यापरीषहका सहन होय है ॥ १० ॥ बहुरि आगमकी आज्ञाप्रमाण शयनतैं नहीं चिगना सो शय्यापरीषहका सहन है। स्वाध्याय अर ध्यान मार्गमैं गमनकरि खेदसहित ऐसैं अर कठोरभूमि कठैं नीची कठैं ऊंची ऐसी विषमभूमि अर प्रचुर कांकरा कांकरी ठीकरानिके खंडनिकरि सहित अर सकड़ी तथा अतिशीत अतिउष्ण भूमिविषै मुहूर्तप्रमाणनिद्राकूं प्राप्त होते ऐसे अर जैसैं करवट लिया तैसैं एक पसवाडै वा दंडतुल्य वा सूधे शयन करते ऐसे अर शरीरमैं बहुत बाधा होतैहू संयमके पालनके अर्थि हलनचलन नहीं करते ऐसे अर व्यंतरादिक दुष्टदेवनिमैं त्रासरूप किए तोहू भागनेउठनेप्रति अभिलाषरहित ऐसे अर मरणका भयकी शंकारहित ऐसे अर पड़्या काष्ठकीज्यों वा मृतकशरीरकीज्यों पलटनेकरि रहित ऐसे अर व्याघ्र सिंह महानसर्पादिक दुष्टजीवनिकरि भर्‌या यो बन है इहांतैं शीघ्र निकसि जाना भला है कदि रात्रि पूरी होसी इत्यादिकविषादकूं नहीं धारते ऐसे पूर्वै गृहस्थावस्थामैं भोगी जो लूण्या घृतवत् कोमल शय्या ताकूं नहीं यादि करते ऐसे ज्ञानी वीतरागी साधुकै सम्यक् आगमोक्त शय्यातैं नहीं चिगना

सो शय्यापरिषहका सहना जानना ॥ ११ ॥ बहुरि अनिष्टवचनका सहना सो आक्रोशपरीषहका विजय है। तीव्र मोहकरि सहित मिथ्यादृष्टि आर्य म्लेछ दुष्ट पापाचारी उन्मत्त गर्विष्ट इत्यादिकनिकरि कहे क्रोध रूप अग्निशिखाकूं वधावनेवारे हृदयमैं शूलसमान कठोरवचन मर्मछेदके वचन श्रवण करैहैं तोहू परिणाममैं कलुषित नहीं होय हैं। अर रोष करैं तो भस्म करदेनेका सामर्थ्य है तोहू साम्यभावका धारक साधु है सो उनकी करुणाही करैहैं। जो इनकै कर्मका उदयकरि अज्ञानभाव है। हमारे देखनेकरि इनकै दुःख उपज्या है। कर्मके परवश हैं इनको अपराध नहीं मेराही अशुभकर्मका उदय है। ऐसैं चिंतवन करता परकरि कहे दुर्वचननिकरि कलेसकूं नहीं प्राप्तहोय ते अनिष्टवचननिकूं सहैहैं। तिनकैं आक्रोशपरिषहका सहना होय है ॥ १२ ॥ बहुरि मारनेवालेमैं रोषका अभावरूप होना सो वधपरीषह सहना है। ग्राममैं उद्यानमैं वनीमैं नगरमैं रात्रिदिन एकाकी अर आच्छादनरहित नग्नमुनिकूं क्रोधके भरे चोर भिल्ल म्लेच्छ तथा पूर्व अवस्थाके वैरी मिथ्यादृष्टि धर्मके द्रोही दुष्टलोक नानाप्रकारके ताडन आकर्षण घसीटन बंधन पाषाण लाठी शस्त्र चाबुक इत्यादिकनिकरि मारै हैं तोहू वैररहित भए हैं ऐसा विचारै हैं जो शरीर अ-वश्यविनाशीक है। जैसैं मेरा व्रत शीलभावना ध्यानका नाश नहीं होय अर समभावतैं शरीरका पतन होय सो श्रेष्ठ है। जैसैं दग्ध होतैहू चंदन सुगंधकूंही देहै तैसैं क्रोधकरिकैं मारन ताडन करताहू दुष्ट वैरी प्रति उत्तम क्षमाके बलकरि अपने कर्मकी निर्जरा करतेहू धैर्यके धारी विकारपरिणामकूं प्राप्त नहीं होय है। तिनकै बंधपरीषहका विजय होय है ॥ १३ ॥ बहुरि प्राणीनिका नाश होतैंहू आहारादिकनिकै अर्थि दीनतारूप प्रवृत्तिका अभाव सो याचनापरीषहका विजय है। क्षुधाकरि तथा मार्गके खेदकरि तपकरि रोगादिककरि जिनका वीर्य नष्ट होगया अर शुष्कवृक्षकीज्यों आर्द्रतारहित है शरीर

जाका ऊंचे प्रगट भये हैं हाड नसाजाल जाकै अर नीचैं गडिगए हैं नेत्र जिसकै अर सूकिगया है अधर ओष्ठ जाका अर कृश भया है कपोल जाका अर संकुचित भई है शरीरकी त्वचा जाकै शिथिल हुवा है गोडा टकूंण्या कटि जंघा बाहु जाका अर मौनकूं धारणकरि है गमन जाकै अर गृहस्थनिकै घर अन्य किसीका रोकना नहीं तहांपर्यंत शरीरका दर्शनमात्र है व्यापार जिनकै अर मदरहित है अपने आधीन चित्त जाका अर प्राणनिका अंत होतैहू आहार वस्तिका औषधादिकनिकूं दीनवचनकरि मुखकी विवर्णताकरि हस्तादिककी समस्याकरि उदरकी कृशताकरि कदाचित् याचना नहीं करता रत्नका व्यापारी मणिकूं दिखावै तैसैं दीनतारहित है शरीरका दिखावना जाकै जैसैं जगतमैं वंदनाकीयाहुवा अपने हस्त का प्रकाशन करै तैसैं दातार भोजनके पात्रतैं ग्रास उठाय देवनेकूं हस्त करै तदि साधु अंजुलीकूं ऊंची करैहैं हस्तपुटका दीनतारहित आहारका अवसरमै धारणा करते साधुकै याचना परीषहका सहना होय है । अवार इस निकृष्टकालकै प्रभावतैं दीन अनाथ पाषंडीनिकरि व्याप्त जगतमैं जिनेंद्रके मार्गकूं नहीं जानते याचना करैहैं । तिनकैं याचनापरीषहका सहना नहीं है ॥ १४ ॥

बहुरि आहारादिकका अलाभ होतैहू लाभकी ज्यों संतुष्ट जो साधु ताकै अलाभपरिषहका विजय है। पवनकीज्यों अनेकदेशनिमैं है गमन जिनका अर एकदिनमैं एककाल भोजनके अर्थि नगरग्राममैं प्रवेश करै हैं तथा एक उपवास दोय तीन पांच उपवासादिकके पारणैके अर्थि नगर ग्राममैं आवै हैं तहां एकबार शरीरका दिखावनामात्रहीमैं प्रवर्त्तै हैं। अर देहि इत्यादिक याचनारूप अयोग्यवचनकरि रहित हैं। अर आज आहारका लाभ होयगा कि कालि होयगा ऐसैं संकल्परहित हैं। अर देहका इलाजरहित हैं। अर एकग्राममैं भिक्षाका लाभ नहीं होय तौ अन्यग्राममैं गमन कदाचित् नहीं करै। अर हस्तपुटमात्रही

जिनकै पात्र है। अर बहुतदिन बहुतगृहांमैं परिभ्रमण करतैहू भोजनका लाभ नहीं होतैहू संक्लेशरहित है चित्त जिनका अर यो पुरुष दाता नहीं अन्य दाता है इत्यादिक परीक्षारहित है परिणाम जिनका अर लाभतैंभी अलाभकूं परमतप मानि संतोषकूं धारते साधुकै अलाभपरिषहका विजय होयहै ॥१५॥ बहुरि नानाप्रकारकी व्याधि होतैहू इलाजप्रति वांछाका अभाव सो रोगपरीषहका विजय है। यो शरीर दुःखको कारण है। अशुचिताको भाजन है जीर्णवस्त्रकीज्यों अवश्यत्यागनेयोग्य है। अर वायु पित्त कफ संनिपातके निमित्ततैं अनेकज्वर काशश्वासादिक अनेकरोगनकरि पीडित है ऐसैं अपने शरीरकूं अन्यका शरीरकीज्यों मानै हैं। वीतरागपरिणामतैं नहीं छूटै हैं। देहका इलाजतैं अपूठा (विरक्त) है चित्त जाका। रत्नत्रय इस देहविना नहीं रहै। यातैं रत्नत्रयका सहकारी देहका अकालमैं नाश नहीं होनेंके अर्थि आचारांगकी आज्ञाप्रमाण निर्दोष आहार ग्रहण करै हैं। जिनकै जल्लोषधादिक अनेक ऋद्धि तपके प्रभावतैं उपजी हैं तोहू शरीरमैं निस्पृहपणातैं प्रतिकारीकी नहीं वांछा करता रोगकूं पूर्वकर्मकृतफल जानि समभावतैं सहते ऐसा विचारै हैं जो कर्मका ऋण चुकै है। अब मैं ऋणरहित भया ऐसैं चिंतवन करतेकै रोगपरीषहका विजय होय है ॥ १६ ॥ तृणकंटकादिकानिका निमित्ततैं उपजी वेदनाकूं सहते साधुकै तृणस्पर्शविजय होय है। शरीरमैं व्याधि अर मार्गमैं गमन अर शीतऊष्णताजनित खेदके दूरि करनेकै अर्थि आपकै निमित्त नहीं संवारै ऐसे सूके तृण पत्र कठोरभूमि कंटक काष्ठफलक शिलातलादिक प्रासुकदेशनिमैं शय्या वा आसनादिक करनेतैं तृणादिककरि बाधानैं प्राप्तभया है शरीर जाका अर उत्पन्नभया है खाजिका विकार जाकै तोहू तृणकंटक कठोर कांकरीभूमिका स्पर्शजनित दुःखकूं नहीं अनुभव करतेकै तृणपरीषहसहना होय है ॥ १७ ॥ बहुरि अपना शरीरका मल अर आगंतुकमलका संचयका नाश होनेका

संकल्पका अभाव सो मलपरीषहका सहन जानना। जीवनिकी पीडाका परित्यागके अर्थि यावज्जीव स्नानका त्यागकी है प्रतिज्ञा जाकै अर पसेवरूप कर्दमकरि लिप्त है सर्व अंग जाका अर खाजि दाद कोढकी उत्कटतासहित है काय जाका अर नख रोम डाढी मूंछके केशनिका अर सहज बाह्यमलका मिलापके कारण अनेक चामकै मध्य है विकार जाकै अर अपने शरीरमैं अर परकै मलका संचय दूरि करनेमैं नहीं है मन जाका, कर्ममलरूप कर्दमका नाश करनेमैं उद्यमी अर पूर्वै भोग्या स्नानविलेपनादिकका स्मरणतैं पराङ्मुख है चित्तकी वृत्ति जाकी ऐसे साधुकै मलपरीषहका सहन कहिए है ॥ १८ ॥ बहुरि जिन साधुनिका सन्मान अपमानविषै समरूप होय सत्कारपुरस्कारका अभिलाष नहीं होइ तिनकै सत्कारपुरस्कारविजय है। मैं चिरकालतैं ब्रह्मचर्यका सेवन कीया है। महातपस्वी हूं स्वमतपरमतका निश्चयका ज्ञाता हूं। हितकारी उपदेश देनेमैं तत्पर हूं। रत्नत्रयमार्गमैं प्रवीण हूं। अर बहुतवार वादीनिका विजय कीया है। ऐसा हूं तोहू मोकूं प्रणाम नहीं करै हैं। भक्ति नहीं करै हैं। हर्षतै खडा होइ आसनादिक नहीं देहैं। ऐसै परिणाम कदाचित् नहीं करै हैं। अपने आत्मकल्याणकूं ध्यावै हैं। सत्कारपुरस्कारकूं नहीं वांछा करैं हैं। ताकै सत्कारपुरस्कारपरीषहका विजय होय है। पूजाप्रशंसारूप तो सत्कार है। अर नाममैं क्रियाके आरंभमैं अग्रेसर करना वा प्रधानकार्यमैं बुलावना सो पुरस्कार है ॥ १९ ॥ बहुरि बुद्धिके मदका अभाव करना सो प्रज्ञापरीषहका विजय है। मैं अंगपूर्वप्रकीर्णकनिमैं प्रवीण हूं। अर समस्तग्रंथ तथा अर्थका निश्चय करनेवाला हूं। त्रिकाल विषय अर्थके जाननेवाला हूं। शब्दशास्त्र तथा न्यायशास्त्रके जाननेमैं निपुण हूं। हमारे अग्रभागविषै अन्य पंडितजन सूर्यका उद्योतकरि तिरस्कारकूं प्राप्तहुवा आग्याका उद्योतज्यों अवभासै है। इस प्रकार प्रज्ञाका मदका अभाव करना सो प्रज्ञापरीषहका जीतना है ॥ २० ॥ बहुरि आपकै

अज्ञानपणाकरि आपका तिरस्कार होना अर ज्ञानका अभिलाष करतैंहू ज्ञानका नहीं होना ऐसा अज्ञानजनितपरीषहका जीतना सो अज्ञानपरीषहका सहना है। यो अज्ञानी है कुछ नहीं जानै है पशुसमान है। इत्यादिक तिरस्कारके वचनानिकूं मैं सहूंहूं। अर अध्ययन करनेमैं अर अर्थके ग्रहण करनेमैं अर तिरस्कार सहनेमैं सशक्त हूं। अर बहुतकालका दीक्षित हूं। अर नानाप्रकारके तपके भारकरि व्याप्त हूं। अर सकलसामर्थ्यमैं उद्यमी हूं। अर अनिष्टमनवचनकायकी प्रवृत्तिकरि रहित हूं। तोहू अबभी मेरे ज्ञानका अतिशय नहीं उपज्या। ऐसैं विकल्पनिकूं स्वप्नहूंमैं नहीं करै ताकै अज्ञानपरीषहका विजय जानना ॥ २१ ॥ बहुरि दीक्षादिकनिकूं निरर्थक जाननेका अभाव सो अदर्शनपरिषहका सहन है। मैं संयमीनिमैं मुख्य हूं। अर दुर्द्धरतपका आचरण करनेवाला हूं परमवैराग्यभावनाकरि शुद्धमनका धारक हूं। सकलपदार्थनिके तत्त्वका जाननेवारा हूं। अर्हत्के आयतन साधुजन अर धर्म इनका पूजक हूं। अबहू मेरा ज्ञानका अतिशय प्रगट नहीं भया। महान उपवासादिक आचरण करनेवालेनिकै प्रातिहार्यविशेष प्रगट होयहै सो यह बात तो प्रलापमात्र है कहनेकी है। अर या दीक्षाहू निरर्थक है। अर व्रतानिका पालनाहू निष्फल है। हमकूं तो कुछ प्रभाव प्रगट हुवा नहीं दर्शनविशुद्धताके योगतैं इत्यादिक चिंतवन नहीं प्रगट होय ताकै अदर्शनपरीषहका विजय होयहै ॥ २२ ॥ ऐसैं विना संकलपही उपजे द्वाविंशतिपरीषह तिनकूं सहता संक्लेशचित्त नहीं होयहै तिसकै रागादिकपरिणामजनित आस्रवका अभावतैं महान् संवर होयहै। अब गुणस्थाननिमैं परिषहनिकूं कहै हैं—

सूक्ष्मसांपरायछद्मस्थवीतरागयोश्चतुर्दश ॥ १० ॥

अर्थ—सूक्ष्मसांपराय तो दशमगुणस्थानवर्त्ति अर छद्मस्थ वीतराग जो उपशांतकषाय क्षीणकषाय है नाम

जिनके ऐसैं ग्यारमा बारमा गुणस्थानवालेनिकै चोदहपरीषहही हैं। क्षुधा[१], तृषा[२], शीत[३], उष्ण[४], दंशमशक[५], चर्य्या[६], शय्या[७], बध[८], अलाभ[९], रोग[१०], तृणस्पर्श[११], मल[१२], प्रज्ञा[१३], अज्ञान[१४], ए चतुर्दश हैं। अवशेष नाग्न्य, अरति, स्त्री, निषद्या, सत्कारपुरस्कार, आक्रोश, याचना, अदर्शन इन अष्टपरीषहनिका सद्भाव नहीं है। अर ए चोदह परीषहहू सत्तामात्र हैं। जैसैं सर्वार्थसिद्धिके देवनिकै समस्तपृथ्वीका गमनका सामर्थ्य है परंतु जानेका प्रयोजन नहीं अर रागभाव नहीं तातैं गमन नहीं। तैसैं सूक्ष्मसांपरायके तो मोहका अत्यंत मंद उदय अर छद्मस्थ वीतरागके मोहका अभाव तातैं वेदनीयका तथा ज्ञानावरण अंतरायके सद्भावतैं चौदह परीषह उपचारतैं कहीं मोहनीयके अभावतैं मुख्यपणातैं अभावही है। अब केवलीके कहे हैं—

एकादश जिने ॥ ११ ॥

अर्थ—जिनेंद्रभगवानकै ग्यारह परीषह कल्पे हैं। वेदनीयकर्मके उदयके सद्भावतैं भगवान केवलीजिनकै ग्यारह परीषह हैं। कोऊ कहैगा ग्यारह परीषह है तो क्षुधादिककाहू प्रसंग आया। सो नहीं है—जातैं अघातिकर्मका उदयका अभावतैं वेदनीयकर्मकै क्षुधादिक वेदना उपजावनेका सामर्थ्यका अभाव है। जैसैं मंत्र औषधादिकके बलतैं क्षीण भई है मारणशक्ति जामैं ऐसा विषद्रव्य मरणके अर्थि नहीं कल्पना करिएहैं। तैसैं ध्यानरूप अग्निकरि दग्ध कीए हैं घातिकर्मरूप इंधन जानैं अर प्रगट भया है अनंत ज्ञानादिकचतुष्टय जाकै ऐसे केवली जिनकै अंतरायकर्मका अत्यंत अभावतैं निरंतर शुभनोकर्मपुद्गलनिका संचय होनेतैं प्रक्षीण भया है सहाय बल जाकै ऐसा वेदनीयकर्म अपना वेदनारूप प्रयोजन उपजावनेकूं असमर्थ है। यातैं भगवान् जिनकै वेदनीयका उदय होतैहू क्षुधाका अभाव निश्चय करना। संसारीजीवनिकै वेदनीयकर्मके उदयतैं क्षुधा[१], तृषा[२], शीत[३], उष्ण[४], दंशमशक[५], चर्या[६], शय्या[७], बध[८], रोग[९], तृणस्पर्श[१०], मल[११], ए

ग्यारहपरीषह होय हैं। यातैं केवलीजिनकैहू वेदनीयकर्मका उदय है तातैं कर्मकूं कारण देखि केवलीके ग्यारह परीषह कहीं। परंतु मोहनीयकर्मके बलतैं वेदनीयकर्म प्रबल होइ आहारादिककी इच्छारूप क्षुधादिक परीषह उपजावै था अब वेदनीयकै मोहनीयकर्मके सहायका अभावतैं वेदना देनेरूप शक्ति नहीं रही तब क्षुधादिक वेदना कैसें उपजावै। अर असातावेदनीयकी उदीरणा होय तदि क्षुधा उपजै है। सो वेद नीयकर्मकी उदीरणा छठा गुणस्थानपर्यंतही है उपरि नाहीं है। तदि वेदनीयकी उदीरणाविना केवलीकै क्षुधादिकबाधा कैसें होय। जैसें निद्रा प्रचलाकर्मका उदय तो बारमा गुणस्थानपर्यंत है परंतु उदीरणा विना निद्रा नहीं व्यापै है। अर जो निद्राकर्मके उदयतैं ही ऊपरके गुणस्थाननिमैं निद्रा आजाय तो प्रमादीकै ध्यानका अभाव होजाय। बहुरि जैसें संज्वलनका मंद उदय होतै अप्रमत्तगुणस्थानमैं प्रमादका अभाव है। जातैं प्रमाद है सो संज्वलनका तीव्र उदयमैं होय है मंदउदयमैं नहीं होय। तथा वेदनीयके तीव्र उदयतैं संसारिजीवकै मैथुनसंज्ञा होय है। अर वेद नवगुणस्थानताई हैं। परंतु वेदके मंद उदयतैं श्रेणी चढे हुए संयमीनिकै मैथुनसंज्ञाका अभाव है मंद उदयतैं मैथुनमैं वांछा नहीं उपजै है तथा निद्रा प्रचला कर्मका उदय तो बारमा गुणस्थानताई है। परंतु मंद उदयतैं निंद्रा नहीं व्यापै है। तैसैंही केवली-भगवानके वेदनीयका मंद उदयतैं क्षुधातृषादिक नहीं उपजैं है। बहुरि शक्तिरहित आसातावेदनीयहू केवलीकै क्षुधादिकवेदना उपजावनेकूं समर्थ नही है। जैसें स्वयंभूरमण समुद्रका समस्त जलकूं एक सरसूंका अनंतवां भाग प्रमाण विषकी कणिका विषरूप करनेकूं समर्थ नहीं तैसें अनंतगुण अनुभागका धारक साता-वेदनीयका उदयसहित केवली भगवानकूं अनंतभागखंड असंख्यातवार जाका होगया ऐसा असातावेद-नीयकर्म क्षुधादिक वेदनीकूं नहीं उपजाय सकै है। अर जो थे या कहो आहारविना केवलीका देहकी

स्थिति कैसें रही तो यों जाणों ? आहारविना देवनिके शरीरकी स्थिति कैसें हैं ? जैसें देवनिके शरीरकी स्थिति कवलाहारविना है तैसें केवलीका देहकी स्थितिहू है। अर जो थे या कहो—देवनिकै तो मानसिक आहार है तो केवलीकैहू निरंतर शुभसूक्ष्मशरीरके बलाधानका कारण ऐसें नोकर्मपुद्गलनिका ग्रहणरूप आहार है ही अर जो थे या कहो केवलीका देह तो मनुष्यका है मनुष्यदेह औदारिक है इस देहकी स्थिति कवलाहारविना कैसें होय तातैं देहवत् कवलाहारही उचित है ऐसें कहो सो ठीक नहीं—जो मनुष्यनिकै तपश्चरणजनित ऐसा प्रभाव प्रगट होय है जो त्रैलोक्यमैं ऐसा सामर्थ्य नहीं अर भगवान् केवलीकै अनंत ज्ञान अर अनंतवीर्य प्रगट भया। अन्यमनुष्यनिकै इंद्रियजनित ज्ञान केवलीकै अतींद्रियज्ञान केवलीजिनकूं अन्यमनुष्यनिकै समान कैसें कहो हो। अर मनुष्यनिकै अर केवलीजिनकै समानता होजाय तदि आत्मा अर परमात्मामैं भेद काहेका रह्या। जिस काल क्षपकश्रेणी चढै हैं तिस कालविषै अधःप्रवृत्तिकरणका परिणामनितैं च्यारि आवश्यक होय हैं। प्रथम तो समयसमयविषै कषायनिकी मंदतातैं परिणामनिकी अनंतगुणी उज्वलता ॥ १ ॥ अर स्थितिबंधापसरण कहिए पूर्वै कर्मकी स्थिति बांधी ताका समयसमय अनंतगुणा घटना। २। अर सातावेदनीयादि प्रशस्तकर्मनिका अनुभाग जो रस देनेकी शक्ति ताका समयसमय अनंतगुणा वढना। ३। अर असातावेदनीयादिक अप्रशस्तकर्मकी प्रकृतिनिका अनुभाग समयसमय घटना। ४। जातैं अशुभप्रकृतिनिमैं विषहालाहलरूप शक्तिका तो अभाव होय है अर निंबू कांजीरूप रस रहिजाय है ऐसें च्यार आवश्यक तो अधःप्रवृत्तिकरणतैं होय हैं अर अपूर्वकरणतैं गुणश्रेणीनिर्जरा[1], अर गुणसंक्रमण[2], अर स्थितिकांडकोत्कीर्ण, अर अनुभागकांडकोत्कीर्ण, ए च्यार आवश्यक अपूर्वकरणतैं होय हैं। यातैं केवलीभगवान-

कै असातावेदनीय आदि अप्रशस्तप्रकृतिनिका रस असंख्यातवार अनंतानंतका भागलागिकैं घटिगया तदि असातामैं सामर्थ्य कहां रही जो केवलीकै क्षुधादिवेदना उपजावै। बहुरि असातावेदनीयका बंध तौ छठा गुणस्थानपर्यंतही है। अर सप्तमगुणस्थानतैंही असातावेदनीयका बंध नहीं, एक सातावेदनीयका ही बंध है। अर ग्यारमा बारमा तेरमा गुणस्थाननिमैं जो सातावेदनीयका बंध है सो एक समयकी हू स्थिति नहीं पावै है। जातैं स्थितिका कारण कषाय तो मूलतैं गया तदि साताका बंध उदयरूप होता ही बंधै है। तदि पूर्वका बंध्या असाताका मंद उदय वर्त्तमानकालका साताका उदयरूप होय परिणामै है। तब क्षुधादिक वेदना कौन उपजावै? जैसैं अमृतके समुद्रमैं मिल्याहुवा एक दग्धहुवा विषका कण रस नहीं दे सकै है। बहुरि बडी मूढता प्रगट देखिये है जो तीन लोकके पतिकरि वंदनीक देवाधिदेव परमपूज्य अर्हत् भट्टारककूं अर जगतके विषयी कषायी रंक पुरुषनिकूं समान कहना इस सिवाय अन्य मूढता नहीं है अर जगत्‌विषै भी प्रसिद्ध है—जो मणि मंत्र औषध विद्या तप इनका अचिंत्य प्रभाव है। चिंतामणि अर अन्यपाषाण कैसैं समान होय। अर अन्य तारा अर सूर्य कैसैं समान होय। तातैं नानावेदनाका नष्ट करनेमैं समर्थ ऐसा केवलज्ञानके होतैं केवलीकै आहार निहार मानना अनंतसंसारका कारण है। अर प्राणीनिका जीवना तो आयुकर्मके उदयके आधीन है। केवल आहारमात्रतैं ही नहीं है। जातैं भोगभूमिके मनुष्यनिका तो शरीर तीन कोसप्रमाण है। अर तीन पल्यका आयु है अर तीन दिन गए पीछैं बोरप्रमाण आहार करै हैं। बहुरि अंडेमैं पक्षी अपनी माताका उदरकी ऊष्माहीतैं वृद्धिनैं प्राप्त होय है तातैं पक्षीनिकै उजाहार है। एकेंद्रियनिके जल पवनादिकही आहार हैं। सो लौकिकजनहू कितने जीवनिकै पवनकाही आहार कहै हैं। नारकीनिकै कर्मनिका भोगनाही आहार है। देवनिकै

मानसिक आहार है। तैसैं केवलीजिनकै नोकर्मपुद्गलनिका आहार है।

बहुरि अन्यमनुष्यनिकीज्यों केवलीजिनकै वेदनीके उदयतैं कवलाहार मानोहो तो सयोगीकै द्रव्यमन का सद्भावतैं मनका विकल्पहू मानो अर द्रव्येंद्रिय विद्यमान हैं तातैं इंद्रियजनितज्ञानहू मानो अर शुक्ल-लेश्या विद्यमान है तातैं कषायहू केवलीकै माननेका प्रसंग आवैगा। जिस मुनिकै कायबलऋद्धि होयहै ताकैही ऐसा सामर्थ्य होयहै जो त्रैलोक्यकूं चलायमान करै तो केवलीका सामर्थ्य कौन कहिसकै बहुरि भक्षण करनेकी इच्छाकूं बुभुक्षा कहिए हैं। सो भगवानकै मोहनीय कर्मका अभाव भया तदि भोजनकी इच्छा काहेतैं भई ? अर मोहनीयकर्मका अभाव होतैभी जो इच्छा मानोहो तो स्त्रीभोगनेकी इच्छाकाहू सद्भाव आया तदि वीतरागताकूं जलांजलि दीनी वीतरागता कहां रही। बहुरि जो केवली भोजन करै हैं सो नित्य एकबार करै हैं कि अनेकबार करै हैं कि एकदिन दोय दिनकै आंतरै करै हैं कि छह महीना बरस दिनकै अंतरतैं करै हैं। उनके कितने दिनके अंतरकरि भोजन है। जो प्रमाण कहोगे तो उनकी शक्तिका उतनाही प्रमाण आगया तदि अनंतशक्ति कहना वृथा है। बहुरि भोजन करै है सो क्षुधाकी वेदनातैं करै हैं कि रसनेंद्रियका स्वादकै अर्थि करै हैं ? जो क्षुधाकी वेदना नहीं सहीजाय यातैं करै हैं तो क्षुधासमान वेदनाही नहीं तदि केवलीकै अनंतसुख कहना वृथा भया। अर जो रसनेंद्रियका स्वादकै अर्थि करै हैं तो अतींद्रियात्मक स्वाधीनसुखका अभाव आया। भोजनकै आधीन सुख रह्या तदि स्वाधीन परमेश्वरपणाका अभाव आया। बहुरि भोजनकूं आस्वादै हैं सो केवलज्ञानतैं आस्वादै हैं कि रसनेंद्रियतैं आस्वादै हैं। जो केवलज्ञानतैं आस्वादै हैं तो दूर समस्त त्रैलोक्यमैं वर्त्तते अहारकूंहू आस्वादन करै हैं फेर कवलाहारसूं कहां प्रयोजन रह्या अर रसनेंद्रियतैं आहारका स्वाद लेहैं तो केवलीकै इंद्रियजनित

मतिज्ञानका प्रसंग आया तदि केवलज्ञानका अभाव आया। बहुरि केवली त्रैलोक्यमैं वर्त्तते समस्त जीवनिका मरण ताडन त्रासन मांस रुधिरादिकनिकूं प्रत्यक्ष देखता भोजनका अंतराय कैसैं टाले हैं। अल्पशक्तिका धारक श्रावकहू ऐसैं घोरकर्मनिकूं देखै तो अंतराय करै है फिर केवली कैसैं भोजन करै हैं। बहुरि भोजनकी इच्छामात्रतैं सप्तमगुणस्थानका धारक तथा श्रेणीमें तिष्ठता साधु छठे गुणस्थानकूं प्राप्त होय है सो प्रमादी कहावै है तो केवली भोजन करता प्रमादी कैसें नहीं होय? यह बडा आश्चर्य है। ध्यानरूप अग्निकरि दग्ध कीए हैं च्यारघातियाकर्म जिननैं अर अनंत अरोक ज्ञानदर्शनसुखवीर्य जिनकै प्रगट भया ऐसा भगवान् केवलीकै अंतरायकर्मके अत्यंत अभावतैं निरंतर समयसमय शुभसूक्ष्मपुद्गलनिके संचय होनेतैं औदारिकशरीर कवलाहारविनाही अनंतशक्ति धारण करै है तातैं बहोत कहांतांई लिखीजाय केवलीके आहारकी असत्यकल्पनाकरि मोहनीयकी सत्तरिकोटाकोटीसागरकी स्थिति निरंतर बांधना उचित नहीं। निरस्त भयाहै घातिकर्मका चतुष्टय जाकै ऐसे जिनभगवानकै वेदनीयका सद्भाव होतैहू द्रव्यकर्मका सद्भावतैं एकादशपरीषह नहीं होयहैं जातैं मोहनीयका सहायविना वेदनीयकर्म क्षुधादिकवेदना नहीं करि सकै हैं अर वेदना नहीं करै है तोहू वेदनीयका कर्मपरमाणुके सद्भावतैं उपचारतैं ग्यारह परीषह कहे हैं। जैसैं समस्त ज्ञानावरणका अभावकरि सकलपदार्थनिका अवभासक केवलज्ञान प्रगट होतैहू केवलीभगवानकै उपचारतैं ध्यान कह्या। भगवानकै सकलपदार्थ एककालमैं युगपत् प्रत्यक्ष भए तदि एकाग्रचिंतानिरोधध्यान जो एकपदार्थकूं आलंबनकरि ध्यावै सो कहां रह्या तोहू ध्यानका फल कर्मका नाश होनेके सद्भावतैं उपचारतैं ध्यान कह्या अथवा इसही वाक्यतैं केवलीजिनकै ग्यारहपरीषह नहीं है जातैं उपचारतैं परीषह कहे हैं सो उपचार झूठा है। जैसैं किसी बालकमैं क्रूरपणा शूरपणा देखि उपचारतैं सिंह

कहिदिया तीक्ष्ण नखदंत कपिल नयन केशावलीका धारनेवाला सिंह नहीं है परंतु सिंहका कोई धर्म देखि सिंह कहना सो उपचार है। तथा लौकिकजन कहैं हैं–यह वस्त्र आभरण मेरा है, यह देश मेरा है, यह राज्य हमारा है, यह नगर हमारा है, ऐसैं समस्त कहना उपचार है सो झूठा है तातैं जिनेंद्रके उपचारतैं कहे ग्यारह परीषह नहीं है। अब बहुत कथनी कीए ग्रंथविस्तार बधिजाय तातैं श्वेतांबरपराजयादितैं विशेषकथन जानना। अब समस्तपरीषह कहा है सो कहै हैं—

बादरसांपराये सर्वे ॥ १२ ॥

अर्थ–प्रमत्तकूं आदिकरि नवमगुणस्थानतांई बादरसांपराय कहिए स्थूलकषाय हैं इनमें समस्त बाईस परीषह होय हैं। अब कौंन प्रकृतिका उदयतैं कौंन परीषह होय सो कहै हैं—

ज्ञानावरणे प्रज्ञाज्ञाने ॥ १३ ॥

अर्थ–ज्ञानावरणकूं होतैसंतै प्रज्ञा अर अज्ञानपरीषह होय हैं। इहां कोऊ कहै ज्ञानावरणके उदय होतै अज्ञानपरीषह होना तो ठीक है परंतु प्रज्ञापरीसह कैसैं होय प्रज्ञा तो ज्ञान है सो आत्माका स्वभाव है सो ज्ञानावरणके उदयमैं कैसैं होय। ताका उत्तर कहैहैं–जो प्रज्ञाका मदजनित परीषह होय है सो ज्ञानावरण का उदय होतैही होयहै जातैं क्षयोपशमतैं उपजी मंदप्रज्ञा सोही मद उपजावै है। जाकै सकलज्ञानावरणका नाश होजायगा ताकै प्रज्ञाका मद नहीं उपजैगा प्रज्ञाका मद होयहै सो क्षयोपशमज्ञानीकै होय है क्षयो-पशमज्ञानीकै ज्ञानावरणको उदयविद्यमान हैही—

दर्शनमोहांतराययोरदर्शनालाभौ ॥ १४ ॥

अर्थ–दर्शनमोहकूं होतैसंतै अदर्शनपरीसह होय है अर अंतरायकर्मके उदयतैं अलाभपरीसह होय है।

चारित्रमोहे नाग्न्यारतिस्त्रीनिषद्याक्रोशयाचनासत्कारपुरस्काराः ॥ १५ ॥

अर्थ—चारित्रमोहकूं होतैसंतै नाग्न्य, अरति, स्त्री, निषद्या, आक्रोश, याचना, सत्कारपुरस्कार ए सात परीषह होय हैं। अब अवशेष परीषहनिके निमित्तकूं कहै हैं—

वेदनीये शेषाः ॥ १६ ॥

अर्थ—ए कहे तिनतैं शेष जे क्षुधा, तृषा, शीत, उष्ण, दंशमशक, चर्या, शय्या, वध, रोग, तृणस्पर्श, मल ए ग्यारह परिसह वेदनीय कर्मके होतैसंतै होय हैं। अब एककालमैं युगपत कितने परिसह होंय तातैं सूत्र कहै हैं—

एकादयो भाज्या युगपदेकस्मिन्नेकोनविंशतिः ॥ १७ ॥

अर्थ—एक जीवकै युगपत् एक कालमैं उगणीस परिषह होय हैं अधिक नहीं। जातैं शीत उष्णमैंतैं एक काल एकही होय अर शय्या चर्या निषद्या इन तीननिमैं एककालमैं एकही होय। तातैं तीन घटनेतैं युगपत् उगणीसही कहे। ऐसैं परिसहनिका प्रकरण कह्या। अब संवरनिर्जराका कारण चारित्रकूं कहैहैं—सो चारित्र चारित्रमोहका उपशम क्षय क्षयोपशम लक्षण जो आत्मविशुद्धिरूप लब्धि, ताकी सामान्य अपेक्षाकरि तो एक प्रकार है। प्राणीनिकै पीडा अर इंद्रियनिका दर्पका निग्रहकी शक्ति अपेक्षा दोय प्रकार है। उत्कृष्ट मध्य जघन्य विशुद्धिताकी प्रकर्षता अप्रकर्षतातैं तीन प्रकार है। अर सराग वीतराग सयोगी अयोगीकी अपेक्षा च्यार प्रकार हैं। तोहू पंचप्रकारकरि कहै हैं—

सामायिकच्छेदोपस्थापनापरिहारविशुद्धिसूक्ष्मसांपराययथाख्यातमिति चारित्रं ॥ १८ ॥

अर्थ—सामायिक छेदोपस्थापन परिहारविशुद्धि सूक्ष्मसांपराय यथाख्यात ऐसैं पंचप्रकार चारित्र हैं।

व्रतनिका धारण समितिका पालन, कषायनिका निग्रह अशुभमनवचनकायकी प्रवृत्तिरूप दंडनिका त्याग करना, इंद्रियनिका विजय, जिस जीवकै होय ताकै संयम जानना । तहां समस्त सावद्ययोगका अभेदकरि जामैं त्याग होय सो सामायिकचारित्र है । बहुरि कोऊ सामायिकसंयमरूप होय फेर चिगकरि सावद्यव्यापाररूप हुवा फिर प्रायश्चित्ततैं सावद्यव्यापारतैं उपज्य। दोषकूं छेदि आत्माकूं व्रतधारणादिरूप संयममैं धारण करिए सो छेदोपस्थापन है अथवा व्रत समिति गुप्त्यादिकका भेदरूप चारित्र सो छेदोपस्थापन है। बहुरि प्राणीनिकी पीडाका परित्यागकरिकैं विशिष्टशुद्धता जाकै होय सो परिहारविशुद्धिचारित्र है सो परिहारविशुद्धिचारित्र कौनकै होय सो कहै हैं—जन्मतैं तीस बर्षप्रमाण जाकी अवस्था होय अर जन्मदिनकों आदि लेय सर्वकाल सुखी रह्यो होय अर तीस वर्ष पीछैं जिनदीक्षा ग्रहणकरि श्रीतीर्थंकरांका चरणारविंदसेवनकरै तो तीर्थंकरांका चरणांकैं समीप प्रत्याख्यान नाम नवमा पूर्व पढ्या होय, अर जीवनिका निरोध जीवनिका प्रगट होनेका काल जीवनिका प्रमाद उत्पत्ति योनि देश द्रव्यस्वभावके विधानका जाननेवाला होय प्रमादरहित होय, महावीर्यका धारक होय, बडी निर्जरा जाकै होय, दुर्द्धर चर्याका आचरण करनेवाला होय, तीन संध्याकूं वर्जनकरि अन्य अवसरमैं दोय कोशप्रमाण विहार करनेवाला होय, रात्रिकै विषै विहाररहित होय, वर्षाकालका नियमरहित होय ऐसे साधुकै परिहारविशुद्धि संयम होय है अन्यकै नाहीं होय। इनके शरीरतैं जीवकी विराधना नहीं होय है। परिहारविशुद्धिचारित्रका जघन्यकाल अंतर्मुहूर्त्त है। छटा अर सातमा दोय गुणस्थाननिमैं यो संयम है। जो अंतर्मुहूर्त्तमैं गुणस्थान पलटिजाय तो संयम छूटिजाय अर उत्कृष्टकाल अडतीस वर्ष घाटि कोटिपूर्व है। कैसैं सो कहैहैं—उत्पत्तिदिवसतैं तीस वर्षका दीक्षित होय अष्टवर्ष तीर्थंकरनिकै निकट रह्या पाछैं परिहारविशु-

द्धिसंयम उपजै अर कोटिपूर्वका आयु तातैं अडतीस वर्ष घाटि कोटिपूर्व रहै। बहुरि सूक्ष्मकषायगुणस्थानमैं सूक्ष्मसांपरायचारित्र है। जो सूक्ष्म अर स्थूलहिंसाका त्यागमैं असावधान नहीं अर अखंडित जिनकै उत्साह है अर सम्यग्दर्शनज्ञानमहापवनकरि संधुक्षित जो प्रशस्त परिणामरूप अग्निकी शिखाकरि दग्ध किया है कर्मरूप इंधन ज्यां, ध्यानविशेषकरि शिखारहित किया है कषायरूप विषका अंकुरा ज्यां; नाशकै सन्मुख किया है सूक्ष्ममोहबीज ज्यां, ऐसे साधुकै सूक्ष्मसांपरायचारित्र होय है। समस्त उपशांत तथा क्षीणमोहके होनेतें यथाख्यातचारित्र होय है। जैसा निर्विकार आत्माको स्वभाव तैसा समस्त मोहनीयके उपशमतें वा क्षयतें प्रगट होगयो तातैं यथाख्यातचारित्र है सो उपशांतकषाय क्षीणकषाय वा सयोगी अयोगी जिनकै होय है। सामायिक छेदोपस्थापन संयम है सो प्रमत्त अप्रमत्त अपूर्वकरण अनिवृत्तिकरण इन च्यार गुणस्थाननिमैं होय है अर परिहारविशुद्धि छठे सातमे दोयही गुणस्थाननिमैं होय है। सूक्ष्मसांपराय एक सूक्ष्मसांपरायगुणस्थानहीमैं होय है। इहां और विशेष जानना—सामायिकछेदोपस्थापनाकी जघन्यविशुद्धताकी लब्धि अल्प है तातैं परिहारविशुद्धिचारित्रकी जघन्यविशुद्धता अनंतगुणी है तातैं परिहारविशुद्धताकी उत्कृष्टविशुद्धता अनंतगुणी है तातैं सामायिकछेदोपस्थापनाकी उत्कृष्ट विशुद्धता अनंतगुणी है तातैं यथाख्यातचारित्रकी संपूर्णविशुद्धता अनंतगुणी है सो घाटि बाधिरहित है। अब निर्जराका कारण तपके भेदनिमैं बाह्यतपके भेद कहै हैं—

अनशनावमोदर्यवृत्तिपरिसंख्यानरसपरित्यागविविक्तशय्यासनकायक्लेशा बाह्यं तपः ॥ १९ ॥

अर्थ—अनशन, अवमोदर्य वृत्तिपरिसंख्यान रसपरित्याग विविक्तशय्यासन कायक्लेश ऐसैं छह प्रकार बाह्य तप हैं। तहां लौकिक ख्याति पूजा देवताआराधन मंत्रसाधनादिककी अपेक्षा नहीं करिकै जो

संयमकी सिद्धिकेआर्थि, रागका उच्छेदके आर्थि, कर्मका विनाशके आर्थि, ध्यानके स्वाध्यायकी सिद्धिके आर्थि, इंद्रियनिका विजयके आर्थि, कामका नाशके आर्थि निद्राप्रमादका विजयके आर्थि, जो भोजनको त्याग सो अनशनतप है। सो अवधृतकालका अर अनवधृतकालका भेदतैं दोय प्रकार है। तिनमैं एकवार भोजन तथा एक उपवास दोय तीन पांच पक्ष मास छहमास इत्यादिक कालकी मर्यादाकरि जो अशनत्याग सो अवधृतकाल अनशन है अर यावज्जीव भोजनका त्याग करि संन्यास करना सो अनवधृतअनशन है। बहुरि संयमका पालन निद्राका विजय त्रिदोषका उपशमन आलस्यका अभाव अनशनजनित बाधाका अभाव कायोत्सर्गकी दृढता ध्यानकी निश्चलता संतोष स्वाध्यायकी सुखसिद्धिके आर्थि जो अल्प आहार करना अर्द्धभोजन चतुर्थांशभोजन एकग्रासपर्यंत लेना सो अवमोदर्यतप है। बहुरि संयमीमुनिका एक गृह पांच गृह सात गृहमैं भोजनके आर्थि नियम करना तथा एक पाड़ामैं (महल्लामैं) वा दोय पाड़ामैं तथा रसता चोहट्टा आदिका नियम तथा दातारका भोजनका नियम तथा पात्रका नियमकरि भोजनके निमित्त नगर ग्रामादिकमैं जावना अर संकल्पमाफिक भोजनका लाभ मिलै तो लेना नहीं मिलै तो पाछा वनमैं आय उपवास धारणा सो वृत्तिपरिसंख्यान है। इस तपतैं आशाका अभाव अंतरायकर्मकी निर्जरा अर परमसंतोष होय है। बहुरि इंद्रियनिका दमन, तेजकी हानि, संयमका भंगका अभाव, लालसाका नाशके आर्थि, इंद्रियनिका दमनके आर्थि, तेजकी हानिके आर्थि, संयमका घातकूं दूरि करनेके आर्थि, जो घृत दुग्ध दधि तैल गुड लवण छह प्रकार रसनिका त्याग करना सो रसपरित्याग तप है। कोऊ कहै रसवान् वस्तुका त्याग सो रसपरित्याग नहीं है। जातैं समस्तही पुद्गल रसवान् हैं रसरहित कोऊ नहीं। तातैं रसपरित्यागकरि घृत तैल दुग्धादिरस ग्रहणका त्याग जानना। जो रसवान्का

त्याग करिए तो रसवान् तो समस्त आहार है तादि समस्त आहार त्यागका प्रसंग आजाय अर आहार विना देह रहै नहीं देहविना रत्नत्रय कौनकै आधार होय? रत्नत्रयधर्मविना कर्मका अभाव नहीं तातैं रस-शब्दकरि घृतादिरसविशेष ग्रहण करना। इहां कोऊ कहै—जो साधु आहारके निमित्त मौन धारणकरि जाय हैं अर आपकै निमित्त कीयाहुवा आहार ग्रहण नहीं करै है अर गृहस्थकूं अपना त्यागकूं जणावै नहीं है तादि रसनिका त्याग निर्वाह कैसैं होय? सो ऐसा जानना—जो गृहस्थ पात्रमैंतै भोजन उठाय साधुका अंजूलीरूप पात्रमैं धरै है? तादि साधु नेत्रकरि अपने भोजनकूं अवलोकन करै है—तिसमैं दुग्ध दधि घृत गुडादिककरि संयुक्त होय सो तो दृष्टितैंही अवलोकनमैं आवै है अर लवणका अनुमान देशादिककी रीतिसों होजाय है। जो कितनेक देशनिमैं तो रोटी पुडी खीचडी बडा सेव कचोरी इत्यादिकमैं लवणका संयोग नहीं होयहै कितनेही देशमैं लवणसहितही होयहै अर लाडू मोदक घेवर खीर पूवा इत्यादिकमैं लवण नहीं होयहै सो देशकालका ज्ञाता समस्तरीति जाणि त्याग ग्रहण करै हैं। कदेही छह रसका त्याग ग्रहण करै हैं कदेही एक रसका कदेही दोय च्यारका ऐसैं अपनी इच्छापूर्वक रसनिका त्याग सो रसपरित्याग तप है। बहुरि प्राणीनिकी पीडारहित प्राशुक क्षेत्रविषै निवासकूं इच्छा करता साधु है सो एकांतमैं ब्रह्मचर्य स्वाध्याय ध्यानादिककी सिद्धिके अर्थि शयन आसन करै हैं—जिस स्थानमैं विषयी कषायी रागीनिका संचार नहीं होय स्त्रीनिका नपुंसकनिका तिर्यंचनिका संचार क्रीडादिक नहीं होय इंद्रियनिका विषयनिकूं पुष्ट करनेवाली सामग्री नहीं होय ऐसा पर्वतनिका दराडा गुफा मठ बनखंडादिक निर्जन प्रदेशनिमैं शय्या आसन करै तिनकै विविक्तशय्यासननाम तप होय है। बहुरि शरीरमैं ममत्व त्यागी जिनेंद्रका मार्गतैं अविरोध ऐसा अनेक प्रकार कायके कष्टरूप तप करैं सो कायक्लेशतप है। कठो-

रभूमिमैं बहुतकाल आसनकी अचलताकरि तिष्ठना, मौन धारना, ग्रीष्मऋतुमैं पर्वतके शिखर पर अचल कायोत्सर्गादिक धारणकरि तीव्र आतापनयोग धारण करना, वर्षाऋतुमैं वृक्षके नीचैं वर्षाकृत घोरबाधा सहना, शीतऋतुमैं नदीकी तीर तथा चोहटै दृढ़शय्यासनकरि रात्रि व्यतीत करना, सर्प बीछू कांनाखिजूरे डांस इत्यादिक जंतूनिकरि करी बाधा तथा दुष्टमनुष्य व्यंतरादिक देव सिंह व्याघ्रादिकनिकरि करी तीव्र बाधाकूं समभावनितैं सहना सो कायक्लेश तप है। सो यह तप देहकै आया दुःख सहनेके अर्थि अर विषयसुखनिमैं अभिलाष मेटनेके अर्थि अर प्रवचनकी प्रभावनाके अर्थि कायक्लेश तप आचरण करिए है। ऐसे क्लेशका कारण होतेहू ज्ञानाभ्यासमैं आत्मानुभवमैं लीन रहै हैं चित्तमैं क्षोभ नहीं करै हैं साम्यभावतैं नहीं चिगै हैं ते साधु धन्य हैं। इहां सम्यक्पदकी अनुवृत्ति लेणी तातैं सम्यक्तप है सो यंत्रमंत्रादिककी सिद्धिके अर्थि नहीं धारै है तथा जगतके जननिकरि पूजाप्रशंसाके अर्थि नहीं करै हैं केवल आत्माके सहनशीलता अर कर्ममलका क्षेपणके अर्थि करै हैं। कोऊ कहै परीषहमैं अर कायक्लेशमैं कहा भेद है ताका उत्तर—जो स्वयमेव उदै आवै सो परीषह है अर अपनी बुद्धिपूर्वक अंगीकार करै सो कायक्लेश तप है। अर इन छह प्रकारके तपकै बाह्यपणा कैसैं सो कहै हैं—अनशनादिक बाह्यतपकी अपेक्षातैं ए तप हैं तथा बाह्य इंद्रियनिकै ग्रहणमैं आवै हैं तथा गृहस्थनकरिभी करिएहैं तथा बाह्यलोकनिकूं प्रत्यक्ष दीखै हैं तातैं याकै बाह्यपणा जानना। कर्मरूप इंधनके दग्ध करनैतैं तप कहिएहैं तथा देहकै अर इंद्रियनिकै ताप करनैतैं तप कहिए हैं। अब अभ्यंतरतपकूं कहिए हैं—

प्रायश्चित्तविनयवैयावृत्त्यस्वाध्यायव्युत्सर्गध्यानानुत्तरं ॥ २० ॥

अर्थ—प्रायश्चित्त विनय वैयावृत्य स्वाध्याय व्युत्सर्ग ध्यान ए छह प्रकार अभ्यंतर तप हैं। ए तप अन्य-

मतीनिकरि नहीं कीए जांय तथा बाह्य द्रव्यकी अपेक्षा नहीं करै हैं तातैं अभ्यंतरनाम है। अब इन अभ्यंतर तपनिके भेद कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

नवचतुर्दशपंचद्विभेदा यथाक्रमं प्राग्ध्यानात् ॥ २१ ॥

अर्थ—नवप्रकार प्रायश्चित्त है विनय च्यार प्रकार है वैयावृत्य दश प्रकार है स्वाध्याय पंचप्रकार है। व्युत्सर्ग दोय प्रकार है। ऐसैं ध्यानतैं पहले पंच प्रकार तपके भेद कहे। अब प्रायश्चित्तके नव भेद कहनेकूं सूत्र कहै हैं।

आलोचनप्रतिक्रमणतदुभयविवेकव्युत्सर्गतपश्छेदपरिहारोपस्थापनाः ॥ २२ ॥

अर्थ—आलोचना, प्रतिक्रमण, आलोचना अर प्रतिक्रमण दोऊ सो तदुभय, विवेक, व्युत्सर्ग, तप, छेद, परिहार, उपस्थापना, ए नव भेद प्रायश्चित्तके कहे। जो प्रमादतैं उपज्या दोषका अभाव होनैकूं अर भावनिकी उज्जलता होनैकूं अर परिणामनिकी शल्य दूरि करनेकूं अर अनवस्थाका अभावके निमित्त अर मर्यादाका लोप नहीं होनेके अर्थि अर संयमीकी दृढ आराधनादिककी सिद्धिके अर्थि नवप्रकारको प्रायश्चित्त अंगीकार करिए है। प्रायः जो साधु ताको चित्त जाविषै होय सो प्रायश्चित्त है। अथवा प्रायः जो अपराध ताकी चित्त कहिए शुद्धता सो प्रायश्चित्त है। तहां जो एकांतमैं तिष्ठते अर प्रसन्नमनका धारक अर देशकालके जाननेवाले ऐसे वीतरागी गुरुके आगैं शिष्य है सो विनयकरिकैं दश दोषरहित हुवा आपका प्रमादकूं प्रगट करि जनावना सो आलोचना है सो आलोचना गुरुनिकूं दश दोष टालिकरि करै। ते दोष कोन सो कहै हैं—जो आचार्य हमारे ऊपरि प्रीति अनुग्रहरूप होय अल्प प्रायश्चित देवैंगे ऐसे अभिप्रायतैं गुरुनिकी भेट पीछी कमंडलादिककरि आलोचना करै सो आलोचना आकंपितदोषसहित है।

बहुरि गुरुनिकूं ऐसा जणावे जो मैं प्रकृतिकरि बलरहित हूं रोगी हूं उपवासादि करनेकूं समर्थ नहीं हूं। जो मोकूं अल्प प्रायश्चित्त दीजीए तो मैं हू दोष आलोचना करूं ऐसें आचार्यनें अपना स्वरूपका अनुमान कराय आलोचना करै सो अनुमापित दोषसहित आलोचना है। वहुरि अन्यकरि नहीं देख्या दोषकूं तो छिपावै अर अन्यकै प्रगटहुवा दोषकूं आलोचना करै सो दृष्टदोष है। बहुरि अल्पदोष हुवा होय ताकूं तो नहीं जणावै अर स्थूल दोषकूं आलोचना करै सो बादरनाम दोष है। बहुरि महान दुस्तर प्रायश्चित्तका भयतैं महान् दोषकूं तो छिपावै अर वाकै अनुकूल अल्प दोष जणावै सो सूक्ष्मदोष है। बहुरि गुरुनिकूं पूछे जो हे भगवन् ऐसा दोष जाकै होय ताका कहा प्रायश्चित्त है ऐसा उपायकरि गुरुनिकूं पूछै सो प्रछन्नदोष है बहुरि पाक्षिक चातुर्मासिक सांवत्सरिकादि प्रतिक्रमणका दिवसमैं बहुत यतीनिके समुदायका शब्दमैं अपना दोषकूं कहै सो शब्दाकुलित दोष है। बहुरि जो यो गुरुनिको दीयो प्रायश्चित्त है सो योग्य है कि नहीं तथा आगममैं है कि नहीं ऐसी आशंकाकरि अन्यसाधुनिकूं पूछना सो वहुजनदोष है। बहुरि कुछ प्रयोजन विचार गुरुनिकूं दोष नहीं जणावै अर आपणैं समान अन्य साधुकूं दोष जणाय महानहू प्रायश्चित ग्रहण करै सो सफल नहीं सो यो अव्यक्तदोष है। बहुरि गुरुनिकूं तो आलोचना नहीं करै अर अन्य मुनिकूं आपसमान अपराधी जाणि वाकूं पूछै जो म्हारै याकै अपराध समान है जो याकूं प्रायश्चित्त दीया सो मोकूं करना युक्त है ऐसें आपका दोषकूं छिपावै ताकै तत्समदोष है। ऐसें दश दोषरहित आलोचना करै। संयमी आलोचना करै सो एकांतमैं एकाकी गुरुकूं आलोचना करै। अर अर्जिकाकी आलोचना एकगणिनी दूजी अर्यिका तीजा गुरु तिनकै आश्रय चोडै प्रकाशमैं होय है। जो साधु लज्जाकरि तिरस्कारके भयकरि अपना दोषकी आलोचनाकरि दोषकूं शोधन नहीं करै तो नहीं

जाण्या है लाभ अर खरच जानै ऐसा अधमऋणवानकीज्यों क्लेशित होय है। अर आलोचना कीए विना महानहू तप वांछितफलकूं नहीं देवै है। बहुरि आलोचनाहू करिकै गुरुनिका दीयाहुवा प्रायश्चित्तग्रहण नहीं करै सो विनाबीजके संस्कारकीया धान्यकीज्यों फलकूं नहीं देवै है अर आलोचना अर पूर्व ग्रहणकीया प्रायश्चित मज्जनकीया दर्पणमैं रूपकीज्यों देदीप्यमान होय है। बहुरि कर्मके वशतैं उपज्या प्रमादके उदयतैं उपज्या जो दोष सो म्हारै मिथ्या होहु ऐसैं परिणामनिमैं पापकूं खोटा जानि विरक्त होय मिथ्यामैं दुःकृत इत्यादिक प्रगट करना सो प्रतिक्रमण है। बहुरि कोऊ कर्म तो आलोचनामात्रकरि शुद्ध होइ है, कोऊ प्रतिक्रमणतैं शुद्ध होय है, कोऊ आलोचना अर प्रतिक्रमण दोऊनितैं शुद्ध होय है सो तदुभय है। बहुरि दोषसहित आहार पान उपकरणका संसर्ग भया होय तो ताका त्याग करना, आपको दोषतैं न्यारा करना सो विवेक है। बहुरि कालका नियमकरि कायोत्सर्ग करना सो व्युत्सर्ग है। बहुरि अनशनादितप ग्रहण करना तथा उपवास वेला तेला पंचोपवास पक्षमासादिकनिका उपवास ग्रहण करना सो तप है। बहुरि दिवस मास संवत्सरकी मर्यादाकरि दीक्षाका घटावना सो छेदनाम प्रायश्चित्त है। कोऊ साधु बहुतकालका दीक्षित होयकरिकैहू कोऊ दोष ऐसा करै जो ताका छेद नामा प्रायश्चित्त होय जैसैं कोऊ वीस वर्षका दीक्षित था फिर दोषके वशतैं दशवर्षकी दीक्षा छेदी गई तो अब आपको दश वर्षकाही दीक्षित मानै। दश बरशतैं एक दिवस पहलीकाभी दीक्षित होय ताकूं आपतैं बडा मानैं वंदनादिक पहली करै। बहुरि पक्षमासादिकका नियमकरि संघतैं बाह्य करना सो उपस्थापनप्रायश्चित्त है। ऐसैं नव प्रकार प्रायश्चित्त कह्या। इहां ऐसा जानना—जो प्रमादजनित दोषका तो सोधना शल्यका मेटना भावनिकी उज्जलता करना मर्यादमैं रहना इत्यादिककी सिद्धिकेअर्थि प्रायश्चित्त है। यद्यपि प्रायश्चित्त अने-

क प्रकार है तोहू सामान्य नवभेद कहे । तहां देश काल अवस्था संहनन बुद्धि इत्यादिक देखि यथा योग्य प्रायश्चित देहैं— अर शिष्य है सो आचार्यनिकी आज्ञाप्रमाण श्रद्धानकरि प्रायश्चित्त ग्रहण करै ताकै शुद्धता होय है । अब विनयनाम अभ्यंतरतपकूं कहै हैं—

ज्ञानदर्शनचारित्रोपचाराः ॥ २३ ॥

अर्थ—ज्ञानविनय दर्शनविनय चारित्रविनय उपचारविनय । ऐसैं विनयतप च्यारप्रकार है । तहां जो आलस्यरहित होय अर देशकालादिककी विशुद्धताका विधानमैं विचक्षण शुद्धमनकरि बहुत सन्मानपूर्वक जिनसिद्धांतनिका ग्रहण अभ्यास स्मरणादिक करै सो ज्ञानविनय है । बहुरि निःशंकितादिगुणनिकरि सहित होय शंकादिकदोषरहित तत्त्वार्थनिकाश्रद्धान सो दर्शनविनय है । बहुरि सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञानके धारकनिका पंचप्रकार चारित्रकै श्रवणमात्रतैंही रोमांचादिसहित अंतरंगमैं भक्ति उपजना, परमहर्षका होना मस्तकविषै अंजुलिकरना भावनिमैं चारित्रके अंगीकार करनेमैं परिणाम राखना सो चारित्रविनय है । बहुरि पूजनेयोग्य जे आचार्यादिक त्यानैं प्रत्यक्ष होतै उठि खड़ा होना, सन्मुख गमन करना, अंजुली करना, बंदना करना, पश्चाद्गमन करना, सो उपचारविनय है । बहुरि आचार्यादिक प्रत्यक्ष नहींहोइ परोक्ष होतै हू अंजुली जोड़ना, गुणनिकी महिमा करना, बारंबार स्मरण करना, उनकी आज्ञा प्रमाण प्रवर्त्तन करना सो उपचारविनय है । इस विनय नाम तपतैं ज्ञानका लाभ आचारकी विशुद्धता सम्यक् आराधना इत्यादिकनिकी सिद्धि होय है । तातैं विनयभावनाकरि निर्वाणकी प्राप्ति निकट है । अब वैयावृत्त्य तपकूं कहै हैं—

आचार्योपाध्यायतपस्विशैक्ष्यग्लानगणकुलसंघसाधुमनोज्ञानां ॥ २४ ॥

अर्थ—आचार्य उपाध्याय तपस्वी शैक्ष्य ग्लान गण कुल संघ साधु मनोज्ञ ए दशप्रकारके साधु इनका वैयावृत्य करना सो वैयावृत्यतप है। कायकी चेष्टाकरि वा अन्यद्रव्यकरि व्यापार करना आचार्यादिकनिकी टहल करना सो वैयावृत्त है तिनमैं जितने व्रताचरण करिए सो आचार्य हैं ऐसैं तो निरुक्ति है। अर याका विशेष—जो सम्यग्ज्ञानादिकगुणनिका आधार ऐसे महत्पुरुषनितैं स्वर्गमोक्षके सुखरूप अमृतके बीज जे अहिंसादिकव्रत तिनकों अपने हितकेअर्थि भव्यजीव आचरण करै ते आचार्य हैं जो व्रत शील भावनाकै आधार होय अर जिनकी निकटतानै साधुजन विनयपूर्वक प्राप्त होय श्रुतका अध्ययन करिए सो उपाध्याय हैं। बहुरि जे महान उपवासादिकमैं तिष्ठैं ते तपस्वी हैं। बहुरि श्रुतज्ञानके शीखणेमैं तत्पर अर निरंतरव्रतभावनामैं निपुण सो शिष्य हैं। बहुरि जिनका शरीर रोगादिककरि क्लेशरूप होय ते ग्लान मुनि हैं। बहुरि वृद्धमुनिनिका समुदाय सो गण है वा वड़े मुनिनिकी परिपाटीका होय सो गण है। बहुरि दीक्षादेनेवाले आचार्यका शिष्य होय सो कुल है बहुरि च्यार प्रकारके मुनिका समूह सो संघ है। बहुरि बहुतकालका दीक्षित होय सो साधु है। बहुरि जाका उपदेश लोकमान्य होय वा स्वयं उपदेशविनाही लोकनिमैं पूज्य होय प्रशंसावान् होय सो मनोज्ञ है अथवा समस्तलोक जाकूं महाविद्यावान् कहै प्रशस्तवक्ता कहै महाकुलवंत कहै ऐसैं लोकमान्य होय जिनमार्गका गौरवके उत्पादनका कारण होय सो मनोज्ञ हैं अथवा असंयतसम्यग्दृष्टीहू मनोज्ञ है। ऐसैं आचार्यादिक दशप्रकार कह्या तिनके शरीरसंबंधी व्याधि अर दुष्टमनुष्य तिर्यंचनिकृत उपसर्ग वा क्षुधादिकपरिषह तथा मिथ्यात्वादिककी उत्पत्ति होजाय तो प्रासुक औषध भोजन पान वस्तिका काष्ठफलक तृणानिका संस्तरण धर्मोपकरणादिककरि इलाज करै।

अर सम्यक्त्व छूटिगया होय तो उपदेश देय फेरि सम्यक्त्वग्रहण करावै इत्यादिक वैयावृत्ति है । अर जो भोजन पान औषधादिक बाह्यसामग्री नहीं होय तो अपना देहकरिकैही टहल करै, कफ नासिकामल मूत्र विष्टादिकनिकूं दूरि क्षेपै जैसें सुख होय तैसें शरीरकरि टहल सेवा करै, जैसै धर्ममें लीनता होजाय तैसें उपदेश करि धैर्यधारण करावै, तिनके अनुकूल आचरण करै सो समस्तवैयावृत्त्य है । इस वैयावृत्त्य करनेतें रत्नत्रयकी विशुद्धता ग्लानिको अभाव प्रवचनमें वात्सल्य इत्यादिकगुण प्रगट होय हैं । तातें वैयावृत्त्यहीमें प्रवर्त्तन करना उचित है। इहां विषयके भेदतें वैयावृत्य दशप्रकार कह्या है अब स्वाध्याय तपकूं कहै हैं—

वाचानाप्रच्छनानुप्रेक्षाम्नायधर्मोपदेशाः ॥ २५ ॥

अर्थ—वाचना, पूछना, अनुप्रेक्षा, आम्नाय, धर्मोपदेश, ऐसें पंचप्रकार स्वाध्यायतप है । तहां निर्दोष-ग्रंथका तथा ग्रंथके अर्थका तथा ग्रंथ अर्थ दोऊनिका विनयवान् धर्मका इच्छक भव्यपात्रकूं शिखावना पढावना सो वाचना स्वाध्याय है । बहुरि जो आपकै शब्दमें शब्दके अर्थमें संशय होय तो संशयके दूरि करनेकेअर्थि तथा अपने निश्चयरूप दृढपरिणाम होनेकेअर्थि विनयसहित होय बहुज्ञानीनिसूं प्रश्न करना सो प्रच्छनास्वाध्याय है । आपका ज्ञानकी उन्नति, परका तिरस्कार, परकी हास्य प्रगटकरनेकूं प्रश्न नहीं करै है । अर प्रश्न करै सो उद्धत होय नहीं करै, हँसतो संतो नहीं करै, बहुत उत्कट शब्दकरि सभानिवासीनिकै क्षोभ करता हुवा नहीं करै, बहुतप्रलाप नहीं करै, विनयपूर्वक अल्प अक्षरनिमें प्रश्न करै सो प्रच्छनानामा स्वाध्याय है। बहुरि गुरुनिकी परिपाटीतें जाण्याहुवा अर्थको मनकरि अभ्यास करना वारंवार चिंतवन करना सो अनुप्रेक्षास्वाध्याय है । बहुरि इस लोकसंबंधी फलकूं नहीं वांछा करता शीघ्रता अर विलंबनरूप जे घोषणाके दोष तिनकरि रहित जो पाठ करना सो आम्नायनामा स्वाध्याय है। बहुरि

दुष्टप्रयोजनका परित्यागतैं उन्मार्ग दूरि करनेके अर्थि संदेहका दूर करनेका अर अपूर्व पदार्थके प्रकाशनकेअर्थि धर्मके कथनरूप उपदेशरूप करना सो धर्मोपदेशनामा स्वाध्याय है सो स्वाध्यायतैं बुद्धिका अतिशय प्रगट होयहै, प्रशस्तअभिप्राय होय है, प्रवचनकी स्थिस्ति होय है, संशयका उच्छेदहोय है, परवादीकी शंकाका अभाव होयहै, परमसंवेग जो धर्मानुराग वा संसारदेहभोगनितैं विरक्तता होयहै, तप की वृद्धि होयहै, अतिचारनिकी शुद्धता होयहै। अब स्वाध्यायके अनंतर कह्या जो व्युत्सर्ग ताहि कहै हैं—

बाह्याभ्यंतरोपध्योः ॥ २६ ॥

अर्थ—बाह्य अर अभ्यंतर दोय प्रकारकी उपधि जो परिग्रह ताका त्याग सो व्युत्सर्ग है। तहां आत्मातैं बाह्य जे धन शरीरादिकका त्याग सो बाह्य उपधित्याग है। बहुरि क्रोध मान माया लोभ हास्य रति अरति शोक भयादिक दोषनितैं निवृत्ति होना सो अभ्यंतरव्युत्सर्ग है। यह त्याग करना है सो कालका नियमकरि भी होयहै अर यावज्जीवभी होयहै सो यो कार्योत्सर्ग निःसंगपणो करै है, निर्भयपणा करै है, जीवितकी आशाका अभावकेअर्थि दोषनिका छेदकेअर्थि मोक्षमार्गकी प्रवृत्तिकेअर्थि कायोत्सर्ग तप अंगीकार करना योग्य है। बाह्य अभ्यंतर परिग्रहत्यागी ज्ञायक शुद्ध आत्मस्वभावमैं निश्चल तिष्ठना सो कायोत्सर्ग है। अब ध्याननामा तपकूं कहै हैं—

उत्तमसंहननस्यैकाग्रचिंतानिरोधो ध्यानमांतर्मुहूर्त्तात् ॥ २७ ॥

अर्थ—उत्तमसंहननके धारकपुरुषकै एकाग्रचिंताका निरोध सो ध्यान है सो ध्यान उत्कृष्टपणै अंतर्मुहूर्तपर्यंत है। आदिका तीन संहनन है सो उत्तमसंहनन है तेही ध्यानके कारण हैं अर ध्यान है सो उत्कृष्टपणै अंतर्मुहूर्त्तपर्यंतही रहै है तिनमैं मोक्षका कारण वज्रऋषभ नाराचही हैं। चित्तकी वृत्तिकूं अन्याक्रियातैं रोकि

एककै विषै निरोध करै सो एकाग्रचिंतानिरोध है सोही ध्यान है। भावार्थ—अर्थकी एकपर्यायकूं अवलंबनकरि चित्तकी वृत्तिका ठहरना सो ध्यान है सो उत्तमसंहननका धारककै अंतर्मुहूर्त उत्कृष्ट ठहरै अन्य संहननवालेकै इतने काल एकाग्र ठहरनेमैं असमर्थपणा है। इहां एकाग्रवचनतैं वैयग्र्यका अभाव जानना। नानापर्यायनिमैं भ्रमण करै सो वैयग्र्य सो तो ज्ञान है, ध्यान नाहीं। इहां कोऊ पूछै—जो साधुपुरुषकै बहुतकाल ध्यानअवस्था कैसैं कहिए ताका समाधान—जो एक ध्येयकूं छांडि दूजे ध्येयविषै उपयोग आवै ऐसैं अन्यअन्य ध्येयमैं ध्यानका संतान चल्या आवै जेतै एकाग्र ठहरै। ऐसैं बहुतकाल कहनेमैं विरोध नाहीं बहुरि इस सूत्रमैं ध्याता ध्यान ध्येय ध्यानका काल ए चार कहे हैं। सामर्थ्यतैं याके प्रवर्त्तनकी सामग्री जानिए है। तहां उत्तमसंहननका धारी पुरुष है सो ध्याता है। एकाग्रचिंताका निरोध होना सो ध्यान है। एककूं प्रधानकरि चित्तकूं रोकै सो ध्येय है। अंतर्मुहूर्त्त उत्कृष्ट याका काल है। इस सूत्रमैं समस्त ध्यानको वर्णन नहीं संग्रह कीयो है। जातैं ध्यानके प्राभृतग्रंथनिमैं सकलध्यानके लक्षण वर्णन हैं। इहां तो प्रसंगपाय सामान्यलक्षण कह्या है। अब ध्यानके भेद जनावनेकूं सूत्र कहे हैं—

आर्त्तरौद्रधर्म्यशुक्लानि ॥ २८ ॥

अर्थ—आर्त्त रौद्र धर्म्य शुक्ल ए च्यार प्रकार ध्यान हैं। तिनमैं आर्त्त रौद्र ए दोय अप्रशस्त हैं अर धर्म्य शुक्ल ए दोय प्रशस्त हैं। तिन शस्तप्रध्याननिकूं कहै हैं—

परे मोक्षहेतू ॥ २९ ॥

अर्थ—परे कहिए अंतके धर्म अर शुक्ल ये दोइ ध्यान मोक्षके हेतु हैं। इसही वचनतैं पहिले कहे जे आर्त्त रौद्र ते अप्रशस्तध्यान हैं संसारके कारण हैं अब आद्यका आर्त्त ध्यानका लक्षण कहनेकूं सूत्र कहे हैं—

आर्त्तममनोज्ञस्य संप्रयोगे तद्विप्रयोगाय स्मृतिसमन्वाहारः ॥ ३० ॥

अर्थ—अमनोज्ञका संयोग होतां संतां तिसके वियोगकेअर्थि जो चिंतवन सो आर्त्तध्यान है। विष कंटक शत्रु शस्त्रादिक जो अमनोज्ञवस्तु ताका वियोग मेरे कैसैं होय ऐसैं वारंवार चिंतवन करना सो अनिष्टसंयोगज आर्त्तध्यान है। तथा और दूसरा भेदकूं कहै हैं—

विपरीतं मनोज्ञस्य ॥ ३१ ॥

अर्थ—मनोज्ञवस्तुका वियोग होतैं तिसके संयोगकेअर्थि वारंवार चिंतवन करै सो इष्टवियोगज नाम आर्त्तध्यान है। अब आर्त्तका तिसरा भेद कहै हैं—

वेदनायाश्च ॥ ३२ ॥

अर्थ—दुःखरूप रोगादिककी वेदनाका चिंतवन करना सो वेदनाजनित आर्त्त है। वेदना होतै वारंवार रोगका इलाजमैं चिंतवन करना, मनकी स्थिरताका अभाव होना, धैर्य छूटि जाना तथा अंगमै विक्षेप शोक विलाप रुदनादिक होना, सो वेदनाजनित आर्त्तध्यान है। अब रागके विशेषतैं वा कामकरि आतुरतातैं तथा परभवमैं विषयसुखमैं लंपटतातैं चोथा आर्त्तध्यान होय ताका स्वरूप कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

निदानं च ॥ ३३ ॥

अर्थ—आगामीभोगनिकी वांछा सो निदान है। हमारै संपदा होजाय, कुटुंबकी वृद्धि होजाय ऐसैं तथा स्त्रीकी प्राप्तिके निमित्त तथा राज्यकी, ऐश्वर्यकी, महलमकानकी, इंद्रियनिकाभोगांकी, वैरीनिका घातकी, वांछा करै सो निदान नामा आर्त्तध्यान है—सो यो च्यारप्रकारको आर्त्तध्यान कृष्ण नील कापोत लेश्यामैं उपजै है अर ज्ञानतैं उत्पन्न होय है अपने पुरुषार्थतैं उपजाया है, पापमैं प्रयोग रखणेका परि-

णाम याका आधार है, नानासंकल्पका करनेवाला है, धर्मके आश्रयकूं त्यागि कषायनिका आश्रयस्थान है, उपशमभावका अभाव करनेवाला है, प्रमाद इसका मूल है, अशुभकर्मके ग्रहणका कारण है, कटुकविपाकरूप असाताका बंध करै है, तिर्यंचगतिमैं परिभ्रमण करावै है। अब इस आर्त्तध्यानके स्वामीकूं कहै हैं—

तदविरतदेशविरतप्रमत्तसंयतानां ॥ ३४ ॥

अर्थ—सो यो आर्त्तध्यान अविरत जे मिथ्यात्व सासादन मिश्र इन चार गुणस्थानानिमें तथा देशविरतमें प्रमत्तगुणस्थनिके धारकनिकैभी होयहै परंतु प्रमत्तगुणस्थानके धारकनिकै निदान नहीं होयहै। अन्य तीन आर्त्त कदाचित् होय हैं अर मिथ्यात्वकूं आदि लेय छठा गुणस्थानपर्यंत उत्तरोत्तरगुणस्थाननिमैं कषायकी मंदतातैं आर्त्तध्यानहू मंद होय है। अब रौद्रध्यान कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

हिंसानृतस्तेयविषयसंरक्षणेभ्यो रौद्रमविरतदेशविरतयोः ॥ ३५ ॥

अर्थ—हिंसा अनृत स्तेय विषयरक्षण इनतैं रौद्रध्यान होय है। सो अव्रती अर देशव्रतीनिकै होय है। हिंसा असत्य चोरी परिग्रह इनके चिंतवनतैं रौद्रध्यान होय है सो मिथ्यात्वादि चार अव्रतरूप अर देशव्रत इन पंचगुणस्थानानिमें होय है। देशव्रतीकैहू हिंसारूप विवाहादिककै आरंभतैं अर परिग्रहकी रक्षातैं रौद्रध्यान होय है परंतु नरकादिकको कारण रौद्रपरिणाम नहीं होय है। जातैं देशव्रतीकै अन्यायप्रवृत्तिका अभाव है। अर सकलसंयमीकै रौद्रध्यान नहीं होय है जो रौद्रध्यान होजाय तो सकलसंयमका अभाव होजाय तातैं देशव्रतीपर्यंतही रौद्र होय है। अर कृष्ण नील कापोत लेश्याके आधारही रौद्रध्यान होय है। अब धर्मध्यान कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

आज्ञापायविपाकसंस्थानविचयाय धर्म्यं ॥ ३६ ॥

अर्थ—आज्ञाविचय अपायविचय विपाकविचय संस्थानविचय ऐसैं च्यारप्रकार धर्मध्यान है। तहां जो आगमकी प्रमाणतातैं अर्थका निश्चय करना सो आज्ञाविचय है जो उपदेशदाताका तो अभाव होय अर अपनी बुद्धिमंद होय अर कर्मका प्रबल उदय होय अर पदार्थनिका स्वरूपकै सूक्ष्मपणा होय तातैं समझनेमैं नहीं आवै तथा हेतु दृष्टांत जाननेमैं नहीं आवै तहां सर्वज्ञका प्ररूप्या आगमकूं प्रमाण करिकै अर गहनपदार्थमैं ऐसा निश्चय करै जो योही तत्त्व है इस प्रकारही है अन्य नहीं अन्यप्रकार नहीं ऐसा चिंतवनकूं आज्ञाविचय कहिए है अथवा सम्यग्दर्शनकरि जाका परिणाम उज्जल होय अर अपने अर परकै मतके सिद्धांतकरि पदार्थनिका निर्णयका ज्ञाता होय। अर सर्वज्ञके कहे सूक्ष्मपदार्थनिकूं निश्चय करिकैं अर ए पदार्थ ऐसैं ही हैं इस प्रकार अन्य जीवनिकूं जनावनेका इच्छक होय सो पुरुष श्रुतज्ञानका सामर्थ्यतैं अपने सिद्धांततैं जैसैं विरोध नहीं आवै तैसैं व्याख्यानके अवसरमैं प्रमाण नय हेतु इत्यादिक करि सभानिवासी भव्यजननिकूं जिनभाषित सत्यार्थ तत्त्व जणावै तथा ताके समर्थनकेअर्थि तर्क नय प्रमाणकरि युक्त करनेमैं तत्पर होय चिंतवन करै सो सर्वज्ञकी आज्ञाप्रकाशनपणातैं आज्ञाविचय धर्मध्यान होय है। बहुरि अपायविचयकूं कहै हैं—जिनका मिथ्यादर्शनकरि ज्ञाननेत्र ढकिगया तिनका आचार विनय उद्यमादिक समस्त संसारका बधावनेकेअर्थि होय हैं अविद्याका आधिक्यतैं संसारपरिभ्रमण बधै-ही है तथा जैसैं जन्मके आंधे बलवान् हैं तोहू सन्मार्गतैं छूटेहुए कल्याणरूप मार्गका उपदेशदाताविना नीच उच्च पर्वत विषमपाषाण कठोर स्थाणु कंटकसमूहकरि व्याप्त पृथ्वीमें पडेहुए उद्यम करतेहू सन्मार्गतैं प्राप्तहोनेकूं समर्थ नहीं होय है तैसैंही सर्वज्ञप्रणीतमार्गतैं विमुख पुरुष मोक्षकी वांछा करै है तोहू उपदेश-

दाताविना सत्यार्थमार्गकूं नहीं जाननेतैं दूरिहीतैं नष्ट होय हैं। ऐसैं सन्मार्गका अभाव चिंतवन सो अपायविचय धर्मध्यान है अथवा—मिथ्यादृष्टीनिकरि कह्या उन्मार्गतैं ए प्राणी कैसैं टलैं तथा अनायतन सेवाका अभाव कैसैं होय तथा पापके कारण वचन अर पापकी भावनाका अभाव प्राणीनिकै कैसैं होय। ऐसैं चिंतवन करना सो अपायविचयधर्मध्यान है। बहुरि कर्मके फलका अनुभवनिकूं गुणस्थाननिमैं तथा मार्गणास्थाननिमैं तथा उदीरणाकूं चिंतवन करना सो विपाकविचयधर्मध्यान है। बहुरि जो लोकका संस्थानका तथा द्रव्यनिका स्वभावका तथा द्वादशभावनाका चिंतवन सो संस्थानविचयधर्मध्यान है सो असंयत देशसंयत प्रमत्त अप्रमत्त संयत इन च्यारगुणस्थाननिमैं होय है। अब उत्कृष्ट धर्मध्यान अप्रमत्त संयतही कै है शुक्लध्यानका स्वामीकूं कहै हैं—

शुक्ले चाद्ये पूर्वविदः ॥ ३७ ॥

अर्थ—आद्यके दोय शुक्लध्यान हैं ते सकलश्रुतधारक श्रुतकेवलीकै होय हैं च शब्दकरि धर्मध्यानहू होय है परंतु श्रेणी नहीं चढै तेतै धर्मध्यान है अर दोऊ श्रेणीनिमैं शुक्लध्यान नहीं है ऐसैं मोहके उपशमावनेवालेकै तो पहला शुक्लध्यान अर मोहके क्षपावनेवालेकै आदिके दोय शुक्लध्यान हैं। अब अन्य दोय कोनकै होय यातैं सूत्र कहै हैं।

परे केवलिनः ॥ ३८ ॥

अर्थ—अंतके दोय शुक्लध्यान सयोगकेवली अयोगकेवली जिनकै होय है। छद्मस्थकै नहीं होय है इहां आचार्यनिने ऐसैं कह्या है—जैसैं अंधकारमैं मुष्टिकरि अभिघात करना तिसके सदृश शुक्लध्यानका कहना है। जातैं मोहनीयका उपशम तथा क्षयविना इस ध्यानका अनुभव नहीं होय है तातैं शुक्लध्यानके-

ध्याताकी विशेषताप्रति हमने व्याख्यान नहीं कीया है क्योंकि इस ध्यानका लक्षणविशेषका उपदेश नहीं प्राप्तभया है। अब शुक्लध्यानके नामविशेष कहै हैं—

पृथक्त्वैकत्ववितर्कसूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिव्युपरतक्रियानिवर्त्तीनि ॥ ३९ ॥

अर्थ—पृथक्त्ववितर्कवीचार एकत्ववितर्कवीचार सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति व्युपरतक्रियानिवर्त्ति ऐसैं चार प्रकार शुक्लध्यान हैं इनिका लक्षण आगैं कहैंगे तिनतैं सार्थकपणा जानना। अब शुक्लध्यानका अवलंबन कहै हैं—

त्र्येकयोगकाययोगायोगानां ॥ ४० ॥

अर्थ—प्रथमशुक्लध्यान तो तीन योगनिविषै होय है अर दूजा शुक्लध्यान तीन योगनिमैंतैं एकयोगमैं होय है अर तीजा शुक्लध्यान काययोगके विषैही होय है अर चोथा शुक्लध्यान अयोगीकैही होय है। अब प्रथमध्यानका विशेष जाननेकूं सूत्र कहै हैं—

एकाश्रये सवितर्कवीचारे पूर्वे ॥ ४१ ॥

अर्थ—पूर्वे कहिए आदिके दोऊ ध्याननिका आधार परिपूर्णश्रुतज्ञान है जिनके पूर्वनिका ज्ञान प्रगट भया होय तिनकै ही आदिके दोऊ ध्यान होय हैं। बहुरि वितर्क जो श्रुत अर वीचार जो अर्थ योगशब्दनिका पलटना ताकरि सहित है। इनमैं विशेष कहै हैं—

अवीचारं द्वितीयं ॥ ४२ ॥

अर्थ—दूजा शुक्लध्यान वीचाररहित है। जातैं प्रथम शुक्लध्यान तो वितर्कवीचार दोऊनिकरि सहित है। अर दूजा शुक्लध्यान वितर्ककरि सहित है। अर वीचारसहित नहीं है। अब वितर्कका लक्षण कहै हैं

वितर्कः श्रुतं ॥ ४३ ॥

अर्थ—विशेषताकरि तर्क कहिए विचारिए सो वितर्क है। वितर्क नाम श्रुतज्ञानका है। अब वीचारका लक्षण कहैं हैं—

वीचारोऽर्थव्यंजनयोगसंक्रांतिः ॥ ४४ ॥

अर्थ—व्यंजनयोगका पलटना सो वीचार है। इहां ऐसा विशेष है जो अर्थनामकरि तो ध्यान करने योग्य द्रव्य वा पर्याय है अर व्यंजननाम शब्दका है अर मन वचन कायकी क्रियाकूं योग कहिए है संक्रांतिनाम पलटनेका परिभ्रमणका है तिस ध्यानमें द्रव्यकूं ध्यावता द्रव्यकूं छांडि पर्यायकूं ध्यावै है, पर्यायकूं छांडि द्रव्यकूं ध्यावै यातो अर्थसक्रांति है अर श्रुतका एक वचनकूं अवलंबन करै वाहूकूं छांडि अन्य अवलंबन करै सो व्यंजनसक्रांति है। अर काय योगकूं त्यागि अन्ययोगकूं ग्रहण करै अर वाहूकूं त्यागि अन्ययोगकूं ग्रहण करै सो काययोगसंक्रांति है। ऐसैं परिवर्तनकूं वीचार कहिए है। ऐसैं कह्या जो च्यार प्रकार शुक्लध्यान तथा धर्मध्यान अर गुप्त्यादिक बहुप्रकारके उपाय तिनकूं संसारका अभावके अर्थि मुनीश्वर ध्यावनेकूं योग्य है। अब इस ध्यानका आरभंविषै ऐसा परिकर होय है—जदि उत्तमशरीरका संहननकरिकै परिषहनिकी बाधाके सहनेकी शक्तिरूप अपना आत्मकूं जानै तदि ध्यानका परिचयकेअर्थि आरंभ करै। कैसें करैं सो कहे हैं—पर्वतकी गुफा कंदरा दरी द्रुमनिके कोटर नदीनिके तट स्मशान जीर्णबगीचा शून्यगृहादिकनिमैं कोऊ एक स्थान ध्यानकेयोग्य होय तथा सर्प मृग पशु पक्षी मनुष्यादिकनिके रहनेबसनेका स्थान नहीं होय, अर उस स्थानकमैं उत्पन्नभए तथा अन्यस्थानकनितैं आए ऐसैं द्वींद्रियादिक जीवनिकरि रहित होय अर जहां अति गरमीकी उष्मा नहीं होय अति शीतकी बाधा नहीं होय अर जामैं

अतिपवन नहीं होय अतिवर्षाकी बाधा नहीं होय अति बडा नहीं होय बाह्य अभ्यंतर विक्षेपका करने-वाला नहीं होय ऐसा अनुकूलस्पर्शसहित पवित्र पृथ्वीतलके विषै सुखरूप तिष्ठता अर बांध्यो है पल्यं-कासन जानै ऐसो शरीरकूं सरल करिकैं कठोरता वक्रता रहितहुवा अपना अंक जो गोदि ताकैविषै वा-महस्तका तलउपरि दक्षिणहस्तकी हथेलीकरि तिष्ठै अर नेत्रनिकूं अति ऊघाड़ै नहीं अर अति मींचैं नहीं अर दंतनिकरि दंतनिका अग्रभाग मिल्याहुवा रहै अर किंचित्मात्र उन्नत मुख होय मध्यका अंग उदर सरल होय, कठोरतारहित होय परिणामकरि मस्तक ओष्ठ गंभीर होय, मुखकावर्ण प्रसन्न होय, टिमकारणे-रहित स्थिर अर सौम्यदृष्टि होय अर निद्रा आलस्य काम राग रति अरति शोक हास्य भय द्वेष विचि-कित्सा इनकरि रहित होय अर मंदमंद स्वासोस्वासका प्रचार होय इत्यादिक परिकरसहित साधु है सो मनकी वृत्तिकूं नाभिऊपरि बाह्य हृदयविषै तथा मस्तकविषै तथा अन्यस्थानमैं जहां परिचयकरि राख्या होय तहां निरोधकरि निश्चल मोक्षाभिलाषी हुवो प्रशस्तध्यानकूं ध्यावै। तिस ध्यानविषै एकाग्रमन हुवा उपशम कीया है राग द्वेष मोह जानै अर निपुणपणातैं निग्रहकरी है शरीरकी हलन चलन क्रिया जानै अर मंद कीया है उच्छ्वासनिश्वास जानै अर भले प्रकार निश्चल कीया है अभिप्राय जानै ऐसा क्षमावान् हुवा बाह्य अभ्यंतर द्रव्यपर्यायनिभैं ध्यावता ग्रहणकीया है श्रुतज्ञानका सामर्थ्य जानैं ऐसा अर्थ अर अ-क्षर जे हैं तिनमैं, अर काय अर वचन जे हैं तिनमैं भिन्नाभिन्नताकरि परिभ्रमण करता ऐसा ध्यावनेवाला ध्याता बलका उत्साहपरिपूर्ण नहीं ताकीज्यों अनिश्चलज्यों मन ताकरिकै जैसैं अतीक्ष्ण कहिए भोंटा शस्त्रकरिकै बहुतकालमैं वृक्ष छेद्या जाय तैसैं मोहनीयका प्रकृनिकूं उपशम करता वा क्षपावता साधु पृथ-क्त्ववितर्कवीचारध्यानकूं भजनेवाला होय है। ऐसैं पृथक्त्ववितर्कवीचारध्यान कह्या—

अब इसही विधिकरि मूलसहित समस्त मोहनीयकूं दग्ध करनेतैं अनंतगुणा विशुद्धयोगविशेषकूं आश्रयकरिकै ज्ञानावरणकी सहायभूत बहुतप्रकृतिनका बंधकूं निरोध करता अर स्थितिकूं घटावता वा क्षय करता, श्रुतज्ञानका उपयोगसहित हुवा, अर्थव्यंजनयोगनिके पलटनेका अभावकरि अचल हुवा है मन जाका, ऐसा क्षीणकषायगुणकूं प्राप्तहुवा, वैडूर्यमणिकी ज्यों कर्ममलका लेपरहित हुवा, ध्यानकरिकैं फिर पाछा नहीं बाहुड़े है यातैं याकूं एकत्ववितर्कशुक्लध्यान कह्या। ऐसैं एकत्ववितर्कशुक्लध्यानरूप अग्निकरि दग्ध कीयाहै घातिकर्मरूप ईंधन जानै अर देदीप्यमान प्रगट हुवाहै केवलज्ञानरूप सूर्य जाकै ऐसा, जैसैं मेघपटलमैं छिप्या हुवा सूर्य मेघपटलकूं दूरि होतैंही प्रगट होय अपनी प्रभाकरि प्रकाशमान होयहै। तैसैं आवरणकर्मकूं दूरि होतेही अपनी प्रभाकरि प्रकाशमान भगवान् तीर्थंकर तथा अन्यकेवली लोकेश्वर जे इंद्रादिक तिनकरि वंदनीय पूजनीय होयहै अर उत्कृष्टताकरि किंचित् ऊन कोटीपूर्वकी आयुप्रमाण आर्य देशनिमैं विहार करै है। अर जदि आयुका अंतर्मुहूर्त्त अवशेष रहिजाय अर जो वेदनीय नाम गोत्र कर्मकी स्थितिभी जो अंतर्मुहूर्तकीही होय तादि सर्व वचनमनका योग अर बादरकाययोगका अवलंबनरूप होय सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिध्यानकूं प्राप्त होनेकूं योग्य है । अर जो आयुकर्मकी स्थिति तो अंतर्मुहूर्तकी होय अर वेदनी नाम गोत्र इन तीन कर्मनिकी स्थिति अधिक होय तो योगी अपने आत्मप्रदेशनिके चार समयकरि दंड कपाट प्रतर लोकपूरणरूप विस्तारणतैं अर चार समयकरिही प्रदेशनिके संकोचतैं चार कर्मनिकी स्थितिकूं अंतर्मुहूर्तप्रमाण आयुकी स्थितिके समानकरिकै अर पूर्वशरीरप्रमाण होय सूक्ष्मक्रियातैं प्रतिपातिध्यानकूं प्राप्त होय पाछैं समुछिन्नक्रियानिवर्तिध्यानकूं आरंभै है। इस अवसरमैं सासोच्छ्वासका प्रचार, समस्त मनवचनकायके योग, समस्तप्रदेशनिका चलनहलनरूप क्रियाका निषेध भया तामैं समु-

छिन्नक्रियानिवर्तिध्यान कहिए हैं। तिस समुच्छिन्नक्रियानिवर्तिध्यानके होतै समस्त बंध अर आस्रवका निरोध अर अवशेष समस्त कर्मनिका नाशका सामर्थ्य उत्पन्न होनेतैं अयोगकेवलीकै संपूर्ण संसारका दुःख का नाश करनेवाला साक्षात मोक्षका कारण संपूर्ण यथाख्यात चारित्र रूप ज्ञानदर्शनकी परिपूर्णताकूं प्राप्त होय है सो भगवान् अयोगकेवली तिस अवसरमैं ध्यानरूप अग्निकरि दग्धकीया है समस्तमलकलंकका बंध ज्यां जैसैं किट्टपाषाणरहित जातिवान् सुवर्णकीज्यों अपने शुद्धरूपकूं पाय निर्वाणकूं प्राप्त होय है। इहां ऐसा जानना—जो यथाख्यातचारित्र तो पूर्वै बारमैं गुणस्थानहीमैं हो गया परंतु चारित्रकी परिपूर्णता जो चोरासी लाख उत्तरगुण अर अठारहहजार शील इनकी परिपूर्णता चोदमा गुणस्थानकेही अंतमैं होय है तातैं यथाख्यातचारित्रकी परिपूर्णता इहां लिखी है। अर यथाख्यातचारित्ररूप ज्ञानदर्शनहीका परिणमन हुवाहै अर जो पहलीही रत्नत्रयपरिपूर्ण होगया होय तो मोक्ष उसही कालमैं भया चाहिए तातैं जहां रत्नत्रयकी पूर्णता भई तिसही समयमैं मोक्ष होय ऐसैं जानना। यद्यपि भगवान् केवलीकै एकाग्रचिंतानिरोधध्यानही है एकएकपदार्थका चिंतवन तो क्षयोपशमज्ञानीकै होयहै भगवान केवलीकै युगपत् सकलपदार्थ प्रत्यक्ष होगया अब ऐसा पदार्थ कोऊ बाकी रह्या नाहीं जाका ध्यान करै कृतकृत्य है कुछ करना जानना बाकी नहीं रह्या तथापि आयुकूं पूर्ण होने अर तीन कर्मकी स्थिति पूर्ण होतै योगनिका निरोध अर कर्मनिकी निर्जरा स्वयमेव होयहै। अर ध्यानतैंहू योगनिका निरोध अर कर्मकी निर्जरा होयहै। यातैं ध्यानकासा कार्य देखि उपचारतैं ध्यान कह्याहै सत्यार्थध्यान नहीं है। केवलीभगवानकै अनंतानंतपरिणतिसहित त्रिकालवर्ती समस्तपदार्थ हस्तरेखावत् प्रगट भया अब ध्यावनेकूं कोऊ बाकी रह्या नाहीं जाका ध्यान करैं। ऐसैं दोय प्रकार तप है सो नवीन कर्मका निरोधका हेतुपणातैं संवरका कारण है अर पूर्वके

बांधे कर्मनिके नाश करनेके निमित्तपणातैं निर्जराका हेतुहू है। अैठैं कही जो परीषहके जयतैं अर तपश्चरणतैं कर्मनिकी निर्जरा होयहै तहां ऐसैं नहीं जाण्यागया जो समस्तसम्यग्दृष्टीनिकै समानही निर्जरा है कि भिन्नभिन्न है। समस्तकै निर्जरासमान नाहीं है। यातैं सूत्र कहै हैं—

सम्यग्दृष्टिश्रावकविरतानंतवियोजकदर्शनमोहक्षपकोपशमकोपशांत-
मोहक्षपकक्षीणमोहजिनाः क्रमशोऽसंख्येयगुणनिर्जराः ॥ ४५ ॥

अर्थ—सम्यग्दृष्टि, श्रावक पंचमगुणस्थानी, विरत कहिए महाव्रती मुनि, अनंतानुबंधीका विसंयोजन करनेवाला, दर्शनमोहकूं क्षपावनेवाला, चारित्रमोहका उपशम करनेवाला, उपशांतमोह, क्षपकश्रेणी चढता, क्षीणमोहजिन, इनकै आदिके अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत अनुक्रमतैं असंख्यातगुणी निर्जरा होइहै। प्रथम सम्यक्त्वकूं आदिकरि दशस्थाननिके धारकनिकै परिणामनिकी विशुद्धताकी अधिकतातैं अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत समयसमय असंख्यातगुणी निर्जरा होयहै। इहां ऐसा जानना—जैसैं कोऊ मद्यपानीकै मद्यका एकदेशका अभावतैं अप्रगट कुछ ज्ञानशक्ति प्रगट होयहै तथा जैसैं प्रचुरनिद्रामैं शयन करता पुरुषकै एकदेशनिद्राका अभाव होतैही कुछ थोरा स्मरण उत्पन्न होयहै तथा जैसैं विषकरि अचेत पुरुषकै किंचित् विषके दूरि होनेतैं चेतनाका अवलंबन होयहै तथा जैसैं पित्तादिविकारकरि मूर्छित पुरुषकै विकारका अंश किंचित् दूरि होतै अप्रगट चेतना प्रगट होयहै तैसैं निगोदादि एकेंद्रियपर्यायमैं अनंतानंतकाल परिभ्रमण करतैं कोऊ विशेषलब्धितैं द्वींद्रियादिक त्रसनिमैं जन्म पावै हैं फिर बारंबार निगोदादिमैं जायहैं फिर अनंतानंतकालमैं अतिकठिन त्रसपर्याय पाय फिर निगोदिमैं पृथ्वीकायादि एकेंद्रियनिमैं जायहै, पंचेंद्रियपणा पावना अतिदुर्लभ है। अर पंचेंद्रियभी होय तो क्रूर तिर्यंच होय दीर्घकाल नरकमैं व्यतीत करै हैं।

केचित् नरक तिर्यंचसूं निकसि मनुष्यपणामैं घुणाक्षरन्यायकरि उपजै हैं जैसैं कोऊ घुणनामा जीव धान्य तथा काष्ठादिकमैं उत्पन्न होय उसकूं भक्षण करतैं स्वयमेव अक्षर उकीरि आवै तैसैं मनुष्यजन्मकूं प्राप्त होय है। तिसमैंहू उत्तमदेश कुल इंद्रियपरिपूर्णता पाय अर संक्लेशका अभावतैं विशुद्ध अभिप्राययुक्त होय, बुद्धिकी शक्तियुक्त होय भव्य होय अर जाका आत्मा कषायमलरहित होय तोहू सम्यक् उपदेशका अभावतैं सत्यार्थमार्गकूं नहीं प्राप्तहुवा, कुगुरुनके उपदेशतैं मिथ्यादृष्टी होय फेर संसारमैं अनंतानंतकालमैं ज्ञानावरणकर्मका एकदेशका उपशमतैं परिणामनिकी विशुद्धितायुक्त हुवा उपदेश लब्धिसंयुक्त होय सत्यार्थउपदेशकूं प्राप्त होनेतैं अथवा मुनींद्रनिके संबंधतैं श्रद्धान ज्ञान पाय कर्मका अभावतैं सत्यार्थश्रद्धानकूं प्राप्त होता मिथ्यात्वके उपशम करनेकूं कारण तीन करणपरिणामनिकूं प्राप्त होय उपशमसम्यग्दृष्टी होय है।

तिस प्रथमोपशमसम्यक्त्वकी उत्पत्तिके पहली तीन करण होय हैं तिनमैं अनिवृत्तिकरणका अंतसमयमैं वर्त्तती विशुद्धताकरि विशुद्ध जो सातिशय मिथ्यादृष्टी ताकै जो आयुकर्मविना सप्तकर्मनिकी निर्जराका जो गुणश्रेणीनिर्जरा द्रव्य असंख्यातगुणा है तातैं असंयतसम्यग्दृष्टि गुणस्थानकूं प्राप्त होतैंही अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत समयसमय असंख्यातका गुणकारकूं लिए गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है। तातैं देशसंयतगुणस्थानीकै अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत निर्जराहोनेयोग्य कर्मपुद्गलरूप गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है। तातैं सकलसंयम ग्रहण करनेका आदिका अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत समयसमय असंख्यातका गुणकाररूप कर्मकी निर्जरा होनेयोग्य द्रव्य असंख्यातगुणा है सो सकलसंयम प्रथमही अप्रमत्तसंयतनाम सप्तमगुणस्थानहीमैं होय है। छठा प्रमत्तगुणस्थान तो सप्तमतैं पछ्याहुवाकै होय है। तातैं अनंतानुबंधी च्यार कषायकूं द्वादशकषायमैं नवनोकषायरूप परिणमन कराय दे, तीन करणके प्रभावतैं ताकै असंख्यातगुणा

गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य है सो अनंतानुबंधीको विसंयोजन अविरत देशविरत प्रमत्तसंयम अप्रमत्तसंयत इन चार गुणस्थाननिहीमें होय है। जिस गुणस्थानमें विसंयोजन करै ताहि अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत समयसमय असंख्यातगुणी निर्जरा होय है। अर अनंतानुबंधीका विसंयोजनतें दर्शनमोहकूं क्षपावनेवालाकै गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है सो दर्शनमोहकी क्षपणाहू करणत्रयका सामर्थ्यतें केवली श्रुतकेवलीकै निकट मनुष्यहीकै अविरतादि च्यार गुणस्थाननिमें होय है। तहां ही अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत गुणश्रेणीनिर्जरा होय है तातें अपूर्व करणादि तीन गुणस्थानी कषायकै उपशम करनेवालेकै गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है। तातें उपशांतकषाय गुणस्थानी सकलमोहनीयकूं उपशम कीया ताकै गुण श्रेणीनिर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है। तातें क्षपकश्रेणीवाला अपूर्वकरणादि तीन गुणस्थावालेकै गुण श्रेणीनिर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है। तातें क्षीण कषायीकै गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य आसंख्यातगुणा है तातें स्वस्थानगत केवली जिनकै गुणश्रेणी निर्जराद्रव्य असंख्यात गुणा है। तातें समुद्घात केवली जिनकै गुणश्रेणी निर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है।

भावार्थ—इन ग्यारह स्थाननिकूं प्राप्त होय तिनकै आदिके अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत परिणामनिका विशुद्धताकी अधिकताकरि समयसमयप्रति असंख्यातगुणी आयुविना सप्तकर्मके परमाणुद्रव्यनिका निर्जरा होय है। इहां निर्जरा तो स्थानस्थानप्रति असंख्यातगुणी है अर निर्जरा होनेका काल असंख्यातवें भाग घटताघटता है। इहां समुद्घातजिनकै गुणश्रेणीनिर्जराका काल अंतर्मुहूर्त्त है सो समस्ततें अल्प है यातें संख्यातगुणा काल स्वस्थानजिनकै है। यातें क्षीणकषायीकै संख्यातगुणा है ऐसें सातिशयमिथ्यादृष्टीपर्यंत बधताबधता है तोहू सातिशयमिथ्यादृष्टिकैहू गुणश्रेणीनिर्जराका काल अंतर्मुहूर्त्तही है। जातें अंतर्मु-

हूर्त के भेद बहुत हैं। ऐसैं गुणश्रेणीनिर्जराके स्थान कहे। अब साधुपणामैंहू केतेक भेद हैं तिन भेदनिकूं कहै हैं—

पुलाकबकुशकुशीलनिर्ग्रंथस्नातका निर्ग्रंथाः ॥ ४६ ॥

अर्थ— पुलाक बकुश कुशील निर्ग्रंथ स्नातक ए पंचप्रकारके निर्ग्रंथ हैं। तहां जो उत्तरगुणनिकी भावनाकरिकै तो रहित होय अर व्रतनिविषैंहू कोऊ काल क्षेत्र विषै कदाचित् परिपूर्णकूं नहीं प्राप्त होतै साधु पुलाक ऐसा नाम पावै है जातैं पुलाक ऐसा नाम परालसहित शालिका है सो अशुद्धपरालसहित ध्यानकी उपमा देय साधूकूं पुलाक कह्या है। जातैं याकै कोऊ क्षेत्र कालके योगतैं मूलगुणनिमैं विराधना होय है तातैं अशुद्धताका मिलापतैं याकूं पुलाक कह्या है। बहुरि जाकै बाह्य अभ्यंतर परिग्रहका अभावकेअर्थि तो निरंतर उद्यम है अर व्रत जाकैं अखंडित हैं मूलगुणनिमैं बाधा नहीं है अर शरीर पीछी कमंडलू पुस्तकादिकनिका संवारनेमैं शोभित करनेमैं जाका परिणाम है अर धर्मका यश प्रभाव अपना प्रभाव यशकूं चाहै है तथा जाकै संघकी धर्मकी प्रभावनाके अर्थि शुद्धिकी वांछाहू है संसारीके प्रयोजनकेअर्थि नहीं है। वा अपनै साता रहनेकूंहू भला जानै है जातैं परमार्थतैं एहू परिग्रहही है जो संघ तथा उपकरणका हर्ष सोही भया छेद यातैं कर्बुरित आचरणकरि युक्त है तातैं बकुश कह्या। इहांबकुशनाम कर्बुरितका है उज्जलमैं किंचित् मलिनतातैं कर्बुरित कह्या है बहुरि कुशील साधु दोय प्रकार है—एक प्रतिसेवनाकुशील, एक कषायकुशील। तहां जाकै उपकरण शरीरादिकतैं भिन्नपणा नहीं भया अर मूलगुण उत्तरगणनिकी परिपूणता है कथंचित कोऊ प्रकार उत्तरगुणनिमैं विराधनाहू होजाय है ते प्रति सेवनाकुशील है—बहुरि ग्रीष्मऋतुमैं कदाचित् गोडे नीचै जंघा कहावै ताका प्रक्षालनहू है। अन्य कषायनिका

उदयकूं तो वशि कीया अर संज्वलनमात्रका उदयके आधीनपणातैं कषाय कुशील कहावै है। बहुरि जाकै मोहकर्मका उदयका तो अभाव भया अर अन्य कर्मका उदय ऐसा है जैसैं जलमैं दंडतैं लहरि पडैं ते शीघ्र ही विलयमान होजाय हैं तैसैं प्रदेशनिका तथा उपयोगका मंदमंद चलना है सो प्रगट अनुभवमैं नहीं आवै है तिनकी निर्ग्रंथसंज्ञा है। तिसमैं ग्यारमा बारमा दोय गुणस्थान हैं तिनमैं ग्यारमा गुणस्थानमैं तो मोहका उपशमही है सो उपरि चढै नहीं पडै ही, सौ दशमैं गुणस्थान आवै अर मरण करै तो अहमिंद्रनिमैं जाय उपजै अर बारमैं गुणस्थान क्षपकश्रेणीवालो जाय सो अंतमुहूर्त गए केवलज्ञान केवलदर्शन उपजावै ते निर्ग्रंथ हैं। यद्यपि पांचप्रकारका मुनि वस्त्र आवरण आयुध गृह कुटुंब धन धान्यादिक रहितपणातैं समस्तनिर्ग्रंथही हैं तथापि मोहनीयकर्मका सद्भावतैं निर्ग्रंथ नहीं कह्या। व्यवहारकरि निर्ग्रंथ है परमार्थतैं तो समस्त मोहनीयका अभाव भया निर्ग्रंथपणा प्रगट क्षीणकषायी बारमा गुणस्थानका धारककैही होय है। बहुरि समस्तघातिकर्मनिका नाशकरि केवली जिन भए तिनकै स्नातक ऐसी संज्ञा प्रगट होय है। 'स्नात' वेदसमाप्तौ इस धातुका स्नातक शब्द वणै है सो वेद जो ज्ञान ताकी पूर्णता जहां होय तहां स्नातकसंज्ञा प्रगट होय है। इहां कोऊ कहै जैसैं चारित्रका भेदतैं गृहस्थ है सो निर्ग्रंथनाम नहीं पावै है। तैसैं ही पुलाकादिमुनिनिकै हू उत्कृष्ट मध्य चारित्रका भेदतैं निर्ग्रंथपणा नहीं वणै है। ताकूं कहिए है जो ऐसैं नाही है—जैसैं ब्राह्मणजातिका आचार अध्ययनादिक भेदकरि भिन्न २ है तोहू ब्राह्मणपणाकरि सर्वही ब्राह्मण हैं तैसैं इहांहू जानना। बहुरि सम्यग्दर्शन अर निर्ग्रंथरूपकरि समस्तपुलाकादिक समान हैं अर भूषण वस्त्र आयुधकरि समस्तही पुलाकादिक रहित हैं। तातैं समस्त पुलाकादिकनिमैं निर्ग्रंथशब्द वर्त्तै है अर जो या कहो पुलाकमुनिकै कोई अवसरमैं व्रतका भंगभी क्षेत्रकालके वशतैं होय है ताकूं भी निर्ग्रंथ

कहोहो तो श्रावककैभी निर्ग्रंथपणा कहनेका प्रसंग आया। ताकूं उत्तर कहै हैं—श्रावकके नग्नरूप नहीं कैसैं निर्ग्रंथपणा आवै कदापि नहीं आवै। अर जो कहो अन्यमिथ्यादृष्टी नग्नभीं रहै हैं तिनकैं निर्ग्रंथ कहनेका प्रसंग आया सो नहीं है। जातैं अन्य भेषीनिकै सम्यग्दर्शन नहीं है। नग्नपणमात्र तो बावलाकै तथा बालककै है तिर्यंचकैहू है सो निर्ग्रंथ कहावै नहीं, जो सम्यग्दर्शनसहित सम्यग्ज्ञानपूर्वक संसारदेहभोगनतैं विरक्त होय नग्नपणा धारैं हैं तिनमैं निर्ग्रंथशब्द प्रवर्त्तै है अन्यमैं नहीं प्रवर्त्तै। अब पुलाकादिकनिर्ग्रंथनिकै अन्य विशेष जणावनेकूं सूत्र कहै हैं—

संयमश्रुतप्रतिसेवनातीर्थलिंगलेश्योपपादस्थानविकल्पतः साध्याः ॥ ४७ ॥

अर्थ—संयम श्रुत प्रतिसेवना तीर्थ लिंग लेश्या उपपाद स्थान ए अष्टभेदरूप अनुयोगनिकरिहू पुलकादिक मुनिनिकै भेद साधणे। व्याख्यानकरणे तहां पुलाकादिक कोन संयममैं है सो कहै हैं—तहां पुलाक बकुस प्रतिसेवनाकुशील हैं ते सामायिक छेदोपस्थापन परिहारविशुद्धि सूक्ष्मसांपराय इन चार संयमनिमैं वर्त्तै हैं अर निर्ग्रंथ स्नातक ए दोय एक यथाख्यातसंयमविषैं प्रवर्त्तै हैं। अब श्रुतकूं कहै हैं—पुलाक बकुश प्रतिसेवनाकुशील ए तीन उत्कृष्टताकरि अभिन्नाक्षर दशपूर्वधारी होय हैं। अर कषायकुशील अर निर्ग्रंथ ए दोय चौदहपूर्वधर होय हैं। अर जघन्यकरि पुलाककै आचारांगमैं आचारवस्तु होयहै। अर बकुश कुशील निर्ग्रंथनिकै अष्ट प्रवचनमात्रका ज्ञान होयहै। अर स्नातक हैं ते केवली हैं इनके श्रुत नहीं होयहैं। बहुरि प्रतिसेवना जो विराधना ताहि कहै हैं। पुलाकमुनिकै तो पंचमहाव्रत एक रात्रिभोजनत्याग इन छह व्रतनिमैं परके वसतैं जबरीतैं एक कोऊ व्रतकी विराधना होजाय है जातैं महाव्रतनिमैं मन वचन काय कृत कारित अनुमोदनातैं पंचपापनिका त्याग है तिनमैं अपनी सामर्थ्यकी हीनतातैं कोऊ भंगमैं दूषण लागै

है। बहुरि वकुश दोय प्रकार हैं—एक उपकरणवकुश, एक शरीरवकुश । तिनमैं उपकरणनिमैं आसक्त कमंडलु पींछी पुस्तकादिकनिकी भूषा कहिए शोभायमान ताका अभिलाषकरि संस्कारका सेवनतें उपकरणवकुशकै विराधना जाननी। बहुरि शरीरका संस्कारकरनेरूप शरीरवकुशकै विराधना है। बहुरि प्रतिसेवनाकुशील निर्ग्रंथ अर स्नातक इनके प्रतिसेवना जो विराधना सो नाहीं है। जाका त्याग होइ ताकूं कोइ कारणकरि सेवनकरि फिर सावधान होय फेरि नहीं सेवन करै है यातें प्रतिसेवना नाहीं है। इहां प्रतिसेवनाकूं विराधना हू कहिएहै। अब तीर्थ कहै हैं—समस्त तीर्थंकरनिके तीर्थमें पंचप्रकारके मुनि होयहैं। अब लिंग कहै हैं लिंग दोय प्रकार हैं—एक द्रव्यलिंग एक भावलिंग। तहां भावलिंगकरि तो पांचूंही भावलिंगी हैं। सम्यग्दर्शनसहित संयमपालनेमें सावधान हैं। अर द्रव्यलिंगकरि भेद है। कोऊ आहार करै हैं, कोऊ अनशनादि तप करै हैं, कोऊ उपदेश करै हैं, कोऊ अध्ययन करै हैं, कोऊ ध्यान करै हैं, कोऊ तीर्थविहार करै हैं, काहूकै दोष लागै है, कोऊ प्रायश्चित्त लेहैं, कोऊ दोष नहीं लगावै हैं, कोऊ आचार्य हैं, कोऊ उपाध्याय हैं, कोऊ प्रवर्त्तक हैं, कोऊ निर्यापक हैं, कोऊ वैयावृत्य करै हैं, कोऊ ध्यानकरि श्रेणी चढै हैं, कोऊ केवलज्ञान उपजावै हैं। इत्यादिक प्रवृत्तिकरि भेद हैं। अर नग्न दिगंबरपणा सबकै है इसमैं भेद नाहीं है। ऐसा लिंगभेद नाहीं जैसैं कोई रक्त पीत श्वेत श्यामवस्त्र धारै कोई जटा धारै कोऊ कौपीन धारै कोऊ पालकी चढै, कोऊ हस्ती चढै, रथ चढै, सो ए सब भेद मिथ्यादृष्टीनिकै कालके निमित्ततें हैं। अब लेश्या कहै हैं—पुलाककै तो तीन शुभलेश्याही हैं। याकै बाह्यप्रवृत्तिका अवलंबन नहीं है। अपने मुनिपणाका साधनमैंही राचि रहे हैं। वकुश अर प्रतिसेवनाकुशीलकै छहभी होयहैं अपि शब्द करि अन्य आचार्य तीन शुभही कहै हैं। कषाय कुशीलकै कापोतादिक च्यार हैं। अन्य आचार्यनिके

अभिप्रायतैं तीन शुभही हैं। अर निर्ग्रंथ स्नातकनिके एक शुक्लही है। अयोगी लेश्यारहित हैं।

अब उपपाद कहै हैं—पुलाकमुनिका उत्कृष्ट उपपाद आयुके धारक सहस्रारस्वर्गके देवनिमैं अठारह सागरकी आयुका धारक उपजै। अर वकुश प्रतिसेवना कुशीलका उत्कृष्ट उपजना बाईस सागरका आयुके धारक आरण अच्युत कल्पमैं जानना। अर कषायकुशील अर ग्यारमा गुणस्थानवाले उपशांतमोह हैं ते निर्ग्रंथ हैं। तिन निर्ग्रंथनिका उत्कृष्ट उपपाद तेतीस सागरकी स्थितिका धारक सर्वार्थसिद्धिमैं होय है। बहुरि इन पंचप्रकार पुलाकादिक समस्तनिका जघन्य उपपाद दोय सागर आयुका धारक सौधर्म ईशानस्वर्गमैं है। अर स्नातकके निर्वाणही होय है। अब संयमका लब्धिके स्थान कहै हैं—ते कषायके निमित्ततैं असंख्यात लोकप्रमाण होय हैं। तहां सर्वजघन्यलब्धिस्थान पुलाक अर कषायकुशीलकै हैं। ते दोऊ युगपत् असंख्यात संयमलब्धिस्थाननिकूं प्राप्तहोय तीठां पाछैं पुलाककी व्युच्छित्ति होयहै। बहुरि कषायकुशील अर प्रतिसेवनाकुशीलकी अर वकुश युगपत् असंख्यातस्थान साथि प्राप्त होय पाछैं वकुशकी व्युच्छित्ति होय है। पाछैं तहांतैं प्रतिसेवनाकुशील अर कषायकुशील साथि गमनकरि प्रतिसेवनाकुशीलकी व्युच्छित्ति होय है। तहांतैंहू असंख्यातस्थान जाय कषायकुशीलकी व्युच्छित्ति होय है। यातैं ऊपरि अकषायस्थाननिकूं निर्ग्रंथप्राप्ति होय है। सोहू असंख्यातस्थान जाय व्युच्छित्तिकूं प्राप्त होय है। याकै ऊपरि एकस्थानकों प्राप्त होय स्नातक निर्वाणकूं प्राप्त होय है। ऐसैं ए संयमस्थानमैं हैं ते अविभागप्रतिच्छेदनिकी अपेक्षा स्थानस्थानप्रति अनंतगुणा हैं। ऐसैं इस अध्यायमैं संवरतत्त्व निर्जरातत्त्वका निरूपण है। तहां संवरका कारण गुप्ति समिति धर्म अनुप्रेक्षाके भेद, परीषहका विशेषकरि भेदनिका कथन, अर चारित्रके भेद तपके बारह भेद, ताके उत्तरभेद तथा ध्यानके चारभेदनिका निरूपण किया।

बहुरि गुणश्रेणीरूप निर्जराके दशस्थान अर पुलाकादिक पंचप्रकार मुनिनिका खरूप कहि अध्याय पूर्ण किया।

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

अर्थ—ऐसैं तत्त्वार्थका है अधिगम जातैं ऐसा जो दशअध्यायरूप मोक्षशास्त्रविषै नवम अध्याय समाप्त भया।

दोहा।

है जातैं तत्त्वार्थका, अधिगम सबसुखदाय। मोक्षशास्त्र मंगलमयी, नमूं नवम अध्याय ॥ १ ॥

## अथ दशमोऽध्यायः प्रारभ्यते ।

दोहा।

अरिरजविघ्न निवारिकैं, निरावरणनिर्दोष ।
नमूं आप्तके परमपद, होय मोक्षसुख पोष ॥ १ ॥

अब अंतविषै कह्या जो मोक्षपदार्थ ताके स्वरूप कहनेका अवसर है तथापि मोक्षकी प्राप्ति केवलज्ञान-पूर्वक है तातैं पहिलै केवलज्ञानकी उत्पत्तिकों कहिए है—

मोहक्षयाज्ज्ञानदर्शनावरणांतरायक्षयाच्च केवलं ॥ १ ॥

अर्थ—मोहनीय कर्मका क्षयतैं अंतर्मुहूर्त क्षीणकषायनाम पाय पाछैं युगपत ज्ञानावरण दर्शनावरण अंतरायका क्षय करि केवलज्ञानकूं प्राप्त होय है। इहां पहली मोहका क्षय काहेतैं होय है सो—परिणामनिके विशेषतैं कहै हैं—पूर्वै कही जो विध तिसकरि अर परमतपका विशेषकरि परिणामनिकी उज्जलताकी अधिकतातैं शुभप्रकृतिनिमैं रस प्रचुर होजाय है अर अशुभप्रकृतिनिमैं रसविनष्ट होजाय है तहां कोऊ वेदकसम्यग्दृष्टी, अविरत, देशविरत, प्रमत्तसंयत, इन च्यार गुणस्थानमध्य कोउ एक गुणस्थानमैं तीन करणपरिणामनिकरि अनंतानुबंधी क्रोध मान माया लोभकूं अप्रत्याख्यानावरणादि बारह कषाय नव नोकषायरूप परिणमन करै सोही अनंतानुबंधीका विसंयोजन है सो अनंतानुबंधीका विसंयोजनकरि बहुरि अंतर्मुहूर्त स्थिति रहि फिर तीन करणकूं प्राप्त होय क्रमतैं मिथ्यात्व सम्यग्मिथ्यात्व सम्यक्त्वप्रकृतिका क्षयकरि क्षायिकसम्यग्दृष्टी होय अर कर्मनिकी हानि होनैतैं महान् विशुद्धताकरि शुद्धहुवो सप्तमगुणस्था-

नमैं अधःकरणके परिणामनिकरि पूर्ववत् अपूर्वकरण क्षपकतानै प्राप्त होय तहां नवीन शुभपरिणामनितैं पापप्रकृतिनिकी स्थिति अनुभागका नाशकरि अर शुभप्रकृतिनमैं अनुभाग बधाय अनिवृत्तिकरणकरि अनिवृत्तिबादरसांपरायनाम पाय तहां अप्रत्याख्यानावरण अर प्रत्याख्यानावरणरूप अष्टकषायनिको क्षयकरि फिरि नपुंसक वेदका नाशकरि फिर स्त्री वेदका नाश करि फिर नोकषाय षट्ककूं पुरुषवेदमैं क्षेपकरि इनका नाश करै। बहुरि पुरुषवेदकूं क्रोधसंज्वलनमैं, क्रोधसंज्वलनको मानसंज्वलनमैं, मानसंज्व-को मायासंज्वलनमैं, मायासंज्वलनकूं लोभसंज्वलनमैं, संक्रमणके विधानका क्रमकरि बादरप्रकृष्टिका वि-भागतैं नाशनै प्राप्त करिकै अनिवृत्तिवादरसांपरायक्षपकभावकूं पाय लोभसंज्वलनकूं सूक्ष्मकरि सूक्ष्मसां-परायक्षपकभावका अनुभवकरि समस्त मोहनीयका मूलतैं नाशकरि क्षीणकषायकूं चढिकरि उत्तारण कीया है मोहका भार जानैं ऐसा क्षीणकषायगुणस्थानका द्विचरमसमयमैं निद्राप्रचलाका विनाशकरि अंतका समयविषैं पंचज्ञानावारण च्यार दर्शनावरण पंच अंतराय इन चौदह प्रकृतिनिका नाशकरि तिसकैं अनंतर समयविषैं ज्ञानदर्शन है स्वभाव जाका अर अचिंत्य है विभूतिविशेष जाकी अर जाकै कोऊ प्रति-पक्षी नाहीं ऐसा केवलनाम आत्माका असहाय पर्यायकूं प्राप्त होय केवली होय है । कैसाक है केवली— कर्मके लेपरहित है, अर कमलकीज्यों निर्मल है, अर त्रिकालवर्त्तीसमस्तद्रव्यनिका गुणपर्यायनिके स्व-भावकूं युगपत् साक्षात् जाननेवाला है अर सर्वत्र अरोक है दर्शन जाकै अर प्राप्तभया है समस्त पुरुषार्थ जाकै, जैसैं वर्षाकालकूं व्यतीत होतै अपनी किरणनिका समूहकरि आल्हादकारी सौम्य है दर्शन जाका ऐसा चंद्रमाकीज्यों उज्जल है, देदीप्यमान है मूर्ति जाकी, ऐसा त्रैलोक्यनाथ भगवान् केवली होय है। अब कहै हैं जो अवरोधकरिरहित अनंतवीर्यादिसंयुक्त केवलज्ञानकूं अर इसका लाभ होनेका कारण-

निकूं तो जान्या। अब मोक्षका लक्षण तो कहा है अर कोन हेतुतैं मोक्ष होय सो कहो यातैं सूत्र कहै हैं—

बंधहेत्वभावनिर्जराभ्यां कृत्स्नकर्मविप्रमोक्षो मोक्षः ॥ २ ॥

अर्थ—बंधके कारणनिका अभाव अर निर्जराकारिकै समस्तकर्मका अत्यंत अभाव सो मोक्ष है। तहां मिथ्यादर्शनादि बंधके कारणनिका अभावतैं तो नवीनकर्म नहीं बंधै अर पूर्वै बंधे कर्मनिका गुप्त्यादिकनिर्जराके कारणनिकरि निर्जरा होजाय तदि भवमें स्थिति करनेके कारण आयुकर्मनाम गोत्र वेदनीय कर्मकी अत्यंत अभावतैं मोक्षही होय है। तहां चरमशरीरीकै नरक तिर्यंच देव इन तीन आयुका तो पहली बंधहीका अभाव है जातैं चरमशरीरीके भुज्यमान एकही आयुका सत्त्व होय है परभवका आयु नहीं बांधै है ऐसा नियम है। अर असंयतादि चारि गुणस्थाननिमैंतैं कोईएक गुणस्थानविषै दर्शनमोहनीय कर्मकी तीन प्रकृति अर चार चार अनंतानुबंधी ऐसैं सात प्रकृतिनका क्षय करै बहुरि नवम गुणस्थानका नवभाग हैं—तिसके पहले भागमैं निद्रानिद्रा, प्रचला प्रचला, स्त्यानगृद्धि, नरकगति, तिर्यंचगति, एकेंद्रिय द्वींद्रिय त्रींद्रिय चतुरिंद्रिय ए च्यार जाति नरकगत्यानुपूर्व्य, तिर्यग्गत्यानुपूर्व्य, आताप, उद्योत, स्थावर, सूक्ष्म, साधारण, इन षोडशप्रकृतिनिका युगपत् नाश करै है। अर दूसराभागमैं अप्रत्याख्यानावरण प्रत्याख्यानावरण इन आठ कषायनिका क्षय करै है। अर तीसरा भागमैं नपुंसकवेदका, चौथामैं स्त्रीवेदका पांचमांमैं छह हास्यादिकनिका, छटामैं पुरुषवेदका सातमांमैं संज्वलन क्रोधका, आठमामैं मानका, नवमामैं मायाका, ऐसैं नवमा गुणस्थानमैं छत्तीस प्रकृतिनका नाश करै है। दशमगुणस्थामैं संज्वलनलोभका नाश करै है। बहुरि क्षीणकषाय छद्मस्थ वीतरागनाम बारमा गुणस्थानमैं द्विचरमसमयमैं पंचज्ञानावरण, पंच अंतराय दर्शनावरण ४ निद्रा १ प्रचला १ ऐसैं सोलह प्रकृतिनिका नाश करै

है। इहां पर्यंत सोलहप्रकृतिनिका नाश करि केवलज्ञान उपजाय चोदमा अयोगीगुणस्थानमैं पच्यासी प्रकृतिनिका नाश करै है तहां उपांत्यसमय जो अंतका समयका पहला समय तहां द्विचरम कहिए तिस विषै दोय वेदनीयमैंतैं एक वेदनीय, देवगति, पांच शरीर, पांच बंधन, पांच संघात, छह संस्थान, छहं संहनन, तीन अंगोपांग, पंचवर्ण, दोयगंध, पंचरस, अष्ट स्पर्श, देवगत्यानुपूर्व्य, अगुरुलघु, उपघात, परघात, उच्छ्वास, प्रशस्ताप्रशस्तविहायोगति, अपर्याप्तक, प्रत्येकशरीर, स्थिर, अस्थिर, शुभ, अशुभ, दुर्भग, सुस्वर, दुःस्वर, अनादेय, अयशस्कीर्ति, नीचगोत्र, निर्माण, ऐसैं बहत्तरि प्रकृतिनिंका क्षय करै हैं। बहुरि अयोगीका अंतसमयविषै, एक वेदनीय, मनुष्यगति, मनुष्यआयु, पंचेंद्रियजाति, मनुष्यगत्यानुपूर्व्य, त्रस, बादर, पर्याप्तक, सुभग, आदेय अयशस्कीर्ति, तीर्थंकरत्व, उच्चगोत्र, इन तेरह प्रकृतिनका अत्यंत नाशकरि मोक्ष होय है।

इहां प्रश्न—जो कर्मका बंधके संतानकी आदिका अभाव है तातैं अंतहू नहीं भया चाहिए—ताकूं उत्तर कहै हैं, जो ऐसा एकांत नहीं है जातैं प्रत्यक्ष देखिए है जैसैं बीजका अर अंकुरका अनादिसंतान है तोहू अग्निकरि बीज दग्ध होजाय तदि फिर अंकुराप्रगट नहीं होय है ऐसैं अंत देखिए है। तैसैं मिथ्यादर्शनादि कारणनितैं संसारका अनादिसंतान होतैहू ध्यानरूप अग्निकरि कर्मबीज दग्ध होजाय तदि भवरूप अंकुराके उत्पादका अभावतैं मोक्ष होयहै। द्रव्यकर्म है सो पुद्गलपरमाणुनिका स्कंध है सो कर्मकषायरूप परिणया है सो कर्मरूप पर्यायका नाश होयहै। पुद्गलद्रव्यपणाकरि विनाश नहीं होयहै। अब कोऊ पूछै है—जो पुद्गलमयी द्रव्यकर्मकी प्रकृतिनका नाशतैंही मोक्ष है कि भावकर्मकाभी नाश होयहै यातैं सूत्र कहै हैं—

औपशमिकादिभव्यत्वानां च ॥ ३ ॥

अर्थ—जीवके औपशमिकादिभाव अर पारिणामिकमैं भव्यत्वभावनिके अभावतैं मोक्ष है। इहां भव्यत्वका ग्रहण है सो अन्य जीवत्वादिकका अभावका निषेधकेअर्थि है। औपशमिक क्षायोपशमिक औदयिक अर पारिणामिकमैं भव्यत्वकाहू मुक्तजीवकै अभाव है । अभव्यत्वभाव पहिलेही नहीं था अर जीवत्वादिक पारिणामिक भावका मुक्त जीवकै अभाव नहीं है। अब मुक्तजीवकै जे क्षायिकभाव हैं तिनकों कहै हैं—

अन्यत्र केवलसम्यक्त्वज्ञानदर्शनासिद्धत्वेभ्यः ॥ ४ ॥

अर्थ—केवलसम्यक्त्व, ज्ञान, दर्शन, सिद्धत्व, इन भावनिविना अन्यभावनिका मुक्तजीवकै अभाव है। इहां कोऊ कहै—जो मुक्तजीवकै चारही भाव अवशेष रह्या कह्या तो अनंतवीर्यकाहू अभाव आया। ताकूं कहै हैं—ये दोष नहीं है। जातैं अनंतवीर्यादिक हैं ते ज्ञानदर्शनतैं अविनाभावी हैं तातैं अनंतज्ञानदर्शनकी लारही अनंतवीर्य है। जातैं अनंतवीर्यरूप सामर्थ्यकरि हीनकै अनंतज्ञानदर्शनकी प्रवृत्तिभी नहीं होय है अर अनंतसुख है सो अनंतज्ञानमयही है ज्ञानविना जड़कै सुखवेदना है नहीं। इहां कोऊ कहै—जो दुःखरूप समुद्रमैं डूब्या हुवा समस्तजगतकूं जानते देखते सिद्धनिके करुणा उत्पन्न होय, करुणातैं कर्मका आस्रव होनेका प्रसंग आवै है सो नहीं है जातैं भक्ति स्नेह करुणा वांछा क्रिया ए समस्त रागभावके भेद हैं। वीतरागकै समस्तरागका अभावतैं समस्तआस्रवका अभाव है अर जो कारणविनाही मुक्तजीवकै बंध कल्पना करिए तो मुक्ति होनेका अभाव आवैगा। मुक्त हुवा पाछैं बंधका सद्भाव ठहरैगा अर जो या कहोगे मुक्तजीवकै हू स्थानवान्‌पणो है तातैं पतन होयगा सो नहीं है। जातैं आस्रवका अभावतैं

पतन नहीं। जिस नावमैं जल प्रवेश करैगा सो डूबैगी। मुक्तजीवके आस्रव नहीं तातैं पतनहू नहीं है। बहुरि जाकै कर्मका बंधकरि भारीपणो है ताका पतन होय है। जैसैं भारी जो तालका फल ताकै वृक्षतैं बंधी बींटके संयोगका अभावतैं पतन देखिए है अर गौरवरहित आकाशका पतन नहीं देखिए है। अर मुक्तजीवकै गौरवता है नाहीं तातैं पतनको अभाव है। अर जिसके मतमैं स्थानवानपणा ही पतनका कारण है ताकै समस्तपदार्थनिका पतन ठहरैगा । बहुरि कोऊ कहै–सिद्धक्षेत्र तो अल्प है तिसमैं अनंतानंतसिद्ध हैं तातैं परस्पर उपरोध होयगा सो नहीं है। अवगाहनशक्तिका योगतैं जैसैं मूर्तिमान्पदार्थनिमैं हू अनेकमणिदीपकादिकानिका प्रकाश अल्पक्षेत्रनिमैंहू परस्पर नहीं रुकै है तो अवगाहनशक्तियुक्त अमूर्तिकमुक्तजीव कैसैं परस्पर अवरोध करैं। बहुरि मुक्तजीवनिकै अमूर्त्तिकपणातैं ही जन्ममरणक्लेशादिक बाधा नहीं है यातैं बाधारहितपणातैंही अनंतसुखी तिष्ठै हैं। बहुरि आकाशकूं तो परमाणुकरि अवगाह्यक्षेत्रकूं आदि लेय एकएक प्रदेशकी वृद्धिकरि कल्पनारूप आकाशका परिमाणकूं कल्पना किया परंतु मुक्तजीवका ज्ञानकूं उपमा देनेकूं कोऊ पदार्थ नहीं अर सांसारिकसुख है सो हू इंद्रियादिकानिकै आधीन अर वेदनापूर्वक अर अंतसहित है। अर मुक्तजीवनिका सुख स्वाधीन सास्वता वेदनारहित है तातैं मुक्तजीव उपमारहित हैं। बहुरि कोऊ कहै–मुक्तजीवनिकै मूर्त्ति नहीं तातैं आकारको अभाव होयगो सो नहीं है। चरमदेहका जैसा आकार है तैसा आत्मप्रदेशनिका आकार रहै है। फिर कोऊ कहै–जीवकी रचना आकार तो शरीरके अनुकूल है शरीरका बंधनेमैं था तदि शरीरके आकार था, अब शरीरका अभाव भया, तदि स्वाभाविक लोकाकाशके प्रदेशनिप्रमाण विस्तारकूं प्राप्त होना योग्य है ताकूं उत्तर कहै है–जो ऐसै नाहीं है। जातैं आत्माके प्रदेशनिका संकोच विस्तारका कारण नामकर्म था नाम

कर्म जैसा शरीरमैं प्रवेश करावै था तैसा संकोचविस्तार था, नामकर्मका अभावतैं दीपकवत् संहार संकोच विसर्पण विस्तार दोऊका अभाव जानना। अब कोऊ कहै—जिस देशमैं कर्मका अभाव होय तिस ही स्थानमैं मुक्तजीवका अवस्थान प्राप्त हुवा चाहिए। जातैं मुक्तजीवकै बंधका अभाव भया अर भारीपणाका अभाव है तातैं अधोगति संभवै नहीं है अर योगनिका अभावतैं तिर्यग्गति नहीं संभवै हैं। तातैं तहांही अवस्थानयुक्त होनै योग्य है। ताकूं उत्तर कहै हैं—जैसै अनेकदिशामैं गमनके निमित्तका अभाव है तैसै उर्ध्वगमनके निमित्तका अभाव नहीं है—

तदनंतरमूर्ध्वं गच्छत्यालोकांतात् ॥ ५ ॥

अर्थ—समस्तकर्मका अभाव भए पीछे जीव उर्द्धगमन करै है सो लोकका अंतपर्यंत जाय है। अब ऊर्ध्वगमनका कारण कहे विना ऊर्ध्वगमन कैसैं निश्चय किया जाय तातैं ऊर्ध्वगमनका हेतु कहै हैं—

पूर्वप्रयोगादसंगत्वाद्बंधच्छेदात्तथागतिपरिणामाच्च ॥ ६ ॥

अर्थ—पूर्वप्रयोगतैं असंगतैं बंधके छेदतैं तथा गतिपरिणामतैं इन चार हेतुनितैं ऊर्ध्वगमन होय है अब इन चार हेतुनिका दृष्टांतकेअर्थि सूत्र कहै हैं—

आविद्धकुलालचक्रवद्व्यपगतलेपालाबुवदेरंडबीजवदग्निशिखावच्च ॥ ७ ॥

अर्थ—इहां पूर्वसूत्रमैं कहे हेतु तिनका यथासंख्य दृष्टांत जानना सोही कहै हैं—जैसैं कुंभकारके प्रयोगतैं भया जो हस्तका अर दंडका अर चाकका संयोग तातैं चाकका फिरना होयहै फिर जो कुंभकार फिरावता रहिगया तो हू पूर्वके प्रयोगतैं जहांतांई फिरनेका संस्कार नहींमिटै तहांतांई फिरबोही करै। तैसैंही संसारमैं तिष्ठता जीव हू मुक्तिकी प्राप्तिकेअर्थि वारंवार चिंतवन अभ्यास करै था सो मुक्ति भए पाछैं अभ्यास

नहीं रह्या तोहू पूर्वले संस्कारतैं मुक्तिगमन होयहै। बहुरि जैसैं तूंबा मृत्तिकाके लेपतैं भारयाहुवा जलमैं डूबि रह्या था मृत्तिकाका लेप दूरि होते ही तूंबा जलके ऊपरिही आजाय तैसैं कर्मके भारकरि दब्या परवश भया आत्मा तिस कर्मके संबंधतैं संसारमैं नियमतैं पड्याहै फिर कर्मका लेप दूरि होय तब ऊर्ध्वही गमन करै है। बहुरि जैसैं एरंडका डोडामैं तिष्ठता एरंडबीज सो डोडाकूं सूकिकरि फूटतैंही ऊंचा उछलै है तैसैं मनुष्यादिभवमैं राखनेवाला गतिजात्यादि नामकर्म तथा आयु नाम गोत्रके बंधन टूटतेही आत्मा ऊर्ध्व गमन करै है। बहुरि जैसैं तिर्यग्गमन करावनेवाला पवनका अभाव होय तादि दीपककी शिखा ऊर्ध्वही गमन करै है। तैसैं नानागतिमैं गमन करावनेका कारण कर्मका अभाव होतै आत्माका ऊर्ध्वगमन ही होय है। जैसैं अग्निका ऊर्ध्वगमनस्वभाव है तैसैं जीवकाहू ऊर्ध्वगमन स्वभाव है। जैसैं अग्निशिखा पवनकी प्रेरी तिर्यग्गमन करै अर पवनका अभाव भए ऊर्ध्वगमन करै है तैसैं कर्मका प्रेर्या जीव चतुर्गतिमैं परिभ्रमण करै है कर्मका अभाव भए ऊर्ध्वगमन करै है। इहां कोऊ पूछै—मुक्ति भए पीछैं आत्माका ऊर्ध्वगमनस्वभावही है तो लोकके अंतमैंही कैसैं ठहर्या फिर ऊंचाही कोन हेतुतैं नहीं जाय। ताका उत्तर कहैहैं—

धर्मास्तिकायाभावात् ॥ ८ ॥

अर्थ—मुक्त आत्मा है सो लोकका अंतमैं जाय तिष्ठै है परैं अलोकमैं नहीं जायहैं। जातैं आगैं गति उपकार करनेवाला धर्मास्तिकायका अभाव है। अर धर्मास्तिकायका अभाव समस्तलोकमैंभी मानिए तो लोक अलोकका विभागका अभाव होजाय। आगैं पूछै हैं—मुक्त भए जीव तिनकैं गति जाति आदिक तो कारण नाहीं तातैं इन विषै भेदका व्यवहार नाहीं है कि कछु भेदव्यवहार कीजिए। ताका उत्तर कथंचित् भेदभी करिए ताका सूत्र कहै हैं—

क्षेत्रकालगतिलिंगतीर्थचारित्रप्रत्येकबुद्धिबोधितज्ञानावगाह
नांतरसंख्याल्पबहुत्वतः साध्याः ॥ ९ ॥

अर्थ–क्षेत्र काल गति लिंग तीर्थ चारित्र प्रत्येकबुद्धबोधित ज्ञान अवगाहना अंतर संख्या अल्पबहुत्व इनि बारह अनुयोगनिकरि सिद्धजीवनिकूं भेदरूप साधने । प्रत्युत्पन्ननय अर भूतप्रज्ञापननय इन दोऊ नयनिकी विवक्षाकरि क्षेत्रादिक बारह अनुयोगनितैं सिद्धनिमैं भेद साधनेयोग्य है तहां क्षेत्रकरि तो कौंन क्षेत्रमैं सिद्ध होयहै–प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षाकरि सिद्धक्षेत्रविषै अथवा अपने आत्मप्रदेशनिविषै सिद्ध होयहैं अथवा आकाशके प्रदेशनिविषै सिद्ध होयहैं । भूतप्रज्ञापननयकी अपेक्षाकरि जन्म अपेक्षातैं पनरह कर्मभूमिका जन्म्या जीवहीकै सिद्धगति होयहै । तथा पंद्रह कर्मभूमिमैं जन्म्या मनुष्यकूं कोऊ देव आदि अन्य क्षेत्रमैं लेजाय तो अढाई द्वीपप्रमाण समस्तमनुष्यक्षेत्रतैं सिद्ध होयहैं । इहां प्रत्युत्पन्नग्राहीनय वर्त्तमानपदार्थकूं ग्रहण करै है सो ऐसा नय ऋजूसूत्र है । तथा शब्द समभिरूढ एवंभूतभी याही नयका परिवार है । बहुरि कालकरि कोनसे कालमैं सिद्ध होय–तहां प्रत्युत्पन्नग्राहीनयकी अपेक्षाकरि एकसमयमैं सिद्ध होय हैं । भूतप्रज्ञापननयकी अपेक्षाकरि सामान्यकरि तो उत्सर्पिणी अवसर्पिणी दोऊ कालमैं सिद्ध होय हैं अर विशेषकरि अवसर्पिणीका सुखमदुःखमा जो तीजा काल ताका अंतभागविषै अर दुखमासुखमा जो चोथा काल समस्तके विषै उपज्या अर दुखमसुखमका उपज्या पंचमकालके विषैभी मोक्ष होय हैं । अर दुःखमकालमैं अर दुःखमदुःखमकालमैं उपज्या सिद्धगति नहीं पावै है । अर विदेह क्षेत्रका उपज्या कोइ देवादिक हरि ले जाय सो समस्त उत्सर्पिणीके विषै सिद्ध होय हैं । बहुरि गतिविषै प्रत्युत्पन्नग्राहीनयकी अपेक्षा सिद्धगतिविषैही सिद्ध होय हैं । अर भूतविषयनयकी अपेक्षाकरि मनुष्यगतिहीमैं

सिद्ध होय हैं। बहुरि लिंगकेविषै प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षाकरि वेदरहितही सिद्ध होयहैं। भूतग्राहीनयकी अपेक्षाकरि भाववेद तीनोंहीकरि क्षपकश्रेणी चढि मोक्ष पावै हैं। द्रव्यकरि पुरुषवेदहीतैं सिद्ध होय हैं अथवा निर्ग्रंथलिंगकरिही सिद्धगति होयहैं भूतविषयनयकी अपेक्षा पूर्वै जाकै सग्रंथीपणा था ताहीकै मोक्ष होयहै। बहुरि तीर्थकरि–कोऊ तो तीर्थंकर होय मोक्ष पावै है। अर केई सामान्यकेवली होय मोक्ष पावै है। तिसमैंहू कोऊ तो तीर्थंकर विद्यमान होय तिस समय मोक्ष पावै है। केई तीर्थंकरनिकूं नहीं विद्यमान होतै मोक्ष पावै हैं। बहुरि चारित्रविषै प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षा तो चारित्रनिका अभावहीकरि सिद्ध होय है। तहां चारित्रका नामही नहीं अर भूतग्राहीनयकी अपेक्षामैं अनंतर अपेक्षा तो यथाख्यातचारित्रकरिही मोक्ष पावै हैं। अर अंतरकी अपेक्षा–सामायिक छेदोपस्थापना सूक्ष्मसांपराय यथाख्यातचारित्रकरिही मोक्ष पावै हैं। तथा कोऊकै परिहारविशुद्धि होय तब पांचूहीतैं मोक्ष पावै है। बहुरि प्रत्येकबुद्ध तो अपनी शक्तिकरि स्वयमेवही ज्ञान पावै है। अर बोधित कहिए परके उपदेशतैं पावै। तहां केई तो प्रत्येक बुद्ध मोक्ष पावै हैं केई बोधितबुद्ध मोक्ष पावै हैं। बहुरि ज्ञानकरि प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षा तो केवलज्ञानकरिही सिद्ध होय हैं। अर भूतग्राहीनयकी अपेक्षा करि–केई तो मति श्रुत इन दोय ज्ञानकरिही केवलज्ञान उपजाय मोक्ष पावै हैं। केई मति श्रुत अवधि मनःपर्यय इन चारोंज्ञानकरि केवल उपजाय मोक्ष पावै हैं। केई मति श्रुत अवधि इन तीन ज्ञानकरि केवल उपजाय मोक्ष पावै हैं। बहुरि अवगाहना उत्कृष्ट पांचसैं पचीस धनुष्यकी है। अर जघन्य साढा तीन हस्तप्रमाण कछु घाटि है मध्यके नानाभेद हैं। इनमैं एकएक अवगाहनातैं मोक्ष पावै हैं। प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षा देशोनकही है बहुरि सिद्ध होतै जीव अंतरकरिभी सिद्ध होय अर अंतररहितभी सिद्ध होय हैं। तहां जो सिद्ध होय हैं तिनकै अनंतर जघन्य तो

दो समय है। अर उत्कृष्ट अष्टसमयपर्यंत निरंतर सिद्ध होय हैं। वहुरि अंतर जघन्य तो एकसमय है अर उत्कृष्ट छह महिना है। वहुरि संख्या जघन्यकरि तो एकसमयम एकही सिद्धगति पावै है। अर उत्कृष्ट एकसमयमै एकसौ आठ जीव मोक्ष पावैं हैं। वहुरि क्षेत्र आदिकएकादशकरि आभिन्नाकै परस्पर भेदतैं संख्याकी विशेषतातैं अल्पबहुत्व कहिए हैं तहां प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षा सिद्धक्षेत्रविषैही सिद्ध होय हैं। याकै अल्पबहुत्व नाहीं हैं। वहुरि भूतग्राहीनयकी अपेक्षा सिद्धक्षेत्र दोय प्रकार हैं। जन्मतैं अर संहरणतैं तिनमैं संहरणसिद्धअल्प हैं। इनतैं संख्यातगुणे जन्मसिद्ध हैं। वहुरि क्षेत्रनिका विभागतैं ऊर्ध्वलोकतैं। भए सिद्ध अल्प हैं। तिनतैं असंख्यातगुणा अधोलोकतैं भए सिद्ध हैं। तिनतैं असंख्यातगुणा तिर्यग्लोकतैं भए सिद्ध हैं। कोऊकहै ऊर्ध्वलोकतैं अर अधोलोकतैं भए सिद्ध कैसें हैं—ताका उत्तर—जो आगमकी आज्ञाविना अपनी रुचिसैं तो कहि करि कौन संसारमैं डूबै? विशेष जाणेविना कह्या जाय नाहीं सामान्य आगममैं लिख्या सो प्रमाण है? सोही लिखादिया है। वहुरि सवतैं थोरे समुद्रतैं भए सिद्ध हैं। तिनतैं संख्यातगुणा द्वीपतैं सिद्ध भए हैं। ऐसैं तो सामान्य कह्या।

इनका विशेष—सवतैं थोरैं लवणसमुद्रतैं भए समुद्रतैं सिद्ध हैं। तिनतैं संख्यातगुणा कालोदधिसमुद्रतैं भए सिद्ध हैं। तिनतैं संख्यातगुणा जंबूद्वीपतैं भए तिनतैं संख्यातगुणा धातकी द्वीपतैं भए सिद्ध हैं। तिनतैं असंख्यातगुणा पुष्करार्द्धतैं भए सिद्ध हैं। ऐसैं क्षेत्रका विभागतैं अल्पवहुत्व जानना। वहुरि कालका विभागतैं उत्सर्पिणीकालतैं सिद्ध भए, तिनतैं अवसर्पिणीकालमैं भए सिद्ध विशेषकरि अधिक हैं। वहुरि उत्सर्पिणी अवसर्पिणीकाल विना जे सिद्ध भए ते तिनतैं संख्यातगुणा हैं। जातैं विदेहक्षेत्रनिमैं उत्सर्पिणी अवसर्पिणी दोऊ काल नहीं प्रवर्त्तैं हैं। वहुरि प्रत्युत्पन्नायनकी अपेक्षाकरि एकसमयमैं सिद्ध होय हैं यातैं

अलपबहुत्व नाहीं है। गतिविषै प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षा तो अलपबहुत्व नाहीं। बहुरि एकगतिका अंतर अपेक्षाकरि तिर्यंचगतिके आये मनुष्य सिद्ध भए ते तो समस्ततैं अल्प हैं। तिनतैं संख्यातगुणे मनुष्यगतितैं मनुष्य होय सिद्ध होय हैं। तिनतैं संख्यातगुणा नरकगतितैं आए मनुष्य होय सिद्ध होय हैं। तिनतैं संख्यातगुणा देवगतितैं आए मनुष्य होय सिद्ध होय हैं। बहुरि वेदका अनुयोगकरि प्रत्युत्पन्ननयकरि तो वेदरहित सिद्ध होय हैं तहां अल्पबहुत्व नाहीं। भूतनयकीअपेक्षासर्वतैं अल्प तो नपुंसकलिंगतैं श्रेणी चढि सिद्ध होय हैं तिनतैं असंख्यातगुणा स्त्रीवेदमैं श्रेणी चढि सिद्ध होय हैं तिनतैं संख्यातगुणा पुरुष वेदतैं श्रेणी चढि सिद्ध भए हैं। बहुरि तीर्थंकर होय सिद्ध भए अल्प हैं। तिनतैं संख्यातगुणा सामान्यकेवली होय सिद्ध भए हैं। बहुरि चारित्रकरि प्रत्युत्पन्ननयकीअपेक्षा चारित्रविनाही सिद्ध भए तहां अल्पबहुत्व नाहीं अर भूतनयकी अपेक्षा अनंतरचारित्र यथाख्यातहीतैं सिद्ध होय हैं तहांभी अल्पबहुत्व नाहीं है। बहुरि अंतरसहित चारित्रअपेक्षा पंचचारित्रतैं सिद्ध भए अल्प हैं तिनतैं संख्यातगुणा चारित्रतैं भए हैं। बहुरि प्रत्येकबुद्धनितैं संख्यातगुणे बोधितबुद्ध भए सिद्ध हैं। बहुरि ज्ञानकरि प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षा तो केवलज्ञानहीतैं सिद्ध होय हैं। तिनमैं अल्पबहुत्व नाहीं। भूतनयकी अपेक्षाकरि दोय ज्ञानतैं सिद्ध भए अल्प हैं। तातैं संख्यातगुणा च्यार ज्ञानतैं भए सिद्ध हैं। तिनतैं असंख्यातगुणा तीन ज्ञानतैं भए सिद्ध हैं। बहुरि अवगाहनाकरि जघन्य अवगाहनातैं सिद्ध भए थोरे हैं। तिनतैं संख्यातगुणा उत्कृष्ट अवगाहनातैं भए सिद्ध हैं। तिनतैं संख्यातगुणे मध्यम अवगाहनातैं भए सिद्ध हैं। बहुरि संख्याविषै एकसमयमैं उत्कृष्ट पणैं एकसो आठ सिद्ध होय हैं ते तो अल्प हैं। तिनतैं अनंतगुणा पचासतांईकी संख्यात भए सिद्ध हैं तिनतैं असंख्यातगुणा

गुणचासतैं लगाय पचीसताईंकी संख्यात एकसमयमें भए सिद्ध हैं । तिनतैं संख्यातगुणे चोईसतैं लगाय एकपर्यंत संख्यातैं एकसमयमैं भए सिद्ध हैं। ऐसै निसर्ग अर अधिगमविषै कोऊ एकतैं उपज्या तत्त्वार्थनिका श्रद्धान है स्वरूप जाका अर शंकादि अतिचाररहित है अर प्रशम संवेग अनुकंपा आस्तिक्य है प्रगट लक्षण जाका ऐसा निर्मलसम्यग्दर्शन अर सम्यग्दर्शनकी उपलब्धितैंही विशुद्ध हुवा सम्यग्ज्ञानकूं प्राप्त होय करिकै अर नामादिक च्यार निक्षेप अर प्रत्यक्ष परोक्ष दोय प्रमाण अर निर्देशादिक अर सत्संख्यादिक जे वडे उपाय तिनकरि जीवनिके पारिणामिक औदयिक औपशमिक क्षायोपशामिक क्षायिक भावनिका स्वरूप है ताहि जाणि करिकैं, वहुरि चेतनके भोगके साधनेरूप जे विषय तिनकी उत्पत्ति विनाश स्वभावके ज्ञान होनेतैं विषयनिमें विरक्त होय अर वांछारहित होय तीनगुप्ति पंच समितिरूप हुवो दशलक्षण धर्मके आचरणतैं अर धर्मके फलका दर्शनतैं निर्वाणकी प्राप्तिमें यत्नकेअर्थि वृद्धितैं प्राप्त हुवा है श्रद्धान अर संवेग जाकै अर भावनाकरि प्रगट किया है स्वरूप जानैं ऐसा अर अनुप्रेक्षाकरि स्थिर किया है अभिप्राय जानै ऐसा अर संवररूप है आत्मा जाका ऐसा हुवा संता आस्रवरहितपणातैं दूरि भया है नवीनकर्मका संचय जाकै ऐसा वहुरि परिग्रहके जीतनेतैं अर वाह्य अभ्यंतर तपके आचरणतैं अर अनुभव करनेतैं सम्यग्दर्शनके धारक विरताविरतकूं आदि लेय सयोगीजिन पर्यंतनिकै परिणमनरूप अध्यवसाय कहिए परिणाम तिनका विशुद्धताके स्थानांतरकै असंख्यातका गुणाकार किया आधिकताकरिकै पूर्वले संचय किए कर्मनिकूं निर्जरा करता संता ऐसा, वहुरि सामायिकचारित्रकूं आदिलेय सूक्ष्मसांपरायपर्यंत कषायनिके विशुद्धिस्थाननिका उत्तरोत्तर उत्कृष्टपणाका अवलंबनतैं अर पुलाकादिक निर्ग्रंथनिका संयमके अनुपालनके विशुद्धताके स्थानविशेषनिकी उ-

त्तरोत्तर उत्कृष्टताकी प्राप्तिकरि रच्यो अर अत्यंत नष्ट हुवो है आर्त्त रौद्र ध्यान जामैं अर धर्मध्यानके प्रभावतैं प्राप्त भया है समाधिबल जाकै, अर शुक्लध्यानके विकल्प जे पृथक्त्ववितर्कविचार अर एकत्ववितर्कविचार इन दोउ ध्याननिके मध्य किसी एक ध्यानमैं वर्त्ततो ऐसो, अर नानाप्रकारकी पूर्वोदित शुद्धिनिके विशेषकरि युक्त ऐसो, अर तिन शुद्धिनिमैं नहीं आसक्त है चित्त जाका ऐसा कोऊ महान् साधु है सो पूर्वैं कह्या क्रमकरि मोहादिक च्यार घातिया कर्मनिका नाशकरि सर्वज्ञपणाकी ज्ञानलक्ष्मीकूं अनुभव करि अरहंतपणा पाय पाछैं शेष अघातिकर्मनिका नाशतैं भवबंधरहित हुवा जैसैं उपादानकारण ईंधनका अभाव जाकै होयगा ऐसा अग्निकीज्यों पूर्वैं ग्रहणकीया भव ताका वियोगतैं अर कारणके अभावतैं नवीन शरीरका नहीं प्रगट होनेतैं संसारका दुःखको उलंघनतैं अंतरहित एकांतिक निरुपम निरातिशय ऐसा निर्वाणका सुखकूं प्राप्त होय है। इस प्रकार तत्त्वार्थभावनाको यो फल है सो तत्त्वार्थसूत्रके ज्ञाता वक्ता श्रोता भव्यजीवनिकूं प्राप्त होहू।

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

अर्थ—ऐसैं तत्त्वार्थका है अधिगम जातैं ऐसा जो दशअध्यायरूप मोक्षशास्त्र तिसविषैं दशम अध्याय समाप्त भया।

दोहा।

है जातैं तत्त्वार्थका, अधिगम सबसुखदाय। मोक्षशास्त्र मंगलमयी, नमूं दशम अध्याय ॥ १० ॥

ऐसैं अर्थप्रकाशिकानाम देशभाषामय वचनिका श्रीराजवार्तिक नाम ग्रंथका अल्पलेश लेय अपना उपयोगकी विशुद्धिताके अर्थि तथा संस्कृतके बोधरहित अल्पज्ञनिके तत्त्वार्थसूत्रनिके अर्थ समझनैकेअर्थि अपनी बुद्धिकी अनुसार लिखी है परंतु राजवार्तिकका अर्थ तथा कहूंकहूं गोमटसार त्रिलोकसारका अर्थकूं लेय लिख्या है। अपनी बुद्धिकी कल्पनातें इस ग्रंथमैं एक अक्षरहू नहीं लिख्या है जाकै पापका भय होयगा अर जिनेंद्रकी आज्ञाका धारणेवाला होयगा सो जिनेंद्रके आगमकी आज्ञाविना एक अक्षर स्मरणगोचर नहीं करैगा लिखना तो वणैंही कैसैं? अर जे सूत्रकी आज्ञा छांडि अपने मनकी युक्तितैंही अपने अभिमान पुष्ट करनेकूं योग्य अयोग्य कल्पनाकरि लिखैं हैं ते मिथ्यादृष्टी सूत्रद्रोही अनंतसंसारपरिभ्रमण करैंगे।

इस तत्त्वार्थसूत्रके दश अध्याय ऊपरि समंतभद्रस्वामी चौरासी हजार श्लोकनिमैं गंधहस्तिनाम महाभाष्य रचा है अर च्यार हजार श्लोकनिमैं सर्वार्थसिद्धिनाम टीका श्रीपूज्यपादस्वामी रची है। अर सोलह हजार श्लोकनिमैं राजवार्तिक नाम भाष्य श्रीअकलंकदेव रचा है अर वीस हजार श्लोकनिमैं श्लोकवार्तिक नाम भाष्य श्रीविद्यानंदस्वामी रचा है अर इस दशाध्यायसूत्रकी आदिका एक श्लोककी व्याख्याही आठ हजार अष्ट सहस्री अर तीन हजार आप्तपरीक्षा ए दोऊ ग्रंथ तथा अन्यभी बडेबडे ग्रंथ विद्यानंदस्वामी रचे हैं। आप्तका सत्यार्थस्वरूपकी दृढता कराई है। एकांत अभिप्रायकूं निकाशि दिया है। जिनके हृदयमैं ए ग्रंथ प्रवेश कीए तिनकै मिथ्याश्रद्धान जन्मांतरहूमैं प्रगट नहीं होय है। इसकी महिमा वचनद्वारा कहनेकूं कोंन समर्थ है। इस कलिकालमैं ए ग्रंथही साक्षात् केवलीतुल्य हैं। श्रीकुंदकुंदस्वामी करि विरचित समयसार प्रवचनसार पंचास्तिकाय नाटकत्रय तिनऊपरि श्रीअमृतचंद्रसूरि टीका रचीहै।

सो ऐसे ग्रंथ ऐसी टीकाकी रचना इस कालमैं ओर है नहीं श्रुतकेवलीतुल्य ज्यांकी व्याख्या है। अर अष्टपाहुड नियमसार इत्यादिक अनेकग्रंथनिकी रचनाकरि धर्मका स्तंभ कीया है बहुरि श्रीनेमिचंद्र सेध्दांतिक गोमटसार लब्धिसार क्षपणासार त्रिलोकसार द्रव्यसंग्रहादिक अनेक रचना जिनसूत्रनितैं रची है जिन उपरि अभयनंदीसिध्दांती तथा केशववर्णी टीका रची तथा त्रिलोकसारउपरि माधवचंद्र त्रैविद्यदेव रचना रची है। श्रीबट्टकेरस्वामी मूलाचार रच्या, श्रीवीरनंदी आचारसार रच्या, श्रीपूज्यपादस्वामी जैनेंद्रव्याकरण रच्या, श्रीजिनसेन गुणभद्रादि महापुराण रच्या शिवाचार्य भगवतीआराधना रची, तथा श्रीप्रभाचंद्रमुनि अकलंकदेवकृत लघुत्रयी बृहत्त्रयीचूलिका इन सप्तग्रंथनिका सारभूत लेय कुमुदचंद्रोदय नाम महाप्रभाविक अनेकांतमय ग्रंथ रच्या तथा परीक्षामुख प्रमेयकमलमार्तंड, प्रमेयचंद्रिका, प्रमाणपरीक्षा, प्रमाणनिर्णय, प्रमाणमीमांसा, पत्रपरीक्षादि अनेक ग्रंथ जीवनिका उपकारके निमित्त अनेक आचार्य रचना करि इस अनादिके धर्मकी इस कलिकालमैं रक्षा करी है। जातैं इस कालमैं बुध्दिवीर्य आयु अत्यंत घटता जायहै तातैं पूर्वाचार्यनिकरि प्ररूपे महान् ग्रंथ तिनमैं प्रवेश अति दुर्धर जानि इन ग्रंथनिमैं महान् ग्रंथांमैं प्रवेश होना जानि बडा उपकार कीया है। अब इन ग्रंथनिके समझनेवालेहू बिरले रहिगये तातैं धर्मकी प्रवृत्तिके निमित्त भाषावचनिका रचना बनी है। अब स्यादवादविद्याके पारगामी वीतरागी परमहितोपदेशके दयारूप अमृतरसकरि भीजे ऐसे निर्ग्रंथगुरुनिकूं अर उनके प्ररूपे ग्रंथनिकूं हमारा मन वचन कायकरि वारंवार सदाकाल आगामीकालमैं वर्त्तमानमैं बहुत विनयसंयुक्त नमस्कार होहु। इनके चरणारविंदके प्रसादतैं हमारे हृदयविषै निरंतर पंच परमगुरुनिकी भक्ति होहु। हमारे समाधिमरण होहु। अपमृत्युका विनाश होऊ, जिनभक्तिविना पर्यायका एक क्षणहू मतिजाहु।

लक्ष योजन क्षेत्रमें ऐसें वट बारा है। भरतकी एक शलाका हिमवानपर्वतका विस्तार दोय शलाकामैं है हिमवत क्षेत्रका च्यार; महाहिमवतका आठ, हरिक्षेत्रका सोलह भागमैं है निषधाचल बत्तीस भागमैं है। विदेह चौसठि भागमैं है। नीलाचल पर्वत बत्तीसमैं रम्यक सोलहमैं रुक्मीपर्वत आठभागमैं हैरण्यवत क्षेत्र चारि भागमैं शिखरीपर्वत दोय भागमैं ऐरावतक्षेत्र एकभागमैं। ऐसें एकसोनिवै विभाग जानने। अब इस जंबूद्वीपकूं वेढे लवणनामा समुद्र है। सो समभूमिविषै है। याका विस्तार दोय लाख योजनका सर्वतरफ है। अर इस समुद्रकी ऊंडाई दोऊ तटनिविषै तो मांशीकी परसमान है। फिर अनुक्रमतैं ऊंडाई वधीहै सो पिच्याणवै अंगुल गए एक अंगुलकी ऊंडाई है। अर पिच्याणवैं हस्त गए एक हस्तप्रमाण ऊंडा है। पच्याणवै योजन गये एक योजन ऊंडा है। ऐसैंही तटतैं पच्याणवै हजार योजन दूरि गये एक हजार योजनका ऊंडा है। जह हजार योजन ऊंडा है तहां दश हजार योजनके विस्तार रूप रह्या तितनीही जलकी चौडाई है। ऐसें तो नीचैं क्रमतैं दोऊ तटनीतैं ऊंडाई बधीहै सो दोऊ तटनितैं पच्याणवै पच्याणवै हजार योजन गए हजार योजनका ऊंडा हैं तहां दश हजार योजनकी चौडाई हैं। बहुरि समभूमितैं दोऊतरफ जलकी उंचाई बधी है। सो दोऊ तटनितैं पच्याणवै हजार योजन गए सोलह हजार योजन ऊंचा जल है तहां दश हजार योजनकी चौडाई है। यवनिकी राशिकी ज्यौं याका ऊंचा जल है। यातैं लवणसमुद्रका मृदंगका संस्थान है। जैसैं मृदंगका एक विभाग लंबा ऊंचा होय एक विभाग छोटा होय है। अर जैसैं मृदंग बीचिमैंतैं चौडा होय नीचैं ऊपरि दोऊ तरफ क्रमतैं घटताघटता होय दोऊ मुखकी चौडाई समान होय। तैसैं समुद्रहू बीचिमैं दोय लक्ष योजन प्रमाण चौडा अर नीचैं क्रमतैं घटता हजार योजन ऊंडा गया तहां दश हजार योजनका चौडा है।

अर ऐसैंही उपरि क्रमतैं घटता घटता सोलह हजार योजन ऊंचा समभूमितैं गया तहां जल दश हजार योजनका चौडा है। सो पूर्णमासीकै दिन तो समभूमितैं जल सोलह हजार योजन उंचा होय है। अर ऊपरि दश हजार योजन चौडा विस्तार होय है। फिर पडिवाके दिनतैं लगाय दिनदिनप्रति तीनसै तेतीस योजन अर एक योजनका तीजा भाग प्रमाण उच्चताकरि घटता जायहै सो अमावसीकै दिन ग्यारह हजार योजन समभूमितैं ऊंचा जल रहिजाय है। इस सिवाय घटै नहीं तहां जलकी चौडाईका प्रमाण गुणहत्तरि हजार तीनसै पचेतरि योजनप्रमाण रहैहै। फिर शुक्लपक्षकी पडिवातैं जलकी ऊंचाई तीनसै तेतीस योजन एक योजनका तीजा भाग नित्य बधैहै। सो पूर्णिमापर्यंत पंद्रह दिनमैं पांच हजार योजन बधै तादि सोलह हजार योजन ऊंचा होय है। अर ऊपरि दश हजार चौडाई होयहै। सो इहां जलके घटनेबधनको ऐसा हेतु जानना। जो लवणसमुद्रकै मध्यभागकी परिधिकै अभ्यंतरपृथ्वीमैं खाडेसमान एक हजार आठ पातालकलश हैं तहां च्यारो दिशानिमैं एक एक लक्ष योजनके ऊंडे च्यार पातालकलश हैं। तिनकी ऊंडाई रत्नप्रभापृथ्वीका पंकभागताईं है। बहुरि च्यारो विदिशानिविषैं दश हजार योजन ऊंडा च्यार अन्य कलश हैं। बहुरि इन आठौं कलशनिकै आठ अंतराल तिन एक एक अंतरालविषैं एकसो पचीस एकसो पचीस अन्य छोटे कलश हैं। ऐसैं आठ अंतरालनिके एक हजार कलश हैं। ते एक हजार योजनकी ऊंडाई लिएहैं। ऐसैं समस्त कलश एक हजार आठ हैं।

वज्रमय इन पातालनिकी सर्वतरफ भीति है। तिन भीतिनिकी मोटाई दिशानिके पातालनिकी पांचसै योजनकी, विदिशानिकेकी पचास योजनकी, अंतरालके, हजारकी पांचपांचयोजन मोटी है मृदंगके आकार हैं। सो इनकी ऊंचाईकै प्रमाण मध्यस्थानकी चौडाई है। अर पींदा अर मुख अपनी उंचाईकै

दशवै भाग है। दिशानिकै च्यार कलशनिकी उंचाई अर मध्यकी चौडाई लक्ष लक्ष योजनकी है। अर मध्यमैंसूं अनुक्रमतैं नीचै ऊपरि दोऊतरफ घटता गया है सो पींदा अर मुख प्रत्येक दश हजार योजनका चौडा है। अर विदिशाके च्यार प्रत्येक ऊंचे दश हजार योजन हैं अर मध्यमैं उदरहू दश हजार योजन का है। बहुरि मध्यतैं नीचै वा ऊपरि क्रमतैं घटता एक हजार योजन चौडा है। अर आठ अंतरालनिमैं तिष्ठते एक हजार कलश एक हजार योजन ऊंडे अर मध्यमैं चौडे हैं। अर मध्यतैं ऊपरि नीचैं घटेहैं सो पींदा अर मुख एकसौ योजन प्रमाण है। बहुरि इन समस्त एक हजार आठ कलशनि की अपनी अपनी ऊंचाईका तीनतीन भाग करिए तहां नीचला त्रिभागविषैं तो पवन है। अर मध्यका त्रिभागविषैं जल अर पवन दोऊ हैं। अर ऊपरला त्रिभागविषै केवल जलही भरचा है। तहां शुक्लपक्षमैं तो पातालनिका मध्यभागविषै पवन वधैहै। सो दिनप्रति जल ऊंचा वधै है अर कृष्णपक्षमैं पवन नीचैं बैठैहै। तातैं जल दिनप्रति घटै है। ऐसैं लवणसमुद्रका वर्णन है। बहुरि ए पातालकलश लवणसमुद्रहीमैं है। अन्य समस्तसमुद्रनिमैं नहींहैं। अर समभूमिसैं लवणसमुद्रकाही जल ऊंचा है अन्य समुद्रनिका जल समभूमितैं उंचा नहीं है बराबरी है। बहुरि अन्य समस्तसमुद्र एक हजार योजनके ऊंडे दोऊ तटनितैं समान उंडाई हैं। बहुरि लवणसमुद्रका जल लवणसमान क्षाररसमय है। अर कालोदधि अर पुष्कर अर अंतका स्वयंभूरमण इन तीन समुद्रनिका जल है सो जलके स्वादरूपही है। अर चौथा वारुणीवरका जल मदिराका रसरूप है। पांचमा क्षीरवरसमुद्र दुग्धके स्वादरूप है। अर छठा घृतवर घृतके स्वादरूप है। ऐसैं सातसमुद्र तो भिन्न स्वादरूप कहे। अर इनतैं अन्य असंख्यात समुद्र हैं तिनके जलका इक्षुरसके समान स्वाद है। बहुरि कच्छमच्छादिक जलचर जीव हैं ते लवणसमुद्र अर कालोदधिसमुद्र अर स्वयं-

भूरमण इन तीन समुद्रनिमेंही हैं। अन्य असंख्यात समुद्रनिमें नहींहैं। अर समस्तसमुद्र हजार योजन प्रमाण समान ऊंडे हैं॥ अब आगें लवणोदधिके अनंतर धातकीखंड नाम दूसरा द्वीप है तहां संबंधी रचना कहनेकूं सूत्र कहे हैं—

द्विर्धातकीखंडे ॥ ३३ ॥

अर्थ—धातकीखंडद्वीपविषैं भरतादिक्षेत्र दोयदोय हैं। धातकीखंड नाम दूसरा द्वीप है सो लवणसमुद्रको कडाकी ज्यौं वेढिकरि च्यार लक्ष योजन चौंडा तिष्ठै है। जो जंबूद्वीपसमान खंड करिए तो लवणसमुद्रका चोईस होय धातकीखंडका १४४ कालोदधिका ६७२ पुष्करका २८८० ऐसैं विस्तार जानना ताकी दाक्षिणउत्तरादिशामें दोय इष्वाकार पर्वत हैं। द्वीपप्रमाण च्यारि लाख योजन लंबे हैं। ते लवणोदधि कालोदधिकी वेदीकूं स्पर्शे हैं। ते इष्वाकार च्यारसै योजन ऊंचे हैं। सौ योजन ऊंडे हैं। एक हजार योजनप्रमाण चौडे हैं। तिनकरि द्वीपमें दोयभाग भया। तहां पूर्वभागके मध्य विदेहविषैं अचल मेरु है। सो इन मेरुगिरिनिकी प्रत्येक एक हजार योजन नींव अर चौरासी हजार योजन उच्चता है तहां समभूमिविषै तो भद्रसाल वन है। तातैं पांचसै योजन ऊपरि नंदनवन है अर साढे पचपन हजार योजन ऊपरि सौमनसवन अर अठाईस हजार योजन ऊपरि पांडुक वन ऐसैं च्यार वन हैं। ऐसैं दोय मेरुपर्वत इनकी चूलिका चालीस हजार योजन ऊंची पन्नाके वर्ण है। बहुरि इन दाक्षिण इष्वाकारतैं लगाय दोय तरफ भरतक्षेत्र हैं। बहुरि हिमवानपर्वत इत्यादि ऐरावतक्षेत्रतांई रचना है सो इष्वाकार तांई वर्त्तै है बहुरि उत्तर इष्वाकारके दोऊ तरफ ऐरावतक्षेत्र हैं। ऐसैं चोदह क्षेत्र बारह कुलाचल हैं। इनकी रचनाका दृष्टांत ऐसा है जैसैं पृथ्वी ऊपरि गाडीका पह्या धरि देखिए तिस पह्याका आरासमान

कुलाचल पर्वत तिष्ठै हैं। ते पर्वत दोउ तरफ सर्वत्र समान चोडे हैं। अर आरनिके वीचका छिद्रका क्षेत्र होय तैसैं भरतादिक्षेत्र हैं। बाह्य कालोदधिके निकट अधिक चोडे हैं। अभ्यंतर लवणोदधिके निकट अल्प चोडे हैं। ऐसैं तहां क्षेत्र अर कुलाचल तिष्ठै हैं। बहुरि तहां भरतक्षेत्रका मध्यविस्तार बारह हजार पांचसै इक्यासी योजन अर एक योजनका दोयसै बारह कला करिए तिनमैं छत्तीस कला प्रमाण है। अर आगै हैमवत हरि विदेह पर्यंत क्षेत्रनिका चोगुणाचोगुणा विस्तार है। बहुरि उत्तरके क्षेत्र कुलाचल हैं ते दाक्षिणकेनिके समान हैं। ऐसैं धातकीखंड नामा दूसरा द्वीप है। ताके उत्तरके कुरुक्षेत्रविषै परिवार के वृक्षनिसहित धातकीवृक्ष है ताकरि शोभित है॥

पुष्करार्द्धे च ॥ ३४ ॥

अर्थ—पुष्करार्द्धद्वीपविषैभी त्योंही भरतादिक दोयदोय क्षेत्र तथा कुलाचल हैं। इहांहू दक्षिण उत्तार दिशाविषैं दोय इष्वाकारपर्वत हैं। एक एक हजार योजन चौडे हैं। अर च्यारसै योजन ऊंचे हैं। अर आठ लाख योजन लंबे हैं। कालोदधि अर मानुषोत्तारकी वेदीतांई हैं तातैं द्वीपमैं दोय भाग भया तहां पूर्व तो मंदरमेरु है। अर पश्चिम विद्युन्माली मेरु है। दोऊ तरफ क्षेत्र कुलाचलनिकी रचना है। पुष्करार्द्धके भरतक्षेत्रका मध्याविस्तार त्रेपन हजार पांचसै बारह योजन अर एक योजनका दोय-सै बारह भाग करिए तिनमैं एकसौ निन्याणवै भाग अधिक है। बहुरि इन च्यार मेरुगिरिनिका प्रमाण समानरूप है। बहुरि कुलाचल तथा वक्षारगिरि तथा नदी हैं तिनकी चौडाई जंबूद्वीपतैं दूनी धातकी-द्वीपविषै है। अर धातकीद्वीपतैं दूनी चौडाई लीए पुष्करार्द्ध विषै हैं। परंतु ए समस्त पर्वत उच्चताकरि जंबूद्वीपके पर्वतनिकी ऊंचाईकरि समान हैं। अधिक उंचा नाहीं। बहुरि धातकी पुष्करार्द्धमैं क्षेत्रनिकी

वाह्यचौडाई अभ्यंतर चौडाईतैं अधिक है। याहीतैं तहांके गजदंत पर्वत हैं ते दोय तो अधिक लंबे हैं। अर दोय अल्प लंबे हैं। ऐसैं प्रत्येक च्यारो मेरुसंबंधी जानने। धातकीद्वीप तथा पुष्करार्द्धद्वीपविषैं प्रत्येक चौदह क्षेत्र बारह कुलाचल दोय इष्वाकार सहित अठाईस स्थान रूप च्यारो तरफ रचना है। सो सर्वस्थाननिके चौडाईका अंक जोडि द्वीपकी परिधि जानीजाय है। वहुरि इस पुष्करार्द्धमें उत्तर-कुरुक्षेत्रविषै परिवारवृक्षनिसहित पुष्करनामा वृक्ष है सो अपने परिवारके वृक्षनिकरि शोभित है याहीतैं पुष्करार्द्ध ऐसी सार्थक संज्ञा है। बहुरि पुष्करार्द्धद्वीपके बीचही बीचि वलयाकृतिरूप चौफेर सुवर्ण वर्ण मानुषोत्तर नामा पर्वत है सो सतरहसै इकईस योजन ऊंचा है। अर एक हजार बाईस योजन मूलविषै चौडा है। अर चारसै तेतीस योजन एक कोश याकी पृथ्वीविषैं नीव है। सातसै तेईस योजन याका मध्यविस्तार है। च्यारसै चोईस योजन याका ऊपरि विस्तार है। अर मनुष्यलोककी तरफ भींति-समान सपट सूधा है। अर बाहिरकी तरफ मूलतैं ऊपरि ऊपरि क्रमहानिकरि अल्प चौडा है। सो याकी आकृति अर्द्ध यवराशीके समान है। बहुरि पुष्करार्द्धकी चौदह नदी निकसनेकी पर्वतके नीचै १४ गुफा हैं। इस पुष्करार्द्धद्वीपके मध्यविषैं मानुषोत्तरपर्वतका पतनकरि अर्द्धद्वीप बाह्य रह्या तातैं पुष्क-रार्द्ध ऐसी संज्ञा कहिएहै॥ जो क्षेत्र पर्वतादिकनिकी रचना है सो अर्द्धपुष्करद्वीपमैंही है समस्त पुष्करद्वीपमें नहीं है यातैं सूत्र कहैहैं—

प्राङ्मानुषोत्तरान्मनुष्याः ॥ ३५ ॥

अर्थ—मानुषोत्तर पर्वतके मांही अढाई द्वीपहीमैं मनुष्यहैं। जंबूद्वीप धातकीद्वीप अर लवणोदधि कालोदधि समुद्र अर आधा पुष्करद्वीप पर्यंतही मनुष्य हैं। अढाईद्वीप बारैं ऋद्धिधारी तथा विद्याधरनिका

गमन नहीं है। उपपादसमुद्घात वा मरणांतिकसमुद्घात विना अन्यका गमन नहीं है। वहुरि ऐसैंही द्वीपतैं समुद्र दूना समुद्रतैं द्वीप दूना ऐसैं दूणा दूणा विस्तार रूप होतैही अष्टमा नंदीश्वर नामा द्वीप है। ताका चौडाई एकसो तरेसठि कोडि चौरासी लाख योजनप्रमाण है। अर दोय हजार वहतरि कोडी तेतीस लाख चोपन हजार एकसो निंवे योजन अर एक कोशतैं कुछ अधिक इस द्वीपकी परिधिका प्रमाण है। इस द्वीपका अतिमध्यभागविषै च्यारौ दिशानिविषै च्यार अंजनगिरिनाम पर्वत हैं। अंजनवर्ण स्याम हैं। सो एक हजार योजन तिनकी भूमिविषै नींव है अर समभूमितैं चौरासी हजार योजन उंचे हैं। अर तिनका मूलमैं मध्यमैं अर अग्रभागमैं समानविस्तार लीए चौरासी हजार योजनही उच्चताके समान चौडे हैं। ढोलके आकार हैं। तिनकी च्यारौ दिशानिमैं एक लक्ष योजन क्षेत्र छांडि एकएक अंजनगिरिकी च्यार दिशामैं च्यार वावडी हैं। ते एकलक्ष योजन लंबी अर चौडी अर हजार योजन ऊंडी चोकोर हैं। ऐसैं च्यार अंजनगिरि संबंधी सोलह वावडी हैं। इनि वावडीकै च्योगिरद चार वन हैं। अशोकवन सप्तपर्णवन चंपकवन आम्रवन ते च्यारौ वन वावडीसमान एक लक्ष योजन लंबे हैं। अर पचास हजार योजन चौडे हैं। वहुरि तिन वावडीनिकै मध्यविषै एकएक दधिमुख नाम पर्वत है। ते हजार योजन भूमिमैं नींवसहित हैं। अर दश हजार योजन ऊंचा तथा मूलमैं मध्यमैं ऊपरि समान विस्तार लीए दश हजार योजनका चौडा हैं। गोल हैं ढोलकै आकार हैं। सुवर्णमय हैं। तिनकै उपरिम भाग श्वेत रूपामय हैं। याहीतैं इनिकूं दधिमुख संज्ञाकरि कहिए हैं। ऐसैं सोलह दधिमुख पर्वत हैं। वहुरि इन एकएक वावडीकी च्यारौ कोणनिकै समीप च्यारि रतिकर पर्वत हैं। ते एक हजार ऊंचे अर मूलमैं मध्यमैं उपरिम भागविषै सर्वत्र एक हजार योजनके विस्तार

चौडे हैं। अढाईसे योजनकी पृथ्वीविषैं नीव है। ढोलकै आकार हैं। सुवर्णमणिरूप हैं। ऐसैं चोसठि रतिकर हैं। तिनमैं अभ्यंतर कोणमैं तिष्ठते वत्तीस रतिकर पर्वतविषैं देवनिके क्रीडा करनेके स्थान हैं। अर बाह्य दोयदोय कोणनिमैं तिष्ठते तिनि ऊपरि अरहंत भगवानके आयतन हैं। ऐसैंही च्यार दिशानिकै च्यार अंजनगिरि अर सोलह दधिमुख अर वत्तीस रतिकरनिकै ऊपरि मध्यभागविषैं जिन-मंदिर हैं। ऐसैं नंदीश्वरद्वीपमैं बावन जिनमंदिर हैं। आगैं नवमा अरुणवर अर दशमा अरुणभास द्वीपसमुद्र हैं। बहुरि ग्यारमा कुंडलवरद्वीप है। ताका मध्यविषै कुंडलगिरि पर्वत चौफेर द्वीपका अर्द्धभागकूं वेढें वलयाकार सुवर्णवर्ण पचहत्तरि हजार योजन ऊंचा है। मूलमैं दश हजार दोयसै बीस योजन चौडा है। ऊपरि च्यार हजार दोयसै चालीस योजन ऊंचा चौडा है। ताकी च्यारों-दिशामैं च्यार जिनमंदिर हैं। कुंडलवर द्वीपको वेढें कुंडलवर समुद्र है। बहुरि बारमा शंखवर नामा द्वीपसमुद्र हैं। आगैं तेरमा रुचकवर नाम द्वीप है। ताका मध्यविषै वलयाकार चौगिरद रुचक नामा पर्वत है सो सुवर्णवर्ण है चोरासी हजार योजन ऊंचा है। चोरासी हजार योजनही नीचैं ऊपर मध्यमैं बराबर समान चौडा है। तिस गिरिकै ऊपरि च्यारो दिशानिमैं च्यार जिनमंदिर हैं। बहुरि इस पर्वत ऊपरि अनेक कूट हैं। तिनमैं अनेक देवीनिका निवास है। ते देवी तीर्थंकरप्रभूनिके गर्भजन्मकल्याणकमैं माताकी अनेक प्रकारकरि सेवा करै हैं॥ आगैं कहैं जे मानुषोत्तरकै अभ्यंतर मनुष्य ते दोय प्रकार हैं यातैं सूत्र कहैहैं—

आर्या म्लेच्छाश्च ॥ ३६ ॥

अर्थ—आर्य अर म्लेछ इस भेदतैं दोय प्रकार मनुष्य हैं। ते आर्य दोय प्रकार हैं ऋद्धिप्राप्त आर्य,

अनृद्धिप्राप्त आर्य। तिनमैं ऋद्धिप्राप्त आर्य तो जिनकै अष्टप्रकार ऋद्धिनिमैंतैं कोऊ ऋद्धि उपजी ते ऋद्धिप्राप्त आर्य हैं। अर जिनकों ऋद्धि नहीं उपजी ते अनृद्धिप्राप्त आर्य हैं। तिनमैं अनृद्धिप्राप्त आर्यके पंच भेद हैं। क्षेत्रआर्य १, जातिआर्य २, कर्मआर्य ३, चारित्रआर्य ४, दर्शनआर्य ५। तहां काशी कोसलादि आर्यदेशनिविषैं उपजै ते क्षेत्रआर्य हैं। इक्ष्वाकुवंश भोजवंशादिकविषै उपजे ते जाति आर्य हैं। बहुरि कर्मआर्य तीन प्रकार हैं। सावद्यकर्म आर्य, अल्पसावद्यकर्म आर्य, असावद्यकर्म आर्य। तहां सावद्यकर्मार्य छह प्रकार हैं। असि, मसि, कृषि, विद्या, शिल्प, वाणिज्य। जे खड्गादिक आयुध धारणकरि जीविका करैं सो असिकर्म आर्य हैं बहुरि द्रव्यका आवंदि अर खरच लिखनेमैं निपुण ते मषिकर्म आर्य हैं। अर हल दांतला इत्यादिक खेतीके उपकरणनिकरि खेतीकरि जीविका करणमैं प्रवीण सो कृषिकर्म आर्य हैं। आलेख्य गणितादिक बहत्तरि कलामैं प्रवीण ते विद्याकर्मार्य हैं। बहुरि धोबी नाई कुंभार लुहार सुनार इत्यादिक शिल्पकर्म आर्य हैं। बहुरि चंदनादि गंध घृतादि रस शाल्यादि धान्य कर्पासवस्त्रादिक मुक्ताफल माणिक्यादिक नानाप्रकार द्रव्यनिके संग्रह करनेवाले बहुत प्रकार वणिक्कर्म आर्य हैं। ए छहू अविरतमैं समर्थपणातैं सावद्यकर्म आर्य हैं। अर विरताविरतपरिणत जे श्रावक ते अल्पसावद्य कर्मार्य हैं। अर सकलसंयमी जे साधु ते असावद्यकर्म आर्य हैं। बहुरि चारित्र आर्य दोय प्रकार हैं। अभिगतचारित्रार्य, अनभिगतचारित्रार्य। विनाउपदेशही चारित्रमोहका उपशम क्षय क्षयोपशमतैं आत्माकी उज्ज्वलतातैंही चारित्रपरिणामकूं ग्रहणकरैं ऐसै उपशांतकषायगुणस्थान धारनेवाले तथा क्षीणकषायी ते अभिगतचारित्रार्य हैं। बहुरि अंतरंगमैं चारित्रमोहके क्षयोपशमतैं बाह्यमैं उपदेशके निमित्ततैं संयमरूप परिणाम धारैं सो तो अनभिगत

चारित्रआर्य हैं। बहुरि दर्शनआर्य दशप्रकार हैं। तिनका आज्ञामार्गादि दश भेद हैं। ऐसें तो अनृद्धिप्राप्तार्य पंचप्रकार कह्या। अब ऋद्धिप्राप्तार्य अष्ट प्रकार हैं। बुद्धि[1] क्रिया[2] विक्रिया[3] तप[4] बल[5] औषध[6] रस[7] क्षेत्र[8] ए भेद हैं। तिनमैं बुद्धिऋद्धि अष्टादश प्रकार हैं। केवलज्ञान, अवधिज्ञान, मनःपर्ययज्ञान, वीजबुद्धि, कोष्ठबुद्धि, पदानुसारिणी, संभिन्नश्रोतृत्व, दूरादास्वादनसमर्थता, दूरदर्शनसमर्थता, दूरस्पर्शनसमर्थता, दूरघ्राणसमर्थता, दूरश्रोतृसमर्थता, दशपूर्वित्व, चतुर्दशपूर्वित्व, अष्टांगनिमित्तज्ञता, प्रज्ञाश्रमणत्व, प्रत्येकबुद्धता, वादित्व। तहां केवलज्ञान अवधिज्ञान मनःपर्ययज्ञान इनिका स्वरूप तो पहिले अध्यायविषें वर्णन है तहांतैं जानना। बहुरि जैसें संवारे क्षेत्रविषें कालादिकका सहायतैं बोया एक बीज अनेक कोटी बीजका देनेवाला होता है। तैसें नोइंद्रियावरण अर वीर्यांतरायके क्षयोपशमकी आधिक्यता होतैं एक बीजपदकूं ग्रहणकरनेतैं अनेकपद अनेक अर्थका जानना सो वीजबुद्धिऋद्धि है। बहुरि जैसें कोष्ठाध्यक्षकरि कोष्ठमैं स्थापे न्यारेन्यारे प्रचुरधान्य वीजादिक ते बहुतकालतक कोठेमें जितनेके तितने धरे रहैं घटैं बढैं नहीं परस्पर मिलैं नहीं जिसकालमैं संभालैं तिसकालमैं तैसेंही पावैं तैसें ही परके उपदेशकरि ग्रहण किए जे बहुत शब्द अर्थ बीज तिनका बुद्धिमैं जैसेंके तैसें अवस्थान रहै। एक अक्षर तथा अर्थ घटै वधैं नहीं आगें पाछें अक्षर होय नहीं सो कोष्ठबुद्धिऋद्धि है। बहुरि जो ग्रंथकी आदिका वा मध्यका वा अंतका एकपदपरतैं श्रवणकरि समस्तग्रंथ वा अर्थका निश्चय करना सो पदानुसारित्वऋद्धि है। बहुरि चक्रवर्त्तीका कटक बारह योजन लंबा नव योजन चौडा पड़े है। तिस विषें गज घोडा ऊँट बल धनुष्यादिकनिके नानाप्रकारके अक्षर अनक्षरात्मक एक काल जाने युगपत् उपजे शब्दनिकूं तपोविशेषके बलका लाभतैं सर्व जीवके प्रदेशविषें श्रोत्रेंद्रियावरणकर्म-

का क्षयोपशम होय तातैं भिन्नभिन्न श्रवण करै सो संभिन्नश्रोतृत्व नाम ऋद्धि है ॥ ७ ॥ बहुरि तप के विशेषकरि प्रकट भया जो असाधारण रसनेंद्रिय श्रुतज्ञानावरणवीर्यांतरायका क्षयोपशम अंगोपांग-नामकर्मका जाकै उदय ऐसा मुनिके रसनाका विषय नव योजनप्रमाण ताकै वाह्यतैं रसका स्वादके जाननेका सामर्थ्य सो दूरास्वादनसामर्थ्य नामा ऋद्धि है। ऐसैंही स्पर्शनेंद्रिय तथा घ्राणेंद्रिय चक्षुरिंद्रिय श्रोत्रेंद्रिय इनके विषयके क्षेत्रतैं वाह्य बहुत क्षेत्रके गंध स्पर्श शब्दके जाननेका सामर्थ्य होय सो ऋद्धि है तातैं पांच इंद्रियसंबंधी पांच ऋद्धिएं भई ॥ १२ ॥ बहुरि महारोहिणी आदिक विद्यादेवता तीनवार आवैं अर प्रत्येक अपना अपना स्वरूप सामर्थ्य प्रकट करैं ऐसी वेगवान विद्यादेवतानिका लोभादिककरि जिनका चारित्र चलायमान न होय ते दशपूर्वरूप दुस्तरसमुद्रकै पार प्राप्त होंय तिनकै दशपूर्वित्वऋद्धि है ॥ १३ ॥ अर संपूर्ण श्रुतकेवलीपणों सो चतुर्दशपूर्वित्वर्द्धि है। बहुरि अंतरिक्ष भौम अंग स्वर व्यंजन लक्षण छिन्न स्वप्न नामधारक अष्टांगनिमित्तज्ञान हैं। बहुरि सूर्य चंद्रमा ग्रह नक्षत्रानिका उदय अस्तादिक देखि अतीत अनागत फलका कहना सो अंतरिक्ष नामा निमित्तज्ञान है। बहुरि पृथ्वीकी कठोरता कोमलता सचिक्कणता रूक्षतादिक देखि विचार करवेकरि वा पूर्वादिकदिशामैं सूत्र पडते देखिकरि हानिवृद्धि जय पराजय इत्यादिक जानना। तथा भूमिमैं तिष्ठते सुवर्ण रूप्यादिकका प्रकट जानना सो भौम नामा निमित्तज्ञान है। बहुरि अंग उपांगादिकके दर्शन स्पर्शनादिक करि त्रिकालभावी सुखदुःखादिकका जानना सो अंग नाम निमित्तज्ञान है। अर अक्षर अनक्षररूप तथा शुभ अशुभके श्रवणकरि इष्टानिष्टफलका प्रकट करना सो स्वरनामा निमित्तज्ञान है। बहुरि शिर मुख ग्रीवादिक विषै तिल मुसल सण इत्यादिलक्षणके देखनेकरि त्रिकालसंबंधी हिता-

हितका जानना सो व्यंजन नामा निमित्तज्ञान है। बहुरि श्रीवृक्ष स्वस्तिक भृंगार कलश आदि चिन्ह शरीरविषै देखनेतैं तीन कालकै विषै पुरुषके स्थान मान ऐश्वर्यादिक विशेषकूं जानै सो लक्षण नाम निमित्तज्ञान है। बहुरि वस्त्र शस्त्र छत्र उपानत् अशन शयनादिकविषैं देव मनुष्य राक्षसादिककरि तथा शस्त्रकंटकमुखी आदिककरि छेदे गए होय तिनके देखनेतैं त्रिकालसंबंधी लाभ अलाभ सुख दुःखका जानना सो छिन्ननिमित्तज्ञान है। बहुरि वात पित्त श्लेष्म दोषकरि रहित पुरुषकै पश्चिमरात्रिविषै चंद्रमा सूर्य पृथ्वी पर्वत समुद्रका मुखमैं प्रवेशादि करै सो तो शुभस्वप्न है। अर घृत तैलकरि अपना देहकै लिप्तता तथा खर उष्ट्र ऊपरि चढि दक्षिणदिशामैं गमन इत्यादिक अशुभस्वप्न हैं तिनका दर्शनतैं आगामी कालमैं जीवन मरण सुख दुःखादिकका प्रकट करनेवाला स्वप्न नामा निमित्तज्ञान है। ए अष्टप्रकार निमित्तज्ञानका ज्ञाता होय सो अष्टांगनिमित्तज्ञ नामर्द्धि है ॥ १५ ॥

बहुरि कोऊ अतिसूक्ष्म अर्थका स्वरूपका विचार जैसा होय तिसमैं चौदह पूर्वके धारीही निरूपण करि सकैं अन्य नहीं करि सकैं ऐसे सूक्ष्म अर्थका जो संदेहरहित निरूपण करैं सो प्रकृष्टश्रुतज्ञानावरण अर वीर्यांतरायके क्षयोपशमतैं प्रकट भई जो प्रज्ञाशक्ति तातैं प्रज्ञाश्रमणत्व ऋद्धिका धारक हैं ॥ १६ ॥ बहुरि परके उपदेशविनाही अपने शक्तिके विशेषतैं ज्ञानसंयमके विधानविषैं निपुणता होय सो प्रत्येकबुद्धता है ॥ १७ ॥ बहुरि इंद्रभी आय वाद करै तो ताकूं निरुत्तर करदें अर आप नहीं रुकैं वादीके छिद्रकूं जाणि ले सो वादित्वर्द्धि होयहै। ऐसैं अठारह प्रकार बुद्धिऋद्धि हैं। बहुरि विक्रियर्द्धि दोय प्रकार है। एक आकाशगामित्व, एक चारण। तहां चारणर्द्धि अनेक प्रकार है। तहां जलऊपरि भूमिकीज्यों चरणनिका उठावना मेलना इत्यादिककरि जलकायके जीवनिकैं बाधा नहीं उपजे सो जलचारण है।

बहुरि भूमितैं च्यार अंगुल ऊंचे आकाशविषैं जंघा उठाय शीघ्रतातैं बहुत सैंकडा योजन गमन करनेमैं समर्थ सो जंघाचारण है। ऐसैंही तंतुचारण पुष्पचारण पत्रचारण श्रेणीचारण अग्निशिखाचारण इत्यादिक चारणर्द्धि हैं। ते पुष्पफलादिक ऊपरि गमन करतैंहू पुष्प फल अंकुर पत्र अग्नि इत्यादिकनिके जीवनके बाधा नहीं होय ते समस्त चारणर्द्धि हैं। बहुरि पर्यंकासन बैठा कायोत्सर्गकरि खडेतैं पगके उठावने मेलने विना आकाशमें गमन करनेमैं कुशल ते आकाशगामित्वऋद्धिके धारक हैं। बहुरि विक्रियर्द्धि अनेक प्रकार है। अणिमा महिमा लघिमा गरिमा प्राप्ति प्राकाम्य ईशित्व वशित्व अप्रतिघात अंतर्धान कामरूपित्व इत्यादिक विक्रियर्धि हैं। तहां अणुमात्र शरीर करना सो अणिमा ऋद्धि है। तहां कमलके छिद्रविषैं प्रवेशकरि तहां बैठि चक्रवर्तीकी विभूति रचैं ऐसा सामर्थ्य है।१। बहुरि मेरुतैंभी महान शरीर करनेका सामर्थ्य सो महिमा ऋद्धि है।२। बहुरि पवनतैंहू लघुतर शरीर करनेका सामर्थ्य सो लघिमा ऋद्धि है।३। वज्रतैंहू अतिभारी शरीर करनेका सामर्थ्य सो गरिमा ऋद्धि है।४। बहुरि भूमिमैं तिष्ठिकरि अंगुलीके अग्रकरि मेरुकी शिखर तथा सूर्यविमानादिक स्पर्शनका सामर्थ्य सो प्राप्तिऋद्धि है।५। बहुरि जलविषैं भूमिकीज्यौं गमनका सामर्थ्य अर भूमिविषैं जलकीज्यौं उन्मज्जन निमज्जन करनेका सामर्थ्य सो प्राकाम्य ऋद्धि है।६। बहुरि त्रिलोकका प्रभुपणा रचनेका सामर्थ्य सो ईशित्व ऋद्धि है।७। बहुरि देव दानव मनुष्यादिकनिके वशीकरण करनेका सामर्थ्य सो वशित्व ऋद्धि है।८। बहुरि पर्वतादिकनिकै मध्य आकाशकीज्यौं गमनागमन करनेका सामर्थ्य सो अप्रतिघात नामा ऋद्धि है।९। अदृश्य होनेकी सामर्थ्य सो अंतर्धान ऋद्धि है।१०। बहुरि युगपत् अनेक आकार रूप कहनेका सामर्थ्य सो कामरूपित्व ऋद्धि है।११। ऐसैं अनेकप्रकार

विक्रियर्द्धि हैं।बहुरि सप्त प्रकार तप रिद्धि है। तहां जो एक उपवास वा वेला तेला पंचोपवास पक्षोपवासादिकनिमैंतैं कोऊ योगका आरंभ भया तो मरणपर्यंत उपवासनितैं हीन पारणा नहीं करै। बहुरि कोऊ कारणतैं अधिक उपवास होजाय तो वातैं मरणपर्यंत कमती उपवासकरि पारणा नहीं करैं। ऐसा सामर्थ्य प्रकट होना सो उग्रतपनामर्द्धि है ॥ १ ॥ बहुरि महान उपवासादि करतेहू मन वचन कायका बल बधताही रहै। दुर्गंधरहित मुख रहै। अर कमलादिककी सुगंधवत् सुगंध निश्वास नीसरैं । अर शरीरकी महान दीप्ति प्रगट होजाय सो दीप्तितप ऋद्धि है ॥ २ ॥ बहुरि तप्तायमान लोहके कडाहमें पडा जलके कणकी ज्यों आहार सूकि जाय मल रुधिरादिक रूप नाहीं परिणमै ऐसैं आहार करतेहू जिनके नीहार नहीं होय सो तप्तऋद्धि है ॥३॥ बहुरि सिंहनिक्रीडितादि महानतपकै करनेमैं तत्पर सो महानतप ऋद्धि है ॥ ४ ॥ बहुरि वात पित्त श्लेष्म सन्निपाततैं उपज्या ज्वर कास स्वास नेत्रशूल कोढ प्रमेहादिक अनेक प्रकारके रोग तिनिकरि संतापित हैं देह जिनका तोभी अनशन कायक्लेशादिक तपतैं नहीं छूटते अर भयानक श्मशान पर्वतके शिखर गुफा दराडा कंदरा शून्यग्रामादिकविषै दुष्ट राक्षस पिशाचनिके प्रवर्तैं वेतालरूप विकार होतैहू अर कठोर स्यालनीनिके रुदन तथा निरंतर सिंह व्याघ्रादिक दुष्ट जीवनिके भयानक शब्द जहां निरंतर प्रवर्तैं ऐसैं भयंकर स्थाननिविषै निर्भय भए वसैं सो घोरतप ऋद्धिका प्रभाव है ॥५॥ बहुरि पूर्व कहे रोग तिनकरि युक्त हुए अर अतिभयंकर स्थानमैं वसतेहू तपके योग बधावनेमैं तत्पर सो घोरपराक्रम ऋद्धिके धारक हैं ॥ ६ ॥ बहुरि बहुत कालतैं ब्रह्मचर्यके धारक मुनिनिके अतिशय रूप चारित्र मोहनीय कर्मका क्षयोपशमतैं नष्ट भएहैं खोटे स्वप्न जिनके ते घोरब्रह्मचर्य ऋद्धिके धारक हैं ॥७॥ ऐसैं सप्त प्रकार तपरिद्धि है इनिके स्मरणमात्रतैं कोटि विघ्न विनाशनैं प्राप्त

होय अप्रमाण शक्तिके धारक होय हैं ॥ बहुरि पंचमी मन वचन कायके भेदकरि बलर्द्धि तीन प्रकार है। बहुरि मनःश्रुतज्ञानावरण वीर्यांतरायका क्षयोपशमका प्रकर्ष होतैं अंतर्मुहूर्त्तमैं समस्त श्रुतका अर्थ का चिंतवनका सामर्थ्य जिनकै होय ते मनोबलर्द्धिके धारक हैं॥१॥ बहुरि मन इंद्रियावरण अरजिह्वा-श्रुतावरण वीर्यांतरायके क्षयोपशमके अतिशय होतै अंतर्मुहूर्त्तमैं सकलश्रुतके उच्चारण करनेका सामर्थ्य होय वा निरंतर उच्च स्वरतैं उच्चारण करतैहू स्वेद नहीं उपजै अर कंठ स्वरभंग नहीं होय सो वचनबल ऋद्धि है ॥२॥ बहुरि वीर्यांतरायका क्षयोपशमतै असाधारण कायका बल प्रकट होतै मासिक चतुर्मासिक वार्षिक प्रतिमायोग धारतैहू शरीर खेदरूप नहीं होय सो कायबल ऋद्धि है ॥ ३ ॥ ऐसैं तीन प्रकार बलर्द्धि कही। बहुरि आगैं अष्टप्रकार औषधर्द्धि है सो कहैहैं। आमर्ष, क्ष्वेल, जल, मल, विट्, सर्वौषधि, आस्याविष, दृष्टिविष। तहां असाध्य भी रोग होय तो जिनके हस्तचरणादिकके स्पर्श होतैही सर्व रोग जाय सो आमर्षौषधिनामर्द्धि है ॥ १ ॥ बहुरि जिनका थूक लाल कफादिकनिके स्पर्शतैंही रोग मिटि जाय सो क्ष्वेलौषधिनामर्द्धि है ॥ २ ॥ बहुरि जिनके देहका पसेवरजके स्पर्शतें रोग मिटि जाय सो जलौषधिनामर्द्धि है ॥ ३ ॥ बहुरि जिनके कर्ण दंत नासिका नेत्रनिका मल ही समस्त रोगनिके निराकरण करनेकूं समर्थ होय सो मलौषधिनामर्द्धि है ॥ ४ ॥ बहुरि जिनका विट जो मल तथा मूत्रही औषधरूप होय सो विडौषधिनामर्द्धि है ॥ ५ ॥ बहुरि जिनका अंग उपांग नख दंत केशादिकही स्पर्श भए समस्त रोगनिकूं हरै सो सर्वौषधिनामर्द्धि है॥ ६ ॥ बहुरि तीव्र जहरका मिल्याहुवा आहार जिनके मुखमैं प्राप्तभया विषरहित होजाय तथा जिनके वचनतैंही विषकरि व्याप्त जीवनिका विष मिटिजाय ते आस्याविषर्द्धिके धारक हैं ॥ ७ ॥ बहुरि जिनके देखनेथकी महान् विषधारी जीवनिका विष

जाता रहे। तथा काहूके जहरकी लहरी चढी होय तिसका विष उतरिजाय सो दृष्ट्याविषर्द्धि है ॥ ८ ॥ ऐसैं अष्टप्रकार औषधर्द्धि कह्या। बहुरि सप्तमी रसर्द्धि हैं सो छह प्रकार है। जो प्रकृष्ट तपके बल का धारक योगी कदाचित् क्रोधी होयकरि कहै जो तू मरिजा तो तत्काल विष चढिकरि मरिजाय सो आस्यविषर्द्धि है ॥ १ ॥ बहुरि कदाचित् क्रोधरूप दृष्टिकरि देखैं तो विष चढिकरि मरिजाय सो दृष्टिविषर्द्धि है ॥ २ ॥ ऐसी सामर्थ्य है तोऊ वीतरागी मुनि क्रोधादिककूं नहीं प्राप्त होय हैं। बहुरि जिनका हस्त में प्राप्तभया विरसहू भोजन क्षीररसरूप होय परिणमै तथा जिनका वचन दुर्बलनिकों क्षीरकाज्यों पुष्ट करै सो क्षीररसर्द्धि है ॥३॥ तैसैंही मिष्टरसरूप परिणमनेतैं मधुस्रावीनामर्द्धि है ॥४॥ तैसैंही घृतरसरूप परिणमनेतैं घृतस्रावीनामर्द्धि है ॥ ५ ॥ तैसैंही अमृतरसरूप परिणमनेतैं अमृतस्रावी नामर्द्धि है ॥ ६ ॥ तहां ऐसै छह प्रकार रसनामर्द्धि कही। बहुरि अष्टमी क्षेत्रर्द्धि दोय प्रकार है। एक अक्षीणमहानसर्द्धि अर एक अक्षीणालयर्द्धि तहां लाभांतरायका प्रकर्ष क्षयोपशमका अतिसंयमवान मुनि तिसकों जिस भाजनमैं तै भोजनदेय तिस भाजनमैं तै जो चक्रवर्तीका समस्त कटकभोजन करै तोहू तिस दिनमैं भोजनसामिग्री नाही घटै सो अक्षीणमहानसर्द्धि है। बहुरि ऋद्धि कर सहित मुनि जिस स्थानकमैं बैठे तिसमैं देव, राजा, मनुष्यादिक बहुत आय बैठैं तो हू सकडा नहीं होय परस्पर बाधा नहीं होय सकै सो अक्षीणमहालयर्द्धि है। एसैं अष्ट प्रकार ऋद्धि जिनके प्राप्त होय ते ऋद्धिप्राप्त आर्य हैं। एसैं आर्यनिके भेद कहे।

बहुरि म्लेछ दोय प्रकार हैं। अंतर्द्वीपज १ अर कर्मभूमिज २ तहां अंतर्द्वीपज हैं ते लवणसमुद्रकी आठ दिशा अर अष्टदिशानिकै बीच अष्ट अंतरालमैं सोलह तो ए हैं। अर हिमवान् शिखरी कुलाचल अर दोय विजयार्द्ध इन च्यार पर्वतनिके दोऊ ओरके अष्ट अंतके विषै आठ ऐसैं चोईस अंतर्द्वीप

हैं। ते जंबूद्वीपकी वेदीतैं च्यारो दिशानिमैं तिर्यक् पांचसै योजन समुद्रमैं जाय तहां सौ योजनके विस्तार लिए च्यार दिशाके द्वीप हैं। अर च्यार विदिशाके वेदीतैं पांचसै योजन परे द्वीप हैं ते पचावन योजनके विस्तार हैं। अर आठ दिशानिके अंतरालके द्वीप हैं ते लवणसमुद्रका वेदीतैं पांचसै पचास योजन परैं जाइए तहां पचास योजनके विस्तार हैं। अर पर्वतके अंतके अष्ट द्वीप हैं ते लवणसमुद्रकी वेदीतैं छहसै योजन दूर हैं। अर पचीस योजनके विस्तार हैं। तिनमैं पूर्वदिशाके द्वीपमैं एक जंघा वाले एक टंगे उपजैहैं पश्चिम दिशा के द्वीपमें पूछवाले मनुष्य उपजै हैं। उत्तरदिशाके द्वीपविषै वचनरहित गूंगा उपजै हैं। दक्षिणदिशाविषै सींगवाले मनुष्य उपजै हैं। वहुरि च्यार विदिशाके द्वीपनिविषै क्रमतैं सूस्यासमान कर्णवाले अर शांकलीसमान कर्णवाले अर कर्णप्रावरण कहिए एककानकूं विछायलैं एक कानकूं ओढि लैं ऐसै अर लंवकर्ण ऐसै ऊपजै हैं। वहुरि अष्ट अंतर्दिशानिमैं घोडाकासा मुख सिंहकासा मुख भैंसाकासा मुख सूकरकासा मुख व्याघ्रसारिखा मुख घूघूसारिखा मुख काककासा मुख बानरसारिखा मुख ऐसै मनुष्य उपजै हैं। वहुरि शिखरीपर्वतके अंतके सन्मुख द्वीपनिमैं मेघसारिखे विजुलीसारिखे मुख हैं। अर हिमवानपर्वतके दोऊ अंत विषै मत्स्यमुख कालमुख मनुष्य हैं। वहुरि उत्तर विजयार्द्धपर्वतके दोऊ अंतविषै हस्तीसमान मुख अर दर्पण समान मुखवाले मनुष्य हैं। वहुरि दक्षिणविजयार्द्धके उभय अंतरविषै गोसमान मुख अर मींढासमान मुखके धारक हैं। वहुरि इनमैं एक जंघावाले इकटंगे हैं ते मृत्तिका जो मांटी ताका आहार करै हैं अर गुफानिमैं वसै हैं। अर अन्य हैं ते वृक्षनिके फल फूलनिका आहार करै हैं। अर वृक्षनिकै नीचैं वसै हैं। अर समस्त अंतर्द्वीपके मनुष्यनिका एक एक पल्यका आयु है। वहुरि ते चोवीस अंतर्द्वीप जलतैं एक योजन ऊंचे हैं। जैसैं लवणसमुद्रमैं अंतर्द्वीप अडतालीस हैं दोऊ तटसंवंधी तैसैंही कालोदधिसमुद्र-

में अडतालीस जानना। ऐसें समस्त छिनवै अंतर्द्वीपनिमें कुभोगभूमिया मनुष्य हैं। बहुरि कर्मभूमिके म्लेछ शक यवन शवर पुलिंदादिक अनेक जाति हैं। बहुरि एकसो सत्तरि कर्मभूमिके क्षेत्र हैं तिनमें एकसो सत्तरि तो आर्यखंड हैं। अर आठसै पचास म्लेछखंड हैं तिनके निवासी म्लेछही हैं॥ अब कर्मभूमि कौन हैं इस प्रश्नतें सूत्र कहे हैं—

भरतैरावतविदेहाः कर्मभूमयोऽन्यत्र देवकुरूत्तरकुरुभ्यः ॥ ३७ ॥

अर्थ—पांच भरतक्षेत्र पांच एरावतक्षेत्र अर देवकुरु उत्तरकुरु विना पांच विदेहक्षेत्र इनिमें कर्मभूमि हैं। जातें पंचमेरुसंबंधी पंच भरत पंच ऐरावत अर पंच विदेह हैं तिनमें विदेहके एक मेरुसंबंधी बत्तीस भेद हैं तातें विदेहसहित एकसौ साठि क्षेत्र हैं। ऐसें सब मिलि कर्मभूमिके एकसो सत्तरि क्षेत्र हैं। अर एक मेरुसंबंधी हिमवत हरिक्षेत्र रम्यकक्षेत्र हिरण्यवतक्षेत्र अर देवकुरु उत्तरकुरु ऐसें छह भोगभूमिके क्षेत्र हैं। सब भोगभूमि पंचमेरु संबंधी तीस हैं तिनमें दश जघन्य दश मध्यम दश उत्कृष्ट हैं। तिनमें दशप्रकारके कल्पवृक्षनिकरि दीए भोगभोगतै संक्लेश रहित सुखरूप तिष्ठै हैं। अब कोऊ पूछै जो कर्मभूमिके एकसो सत्तरि क्षेत्र कहे सो कर्मका आश्रय तो तीन लोकका क्षेत्र है इनिकूंही कर्मभूमिका क्षेत्र कैसैं कह्या। ताकूं कहिए है। जो सप्तम नरक पहुंचनेका पापकर्म अर सर्वार्थसिध्दि जावनेका शुभकर्म इन क्षेत्रविषैं ही उपार्जन होय है। तथा असि मषि कृषि शिल्प वाणिज्य पशुपालन ए छह कर्मभी इनि क्षेत्रनिविषैही हैं तथा देवपूजा गुरुउपासना स्वाध्याय संयम तप दान ए छह प्रकार प्रशस्तकर्म इनि क्षेत्रनिविषैही हैं। तातैं इनकूं कर्मभूमि कहिएहैं॥ अब समस्तभूमिविषै मनुष्यनिकी स्थितिके जनावनेकूं सूत्र कहै हैं—

नृस्थिती परावरे त्रिपल्योपमांतर्मुहूर्त्ते ॥ ३८ ॥

अर्थ—मनुष्यनिकी उत्कृष्ट स्थिति तीन पल्यकी है जघन्य अंतर्मूहूर्तकी है। मध्यके अनेक भेद हैं। मुहूर्त्तका प्रमाण दोय घडीका है। अर दोय घडीके अभ्यंतर होय सो अंतर्मुहूर्त्त है। अब पल्यका कहा प्रमाण है तातैं प्रकरण पाय प्रमाणकी विधिका प्ररूपण करै हैं। तहां प्रमाण दोय प्रकार है। एक लौकिक, दूजा अलौकिक। तहां लौकिक मान छह प्रकार है। मान, उन्मान, अवमान, गणितमान, प्रतिमान, तत्प्रतिमान, ऐसैं छह प्रकार है। तिनका दृष्टांत कहिए हैं। पाई माणि इत्यादिकरि अन्नादिकका प्रमाण करिए सो पाई माणीकूं मान कहिए। वहुरि तुला जो कांटा ताखडी इत्यादिकरि प्रमाण करिए ताकूं उन्मान कहिए। बहुरि हस्तकी चल्लू इत्यादिकरि प्रमाण करिए सो अवमान है। वहुरि एक दोय तीन च्यार इत्यादिकरि प्रमाण करिए सो गणितमान है वहुरि गुंज रत्ती मासा तोला इनिकूं प्रतिमान कहिए। बहुरि तुरंग घोडादिकानिका मोल सो तत्प्रतिमान कहिए ऐसैं लौकिक मान छह प्रकार कह्या। वहुरि लौकिकमानकूं अन्य प्रकारहू कहैहैं। तिनमैं गज हस्त वांस इत्यादिकनिकरि मापा अवमान है। वहुरि मल्लनिका शरीरका बल का वा तिर्यंचनिका बलका हीन अधिक अपेक्षासे प्रमाण कहना सो प्रतिमान है। तथा मणिमाणिक्यादिकानिकी दीप्तिकरि मोलका प्रमाण करिए जो इस मणिकी एती दीप्ति है वा इस रत्नकी दीप्ति जितने क्षेत्र ऊपरि व्यापै तितना प्रमाण सुवर्णका पुंज याका मोल है। तथा इस रत्नके स्वामीकै जितना धनकरि संतोष आजाय तितनाही याका मोल है ऐसैही इस घोडेकी ऊंचाई जितनी तितना प्रमाण सुवर्णका ढेर पुंज देना याको यो मोल है। इत्यादिक औरहु तत्प्रतिमान जानना। वहुरि लोकोत्तर मान द्रव्य क्षेत्र काल भावके भेदतैं च्यार प्रकार है।

तहां जघन्य द्रव्यका प्रमाण परमाणु है अर उत्कृष्ट समस्तद्रव्यका समुदाय है। अर क्षेत्रमानविषैं जघन्य तो आकाशका एक प्रदेश है उत्कृष्ट समस्त आकाश है। अर कालप्रमाणविषै जघन्य एक समय उत्कृष्ट तीन कालके समयनिका समूह है। पुद्गलका परमाणु मंदगतिकरि एक आकाशके प्रदेशतैं दूजे प्रदेशमैं जाय तहां जेता वार लागै सो ताकूं समय कहिए है। सो कालकी अतिसूक्ष्मताको धरैहै। वहुरि भावमानविषै जघन्य सूक्ष्मनिगोदिया लब्धि अपर्याप्तका अक्षरकै अनंतवैं भाग पर्याय नाम ज्ञान है। अर उत्कृष्ट जिनेंद्रभगवानका केवलज्ञान है। अर जघन्य अर उत्कृष्टके मध्य बीचके जितने भेद हैं तितने मध्यममानके हैं। बहुरि द्रव्यमान दोयप्रकार है। एक संख्यामान अर दूजा उपमामान। तिनमैं संख्यामानके तीन भेद हैं। संख्यात, असंख्यात, अनंत। तिनमैं संख्यात तो एक प्रकार अर असंख्यात तीन प्रकार है। १ परीतासंख्यात, २ युक्तासंख्यात, ३ असंख्यातासंख्यात। बहुरि अनंतहू तीन प्रकार है १ परीतानंत, २ युक्तानंत, ३ अनंतानंत। ऐसे सप्तभेद भए। इनके प्रत्येक जघन्य मध्य उत्कृष्ट भेद करिए तब इकईस भेद संख्याप्रमाणके भए। तहां संख्यातका प्रमाण जाननेके अर्थि जंबूद्वीप प्रमाण लक्ष योजन चौडे लंबे अर गोल अर एक हजार योजन ऊंडे ऐसे च्यार कुंड कल्पना करिए। तिनके नाम ऐसे हैं। अनवस्थाकुंड १ शलाकाकुंड २ प्रतिशलाकाकुंड ३ महाशलाकाकुंड ४। तिनमैं अनवस्थाकुंडकूं सरसूंनिकरी भरीए अर ऊपरि शिखा चढाइए। तिस शिखासहितकुंडमैं केती सरसूं मावै सो प्रमाण कहैहैं। लक्ष योजन प्रमाण कुंडका जो एक योजन ऊंडा एक योजन चौडा एक योजन लंबा चौकोर खंड करिए तो ७५००००००००००० सात लाख पचास हजार कोटी खंड होंय। सो इस येक योजनके कुंडमैं सरसूं भरिए तो केती मावै सो कहैहैं। इस एक योजनके पांचसै पांचसै

व्यवहार योजन होय हैं। अर एक योजनके चार कोश होय हैं। एक कोशके दोय हजार धनुष होय हैं। एक धनुषके च्यार हाथ होय हैं। एक हस्तके चोईस अंगुल होंय। एक अंगुलके आठ यव होंय। एक यवकी आठ चोकोर सरस्यूं होय। ए समस्त राशि घनरूप है सो इनका तीन तीन जायगां मांडि परस्पर गुणाकार करना। जैसें जो क्षेत्र च्यार कोश लंवा च्यार कोश चौडा च्यार कोश ऊंचा होय ताका एक कोश चौडा एक कोश लंवा एक कोश ऊंचा खंड करिए तो च्यारके अक्षरकौ तीन जायगां मांडि परस्पर गुणिए तो चोसठी खंड होय। ऐसें तीन तीन जायगां मांडि परस्पर गुणाकार कीए चौकोर सरसूं होय तिंस नव चौकोर सरस्यूंकी गोल सोलह सरसूं होय हैं। ऐसें करतै जंवूद्वीपसमान जो कुंड ताकै विषै इतने अंकप्रमाण सिरसूं मावैहैं। १९७९१२०९२९९९६८०००००००००००००००००००००००-००००००००० । वहुरि इस कुंड ऊपरि जो शिखा जाय है सो परिधिकै ग्यारवै भाग प्रमाण ऊंची जायहै। तिस शिखाकी सिरसूंका प्रमाण ऐसा जानना। १७९९२००७४५४५१६३२३६३६३५३५३५३५३५-३५३५३५३५३५३५३५३५३६ ४/११ । अव कुंडकी सिरसूंका प्रमाण अर शिखाकी सिरसूंका प्रमाण मिलाइए है सो एता होय है। १९९७११२९३८४५१३१६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६ एता प्रमाण अनवस्थाकुंडकी सरसूंका भया। एकवार अनवस्थाकुंड पूर्ण भऱ्या तव एक सरसूं शलाका नाम दूसरा कुंडविषै क्षेपी। वहुरि तिस अनवस्थाकुंडकै मध्यवर्त्ती जे समस्त सरसूं तिनकौं मति कहिए बुद्धिका विचार तिंहकरि ग्रहण करै अथवा देव ग्रहण करिकै एक द्वीपविषै एक समुद्रविषै वहुरि एक द्वीपविषै एक समुद्रविषै ऐसें सरसों क्षेपतैं जहां परिपूर्ण होय तिह द्वीपसों वा समुद्रसों लगाय पहिले भए जे द्वीप वा समुद्र जंवूद्वीपर्यंत तिन सर्वनिका प्रमाणकै समान अर ऊंडा हजार योजनका ऐसा कुंड करना सो कुंड तिन पूर्वोक्त-

प्रकार गोल सरसूंनिकरि भरना तदि शलाका कुंडमैं एक सरसूं ओर नाखणी। फिर उस अनवस्थाकुंडकी हू सरसूं आगले द्वीपसमुद्रनिमैं एक एक क्षेपतैं उस कुंडकी सरसूंभी जिस द्वीप वा समुद्रमैं पूर्ण होजांय तितना द्वीपसमुद्रप्रमाण कुंड एक हजार योजन ऊंडा फिर शिखासहित सरसूंकरि भरना तदि तीजी सरसूं शलाकाकुंडमैं फेर क्षेपिए ऐसैं करतै करतै अनवस्थाकुंडका प्रमाण वधता जाय अर एक एक अनवस्थाकुंड भरणेका समस्यारूप एक एक सिरसूंनिका प्रमाण कह्या था तितने कोश लंबा च्यार कोश चौडा च्यार कोश ऊंचा होय ताका एक कोश चौडा एक अनवस्थाकुंड होजाय तदि शलाकाकुंड शिखासहित भरिजाय तदि एक सिरसों प्रति शलाकाकुंडविषै क्षेपिए। बहुरि तिस शलाकाकुंडकूं रीता करि पूर्वोक्तप्रकारकरिही बधता बधता व्यासको लीए अनवस्थाकुंड करि करि भरीए तब येक येक सिरसों शलाकाकुंडविषै गेरिये ऐसैं करतै करतै दुसरीवारभी शलाकाकुंड भरै तब येक सिरसों और प्रतिशलाका कुंडमैं निक्षेपण करना। येसैंही येक येक बार शलाका कुंड रीता करि करि भरीये तब एक सिरसों प्रति शलाकाकुंडविषै क्षेपते जाइए ऐसैं प्रतिशलाकाकुंडविषैं क्षेपते जाईए ऐसैं प्रतिशलाकुंडभी भरिजाय तब तक एक सिरसों महाशलाकाकुंडमैं क्षेपिए। बहुरि तिस प्रतिशलाकाकुंडकूं रीता करि पूर्वोक्तप्रकार अनवस्थाकुंडनिके भरण करि तो शलाकाकुंडकौ अर शलाकाकुंडनिके भरण करि प्रतिशलाकाकुंडको एक एक बार भरि एकएक सिरसों महाशलाकाकुंडमैं गेरते जाईए ऐसैं जब महाशलाकाकुंड भरिजाय तिह कालविषै च्यारोंही कुंड भरिजाय हैं। तहां जो अंतका अनवस्थितकुंडविषै जेते प्रमाण लीए सिरसों शिखासहित भरिगए तिंह प्रमाण जघन्यपरीतासंख्यात जानना। इसमैं एक घटाय उत्कृष्ट संख्यातका प्रमाण जानना। अब जघन्य परीतासंख्यातका एक-

एक करि विरलन नाम जुदाजुदा विखेरीए अर तिस परीतासंख्यातका एकएक ऊपरी देय परस्पर गुणन करीए जो महाराशी उपजै सो जघन्य युक्तासंख्यातका प्रमाण उपजै है। जैसैं च्यारकों विरलन करिए तब च्यार जायगां मांडिए। १,१,१,१। तिसकै ऊपरी च्यारकौ दीजिए। ४/१।४/१।४/१।४/१। इनकौ परस्पर गुणन करिए तब दोयसै छप्पन होंय। ऐसैंही जहां जघन्य परीतासंख्यातकौ एकएक जुदा करिए अर तितनेही प्रमाण जघन्य परीतासंख्यातकी राशिकौ परस्पर गुणैं जो महाराशि होय सो जघन्य युक्तासंख्यातका प्रमाण होय है। यहही आवलीका प्रमाण है। जातैं जघन्य युक्तासंख्यात समयनिकै समूहकूं आवली कहै हैं। इसमैं एक घटाईये यह उत्कृष्ट परीता संख्यात जानना। वहुरि जघन्य युक्तासंख्यातके प्रमाणको जघन्य परीता संख्यात करिही गुणियै तदि जघन्य असंख्यातासंख्यातका प्रमाण जानना। इसमैं एक घटाइये सो उत्कृष्ट युक्तासंख्यातका प्रमाण है। अव जघन्य को असंख्यातासंख्यातका तीन राशिरूप स्थापन करिये। तहां विरलनराशिकूं तो येकयेक भिन्नभिन्न वखेरिये। अर तिस येकयेक ऊपरि दोय राशी मांडि परस्पर गुणन करिये। जव समस्तराशिका गुणन हो चुकै तदि शलाका राशिमैंसूं एक घटादीजिये। जैसैं च्यारि प्रमाणराशिको शलाका विरलन देय तीन जायगां स्थापन करिये तहां विरलन राशिको येकयेक वखेरिये ऊपरि देय राशिको ४ ४, ४, ४, च्यार जायगां विरलन तथा ताकै ऊपरि देय परस्पर गुणिये तब दोयसै छपन्न होय। तदि शलाका राशि च्यारिकीमैंतैं येक घटाइये तदि शलाकामैं तीन रह्या। बहुरि दोयसै छपन्नकौ दोयसै छपन्न जायगां वखेरिये अर दोयसै छपन्न दोयसै छपन्न जायगां परस्पर गुणिये तब जो महाराशि उपजै तदि शलाकाराशिमैं तै येक ओर घटाइये। तदि शलाकाराशिमैं दोय रहे। फेरि जो महा-

राशि उपजी ताकौ विरलन करि तितनीही जायगां तिस महाराशिको परस्पर गुणन करिये तदि जो महाराशि उपजै तदि शलाका राशि दोय था तामैं एक और घटाइये शलाका राशि मैं एक रह्या। अर जो महाराशि उपजै ताको विरलन करि ताकै ऊपरि तितनाहीं देय राशि स्थापन करि परस्पर गुणन किये जो महाराशि होय सो च्यारकी राशिका शलाकात्रयका प्रमाण होय है । ऐसैं जघन्य असंख्यातकों शलाका विरलन देय रूप स्थापन करि विरलन देयका अनुक्रमकरि शलाकाराशि संपूर्ण होजाय जब जो कुछ महाराशि उपजै ताको फेरि शलाका विरलनदेय रूप स्थापनकरि विरलनकूं वखेरि देयराशिकूं देयशलाकाराशिमैंतैं येकयेक घटाता जाइए तदि दूजीवारहू शलाका पूर्ण होजाय तदि जो महाराशि आवै सो तिस प्रमाण तीसरा शलाका विरलनदेयका क्रमकरि शलाका पूर्ण होय । ऐसैं शलाकात्रय निष्ठापन हुआ पाछैं जो कुछ महाराशि उपजै मध्यम असंख्यातासंख्यातप्रमाण तिस विषै धर्मद्रव्य अधर्मद्रव्य एक जीवद्रव्य लोकाकाश अलोकाकाश इन च्यारोनिका प्रदेशनिका प्रमाण अर लोकाकाशके प्रदेशनिका प्रमाणतैं असंख्यातगुणा अप्रतिष्ठित प्रत्येक वनस्पतिजीवनिका प्रमाण बहुरि तातैं हूं असंख्यात गुणा प्रत्येकवनस्पतिजीवनिका प्रमाण ऐसैं छह राशि मध्य असंख्यातासंख्यातप्रमाणविषै मिलाइ दीजिये तिनकूं मिलाय जो मध्यम असंख्यातासंख्यातरूप प्रमाण होय ताका फिर शलाकात्रय स्थापन करना। ऐसैं एकबार वा दोय बार वा तीन बार शलाका विरलनदेयके क्रमकरि शलाकात्रय पूर्ण होजाय तदि जो मध्यम असंख्याता संख्यातका जो महाराशि उपजै तिस विषै उत्सर्पिणी अवसर्प्पिणी मिलकरि भया जो कल्पकाल ताका समय अर तातैं असंख्यात लोकगुणा स्थितिबंधाध्यवसायस्थान तातैं असंख्यात लोक गुणअनुभागबंधा-

ध्यवसायस्थान तातैं असंख्यातलोकगुणा योगनिके उत्कृष्ट अविभागप्रतिच्छेद ए च्यार राशि प्रक्षेपण करिए। अब एहू च्यार राशिकों मिलाय जो प्रमाण भया ताको पूर्वोक्त प्रकार शलाकात्रय निष्ठापन करिये ऐसैं करते जो प्रमाण होय सो जघन्यपरीतांनत जानना। यामैं येक घटाइये सो उत्कृष्ट असंख्यातका प्रमाण जानना। बहुरि तिस जघन्य परीतानंतको एकएक करि विरलन करि येकयेक प्रतितिसही जघन्यपरीतानंतकों देइ तिनकौ परस्पर गुणें जो महाप्रमाण होय सो जघन्य युक्तानंत जानना सो यह अभव्यसमान है। अभव्यजीवनिका एता प्रमाण है यामैं एक घटाये उत्कृष्ट परीतानंत होय है। बहुरि जघन्य युक्तानंतका वर्ग करिये जघन्ययुक्तानंतकों जघन्ययुक्तानंतकरि गुणिए तदि जघन्य अनंतानंत होय है यामैं येक घटाय उत्कृष्ट युक्तानंत होय है। बहुरि जघन्यअनंतानंतके प्रमाणकों पूर्वोक्त शलकात्रय निष्ठापन करिये। विरलन देयके अनुक्रमकरि येक शलाका दोय शलाका वा तीन शलाका पूर्ण करि जो मध्य अनंतानंतरूप महाराशिभया तिसमैं ये तीन राशिका प्रक्षेप करिये। जीवराशिकै अनंतवैं भाग सिद्धराशिका प्रमाण अर तातैं अनंतगुणा पृथिव्यादिचतुष्टय अर प्रत्येकवनस्पति अर त्रसराशि इन तीन राशिकरि न्यून संसारीजीवनिकी राशि सोही निगोदराशि है। अर तातैं प्रत्येक वनस्पतिकरि अधिक जो निगोदराशि सोही वनस्पतिराशि, बहुरि जीवराशितैं अनंतगुणा पुद्गलराशि अर तातैं अनंतगुणा कालके समयनिका प्रमाणरूप कालराशि, तातैं अनंतगुणा अलोकाकाशके प्रदेशनिका प्रमाण रूप अलोकाकाशराशि, ए छह अनंत रूपराशि मिलावना। इनि छहौ राशिको मिलाय जो राशि भया ताका पूर्वोक्तप्रकार शलाकाविरलनदेयके क्रमकरि वर्गित संवर्गित करि बहुरि दूजा तीजा शलाका पूर्ण करि जो मध्य अनंतानंत प्रमाण भया तामैं धर्मद्रव्य

अर अधर्मद्रव्यके अगुरुलघुगुणके अविभागप्रतिच्छेद मिलाय बहुरि इस राशिकों शलाकात्रय पूर्ववत् निष्ठापन करिये जो कोऊ मध्य अनंतानंत प्रमाण भया तिसकूं केवलज्ञानके अविभागप्रतिच्छेदनिमैं घटाय जो केवलज्ञान के अविभाग प्रतिच्छेद रहे तिनमैं ज्यूंका त्यूं पूर्वोक्तराशि मिलाइये सो उत्कृष्ट अनंतानंत है। यामैं येक घटेतांई मध्य अनंतानंत है। जातैं उत्कृष्ट अनंतानंत केवलज्ञानप्रमाण है। अर जो केवलज्ञानके अविभागप्रतिच्छेदनिमैं पूर्वोक्तराशि घटाए विना मिलादीजिए तो केवलज्ञानतैं अधिकप्रमाण होजाय सो है नाहीं तातैं घटाय मिलाया है। ऐसैं संख्याप्रमाणके इकवीस भेद वर्णन कीए। इहां और जानना ॥

श्रुतका संख्यात विषय है। अवधिका असंख्यात विषय है। केवलज्ञानका अनंत विषय है। अब अष्टप्रकार उपमाप्रमाणकूं संक्षेपकरि कहैहैं। पल्य १, सागर २, सूच्यंगुल ३, प्रतरांगुल ४, घनांगुल ५, जगत् श्रेणी ६, जगत्प्रतर ७, घनलोक ८, ऐसैं अष्टप्रकार उपमाप्रमाण है। अब पल्यके जाननेका विधान कहैहैं। पल्य तीन प्रकार है व्यवहारपल्य १, उद्धारपल्य २, अद्धापल्य ३। तिनमैं पहली व्यवहारपल्यका प्रमाणकूं कहैहैं। येक योजन चौडा येक योजन ऊंडा नीचा येक योजन लंबा येसा गोल बडा योजनप्रमाण खाडा करना। तिसमैं सातवा जन्मयुक्त जो उत्तम भोगभूमिका गाडर (भेड) ताके जन्मतैं सप्तदिनमांहि ग्रहे जो रोम तिनके अग्रभाग तिनकरि खाडा भरिये। सो अैसा जानना। चौडाई येक योजनकी ताका वर्ग करिये ताकूं दश गुणाकरि ताका वर्गमूल काढिये सो सूक्ष्मपरिधि कहिये तारतम्यपरिधि होयहै। सो इहां येकयोजनका वर्गहू येक भया ताकूं दशगुणा किये दशभया दशका वर्गमूल तीन अर येक का छठाभाग भया ३ १/६ याकूं समच्छेद विधानकरि जोडे उगणीसका छठा भाग भया १९/६ येसैं इस येक

योजनप्रमाण कुंडकी सूक्ष्म परिधिका प्रमाण होयहै। बहुरि विष्कंभका चौथाभागतैं परिधिको गुणैं क्षेत्रफल भया १९/२४ बहुरि याके वेधनो ऊंडाई येक योजनप्रमाण तिंहकरि गुणैंभी तितनाही भया ऐसैं इस कुंडका घनरूप समस्त सूक्ष्मक्षेत्रफल उगणीसका चोवीसमा भाग प्रमाण भया। बहुरि यह कह्या जो प्रमाणयोजनरूप सूक्ष्मक्षेत्रफल ताके व्यवहारयोजनादि कैसैं करने सो कहैहैं। येक प्रमाण योजनरूप क्षेत्र ताके पांचसै व्यवहारयोजन होयहैं। सो इहां घनरूप क्षेत्रका गुणाकार भागहारहू घनरूपही होयहै। जातैं एक प्रमाणयोजनकी लंबाईमैं पांचसै खंड भया। अर लंबा एक एक खंडका पांचसै चौडाईमें खंड भया बहुरि इन खंडनिका येकयेकका पांचसै पांचसै ऊंचाईमैं खंड भया। यातैं तीन जायगां मांडिये तदि गुणेहुये व्यवहार योजन होंय। बहुरि येक व्यवहारयोजनका सात लाख अडसठि हजार अंगुल अर येक अंगुलके आठ यव अर येक यवके आठ तिल येक तिलके आठ लीख येक लीखके आठ कर्मभूमियाके रोम येक कर्मभूमियाके रोमका आठ जघन्यभोगभूमियाके रोम येक जघन्यभोगभूमियाके रोमके आठ मध्यभोगभूमियाके रोम मध्यभागभूमियाके येकरोमका आठ उत्तमभोगभूमियाके रोम। इनका त्रैराशिक करिये घनरूप राशि है। तातैं सबनिकूं तीनतीन बार मांडि परस्पर गुणियै। १९/२४ ५००, ५००, ५००, ७६८०००, ७६८०००, ७६८०००। ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८, ८,। इन सबनिकों परस्पर गुणिये ते पैतालीस अक्षर व्यवहारपल्यके होयहैं। ४१३४५२६३०३०८२०३१७७७४९५१२१९२०००००००००००००००००० ॥ इस व्यवहारपल्यके रोमनिकों एकसौ वर्ष एकसौ वर्ष गए एकएक रोम तिन रोमनिमैं सों ग्रहण करिए। एसैं ग्रहण करते सर्व रोम समाप्त जितने कालकरि होंय तावन्मात्र कालके जेते समय होंय सो व्यव-

हारपल्यके समयनिकी संख्या होय है। सो एकरोमका ग्रहणविषै सौवर्ष होय पूर्वोक्त रोमनिके ग्रहणविषै केते वर्ष होंय। ऐसैं त्रैराशिक करि बहुरि एकवर्षके तीनसैं साठि दिन एक दिनके तीस मुहूर्त अर मुहूर्त्त के तीन हजार सातसै तिहत्तरि उछ्वास एक उछ्वासकी संख्यात आवली एक आवलीके जघन्ययुक्तासंख्यातप्रमाण समय होंय तितना व्यवहारपल्यका काल है। आगे उद्धारपल्यके कालकों दिखावै हैं— जो व्यवहारपल्यविषै जे रोम कहे तिन विषै एकएक रोमके असंख्यात वर्षके समयनिके समान खंडरूप कीजिए तब उद्धारपल्यके रोमनिका प्रमाण होय। तिन रोमखंडनिके एकएककूं एकएकसमयमें ग्रहण करते सर्व रोमखंड जेते कालकरि समाप्त होंय सो उद्धारपल्यका काल जानना। उद्धारपल्यके कहे जे रोम तिनका असंख्यातवर्षनिके समयनिका गुणाकरि दीजिए जेता प्रमाण होय तेता प्रमाण अद्धापल्यके समयनिका जानना इहां असंख्यात वर्षके समय कह्या सो मध्यम असंख्यातका भेद सर्वज्ञदृष्ट है ऐसा जानना। जो व्यवहारपल्यकरि तो रोमनिकी संख्या वर्णन करी है अर उद्धारपल्यकरि द्वीपसमुद्रनिकी संख्याका वर्णन है। जातैं पचीस कोडाकोडी उद्धारपल्यके जेते समय हैं तेते जंबूद्वीपकूं आदि लेय स्वयंभूरमणपर्यंत द्वीपसमुद्र जानना। बहुरि अद्धापल्यकरिकैही समस्तकर्मनिकी स्थितिका वर्णन जानना। और भी पल्यकरि जिनका प्रमाण कह्या ते अद्धापल्यतैं हैं। बहुरि दशकोडि उद्धारपल्यका उद्धारसागर है। अढाई उद्धारसागर प्रमाण द्वीपसमुद्र हैं। उद्धारसागरका द्वीपसमुद्रकी गिणती हीमैं प्रयोजन है। अर दशकोडाकोडी अद्धापल्यका एक अद्धासागर है। बहुरि अद्धापल्यके जेते अर्द्धच्छेद होंय तितना जायगां अद्धापल्यके प्रमाणकों मांडि परस्पर गुणिए सो सूच्यंगुलके प्रदेशनिका प्रमाण है। एक अंगुल लंबे एक प्रदेश चौडे एक प्रदेश ऊंचे क्षेत्रप्रमाण है। अर सूच्यंगुलके प्रदेशके

प्रमाणका वर्ग करिए सो प्रतरांगुलके प्रदेशनिका प्रमाण है। सो एक अंगुल चौडे एक अंगुल लंबे एक प्रदेश ऊंचे क्षेत्रका प्रमाण है। अर प्रतरांगुलके प्रदेशनिकूं सूच्यंगुलके प्रदेशनिकरि गुणिए ते घनांगुल के प्रदेशनिका प्रमाण है। सो एक अंगुल लंबे एक अंगुल चौडे एक अंगुल ऊंचे प्रदेशनिका प्रमाण है। बहुरि पल्यका अर्द्धच्छेदका असंख्यातवां भागप्रमाण घनांगुल मांडि परस्पर गुणिए सो जगतश्रेणी होयहै। सो सात राजूप्रमाणलंबे अर एक प्रदेश चौडे ऊंचे आकाशके प्रदेशनिकी पंक्तिकूं जगतश्रेणी कहिएहैं। बहुरि जगतश्रेणीका वर्गकूं जगत्प्रतर कहिएहैं। सो सातराजू लंबा चौडा क्षेत्रके प्रदेशनिका प्रमाण जानना। बहुरि सातराजू लंबे चौडे ऊंचे क्षेत्रकूं जगतघन कहिए वा घनलोक कहिए हैं। ऐसैं उपमाप्रमाण अष्टप्रकार कह्या। जो विशेष जाणनेका इच्छुक होय सो त्रिलोकसारादिकनितैं जानहु। तथा इनका अनेकस्थान अल्पबहुत्व चौदहधारानितैं जानहु। ऐसैं प्रसंग पाय प्रमाणका वर्णन किया। बहुरि योजनके प्रमाणकी उत्पत्ति ऐसैं जानहु। अनंत पुद्गलद्रव्यके परमाणुनिका स्कंध तो एक अवसन्नासन्न होय है। तातैं आठआठ गुणै बारह स्थान जानने। सन्नासन्न, त्रुटिरेणु, त्रसरेणु, रथरेणु, उत्तमभोगभूमियाका बालका अग्रभाग त्योंही मध्यभोगभूमियाका, जघन्यभोगभूमियाका, कर्मभूमियाका, लीख सिरसों यव अंगुलए बारह हैं। ऐसैं अंगुल भया सो उत्सेध अंगुल है। याकरि नारकी तिर्यंच मनुष्य देवनिका देह तथा अकृत्रिमजिनप्रतिमाका देहका प्रमाण कीजिए हैं। तथा देवनिका नगर मंदिर मापिए हैं। बहुरि उत्सेधांगुलतैं पांचसै गुणा प्रमाणांगुल होय है। सो अवसर्पिणीकालका प्रथम चक्रवर्ती का अंगुल है। बहुरि जिस कालमैं जैसा मनुष्य होय ताका अंगुल होय सो आत्मांगुल है। तहां प्रमाणांगुलकरि तो द्वीप समुद्र पर्वतादिक तथा द्वीपसमुद्रका वेदी विमान नरकके प्रस्तार आदिक अकृत्रिम वस्तूका विस्तार

आयामादिकका प्रमाण है। सो सर्व प्रमाणांगुलकरि वर्णन जानना । बहुरि छह अंगुलका एकपादहोय बारह अंगुलका एक वितस्ति होय दोय वितस्तिका एक हस्त होय । दोय हातका एक इषु होय गज होय। दोय गजका एक धनुष होय । दोय हजार धनुषका एक कोश होय। च्यार कोशका एक योजन होय। ऐसैं लौकिक अलौकिक मान कह्या॥ जैसैं उत्कृष्ट मध्य जघन्य स्थिति मनुष्यनिकी कही तैसैंही तिर्यंचनिकी आयु कहैहैं—

तिर्यग्योनिजानां च ॥ ३९ ॥

अर्थ—तिर्यंच जीवनिकीभी आयुकी उत्कृष्ट स्थिति तीन पल्यकी अर जघन्य स्थिति अंतमुहूर्त्त है। मध्यके नानाभेद हैं। इहां विशेष कहैहैं-शुद्ध पृथ्वीकाय जीवनिका बारह हजार वर्षका आयु है। अर कठोर पृथ्वीकायका बाईस हजार वर्षका आयु है। जलकायके जीवनिका सात हजार वर्षका आयु है। वायुकायके जीवनिका तीन हजार वर्षका आयु है। अग्निकायके जीवनिका तीन दिन रात्रिका आयु है। ऐसैं एकेंद्रिय जीवनिका उत्कृष्ट आयु कह्या। बहुरि बेंद्रिय जीवनिका आयु उत्कृष्ट द्वादशवर्षप्रमाण है। त्रींद्रियजीवनिका उत्कृष्ट आयु गुणचास दिनका है चतुरिंद्रियका आयु छहमहीनाका उत्कृष्ट है। पंचेंद्रिय जलतिर्यंचनिका आयु उत्कृष्ट कोटीपूर्वका है। बहुरि सरीसृप ( गोधा ) नकुलादिकनिका नवपूर्वांगका आयु है। बहुरि उरग जे सर्प्प तिनका उत्कृष्ट आयु बीयालीस हजार वर्षका है। पक्षीनिका उत्कृष्ट आयु बहत्तरि हजार वर्षका है। चतुष्पदनिका उत्कृष्ट आयु तीन पल्यका है। अर समस्त तिर्यंचनिका जघन्य आयु अंतर्मुहूर्त्तका है। ऐसैं तीसरा अध्यायमैं अधोलोकका वर्णन तथा मध्यलोकमध्ये द्वीपसमुद्रादिकनिका वर्णन किया।

अब इहां कोई अन्यवादी ऐसैं कहै हैं जो इस जगतका कोऊ ईश्वर कर्त्ता है । जातैं कर्त्ताविना कोऊही सत रूप वस्तु होय नहीं । ताकूं पूछिये । ईश्वरकूं कौन किया । ईश्वरहू सत् वस्तु है याका कर्त्ताहू कह्या चाहिए । अर जो कहोगे याका कर्त्ताहू अन्य है । तो वाकूं कौन किया । ऐसैं अनवस्था नामा दोष आवैगा । बहुरि और पूछैहैं जो पहली सृष्टि रचना नहीं थी । तो सृष्टिबाहिर ईश्वर कहां था अर कौन स्थानमैं बैठि जगतकूं रच्या अर ईश्वर आप जगत्विना निराधार अर वहोत कालसै विद्यमान आप तो कहां तिष्ठता अर इस जगतकूं रचि कर कहां स्थापन किया । अर किसीके अधार कहोगे, तो वह कौनके आधार, उसका अन्य आधार कहोगे तो उस अन्यका कौन आधार ऐसैं अनवस्था नामा दोष आवैगा । अर जो या कहोगे निराधारमैं अनादिनिधनमैं तर्क नहीं तो सृष्टिका कर्त्तापना कहना बनै नहीं । ऐसैं तो समस्त पदार्थनिकूंही अनादिनिधन कहे हैं । जाके मतमैं सृष्टिकूं करी हुई मानैं ताके मतमैंही दोष आवैगा । बहुरि ईश्वर एक, जगत् नानात्मक, सो एक होइ नानात्मक जगतकी रचनामैं कैसैं समर्थ होय ? बहुरि ईश्वर शरीररहित अमूर्तिक तातैं शरीरादिक मूर्तिक उत्पन्न होनेयोग्य नहीं । अमूर्तिकतैं मूर्तिक कैसैं होय । बहुरि अन्य करणादि सामग्रीविना लोककूं कैसैं रच्या । जातैं उपादानकारणविना कोऊ वस्तुकी रचना नहीं देखिए हैं । जैसैं मृत्तिकाविना समर्थ कुंभकार घटकी रचना करनेकूं नहीं समर्थ है । अर जो या कहोगे पहली सामग्री वनाय पाछैं जगतकूं रच्या तो पूछिये उस सामग्रीकूं काहेतैं रची । अर सामग्रीकूं अन्य सामग्रीकरि रची कहोगे तो अन्य सामग्रीकों काहेतैं रची ऐसैं अनवस्था दोष आवैगा । अर जो या कहोगे जगतके रचनेयोग्य समग्री तो स्वभावहीतैं सिद्ध है तो लोकहू स्वतःसिद्ध माननेका प्रसंग आवैगा । बहुरि जैसैं लोकका कर्त्ताकों स्वतःसिद्ध

मान्या तैसें लोककैंहू स्वतःसिद्ध माननेका प्रसंग आवै है । बहुरि या कहोगे ईश्वर समर्थ है सो सामग्रीविनाही इच्छामात्रकरि लोककूं रचै है । तो ऐसें इच्छामात्र युक्तिरहित तुमारा कहना कौनकै श्रद्धान करनेयोग्य है । इच्छामात्र करनेकी कल्पना औरहू करो कौन रोकै है । इच्छामात्र कह्या तहां विचार काहेका रह्या । बहुरि ईश्वर कृतार्थ है कृतकृत्य है कि अकृतार्थ है । जो कृतार्थ कहिए करनेयोग्य अर्थ करि लिया अन्य कुछ करनेयोग्य बाकी जाकै नहीं रह्या ऐसाकूं कृतार्थ कहिए है। तो जगतकूं रचनेकी इच्छा ईश्वरकै कैसें उपजी ? अर जो अकृतार्थ कहोगे तो अकृतार्थ होयगा सो समस्तजगतकूं रचनेकौं कुंभकारकीज्यौं समर्थ नहीं होय । जातैं अकृतार्थ कुंभकार एक घटकूं रचि कृतार्थपणा अपनैं मानै समस्त जगतकूं करना तो अकृतार्थकै बनैगा नहीं । तैसें ईश्वरकूं अकृतार्थही मानोहो तो अकृतार्थपना होतैं तो एकएक वस्तुकरि खेदित क्लेशित होता अनंत पदार्थनिकूं कैसें पूर्ण करैगा । तातैंहू जगतका कर्त्तापणा ईश्वरकै नहीं संभवैहै । बहुरि ईश्वरकूं अमूर्त्तिक कहे हैं । अर निष्क्रिय कहे हैं अर व्यापी कहे हैं सो ऐसा ईश्वर जगत्कूं कैसें रचै । जातैं अमूर्त्तिकतें तो मूर्त्तिक उत्पन्न होय नहीं । अर जो निःक्रिया कहिये क्रियारहित होय ताकै रचनेकी क्रिया कैसें बनै । बहुरि जो व्यापी समस्तमैं व्याप रह्या ताकै लोकका रचना कैसें बने समस्तमैं अनादिहीका व्याप्त होरह्या । बहुरि ईश्वरकूं विक्रियारहित निर्विकार कहैं ताकैं रचनेके अर्थि विकारी होना नहीं संभवै । बहुरि ईश्वर सृष्टिकूं कहा फल चाहता रची । ईश्वर तो कृतकृत्य है ताकै धर्म अर्थ काम मोक्ष इन च्यारो पदार्थनिमैं कुछ करना बाकी नहीं रह्या तदि सृष्टिकूं रची कहा ? फल चाह्या प्रयोजनविना तो मूर्खहू नहीं प्रवर्त्तै है । अर जो या कहोगे ईश्वरकैं सृष्टि रचनेमैं कुछ प्रयोजन तो नहीं परंतु विना

प्रयोजनही रचै है तो अनर्थरूप कार्य करनेका प्रसंग आया। अर जो कहोगे ईश्वरकै या क्रीडा है तो बडा मोहका संतान आया। क्रीडा तो अज्ञानी मोही बालक करै हैं। वा दुःखित हुवा क्रीडाकरि दिन व्यतीत करै है । बहुरि और पूछे हैं । जो ईश्वर जगतकूं रच्या तो सुखरूप उज्ज्वल रूपवान मनोहर ऐसैही समस्त पदार्थनिकों क्यों नहीं रच्या। जगतमैं केई दरिद्री रोगी कुरूप निंद्य नीच जाति ऐसैं क्यों रचै विषादिक कंटकादिक काहेतैं बनाए। तथा दुष्ट भील चांडाल म्लेछ क्यों रचे ? जगतमैं भी देखिए है—जो महाबुद्धिमान चतुर होय सो बहोत सुंदरही बनाया चाहै । अपना किया कार्यकूं बिगाडते नहीं चाहे यातैं ईश्वर है सो बुद्धिमान अर समर्थ होय ग्लानिरूप भयानक विडरूप रचना कैसैं करी सो कहो। अर जो या कहोगे प्राणी जैसे कर्म उपार्जन कीए तैसे उनकै शरीरादिक रचे तो वाकै ईश्वरपणा कहा रह्या जैसैं कोलीकूं महीन सूत दिया महीन बुणि दिया मोटा दिया मोटा बुणि दिया ईश्वरपणा नहीं रह्या। फिर और पूछे हैं । प्राणीनिनैं भले खोटे कर्म किए ते ईश्वरके अभिप्रायतैं किए कि ईश्वरतैं निराले जबर होय किए सो कहो ? जो ईश्वरके अभिप्रायतैं किए तो ईश्वर होयकरि अपनी प्रजातैं खोटे कृत्य कैसे कराए अर जो ईश्वरकी इच्छाविनाही किए तो ईश्वरकै ईश्वरपणा कर्त्तापना कहा रह्या ? जगत् स्वयंही कर्मादिककार्यके कर्त्ता भए । बहुरि कहोगे कार्य तो होय है सो जैसा कर्म किया तैसा ही होय है। परंतु ईश्वरके निमित्ततैं होय है। तो ऐसैं सिद्धवस्तुकैं विनाकारण ईश्वरका कियापणां क्यों पोषोहो ? अत्यंत असत्यको पुष्टकरना बडा अनर्थ है। बहुरि और पूछै हैं जो ईश्वर तो समस्त प्राणीनिमैं वात्सल्य करै है और जगत्के अनुग्रह करने-कूं जगतकूं रचै है तो समस्त सृष्टिको शोक रहित उपद्रव रहित रची चाहिये दुःखमय वियोगमय

कैसैं रची ऐसैं ईश्वरपणा रह्या नहीं और जो कहोगे जे ईश्वरके भक्त थे तिनकूं सुखी किये और दुष्टनिकूं दुःखी किये तो पूछिये है ईश्वर होइ दुष्ट कैसैं रचै अपने भक्त ही रचने थे म्लेच्छादिकनिकूं काहेको बनाया ? कहोगे ईश्वरको पहिले ठीक नहीं था। फिर दुष्ट देखे तदि दंड दिया तो ईश्वर-का अज्ञानपणा प्रकट भया। बहुरि पूछै हैं। ईश्वर जगतकूं रचै है सो जगत् पहिले विद्यमान है ताकूं रचै है कि अत्यंत असत्कूं रचै है ? जो विद्यमानकूं रचै है तो पहिले ही सत्‌रूप विद्यमान था उस-कूं कहा रचैगा अर जो अत्यंत असत्‌हू रचै है तो आकाशका फूलका रचना समान अवस्तु ठहऱ्या। बहुरि जो ईश्वरकूं मुक्त कहोहो तो उदासीन वह सृष्टिकूं कैसैं रचै। अर जो ईश्वर संसारी है तो आपणैसमान है उसका किया समस्त जगत् कैसैं रचनारूप होय। तातैं तुमारा सृष्टिवाद कहना कुछ नहीं रह्या। बहुरि पहेली तो जगत्कूं रच्या अर पाछैं संहार किया सो प्रजाकूं रचै अर संहार करै ताकैं महान् अधर्म भया। अर जो कहोगे दैत्यादिक दुष्ट इकट्ठे भये तिनके मारनेकूं प्रलयकालमें संहार करै है। तो दैत्यादिक दुष्ट पहली रचे कैसैं। अर पहली ठीक नहीं था तो ईश्वरकै अज्ञानी-पणा भया। अर दुखिया भया जो नई रचना करिबो करै और चूक वणिजाय जदि मारता फिरै हेरता फिरै। ऐसैं तो ईश्वरकै बहुत अज्ञान रागद्वेषादिक क्लेश बहुत दोष आये। अर इसही ईश्वरकूं सदाशिव कहै हैं। सदाकाल मुक्त मानै हैं। बहुरि केई ऐसा कहै हैं—

जो जगत् कुछ वस्तु नहीं है। एक ब्रह्महो नानाजगतरूप दीखै है। ब्रह्मतैं दूजा पदार्थ अन्य हैही नहीं। जैसैं सूर्य तो एक है। अर सूर्यका प्रतिबिंब अनेक जलके भाजननिमैं देखिए हैं। ताकूं कहिए है—जो भाजन अर सूर्य तो दोय वस्तु भया तैसैं ब्रह्म अर जगत दोय भया तब तुमारा अद्वैत ब्रह्मका मानना

तो नहीं रह्या। बहुरि जैसैं सूर्य एक है तो ताका प्रतिबिंब अनेक पात्रनिमैं सदृशही दीखै है। जिस दिन ग्रहण होयगा अर सूर्यकी कोर दक्षिणदिशाकी लुप्त भई होयगी तो समस्त पात्रनिमैं दक्षिणकी कोरही लुप्त भई भासैगी अन्य प्रकार नहीं दीखै। तैसैं ब्रह्म एकही है तो समस्तपदार्थनिमैं एकरूपही दीख्या चाहिए। जगत तो मनुष्य पशु पक्षी वा केई दुःखी केई सुखी केई रंक केई राजा केई जड केई चेतन ऐसैं नानारूप कैसैं भासै है। जो एक ब्रह्मस्वरूपही होय तो चांडाल अर ब्राह्मणादिकनिका भेद नहीं रहैगा। बहुरि जो समस्त जगत ब्रह्मरूपही है तो जप ध्यान आराधन दर्शन कौनका अर ध्यानादिक करनेवाला कौन रह्या। एक ब्रह्मही रह्या तब दीक्षा शिक्षा गुरुशिष्यादिकका भेदका लोप भया। बहुरि कहोगे जो ऐ भेद दीखैहैं सो अविद्यामाया है। तो पूछै हैं—या अविद्या ब्रह्मसैं जुदी है कि एक है। जो अविद्याकूं वा मायाकूं जुदी कहेगा तो ब्रह्म अर अविद्या दोय ठहर्या तदि ब्रह्मकै अद्वैतपणा कहां रह्या। अर ब्रह्म कों एक कहैगा तो ब्रह्म अविद्यारूप भया मायारूप भया असत्य भया। बहुरि अविद्याकूं अवस्तु कहोहो जो अविद्या तो कुछ वस्तुही नहीं। तो यह कैसैं कहो जो अविद्यातैं जगत नानारूप दीखैहै ब्रह्म सिवाय कुछ नहीं। अर वस्तुकै कार्यकारणपणा कैसैं भया। बहुरि सब जगत ब्रह्मही है तो अविद्या अर माया ए कौनकै भया ब्रह्महीकै भया तब ब्रह्म कहना मानना तुमारे अभिप्रायतैंही असत्य भया। बहुरि अद्वैतशब्दही द्वैतपनाविना होय नहीं। जातैं कोऊ वस्तु होयगा ताका निषेधभी होयगा द्वैतविना ही द्वैतपणाका निषेध कैसे किया। अर जो कहोगे हम तो समझायबेकूं अद्वैत कह्या है। जातैं जगतमैं जीव भ्रमतैं द्वैत मानि राख्या है इनिका निषेधकूं कह्या है। जो द्वैतका निषेध करोहो सो सत्का करोहो कि असत्का करोहो। जो सत्का करो तो झूंठा भया।

अर असत्का निषेध संभवै नहीं। ऐसे इनिका विधिनिषेध श्लोकवार्तिकमैं तथा अष्टसहस्रीमैं है। अर ईश्वरवादकाहू आप्तपरीक्षादिक ग्रंथनिमैं है तहांतैं जानना इहां तो प्रकरण पाय दिग्मात्र दिखाया है। ऐसैं सप्तभूमि बिल लेश्या आयु द्वीप समुद्र पर्वत ह्रद नदी मनुष्य तिर्यंचनिका आयु इत्यादिक वर्णन करि तीसरा अध्याय समाप्त किया ॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे तृतीयोऽध्यायः ३।

अर्थ—ऐसैं तत्वार्थका है अधिगम जातैं ऐसा दशाध्यायरूप मोक्षशास्त्रमैं तीसरा अध्याय समाप्त भया ॥ ३ ॥

दोहा।

है जातैं तत्त्वार्थका अधिगम शिवसुखदाय। मोक्षशास्त्र मंगलमयी नमूं तृतिय अध्याय ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थोऽध्यायः ।

दोहा ।

वंदनकरि पद आप्तका, सुनि आगम उपदेश ।
स्वस्वरूपके कथनमैं, रहै न भ्रमतमलेश ॥ १ ॥

केई प्रकरणमैं देवशब्द कह्या परंतु यह नहीं जाण्या जो देव कितने हैं कौन हैं इसके निश्चयके अर्थि सूत्र कहैहैं—

देवाश्चतुर्णिकायाः ॥ १ ॥

अर्थ—देवगतिनामकर्मके उदयतैं देवनिका च्यारि निकाय है। निकाय नाम समूहका है। भवनवासी, व्यंतर, ज्योतिष, वैमानिक ऐसैं देवनिके च्यार समूह हैं॥ अब इनकै लेश्याका जाननेकूं सूत्र कहैहैं—

आदितस्त्रिषु पीतांतलेश्याः ॥ २ ॥

अर्थ—आदितैं लेय भवनवासी व्यंतर ज्योतिष्क इन तीन निकायनिविषै पीतपर्यंत लेश्या हैं। कृष्ण नील कापोत पीत ए च्यार लेश्या हैं॥ अब तिन देवनिके अंतर्भेद दिखावनेकूं सूत्र कहैहैं—

दशाष्टपंचद्वादशविकल्पाः कल्पोपन्नपर्यंताः ॥ ३ ॥

अर्थ—भवनवासीनिके दश भेद, व्यंतरनिके अष्टभेद, ज्योतिष्कदेवनिके पांच भेद, कल्पवासिनिके द्वादश भेद ऐसैं कल्पोपपन्न जे स्वर्गनिवासी तिन पर्यंत भेद हैं॥ अब इन देवनिमैं विशेष हैं तिनके जाननेकूं सूत्र कहैहैं—

**इंद्रसामानिकत्रायस्त्रिंशत्पारिषदात्मरक्षलोकपालानीकप्रकीर्णकाभियोग्यकिल्विषिकाश्चैकशः ॥ ४ ॥**

अर्थ—देवनिमैं एकएक निकायमैं दश दश भेद हैं। इंद्र, सामानिक, त्रायस्त्रिंशत्, पारिषद, आत्मरक्ष, लोकपाल, अनीक, प्रकीर्णक, आभियोग्य, किल्विषिक, ऐसैं भेद हैं। तहां अन्य देवनिविषै नहीं पाइए ऐसी अणिमा महिमादिक अनेक ऋद्धिनिकरि परम ऐश्वर्यकूं प्राप्त होय सो इंद्र है। जैसैं इहां राजा आज्ञा ऐश्वर्यकरि प्रवर्त्तै। बहुरि जिनका स्थान आयु वीर्य परिवार भोगादिक इंद्रकै समान होय एक आज्ञा ऐश्वर्य नहीं होय जातैं आज्ञा ऐश्वर्य तो इंद्रकाही होय है ते सामानिक देव हैं । इंद्र इनकूं पिता गुरु उपाध्याय तुल्य बडे गिणै है। बहुरि मंत्री पुरोहित समान तो शिक्षा करनेवाले अर पुत्रसमान प्रीतिका पात्र जिनकूं देखनेकरि वचनालापकरि पुत्रसमान इंद्रकै मनकै आनंद उपजै ऐसै तेतीस देव ते त्रायस्त्रिंशत् हैं। बहुरि जे इंद्रकी वाह्य अभ्यंतर मध्य जे तीन प्रकारकी सभा तिनमैं तिष्ठनेयोग्य सभानिवासी देव हैं ते पारिषद देव हैं। बहुरि जे इंद्रकी सभामैं पाछै खडे रहनेवाले शस्त्रधारण किए जे देव हैं ते आत्मरक्षक हैं। यद्यपि देवनिकै किछु घातादिक नहीं है तथापि ऋद्धिविभवकी महिमाकै अर्थि है। बहुरि कोट्टपालतुल्य होय अमार्गकी प्रवृत्तिका निषेधक लोकपाल है। बहुरि पयादा अश्व वृषभ रथ हस्ती गंधर्व नर्त्तकी ए सात प्रकार इंद्रकी सेनाके देव ते अनीक कहिए। बहुरि नगरनिवासी समान प्रीतिका कारण प्रकीर्णक देव हैं । बहुरि दासादिकनिकै समान हस्ती घोडादिक वाहन बणि सेवा करैं ते आभियोग्य देव हैं। बहुरि दूर तिष्ठनेवाले इंद्रादिकनिके सन्मानादिकके अधिकारी नहीं बाहिर दूरि ही खडे तिष्ठे रहैं से किल्विषिक देव हैं॥ इस सूत्रमैं "एकशः" कहने करि एकएक निकायमैं दश दश भेद हैं परंतु व्यंतर ज्योतिषीनिमैं आठ आठ ही भेद हैं। यातैं सूत्र कहैहैं—

त्रायस्त्रिंशल्लोकपालवर्ज्या व्यंतरज्योतिष्काः ॥ ५ ॥

अर्थ—व्यंतर अर ज्योतिष्क देवनिमैं त्रायस्त्रिंशत् अर लोकपाल ए दोय भेद नहीं हैं आठही हैं॥ अब इंद्रनिका नियम कहैहैं—

पूर्वयोर्द्वींद्राः ॥ ६ ॥

अर्थ—पहली दोय निकायनिके भेदनिमैं दोय दोय इंद्र हैं। दशप्रकारका भवनवासीनिमैं चमर वैरोचनादिक दोयदोय इंद्र हैं यातैं वीस इंद्र हैं। व्यंतरनिके अष्टभेदनिमैं किन्नर किंपुरुषादिक षोडश इंद्र हैं॥ अब देवनिकै कामसेवनका नियम कहैहैं—

कायप्रवीचारा आ ऐशानात् ॥ ७ ॥

अर्थ—इहां प्रवीचार नाम मैथुनसेवनका है। भवनवासी व्यंतर ज्योतिष्क अर सौधर्म ईशान स्वर्गके देव अर इनिकी अंगना इनिकैं मनुष्यनिकै समान संक्लेशकर्मकरि कायथकी मैथुनसेवन है ॥ अब ऊपरिके देवनिकै कैसैं है सो कहैहैं—

शेषाः स्पर्शरूपशब्दमनःप्रवीचाराः ॥ ८ ॥

अर्थ-पहिले सूत्रमैं कहे देव तिनतैं अवशेष रहे जे सनत्कुमारादिक देव तिनकैं स्पर्श रूप शब्द मनकै विषैही मैथुन है। सनत्कुमार माहेंद्रके देवनिकै मैथुनकी इच्छा उत्पन्न भई जाणि देवी नजीक प्राप्त होयहैं। तहां देवीनिका अंगका स्पर्शमात्रतैंही प्रीतिनैं प्राप्तहोयहैं अर कामकी इच्छा मिटि जायहै अर देवीनिकैहू तृप्ति होयहै। बहुरि ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लांतव कापिष्ठ इन च्यार स्वर्गनिके देवनिकै देवांगनानिके स्वभावतैंही सुंदरशृंगार आकार विलास चतुर मनोज्ञ वेष रूप लावण्य इनिके अवलोकनमात्रतैंही परमसुख

होयहै। बहुरि शुक्र महाशुक्र शतार सहस्रारके देव हैं ते देवांगनानिके मधुरगीत कोमलहास्य कोमलवचन भूषणनिके शब्दश्रवणादि रूप अमृतपानकरि परमप्रीतिकूं प्राप्त होय हैं। बहुरि आनत प्राणत आरण अच्युत इन च्यार स्वर्गनिविषै देव हैं ते अपनी देवांगनानिका मनविषै ही संकल्पमात्र करनेतैं परमसुखकूं प्राप्त होय हैं॥ अब सोलह स्वर्गनिके ऊपरि अहमिंद्रनिकै कैसैं सुख है इसके निश्चयके अर्थि सूत्र कहै हैं—

परेऽप्रवीचाराः ॥ ९ ॥

अर्थ—इहां "पर" शब्दके कहनेकरि कल्पातीत समस्त देवनिका संग्रह भया यातैं अच्युत स्वर्गके ऊपरि नवग्रैवेयिकनिके तीनसै नव ३०९ विमान अर नव अनुदित विमान अर पंच अनुत्तर विमान इनमैं वसनेवाले अहमिंद्र हैं तिनकै काम सेवन नाहीं। तहां देवांगना नाहीं। विषयवेदनाके अभावतैं वेदनारहित स्वाभाविक परमसुख निरंतर भोगैहैं॥ अब भवनवासी देवनिकी विशेष संज्ञा कहनैकूं सूत्र कहै हैं—

भवनवासिनोऽसुरनागविद्युत्सुपर्णाग्निवातस्तानितोदधिद्वीपदिक्कुमाराः ॥ १० ॥

अर्थ—भवननिमैं वसै हैं तातैं इनकूं भवनवासी कहिए है। भवनवासीनिमैं असुरकुमार नागकुमार विद्युत्कुमार सुपर्णकुमार अग्निकुमार वातकुमार स्तनितकुमार उदधिकुमार द्वीपकुमार दिक्कुमार ऐसैं दश विशेषसंज्ञा नामकर्मकरि कीनी जानना। बहुरि कोऊ श्वेतांबरादिक कहैं जो देवनिकरि 'अस्यंति' कहिए युद्ध करैं प्रहारकरैं ते असुर हैं ऐसैं कहैं सो नहीं। ए कहना तो देवांकों अवर्णवाद है इसमैं मिथ्यात्वका बंध होय है। ते सौधर्मादिकनिके देव महाप्रभाववान हैं। इनकै ऊपरि हीनदेव मनकरिकैंहू प्रतिकूलपणा नहीं विचारैहैं। जो एता विशेष है। जो चमरेंद्र अर वैरोचन ए इंद्र अपनी ऐश्व-

यैसंपदाकरि परिणाममैं ऐसा मद करै हैं जो हमारैं सौधर्म ईशान इंद्रसौं कोनसी संपदा घटै है हम भी उनके तुल्य ही हैं ऐसी परिणामानिमैं इर्षा है सो अभिमानकी अधिकतातैं ऐसी इर्षा करै ही हैं। बहुरि सौधर्मादिक देवनिकैं विशिष्ट शुभकर्मका उदयकरि विभव है। सो अरहंतपूजा तथा भोगानुभवन इत्यादिकमैं लीन हैं। इनकैं परकी दाराहरणादिक वैरका कारणही नहीं। तातैं असुर हैं ते सुरनिकरि युद्ध नाहीं करै हैं। बहुरि समस्त देवानिकै बाल यौवनादिक अवस्था नहीं पलटै हैं। उपज्या जिस अवसरतैं मरणपर्यंत एकसी थिर अवस्था रहै है। तातैं अवस्थाकरि कुमार नहीं हैं। इनिकै कुमार समान उद्धतवेष भाषा आभरण आयुध वस्त्र गमन वाहन राग क्रीडन हैं तातैं कुमार कहिए है। अब इनका भवन कहां है सो कहै हैं। इस जंबूद्वीपकी दक्षिणदिशामैं असंख्यात द्वीपसमुद्रनिकूं व्यतीतकरि रत्नप्रभापृथ्वीका पंकभागविषैं असुरकुमारनिका चमर नाम इंद्रके चौंतीस लाख भवन हैं। अर चौसठि हजार सामानिक देव हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंशत् देव हैं। बहुरि सोम यम वरुण कुबेर ए च्यार लोकपाल हैं। तीन सभा हैं तिनमैं पहली सभामैं अठाईस हजार देव हैं। मध्यकी सभामैं तीस हजार बाह्य सभामैं बत्तीस हजार देव हैं। अर सात सेना हैं। महिषनिकी घोडेनिकी रथनिकी हाथीनिकी पयादनिकी गंधर्वनिकी नृत्यकारिणीनिकी। तिन एकएक सेनामैं सातसात कक्षा हैं। पहिली कक्षा चौसठि हजार देवनिकी दूजी यातैं दूणी तीजी यातैं दूणी ऐसैं सप्त जायगां दूणीदूणीकी इक्यासी लाख अठाइस हजार प्रमाण महिषनिकी सेना भई। इनिकूं सप्तकरि गुणिए तदि पांच कोटीअडसठी लाख छिनवै हजार देव सातौं सेनाके भए। ऐसैंही वैरोचनादिक इंद्रनिकैं सेनाका प्रमाण जानना। इनि सात प्रकारकी सेनामैं एकएक सेनाधिपति महत्तर देव हैं। नृत्यकारणीकी सेनामैं महत्तरी देवी

है। अर प्रकीर्णक देव नगरनिवासी समान प्रीतिके पात्र असंख्यात हैं। बहुरि छप्पन हजार देवी हैं तिनमैं सोलह हजार वल्लभिका अर पांच पट्टदेवी हैं। अर पट्टदेवी आठ हजार विक्रिया करैं हैं। ऐसैं ही वैरोचनादि इंद्रनिकै समस्त दश भेदनिमैं भवन परिवारादिक त्रिलोकसारादिग्रंथनितैं जानना। बहुरि रत्नप्रभा पृथ्वीका पंकभागविषै असुरकुमारनिके भवन हैं अर नागकुमारादिक नव जातिके भवन खरभागविषैं हैं। बहुरि केई भवन जघन्य हैं ते तो संख्यातकोटी योजनके हैं। उत्कृष्टभवन असंख्यात योजनके विस्ताररूप हैं चौकोर हैं। तीनसै योजनकी उंचाई लिए हैं। भवनकी भूमिसूं लेय छातीपर्यंत तीनसै योजनकी उंचाई है। अर एकएक भवनके मध्यविषैं एक योजन ऊँचा पर्वत है तिस पर्वत ऊपरि जिनेंद्रमंदिर हैं ऐसैं दश जातिके भवनवासीनिके सात कोटी बहत्तरी लाख भवन हैं। अर सात कोटी बहत्तरी लाखही जिनचैत्यालय हैं। अष्टगुणरूप ऋद्धिनिकरि सहित हैं। नाना-मणिमय भूषणनिकरि जिनका दीप्तिसंयुक्त अंग हैं। अर दशप्रकारके चैत्यवृक्ष जिनप्रतिमाकरि विरा-जित हैं। अपने तपके प्रभावकरि सुखरूप भोग भोगते तिष्ठे हैं। जिनकैं मलमूत्र रुधिर चाम हाड मांस आदिककरि वर्जित दिव्य देह है। तिनमैं असुरकुमार देवनिकैं एक हजार वर्ष गए आहारकी इच्छा उपजै सो मानसिक आहार मन चलतप्रमाण कंठमैं अमृत झरै है। वेदना व्यापै नाहीं। अर पंदरह दिन व्यतीत भए उच्छ्वास होय है। अर अन्य नागकुमार सुपर्णकुमार द्वीपकुमार इन तीन-निकै आहारकी इच्छा साढाबारह दिन गए होय अर साढाबारा मुहूर्त्त गए उछ्वास होय अर उदधिकुमार विद्युत्कुमार स्तनितकुमार इन तीनकैं बारह दिन गए आहारकी इच्छा अर बारह मुहूर्त्त गए उच्छवास होय है। अर दिक्कुमार अग्निकुमार अर वातकुमार इन तीनकै आहारकी इच्छा

साढा सात दिनमैं अर उच्छ्वास साढा सात मुहूर्त्तनिमैं होय है। बहुरि देहकी उंचाई असुरकुमारनिकै पचीस धनुषकी अन्य नव जातिकेनिकै दश धनुष है। समस्त भवन महासुगंध महारमणीक महा उद्योतरूप हैं ॥ अब व्यंतरनिकी संज्ञा कहनेकूं सूत्र कहे हैं—

व्यंतराः किन्नरकिंपुरुषमहोरगगंधर्वयक्षराक्षसभूतपिशाचाः ॥ ११ ॥

अर्थ—विविध कहिए नानादिशांतरनिमैं इनका निवास है तातैं व्यंतर कहिए है। सो सामान्यसंज्ञा है। अर नानाकर्मके उदयकरि इनका ए आठ विशेषसंज्ञा हैं। ते किन्नर किंपुरुष महोरग गंधर्व यक्ष राक्षस भूत पिशाच ऐसैं आठ हैं। कितनें अज्ञानी कहैंहैं जो किन्नरान् कामयन्ते इति किन्नराः। किंपुरुषान् कामयंते इति किंपुरुषाः, पिशिताशनात् पिशाचाः ऐसैं निरुक्तिकरि ऐसा विपरीत अर्थ करैं जो कुत्सित नरनिकूं इच्छा करैं ते किन्नर कहिए अर कुत्सित पुरुषां सों कामसेवन करैं ते किंपुरुष हैं। अर पिशित जो मांस ताके भक्षणतैं पिशाच हैं। सो ऐसा कहना देवनिका अवर्णवाद है। मिथ्यादर्शनके बंधका कारण है। पवित्र वैक्रियिक देहका धारक देव कदाचित् भी अशुचि औदारिक मनुष्यनिका देहतैं कामसेवन नहीं करै, मांसभक्षण देवनिकै कदाचित् नहीं है। देवनिकै मानसिक आहार है कवलाहार नहीं है। अर लौकिकमैं प्रवृत्ति सुनिए देखिए है सो पूर्वजन्मके संस्कारतैं क्रीडा सुखकै निमित्त है पूर्वजन्मका संस्कार खोटा होय तातैं खोटी क्रीडामैं प्रवृत्ति है। तिनमैं किंनरनिका हरितवर्ण है। किंपुरुषनिका धवलवर्ण है। महोरगनिका श्यामवर्ण है। गंधर्वनिका हेमवर्ण है। यक्षनिका श्यामवर्ण है। राक्षस भूत पिशाच श्यामवर्ण हैं। इनिकै जिनप्रतिमाकरि सहित अष्टप्रकारके चैत्यवृक्ष हैं ते मानस्तंभादिक सहित हैं। बहुरि इन अष्टभेदनिमैं दोयदोय इंद्र हैं। एकएक इंद्रके च्यार हजार सामानिक देव हैं। च्यार पट्ट-

देवी हैं। सोलह हजार अंगरक्षक हैं। तीन सभा हैं। अभ्यंतरसभामैं आठसै देव, मध्यममैं हजार देव, वाह्यमैं बारासै देव, अर एकएक इंद्रके सातसात प्रकार सेना हैं। हस्ती, घोडा, पयादा, रथ, गंधर्व, नृत्यकारिणी, वृषभ एकएकमैं सातसात कक्षा हैं। पहली कक्षा अठ्ठाईस हजारकी फिर दूणीदूणी सातमी कक्षामैं हस्ती सतरालाख बाणवै हजार भया। सात कक्षानिका मिल्या हुवा पैंतीस लाख छप्पन हजार हस्ती भया। ऐसैंही प्रमाण लिया घोडा पयादा रथादिकनिकी सेना हैं। ऐसैं इनकै समस्त इंद्र सोलह तिनकैं सेनादिक ऋद्धि जाननी। बहुरि इनका आवास इस जंबूद्वीपतैं तिर्यक् दिक्षणदिशाविषैं असंख्यात द्वीपसमुद्रनिकूं उलंघन करिकैं अर खरपृथ्वीका भागविषैं किंनरेंद्रका असंख्यात हजार भवन हैं। ऐसैंही उत्तरदिशाविषैं किंपुरुष इंद्रका विभवपरिवार है। ऐसैंही सत्पुरुष गीत रतिपूर्ण भद्रस्वरूप काल नामभद्रका दक्षिणभागमैं आवास है। तैसैंही महापुरुष महाकाय गीतयश मणिभद्र अप्रतिरूप महाकाल ए उत्तरके अधिपति तिनका उत्तरमैं निवास है तथा पंकभागविषैं दक्षिणदिशामैं राक्षसनिका इंद्र भीम नामका असंख्यात नगर हैं। बहुरि उत्तरदिशाविषैं महाभीम नाम राक्षसेंद्रका असंख्यात नगर हैं। बहुरि इन व्यंतरनिके नगर अनेक पृथ्वीऊपरि बहुत द्वीपनिमैं हैं। जंबूद्वीपप्रमाण बडे हैं। अनेक वन उपवन महल मंदिर दरवाजे कोट पडकोटनिसाहित अनेक रचना हैं। बहुरि व्यंतरनिका आवास पृथ्वीऊपरि द्वीप पर्वत समुद्र देश ग्राम नगर त्रिक चोहटा गृहांगण रस्ता गली जलके निवाण (घाट) बाग वन देवकुलादिकविषैं असंख्यात विचरै हैं॥ अब तृतीयनिकायकी संज्ञा कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

ज्योतिष्काः सूर्याचंद्रमसौ ग्रहनक्षत्रप्रकीर्णकतारकाश्च ॥ १२ ॥

अर्थ—सूर्य १ चंद्र २ ग्रह ३ नक्षत्र ४ प्रकीर्णकतारा ५ ऐसैं पंचप्रकार ज्योतिष्क देव हैं। इनिका

ज्योति उद्योतरूप स्वभाव है यातैं ज्योतिष्क ऐसी सामान्यसंज्ञा है सूर्य चंद्रमा ग्रह नक्षत्र प्रकीर्णक-तारा ए विशेषसंज्ञा हैं। इहां सूर्याचंद्रमसौ इनिकी भिन्नाभिन्न विभक्तिकरि इनका प्रधानपणा जणाया है। इनिकैं प्रभावादिक विशेष हैं। सूर्यका पहली ग्रहण अल्पस्वरपणातैं है। जिस शब्दमैं स्वर अल्प होय सो पहली कह्या जाय है जैनेंद्रमैं वाकी अच्संज्ञा है। इनिमैं चंद्रमा इंद्र है सूर्य प्रतींद्र हैं। इनिके आवास मध्यलोकमैं हैं। इस समभूमिभागतैं सातसै नवै योजन ऊपरि समस्त ज्योतिषनिकै नीचे तारा विचरै हैं। तिन तारनितैं दशयोजन ऊंचे सूर्यजातिके देव हैं, अर सूर्यनितैं असी योजन ऊंचा जाईये चंद्रमा भ्रमै हैं। चंद्रमातैं तीन योजन ऊपरि नक्षत्र हैं। तिनतैं तीन योजन ऊंचे जाय बुधदेव हैं। तिनतैं तीन योजन ऊंचे शुक्र देव हैं। तिनतैं तीन योजन ऊंचे बृहस्पति हैं। तिनतैं च्यार योजन ऊंचे मंगल हैं। तातैं च्यारि योजन ऊंचे शनैश्चर हैं। ऐसैं यो ज्योतिर्गणनिका विषय-रूप आकाश एकसो दश योजनकी ऊंचाईमैं है। जातैं समभूमितैं सातसैनिवैं योजनके ऊपर नवसै योजन पर्यंत एकसौ दश योजन मोटा ज्योतिषी देवनिका पटल हैं। अर तिर्यक् असंख्यात द्वीप-समुद्र प्रमाण चौडालंबा घनोदधिपवनपर्यंत तिष्ठैहे। बहुरि एक योजनका इकसठि भागकी जेतीमैं छप्पन भागप्रमाण चंद्रमाका विमान है। अर एक योजनका इकसठिभागकी जेतीमैं अडतालीस भाग प्रमाण सूर्यका विमान है। शुक्रका विमानका व्यास एककोशप्रमाण है। बृहस्पतिका किंचित् न्यून एककोशप्रमाण है। अर बुध मंगल शनैश्चरका विमान अर्द्धकोश विस्तार है। बहुरि तारानिका विमान जघन्य है सो तो एककोशका चतुर्थभागप्रमाण विस्तार है। अर उत्कृष्ट एककोशका तारानिका तथा नक्षत्रनिका विमानका विस्तार है। अर ए समस्त विमाननिका आकार जैसैं कोऊगोला सवतरफतैं

घटता जनना सो लोहादिकनिका गोला बीचिमैं चीरिए तब ऊपरि विस्ताररूप अर नीचै क्रमतैं घटता होय ही। अर विमाननिका विस्तारतैं आधा ऊंचाईका प्रमाण है। अरविस्तारतैं तिगुणीतैं कुछ अधिक परिधि है। बहुरि राहुको विमान चंद्रमाका विमानकै नीचैं गमन करै है। अर केतुको सूर्यविमानकै नीचैं गमन करै है। अर राहुकेतुका विमान किंचित् न्यून एक योजनके विस्तार है। बहुरि राहुका विमानका ध्वजादंडके ऊपरि च्यारि प्रमाणांगुलका अंतर छांडि चंद्रमाका विमान है। अर केतुका विमानका ध्वजादंडके ऊपरि च्यार प्रमाणांगुलका अंतर छांडि सूर्यका विमान है। चंद्रमाका विमान दिनप्राति अपना विस्तारके सोलमैं भाग कृष्ण वा शुक्ल होय है। सो राहुका विमानकी गति विशेषकरि होय है बहुरि चंद्रविमानकूं अर सूर्य विमानकूं सोलह सोलह हजार देव लेकर वहै हैं। ते पूर्वमैं च्यार हजार देव सिंहके आकार हैं। दक्षिणदिशामैं हस्तीके आकार च्यार हजार देव हैं। पश्चिममैं वृषभके आकार च्यार हजार देव हैं। उत्तरमैं तुरंगाकार च्यार हजार देव वसै हैं। बहुरि अन्य ग्रहनिके विमानका वाहक आठ हजार देव हैं। नक्षत्रविमानकै च्यार हजार देव हैं। ताराविमानकै दोय हजार देव विमानकूं बहनेवाले हैं। बहुरि सूर्यके बारह हजार किरण उष्ण कठोर हैं। चंद्रमाके शीतल बारह हजार किरण हैं। शुक्रके अढाई हजार किरण हैं। प्रकाशकरि उज्ज्वल हैं। और ग्रहादिक मंदकिरण हैं मंदप्रकाशसहित हैं। बहुरि इहां कोऊ कहै—ज्योतिषीदेवनिकैं गमनका कारणविना गमन कैसैं होय? ताका उत्तर—गतिमैं रत आभियोग्य देव हैं तिनकै कर्म गमनकरिकैही पचै हैं। कर्मकी विचित्रता है। तप्तायमान सुवर्णवर्ण सूर्यविमान है। निर्मल कमलतंतुके वर्ण चंद्रविमान है। रूपावर्ण शुक्रका विमान है। मोतीसमान बृहस्पतिविमान है। कनकमय बुधविमान है। तप्तायमान सुवर्णवर्ण शनैश्चरविमान है।

ताया सुवर्णसमान मंगलविमान है॥ ज्योतिषीनिका गमनविशेष जनावनेकूं सूत्र कहे हैं—

मेरुप्रदक्षिणा नित्यगतयो नृलोके ॥ १३ ॥

अर्थ—ज्योतिषी देव मेरुकी प्रदक्षिणारूप निरंतर मनुष्यलोकमें गमन करैं हैं मेरुकूं ग्यारहसै इकईस योजन तिर्यक् छांडिकरि तारागणादिक विचरैंहैं। अढाई द्वीपमें अर दोय समुद्रमें मनुष्यनिका क्षेत्र है। तिनमैं जंबूद्वीपमैं दोय चंद्रमा, लवणसमुद्रमें च्यार हैं। धातकी द्वीपमें बारह हैं, कालोदधिमैं बीयालीस हैं। पुष्करार्द्धमें बहत्तरी हैं। ऐसैं पंचस्थान ऊपरी एकसौ बत्तीस चंद्रमा भए। इतनेही सूर्य हैं। बहुरि जंबूद्वीपमैं छत्तीस ध्रुवतारा हैं। लवणसमुद्र ऊपरी एकसौ गुणतालीस, धातकीमैं एक हजार दश, कालोदधिऊपरी इकतालीस हजार एकसौ वीस, पुष्करार्द्ध ऊपरि त्रेपन हजार दोयसै तीस ध्रुवतारा हैं। बहुरि एक चंद्रमासंबंधी एक सूर्य अर अठासी ग्रह अठाईस नक्षत्र अर छासठि हजार नवसे पिचहत्तरी कोडाकोडी तारा हैं। एता परिवारसहित समस्त चंद्रमा जानना। कह्या जे जंबूद्वीपविषै दोय सूर्य दोय चंद्रमा इनका गमन करनेका क्षेत्रकूं चार क्षेत्र कहिए हैं। तहां एकसो असी योजन तो द्वीपविषैं अर तीनसै तीस योजन अर सूर्यका बिंबका प्रमाणकरि अधिक लवणसमुद्रविषैं गमनका क्षेत्र है। ऐसैं पांचसै दश योजन साधिक इनका चार क्षेत्र हैं। यामैं सूर्यके गमन करनेकी एकसो चोरासी गैली हैं। तहां बिंबप्रमाण तो एक गैलीकी चौडाई है। अर गैलीप्रति दोयदोय योजनका अंतर ऐसैं एकसो तीयासी अंतर जाननें। इनका गमनकरि जंबूद्वीपमैं अभ्यंतर परिधिमैं गमन करै सो प्रथम गैली कहिए। अर लवणसमुद्रमैं तीनसै तीस योजनपरै जो गैली सो अंतकी बाह्य परिधि है। प्रथम अभ्यंतर वीथीविषै तिष्ठता सूर्यके दक्षिणायनका प्रारंभ है। अर अंतबाह्य वीथीविषै तिष्ठता

सूर्यकै उत्तरायणका प्रारंभ होयहै। बहुरि कर्कराशिविषै सूर्य प्राप्त होय तब अभ्यंतर वीथीविषै भ्रमण करै है। अर मकरराशिविषै सूर्य प्राप्त होय तब बाह्यवीथीविषै भ्रमण करैहै। सूर्य ज्यौंज्यौं बाह्यवीथीकूं प्राप्त होय त्यौंत्यौं शीघ्र गमन करैहै। अर जैसैं जैसैं अभ्यंतरवीथीकूं प्राप्त होय तैसैंतैसैं मंद गमन करैहै। जब अभ्यंतर परिधिमैं गमनका प्रारंभ करैहै तदि अठारह मुहूर्त्तका दिन बारह मुहूर्त्तकी रात्रि होय है। अर बाह्य परिधिमैं सूर्य भ्रमण करैहै तदि बारह मुहूर्त्तका दिन अठारह मुहूर्त्तकी रात्रि होयहै। बहुरि चंद्रमाकी वीथी पंद्रह हैं। बहुरि इहां इनके गमनके चार क्षेत्रकी चौडाई पांचसै दश योजन प्रमाण कह्या तिसमैं एकसो चौरासी वीथी सूर्यकी हैं। तिनमैं जंबूद्वीपसंबंधी चारक्षेत्र एकसो असी योजनमैं जंबूद्वीपकी वेदीका व्यास च्यार योजनका है। तातैं द्वीप ऊपरि एकसो छिहत्तरी योजन अर वेदी ऊपरि च्यार योजनका लवणसमुद्रकै ऊपरि तीनसै तीस योजन है। तिनमैं सूर्यका बिंब तो अडतालीस योजन का इकसठवां भागविषै अर दोय योजनको अंतराल इनकूं मिलाय एकसो सत्तारिका इकसाठिवां भाग प्रमाण दिनप्रति परिधिको अंतराल जाननो सो द्वीप ऊपरि बासठि उदय हैं अर वेदीसंबंधी दोय अर लवणसमुद्रसंबंधी एकसो अठारह हैं। ऐसैं एकसो चौरासी उदय कहे। बहुरि भरतक्षेत्रके निवासीनिकूं त्रेसठि उदय तो निषधपर्वत ऊपरि दीसै हैं। अर चोसठिवीं पैंसठिवीं वीथीविषै तिष्ठता सूर्य हरिक्षेत्र ऊपरि उदय दीसैहै। अर छ्यासठिवीतैं लगाय अंतपर्यंत वीथीनिविषै तिष्ठता सूर्य लवणसमुद्रकै ऊपरि उदय होता भरतक्षेत्रके निवासीनिकूं दीखैहै। बहुरि मेरुगिरिके मध्यतैं लगाय यावत लवणसमुद्रका छठा भागपर्यंत सूर्यका आताप फैलै है। जंबूद्वीपका आधा क्षेत्र पचास हजार योजन तामैं द्वीप चार क्षेत्र एकसो असी योजन घटाए गुणचास हजार आठसै वीस योजन प्रमाण तो अभ्यंतर वीथी मेरुगिरिका

मध्यपर्यंत उत्तरदिशाविषै आताप फैलैहै। बहुरि लवणसमुद्रका व्यास दोय लाख योजनका ताका छवां भाग तेतीस हजार तीनसै तेतीस योजन अर एकका तिसरा भागप्रमाण यामैं द्वीपका चारक्षेत्र एकसो असी योजन मिलाए तेंतीस हजार पांचसै तेरह योजन अर एकका तिसरा भागप्रमाण दक्षिणदिशा विषै आताप फैलैहै। ऐसैंही अन्य वीथीनिविषै जानना। बहुरि नीचैं अठारहसै योजन चित्रापृथ्वीपर्यंत फैलैहै। बहुरि ऊपरि सौ योजनपर्यंत आताप फैलैहै। बहुरि चंद्रमाका आयु एक पल्य अर एक लक्ष वर्षका है। सूर्यका आयु हजार वर्ष अधिक पल्यका अर शुक्रका आयु सौ वर्षसहित पल्यका अर बृहस्पतिका आयु एक पल्यका बुध मंगल शनैश्चरका आध पल्यका अर तारानिका आयु अर नक्षत्रनिका उत्कृष्ट आयु पावपल्यका अर जघन्य आयु पल्यका अष्टम भागप्रमाण है। बहुरि चंद्रमा अर सूर्य इनिकै चारचार पट्टराणी हैं। अर एकएक पट्टदेवीकै च्यारच्यार हजार परिवारकी देवी हैं। अर एकएककैं एतीही विक्रिया है। अर ज्योतिषीनिकी देवांगनाकी आयु अपनेअपने स्वामी देवकी आयुतैं अर्द्धप्रमाण है॥ गतिमान् ज्योतिषीनिकरिही कालका विभाग है ऐसैं दिखावनेकूं सूत्र कहैहैं—

तत्कृतः कालविभागः ॥ १४ ॥

अर्थ—तिन ज्योतिषी देवनिके गमनकरि किया कालका विभाग है। लव, पल, घडी, मुहूर्त्त, दिनरात्रि, पक्ष, मास, ऋतु, अयन संवत्सरादिक कालका विभाग ज्योतिषीदेवनिकरि किया प्रकट होयहै। काल है सो दोय प्रकार है निश्चयकाल, व्यवहारकाल। सो निश्चयकाल तो पंचम अध्यायमैं वर्णन करसीही। निश्चयकालका जनावनेवारा व्यवहारकाल है॥ अब मनुष्यक्षेत्र जो अढाईद्वीप तातैं बाहिर ज्योतिषी देवनिका स्थिरपणाका नियम कहैहैं—

वहिरवस्थिताः ॥ १५ ॥

अर्थ–मनुष्यलोकके बाहिर असंख्यात द्वीपसमुद्रनि ऊपरि ज्योतिषी देवनिका विमान अवस्थितही हैं गमनरहित हैं। इहां कोऊ कहैं इनका अवस्थान अढाई द्वीपवारैं कैसें है। ताहि कहैहैं–मानुषोत्तरपर्वतनैं पचास हजार योजनपरैं जाय ज्योतिषीनिके विमाननिका प्रथम वलय है। तहां एकसो चवालीस चंद्रमा हैं। आगैं एक लक्ष योजन क्षेत्रपरैं जाय एकएक वलय है। अर वलयवलयप्रति च्यारच्यार चंद्रमा अधिक हैं। ऐसैं वाह्य पुष्करार्द्ध द्वीपविषैं आठ वलय कहिए परिधि हैं। तहां चंद्रमा सूर्य परिवार अवस्थित हैं। बहुरि पुष्करवर समुद्रविषैं वेदीतैं पचास हजार योजनपरैं जाय प्रथम वलय है। सो प्रथमवलयविषैं दोयसै अठासी चंद्रमा हैं। आगैं एक लाख योजनपरैं जाय दूसरा वलय है तहां दोयसै बाणवैं चंद्रमा हैं। ऐसैं एकएक लाख योजनपरैं जाय एकएक वलय है। एकएक वलयप्रति च्यार चंद्रमा अधिक हैं। ऐसैं पुष्करवरसमुद्रविषैं बत्तीस वलय हैं। बहुरि तातैं दूना वारुणीवर द्वीपविषैं चौसठिवलय हैं तहां वेदीतैं पचास हजार योजनपरैं जाय पहला वलय है सो पहला वलयविषैं पांचसै छिहत्तरि चंद्रमा हैं। आगैं एकएक लाख योजन क्षेत्रपरैं जाय एकएक वलय है अर वलयप्रति च्यार च्यार चंद्रमा अधिक हैं। समस्त वलयविषैं चंद्रमा सूर्य अपने परिवारसहित तिष्ठै हैं अवस्थित हैं। इहां ऐसा जो पुष्करवरसमुद्रमैं बत्तीस वलय हैं। तातैं वारुणीवर द्वीपविषैं दूणा वलय हैं चोसठि हैं पुष्करवर समुद्रके पहले वलयविषैं दोयसै अठ्यासी चंद्रमा तातैं दूणा वारुणीवर द्वीपके पहले वलयविषैं पांचसै छिहत्तरी चंद्रमा हैं। ऐसैंही वारुणीवर समुद्र तथा क्षीरवर द्वीपादिक विषैं दूनादूना वलय अर याही अनुक्रमकरि चंद्रमा सूर्यकी संख्याकी वधतीका परिमाणादिक लोकका अंतमैं स्वयंभू-

रमणसमुद्रपर्यंत ज्योतिर्लोक स्थिर तिष्ठैहै ऐसैं ज्योतिषीनिका वर्णनपर्यंत तीन निकायका वर्णन किया ॥ अब चतुर्थनिकायकी सामान्यसंज्ञा कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

वैमानिकाः ॥ १६ ॥

अर्थ—जिनमैं तिष्ठते जीवनिकूं पुण्यवंत विशेषपणाकरि मानैं सत्कार करैं ते विमान हैं। विमाननिमैं उत्पन्न भए ते देव वैमानिक हैं। ते विमान चौरासी लाख सत्याणवै हजार तेईस हैं। अर एकएक विमान बहुत योजनके विस्तार हैं। तहां विमानतीन प्रकार हैं। १ इंद्रक, २ श्रेणीबद्ध, ३ प्रकीर्णक। तिनमैं श्रेणीबद्ध विमान तो एकएक असंख्यात योजनकाही है। अर इंद्रक संख्यात योजननिकेही हैं। अर प्रकीर्णक केई असंख्यात योजनके केई संख्यात योजनके विस्तारकूं धरै हैं। तिनमैं उत्तम मंदिर कल्पवृक्ष वन बाग बावडी नगरादिक अनेक रचना पाइएहै। तिनमैं मध्यस्थानमैं तिष्ठता इंद्रकाविमान है। अर पूर्वादि च्यारो दिशानिविषै पंक्तिरूप तिष्ठै हैं ते श्रेणीबद्ध हैं। बहुरि च्यारो दिशानिकै बीचि अंतरालरूप विदिशानिविषै जहां तहां विखरे पुष्पकी ज्यों तिष्ठैं ते प्रकीर्णक विमान हैं ॥ अब वैमानिकनिमैं भेद दिखावनेकूं सूत्र कहै हैं—

कल्पोपपन्नाः कल्पातीताश्च ॥ १७ ॥

अर्थ—वैमानिकदेवनिमैं कल्पोपपन्न अर कल्पातीत ऐसैं दोय प्रकार हैं। जहां इंद्र सामानिकादि दशप्रकार कल्पना संभवै है। ते षोडशस्वर्ग कल्प कहावै हैं। अर जिनमैं इंद्रादिक कल्पना नहीं समस्तदेव समान हैं ते ग्रैवेयकादि कल्पातीत हैं वहांके देव अहमिंद्र हैं ॥ अब इनका अवस्थान विशेष जनावनेके अर्थि सूत्र कहै हैं—

उपर्युपरि ॥ १८ ॥

अर्थ—कल्पनिके जुगल तथा पटल बहुरि नवग्रैवेयक अर नव अनुदिश पंच अनुत्तार ए समस्त ऊपरि-ऊपरि हैं ॥ अब कल्पादिकानिका नाम कहे हैं तिनमैं देव वसै हैं—

सौधर्मैशानसानत्कुमारमाहेंद्रब्रह्मब्रह्मोत्तारलांतवकापिष्ठशुक्र-
महाशुक्रशतारसहस्रारेष्वानतप्राणतयोरारणाच्युतयोर्नवसु ग्रैवे-
यकेषु विजयवैजयंतजयंतापराजितेषु सर्वार्थसिद्धौ च ॥ १९ ॥

अर्थ—सौधर्म, ऐशान अर सानत्कुमार, माहेंद्र अर ब्रह्म, ब्रह्मोत्तार अर लांतव, कापिष्ठ अर शुक्र, महाशुक्र अर शतार, सहस्रार अर आनात, प्राणत अर आरण, अच्युत ऐसैं अष्ट युगलकै षोडश स्वर्ग हैं। तिनके बावन पटल हैं। ऊपरि नव ग्रैवेयकनिकै नव पटल हैं। ऊपरि अनुदिश विमाननिका एक पटल है। ऊपरि नव विजय, वैजयंत, जयंत, अपराजित, सर्वार्थसिद्धि इनि पंचविमाननिका एक पटल हैं। ऐसैं समस्त त्रेसठि पटल हैं। इहां ऐसा विशेष जानना। इस भूमितलतैं निव्याणवे हजार च्यालीस योजन ऊंच्या जाय सौधर्म ऐशान दोय कल्प हैं। तिनका प्रथम पटलका अत्यंत मध्यमैं ऋतुनामा इंद्रक विमान है। सो ऋतुनामा इंद्रक मेरुकी चूलिकाके ऊपरि एक वालका अग्र समान अंतरकरि तिष्ठै है सो अढाई द्वीप समान पैंतालीस लक्ष योजनके विस्तार सहित है। तिसकै च्यार दिशानिमैं बासठि बासठि सूधी पंक्तिरूप श्रेणीबद्ध विमान हैं। अर दिशानिके श्रेणीबद्धनिकै वीचि बहुत प्रकीर्णक विमान हैं। बहुरि इसके ऊपरि असंख्यात योजनका अंतराल छांडि दूसरा पटल है। तिसके मध्य चंद्रनाम इंद्रक है। अर च्यारो दिशानिमैं इकसठि इकसठि श्रेणीबद्ध हैं। अर तिनकै

बीचि प्रकीर्णक हैं। बहुरि असंख्यात योजननिका अंतराल छांडि तीजा पटल है तिसकै बीचि विमल नामा इंद्रकविमान है। अर च्यार दिशामैं साठिसाठि श्रेणीबद्ध विमान हैं। अर दिशानिके अंतरालेनिमैं प्रकीर्णक विमान हैं। ऐसैं असंख्यात असंख्यात योजनका अंतराल छांडि ड्योढ राजूकी ऊंचाईमैं इकतीस पटल हैं। अर पटलपटल प्रति एकएक दिशाप्रति एकएक श्रेणीबद्ध घटता गया है। सो तहां इकतीसमा पटलमैं दिशानिके श्रेणीबद्ध बत्तीस बत्तीस रहे हैं। अर इंद्रकविमानका विस्तारहू पटलपटलप्रति सत्तरि हजार नवसै सडसठि योजन अर तेईस योजनका इकतीसमा भागप्रमाण ऊपरि घटता घटता है।

भावार्थ—सौधर्मका प्रथम इंद्रक पैंतालीस लक्ष योजनका है। अर त्रेसठिमा पटल अनुत्तरविमान सर्वार्थसिद्धिनामा इंद्रक एक लक्ष योजनप्रमाण विस्तारनैं लीया है। तातैं चवालीस लक्ष योजन बासठि स्थाननिमैं क्रमतैं घटा है। तातैं पटलप्रति सत्तरि हजार नवसै सडसठि योजन अर तेईस योजनका इकत्तीसवां भाग प्रमाण इंद्रक प्रति हानिचय है। ऐसैं ड्योढ राजूका ऊंचाईमैं इकतीस पटलरूप सौधर्म ऐशान कल्प हैं। तहां पटलपटलप्रति तीन दिशाके श्रेणीबद्ध अर इंद्रक अर पूर्व दाक्षिण दिशाके श्रेणीबद्धनिके बीचि अर दाक्षिण पश्चिम इन दोय तरफके श्रेणीबद्धनिकै बीचि जे प्रकीर्णक हैं इनमैं तो सौधर्म इंद्रकी आज्ञा प्रवर्तै है। अर उत्तरदिशाका श्रेणीबद्ध अर पश्चिम उत्तर बीचि अर उत्तर पूर्वकै बीचि जे प्रकीर्णक तिनमैं ईशान इंद्रकी आज्ञा प्रवर्तै है। ऐसैं इकतीस पटलके पूर्व दक्षिण पश्चिमका श्रेणीबद्ध अर इंद्रक अर दोय दिशाके प्रकीर्णकनिमैं सौधर्मकी आज्ञा है। अर उत्तरके श्रेणीबद्ध अर प्रकीर्णकनिमैं ईशान इंद्रकी आज्ञा है। सौधर्म इंद्रकै बत्तीस लाख विमान हैं। तिनमैं

इकतीस इंद्रक हैं। अर तेतालीससै इकहत्तरि श्रेणीबद्ध हैं। अर इकतीस लाख पिचाणवै हजार पांच सै अठाणवै प्रकीर्णक हैं। अर ऐशान स्वर्गके इंद्रकैं चोदहसै सत्तावन श्रेणीबद्ध अर सत्ताईस लाख अठाणवै हजार पांचसै तेतालीस प्रकीर्णक हैं। ऐसैं समस्त अठाईस लाख विमाननिमें ईशानेंद्रकी आज्ञा प्रवर्तै है। अब इंद्र कहां वसै हैं सो कहै हैं—तिस सौधर्म स्वर्गका इकतीसमा पटलकै मध्य प्रभा नामा इंद्रक विमान है तिसकी दक्षिणदिशासंबंधी बत्तीस श्रेणीबद्ध विमाननिकी पंक्ति तिस विषै अठारमों श्रेणीबद्ध विमान है। तिसके स्वस्तिक वर्द्धमान विश्रुत नाम धारक तीन कोट हैं। तिनमैं बाह्य कोटमैं बसनेवाली सेना है। अर सभानिवासी देव हैं। अर मध्यम प्राकारमैं निवास करनेवाले त्रायस्त्रिंशत् देव हैं। अभ्यंतर प्राकारमैं निवास करनेवाला देवनिका राजा सौधर्मेंद्र है। तिसके विमानके च्यारि दिशानिमैं च्यार नगर हैं। तिनका कांचन अशोक मंदिमस्तार गल्व ए नाम हैं। अर तेतीस त्रायस्त्रिंशद्देव हैं। चोरासी हजार आत्मरक्षक देव हैं। तीन सभा हैं। सप्त सेना हैं। चोरासी हजार सामानिक देव हैं च्यार लोकपाल हैं। अष्ट पट्टदेवी हैं। चालीस हजार वल्लभिका देवी हैं। पट्टदेवी अर वल्लभिका देवी प्रत्येक पांचपल्यका आयुकूं धारै हैं। अर एकएक देवी सोलह हजार परिवारकी देवीनिकरि वेष्टित है। अर येकयेक पट्ट-देवी अर येकयेक वल्लभिका सोलह हजार देवीनिके रूप विक्रिया करनेकूं समर्थ है। तिनके सौधर्मेंद्रकी अभ्यंतर समिता नामा सभा बारह हजार देवनिकी है। तिनका पंच पल्यका आयु है। अर चंद्रा नामा मध्यमकी सभा चोदह हजार देवनिकी है। तिनका च्यार पल्यका आयु है। अर चातुर्नामा वाह्यसभा तिनमैं सोलह हजार देव हैं। तिनका तीन पल्यका आयु है। अभ्यंतर सभाके देवनिकै एकएककै सातसै देवी हैं। तिनका अढाई पल्यका आयु है। अर मध्यकी सभाका एकएक देवकै छहसै देवी हैं तिनका दोय

पल्यका आयु है। वाह्य सभाके एकएक देवके पांचसै देवी हैं। तिनका ड्योढ पल्यका आयु है। अर तितनीही देवीनिका रूप विक्रिया करनेकूं समर्थ हैं। बहुरि आठ महापट्टदेवीनिकै अभ्यंतरसभामें सातसै देवी मध्यममैं छहसै, अर वाह्यसभामें पांचसै देवी हैं। ए तीन सभाकी समस्त देवी अढाई पल्यकी आयुकूं धरैहैं। बहुरि पयादा अश्व गज वृषभ रथ नृत्यकी गंधर्व नाम धारक सप्त सेना हैं। तिन सेनाके देवनिका एक पल्यका आयु है। अर इन सेनामैं एकएक महत्तरी है। तिनकाहू आयु एक पल्यका है। तिनमैं वायु नामा पयादनिकी सेनानिकी महत्तरी है। सप्त कक्षानिकरि सहित पयादनिकी सेना है। तहां पहली कक्षामैं चोरासी लाख पयादा हैं। दूसरीमैं यातैं दूणा तीसरीमैं यातैं दूणा ऐसैं सप्त कक्षा दूणीदूणी जाननी। ऐसैंही सप्त सेनाका प्रमाण सप्तकक्षासहित जानना। हरिनाम घोडाकी सेनाका महत्तर है। ऐरावत नाम हस्तीनिकी सेनाको महत्तर है। दामयष्टि वृषभाकी सेनाको महत्तर है। माथली नाम रथानिका महत्तर है। नीलांजना गणिकानिकी सेनाकी महत्तरिका है। अरिष्टयशस्क नाम गंधर्वसेनाको महत्तर है। सो या संख्या विक्रियाकरि होय है। इंद्रकी लार विक्रियातैं इतना रूपकरि सेवा करै हैं। अर स्वाभाविक तो इनि एकएक सेनाके छहसै २ देव हैं इन सैनाके देवनिकै छहसै छहसै देवी हैं। अर एकएक देवी छह देवीनिकी रूपकी विक्रिया करनेकूं समर्थ है। अर आधपल्यका आयु है। अर तिन एकएककै दोयसै देवी हैं। अर एकएक देवी विक्रियाकरि अपना छह रूप करनेकूं समर्थ है। अर्द्ध पल्यकी जिनकी आयु है। बहुरि इंद्रकै बालक नाम अभियोग्य देव है। ताको एक पल्यकी आयु है। अर जम्बूद्वीप प्रमाण वाहन विमान रूप विक्रिया करनेकूं समर्थ है। तिसकै छहसै देवी है। एकएक देवी है। एकएक देवी छसै रूपविक्रिया करनेकूं समर्थ है। अर्द्धपल्यकी जिनकी आयु है। बहुरि पूर्वदिशामैं

स्वयंप्रभविमानविषै सोमनामा लोकपाल है। ताका अढाई पल्यका आयु है। अर ताकै चार हजार सामानिक देव हैं। तिनका अढाई पल्यका आयु है। अर ताकै चार हजार देवी हैं। तिनका अढाईपल्यका आयु है। अर च्यारोंही लोकपालनिकै च्यार च्यार महापट्टदेवी हैं। तिनका अढाईपल्यका आयु है। अर सोमकै अभ्यंतर ईषा नामा पंचास देवनिकी सभा है। तिनका सवापल्यका आयु है। अर दृढानाम मध्यकी सभा च्यारिसै देवनिकी है। तिनका सवापल्यका आयु है। चतुरंत नाम वाह्य सभा पांचसै देवनिकी है तिनका सवापल्यका आयु है। बहुरि दक्षिणदिशाविषै वरज्येष्ठ विमानमैं यमनाम लोकपाल है। ताकै सामानिकादि समस्त विभव सोमतुल्य है। बहुरि पश्चिम दिशाविषै अंजनविमानविषै वरुण नाम लोकपाल है। ताका पोणा तीन पल्यका आयु है। इसकै ईषा नाम अभ्यंतर सभामैं साठि देव हैं। तिनका ड्योढ पल्यका आयु है। अर दृढा नाम मध्यकी सभा पांचसै देवनिकी है। तिनका देशोन ड्योढ पल्यका आयु है। अर चतुरंत वाह्य सभा छहसै देवनिकी है तिनका कुछ अधिक ड्योढ पल्यका आयु हैं इन तीनूंही सभाके देवनिकै देवीनिकी आयु अपने भर्त्तारतें अर्द्धप्रमाण है। और इनकी विभूति सोमतुल्य है। बहुरि उत्तर दिशाविषै वल्गु विमानमैं वैश्रवण लोकपाल है। तीन पल्यका जाका आयु है। इसकी अभ्यंतर सभाके सत्तरि देव हैं। मध्यसभा छसै देवनिकी अर वाह्य सभा सातसै देवनिकी तिनकी सवापल्यकी आयु है। इनिकी देवीनिकी अर्द्धप्रमाण आयु है। और विभव सोमलोकपालतुल्य है। अर इन चारि लोकपालनिकै एकएककै साढातीन कोटि अप्सरा हैं। सौधर्म इंद्रका नृत्य गान वादित्रका बडा समाज है। ऐसैं राजवार्तिकजीतें लिख्या है। बहुरि सौधर्मादिकनिकै एकएक विमानमैं एकएक जिनमंदिर कोटीनिविभूतिकरि संयुक्त है। बहुरि इंद्रका नगरकै वाह्य अशोकवन सप्तच्छदवन चंपकवन

आम्रवन हैं। एक हजार योजन लंबा पांचसै योजन चौडा तिन वननिमैं एक चैत्यवृक्ष है। तिनकी च्यारोंदिशानिमैं पल्यंकासन जिनेंद्रकी प्रतिमा है तिनको मैं वंदना करूंहूं। बहुरि अमरावती पुरकै मध्य इंद्रका आवासगृहकी ईशानदिशामैं सुधर्मा नाम इंद्रका आस्थानमंडप है। सो आस्थानमंडप सौ योजन लंबा पचास योजन चौडा पचेतरी योजन ऊंचा है तिस सुधर्मा नाम आस्थान मंडप का जो सभागृह ताकै पूर्व उत्तर दक्षिण दिशाविषै द्वार हैं तिन द्वारनिका अष्ट योजन विस्तार है। अर षोडश योजन ऊंचे हैं। तिस सभाके बीच इंद्रके बैठनेका सिंहासन है। तिसही सिंहासनके अग्रभागविषै अष्ट महादेवीनिका आसन है। तिन देवीनिका आसनतैं बाह्य पूर्वादिदिशाविषै सोम यम वरुण कुबेर इनके आसन हैं॥ बहुरि इंद्रका सिंहासनतैं अग्नि दक्षिण नैऋत्य दिशाविषै त्रायस्त्रिंशत् देवनिके तेतीस आसन हैं। बहुरि पश्चिमदिशाविषै सेनापतिनिके सात आसन हैं। बहुरि चौरासी हजार सामानिक देवनिमैं बीयालीस हजारके आसन तो वायुदिशामैं हैं। अर बीयालीस हजारके आसन ईशान दिशाविषै हैं। इनतैं बाह्य आत्मरक्षक देवनिका चारो दिशानिमैं चौरासी हजार चौरासी हजार भद्रासन हैं॥

तिस आस्थानमंडपके अग्रभागमें मानस्तंभ है। सो एक योजन चौडा छत्तीस योजन ऊंचा पीठकरि सहित गोल बारह धारानिकरि संयुक्त जानना। मानस्तंभ एक योजन चौडा तब याकी बारह कोशकी परिधि भई तामैं एकएक कोशकी धारा जानना। तिस मानस्तंभविषै एक कोश लंबे पाव कोश चौडे रत्ननिकी सांकलके लटकते रत्नमय करंड कहिए पिटारे हैं। तिन पिटारेनिविषै तीर्थंकर देवनिके पहरनेके योग्य आभरण भरे हैं। इंद्र तिनमैंसों काढि तीर्थंकर देवके तांई आभरण पहुंचावै है। मानस्तंभ छत्तीस योजन ऊंचे हैं। तिनमैं नीचै पोणा छह योजन मानस्तंभमैं पिटारे नहीं पाईए। अर ऊपरि सवाछह योजनमैं पिटारे

नहीं हैं। बीचिमैं चोईस योजनकी ऊंचाईविषै छीकाकीज्यों लटकते एक कोश लंबे पाव कोश चौडे रत्नमय पिटारे पाइए है। बहुरि सौधर्मके मानस्तंभके रत्नमय करंडकनिविषै भरतक्षेत्रसंबंधी तीर्थंकरनिके आभरण हैं अर ईशान स्वर्गके मानस्तंभनिविषै ऐरावतक्षेत्रसंबंधी तीर्थंकरनिके आभरण हैं। सानत्कुमारके मानस्तंभनिविषै पूर्वविदेहसंबंधी तीर्थंकरनिके अर माहेंद्रमैं पश्चिमविदेहसंबंधी तीर्थंकरनिके आभरण हैं। तातैंही ये मानस्तंभ देवनिकरि पूजनीक हैं। इस मानस्तंभके निकटही आठ योजन चौडा आठ योजन लंबा ऊंचा उपपादगृह है। तिस उपपादगृहमैं दोय रत्नमय शय्या पाईए है। इहां इंद्रका जन्मस्थान है। अर इस उपपाद गृहके निकटही बहुत शिखरनिकरि संयुक्त जिनमंदिर है। बहुरि और विशेष त्रिलोकसारादि ग्रंथतैं जानना। बहुरि इकतीसमा पटलमैं जो प्रभाविमानतैं उत्तरश्रेणीविषै बत्तीस विमान रूप उत्तरश्रेणीका अठारहमा विमान तामैं ऐशान नाम इंद्र वसैहै। तिसकै परिवार वर्णन सौधर्मवत् जानना। ईशान इंद्रके अठाईस लाख विमान हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंशदेव हैं। बहुरि असी हजार सामानिक देव हैं। तीन सभा हैं। सप्त अनीक कहिए सेना हैं। असी हजार आत्मरक्षक हैं। च्यार लोकपाल हैं। बहुरि श्रीमती[1] सुसीमा[2] वसुमित्रा[3] वसुंधरा[4] जया[5] जयसेना[6] अमला[7] प्रभा[8] ए अष्टमहादेवी हैं। तिनकी सप्तपल्योपम आयु है। बहुरि बत्तीस हजार वल्लभिका हैं। तिनका सप्तपल्यका आयु है। अभ्यंतर समिता नाम सभा दश हजार देवनिकी है। तिनका सप्तपल्यका आयु है। चंद्रमा नाम मध्यमसभा बारह हजार देवनिकी है। तिनका छह पल्यका आयु है। जातु नाम बाह्यसभा तामैं चौदह हजार देव हैं तिनका पंच पल्यका आयु है। लघु पराक्रम नाम पयादनिकी सेनाको महत्तर है। अमितगति नाम अश्वनिकी सेना को महत्तर है। द्रुमकांत नामा वृषभानीक महत्तर है। पुष्पदंत नामा गजनिकी सेनाका महत्तर है।

किन्नर नामा रथानीक महत्तर है। गीतयश नामा गंधर्वसेनाका महत्तर है। श्वेता नाम नर्त्तकीनिकी सेनाकी महत्तरी है। तहां पयादनिकी सेनामैं सात कक्षा हैं। तिनमैं पहली असी हजार देवनिकी, दूजी यातैं दूणी, तीजी यातैं दूणी। ऐसैं सप्तकक्षापर्यंत दुगण दुगण एकएक सेना है। ए समस्त सेनाके देव अर इनका महत्तरनिका कुछ अधिक एकपल्यका आयु है। ऐशान इंद्रके पश्चिमदिशाविषैं समनाम विमानविषै सोम नाम लोकपाल है। तिसका साढाच्यार पल्यका आयु है। तिसकै अभ्यंतरसभा साठि देवनिकी है। मध्यसभा पांचसै देवनिकी है। अर वाह्यसभा छसै सात देवनिकी है। दक्षिणदिशाविषै सर्वतोभद्र विमानविषै यम नाम लोकपाल है। साढाच्यार पल्यका आयु है। और सोमवत् रचना है। वहुरि उत्तरदिशाविषै सुभद्रविमानविषै वरुणनामा लोकपाल है। तिसका पंच पल्यका आयु है। ताकै अभ्यंतरसभा अस्सी देवनिकी है। मध्यसभा सातसै देवनिकी है। वाह्यसभा आठसै देवनिकी है। वहुरि पूर्वदिशाविषै अमित नाम विमानविषै वैश्रवण नाम लोकपाल है। पोणापांच पल्यका आयु है। तिसकै अभ्यंतर सभा सत्तरि देवनिकी है। मध्यम छहसै देवनिकी है। वाह्यसभा सातसै देवनिकी है। ऐशान इंद्रके पुष्पक नाम अभियोग्य देव हैं। वालकदेव सौधर्मकै तुल्य हैं । सो जंबूद्वीपप्रमाण विमान वाहन करनेकूं समर्थ हैं। और रचना सौधर्मइंद्रवत् जानना। ऐसैं उत्तरश्रेणी अर पुष्पप्रकीर्णकनिका स्वामी ऐशानेंद्र है। अब इस प्रभाविमानतैं ऊपरि असंख्यात योजन जाइए तहां सानत्कुमार माहेंद्र कल्प हैं॥ तिनमैं सप्त पटल हैं। इत्यादिक रचना विस्तार सहित राजवार्त्तिकतैं जानना। इहां लिख्ये कथन बहुत होजाता तातैं विस्तार वधनेके भयतैं इहां नहीं लिख्या है। इहां अन्य विशेष जानना। मेरुका तलतैं चित्रापृथ्वीतैं ड्योढ राजू ऊंचा सौधर्म ऐशान युगल है। ताके ऊपरि ड्योढ राजूविषै सानत्कुमार माहेंद्र

स्वर्गयुगल है। आगैं ऊपरिऊपरि आधआध राजूविषै छह युगल क्रमकरि हैं। ऐसैं छह राजूनिविषैं सोलह स्वर्ग हैं। बहुरि तिनकैं ऊपरि एक राजूविषै नव ग्रैवेयक अर अनुदिश पंच अनुत्तर विमान क्रमतैं हैं। बहुरि प्रथम स्वर्गके विषै बत्तीस लाख विमान हैं। ऐशानविषैं अठाईस लाख हैं सानत्कुमारविषै बारह लाख हैं। माहेंद्रविषैं आठ लाख विमान हैं। ब्रह्म ब्रह्मोत्तर युगलविषै च्यारिलाख, लांतव कापिष्ठमैं पचास हजार हैं। शुक्र महाशुक्रमैं च्यालीस हजार, शतार सहस्रारविषैं छह हजार हैं। बहुरि आनतादि च्यार कल्पनि विषैं सातसै हैं। तीन अधोग्रैवेयकविषैं एकसौ ग्यारह विमान हैं। अर तीन मध्यमग्रैवेयकविषै एकसौ सात विमान हैं। अर तीन ऊर्ध्वग्रैवेयकनि विषैं इक्याणवै विमान हैं। बहुरि नव अनुदिशविषै नव विमान हैं। अर अनुत्तरविषैं पंच विमान हैं। बहुरि सौधर्मयुग्मविषै इकतीस पटल अर इकतीसही इंद्रक हैं। सानत्कुमार युगलविषै सात इंद्रक अर सात पटल हैं। ब्रह्मयुगलविषै च्यारि इंद्रक हैं च्यारिही पटल हैं। लांतवयुग्म विषै दोय इंद्रक हैं दोय पटल हैं। शुक्रयुग्मविषै एक इंद्रक है एकही पटल है। शतारयुग्मविषैं एक इंद्रक है एक पटल है। आनतादि च्यार कल्पनिविषैं छह इंद्रक हैं छह पटल हैं। अधस्तनादि तीन प्रकार ग्रैवेयकविषै तीन तीन पटल हैं। अर तीन तीनही इंद्रक हैं। अर नव अनुदिशविषै एक पटल है एक इंद्रक है। पंच अनुत्तरविषै एक पटल है एक इंद्रक है। ऐसैं त्रेसठि पटल हैं। तिनमैं तिरेसठिही इंद्रक विमान हैं। बहुरि इहां एता संक्षेप और है। सौधर्मस्वर्गविषै अंतका इकतीसमा पटलका इंद्रक विमानतैं अठारमा दक्षिणदिशाका विमानमैं सौधर्मेंद्र वसैहै। उत्तरदिशाका अठारमा श्रेणीबद्धविमानमैं ईशानेंद्र वसैहै। सानत्कुमारका अंतका पटलका सोलमा श्रेणीबद्ध है तामैं सानत्कुमार इंद्र वसैहै। उत्तरश्रेणीबद्धमैं माहेंद्र इंद्र वसैहै। ब्रह्मयुगलका अंतपटलका चोदमा दक्षिणश्रेणीबद्धविषै ब्रह्मेंद्र बसैहै। लांतव-

युग्मका अंत पटलका बारमा उत्तरश्रेणीबद्धविषै लांतवेंद्र वसैहै। शुक्रयुगलका अंत पटलका दशम दक्षिणश्रेणीबद्धविषैं शुक्रेंद्र वसैहै। शतारयुगलका अंत पटलका आठमा उत्तरश्रेणीबद्धविषैं शतारेंद्र वसैहै। आनतयुगलका अंत पटलका दक्षिणश्रेणीबद्धविषै आनतेंद्र उत्तरश्रेणीबद्धविषैं प्राणतेंद्र वसैहै। आरणयुगलका अंतका चौथा श्रेणीबद्धविषै आरणेंद्र अर उत्तरश्रेणीबद्धविषै अच्युतेंद्र वसैहै। दक्षिणदिशामैं छह इंद्र वसैं। सौधर्ममैं १, सानत्कुमारमैं २, ब्रह्ममैं ३, शुक्रमैं ४, आनतमैं ५, आरणमैं ६, उत्तरके इंद्र ईशानमैं १, माहेंद्रमैं २, लांतवमैं ३, शतारमैं ४, प्राणतमैं ५, अच्युतमैं ६। मेरुगिरिकी चूलिकाकै ऊपरि बालका अग्रभागप्रमाण अंतराल छांडि पहला ऋतुनाम इंद्रकविमान तिष्ठै है। बहुरि अपना अपना अंतका इंद्रकका ध्वजादंड है सो कल्पसंबंधी पृथ्वीका अंत जानना। बहुरि समस्त कल्पनिविषैं जे बत्तीस लाख अठाईस लाख इत्यादिक प्रमाण लिये विमान हैं तिनमैं पांचमा भाग प्रमाण तो संख्यात योजनके विस्तारकूं धारैहै। अर शेष विमान असंख्यात योजनके विस्तारकूं धरैहैं। बहुरि अधोग्रैवेयकविषै तीन, मध्यग्रैवेयकविषै अठारह, उपरिग्रैवेयकविषै सत्रह, नव अनुदिशनिविषै एक, पंच अनुत्तरनिविषै एक, संख्यातरूप योजनके विस्ताररूप हैं। बहुरि सौधर्म ऐशानविषै विमान पंचवर्ण हैं। सनत्कुमार माहेंद्रविषै कृष्णविना च्यारि वर्ण हैं। ब्रह्मादि च्यारि कल्पनिविषै नीलभी नाहीं तीन वर्ण हैं। शुक्रादिक च्यार स्वर्गनिविषै रक्तभी नाहीं तातैं दोय वर्ण हैं। तातैं परैं आनतादि अनुत्तरपर्यंत समस्त विमाननिविषै शुक्लवर्ण ही है। ऐसैं विमाननिकारंग जानना।

बहुरि सौधर्मयुगलके विमान तो जलरूप पुद्गलस्कंधनिका आधारकरि ऊपरि तिष्ठैहैं। बहुरि सानत्कुमार माहेंद्रके विमान पवनके आधार तिष्ठैहैं। बहुरि ब्रह्मादिक आठ स्वर्गके विमान जलरूप वा पवनरूप परणए

पुद्गलस्कंधनिकै ऊपरि तिष्ठैहैं। बहुरि आनतादि अनुत्तरपर्यंतके विमान पुद्गलस्कंधनिका आधाररहित आकाशकै आधार तिष्ठैहैं। बहुरि विमाननिकी भूमिकी मोटाई ऐसें हैं। सौधर्मादिक छह युगलनिकै छह स्थान अर अवशेष आनतादि कल्पनिका एक स्थान अर तीनतीन अधोग्रैवेयकादिकनिका एक स्थान तातैं तीन स्थान अनुदिश अनुत्तरका एक स्थान ऐसें इन ग्यारह स्थानकनिविषै विमाननिकी भूमिकी मोटाई सो आदिविषै ग्यारहसै इकईस योजन प्रमाण अर ऊपरि दश स्थानविषै क्रमतैं निन्याणवे २ योजन प्रमाण घाटि घाटि है। याहीतैं अनुदिश अनुत्तरकी एकसो इकतीस योजन भूमिकी मोटाई रही। बहुरि दक्षिण उत्तर स्वर्गसंबंधी सोलमा स्वर्गपर्यंतकी देवी सौधर्म ऐशान स्वर्गविषैही उपजैहैं ऊपरि नाहीं उपजैहैं। जिनविमाननिविषै कोऊ देव नहीं उपजै केवल देवांगनाही जहां उपजैं ऐसे सौधर्मविषै छह लाख विमान हैं। अर ईशानविषै च्यारि लाख विमान हैं। तहां सौधर्म वा ऐशानविषै ऊपजैं पीछैं ऊपरिले स्वर्गनिके जिन देवनिकी नियोगिनी होंय ते देव अपनै अपनै ठिकानै लेजाय हैं। अर अन्य सौधर्मके छव्वीस लाख विमान अर ऐशानके चोईस लाख विमान तिनमैं देवदेवी उपजै हैं। सानत्कुमारादिक स्वर्गके विमाननिमैं देवांगनाका उत्पादही नहीहैं केवल देवनिहीकी उत्पत्ति है। बहुरि अधोदिशाविषै जहां पर्यंत गमनादिक विक्रियाकी शक्ति है तहां पर्यंत अवधिज्ञानकरि पदार्थ जाननेकी शक्ति है। सौधर्म ऐशानके देवनिके प्रथम पृथ्वी पर्यंत गमन शक्ति है। दोय स्वर्गनिविषै दूसरी नरक पृथ्वी पर्यंत है। च्यारि स्वर्गनिमैं तीसरी पर्यंत, च्यारिमैं चौथी पर्यंत, च्यारमैं पांचमीपर्यंत, नवग्रैवेयकविषै छठी पर्यंत, अनुदिश अनुत्तर चौदह विमानके देवनिकै सातवीं नरक पृथ्वीपर्यंत गमनशक्ति अर अवधिज्ञानशक्ति है। बहुरि जन्ममरणका अंतर ऐसैं जानना। जेते काल किसीहीका तहां जन्म नहीं होय सो जन्मका

अंतर है। अर जेते काल किसीहीका मरण नहीं होय सो मरणांतर है। सो ए दोय उत्कृष्टपनैं सौधर्मादि दोय स्वर्गनिविषै सात दिन दोय स्वर्गनिविषै च्यार मास अवशेष ग्रैवेयकादिकविषै छह मासप्रमाण जानना। बहुरि उत्कृष्ट विरह कहिए है। उत्कृष्टपणें मरण भए पीछैं तिहकी जायगां अन्य जीव आय यावत् काल नहीं अवतरै तिस कालका प्रमाण कहैहैं। इंद्र अर इंद्रकी महादेवी अर लोकपाल इनका विरह काल छह मास है। बहुरि त्रायस्त्रिंशदेव अर अंगरक्षक अर सामानिक अर पारिषद इनका च्यार मास अंतर जानना। बहुरि इंद्रनिकी अपेक्षा कल्प संख्या ऐसैं है। ब्रह्मब्रह्मोत्तरमैं एक ब्रह्म नाम इंद्र है अर लांतव कापिष्ठमैं एक लांतव नाम इंद्र है। अर शुक्र महाशुक्रमैं एक शुक्र नाम इंद्र है। शतार सहस्रारविषै एक शतार नाम इंद्र है। अन्य आठ स्वर्गनिविषै भिन्नभिन्न आठ इंद्र हैं। ऐसैं वैमानिकनिका वर्णन किया। विशेष जाननेका इच्छुक राजवार्तिकतैं जानहु॥ अब वैमानिक देवनिकै परस्पर विशेष जनावनेकूं सूत्र कहैहैं—

स्थितिप्रभावसुखद्युतिलेश्याविशुद्धींद्रियावधिविषयतोऽधिकाः ॥ २० ॥

अर्थ—वैमानिक देव हैं ते स्थिति प्रभाव सुख द्युति लेश्याकी विशुद्धिता इंद्रियनिका विषय अवधिका विषय इनकरि ऊपरि ऊपरि अधिक अधिक हैं। अपना आयुकर्मका उदयतैं जिस भवमैं रहना सो स्थिति है। बहुरि परकै उपकार तथा निग्रह करनेकी शक्ति सो प्रभाव कहिए है। बहुरि साता वेदनीयका उदयतैं इंद्रियनिकै इष्टविषयनिकूं भोगना सो सुख कहिए। बहुरि शरीरकी तथा वस्त्र आभरण बलकी दीप्ति सो द्युति कहिए। बहुरि लेश्याकी उज्ज्वलता सो विशुद्धि कहिए। बहुरि इंद्रियनिकरि विषयका जानना बहुरि अवधिकरि विषयका जानना इनकरि अधिकाधिक हैं। भावार्थ—स्वर्गनिकै पटलपटलप्रति

नीचेके देवनितैं ऊपरले देवनिकैं स्थिति प्रभावादिक अधिक अधिक जानना। सौधर्मादिकनिकै निग्रह अनुग्रह विक्रिया परके योगतैं ऊपरिऊपरि बहुत गुणे हैं तोऊ मंद अभिमानकरि अल्पसंक्लेशकरि प्रवर्त्तन मैं नहीं आवैहैं॥ जैसैं स्थित्यादिककरि अधिक हैं तैसैं गमनादिककरि अधिक नहीं यातैं सूत्र कहैहैं—

गतिशरीरपरिग्रहाभिमानतो हीनाः ॥ २१ ॥

अर्थ—वैमानिक देव हैं ते गमन अर शरीरकी ऊंचाई अर परिग्रह अभिमान इनकरि ऊपरिऊपरि हीन हीन घाटि घाटि हैं। जातैं एकदेश छांडि अन्यक्षेत्रमैं जावना सो गमन है। अर शरीरका विस्तार सो शरीर है। अर लोभकषायका उदयतैं ममता परिणाम सो परिग्रह है। मानकषायके उदयतैं अहंकार सो अभिमान है। इहां कोऊ आशंका करै जो ऊपरिके देवनिके विक्रियाकी अधिकतातैं गमन वधता है गति घाटि कैसैं कही। ताका समाधान जो गमनकी शक्ति तो ऊपरि ऊपरि वधती है परंतु अन्यक्षेत्रनिमैं गमन करनेका परिणाम अधिक नही तातैं घाटि है। जैसैं सौधर्म ऐशानके देव क्रीडादिकके निमित्त महान विषयानुरागतैं वारंवार अनेक क्षेत्रनिमैं गमन करैहैं तैसैं ऊपरिके देवनिके विषयनिकी उत्कट वांछाका अभाव है तातैं गतिकरि हीन हैं। बहुरि सौधर्म ऐशानके देवनिका शरीर सात हाथ ऊंचा है। सानत्कुमार माहेंद्रमैं छह छह हस्तप्रमाण है। ब्रह्मब्रह्मोत्तर लांतवकापिष्ठमैं पंचहस्तप्रमाण है। शुक्र महाशुक्र शतार सहस्रारमैं च्यार हस्त ऊंचा है। आनत प्राणतमैं साढा तीन हाथ ऊंचा है। आरण अच्युतमैं तीन हाथ ऊंचा है। अधोग्रैवेयकमैं अढाई हाथ, मध्यमैं दोय हाथ उपरिमग्रैवेयक अर नव अनुदिशमैं ड्योढ हाथ अर पंचोत्तरनिमैं एक हस्तप्रमाण ऊंचा है। बहुरि विमान परिवारादिक लक्षण परिग्रहहू ऊपरि घाटि घाटि हैं। अर कषायनिका मंदपणातैं अवधिज्ञानादिकमैं विशुद्धता वधती है तातैं अभिमान घटि जाय है। जातैं

इहां जिनके मंदकषाय हैं तेही ऊपरि ऊपरि उपजै हैं। तातैं ऊपरि ऊपरि कषाय मंद हैं। पूर्वला संस्कार-प्रमाण होय हैं। अब इहां ऐसा विशेष जानना। असैनी पंचेंद्रिय पर्याप्त तिर्यंच शुभपरिणामनिके वसतैं पुण्यबंधकरि भवनवासीनिमैं तथा व्यंतरानिमैं उपजै हैं। अर सैनी पर्याप्त कर्मभूमिका तिर्यंच मिथ्यादृष्टि वा सासादन सम्यग्दृष्टि बारमा स्वर्गपर्यंत उपजै है। अर तेही सम्यग्दृष्टि सौधर्मादिक अच्युत स्वर्गपर्यंत उपजै हैं। अर भोगभूमिका मनुष्य तिर्यंच मिथ्यादृष्टि सासादन सम्यग्दृष्टि ज्योतिषीनिमैं उपजै हैं अर तापसीहू ज्योतिषीनिमैं उपजै हैं। अर भोगभूमिके मनुष्य तिर्यंच सम्यग्दृष्टि सौधर्म ऐशानमैं जन्म धारै हैं। अर कर्मभूमिका मनुष्य मिथ्यादृष्टि अर सासादन सम्यग्दृष्टि भवनवासीकूं आदि लेय उपरिम ग्रैवेयकपर्यंत उपजै हैं। जिनकैं द्रव्यतो जिनलिंग होय भाव मिथ्यात्वसासादन होय तो ग्रैवेयकताईं जावै हैं। अर अभव्य मिथ्यादृष्टि निर्ग्रंथलिंग धारणकरि महान शमभाव अर तपके प्रभावतैं उपरिम ग्रैवेयकपर्यंत उपजै हैं बहुरि परिव्राजक तापसीनिका उत्कृष्ट उपपाद ब्रह्मस्वर्गपर्यंत है। आजीवक (कांजिका आहारी) इनिका बारमा स्वर्गपर्यंत उपपाद है। अन्य लिंगिनिका ऊपरि उपपाद नहीं है। अर निर्ग्रंथ लिंगके धारक मिथ्यादृष्टि उत्कृष्ट तपकरि मंदकषायके प्रभावतैं उपरिम ग्रैवेयकपर्यंत जाय हैं। बहुरि सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्रकी प्रकर्षताके योगतैं श्रावकनिका सौधर्मादि अच्युतस्वर्गपर्यंत उत्पाद है नीचै नहीं उपजैं अर ऊपरिभी नहीं जाय। अर भावलिंगी निर्ग्रंथनिका सर्वार्थसिद्धिपर्यंत उत्पाद है। बहुरि अणुव्रतधारी तिर्यंचनिका सौधर्मकूं आदि लेय बारमा स्वर्गपर्यंत गमन है। बहुरि एकेंद्रिय विकलत्रय तथा देव अर नारकी ए मरणकरि देव नहीं उपजै हैं। अर अभव्य जीव निर्ग्रंथ लिंग धारि भवनत्रिकादि उपरिम ग्रैवेयकपर्यंत उपजै है। बहुरि पंचमेरुसंबंधी तीस भोगभूमिके मनुष्य तिर्यंच मिथ्यादृष्टि तो भवनत्रिकमैं उपजै हैं।

सम्यग्दृष्टि सौधर्म ऐशानमैं उपजे हैं। बहुरि छाणवै कुभोगभूमिके अर मानुषोत्तर स्वयंप्रभाचल पर्वतके बीचि जे असंख्यात द्वीप तिनकै उपजे तिर्यंच भवनत्रिकविषैही उपजे हैं। ऐसैं देवनिका उपपाद कह्या। बहुरि देव चय कौन पर्याय धारै हैं सो कहै हैं। भवनत्रिक देव अर सौधर्म ऐशान तांईके देव चयकरि एकेंद्रिय बादर पर्याप्त ऐसै पृथ्वीकाय अप्काय प्रत्येकवनस्पातिमैं तथा मनुष्यनिमैं पंचेंद्रिय तिर्यंचानिमैं उपजै हैं। सानत्कुमारादिकनिका आया स्थावर नहीं होय है। बहुरि बारमा स्वर्गपर्यंतका देव चयकर तिर्यंच पंचेंद्रिय पशु तथा मनुष्यमैं आय उपजै है। आनतादिककै देव नियम करि मनुष्यनिमैं ही आय उपजै हैं तिर्यंचानिमैं नाहीं उपजे हैं। बहुरि सौधर्मकूं आदि लेय नवग्रैवेयकपर्यंतके आये देव त्रेसठिशलाका पुरुषभी उपजै हैं बहुरि अनुदिश अनुत्तरके आये तीर्थंकर तथा चक्रवर्ती वलभद्र तो आय उपजै हैं। परंतु अर्द्धचक्री नहीं होय हैं। बहुरि भवनत्रिक देवपर्यायतैं आये त्रेसठिशलाका पुरुष नहीं उपजै हैं। बहुरि देव पर्यायतैं चय सर्व सूक्ष्मनिमैं अर तैजसकाय वातकायनिमैं नहीं उपजै हैं। तथा विकलत्रयमैं असैनीमैं अपर्याप्तमैं नहीं उपजैहैं तथा भोगभूमिमैं नहीं उपजे हैं ॥ अब वैमानिक देवनिकैं लेश्याका नियम कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

पीतपद्मशुक्लेश्या द्वित्रिशेषेषु ॥ २२ ॥

अर्थ—सौधर्म ऐशान स्वर्गके देवनिकैं पीतलेश्या है। अर सानत्कुमार माहेंद्रके देवनिमैं पीत पद्म दोऊ लेश्या हैं। बहुरि ब्रह्मादि तीन युगलनिमैं पद्मलेश्या कही सो ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लांतव कापिष्ठ इनमैं तो पद्म लेश्या है। अर शुक्र महाशुक्र शतार सहस्रार इनि च्यारनिमैं पद्म शुक्ल दोऊ लेश्या जानने योग्य हैं। आनतादिक शेष कल्पानिविषै शुक्ललेश्या है तहांहू अनुदिश अनुत्तर संज्ञक चौदह विमाननिमैं परम शुक्ल

लेश्या है ॥ बहुरि कल्प कौन हैं यातैं सूत्र कहैहैं—

प्राग्ग्रैवेयकेभ्यः कल्पाः ॥ २३ ॥

अर्थ—सौधर्मकूं आदि लेय ग्रैवेयकनितैं पहली अच्युतस्वर्गपर्यंत कल्पसंज्ञा है। जिनमैं इंद्रादिक कल्पना पाइए ते कल्प हैं। अर नव ग्रैवेयक नव अनुदिश पंच अनुत्तर विमान इनिमैं इंद्रादिक कल्पना नाहीं हैं तातैं इनकी कल्पातीत संज्ञा है। इन कल्पातीत विमाननिमैं समस्त अहमिंद्र समानसुखकूं धारैहैं॥ अब कौन कल्पविषै लौकांतिक देव हैं यातैं सूत्र कहैहैं—

ब्रह्मलोकालया लौकांतिकाः ॥ २४ ॥

अर्थ—ब्रह्मलोक है आलय कहिए निवासस्थान जिनका ऐसै लौकांतिक देव हैं। ब्रह्मलोक जो पंचम स्वर्ग तिसकै अंतविषैं है निवास जिनका ऐसै लौकांतिक देव हैं। अथवा लोक जो संसार ताका अंत जाकैं भया ते लौकांतिक हैं। जातैं एकवार गर्भवासमैं मनुष्यजन्म लेय निर्वाण प्राप्त होयहैं तातैं लौकांतिक हैं॥ अब इनके भेद कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

सारस्वतादित्यवह्न्यरुणगर्दतोयतुषिताव्याबाधारिष्टाश्च ॥ २५ ॥

अर्थ—सारस्वत आदित्य वन्हि अरुण गर्दतोय तुषित अव्याबाध अरिष्ट ए अष्टप्रकारके देव ब्रह्मलोककी पूर्वादिक अष्टदिशानिमैं वसैहैं। इहां ऐसा विशेष जानना। जो अरुणनाम समुद्रमैंतैं संख्यात योजनका मूलमैं विस्ताररूप समुद्रवत् वलयाकार अंधकारका समूह उत्पन्न भया है सो अतितीव्र अंधकारमय परिणम्या है। सो ऊपरि अनुक्रमकरि वृद्धिकूं प्राप्तहोय मध्यमैं अर अंतमैं संख्यात योजनका मोटा है। सो ब्रह्मस्वर्गका पहला पटलका अरिष्ट नाम विमानका अधोभागकूं प्राप्तहोय कुकुटकी कुटीवत् अवस्थित

होय तिसकै ऊपरि अरिष्ट नाम इंद्रक विमानकै परिधिरूप च्यारि दिशानिमैं दोय दोय अंधकारकी पंक्ति तिर्यक्लोकका अंतपर्यंत गईहैं। तिन पंक्तिनिके अंतरालनिमैं सारस्वतादिक देव वसैहैं। ईशान पूर्व इत्यादिक आठ दिशानिविषै अनुक्रमतै आठ लौकांतिक देव जानने। बहुरि "च" शब्दतैं इनके विमाननिके आठ अंतरालविषै अग्न्याभ सूर्याभ चंद्राभ सत्याभ श्रेयस्कर क्षेमंकर वृषभ कामवर निर्माणरज दिगंतरक्षित आत्मरक्षित सर्वरक्षित मरुद्वसु अश्व विश्व ए षोडश देवगण दोयदोय वसैहैं। ऐसैं सर्व चोईस प्रकार हैं। ते समस्त चोवीस प्रकारके लौकांतिक देव च्यारि लाख सात हजार आठसै वीस हैं। ए समस्तही एक जन्मधारि निर्वाण पावैहैं। समस्तही चतुर्दश पूर्वके धारक हैं। स्वाधीन हैं। हीनता अधिकता रहित हैं। अर विषयनितैं विरक्त हैं। तातैं अन्यदेवनिकरि वंदनीक देवर्षि हैं। निरंतर ज्ञान भावनामैं लीन है मन जिनका अर संसारतैं नित्य भयभीत हैं विरक्त हैं। अनित्य अशरणादि अनुप्रेक्षानिमैं जिनका मन लीन है। अतिविशुद्ध सम्यग्दर्शनके धारक हैं। तीर्थंकरनिकौं तप कल्याणके प्रतिबोधनमैं तत्पर हैं। ब्रह्मचारी हैं इनके स्त्रीनिका प्रसंग नहीं है॥ अब जे मनुष्यके दोय दोय भव धारण करि निर्वाण जांय दोय भव सिवाय भवधारण नहीं करैं तिन देवनिका नियम कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

विजयादिषु द्विचरमाः ॥ २६ ॥

अर्थ—विजयादिक च्यार विमानवाले तथा अनुदिश नव विमानवाले अहमिंद्र दोय भव मनुष्यका लेय निर्वाण जायहैं। इहां आदि शब्द प्रकारार्थमैं है। तातैं विजय वैजयंत जयंत अपराजित तथा नव अनुत्तर विमान इष्ट हैं तिनका ग्रहण है। जातैं इन विषै सम्यग्दृष्टिहीका उत्पाद है। इहां कोऊ कहै—आदि शब्दकरि तो सर्वार्थसिद्धिकाभी ग्रहण होयहै ताकूं कहिए हैं। सर्वार्थसिद्धिके देव परम उत्कृष्ट हैं। तातैं

इनकी संज्ञाही सार्थक है। एक भव लेय मोक्ष पावैहैं। अर विजयादिकनितैं आय जीव एकजन्मभी लेवैं अर दोय जन्मभी मनुष्यके लेवैहैं। तातैं ऐसैं अर्थ है जो विजयादिकनितैं चयकरि मनुष्य होय बहुरि संयम आराधि फेरि विजयादिकनिमैं उपजै तहांतैं चय मनुष्य होय मोक्ष जायहै। ऐसैं द्विचरम देहपना है। ऐसैं अनुदिश अर च्यार अनुत्तरके देव तो दोय भवभी धारैं एकभी धारैं। अर सर्वार्थसिद्धिके देव अर दक्षिण इंद्र अर सौधर्मके लोकपाल अर सौधर्मकी शची नाम इंद्राणी एक जन्म मनुष्यका लेय निर्वाण होयहैं। ऐसैं ग्यारह सूत्रनिकरि वैमानिक देवनिका वर्णन किया॥ अब तिर्यंचयोनि धारकनिके जनावनेकूं सूत्र कहे हैं—

औपपादिकमनुष्येभ्यः शेषास्तिर्यग्योनयः ॥ २७ ॥

अर्थ—औपपादिक कहिए देव नारकी अर मनुष्य इन सिवाय बाकी रहे जे संसारी ते तिर्यंच हैं। देव नारकी मनुष्य इनिकूं पूर्वैं कहे। इनितैं अन्य समस्त संसारी जीव तिर्यंच हैं। तिनमैं सूक्ष्म एकेंद्रिय तो समस्त लोकमैं व्याप्त हैं। लोकका एक प्रदेशहू सूक्ष्मविना नहीं। अर बादर एकेंद्रिय पृथिव्यादिकनिकै आधार हैं। अर विकलत्रय अर सैनीपंचेंद्रिय त्रसनालीमैं कहूंकहूं पावैहैं सर्वत्र नहीं हैं॥ अब देवनिकी आयुकी स्थिति कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

स्थितिरसुरनागसुपर्णद्वीपशेषाणां सागरोपमत्रिपल्योपमार्द्धहीनमिता ॥ २८ ॥

अर्थ—असुरकुमारनिका आयु एकसागरका है। अर नागकुमारनिका तीन पल्य आयु है। सुपर्णकुमारनिका अढाई पल्य है। अर द्वीपकुमारनिका दोय पल्य है। अर अवशेष रहे जे छह कुमार तिनकी प्रत्येक ड्योढ पल्य प्रमाण आयु है॥ ऐसैं भवनवासीनिका उत्कृष्ट आयु कहि अब सौधर्म ऐशानका आयु कहैहैं

सौधर्मैशानयोः सागरोपमेऽधिके ॥ २९ ॥

अर्थ—सौधर्म ऐशानके देवनिका आयुका प्रमाण दोय सागरतैं कुछ अधिक है। जातैं सौधर्म ऐशानमैं उत्कृष्ट आयु दोय सागरहीका है। परंतु सम्यग्दृष्टि होय अर घातायुष्क होय तो तिस जीवकै आयु उत्कृष्ट आयुतैं आध सागर अधिक होय। अर दोय सागर आयु पावै तो घातायुष्क अढाई सागर अंतर्मुहूर्त घाटि पावै सो बारमा देवलोकपर्यंत घातायुष्कवाला का उत्पाद है। आगैकूं नाहीं। भावार्थ—पूर्वभव विषैं किसी जीवनैं विशुद्धपरिणामनितैं आयुका बंध अधिक किया था पीछैं संक्लेशपरिणामनिके बसतैं आयु घटाय थोडा आणि राख्या तिस जीवकूं घातायुष्क कहिये। जैसैं कोऊ मनुष्य ब्रह्मब्रह्मोत्तर स्वर्गका आयु दश सागर प्रमाण बंध किया फिर उसही मनुष्यभवमैं संक्लेश परिणामनिके बधनेतैं आयुकी स्थिति का घात करि सौधर्म ऐशानमैं जाय उपज्या सो घातायुष्क है सो अन्य देवनिकी दोय सागर प्रमाण आयुतैं आध सागर अधिक आयु पावैहै। सो वंध्याहुवा देवआयुका घातकरि पूर्वले मनुष्य तिर्यचभवमैंही संक्लेशपरिणामनितैं होंय सो घातायुष्क नामकरि कह्या है। अर देवनिकै भुज्यमान आयुका घात नहीं है। जातैं आयुका घात दोय प्रकार है। एक अपवर्तनघात दूजा कदलीघात । तहां वध्यमान आयुका घटावना सो अपवर्त्तनघात है। अर भुज्यमान आयुका घटावना कदलीघात है। सो देवनिमैं कदलीघात संभवै नहीं तातैं अपवर्त्तनघात है॥ अब अन्य स्वर्गनिमैं आयुका प्रमाण कहैहैं—

सानत्कुमारमाहेंद्रयोः सप्त ॥ ३० ॥

अर्थ—सानत्कुमार माहेंद्रमैं देवनिका आयु उत्कृष्ट सात सागर है। घातायुष्कका आधा सागर अधिक है॥ अब ऊपरले स्वर्गनिमैं आयु कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

त्रिसप्तनवैकादशत्रयोदशपंचदशाभिरधिकानि तु ॥ ३१ ॥

अर्थ—तीन सात नव ग्यारह तेरह पंद्रह इनकरि सात सागरमैं मिलाय अनुक्रमतैं छह युगलनिविषै आयु जानना। सोही कहिए है—ब्रह्मब्रह्मोत्तरमैं दश सागर कुछ अधिकप्रमाण उत्कृष्ट आयु है। लांतव-कापिष्ठविषै चोदह सागर प्रमाण कुछ अधिक है। शुक्रमहाशुक्रस्वर्गमैं सोलह सागर कुछ अधिक है। शतार सहस्रार स्वर्गविषै अठारह सागर कुछ अधिक है। आनतप्राणत स्वर्गविषै बीससागर प्रमाण आयु है। आरण अच्युत दोय स्वर्गके देवनिका आयु बावीस सागर प्रमाण है। इहां सूत्रमैं "तु" शब्द है सो सहस्रारपर्यंत कुछ अधिक सहित जानना आगैं अधिक प्रमाण नहीं है॥ आगै कल्पातीतकी स्थिति कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

आरणाच्युतादूर्ध्वमेकैकेन नवसु ग्रैवेयकेषु विजयादिषु सर्वार्थसिद्धौ च ॥ ३२ ॥

अर्थ—आरण अच्युत स्वर्गके ऊपरि प्रथम गैवेयकविषै तेईससागर प्रमाण आयु है। बहुरि ऊपरिऊपरि ग्रैवेयकविषै एकएक सागरप्रमाण आयु वधै है। सो नव ग्रैवेयकमैं इकतीस सागर प्रमाण आयु है। अर अनुदिशविमाननिमैं बत्तीस सागर आयु है। अर विजयादिक विमाननिमैं तेतीस सागर आयु है। इहां सर्वार्थसिद्धिमैं उत्कृष्टही आयु है जघन्य आयु नहीं है॥ देवनिका उत्कृष्ट आयु तो कह्या अब जघन्य आयु कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

अपरा पल्योपममधिकं ॥ ३३ ॥

अर्थ—सौधर्म ऐशानके देवनिका जघन्य आयु एक पल्यतैं कछु अधिक है॥ अब याकै ऊपरि जघन्य स्थिति कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

परतः परतः पूर्वा पूर्वानंतरा ॥ ३४ ॥

अर्थ—पूर्वले पूर्वले स्थानमैं जो उत्कृष्ट आयु है सो ऊपरके ऊपरके स्थानविषै जघन्य आयु है । सौधर्म ऐशानविषै जो दोय सागरतें अधिक आयु है। सो सानत्कुमार माहेंद्रमैं जघन्य आयु है। अर सात सागर अधिक उत्कृष्ट आयु है सोही ब्रह्मब्रह्मोत्तरमैं जघन्य है। ऐसें ऊपरि समस्त स्थाननिमैं जानना। इहां प्रसंगपाय एता विशेष और जानना । जो जहां जेता सागरका आयु होय है तितना हजार बरस व्यतीत भए आहार मानसिक ग्रहणकी इच्छा उपजै है । अर जेता सागरकी आयु होय तितना पक्ष गया उच्छ्वास होय है। जैसें सौधर्म ऐशानमैं दोय सागरका आयु है । अर दोय हजार बरस गए मानसिक आहार होय है। अर दोयपक्ष व्यतीत भए श्वासोच्छ्वास होय है॥ आगें नारकीनिकी उत्कृष्ट स्थिति तो कही थी अब इहां नारकीनिका प्रकरण नहीं है तोहू थोरे अक्षरनिकरि कह्या जाय यातें जघन्यस्थिति कहैहैं—

नारकाणां च द्वितीयादिषु ॥ ३५ ॥

अर्थ—नारकीनिकीहू द्वितीयादिक पृथ्वीमैं ऐसैंही "च" शब्दकरि स्थिति जाननी। जो रत्नप्रभामैं नारकीनिकी उत्कृष्टस्थिति एक सागरकी है। सो शर्कराप्रभामैं एक सागर जघन्यस्थिति है। बहुरि शर्कराप्रभामैं जो तीन सागरकी उत्कृष्टस्थिति है। सो बालुकाप्रभामैं तीन सागर जघन्यस्थिति जाननी। ऐसें सप्तमपृथ्वीपर्यंत जाननी ॥ अब प्रथमपृथ्वीके नारकीनिकी जघन्य स्थिति कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

दशवर्षसहस्राणि प्रथमायां ॥ ३६ ।

अर्थ—प्रथमपृथ्वी जो रत्नप्रभा तिसविषै नारकिनिका जघन्य आयु दश हजार वर्षका है॥ अब भवनवासीनिकी जघन्यस्थिति कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

भवनेषु च ॥ ३७ ॥

अर्थ—भवनवासीनिविषैहू जघन्यस्थिति दश हजार वर्षकी है॥ अव व्यंतरनिहूका जघन्यु आय कहैहैं—

व्यंतराणां च ॥ ३८ ॥

अर्थ—व्यंतरदेवनिकाहू जघन्य आयु दश हजार वर्षका है॥अव व्यंतरानिका उत्कृष्ट आयु कहा है ?सोकहै हैं-

परा पल्योपममधिकं ॥ ३९ ॥

अर्थ—व्यंतरनिका उत्कृष्ट आयु एकपल्य कछु अधिक है॥ अव ज्योतिष्कनिका आयु कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

ज्योतिष्काणां च ॥ ४० ॥

अर्थ—ज्योतिपी देवनिका उत्कृष्ट आयु एक पल्य कछु अधिक है॥अव ज्योतिषीनिकी जघन्यस्थिति कहैहैं—

तदष्टभागोऽपरा ॥ ४१ ॥

अर्थ—ज्योतिषी देवनिका जघन्य आयु पल्यके अष्टम भागप्रमाण है । इहां इतना विशेप जानना । चंद्रमाका आयु एक पल्य एक लाख वर्षका है । सूर्यका आयु एक हजार वर्षकरि अधिक एक पल्यका है। शुक्रका आयु सौवर्ष अधिक एक पल्यका है । वृहस्पतिका आयु एक पल्यप्रमाण है। शेप जे बुधादिक ग्रह तिनका उत्कृष्ट आयु अर्द्धपल्यका है। नक्षत्रनिका उत्कृष्ट आयु अर्द्धपल्यका है। तारकानिका आयुका प्रमाण पल्यका चतुर्थभाग है। अर नक्षत्रनिका अर तारकानिका जघन्य आयु पल्यके अष्टम भाग प्रमाण है। और सूर्यादिकनिका जघन्य आयु पल्यके चौथे भाग प्रमाण है॥ अव लौकांतिक देवनिकी आयु कहैहैं—

लौकांतिकानामष्टौ सागरोपमाणि सर्वेषां ॥ ४२ ॥

अर्थ—बहुरि समस्त लौकांतिक देवनिका आयु अष्टसागरप्रमाण है । ते समस्त शुक्ल लेश्याके

धारक हैं पंच हस्त प्रमाण ऊंचा शरीर है। ऐसें इहां च्यार निकायनिके देवनिका वर्णन किया। सो ए देव अति उत्तम हैं इन सबनिका उत्तम मनुष्यनिकासा आकार है। एक मस्तक दोय नेत्र दोय कर्ण एक नासिका एक मुख दोय हस्त एक हृदय दोय पग समस्त अति सुंदर आकार अंग उपांग अति मनोहर उत्तम संस्थानके धारक मल मूत्र हाड मांस चाम रुधिरादिक सप्त धातु सप्त उपधातु रहित महा सुगंध वैक्रियिकशरीर अणिमा महिमादि अनेक शक्तिनिकरि युक्त रोगरहित पसेवरहित मलरहित जिनका शरीर है। अर केश वधनेका संस्काररहित वाफणी भंवारा मस्तकके केशादिक चाहिए तहां स्वयमेव श्याम पुद्गल परिणमै हुए केशनिके आकारकूं धारण करैंहैं केशनिका वधना घटना नहींहै। जहां जरा (बुढापा) नहीं आवै है। जिसदिन उपज्या तिसदिनतैं मरणपर्यंत एक दशा रहै है। बलवीर्य्य रूपसंपदा वढै घटै नहीं है आहारकी इच्छा मनमैंही उपजैहै। जब कंठविषैं अमृत स्रवैहै तातैं तत्काल तृप्त होय हैं। कवलाहार नहींहै। मानसिक आहारही च्यारि निकायके देवनिकै है। ऐसें च्यारि अध्यायमैं जीवतत्त्वका वर्णन किया। सो जीव एकरूपहू है अर अनेक रूपहू है सो इसका कथन राजवार्त्तिक श्लोकवार्त्तिकतैं जानना इहां जो सामान्य लिखिए तो संशय दूरि होय नहीं। अर विशेष लिखिए तो ग्रंथ बहुत वधिजाय अर मंदज्ञानी जे हैं ते नही समझैं तिनको बडा कठिन होजाय। तादि वाचनेमैं मंदता रहि जाय यातैं जहां जैसा प्रयोजन आवेगा तहां तैसा लिख्या जायेगा।

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे चतुर्थोऽध्यायः।

अर्थ—तत्त्वार्थका है अधिगम जातैं ऐसा दशाध्यायरूप जो मोक्षशास्त्र तामैं चौथा अध्याय समाप्त भया ॥

दोहा—है जातैं तत्त्वार्थका अधिगम शिवसुखदाय। मोक्षशास्त्र मंगलमयी नमूं चतुर्थ अध्याय ॥ ४ ॥

## अथ पंचमोऽध्यायः ।

दोहा ।

रहै अजीव प्रपंचतैं, सदा स्वछंद अफंद ।
गहि अप्पा पर नहिं चहैं, नमो आप्त निर्द्वंद्व ॥

अब सम्यग्दर्शनका विषयपणाकरि कहे जे जीवादिक पदार्थ तिनमैं अब अजीव पदार्थके विचारका अवसर आया तिसकी भेदसंज्ञा कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

**अजीवकाया धर्माधर्माकाशपुद्गलाः ॥ १ ॥**

अर्थ—धर्म अधर्म आकाश पुद्गल ए च्यार द्रव्य अजीव ऐसे काय हैं। इनि च्यारि द्रव्यनिकैं अजीवपणा अर कायपणा दोऊरूप पावैहैं। जातैं द्रव्य छह हैं। तिनमैं आत्माकै तो कायपणा तो है परंतु अजीवपणा नाहीं। अर कालनामा द्रव्य है ताकै अजीवपणा है अर कायपणा नहीं। अर धर्म अधर्म आकाश पुद्गलकै अजीवपणा अर कायपणा दोऊ हैं। जिस द्रव्यमैं चेतनपणा नहीं तिसकै अजीवपणा कहिए है। अर धर्म अधर्म आकाश पुद्गल इनकै चेतनपणा नहीं तातैं अजीव हैं। अर प्रदेशनिका बहुतपणातैं इन च्यारि द्रव्यनिकै कायपणा है। परंतु जीवपणा नहीं। अर जीवद्रव्यभी बहुप्रदेशी है यातैं जीवकैभी कायपणा है परंतु अजीवपणा नहीं। तातैं अजीव ऐसे काय तो च्यारिही द्रव्य हैं। यहां जो अवयवसहितपणा सोही कायपणा है। अर कालद्रव्यके एकएक प्रदेशरूप भिन्न भिन्न हैं तातैं कायपणा नहीं है। बहुरि गमनरूप परणमते जीव पुद्गल तिनकों एकई काल गमनकूं सहकारीकारण धर्मद्रव्य

है। बहुरि स्थित रहते जीव पुद्गल तिनकों स्थित रहनेकूं कारण अधर्मद्रव्य सहकारी कारण है। बहुरि समस्त द्रव्यनिकूं अवकाश देनेकूं कारण आकाश द्रव्य है। बहुरि तीनकालविषै अनेक परमाणुनिका मिलन विछुरन शक्तियुक्त पुद्गल द्रव्य है॥ अब इनिका विशेष कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

द्रव्याणि ॥ २ ॥

अर्थ—धर्मादिक कहे ते द्रव्य हैं। त्रिकालविषैं अपनै गुणपर्यायनिकों द्रवैं प्राप्त होंय तातैं द्रव्य कहिए। जातैं द्रव्यका लक्षण तीन प्रकारकरि परमागमविषै कह्या है। एक तो द्रव्यका लक्षण सत् है जातै सत्ता कै अर द्रव्यकै भिन्नपणा नहीं है तातैं सत्स्वरूपही द्रव्यका लक्षण है। अर एक उत्पाद व्यय ध्रौव्य द्रव्य का लक्षण है। द्रव्य है सो उत्पाद व्यय ध्रौव्य रूप है। जो एक जातिमैं विरोधरहित क्रमतैं होती जो भावनिकी परिपाटी तिस विषै पूर्वस्वभावका जो विनाश सो समुच्छेद है। अर उत्तरस्वभावका प्रगट होना सो उत्पाद है। अर पूर्वभावका उच्छेद होतै अर उत्तरभावका उत्पाद होतैहू जो अपनी जातिका नहीं छोडना सो ध्रौव्य है। सो समस्त द्रव्यनिमैं उत्पाद विनाश ध्रुवपणा पाईए है। कोऊ द्रव्यहू काहू समयमैंहू उत्पाद व्यय विना नहीं है समयसमय परिणमै है। पूर्वपरिणतिका अभाव होना सोही उत्तर परिणतिका उत्पाद है। जातैं पूर्वकी परिणतिका नाश विना उत्तर परिणति होय नहीं अर उत्तर परि-णतिका उत्पादविना पूर्वपरिणातिका विनाश होय नहीं। अर पूर्व उत्तर दोऊ परिणति होतैहू द्रव्यका नाश भया नहीं अर नवीन उपज्या नहीं तातैं द्रव्य ध्रौव्य है शाश्वत है। तातैं द्रव्यका उत्पाद व्यय ध्रौव्य लक्षण है। अर गुणपर्यायवान्पणाहू द्रव्यका लक्षण है। द्रव्यकूं गुण कदाचित् कोऊ पर्यायमैंहू नहीं छांडै द्रव्यका स्वभाव रूप गुण है अर क्रमतैं होय ते पर्याय हैं। गुण अर पर्याय दोऊ द्रव्यकों

नहीं छांडैहैं। द्रव्य है सो गुणपर्यायरूप है॥ अब जीवकैंहू द्रव्यपणा है सो कहे हैं—

जीवाश्च ॥ ३ ॥

अर्थ—जीव हैं तेभी द्रव्य हैं। जीवभी गुणपर्यायवान् हैं तातैं जीव हैं तेहू द्रव्य हैं। बहुरि पूर्वै कहे जे धर्म अधर्म आकाश पुद्गल अर आगैं कहैंगे जे काल ए पांचौं अजीवद्रव्य हैं। अर इहां कह्या जीवद्रव्य अर कालद्रव्यतिनकरि सहित ए छह द्रव्य जानने॥ अब इन द्रव्यनिके विशेष कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

नित्यावस्थितान्यरूपाणि ॥ ४ ॥

अर्थ—ए कहे जे धर्मादिक द्रव्य ते नित्य हैं अर अवस्थित हैं अर अरूपी हैं। ए धर्मादिक द्रव्य हैं तिनका गतिहेत्वादिक तो विशेषलक्षण है। अर अस्तित्वादि सामान्यलक्षण है। ते द्रव्यार्थिकनयकरि किसही कालमैं विनाशकूं प्राप्त नहीं होयगें तातैं नित्य हैं। जिस स्वभावकरि द्रव्य तिष्ठै हैं तिस स्वभावका नाश नहीं है तातैं नित्य हैं। ए धर्मादिक द्रव्य हैं ते अपनी छह की संख्याकूं नाहीं छांडे हैं पांच नहीं होंय सात नहीं होंय तातैं अवस्थित हैं। अथवा धर्म अधर्म लोकाकाश अर एक जीव इनके तुल्य असंख्यात प्रदेश हैं। अर अलोकाकाशकै अर पुद्गलकै अनंतप्रदेशीपणा है। अर कालकै एकप्रदेशीपणा है सो अपने प्रदेशनिकी संख्याकूं नहीं छांडे हैं तातैंहू अवस्थित हैं। द्रव्यविषै विशेषलक्षण है ताकूं द्रव्य छांडै नहीं। चेतन हैं ते अचेतन नहीं होय हैं। अचेतन हैं ते चेतन नहीं होय हैं। अमूर्तिक हैं ते मूर्त्तिक नहीं होयहैं। मूर्त्तिक हैं ते अमूर्त्तिक नहीं होय हैं। तातैं अवस्थित हैं। बहुरि अरूपी कहिए रूपादि रहित हैं अमूर्तिक हैं। इहां रूपके निषेधतैं ताके सहचारी जे रस गंध स्पर्श इनकाहू निषेध जानना। ऐसैं धर्मादिक द्रव्य अरूपी हैं ऐसैं कहनेतैं पुद्गलकैंभी अरूपीपनाका प्रसंग आवै है ताकैं निषेधके अर्थि

विशेष सूत्र कहे हैं—

रूपिणः पुद्गलाः ॥ ५ ॥

अर्थ—पुद्गलद्रव्य हैं ते रूपी हैं। यद्यपि रूप शब्दके अनेक अर्थ हैं तोहू इहां परमागमकरि कह्या मूर्त्तिक द्रव्यकूं रूपी जानना। इहां रूपी कहनेकरि जे रूपतैं अविनाभावी जे स्पर्श रस गंध तिनकरि सहितहू ग्रहण करना। बहुरि इहां "पुद्गलाः" ऐसा बहुवचन है सो पुद्गलके अणुस्कंधादि भेदकरि बहुतप्रकारता जणावे है॥ अब कोऊ पुद्गलकी ज्यों धर्मादिक द्रव्यनिकैंहू बहुतपणा जाणै तो ताके निषेधकूं सूत्र कहैहैं—

आ आकाशादेकद्रव्याणि ॥ ६ ॥

अर्थ—धर्म अधर्म आकाश ए एकएक द्रव्य हैं। इहां धर्म अधर्म आकाश इन तीन द्रव्यनिकौं एकएक कहनेतैंही जीव पुद्गल काल इन तीन द्रव्यनिकै अनेकपना आया। सो आगमकै अनुकूल जीवद्रव्य अनंतानंत हैं। तिनतैं अनंतगुणे पुद्गलद्रव्य हैं। कालद्रव्य असंख्यात हैं। धर्म अधर्म आकाश द्रव्यकी अपेक्षा एकएकही है। क्षेत्र अपेक्षा भाव अपेक्षा असंख्यात हैं अनंत हैं॥ अब कहे जे एकद्रव्य तिनका विशेषकै अर्थि सूत्र कहै हैं—

निष्क्रियाणि च ॥ ७ ॥

अर्थ—धर्म अधर्म आकाश ए तीन द्रव्य हलन चलन क्रियाकरि रहित हैं। वाह्य अभ्यंतर निमित्तके वशतैं जो एक क्षेत्रकौं त्यागि अन्य क्षेत्रमैं गमन करै सो क्रिया है। सो अभ्यंतर तो द्रव्यमैं क्रियारूप परिणमनशक्ति अर बाह्य अन्य पदार्थनिका घात प्रेरणा इन दोऊ कारणनितैं पदार्थका क्षेत्रांतरमैं गमन तथा प्रदेशनिका सकंपपना रूप क्रिया होय है सो धर्म अधर्म आकाश तथा आगै कहैंगे कालद्रव्य ए

न्यारोंही निष्क्रिय हैं। अर इनकै निष्क्रियपणा कहनेतैं ही जीव पुद्गलकै क्रियावंतपणा जानना॥ कोऊ कहै है—जो "अजीवकाया:" इस प्रकार कहनेतैं द्रव्यनिकै प्रदेशनिका अस्तित्वमात्रपणा तो जान्या परंतु संख्या नहीं जानीं। यातैं प्रदेशनिकी संख्या जनावनेकूं सूत्र कहै हैं—

असंख्येया: प्रदेशा धर्माधर्मैकजीवानां ॥ ८ ॥

अर्थ—धर्म द्रव्य अधर्मद्रव्य अर एक जीवद्रव्य इनकै एकएककै असंख्यात प्रदेश हैं ते समान हैं। जेता क्षेत्रकूं अविभागी पुद्गलपरिमाणु रोकिकरि तिष्ठै है तितना क्षेत्रकूं रोकै सो प्रदेश है। ऐसैं व्यवहार करिये है। तिनमें धर्मद्रव्य अर अधर्मद्रव्य ए दोऊ निष्क्रिय हैं सो आकाशका अत्यंतमध्यमें असंख्यात प्रदेशनिकूं व्यापकरि निश्चल तिष्ठै हैं। अर एक जीवहू प्रदेशनिकरि धर्म अधर्म द्रव्यकै समान है तो हू अपने प्रदेशनि के सकुच जानेका अर विस्तीर्ण होनेका स्वभाव है तातैं नाम कर्मकरि रच्या जो छोटा बड़ा शरीर तिसकूं अवगाह्य कर तिष्ठै है। अर जिस अवसरमें केवली होय लोकपूरण समुद्घात करै है तिस समयमें मेरुगिरिके नीचै चित्रा अर वज्राकापटलनिकै बीचि आत्माका मध्य अष्टप्रदेश तिष्ठै हैं। अर अन्य समस्त असंख्याते प्रदेश ऊपरि नीचैं तिर्यक् समस्त लोकाकाशकूं व्याप्त होय हैं॥ आकाशके प्रदेशनिकी संख्या कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

आकाशस्यानंता: ॥ ९ ॥

अर्थ—आकाशद्रव्यकै अनंतप्रदेश हैं जेता आकाश क्षेत्रकूं अविभागी पुद्गलपरमाणु रोकै ताकूं एकप्रदेश कहिएहैं। यद्यपि आकाश अखंड एकद्रव्य है तोहू परमाणुकरि मापिए तो अनंतपरमाणु प्रमाण होयहै याहीतैं अनंतप्रदेशी कहिए हैं। अर केई अन्यमती आकाशक्षेत्रकूं सर्वथा निरंशही मानैं सो

अयुक्त है। जातैं आकाशक्षेत्रमैं अनेकपदार्थ भिन्नभिन्न तिष्ठैहैं। जैसै यह ग्राम है यातैं मठ आगैं है। वापिका याकै पाछैं है ऐसा देशविभाग प्रत्यक्ष हैही तातैं आकाशमैं विभाग कैसैं नही मान्याजाय। इहां अनंत कह्या सो अलौकिकप्रमाणका विशेप है। अर अनंत ऐसा प्रमाणकूं सर्वमतके मानैहैं। केई लोक धातुकूं अनंत मानैहैं। केई प्रकृतिकैं अर पुरुषकै अनंतपणा कहैहैं। केई दिशाकूं कालकूं आत्माकूं आकाशकूं अनंत मानैहैं। तातैं अनंत हैंही। बहुरि स्याद्वादमतमैं आकाशकूं द्रव्यअपेक्षा एक कहैहैं तोहु विभाग कल्पनाकरि अंशग्रहित हैही ॥ अब पुद्गलनिकै प्रदेशप्रमाण कहैहैं—

संख्येयासंख्येयाश्च पुद्गलानां ॥ १० ॥

अर्थ—पुद्गलद्रव्यकै प्रदेश संख्यातहू हैं असंख्यातहू हैं "च" शब्दकरि अनंतभी हैं। जातैं शुद्ध पुद्गलद्रव्य तो अविभागी एक परमाणु है। परंतु पुद्गलपरमाणुनिमैं मिलन विछुरन शक्ति है तातैं केई स्कंध दोय परमाणुका केई तीन च्यार इत्यादिक संख्यातका कोऊ असंख्यातका कोऊ अनंत परमाणुका स्कंध है। अब इहां कोऊ आशंका करै जो लोक तो असंख्यातप्रदेशी है यामैं अनंतानंत परमाणुका स्कंध कैसैं तिष्ठैहै। ताकूं उत्तर कहैहैं-सूक्ष्म परिणमनतैं अर अवगाहनासामर्थ्यतैं यो दोप नहीं आवैहै। परमाण्वादिक सूक्ष्मभावकरि परिणमे हुए एकएक आकाशका प्रदेशमैं अनंतानंत तिष्ठैहैं यातैं विरोध नाहींहै। ऐसा एकांत नहींहै जो अल्प आधारविषैं महान द्रव्य नहीं तिष्ठैं। प्रचयका विशेषतैं अल्पक्षेत्रविषै बहुतानिका अवस्थान देखिएहै जैसैं चंपाका पुष्पकी डोडी तो अल्प है। अर तामैं सूक्ष्मसंचयरूप परिणमनतैं गंधका अवयव एते निकसैहैं तिन करि समस्त दिशा व्याप्त होजाय हैं। ऐसैंही केतकीका पुष्प तो अल्प है अर तामैं सुगंध परमाणु एते निकसैहैं तिनकरि कोशन पर्यंत सुगंध चलीजाय। तथा

विलका फल तथा छाणा (कंडे) तथा आला काष्ठ इन विषै प्रचयविशेषतैं एते पुद्गलस्कंध हैं जो अग्निकरि बालिए तो धूमरूप होय समस्त दिशानिमैं भरि जांय तैसैं अल्पहू लोकाकाशमैं अनंतानंत जीव अनंतानंत पुद्गलानिका अवस्थान है यामैं विरोध नहीं है ॥ अब पुद्गलकै प्रदेशवर्णन कीए तो परमाणुहू पुद्गल है याकैहू प्रदेशका प्रसंग आया यातैं परमाणुकै प्रदेशका निषेधके अर्थि सूत्र कहैहैं—

नाणोः ॥ ११ ॥

अर्थ—अणु जो परमाणु ताकै प्रदेश नहीं हैं। जातैं परमाणुकै प्रदेशमात्रपणोंही है। जैसैं आकाशका एक प्रदेशके भेदका अभाव है यातैं अप्रदेशपणों है। तैसैं परमाणुकैहू प्रदेशमात्रपणातैं प्रदेशभेदका अभाव है बहुरि परमाणुतैं अन्य कोऊ सूक्ष्म पदार्थ नाहीं तातैं परमाणुकै प्रदेशनिका भेद न होय तातैं स्वयमेव परमाणु अप्रदेश है। अर जो अणुकैहू प्रदेश होय तो याकै अणुपणा नहीं होय। अब इहां कोऊ कहैहै जो अणुकै अप्रदेशपणातैं गधाका सींगकीज्यों अभाव आया सो अभाव नहीं है। जातैं प्रदेशमात्र है परमाणुकूं गधाका सींगकीज्यों अप्रदेश नहीं कह्या है। अब कोऊ या कहै जो परमाणुकै आदि मध्य अंत है कि नहीं है। जो हैं तो प्रदेशवान्पणा परमाणुकै आया। अर जो आदि अंत मध्य नहीं तो गधाका सींगकीज्यों अभाव आया। सो नहीं है। जैसैं विज्ञानकै आदि मध्य अंत नहीं है तोहू विज्ञानका अस्तित्व हैही तैसैं परमाणुका अस्तित्वभी है ही ॥ अब धर्मादिक द्रव्यनिका आधार जनावनेकूं सूत्र कहैहैं—

लोकाकाशेऽवगाहः ॥ १२ ॥

अर्थ—धर्मादिक द्रव्यनिका लोकाकाशमैं अवगाह है आकाशनाम द्रव्य सर्वतरफ अनंतानत है। तिसकै

मध्यविषैं जितना आकाशमैं धर्मादिक द्रव्य पाईए सो लोकाकाश है। जहां छहू द्रव्य अवलोकन किए सो लोकाकाश है। अर बाहिर सर्वतरफ अनंतानंत केवल आकाश है ताकूं अलोकाकाश कहिए है। अर लोकका क्षेत्र तीनसै तियालीस राजूप्रमाण असंख्यात है। सो यो लोकाकाश धर्मादिक द्रव्यनिका आधार है। अब कोऊ आशंका करै—जो धर्मादिकनिका लोकाकाश आधार है तो आकाशका अन्य कौन आधार है। ताकूं उत्तर कहैहैं—जो आकाशद्रव्यकै अन्य आधार नाहीं, यो तो आपके आधारही आप है। इसतैं अन्य कोई बडा महान् द्रव्य नाहीं जाकै आधार आकाश तिष्ठै। तातैं सर्वतरफ अंतरहित आकाश सो आपकै आधारही आप है। अर जो आकाश आपकै आधार आप नहीं होय तो अनवस्था दोष आवै। बहुरि एवंभूतनयकी अपेक्षा करि तो समस्त द्रव्य अपने २ आधार हैं ए आधाराधेयपणा कहना व्यवहारनय करि है। अब इहां कोऊ आशंका करै—जो आकाशकूं आधेय कह्या अर ताकै आधार धर्मादिक द्रव्य कह्या तब कूंडेमैं वेरकीज्यों पूर्वै आकाश तिष्ठैथा पाछै धर्मादिक याकै आधार तिष्ठै। तादि इनकै संयुक्त होय लोकमैं तिष्ठनेतैं अनादिपणाका अभाव आया नवीन संसर्ग ठहर्‌या तातैं आधाराधेयपंना कहना सदोष भया। ताका उत्तर—जो तुम दोष दिया सो नहीं है। जो संयुक्त होय सिद्ध नहीं भए तिनकैहू आधाराधेयपणा देखिए है। जैसैं शरीर अर हस्त इनकी युगपत् उत्पत्ति होतैहू हस्तकै आधार शरीर है। जातैं शरीरकै अर हस्तकैं उत्पत्ति पहली, पाछैं नहीं है अर पहली अन्य अन्य थे, पाछैं युक्त होय सिद्ध भए नहीं हैं। तोहू शरीरकै आधार हस्त है हस्तकै आधार अंगुली हैं अंगुलीकै आधार नख हैं। तैसैं आकाश अर धर्मादिक द्रव्य इनकै अनादिपारिणामिक यौगपद्यताकी सिद्धि होतैं पहली पाछैं ऐसा भेद नहीं होतैंहू आकाशकै अर धर्मादिक द्रव्यनिकै आधाराधे-

यपणा सिद्ध है, तातैं यो एकांत नहीं है, जो युतसिद्धकैही आधाराधेयपणा होय अर अयुतसिद्धकै नहीं होय। अयुतसिद्ध तो जैसैं स्तंभमैं सार अर युतसिद्ध जैसैं कुंडमैं वेर दोऊनिकै आधाराधेयपणा प्रगट देखिए है तातैं अनेकांतके प्रभावतैं यो उलाहनो नहीं है॥ अब धर्म अधर्म द्रव्यका अवगाह लोकमैं कैसैं है यातैं सूत्र कहैहैं—

धर्माधर्मयोः कृत्स्ने ॥ १३ ॥

अर्थ—धर्मद्रव्य अर अधर्मद्रव्य ए दोय द्रव्य समस्त लोकाकाशके प्रदेशनिमैं व्याप्यकरि तिष्ठै हैं। जैसैं तिलनिमैं तेल व्यापि रह्या है तैसैं धर्म अधर्म दोऊ द्रव्य लोकाकाशके समस्त प्रदेशनिमैं व्याप्यकरि तिष्ठै हैं तातैं इनकैं अभिव्यापक आधार है। जैसैं गृहका एक देशमैं घट तिष्ठै, तैसैं इनका लोकमैं अवस्थान नहीं है। बहुरि कोऊ कहै। जो लोकाकाशका प्रदेशनिमैं धर्म अधर्म द्रव्यका प्रदेश विरोध रहित कैसैं तिष्ठै है। एक प्रदेशमैं तिनके प्रदेश कैसैं समावै हैं? ताका उत्तर—जो जल भस्म खांड इत्यादिक मूर्तिक द्रव्यही एक क्षेत्रमैं विरोधरहित तिष्ठैं हैं तो अमूर्त्तिक धर्म अधर्म आकाश इनिकै कैसैं विरोध होय।

भावार्थ—एक घडा जल करिकै भर्‌या हुआ तामैं भस्म क्षेपिए तो एकघट भस्म मा(समा)जाय वा खांडका घडा माजाय बहुरि लोहकी सूई माजाय ऐसा देखिए है। जो स्थूल मूर्तिक द्रव्यही परस्पर अवकाशदान देय हैं तो अमूर्त्तिक अवकाशदान कैसैं नहीं देवै। बहुरि भेदसंघातपूर्वक आदिसहित जिनके संबंध होय ऐसै अतिस्थूल स्कंध तिनमैं केईकनिकै प्रदेशनिकै तिष्ठनेमैं विरोध है। अर धर्मादिक द्रव्यनिकै तो आदिमान संबंध नहीं पारिणामिक अनादिसंबंधहै इनिकै कैसैं परस्पर विरोध होय॥ अब पुद्गलनिकै अवगाहनविशेषके जाननेकूं सूत्र कहैहैं—

एकप्रदेशादिषु भाज्यः पुद्गलानां ॥ १४ ॥

अर्थ—लोकाकाशका एकप्रदेशतैं लगाय असंख्यातप्रदेशानिपर्यंत अनेकप्रकार पुद्गलनिका अवगाह है। एक परमाणुका एक आकाश प्रदेशविषै अवगाह है। अर दोय परमाणु खुलीवा बंधीको एकप्रदेशमें वा दोय प्रदेश में अवगाह है। तीन परमाणु खुली वा बंधीको एकप्रदेशमें अवगाह है वा दोयमैं वा तीनमें अवगाह है। ऐसैं संख्यात असंख्यात अनंत प्रदेशनिका स्कंधका एक लोकाकाशका प्रदेशमैंभी अवगाह है। अर दोय तीन इत्यादि संख्यात असंख्यात प्रदेशनिमैंहू अवगाह जानना। द्रव्यनिमें यह अवगाहनशक्ति है जातैं परस्पर अवकाश दान देहैं जैसैं एक घरमैं अनेक प्रकाश वर्त्तै है तहां क्षेत्रका विभाग नहीं है। अर एक-क्षेत्रमैं अवगाह होनेतैं तिन प्रकाशनिकै एकपणाहू नहीं है। तैसैं एक लोकाकाशका प्रदेशमें अनंत पुद्-गलपरमाणुनिका स्कंध सूक्ष्मपरिणमनशक्तितैं तिष्ठै है अर एक नहीं होजाय है। वहुरि द्रव्यनिका स्व-भाव है सो प्रेरणा नहीं किया जाय है जो ऐसैं होहु ऐसैं मति होहु। यातैं अवगाहन स्वभावपणातैं एक द्रव्य प्रदेशविषै बहुत स्कंधनिका तिष्ठना विरोधकूं नहीं प्राप्त होय है। बहुरि आर्ष जो परमागम तामैंभी ऐसैं कह्या है।

ओगाढगाढणिचिदो पोग्गलकाएहिं सव्वदो लोगो।
सुहुमेहिं वादरेहिं अणंताणंतेहिं विविहेहिं ॥ १ ॥

अर्थ—यो लोक समस्त सर्वतरफतैं सूक्ष्म अर वादर नानाप्रकारके अनंतानंत पुद्गलकायकरि गाढा गाढा भर्या है। तातैं आगमप्रमाणतैंहू निश्चय करना योग्य है॥ अब जीवनिका अवगाह कैसे है यातैं सूत्र कहैहैं—

असंख्येयभागादिषु जीवानां ॥ १५ ॥

अर्थ—लोकका असंख्यातभागादिमैं जीवनिका अवगाह है। इहां लोकशब्दकी पूर्वसूत्रतैं अनुवृत्ति है। तिस लोकाकाशका असंख्यातभाग कीजै सो एक असंख्यातवां भागहू असंख्यात प्रदेशप्रमाण है। तिस एक असंख्यातवां भागमैं एक जीवकी अवगाहना तिष्ठैहै वा दोय असंख्येय भागमैं वा तीन च्यार इत्यादिक असंख्येय भागमैं एक जीवकी अवगाहना है जातैं जघन्य अवगाहनाका धारक सूक्ष्मनिगोदिया लब्ध्यपर्याप्तक जीव ताका शरीरहू असंख्यात प्रदेश प्रमाण अवगाहनाकूं धारै है तातैं लोकका असंख्येय भागादिकमैं एक जीवकी अवगाहना कही। यद्यपि अवगाहना नाना जीवनिकी जघन्यतैं लेय उत्कृष्ट पर्यंत एकएक प्रदेश अधिक पाइए है तोहू वे लोककै असंख्यातवैं भागही कहावै हैं। अर नाना जीव तो समस्त लोकमैं हैं कोऊ प्रदेश जीवविना नहीं है॥ अब कोऊ कहै जो एक जीवकी अवगाहना लोकाकाशका असंख्यातवां भागमैं कैसे है एक जीवका लोकप्रमाण प्रदेश है तातैं सर्व लोकमैं व्याप्त चाहिए ताकूं उत्तररूप सूत्र कहैहैं—

प्रदेशसंहारविसर्प्पाभ्यां प्रदीपवत् ॥ १६ ॥

अर्थ—जीवका प्रदेश लोकाकाशकै समान है तोहू दीपककीज्यों संकोच विस्तार होनेतैं जैसा आधार होय तिस प्रमाण होय तिष्ठैहैं। यद्यपि आत्माका अमूर्त्तिक स्वभाव है अर लोकाकाश तुल्य प्रदेशी है तोहू अनादिकालतैं कर्मतैं एकक्षेत्रावगाहरूप होय कथंचित् मूर्त्तिकपणाको धारण करैहैं। तातैं कर्मके वशतैं ग्रहणकिया जो छोटा बडा शरीर तामैं वसैहै जैसा शरीरका आधार होय तैसैं संकोच विस्तारकूं प्राप्त होयहै। जैसैं दीपक छोटे वडे भाजनमैं धरिए तिस प्रमाणही प्रकाश संकोच विस्तारकूं प्राप्त होय है।

र्थप्र० २२२

छोटे वडे शरीरमैं तिष्ठता आत्माका लोकप्रमाण प्रदेश हैं ते घटै बधै नाहीं है। अब कोऊ कहैं जो आत्माका प्रदेश संकोच होतैं कहांताई संकुचै। ताकूं कहै हैं—सूक्ष्म निगोद लब्ध्यपर्याप्तक जीवके अंगुलके असंख्यातवैं भाग अवगाहना है ताके भी असंख्यातप्रदेश हैं तिस प्रमाणतैं जीवकी अवगाहना घटै नाहीं है। अब कोऊ कहै हैं—जो धर्मादिक द्रव्यनिकैं नानापणा मति कहो जातैं देश संस्थान काल दर्शन स्पर्शन अवगाहनादिक करि अन्यद्रव्यनितैं अभेद है। सोही कहै हैं—जिस देशमैं धर्मद्रव्य तिष्ठै तिस क्षेत्रमैंही अन्यद्रव्य तिष्ठै हैं तातैं देश भिन्न नहीं है। अर जो धर्मको संस्थान आकार सोही अन्यद्रव्यनिको है तातैं संस्थान भिन्न नहीं है। अर तीन कालमैं धर्मादिक समस्त द्रव्यनिकी तुल्य प्रवृत्ति है तातैं कालहू अभिन्न है अर प्रत्यक्षज्ञानी भगवान् जिस क्षेत्रमैं धर्मद्रव्य देख्या तिसहीमैं अन्यद्रव्य देखै तातैं दर्शन अभिन्न है। अर धर्मादिक समस्त द्रव्य सर्वात्मस्वरूपकरि परस्पर स्पर्शनहू करै हैं तातै अवगाहनभी अभिन्न है सर्वगतपणातैं अरूपीपणो द्रव्यपणो क्षेत्रपणो इनकरि भी भिन्न नहीं है। तोहू धर्मादिक पलटि परस्पर एक नहीं होजाय हैं प्रदेशनिकरि भेद है स्वभावकरि भेद है लक्षणकरि भेद है। यातैं जैसैं रूप रसादिकनिको तुल्य आधार होतै हू लक्षणका भेदतैं भेद है॥ तैसैं भिन्नलक्षण कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

गतिस्थित्युपग्रहौ धर्माधर्मयोरुपकारः॥ १७॥

अर्थ—जीव पुद्गलनिकैं गति उपकार धर्मद्रव्यकृत है अर स्थिति उपकार अधर्मद्रव्यकृत है। जीव पुद्गल एक क्षेत्रतैं अन्य क्षेत्रमैं गमनक्रिया करै हैं। तहां गमन करनेकी शक्ति तो जीव पुद्गलहीकी है सो तो अंतरंग कारण है। अर बहिरंगसहकारी अविनाभूतकारण धर्मद्रव्य है। जो जीव पुगद्ल गमन करैं तो धर्मद्रव्य सहकारीकारण है अर नहीं गमन करै तो प्रेरणा नहीं करै है। परंतु धर्मद्रव्यका सहाय

विना गमन नहीं होय सकै तातैं अविनाभूत सहकारीकारण है जैसैं मच्छीकै गमन करनेकी शक्ति तो आपहीमैं है परंतु बहिरंग सहकारी अविनाभूत कारण जल है। यद्यपि मच्छी गमन नहीं करै तो जल प्रेरणा नहीं करै है तथापि जलका सहायविना गमन नहीं करि सकै तातैं मच्छीनिकै गमन करनेकूं जल सहकारीकारण है। ऐसैं धर्मद्रव्य जीव पुद्गलके गमनकूं सहकारीकारण है। बहुरि ऐसैंही गमनपूर्वक स्थिति रहते जीव पुद्गल तिनकूं अधर्मद्रव्य अविनाभूतसहकारी कारण है। जैसैं ग्रीष्ममैं गमन करतै पथिककै वृक्षकी छाया सहकारी अविनाभूतकारण है। इहां पूछै हैं—जो भूमि जलादि पदार्थही गति स्थितिरूप उपकारविषै समर्थ हैं धर्म अधर्म द्रव्यनिका कहा प्रयोजन है। तहां कहिए है—भूमि जलादिक तो कोई कोई द्रव्यको एक एक प्रयोजनविषै अनुक्रमतैं गमनादि उपकार करनेमैं समर्थ हैं। अर धर्म अधर्म द्रव्य हैं ते समस्तही जीवपुद्गलनिका एकैकाल गति स्थितिको साधारण आश्रय हैं बहुरि एककार्यकौं अनेककारण साधै हैं तहां दोष नाहीं। इहां तर्क—जो धर्म अधर्म द्रव्य काहूके देखनमैं आए नहीं तातैं धर्म अधर्म द्रव्य ही नहीं है। ताका समाधान—जो इनका नेत्रनिकरि देखना नहीं यातैं अभाव मति कहो। ए परोक्ष पदार्थ हैं। नेत्रादिक इंद्रियनिके ग्रहणमैं नहीं आवनेतैं अभाव कैसैं कहोहो। सर्वही मतमैं प्रत्यक्ष पदार्थ परोक्षपदार्थ मानिए है। जो इंद्रियनिका ग्रहणमैं नहीं आवनेतैं अभाव मानोगे तो समस्त स्वर्ग नरक परलोक पुण्य पाप ईश्वरादिक समस्तका अभाव मान्याजायगा। बहुरि हमारे स्याद्वादीनिके मतमैं भगवान सर्वज्ञ वीतराग प्रत्यक्ष देखिकरि कह्या है तातैं सर्वज्ञके प्रत्यक्ष होनेतैं धर्मादिक द्रव्य प्रत्यक्षभी हैं ही तिनके सत्यार्थ प्रमाणभूत उपदेशतैं परोक्षज्ञानीहू अंगीकार करै हैं। बहुरि ए धर्म अधर्म द्रव्य परोक्ष हैं अमूर्त्तिक हैं। तिनका उपकारके संबंधकरि अस्तित्व निश्चय कीजिए हैं। जीव पुद्गलके गति स्थिति-

कूं ए निमित्त हैं। बहुरि क्षणक्षणविषै तिनकै गति आदिका भेद है तातैं तिनके हेतुकैभी भिन्नपणा मानिए है। इस सूत्रका विशेष जाननेका इच्छुक हैं ते राजवार्त्तिक श्लोकवर्त्तिकतैं जानहु ॥ अब आकाशद्रव्यका उपकार दिखावनेकूं सूत्र कहे हैं।

आकाशस्यावगाहः ॥ १८ ॥

अर्थ—सर्वद्रव्यनिकों अवकाशदान देना आकाशद्रव्यका उपकारहै। इहां उपकार शब्दकी पूर्वके सूत्रतैं अनुवृत्ति जाननी। जीवादिक अवकाश देनेयोग्य द्रव्यनिकों अवकाशदान देना आकाशद्रव्यका उपकार है। इहां तर्क—जे जीवपुद्गलादिक क्रियावान हैं तिनकौं तो अवकाशदान देना युक्त है परंतु धर्मादिक द्रव्य तो नित्यसंबंधरूप हैं निःक्रिय हैं तिनकूं अवकाशदान देना आकाशकै कैसैं संभवै? ताका समाधान—जो गति स्थिति क्रियासहित जे जीवपुद्गल द्रव्य हैं तिनकी अपेक्षा तो आकाशकै अवकाश देना मुख्य उपकार है। अर धर्मादिकनिकी अपेक्षा गौण है उपचारतैं अवकाशदान देना सिद्धहै। बहुरि तर्क—जो आकाशका अवकाश दान देना गुण है तो मूर्त्तिक द्रव्यनिकै परस्पर प्रतिघात (रुकना) अयुक्त है अर परस्पर घात देखिए है। वज्रपातादिकनिकरि पाषाणादिकनिका प्रतिघात देखिए है। भीतिकरि गवादिकनिका घात देखिए है तातैं आकाशकै अवकाशदान देना कैसैं बनै? ताका उत्तर—पुद्गलनिका परिणमन स्थूलसूक्ष्मादि अनेक प्रकार है। तिनमैं स्थूलपुद्गलनिकै परस्पर प्रतिघात हैं ते स्थूलपुद्गल परस्पर अभिघात करैहैं सूक्ष्म नहीं करैहैं सूक्ष्मकै परस्पर प्रवेशका सामर्थ्य है स्थूलपुद्गल परस्पर रोकै हैं। यामैं आकाशका दोष नहीं है रुकना भिडना परस्पर पुद्गलनिका सामर्थ्य है। सूक्ष्मपुद्गल हैं ते परस्पर अवकाशदान देवैही हैं। बहुरि इहां ऐसा—जो अवगाह गुण तो

समस्तद्रव्यानिमैंही है तथापि आकाश सबतैं बडा है तातैं प्रधानपनैं अवकाश दान देना याहीका गुण है। सर्वपदार्थनिकौं साधारण युगपत अवकाश देयहै। बहुरि इहां कोऊ कहैं—अलोकाकाशविषै अवगाह करनेवाला कोऊ द्रव्य है नाहीं तहां अवकाशदानभी नाहीं सो तहां आकाशकै अवकाश देना कैसैं कहिए? ताका उत्तर—तहां कोई अवगाह करनेवाला नाहीं तो अवकाशका काहा दोष? आकाशका अवगाह देना तो गुण विगडा नहीं। जो द्रव्यका स्वभाव है ताकूं द्रव्य छांडै नहीं है जैसैं अवगाह करनेवाला हंसका अभाव होतैंभी जलका अवगाह्यपणाका अभाव नहीं होय है तैसैं अलोकाकाशकै अवकाशदान सामर्थ्यकी हानि नहींहै ॥ अब पुद्गलकृत उपकार दिखावनेकूं सूत्र कहैहैं—

शरीरवाङ्मनःप्राणापानाः पुद्गलानां ॥ १९ ॥

अर्थ—शरीर वचन मन प्राणापान कहिए उच्छ्वासनिश्वास ए समस्त पुद्गलकृत उपकार जीवनिकै हैं। शरीर है सो समस्त वचनादिकका आधार है तातैं प्रथम कह्या। औदारिकादि शरीर हैं सो तो पुद्गलमय हैंही। इहां कोऊ कहैं—शरीरनिकौं पौद्गलिक कह्या सो तो ठीक परंतु कार्मणशरीर तो निराकार है सो निराकारकै पुद्गलपणो कैसैं होय? आकारवान औदारिकादि शरीरनिकैंही पुद्गलपणा युक्त है। ताकूं कहैहैं—जो कार्मणशरीरहू निराकार नहींहै आकारवानही है सूक्ष्म पुद्गलमयही है तातैं नेत्रादिकनिके ग्रहणमैं नहीं आवनेतैं निराकार नहींहै मूर्त्तिमान है यातैं पौद्गलिकही है जातैं मूर्त्तिक पदार्थके निमित्ततैं कर्मनिका उदय आवना देखिए है। जैसैं गुड बेरझडीकी मदिरा बनै है सो मदिरा मूर्त्तिक है ताकै पीवनेतैं चित्तकै भ्रमरूप ज्ञानावरण दर्शनावरण मोहनीय कर्मका उदय आवैहै। तथा निंबभक्षण करनेतैं असातावेदनीय उदय आवैहै। कांटा चुभनेतैं असाताका उदय होय है। इत्यादि मूर्त्तिक

द्रव्यनिके संबंधतैं उदय होते देखिए हैं तातैं कार्मणशरीरहू मूर्त्तिक पुद्गलमयही है ऐसा निश्चय करना। बहुरि वचन दोय प्रकार है एक भाववचन एकद्रव्यवचन। वहां मतिश्रुतज्ञानावरण कर्मका क्षयोपशम होतैं अर अंगोपांग नाम कर्मके लाभका निमित्ततैं आत्माकैं बोलनेकी शक्ति होय सो भाववचन है। सो पुद्गलकर्मके निमित्ततैं भया तातैं पौद्गलिक है। बहुरि तिस बोलनेका सामर्थ्य सहित आत्माकै कंठ तालु जिह्वा इत्यादिक स्थाननिकरि प्रेरे जे शब्दरूप पुद्गलस्कंध सो द्रव्यवचन हैं सोहू पुद्गलतैं उपज्या पुद्गलमयही है। श्रोत्रेंद्रियके विषय हैं तातैं पुद्गलतैं अन्य नहीं।

अब इहां कोऊ शंका करै—जो वचनकूं पुद्गल कहोहो तो अन्यपुद्गलनिकीज्यों फिरहू ग्रहणमैं क्यों नहीं आवैं? वचन उत्पन्न होय एकवारही श्रोत्रइंद्रियका ग्रहणमैं आवैहैं निरंतर ग्रहणमैं नहीं आवैहैं। ताकूं कहिएहैं—जैसैं विजुलीके पुद्गल चक्षुइंद्रियके ग्रहणमैं आइकरिकै फेरि समस्त दिशामैं विखरिजाय हैं फेरि नहीं दीखैहैं। तैसैं वचनरूपहू पुद्गलस्कंध कर्णइंद्रियका ग्रहणमैं आय समस्त तरफ विखरिजाय तव फेरि श्रवणमैं नहीं आवैहैं। कर्णइंद्रिय शब्दहीकूं ग्रहण करै रूपादिककूं नहीं ग्रहण करै। जिस इंद्रियका जो विषय होय तिसकूं नियमकरि ग्रहण करै अर परका ग्रहण नहीं करै। अव कोऊ या कहो शब्द है सो नेत्र इंद्रियका ग्रहणमैं क्यों नहीं आवैं? ताकूं कहिएहैं जैसैं घ्राण इंद्रिय गंधहीकूं ग्रहण करैहै रसादिककूं ग्रहण नहीं करैहै। अर रसना इंद्रिय रसकूंही ग्रहण करैहै रूपादिककूं ग्रहण नहीं करै। तैसैं चक्षु इंद्रियहू रूपहीकूं ग्रहण करैहै शब्दादिककूं नहीं ग्रहण करैहैं। अब कोऊ या कहै जो शब्द अमूर्त्तिक है अमूर्त्त जो आकाश ताका गुण है सो नहीं। कैसैं अमूर्त्तिक नहीं? ताका उत्तर कहैहैं—जो शब्द अमूर्त्तिक होय तो मूर्त्तिमान श्रोत्र इंद्रिय तिसकरि कैसैं ग्रहण कियाजाय। अमूर्त्तिक होयगा सो इंद्रियनिके

ग्रहणमैं नहीं आवेगा। अर अमूर्त्तिक होयगा सो मूर्त्तिमानकरि प्रेरणाकूं नहीं प्राप्त होयगा। अर शब्द है सो मूर्त्तिक पवनकरि आकाशका फूद्याकीज्यों प्रेर्या हुवा अन्य दिशामैं तिष्ठते पुरुषनिके ग्रहणमैं आवै है। तथा शब्दकरि चूणापाषाणकी दीवालभीति फाटिजाय हैं। घावफाटिजाय है गर्भपतन होजाय है तातैं शब्द मूर्त्तिकही है। जो अमूर्त्तिक होय तो मूर्त्तिक करि कैसैं प्रेरणाको प्राप्त होय। बहुरि शब्द है सो मूर्त्तिक करि रुकैहैं। नालीमैं शब्द रुकैहैं भीतितैं शब्द रुकैहैं जो अमूर्त्तिक होय तौ मूर्त्तिक करि कैसैं रुकै। बहुरि मन दोय प्रकार है द्रव्यमन अर भावमन। तहां ज्ञानावरण वीर्यांतरायके क्षयोपशमतैं पाया जो गुणदोषके विचारस्मरणकी शक्तिरूप लब्धि तथा उपयोग सो तो भावमन है। सो पुद्गलकर्मके क्षयोपशमतैं भया तातैं पौद्गलिक है। बहुरि तिस भावमनसहित आत्माके अंगोपांग नाम कर्मके उदयतैं गुणदोषके विचारस्मरणका उपकारी हृदयस्थानविषै सूक्ष्मपुद्गलनिका प्रचयरूप द्रव्यमन है ते पुद्गलमय हैंही। बहुरि वीर्यांतराय ज्ञानावरण कर्मका क्षयोपशम अर अंगोपांग नामा नामकर्मका उदयकी है अपेक्षा जाकै ऐसा आत्मा ताकरि ऊंचा लीया जो कोष्ठतैं पवन सो तो उछ्वासलक्षण प्राण कहिए। बहुरि तिसही आत्माकरि बाहिरका पवन अभ्यंतर किया सो निःश्वास है ताहि अपान कहिए है। ए दोऊही पुद्गलमय हैं मूर्त्तिक हैं हस्तादिकरि रुकते देखिए हैं। शरीरविषै पवनका बंधान है सो आत्माका उपकारी है। शरीरमैं श्वासोच्छ्वास आदि चेष्टा आत्माका अस्तित्व जनावै हैं। या प्रकार शरीरादिक हैं ते पुद्गलमय जानना इनकरि जीवका उपकार है। बहुरि इहां उपकारशब्दका अर्थ भला करनाही नहीं लेना कछु कार्यको निमित्त होय तिसको उपकारी कहिए है॥ अब औरहू पुद्गलकृत उपकार कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

सुखदुःखजीवितमरणोपग्रहाश्च ॥ २० ॥

अर्थ—सुख दुःख जीवन मरण एभी उपकार पुद्गलका किया जीवकैं है। बाह्य द्रव्य क्षेत्र काल भावका निमित्ततैं सातावेदनीयका उदयतैं आत्माकै प्रसन्नताई प्रीतिरूप होना सो सुख है। तथा असातावेदनीयका उदयतैं आत्माका संक्लेशरूप परिणाम सो दुःख है। बहुरि आयुनामकर्मके उदयतैं भवमें स्थित रहता जीवकै उच्छ्वासनिश्वासादिक क्रियाका विच्छेद नहीं होना सो जीवित है। बहुरि जीवितका उच्छेद होना सो मरण कहिए। ए जीवनिकै होय हैं सो पुद्गलके निमित्ततैं होय हैं तातैं पुद्गलका उपकार कहिए। बहुरि इहां अन्य विशेष लिखिए हैं। तहां केई अन्यमती ऐसैं कहैहैं जो सुख दुःख तो देहकैही होयहै आत्मा तो सुख दुःखतैं रहित है। तथा केई कहैं आत्मा तो सर्वथा नित्य है अमर है मरैही नाहीं। तथा केई आत्माको अनित्यही कहैहैं। इत्यादिक एकांत कल्पना करैहैं तिन सबनिका निराकरण इस सूत्रतैं जानना। जातैं सुख दुःखका संवेदन तो जीवकै है। पुद्गल अचेतन जड है ताकै सुखदुःखका संवेदन नहीं संभवै है। बहुरि उछ्वासनिश्वासादि प्राणनिका उच्छेद नहीं होना सो जीवना अर प्राणनिके उच्छेदकरि शरीर छूटि अन्य शरीरकी प्राप्ति होना सो मरना है। सो यहां अन्यमती जो आत्माकूं नित्यही वा अनित्यही एकांतरूप कल्पना करैहैं तिनके मतमैं निर्बाध कथन नाहीं बनैहै। जातैं सर्वथा नित्य मानैं ताकै सुखदुःख जीवनमरणादिक परणति नहीं बनि सकै है। तातैं वस्तुका स्वरूप नित्यानित्यात्मक मानैं तिसहीकै निर्बाधकथन सिद्ध होयहै। बहुरि सूत्रमैं उपग्रह शब्दके ग्रहणकरि पुद्गलका पुद्गलभी उपकार करैहै। जैसैं कतकफल जलका उपकार करैहै भस्मादिक कांस्यादिकको उपकार करैहै। अब आत्माकृत उपकारकूं कहैहैं—

परस्परोपग्रहो जीवानां ॥ २१ ॥

अर्थ—जीवनिकैहू परस्पर उपकार है। स्वामी सेवकका उपकार वित्तादिक देनेकरि करैहै। स्वामीका हित करनेकरि अर अहितका निषेधकरि सेवक स्वामीका उपकार करैहै। दोऊ लोकके फलका देनेवाला उपदेशकरि वा उपदेशके अनुकूल आचरण करावनेकरि आचार्य शिष्यका उपकार करैहै। अर शिष्य हैं ते आचार्यनिके अनुकूल प्रवृत्तिकरि आचार्यनिका उपकार करैहैं॥ अब कालकृत उपकार दिखावै हैं—

वर्त्तनापरिणामक्रियापरत्वापरत्वे च कालस्य ॥ २२ ॥

अर्थ—वर्त्तना परिणाम क्रिया परत्व अपरत्व ए कालद्रव्यकृत उपकार हैं। धर्मादिक द्रव्यनिकै वर्तना आदिक कालके निमित्ततैं होइ हैं सोही दिखाइये है। धर्मादिक द्रव्य हैं ते आपही आपने उपादानकारण-करि अपने पर्यायनिके उत्पादरूप वर्तैं हैं। सो तिस वर्तनाका बाह्य निमित्त चाहिए। जातैं बाह्य उपकार निमित्तविना अंतरंग परिणति होयनाहीं सो तहां तिनकौं बहिरंग निमित्त काल है। तहां तिस वर्तनाका समय है सोही कालका चिन्ह है। सब द्रव्यनिके वर्तावनेवाला काल द्रव्य है। याहीकरि कालका निश्चय कीजिये है। यह वर्तना है सो कालद्रव्यका अस्तित्व जनावै है। जातैं गौण है सो मुख्यविना होइनाहीं। बहुरि इस वर्तनाकूं जेतीवार लगै है सो व्यवहार काल है बहुरि जो द्रव्य अपने स्वभावकूं नहीं छांडि-करि पर्यायका रूपकरि पलटना सो परिणाम है। तहां धर्मादिक द्रव्यनिके अगुरुलघुत्वगुणका अवि-भाग परिच्छेद रूप अनंत परिणाम है। तहां ते हानि वृद्धि सहित हैं। अतिसूक्ष्म स्वरूप है। बहुरि जीवकै औपशमिकादि भावरूप परिणाम है। तथा गति कषाय क्रोधादिक परिणाम है। अर पुद्ग-लकै वर्णादिक परिणाम है तथा घटादि अनेक रूप है। इहां ऐसा जानना, जो द्रव्यके पर्यायकूं परि-

णतिकूं परिणाम कहिए कैसी है पर्याय जो पूर्व अवस्थाकूं छांडि दूसरी अवस्थारूप होना। बहुरि एकक्षेत्रतें अन्यक्षेत्रविषै गमन करना सो क्रिया है। सो क्रिया जीव पुद्गल दोयहीकै होय है। बहुरि जाकूं बहुतकाल लागै ताकूं परत्व कहिए। अल्प कालका होय ताकूं अपरत्व कहिये। ऐसें द्रव्यके वर्तना आदि कहे ते कालके निमित्ततें होय हैं अन्य द्रव्यनिकूं यह कालका उपकार है। धर्मादिक द्रव्यनिकै पर्याय समयसमय पलटैहैं सो इस पलटनिकौं समय जो काल सोही निमित्त है तातैं ऐसा कहिए जो द्रव्यनिका पर्याय वर्तै है ताका वर्तावनेहारा कालद्रव्य है। बहुरि यहां कोऊ कहै–जो वर्तनाहीका भेद परिणामादिक है तातैं एक वर्तनाही कहना था तिनका जुदाजुदा ग्रहण अनर्थक है। ताका समाधान–जो अनर्थक है नाहीं। यहां कालकै दोय प्रकार सूचनेके अर्थि विस्तार कह्या है। काल दोयप्रकार है एक निश्चयकाल एक व्यवहारकाल। तहां निश्चयकाल तो वर्त्तनालक्षण है। अर परिणामादिक ते व्यवहार कालभी जानिए है। जीव पुद्गलके परिणामनकरि व्यवहारकाल प्रकट होय है सो यह व्यवहारकाल तीन प्रकार है। भूत, वर्तमान, अनागत। बहुरि परमार्थकाल जो निश्चयकाल ते लोकाकाशके एकएकप्रदेशनिविषै भिन्नभिन्न असंख्यात कालाणुद्रव्य हैं ते परमार्थकाल हैं ते कालाणु परिणतिरूप वर्तैं हैं। परद्रव्यके परिणतिरूप नाहीं वर्तैं हैं आप अपनी परिणतिरूपही वर्तैं हैं सो परद्रव्य तो बाह्यनिमित्त होय है। तिनकी वर्तना सर्वद्रव्यनिके परिणमनप्रति निमित्त है॥ अब पुद्गलके गुण कहैहैं—

स्पर्शरसगंधवर्णवंतः पुद्गलाः ॥ २३ ॥

अर्थ–पुद्गल हैं ते स्पर्श रस गंध वर्ण गुणनिकरि सहित हैं। कोमल, कठोर, हलका, भारी, शीत, उष्ण,

सचिंकण, रूक्ष ए अष्टप्रकारका स्पर्श है। बहुरि खाटो[1], मीठो[2], कडवो[3], कषायलो[4], चिरपरो[5] ए पंचप्रकार रस है। बहुरि सुगंध[1], दुर्गंध[2], ऐसें दोय भेदरूप गंध हैं। बहुरि कृष्ण[1] नील[2] रक्त[3] पीत[4] श्वेत[5] ए पंच-प्रकार वर्ण हैं। ऐसैं वीस भेद हैं। इन एकएकका एक दोय तीन चार संख्यात असंख्यात अनेक भेद हैं। अर अविभागप्रतिच्छेदनिकी अपेक्षा अनंतभेद हैं। ए स्पर्श रस गंध वर्ण जिनकै होंय ते पुद्गल हैं। समस्त पुद्गलनिकै ए च्यारों गुण निश्चय करना। इहां केई अन्यमती कहैहैं—जो पृथ्वी आदिके परमाणु जातिभेद रूप हैं पृथ्वी आदिकनिके परमाणु जुदीजुदी जातिके हैं कदाचित् परस्पर एक होय नहीं जुदेही रहैहैं। तहां पृथ्वीके परमाणुमें तो स्पर्श रस गंध वर्ण ए चार गुण हैं। अर जलविषैं गंधविना तीनगुण कहैहैं। अग्निविषैं गंध रस दोऊ नाहींहैं। स्पर्श वर्ण दोयही गुण हैं। पवनविषैं गंध रस रूप ए तीन गुण नाहीं है एक स्पर्शगुणही है। ऐसैं कहैहैं सो अप्रमाण है। जातैं पृथ्वी जल अग्नि पवनके पर-माणु जातिभेदके रूप नहीं हैं। एक पुद्गलही पृथिव्यादि अनेक प्रकार परिणमै है। सबनिमैं स्पर्श रस गंध वर्ण ए च्यार गुण हैं। गुणनिकी हीनता कोई पुद्गलमैंभी नहींहै। पृथ्वीतैं जल होना जलतैं पृथ्वी होना इत्यादि जातिसंकर देखिए हैं। पृथ्वी जो पाषाण तथा काष्ठतैं अग्नि प्रगट होय है। अग्नितैं कज्जल तथा भस्मादिक पृथ्वी प्रगट होय है। चंद्रकांत मणि पृथ्वी है। तातैं जल प्रगट होते देखिएहै। जलतैं मोती तथा लवण ए पृथ्वी उपजते देखिए है। पृथ्वी जो जव नाम अन्न ताके भक्षणतैं वायु उपजती देखिए है जातैं पृथ्वी जलादिक ए समस्त पुद्गलद्रव्यकेही विकार हैं सर्वही चारो गुणनिकरि सहित हैं सो आगम अनुमान करि सिद्ध है॥ ऐसैं पुद्गलद्रव्यका गुण तो कह्या आगैं पुद्गल द्रव्यके पर्यायनिकूं कहैहैं—

शब्दबंधसौक्ष्म्यस्थौल्यसंस्थानभेदतमश्छायातपोद्योतवंतश्च ॥ २४ ॥

अर्थ—शब्द बंध सूक्ष्म स्थूल संस्थान भेद तम छाया आतप उद्योत इनि पर्यायनिसहित हैं ते पुद्गल द्रव्य हैं। तहां शब्द दोय प्रकार है। एक भाषात्मक एक अभाषात्मक। तिनमैं भाषात्मकहू दोय प्रकार है। एक अक्षररूप एक अनक्षररूप। तिनमैं अक्षररूप तो शास्त्रादिककरि प्रगट किया संस्कृत वा देश-भाषारूप आर्य म्लेछनिकै व्यवहारका कारण है। अर अनक्षररूप द्वींद्रियादिकानिकी तथा अतिशयरूप ज्ञानके प्रकाशनेकूं कारण केवलीकी दिव्यध्वनि सो ए समस्तही भाषा पुरुषके प्रयत्नतैं भई प्रायोगिक हैं। बहुरि अभाषारूप शब्द है सोभी दोय प्रकार है। एक प्रायोगिक, एक वैस्रसिक। पुरुषके यत्नतैं उपजै ते प्रायोगिक कहिएहै बहुरि पुरुषके यत्नकी अपेक्षारहित स्वाभाविक होय सो वैस्रसिक है। सो मेघ-गर्जनादिकका है। अर प्रायोगिक च्यार प्रकार है। तत, वितत, घन, सौषिर। तिनमैं चर्मके तननादि-उपजे नगार ढोल मृदंगादिकके शब्द ते तत कहिए। बहुरि तांति तारके वीणा सहतार तमूरा इत्यादिकतैं कतैं उपज्या शब्द ताकूं वितत कहिएहै। बहुरि ताल घंटादिकके हलावनेकरि उपजा सो घन है। बहुरि वांसुरी शंख आदिकतैं उपज्या सो सुषिरहै। ऐसैं शब्दके भेदकहे। बहुरि बंध दोय प्रकार है। वैस्रसिक अर प्रायोगिक। तहां जो पुरुषके यत्नकी अपेक्षारहित होय सो वैस्रसिक है। सो वैस्रसिक दोय प्रकार है। एक आदिमान एक अनादिमान। तिसमैं स्निग्ध रूक्षादि गुणनिके निमित्ततैं विजुली उल्कापात बादला इंद्रधनुकूं आदिमान वैस्रसिक बंध कहिए। बहुरि धर्म अधर्म आकाश इत्यादिकनिकै अनादि बंध है। वा पुद्गलनिमैं महास्कंधादिकनिकै अनादि बंध है। बहुरि पुरुषके प्रयत्नतैं बंध सो प्रायोगिक है। सो दोय प्रकार है। एक अजीवविषय एक जीवाजीवविषय। तहां लाखकैं अर काष्ठकैं

बंध सो अजीवविषय बंध है। वहुरि कर्मनोकर्मबंध है सो जीवाजीवविषय है। वहुरि सौक्ष्म्य दोय प्रकार है। अंत्य अर आपेक्षिक। तहां परमाणु तो अंत्य सूक्ष्म है। अर बेलतैं आमला सूक्ष्म है। आमलातैं बेर सूक्ष्म ऐसें अन्यकी अपेक्षातैं सूक्ष्म सो आपेक्षिकसूक्ष्म है। वहुरि स्थौल्यभी दोय प्रकार है। एक अंत्य दूजा आपेक्षिक। तहां जगद्व्यापी महास्कंध तो अंत्यस्थौल्य है। अर बेर आमला बेल तालफल इत्यादिक अन्य की अपेक्षातैं आपेक्षिक स्थौल्य हैं। वहुरि संस्थान दोय प्रकार है। एक इत्थंलक्षण एक अनित्थंलक्षण। इहां संस्थान नाम आकृतिका है। तहां गोल त्रिकोण चौकोर लंवा चौडा परिमंडलरूप तो इत्थंलक्षणसंस्थान है। अर जो बादलेनिकीज्यों जिनका आकार आकृति नहीं कहीजाय सो अनित्थंलक्षण है। वहुरि भेद हैं ते छह प्रकार हैं। उत्कर चूर्ण खंड चूर्णिका प्रतर अणुचटन ऐसें छह प्रकार हैं। तहां जो करोंतादिकनिकरि काष्ठादिकनिका चूर उतारना सो उत्करनाम भेद है। वहुरि यवांका गोहांका सातू वा कणिकादिक सो चूर्ण नाम भेद है। अर घटादिकनिका कपाल खंडशर्करादिक होय सो खंड नाम भेद है। उडद मूंग चोंला इत्यादिकनिकी दालि सो चूर्णिकानाम भेद है। अर अभ्रपटलादिकनिका पुडत उतलै है सो प्रतर नाम भेद है। तप्त लोहपिंडादिकनिकौं लोहके घनादिककरि घात करिए तादि स्फुलिंगनिका निर्गमन होय सो अणुचटन नाम भेद है। ऐसें छह प्रकार भेद कह्या। वहुरि प्रकाशका विरोधी अंधकार सो तम है। वहुरि प्रकाशके आवरणका कारण सो छाया है। सो दोय प्रकार है। तहां काचविषैं मुखका वर्णादिकनिका परिणमन दिखना सो तद्वर्णपरिणति नाम छाया है। वहुरि दूजी प्रतिबिंब स्वरूपही है। वहुरि सूर्यविमानके निमित्ततैं उत्तमप्रकाश होय सो आतप कहिए वहुरि चंद्रकांत मणि अग्नि इत्यादिकका प्रकाश सो उद्योत कहिए। एते शब्दादिक कहे ते समस्त पुद्गलकी पर्याय हैं।

बहुरि सूत्रमें "च" शब्द कह्या तातैं प्रेरणा अभिघात आदिभी होंय ते पुद्गलके विकार हैं तिनकाहू समुच्चय चशब्दकरि होय है। तैसैंही औरहू अनेकप्रकार पुद्गलका पर्याय जानना। बहुरि इहां केई अन्यमती शब्दकों आकाशका गुण मानैंहैं। सो अप्रमाण है। जातैं शब्द मूर्तिक है आकाश अमूर्तिक है सो शब्द आकाशका गुण कैसै होय। बहुरि शब्दका मूर्तिकपणा साक्षात् है जातैं शब्दकों कर्णइंद्रिय करि ग्रहण करिएहै तथा हस्तादिकरि रोकिए है। भीती इत्यादिकरि रुकैहै। पवनादिक मूर्तिकवस्तुनिकरि तिरस्कार होयहै। तातैं शब्द है सो पुद्गलद्रव्यका पर्याय है मूर्तिक है यह प्रमाणसिद्ध है। पुद्गल स्कंधनिकै परस्पर भिडनेतैं शब्दपर्याय प्रगट होयहै॥ अब पुद्गलनिमैं भेद कहैहैं—

अणवः स्कंधाश्च ॥ २५ ॥

अर्थ—पुद्गलद्रव्यके अणु अर स्कंध ए दोय भेद हैं। एक प्रदेशमात्रहीमैं स्पर्शादिक गुणनिकरि निरंतर परिणमै है तातैं अणु कहिए है। सूक्ष्मपणातैं आपही आदि आपही मध्य आपही अंत ऐसा सूक्ष्म अविभागी जाका विभाग नहीं होय सो परमाणु है। अर जो स्थूलपणाकरि ग्रहण निक्षेपणादि व्यापारकूं प्राप्तहोय सो स्कंध है। अर ग्रहण निक्षेपणादिक व्यापारकै योग्य नहीं होय ऐसे सूक्ष्म परिणमनरूपहू स्कंध होय हैं। परमाणुविषै रूक्ष सचिक्कणमैंतैं एक गुण होय अर शीत उष्णमैंतैं एक ऐसैं दोय गुण तो स्पर्शके हैं। अर एक रस एक गंध एक वर्ण ऐसैं पांच गुणसहित होय है। जातैं परमाणु निरवयव है याकै अंश नाहीं। जाकै अवयवसहितपणा होय ऐसे मातुलिंगादि फलकै अनेक रसपणा देखिए है। मयूरादिकनिकै अनेकवर्णपणा देखिए हैं। अनुलेपनादिकनिकै अनेक गंधपणा देखिए है। परमाणु अवयवरहितही हैं यातैं रस गंध वर्ण इनका एकपणा ही है। अर स्पर्शके दोयही भेद हैं। जातैं हलका भारी नरम

कठोर ए स्कंधके विषय हैं तातैं परमाणुमैं नहीं हैं। वहुरि द्व्यणुकादि वहुत परमाणुके मिलनरूप स्कंध हैं ते स्पर्श रस गंध वर्ण गुणनिसाहित अनेक प्रकार हैं। ऐसैं पुद्गलद्रव्यके अणु स्कंध रूप दोय भेद जानने। यद्यपि द्व्यणुकादिक तथा स्पर्श रस गंध वर्णादिककरि अनंतभेदरूप हैं तथापि इन दोऊ भेदनिमैं गर्भित हैं॥ अव स्कंधनिकी उत्पत्तिके हेतु कहनेकूं सूत्र कहे हैं—

भेदसंघातेभ्य उत्पद्यंते ॥ २६ ॥

अर्थ—पुद्गलनिके स्कंध हैं ते भेदतैं तथा संघाततैं उपजैहैं। वाह्य अभ्यंतर निमित्तके वसतैं स्कंध विदारे जाय सो भेद है। वहुरि न्यारे न्यारे होंय तिनका एकपणा सो संघात है। इहां भेद अर संघात दोऊनिकै वहुवचन है तातैं तीसरा भेद जो भेद अर संघात दोऊनितैंहू स्कंध उपजै है। तहां दोय वा तीन च्यार इत्यादि संख्यात असंख्यात अनंत परमाणु मिलि स्कंध होय है। वा केई स्कंधनिमैं कोई स्कंध वा परमाणु मिलि स्कंध होय है ऐसैं संघाततैं स्कंधनिकी उत्पत्ति कही। अर तैसैंही स्कंधके भेद होतैं दोय परमाणुका स्कंधपर्यंत स्कंध उपजैहैं। वहुरि ऐसैंही कोई स्कंधका भेद होय कोई अन्य स्कंधका मिलना होय ऐसैं भेद संघाततैंभी स्कंध उपजैहैं॥ अव अणुकी उत्पत्तिका नियमकै अर्थि सूत्र कहैहैं—

भेदादणुः ॥ २७ ॥

अर्थ—परमाणु हैं सो भेदहीतैं उपजैहैं संघाततैं नहीं उपजैहैं॥ अव इहां कोऊ कहैं—जो संघाततैंही स्कंधकी उत्पत्ति होय है फेरि भेदसंघातका ग्रहण करना अनर्थक है ऐसैं कहतैं इनका ग्रहण करनेका प्रयोजन जनावनेकूं सूत्र कहे हैं—

भेदसंघाताभ्या चाक्षुषः ॥ २८ ॥

अर्थ—इंद्रियगोचर जो स्कंध होय हैं सो भेद संघात दोऊनितैं होय हैं । अनंतपरमाणुनिका स्कंध है सो कोऊ स्कंध चक्षु इंद्रियकै गोचर होय कोऊ स्कंध चक्षु इंद्रियगोचर नाहीं होय। सो कैसैं नेत्र इंद्रियकै गोचर होय? इस हेतुतैं "भेदसंघाताभ्यां चाक्षुषः" ऐसा सूत्र कह्या है। केवल भेदही तैं नेत्र इंद्रियकै गोचर नहीं होय हैं। भेद संघात दोऊनितैं होय हैं। सोही कहिए है। जो सूक्ष्मपरिणमनरूप स्कंध है ताका भेदकूं होतैहू अपने सूक्ष्मपरिणामकूं नाहीं छांडै है तदि इंद्रियनिके ग्रहणमैंहू नाहीं आवै है। अर जब वह सूक्ष्मपरिणम्या स्कंध अन्य स्कंधमैं संघातरूप होय मिलै तब सूक्ष्मपणाके परिणामकूं छांडि स्थूलपणाको प्राप्त होय चक्षु इंद्रियकै गोचर होय है इंद्रियनिकरि ग्रहण करनेयोग्य होय है ॥ अब द्रव्यका लक्षण कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

सत् द्रव्यलक्षणं ॥ २९ ॥

अर्थ—द्रव्यका लक्षण सत् है जो सत् है सोही द्रव्य है । यह सामान्य अपेक्षाकरि द्रव्यका लक्षण है। जातैं सर्व द्रव्य सतमय है जो सत् है सो द्रव्य है। इहां ऐसा विशेष जानना। जो सतका भाव ताही सत्ता कहिए वा सत्त्व कहिए। सत् नाम अस्तित्वका है। जो वस्तु है सो सर्वथा नित्यपणा करिकै नहीं है अर सर्वथा क्षणिकपणा करिकै नहीं हैं। सर्वथा नित्यही होय तो क्रमतैं होते जे वस्तुमैं अनेक भाव तिनका अभावतैं विकारवानपणा कैसैं होय अर सर्वथा क्षणिक जो क्षणविनाशीकही मानिये तो यो वस्तु जो पूर्वै था सोही है ऐसा प्रत्यभिज्ञानका अभाव होय तादि वस्तुके एकसंतानपणा काहेतैं होय तातैं प्रत्यभिज्ञानका कारणभूत कोऊ स्वरूप करिकैं तो वस्तु ध्रुवपणाकूं अवलंबन करै है। अर कितने

क्रमतैं प्रवर्त्तते स्वरूपकरि नष्ट होता अर उत्पन्न होता संता एककालविषै निश्चयथकी उत्पाद व्यय ध्रौव्य रूप तीन अवस्थाकूं धारण करता वस्तुकूं सत् मानना योग्य है। ऐसैं सत् वस्तु तीनरूप है। याहीतैं सत्ताकूंहू उत्पाद व्यय ध्रौव्य स्वरूप मानना योग्य है। जातैं भावकै अर भाववान्‌कै कथंचित् एकस्वरूपपणा है। अब जो यो सत्ता है सो त्रिलक्षणरूप समस्त वस्तुके स्वरूपमैं सदृशपणाकूं कहै है। जो यो सत् है। ऐसैं समस्त त्रिलक्षणरूप वस्तुकूं सत् कहैहै तातैं एक है। बहुरि त्रिलक्षणरूप समस्त पदार्थनिकूं जो सत् ऐसा नाम कहिये हैं वा सत्‌पणाकी प्रतीत करिये हैं तिनका मूल एक सत्ता है तातैं या सत्ता सर्वपदार्थस्थिता है। बहुरि समस्त वस्तुका स्वभाव जे उत्पाद व्यय ध्रौव्य रूप त्रिलक्षण स्वभाव तिनकरि सहित व्यावर्त्तै है तातैं या सत्ता विश्वरूपा है। बहुरि द्रव्यानिमैं पर्यायनिकी अनंत व्यक्ति है ते समस्त व्यक्ति त्रिलक्षणरूप हैं। तिनतैं सत्ता जानिये है। यातैं या सत्ता अनंत पर्याय है। ऐसैं या सत्ता है तोहू सर्वथा ऐसीही एकांततैं नहीं है। अपना प्रतिपक्षीकरि सहित है कथंचित् सत्ता कथंचित् असत्ता कथंचित् त्रिलक्षणा कथंचित् अत्रिलक्षणा कथंचित् एका कथंचित् अनेका कथंचित् एकपदार्थस्थिता कथंचित् सर्वपदार्थस्थिता कथंचित एकरूपा कथंचित् विश्वरूपा कथंचित् एकपर्याया कथंचित् अनेकपर्याया ऐसैं सत्ताकूं अनेक भेदरूप कहैहैं ॥

सत्ता दोय प्रकार है। एक महासत्ता, एक अवांतरसत्ता। तिनमैं समस्त सत्‌पदार्थनिका समूहमैं व्यापनेवाला जो सदृश अस्तित्व ताकी कहनेवाली सो तो महासत्ता है। जाकरिकै घट पट स्तंभ पृथ्वी आकाश जल स्थल जीव अजीव समस्त द्रव्य सत् कहावै हैं। जो योभी सत् यो भी सत् समस्त सत्‌रूपही है सो तो महासत्ता है। अर वस्तुवस्तुप्रति नियमतैं भिन्न भिन्न अपने अपने स्वरूपके अस्तित्वको सुचानेवाली

अवांतरसत्ता है। तिनमैं महासत्ता तो अवांतरसत्ताकी अपेक्षा असत्ता है। जातैं महासत्ता जो समस्त वस्तुकी सत्ता सो एक वस्तुकी सत्ता कैसें होय। जो समस्तवस्तुकी सत्तारूप जो महासत्ता एकवस्तुकी सत्ता होजाय तो समस्तवस्तु एकवस्तुरूप होजाय सो होयनहीं तातैं अवांतरसत्ताकी अपेक्षा महासत्ता असत्ता है। अर अवांतरसत्ता महासत्तारूपकरि असत्ता है। जातैं एकवस्तुकी सत्ता महासत्ता कैसें होय जो एकवस्तुकी सत्ताही महासत्ता होजाय तो समस्त वस्तु एक होजाय। तातैं सत्तातैं प्रतिपक्षी कथंचित् असत्ता है। बहुरि जिस स्वरूपकरि उत्पाद है सो तिस स्वरूपकरि उत्पादही एक जाका लक्षण है। अर जिस स्वरूपकरि विनाश है तिस स्वरूपकरि विनाशैकलक्षणही है। अर जिस स्वरूपकरि ध्रौव्य है तिस स्वरूप करि ध्रौव्यैकलक्षण है। जैसें उत्पाद है सो घटपटपणाकरिकैही है पिंडपणाकरिकै नहींहै। अर मृत्तिकापणाकरिकैं नहींहै। अर विनाश है सो पिंडपणाकरिकैंही है। घटषणाकरिकै नहींहै। अर मृत्तिकापणाकरि नहींहै। अर ध्रौव्य है सो मृत्तिकापणाकरिकैही है घटपणा करिकै पिंडपणाकरिकै नहीं है। ऐसें उत्पद्यमान उच्छिद्यमान अवतिष्ठमान जे वस्तुके स्वरूप तिनकै प्रत्येक त्रिलक्षणपणाको अभाव है यातैं कथंचित् अत्रिलक्षणपणा त्रिलक्षणपणाका प्रतिपक्षीहू वस्तुकै है। बहुरि जो एकवस्तुका स्वरूपकी सत्ता है सो अन्यवस्तुका स्वरूपकी सत्ता नहीं होयहै तातैं एकपणाका प्रतिपक्षी अनेकपणाहै। बहुरि पदार्थ पदार्थप्रति सत्ताका जुदाजुदा नियम है कोऊ पदार्थकी सत्ता कोऊ अन्य पदार्थकी सत्तासैं मिलै नहीं तातैंही पदार्थनिकै जुदाजुदापणाका नियम है तातैं सर्वपदार्थस्थितिका प्रतिपक्षी एकपदार्थस्थितिपणा है। बहुरि जिस पदार्थका जो रूप है तिस रूपकी सत्ता तिस पदार्थहीमैं है अन्यमैं नही तातैं एक रूपपणा विश्वरूपपणाका प्रतिपक्षी है। बहुरि येकयेक वस्तुकैं अनंतपर्याय हैं तिनमैं येकयेक पर्यायप्रति सत्ता

का जुदाजुदा नियम है। यातैंही पर्यायनिकैं भिन्नता है तातैं कथंचित् एकपर्यायपणा अनंतपर्यायका प्रतिपक्षी जानना। यैसैं सामान्यविशेषस्वरूपका प्ररूपणमैं समर्थ यैसा दोऊ नयनिकै आधीन समस्त कथन निर्दोष है। नयनिकूं जानेविना वस्तुका यथावत् जानना नही होय तादि एकांतग्रहणकरि विपरीतताकूं प्राप्त होयहै ॥ अब सत्का लक्षण कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं सत् ॥ ३० ॥

अर्थ—उत्पाद व्यय ध्रौव्य तीनपणाकरि युक्त हैं सो सत् है। अपनी जातिकों नाहीं छांडते जे चेतन अचेतन द्रव्य तिनकै बाह्य अभ्यंतर निमित्तके वशतैं येक परणतितैं अन्य परणतिको प्राप्त होना सो उत्पाद हैं। जैसें मृत्तिका द्रव्यविषैं पिंडपर्यायका नाश होना अर घटपर्यायका उपजना ऐसैं उत्पाद जानना। तथा एकजातिमैं विरोधरहित क्रमतैं होता जो भावनिका संतान ताकै विषै पूर्वभावका अभाव होना सो विनाश है ताहीकूं समुच्छेद कहिए हैं व्यय कहिए हैं। अर उत्तरभावका प्रगट होना सो उत्पाद है। अर पूर्व भावका नाश अर उत्तर भावका उत्पाद होतैंहू आपनी जातिका नाहीं छांडना सो ध्रौव्य है। ए उत्पाद व्यय ध्रौव्य सामान्यतैं तो अभिन्न हैं वोही एकद्रव्य है द्रव्यतैं भिन्न नहींहै। अर विशेषकी अपेक्षा समस्तपर्यायक्रमवर्ती जुदीजुदी हैं परस्पर मिलै नहीं तिसकरि भिन्न हैं। द्रव्यविषैं तीनों धर्म युगपत् एक कालमैं पाइयेहैं द्रव्यका स्वभाव है याहीतैं द्रव्यका लक्षण है। जातैं जो उत्तरपर्यायका उपजना सोही पूर्वपर्यायका नाश होना है अर जो पूर्वपर्यायका नाश होना सोही उत्तरपर्यायका उत्पाद है अर द्रव्य है सो उत्पादमैंहू वेही द्रव्य है अर व्ययमैंहू वेही द्रव्य है अन्य नाही भया अर उत्पाद व्यय द्रव्यमैं समय समय होइ हैं जातैं सर्वद्रव्य परिणामी हैं परिणमनविना कोऊ समयमैंहू द्रव्य नहींहैं। तातैं जो सत्

लक्षण द्रव्य है सो उत्पाद व्यय ध्रौव्यस्वरूप ही है।

बहुरि ए तीनो द्रव्यमें परस्पर सापेक्षही हैं। इनकै जो परस्पर अपेक्षा नही होय तो वस्तुही सिद्ध नही होय। जो केवल उत्पादही मानिए तो नवीन वस्तुका उपजना ठहरै सो अत्यंत असत् ताका उपजना संभवै नही। पूर्वै जो वस्तु सत्‌रूप होयगा ताकेही अन्य पर्यायका उपजना होयगा अर जो पूर्वै सर्वथा असत् था अर फिर नवीन उपज्या मानिए तो मृत्तिकाविना घटका उत्पाद अर सुवर्णविना कुंडलका उपजना होयगा सो सर्वथा अवस्तुका उत्पाद होना नहीं है। पर्याय नवीन उपजै हैं अर विनसैं हैं। द्रव्यका स्वभावकरि उत्पाद विनाश नहीं है। बहुरि सर्वथा वस्तुका विनाशही मानिए तो तिसका फेर उपजना नहीं ठहरैगा केवल शून्यका प्रसंग आवैगा। घटका विनाश होतैं माटीका विनाश अर कुंडलका विनाश होतैं सुवर्णका नाश ऐसैं प्रत्यक्ष दोष आवै। अर जो एकांत करि ध्रौव्यही मानिए तो वस्तुमैं उत्पाद विनाश प्रत्यक्ष देखियेहै तिस समस्त व्यवहारकै असत्‌पना आवै तब व्यवहारका लोप होय। तथा उत्पाद व्यय रूपहीकूं एकांतकरि सत् कहिये तो पूर्वापरका जोडरूप नित्यभावविना वस्तुका अभाव भया तादि उत्पाद व्यय कौनकै होय समस्त व्यवहारका लोप होय तातैं सत् है सो उत्पाद व्यय ध्रौव्यात्मक है। अथवा आगैं सूत्र कहैंगे जो गुण पर्याय द्रव्यका लक्षण है। अनेकांतस्वरूप वस्तुकै अन्वयी जोडरूप तो गुण है। अर व्यतिरेकी पर्याय हैं। जैसैं मृत्तिकाविषैं स्पर्श रस गंध रूप ये तो गुण हैं। अर पिंड घट कपाल खंड शर्करादिक पर्याय हैं। स्पर्श रस गंध वर्ण गुण हैं ते तो मृत्तिकाके साथिही घट कपाल खंडादिक समस्त पर्यायानिमैं पाईए है तातैं स्पर्शादिक गुण अन्वयी हैं। अर घट कपालादिक पर्याय भिन्नभिन्न कालमैं पाइए है जिस कालमैं पिंडपर्याय है तिस कालमैं घटादिक अन्य

पर्याय नहीं अर घटपर्याय है तिसमैं पिंडादिक पर्याय नहीं तातैं पर्याय व्यतिरेकी हैं। अर द्रव्यतैं गुण पर्याय भिन्न नहीं गुणपर्यायात्मकही द्रव्य है । गुण हैं ते तो द्रव्यमैं युगपत प्रवर्तें हैं। पर्याय हैं ते क्रम-करि प्रवर्तें हैं तातैं गुणपर्याय हैं ते द्रव्यका स्वभावभूत हैं तातैं द्रव्यका लक्षणपणाकूं धारण करैहैं। ऐसैं द्रव्यके तीन लक्षण कहे।

एक द्रव्यका लक्षण सत् कह्या। एक उत्पाद व्यय ध्रौव्य युक्तपणा कह्या। एक गुणपर्यायवान्पणा कह्या। इन तीन लक्षणनिके मध्य एककूं कहतै संतै अन्य दोय लक्षण अर्थतैंही आजाय हैं। जो सत् लक्षण कहिए तो उत्पादव्ययध्रौव्यवानपणा अर गुणपर्यायवान्पणा स्वयमेव आवैहैं अर उत्पादव्यय-ध्रौव्यवान् कहिए तहां सत्पणा अर गुणपर्यायवान्पणा स्वयमेव आवैहैं। अर गुणपर्यायवान्पणा तहां सत्पणा अर उत्पादव्ययध्रौव्यपणा आपही आवैहै। जो सत् है सो नित्यानित्यस्वभाव है यातैं ध्रुवपणा अर उत्पादव्ययपणाकूं प्रगट करैहै। बहुरि जो सत् है सो ध्रुवस्वरूप गुणनिकरि अर उत्पादव्ययस्वरूप पर्यायनिकरि सहित अपना एकपणाकूं कहैही है। बहुरि उत्पाद व्यय ध्रौव्य जे हैं तेहू नित्य अनित्य है स्वरूप जाका ऐसा परमार्थभूत सतकूं जणावैहैं अर अपने स्वरूपके लाभका निमित्त गुणपर्यायनिकूंहू विस्तारैहैं। जातैं उत्पादव्ययध्रौव्य रूप होयगा सो नित्यअनित्यरूपही होयगा। अर गुणनिविना ध्रौव्य-पणा कैसैं होय। अर पर्यायनिविना उत्पाद व्यय कौनका होय तातैं गुणपर्यायवानहू होयही। बहुरि गुणपर्याय हैं ते अन्वयव्यतिरेकीपणातैं ध्रौव्य उत्पाद विनाशकूं अर नित्य अनित्य स्वभाव सतकूं जणावैही हैं। यातैं एकलक्षण कहनेतैं स्वयमेव तीनू लक्षण आवैहैं।

बहुरि उत्पाद अर विनाश द्रव्यकै नहीं है। जातैं द्रव्य तो सहप्रवृत्तगुण अर क्रमप्रवृत्तपर्याय इनिका

सद्भावरूपकरि अनादिनिधन है। कदाचित् गुणपर्यायका द्रव्यमैं नाश नहीं है तातैं द्रव्य तो उपजे नहीं अर विनसैभी नहीं। अर द्रव्य अपने सहभावी गुणनिकरि ध्रौव्यहै तोहू क्रमप्रवृत्तरूप पर्यायनिकरि उपजैहू विनशैहै। तातैं द्रव्यार्थिकनयकरिकै तो द्रव्यकै उत्पादहू नहीं अर विनाशहू नहीं। अर पर्यायार्थिकनयकरि उत्पादसहित अर विनाशसहित द्रव्यकूं जानना योग्य है। बहुरि कथंचित् द्रव्यकै अर पर्यायकै भेद नहीं है द्रव्यपर्याय एकही हैं। जैसैं दुग्ध दधि नवनीत घृत इनि पर्यायनिविना गोरसनामा द्रव्य कोऊ कहावै नहीं है गोरस होयगा सो दुग्ध दधि नवनीत घृत इनि पर्यायनिमैं ही होयगा इन बिना कहूं नहीं, तैसैं पर्यायविना द्रव्यहैही नहीं। बहुरि जैसैं गोरसविना दुग्ध दधि नवनीत घृत कहूं है नाहीं तैसैं द्रव्य विना पर्याय कहूं है नाहीं। तातैं द्रव्यकै अर पर्यायनिकै नयके वशतैं कथंचित् भेद होतै हू द्रव्य अर पर्यायका अस्तित्व भिन्न नहीं है अस्तित्व एकही है। यातैं द्रव्यकै अर पर्यायकै वस्तुपणाकरि भेद नहीं वस्तु एकही है। ऐसैंही द्रव्यकै अर गुणकैहू भेद नहीं है। जैसैं पुद्गलद्रव्यतैं भिन्न स्पर्श रस गंध वर्ण नहीं हैं तैसैं द्रव्य विना गुण नहीं है। अर जैसैं स्पर्श रस गंध वर्णतैं जुदा पुद्गलद्रव्य नहीं संभवै है तैसैं गुणविना द्रव्य नहीं संभवैहै। तातैं द्रव्यकै अर गुणनिकै कथंचित् भेद होतै हू अस्तित्व एकका नियम है तातैं वस्तुपणाकरि अभेद है। यहां द्रव्यकै नयका वशतैं कही सप्तभंगी है। स्यादस्ति द्रव्यं, स्यान्नास्ति[2] द्रव्यं, स्यादस्ति च[3] नास्ति च द्रव्यं, स्यादवक्तव्यं च[?] द्रव्यं, स्यादस्ति अवक्तव्यं[4] चद्रव्यं। स्यान्नास्ति[5] च अवक्तव्यं च द्रव्यं। स्यदास्ति च नास्ति च[?] अवक्तव्यं च द्रव्यं। ऐसैं द्रव्यविषै सप्तभंग कहै। इहां स्यात् शब्दका अर्थ तो सर्वथापनाका निषेध करनेवाला है अर अनेकांतका उद्योतक है। कथंचित् अर्थमैं स्यात् शब्दका निपात है तहां अपनें द्रव्य क्षेत्र काल भाव करि कहिये तदि तो द्रव्य अस्तिस्वरूप है। अर पर-

द्रव्य क्षेत्र काल भावकरि कह्या हुवा द्रव्य नास्तिस्वरूप है अर स्वद्रव्य क्षेत्र काल भाव करिकैं अर परद्रव्य क्षेत्रकाल भाव करिकैं क्रमतैं कह्या हुवा द्रव्य अस्ति नास्तिरूप है। वहुरि स्वद्रव्य क्षेत्र काल भाव अर परद्रव्य क्षेत्र काल भाव करि युगपत् कह्या द्रव्य अवक्तव्य है। वहुरि स्वद्रव्य क्षेत्र काल भाव करिकैं अर युगपत् स्वपरद्रव्य क्षेत्र काल भाव करिकै कह्या द्रव्य अस्तिअवक्तव्य है वहुरि परद्रव्य क्षेत्र काल भाव करिकैं अर युगपत् स्वपरद्रव्य क्षेत्र काल भाव करि कह्या हुवा द्रव्य नास्तिअवक्तव्य है। वहुरि स्वद्रव्य क्षेत्र काल भाव करिकैं अर परद्रव्य क्षेत्र काल भाव करिकैं अर युगपत् स्वपरद्रव्य क्षेत्र काल भाव करि कह्या हुवा द्रव्य अस्तिनास्तिअवक्तव्यरूप है। ऐसें नयविभागतें भंग जानना। वहुरि जो सत्रूप द्रव्य है ताका द्रव्यपणाकरि नाश नहीं है। अर असत् जो अभावरूप अन्यद्रव्यताका द्रव्यपणा करि उत्पाद नहीं है। जातैं जो सत्वस्तु है ताका सर्वथा अभाव कदाचित् नहीं होय है। अर असत् जो अभाव सो कहांतैं उपजै ? नही उपजै। यातैं द्रव्य है ते सत्का उच्छेद अर असत्का उत्पादविनाही गुण पर्यायनिमैं विनाश अर उत्पादकूं आरंभै है। जैसें घृतकी उत्पत्तिविषै विद्यमान गोरसका नाश नहीं है अर गोरसविना अन्य सत्अर्थका उत्पाद नहीं है। तो काहा है। सत्का उच्छेद अर असत्का उत्पादकूं नही प्राप्त होता जो गोरस ताकै स्पर्श रस गंध वर्णादिक परिणामी गुणनिकै विषै पूर्वअवस्थाकरि विनसता अर उत्तरअवस्थाकरि प्रगट होतामैं नवीन पर्याय विनसैहै अर घृत पर्याय उपजैहै। गोरस तो उपजै नहीं अर विनसै नहीं। ऐसें समस्तद्रव्यानिमैं जानना। वहुरि जीवादिक तो द्रव्य हैं अर चेतनादिक गुण हैं। अर सुर नर नारक तिर्यंचादिक जीवकी वहुत प्रकार पर्याय हैं। तहां अगुरुलघुगुणकी हानिवृद्धिकरि रचीहुई तो शुद्धपर्याय है। अर जीवकै सुर नर

नारक तिर्यक् लक्षण जे पर्याय हैं ते परद्रव्य जो पुद्गलकर्म तिसके संयोगतैं रची अशुद्धपर्यायहै। समयसमयप्रति संभवती जो अगुरुलघुगुणकी हानिवृद्धिकरि रची स्वभावपर्यायकी परिपाटीकूं नही विच्छेद करनेवाली ऐसी कर्मकी उपाधिसहित मनुष्यपर्यायकरि तो जीव विनसैहै। अर उपाधिसहित देवादिक पर्यायकरि उपजैहै। तहां मनुष्यपणाकरि नाश होतै जीवपणाकरि नाश नहीं होय है। अर देवादिपर्यायकरि उत्पन्न होतै जीवपणाकरि नहीं उपजैहै सत्का नाशविना अर असत्का उत्पादविना ही पर्याय तैसैं प्रवर्तैहै। जो पूर्वपर्यायका नाश अर उत्तरपर्यायका उत्पादरूप दोऊ अवस्थाकूं अंगीकार करता जीवद्रव्य उपजता विनशता देखिए है। परंतु उत्पाद विनाश दोऊ अवस्थामैं व्यापी अपना एक स्वभाव तिसकरि विनसै नहीं है अर उत्पन्न नहीं होय है। अर द्रव्य है सो पूर्वपूर्व पर्यायका नाश अर उत्तरउत्तर पर्यायका उत्पाद ऐसैं विनाश उत्पाद दोऊ धर्म धारै है। परंतु द्रव्यतैं भिन्न नही है तातैं पर्यायनिकरि सहित एकवस्तुपणातैं जीवद्रव्य उपजैहै अर विनसैहै तोहू सर्वकालमैं जीवद्रव्य अविनष्ट है अर अनुत्पन्न है। अर देव मनुष्यादिक पर्याय हैं ते क्रमवर्ती हैं। तातैं अपना समय व्यतीतकरि विनसैहैं अर उपजैहैं। यातैं सत्का विनाश नहीहै अर असत्का उत्पाद नहीहै। अर जो ऐसा होइ जो जीव मरै है सो ही उपजैहै अर जो उपजैहै सोही मरैहै तदि तो सत्का विनाश होय अर असत्का उत्पाद होय। अर जो देव उपजै है अर मनुष्य मरैहै ऐसा कहिये तो अपने कालकी मर्यादा प्रमाण देव मनुष्यादिक पर्यायकूं रचनेवाला देव मनुष्य गतिनामा नामकर्मकै तितना प्रमाणमात्रपणा है तातैं विरोध नहीं है। जैसैं एक बडा वासाविषै अपने प्रमाणकौं लिए अनेक पेली अपना अपना स्थानविषै तो सद्भावकूं धरैहैं। अर अन्य पेलीविषै आप नहीं प्राप्त होतीं। परस्थानमैं अपना अभा-

वकूं धारैहैं। अर वांस है सो समस्त पेलीनिमैं अपना सद्भावकूं धारै है तोहू अन्य पेलीका संबंधकरि अन्य पेलीमैं संबंधका अभावतैं अभावकूंभी धारण करैहै। तैसैं अमर्यादरूप त्रिकालमैं तिष्ठता एक जीवद्रव्य-के क्रमतैं वर्त्तती अनेक मनुष्यत्वादि पर्याय हैं। ते पर्याय अपनेअपने प्रमाणकूं लीये हैं यातैं अन्यपर्याय-मैं नहीं गमन करती अपनेअपने स्थानमैं तो सद्भावकूं धारै हैं अर परस्थानविषै अभावकूं धारै हैं। अर जीवद्रव्य है सो समस्तपर्यायनिविषै अपना सद्भावकूं धारैहै तोहू अन्यपर्यायका संबंधकरि अन्यपर्यायमैं संबंधको अभाव है यातैं अभावकूं धारण करैहै।

भावार्थ—जैसैं एक जीवके मनुष्य देव नारक तिर्यक् अनेकपर्याय होय हैं तिन समस्त पर्यायनिमैं जीव एकही प्रवर्तैहै। परंतु मनुष्य पर्यायमैं तो देव नारकादि पर्यायका अभाव है अर देव नारकादिकनिमैं मनुष्यपर्यायका अभाव है। मनुष्यपणाकरि देवपर्यायमैं नही देवपर्यायकरि मनुष्यपर्यायमैं नही। ऐसैं कथंचित् सद्भाव कथंचित् असद्भाव जानना। अब सिद्धपर्याय कैसैं है सो कहैहैं। जैसैं थोरे काल है संबंध जाका ऐसा नामकर्मका भेद जो देवगत्यादिकर्म तिसकरि रची जो जीवकै देवत्वादिक पर्याय होय हैं अर जब देवगतिनामकर्मका उदय होय चुकै तदि पूर्वैं कभी नहीं भई ऐसी मनुष्यादिक पर्याय उपजै हैं सो असत्की उत्पत्ति तो नहीं भई। जीव तो वोही है नवीन नहीं उपज्या। तैसैही दीर्घ काल है संबंध जाका ऐसा ज्ञानावरणादिक कर्मसामान्यका उदयकरि रची संसारीपणाकी पर्याय जीवकै अनादितैं है। अब किसही भव्य जीवकै संसारीपणाका कारण अष्टकर्मका उदय नाशकूं प्राप्त भया तदि संसारीपणाकी पर्याय नष्ट भई अर पूर्वैं नहीं भईथी ऐसी सिद्धत्व पर्याय उत्पन्न भई। सो असत्की उत्पत्ति नहीं है पूर्वैं जो जीव अष्टकर्मकरि लिप्त था सो संसारी था सोही जीव अष्टकर्मका अभाव किया तदि सिद्ध भया है।

बहुरि द्रव्य है सो सदाकाल विनसै नहीं है अर उत्पन्न नहीं होयहै। तातैं जीवकै द्रव्यरूपकरि नित्यपणा कह्या है। अर देवादिपर्यायकरि प्रगट होतै तिसही जीवकै भावका कर्त्तापणा कह्या। अर मनुष्यादि पर्यायकरि विनसता तिसही जीवकै अभावका कर्तापणा कह्या। अर विद्यमान देवादिपर्यायका उच्छेदकूं आरंभ करता तिसही जीवकै सद्भावका अभावको कर्तापणो उत्पन्न होयहै अर तिसही जीवकै अविद्यमान जो मनुष्यादिक पर्यायका उत्पादका आरंभ कर्त्ताकै अभावके भावका कर्त्तापणा कह्या। ऐसैं यह समस्त कहना निर्दोष है। द्रव्यपर्यायनिकै मध्य एककूं गौण एककूं मुख्यकरि व्याख्यान सिद्धांतमैं है यातैं सोही कहियेहैं। जिस अवसरमैं पर्यायकूं तो गौण करिये अर द्रव्यकूं मुख्यकरि कहिये तहां तो जीव उपजैहू नहीं है अर विनसैहू नहीं है। अर जिस अवसरमैं द्रव्यको गौण करिये अर पर्यायकूं मुख्य करिये तादि प्रगटभी होय है। अर विनसैहू है। ऐसैं यो समस्त प्रसाद अनेकांतको है जो ऐसा विरोधहू विरोधकूं नहीं प्राप्त होयहै॥ अब नित्यपणा कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

तद्भावाव्ययं नित्यं ॥ ३१ ॥

अर्थ—तद्भावकरि अव्ययरूप है सो नित्य है। जो पहिले समयमैं था सोही दूसरे कालमैं होय सो तद्भाव है ताहीकूं नित्य कहिए। जो पूर्वै था सोही यह वर्तमानमैं है ऐसा जोडरूप जो वस्तुमैं भाव सो तद्भाव है। याहीकूं प्रत्यभिज्ञान कहिये। जो तद्भावकरि अव्यय कहिये अविनाशी सो नित्य जानना। सर्वथा नित्य कहै तो सर्वथा नित्यकूटस्थ ठहरै। कूटस्थकै पर्याय पलटनेका अभाव है। तदि संसार तथा संसारके अभावका कारणके विधानमैं विरोध आवै॥ इहां तर्क—जो सोही वस्तु नित्य सोही अनित्य ऐसैं कहनेमैं तो विरोध है। ऐसै विरोधके अभाव करनेकूं सूत्र कहैहैं—

अर्पितानर्पितसिद्धेः ॥ ३२ ॥

अर्थ–जाकूं मुख्य करिये ताकूं अर्पित कहिये। अर जाकूं गौण करिये ताकूं अनर्पित कहिए। इनि दोऊ नयनिकरि अनेक धर्मस्वरूप वस्तुका कथन सिद्ध होयहै। वस्तूमैं अनेक धर्म हैं। तहां वक्ता जिस धर्मका प्रयोजनके वसतैं प्रधानकरि कहै सो अर्पित है। अर प्रयोजनाविना जिस धर्मकी कहनेकी इच्छा नहीं करै सो अनर्पित है। वहुरि ऐसैं नाहीं जो वस्तुमैं धर्मही नहींहै। वस्तु तो अनेकधर्मस्वरूप हैही। परंतु किसीकी धर्मकूं कहनेकी प्रधानता किसीकी अप्रधानता दोऊनिकरि सिद्धि होयहै। जैसैं एक पुरुषमैं पिता पुत्र भ्राता मामा भाणजा इत्यादिक अनेक संबंध हैं ते अपेक्षातैं सिद्ध होयहैं। पुत्रकी अपेक्षा पिता कहिये पिताकी अपेक्षा पुत्र कहिए। भाईकी अपेक्षा भाई कहिए भाणजाकी अपेक्षा मामा कहिए अर मामाकी अपेक्षा भाणजा कहिये। ऐसैं एकही पुरुषमैं अनेक संबंध कहनेतैं कुछ विरोध नाहीं। तैसैंही वस्तुकूं सामान्य अर्पणातैं नित्य कहिये विशेष अर्पणातैं अनित्य कहिये यामैं विरोध नाहीं। वहुरि जे सामान्य विशेष है ते कथंचित् भेद अभेद कर व्यवहारकै कारण होयहैं। इहां सत् असत् एक अनेक नित्य अनित्य भेद अभेद तत् अतत् इत्यादि अनेक धर्मात्मक वस्तुके कहनेमैं अन्यमती विरोधादि दूषण बतावै हैं। ते वस्तुको स्वरूप जान्यो नही ते सर्वथा एकांती हैं सर्वथा एकांतका सामर्थ्यतैं अनेकांतस्वरूप वस्तु कैसैं सधै? एकांती जैसैं कहै तैसैं दूषण आवै। निर्दोष वस्तुका स्वरूप नही साधि सकैं। स्याद्वाद वडा माहिमालायक है बलवान् है यामैं विरोधादि दूषणका अवकाश नहींहै। निर्बाध वस्तुके रूपकूं साधैहै ॥ अब इहां कोऊ कहैहैं सत् है ताकै अनेक व्यवहारके आधीनपणा है यातैं सत्रूप पुद्गलस्कंधनिकी जो उत्पत्ति सो भेद संघाततैं है। परंतु इहां ऐसा संदेह है जो द्व्यणुकादिलक्षण जो स्कंध सो संघात जो संयोग तातैंही

होयहै कि और कछु विशेष निश्चयकरिए है। तहां कहोगे जो पुद्गलनिका संयोग होतै जो एकत्व परिणमन होना योही जो बंध तातैं संघात उपजैहै तो और पूछैहैं—जो अनेक पुद्गलनिका संयोग होतैहू केइकनिकै बंध होयहै केइक भिन्नही रहैहैं। तिनकै बंध होनेका कारण कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

स्निग्धरूक्षत्वाद् बंधः ॥ ३३ ॥

अर्थ—स्निग्ध कहिए सचिक्कण अर रूक्षकहिये रूखा इन दोऊपणातैं पुद्गल परमाणुनिके परस्पर बंध होयहै पुद्गलपरमाणुनिकै सचिक्कनपना तथा रूक्षपणातैंही परस्पर बंध होयहै। दोय आदि संख्यात असंख्यात अनंत परमाणुनिका स्कंध होयहै। इहां ऐसा जानना पुद्गलनिमैं रूक्ष तथा सचिक्कण गुण होयहै तहां केई परमाणु रूक्षरूप हैं केई सचिक्कणरूप हैं। तहां सचिक्कणपणाका अर रूक्षपणाका अविभागपरिच्छेद केई परमाणुमैं किसी अवसरमैं अधिक होजायहै किसी अवसरमैं घटिजायहै। षट्गुणी हानिवृद्धिका क्रमकरि रूक्षपणा सचिक्कणपणाकी अधिकता हीनता निरंतर होयहै। इहां सचिक्कणपणाका वा रूक्षपणाका अविभागपरिच्छेद हैं तिनहीकूं गुण कहैहैं। परमाणुमैं सचिक्कणपणा वा रूक्षपणाका एक अविभागपरिच्छेदसे लेय अनंतपर्यंत बढैहैं। अर एक परमाणुमैं अनंत अविभागपरिच्छेदतैं घटै तो असंख्यात वा संख्यात वा दोइ तथा एक अंशपर्यंत रहै तथा सचिक्कण परमाणु रूक्ष होजायहैं रूक्ष परमाणु सचिक्कण होयहैं। समयसमय परिणमन है अर बाह्य द्रव्य क्षेत्र काल भावादिकनिके निमित्ततै परिणमैहै। ऐसैं स्निग्धरूक्षपणा परमाणुमैं तथा स्कंधमैं जानना। जैसैं जलमैं सचिक्कणता है तातैं छालीका दूधमैं, छालीका दूधतैं गोदूधमैं, गौके दुग्धतैं भैंसीके दुग्धमैं, यातैं घृतमैं घृततैं तैलमैं सचिक्कणपणा अधिक अधिक पाइयेहै। तथा पांशु जो रज तिसमैं रूक्षपणा है तातैं बालुकामैं तातैं शर्करामैं

अधिक अधिक रूक्षपणा है। तेसैं परमाणुहूमें सचिकणपणाकी रूक्षपणाकी अधिकता अर न्यूनता अनुमान करना योग्य है। परमाणुमें होय तदिही स्कंधमें होय। ऐसैं स्निग्धरूक्षपणातें पुद्गलनिकै परस्पर बंध जानना ॥ अब बंध होनेमें अन्य विशेष कहैहैं।

न जघन्यगुणानां ॥ ३४ ॥

अर्थ–जे जघन्यगुणसहित परमाणु हैं तिनकै बंध नही होयहै। इहां परिमाणुमें स्निग्धताका वा रूक्षताका अविभागपरिच्छेद है ताहि गुण कहिएहै। जिस परमाणुमें स्निग्धताका वा रूक्षताका एक अविभागपरिच्छेद रहिजाय सो जघन्यगुण है। इहां एक अविभागपरिच्छेदकूं जघन्य कह्याहै। जिसमें एकगुण स्निग्ध रूक्षताका होय सो परमाणु द्वितीयादि संख्यात असंख्यात अनंत गुणसहित स्निग्धपरमाणुकरिकैं वा रूक्षकरिकैं नही बंधनै प्राप्त होयहै॥ औरभी जिस गुणसहित नही बंधै ताके कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

गुणसाम्ये सदृशानां ॥ ३५ ॥

अर्थ–गुण जे स्निग्धरूक्षताके अंश तिनकरि साम्य कहिए समान संख्यारूप ऐसै सदृश कहिए रूक्षरूक्ष अर स्निग्धास्निग्ध ऐसे सदृश होय ते परमाणुहू बंधकूं नही प्राप्त होयहैं। गुणकी समानता कहिए दोऊ परमाणुमें गुणनिके अविभागपरिच्छेदरूप अंश समान होय तिन परमाणुनिके परस्पर बंध नही होय। जामैं दोयदोय वा तीनतीन वा च्यारच्यार ऐसै संख्यात असंख्यात अनंतगुण स्निग्धता वा रूक्षताका समान होय तिनकै बंध नही होयहै ॥ अर सदृशका कहिए रूक्षरूक्षकै अर स्निग्धास्निग्धकैहू बंध नही होयहै ॥ स्निग्धरूक्षकैहू नही होयहै तो कौनकै बंध होय यातैं सूत्र कहैहैं—

द्व्याधिकादिगुणानां तु ॥ ३६ ॥

अर्थ—दोय गुणकरि अधिक होय तिनहीकै बंध होय अन्यकै नही होय। तुल्य जातीयकैहू होय अर अतुल्यजातीयकैहू होय। जिस परमाणुमैं दोय गुण स्निग्धताका होय तिसकै एक गुण स्निग्ध वा दोय गुण स्निग्ध वा तीन गुण स्निग्ध परमाणुकरि बंध नहीहै। च्यारगुण स्निग्धताका जामैं होय ताकरि बंध है। बहुरि तिस द्विगुण स्निग्ध परमाणुकै पंच षट् सप्त अष्ट नव दश संख्येय असंख्येय अनंत गुण स्निग्धकरि बंध नहीहै। ऐसैंही त्रिगुण स्निग्ध परमाणुकै पंचगुण स्निग्धसहित परमाणुकै बंध है। अन्य जे पूर्व उत्तर संख्यासहित स्निग्ध गुणधारक परमाणु तिनिकरि बंध नहीहै। बहुरि चतुर्गुण स्निग्धपरमाणुकै षड्गुण स्निग्ध परमाणुकरि बंध है। अर शेष पूर्वोत्तरकरि नहीहै। ऐसैंही शेष अन्य परमाणुनिविषैंभी दोय गुणकरि अधिक करिकैंही बंध है अन्यकरि नहीहै। बहुरि तैसैंही द्विगुण रूक्षकै एक दोय तीन गुण रूक्षकरि सहित बंध नहीहै अर चतुर्गुण रूक्षकरि बंध है। तैसैंही द्विगुण रूक्ष परमाणुकै पंचगुण रूक्षादिक उत्तरगुण तिन करिकैहू बंध नहीहै। ऐसैंही त्रिगुण रूक्षादिक परमाणुनिकेहू द्विगुण अधिककरि बंध योग्य है। जैसैं समानजातीयमैं कह्या तैसैं भिन्नजातीयमैंहू बंध जानना। द्विगुण स्निग्धकै एक दोय तीन रूक्षगुणसहितनिकरि बंध नहीहै चतुर्गुण रूक्षकरिकै बंध है अर उत्तर पंचगुण रूक्षादिकरि बंध नाही है। ऐसैंही त्रिगुण स्निग्धपरमाणुकै पंचगुण रूक्ष परमाणुकरिकै बंध है। शेष पूर्वोत्तर गुणसहितनिकै बंध नहीहै। ऐसैं संख्यात असंख्यात अनंत गुणके धारक जे स्निग्ध रूक्ष परमाणु तिनकै सजातीयमैं वा विजातीयमैं दोऊ गुण अधिककरिही बंध है अन्यकै नही। ऐसैंही भगवान् सर्वज्ञ वीतरागदेव प्रत्यक्ष देख्या है। अन्य छद्मस्थनिकै सर्वज्ञ वीतरागका कह्या आगमतैं प्रमाण जानना। सोही सिद्धांतमैं कह्या है।

गाथा—णिद्धस्स णिद्धेण दुराहिएण लुक्खस्स लुक्खेण दुराहिएण ।
णिद्धस्स लुक्खेण उवेदि बंधो जहण्णवज्जो विसमे समे वा ॥

अर्थ—स्निग्ध परमाणुकै स्निग्धपरमाणु दोय गुण अधिककरि बंध होयहै। अर रूक्षपरमाणुकै दोय गुण अधिक रूक्षपरमाणुकरि बंध होयहै। अर स्निग्ध परमाणुकै रूक्षपरमाणुकरि बंध होयहै। अर जघन्य-गुणा जो एक गुण तिससहित परमाणुकरि बंध नहीं होयहै। अर दोय च्यार छह आठ इत्यादिक सम-गुणकै धारकनिकैहू बंध है। अर तीन पांच सात नव ग्यारा इत्यादिक विषमगुण धारकनिकैहू बंध होय है। परंतु गुणके दोय अंशकी हीन अधिकता होय तिनहीकै बंध है अन्यकै नहींहै।

भावार्थ—स्निग्ध स्निग्धकै अर स्निग्ध रूक्षकै अर रूक्ष रूक्षकै दोय गुण अधिक सम विषम होतै बंध होय है। अन्य हीन अधिकके बंध नहीं होय। ऐसैंही सर्वज्ञ वीतराग प्रत्यक्ष देख्या है। ऐसैं कही जो विधि तिस करि द्व्यणुकादि अनंत परमाणुका स्कंधपर्यंत स्कंधकी उत्पत्ति जानना योग्य है। बहुरि इहां पुद्गल स्कंधका छह भेद सिद्धांतमैं वर्णन किया है।

गाथा—वादर वादरवादर, वादरसुहमं च सुहमथूलं च। सुहमं च सुहमसुहमं, धरादियं होदि छब्भेयं ॥
पुढवी जलं च छाया, चउरिंदियविषयकम्मपरमाणु। छव्विहभेयं भणियं, पुग्गलदव्वं जिणवरेंहि ॥

अर्थ—वादरवादर १ वादर २ वादरसूक्ष्म ३ सूक्ष्मवादर ४ सूक्ष्म ५ सूक्ष्मसूक्ष्म ६ ऐसैं स्कंधके छह भेद कहै। तिनमैं जे छेदेहुए फेर जुडनेको असमर्थ ऐसै काष्ठ पाषाणादि वादरवादरसंज्ञक हैं। बहुरि जे छेदे भेदे हुए स्वयमेव मिलजानेमैं समर्थ ऐसै जल घृत दुग्ध तैलादिकरस वादर हैं। बहुरि जिनका अवलंवन तो स्थूल अर शरीरादिकनिकैं आताप आल्हाद करै तोहू छेद्या नहीं जाय भेद्या नहीं जाय अर उठाय ग्रहण

करनेकूं अर अन्य स्थान लेजाइवेकूं समर्थपणा नहीं होय सो ऐसै छाया आतप अंधकार चांदनी इत्यादिक ये बादरसूक्ष्म स्कंध हैं। बहुरि जे सूक्ष्म हैं तोहू स्थूलपणातैं ग्रहणमें आवैं ऐसे स्पर्श रस गंध वर्ण शब्द ये च्यार इंद्रियनिके विषय ते सूक्ष्मबादर स्कंध हैं। बहुरि सूक्ष्म हैं तातैं इंद्रियनिके ग्रहणमें नहीं आवैं ऐसी कर्मवर्गणादिक सूक्ष्म स्कंध हैं। बहुरि कर्मवर्गणातैं नीचै दोय परमाणुका स्कंधपर्यंत सूक्ष्मसूक्ष्म स्कंध हैं। जातैं सूक्ष्म स्थूल पर्याय स्कंधहीमें होयहै परमाणुमें नहीं। परमाणुमें तो रस एक गंध एक वर्ण एक स्पर्श दोय शीत उष्णमैंतैं एक स्निग्धरूक्षमैंते एक एही पांच गुण हैं। सूक्ष्मबादरादिक स्कंधके धर्म हैं॥ अब द्व्यधिकगुणकरि मिलजाय तिनका स्वरूप कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

बंधेऽधिकौ पारिणामिकौ च ॥ ३७ ॥

अर्थ—बंध होते अधिक गुणसहित पुद्गल अल्पगुणसहितकौ अपने परिणामस्वरूप करैहैं। एकत्व परिणाम होयहै। अल्पगुणके धारक अधिकगुणके स्कंधरूप होयहैं सो पूर्व अवस्थाका त्यागपूर्वक तीसरी अवस्था प्रगट होयहै। एक स्कंध होय जाय है। जो एकस्कंध नहीं होय तो शुक्ल कृष्ण सूतके तंतुकीज्यों संयोग होतैहू एकपरिणाम नही होय भिन्नभिन्न रूपकरिही तिष्ठै। अर एक होय मिलजाय तादि वर्ण गंध रस स्पर्श इनकी अन्यही अवस्था प्रगट होइ स्कंध उपजै हैं। जैसें कृष्णपीतादिकका संयोग होइ हरितवर्णपणा जात्यंतर प्रगट होय है। तैसें स्कंध मिल्या जात्यंतरपणा प्रगट होयहै॥ अब द्रव्यका अन्य लक्षण कहै हैं—

गुणपर्यायवत् द्रव्यम् ॥ ३८ ॥

अर्थ—गुणपर्यायवान् द्रव्य है जाकै गुणपर्याय होय सो द्रव्य है समस्त द्रव्य अपनेअपने गुणपर्यायसहित हैं इहां अन्वयी तो गुण हैं व्यतिरेकी पर्याय हैं। जो द्रव्यकी अनेक परिणति होतैहू द्रव्यतैं भिन्न नहि

होय द्रव्यका साथिही रहै सो गुण है अर क्रमवर्ती पर्याय है। द्रव्यके जेते गुण हैं ते द्रव्यतैं भिन्न नहीं गुणनिका समुदाय है सोही द्रव्य है। द्रव्यकै अनेक पर्यायकूं पलटतैहू गुण नही पलटैहैं लारही रहैहैं तातैं गुण हैं ते अन्वयी हैं। द्रव्यका स्वभाव गुणरूप अर पर्यायरूप है। द्रव्यका लक्षण पूर्व सत् कह्या सो तो सामान्यलक्षण है जातैं सत् कहनेमैं द्रव्य गुण पर्याय समस्त आगए। जातैं सत् सामान्य कहैं तो सत् द्रव्य है कि गुण है कि पर्याय है यातैं द्रव्यका विशेषलक्षण गुणपर्यायवान् कह्या। जातैं द्रव्य है सो सहप्रवृत्त तो अनंतगुण अर क्रमप्रवृत्त अनंतपर्यायनिका आधारपणाकरि अनंतरूपपणातैं एकहू नानारूप कहिएहै। द्रव्यकै गुणनितैं भेद मानिए वा गुणनिकै द्रव्यतैं भेद मानिए तो वडा दोष आवै। गुण हैं ते तो कोऊ द्रव्यकै आश्रय हैं। जाकै आश्रय सोही द्रव्य अर द्रव्यकूं गुणनितैं भेदही मानिए अर द्रव्यमैं गुणनिकूं मिलै मानिए तो पहले गुणनिविना द्रव्यका स्वरूप तो कैसैं था अर द्रव्यविना गुण कहां तिष्ठैंथे तादि दोऊनिका नाश होय तातैं द्रव्यतैं गुण भिन्न नही द्रव्य गुणस्वरूपही है द्रव्यके अर गुणनिकै प्रदेशनिकरी भेद नहीं ऐसा एकपणा है। अर प्रदेशनिका भेदरूप अन्यपणाभी नाहीं अर अनन्यपणाभी नाहींहै। जैसैं एक परमाणुकै एक अपना प्रदेशकरि सहित अभिन्नपणातैं अन्यपणा नाहीं है तैसैं एक परमाणुकै अपने स्पर्श रस गंध वर्णादिगुणनिकरिकैभी भिन्नपना नाहींहै।

बहुरि जैसैं अत्यंत दूरवर्ती सह्याचलपर्वत अर विंध्याचलपर्वत इनकीज्यों तो द्रव्य गुणनिकै अन्यपणाहू नाहींहै। अर अत्यंत मिलरहे जे दुग्ध अर जल इनकीज्यों अनन्यपणा नाहीं है। जातैं अत्यंत मिलेहुए हू दुग्ध जल प्रदेशनिकै भिन्नपणातैं अनन्यपणाकूं नाहीं धारैहैं। अर संज्ञा संख्या लक्षण विषयादिकरि द्रव्यकै अर गुणनिकै भेद है तोहू सह्याचल विंध्याचलकीज्यों प्रदेशनिकरि भेद नहीं है। अब कोऊ कहै-लो-

कमैं कहै हैं ए द्रव्यके गुण हैं ऐसैं कहनेतैं जानिएहै जो द्रव्य भिन्न है अर गुण भिन्न हैं सो नहीं है। जातैं द्रव्य प्रदेश संस्थान संख्या विषय अन्यपणामैंभी होय अर अनन्यपणामैंहू पाइएहै। जैसैं देवदत्तकै गौ है इहां देवदत्त भिन्न है अर गौ भिन्न है इहां अन्यत्वमैं षष्ठी विभक्तिकरि व्यपदेश है तैसैं वृक्षकै शाखा है द्रव्यकै गुण हैं ऐसैं अनन्यपणामैंभी षष्ठीव्यपदेश है। जैसैं देवदत्त जो है सो जो फल है ताहि अंकुशकरिकैं धनदत्तकै अर्थि वृक्षतैं वाडीमैं चूंटै है। इहां अन्यत्वमैं षट्कारक हैं। जातैं देवदत्त कर्ता सो भिन्न है। अर फल कर्म सो भिन्न है। अर अंकुश करण है सो भिन्न है अर धनदत्तकै अर्थि संप्रदान भिन्न है अर वृक्ष जो उपादान सो भिन्न अर वाटिका आधार सो भिन्न है। ऐसैंही अनन्यत्वमैं षट्कारक अभिन्न हैं। जैसैं मृत्तिका घटभाव जो है ताहि स्वयं आपहीकरि आपके अर्थि आपतैं आपविषै करैहै। अर ऐसैंही आत्मा अपनै आपकरि आपके अर्थि आपतैं आपमैं जाणैहै ऐसैं अनन्यपणामैंहू कारकव्यपदेशहै। जैसैं ऊंचे देवदत्तकी ऊंची गौ इस प्रकार अन्यत्वमैं संस्थान है तैसैं ऊंचा वृक्षकै ऊंची शाखा अर मूर्तद्रव्यका मूर्तगुण ऐसैं अनन्यत्वमैंभी संस्थान होय है। जैसैं एक देवदत्तकै दश गाय हैं ऐसैं अन्यत्वमैं संख्या है तैसैं एकवृक्षकै दश शाखा हैं एक द्रव्यकै अनंत गुण हैं ऐसैं अनन्यत्वमैंभी संख्या है। जैसैं गायवाडामैं गाय है ऐसैं अन्यत्वविषै विषय है तैसैं वृक्षमैं शाखा है द्रव्यमैं गुण है ऐसैं अनन्यत्वमैंभी विषय है। तातैं व्यपदेशादिक हैं ते द्रव्यगुणनिकै वस्तुपणाकरि भेद नहीं साधैहैं। वस्तुपणाकरि एकही हैं। अब वस्तुपणाकरि भेदका अर अभेदका उदाहरण कहैहैं। जैसैं धनका अस्तित्व भिन्नहै अर पुरुषका अस्तित्व भिन्नहै अर धनका संस्थान कहिए आकार सो भिन्न है अर पुरुषका संस्थान भिन्न है। बहुरि धनकी संख्या भिन्न है अर पुरुषकी संख्या भिन्न है। अर धन भिन्नविषयमैं प्रवर्त्तैहै अर पुरुष भिन्नविषयमैं प्रवर्त्तैहै। ऐसैं

धनकै अर पुरुषकै बडा भेद है तोहू धनका संबंधकरि धनी ऐसा नाम पृथक्प्रकारकरि पावै है। बहुरि जैसैं ज्ञानका अस्तित्व अर पुरुषका अस्तित्व भिन्न नहीं अर पुरुषका संस्थान अर ज्ञानका संस्थान भिन्न नहीं अर ज्ञानकी संख्या अर पुरुषकी संख्या भिन्न नहीं। अर ज्ञानका विषय अर पुरुषका विषय भिन्न नहीं तोहू पुरुषकै ज्ञानी ऐसा नाम एकत्वप्रकारकरि करैहैं। औठैहू जहां द्रव्यकै भेदकरि कथन होय तहां पृथक्पणा है अर जहां अभेदकरि कथन होय तहां एकत्वकरि कथन है बहुरि जो ज्ञानी आत्मा ज्ञानतैं जुदाही होय तो जैसैं अपना कर्त्रंशविना जैसैं फरसीरहित देवदत्त काष्ठकूं नहीं छेदिसकै तैसैं किसी पदार्थकूं जाननेकूं नहीं समर्थ होय ज्ञानविना काहेतैं जानै यो दोष आवै। बहुरि ज्ञान है सो जो ज्ञानीतैं भिन्न नहीं होय तो कर्त्रंशविना कोन जानै। जैसैं देवदत्तरहित फरसी काष्ठ छेदनेकूं समर्थ नही तैसैं ज्ञानी जो आत्मा तिस विना ज्ञान जाननेकूं नहीं समर्थ होय तदि ज्ञानकै अचेतनपना आया यो दोष आयो। बहुरि ज्ञान अर ज्ञानी दोऊनिकै संयोग मिलिकरिकैभी चेतनपणा प्रगट नहीं होय है ज्ञानगुणविना तो ज्ञानीका अभाव है। अर आत्माविना निराश्रय गुणका अभाव है। तातैं आत्माविना ज्ञान कहूं सिद्ध हो जाय अर ज्ञानविना आत्मा सिद्ध होजाय तो दोऊनिका संयोगभी सिद्ध होय सो भिन्न कहूं सिद्धहै नहीं। बहुरि कैइक एकांती ऐसैं कहैहैं। जो आत्मा अर ज्ञान दोऊनिकै भेद है परंतु समवाय नाम एकपदार्थ है सो ज्ञानकूं अर आत्माकूं युक्त करिदेयहै समस्त गुणगुणीनिकूं समवायपदार्थ जोडैहै। ऐसैं मानै है ताकूं कहै हैं—जो तुम आत्मातैं ज्ञानकूं भिन्न मानो हो अर ज्ञानका समवायतैं आत्माकूं ज्ञानी मानो हो सो नही बणि सकैहै। सो पूछैहैं ज्ञानका समवाय पूर्वै नही भया तदि आत्मा ज्ञानी था कि अज्ञानी था। जो या कहोगे ज्ञानका समवाय भये पहलीभी आत्मा ज्ञानी था तदि तो ज्ञानका समवाय मानना निष्फल

है पहलीही ज्ञानी था। अर कहोगे पहली अज्ञानी था तो पूछैहैं—अज्ञानका समवायकरि अज्ञानी था कि अज्ञानकरि सहित एकपणाही था। जो अज्ञान समवायतैं तो अज्ञानी नही होसकै जातैं अज्ञानीकै अज्ञानसमवाय निष्फल है। अर ज्ञानका समवायाविना ज्ञानी था नहीं। तातैं अज्ञानकरिकैं सहित एकपणा अवश्य सिद्ध भया। अर ज्ञानकरि साहित एकपणा सिद्ध भया। तदि तैसैंही ज्ञानकरि साहितहू आत्माका एकपणा सिद्ध होयहै। तदि तुमारा समवायतैं संबंध मानना बृथा है। जातैं जैनीनिकै तो जो द्रव्यकै अर गुणनिकै एक अस्तित्वपणा सोही तथा अनादिनिधनसहबृत्तिपणा सोही समवाय है। अर जो समवायकूं एकपदार्थही भिन्न मानै सो नहीहै। अन्यमती समवायपदार्थकूं न्यारा मानैहैं। जो जगतमैं एक समवाय है सो अग्निमैं उष्णगुणका समवाय करैहै। जलमैं शीतगुणका समवाय करैहै। ऐसैं समस्तपदार्थनिमैं गुणका जोड समवाय करैहै। ताकूं कहैहैं जो जगतमैं वस्तु तो अनंत हैं अनंतनिमैं गुण जोडनेकूं एकाकी समवाय कैसे समर्थ होय। अर समवाय तो जड है अचेतन है एक है सो उष्णगुणका समवाय एकहीमैं कैसैं किया अर शीतगुणका समवाय जलहीमैं अर ज्ञानगुणका समवाय आत्माहीमैं करनेका ज्ञान जड अज्ञानी अचेतन ऐसे समवायपदार्थमैं कैसैं आया तातैं समवायतैं गुणगुणीकी संयुक्तता मानना वृथा है। जैसैं परमाणुविषैं वर्ण रस स्पर्श गंध गुण प्ररूपणकरिएहैं ते गुण परमाणुतैं अविभक्तप्रदेशपणाकरि भिन्न नही हैं। तैसैंही ज्ञान दर्शन गुणहू आत्माविषैं अविभक्तप्रदेशपणाकरि अन्य नही आत्माही है। नामादिकानिकरि भिन्न हैं तोहू स्वभावतैं द्रव्यतैं अपृथकपणाही जानना। ऐसैं तो द्रव्यकै अर गुणनिकै अभेदपणा दिखाया। अब जो पर्याय है सोहू द्रव्यतैं भिन्न नहीहै द्रव्यका स्वभावही है। द्रव्य तो पर्यायविना कहूं देखिएनहीं अर पर्याय द्रव्याविना नही। यद्यपि द्रव्यकै अर पर्यायकै संज्ञा

संख्या लक्षणादिकरि भेद है तोहू वस्तुपणाकरि भिन्न नहीहै। जैसैं मृत्तिका नाम द्रव्य है तिसके घटादिक पर्याय हैं। सो मृत्तिकाके अर घटादिकके कथंचित् संज्ञाकरि भेद है वाकूं मृत्तिका कहिए वाकूं घट कहिए। अर संख्याकरि भेद है मृत्तिकाका पिंड एक था ताके घट पांच बणिगए तातैं संख्याकरिकैंभी भेद है। बहुरि मृत्तिकाका लक्षण तो पिंडादिकरूप अन्य है अर घटका लक्षण कंबुग्रीवाकारादिपणा भिन्न है। बहुरि मृत्तिकाका प्रयोजन तो लेपन हस्तधोवनादिक अन्य है अर घटका जलधारणादि प्रयोजन अन्य है। ऐसैं द्रव्यकै अर पर्यायकै संज्ञा संख्या लक्षण प्रयोजनादिककरि कथंचित् भेद होतैंहू वस्तुपणाकरि भेद नहीहै वाही एक मृत्तिका है। ऐसैं गुणपर्यायवान्पणा द्रव्यका लक्षण कह्या॥ अब कालद्रव्यकूं कहैहैं—

कालश्च ॥ ३९ ॥

अर्थ—काल है सोभी द्रव्य है। इहां द्रव्य है ऐसा वाक्य शेष है इस लोकाकाशके समस्तप्रदेशनिविषैं एक कालद्रव्य भिन्नाभिन्न तिष्ठैहै परस्पर मिलै नही एकएक परमाणुमात्र अवगाहनाकूं धारते असंख्यात कालाणुद्रव्य हैं। ते कालद्रव्य अमूर्त हैं स्पर्श रस गंध वर्ण गुणरहित हैं। बहुरि ज्ञान दर्शनादि चेतना-संबंधी गुणरहित हैं तातैं अचेतन हैं। प्रदेशनिका समूह इनिकै नही तातैं एकएक प्रदेशमात्र भिन्नाभिन्न मिलनेकी शक्तिरहित रत्ननिकी राशिकीज्यों असंख्याते तिष्ठैहैं तातैं अकाय हैं। क्षेत्रतैं क्षेत्रांतरमैं गमन-रहित हैं तातैं निष्क्रिय हैं। अर उत्पाद व्यय ध्रौव्ययुक्त सत्पणा अर गुणपर्यायवान्पणा द्रव्यके लक्षण तिनकरि संयुक्त हैं तातैं कालभी द्रव्य है। बहुरि कालद्रव्यकै ध्रौव्यपणा तो स्वाधीनस्वभावकी व्यव-स्थातैं है। अर उत्पाद व्यय ए परके निमित्ततैंभी हैं अर अगुरुलघुगुणकी वृद्धि हानिकी अपेक्षाकरि स्वनिमित्ततैंभी हैं। तथा कालद्रव्यकै गुणहू साधारण असाधारण दोऊरूप हैं। तिनमैं वर्तनाहेतुपणा

तो असाधारणगुण हैं। अर अचेतनपणा अमूर्तपणा सूक्ष्मपणा अगुरुलघुपणा ए साधारण गुण हैं। अर उत्पाद व्यय लक्षण पर्याय हैं। समस्तद्रव्यानिकों समयसमय वर्तनापारिणमनका बाहिरंगनिमित्त कालद्रव्य है॥ अब व्यवहारकालका प्रमाण निश्चयकै अर्थि सूत्र कहैहैं—

सोऽनंतसमयः ॥ ४० ॥

अर्थ—काल है सो अनंत है समय जाकै ऐसा है यद्यपि वर्तमानकाल एकसमयमात्र है तोहू अतीत अनागत अपेक्षा अनंत समय है। समय है सो अतिसूक्ष्म है। तिनका समूह सो आवली घटिका इत्यादि व्यहारकाल है। अथवा अनंतपर्यायनिकी वर्तनाका कारण एक कालाणु है तातैं मुख्यकालकैहू अनंत समयपणा वर्त्तहै॥ अब गुणपर्यायवान् द्रव्य कह्या तिनकै गुणका लक्षण कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

द्रव्याश्रया निर्गुणा गुणाः ॥ ४१ ॥

अर्थ—जे द्रव्यकै तो आश्रय हैं अर आप अन्यगुणनिकरि रहित हैं ते गुण हैं। जे द्रव्यकूं आश्रयकरि नित्यही वर्तैं ते गुण हैं अर पर्याय हैं ते कदाचित् अन्य होय कदाचित् अन्य होय। अर गुण हैं ते द्रव्यमैं नित्य हैं। गुणविना द्रव्य नहीं है। जीवकै अस्तित्वादिक ज्ञानदर्शनादिक गुण हैं। पुद्गलकै अचेतनत्वादिक तथा रूपादिक गुण हैं। इत्यादि समस्त द्रव्यनिमैं जानना॥ अब पूछैहैं परिणामशब्द वारंवार कह्या सो परिणाम कहा है यातैं सूत्र कहैहैं—

तद्भावः परिणामः ॥ ४२ ॥

अर्थ—धर्मादिक द्रव्यनिका जिस स्वरूपकरि होना सो तद्भाव है सो ही परिणाम है। सो परिणाम दोय प्रकार है। एक आदिमान् परिणाम है। एक अनादिमान् परिणाम है। तहां धर्मादिकनिकै जो गति हेतु-

पणा इत्यादिक अनादि परिणाम है सो सामान्यअपेक्षाकरि है। विशेषकी अपेक्षा बाह्यनिमित्तादिकतैं परिणाम होइ तातैं आदिमान्हू है। तिनमैं कोऊ ऐसा जानै जो धर्म अधर्म आकाश काल इनिविषै तो अनादिही परिणाम है अर जीवपुद्गलनिमैं आदिमान् है सो ऐसैं नहीं मानना। समस्तद्रव्य अनादि हैं तातैं अनादिही परिणाम मानना अन्यथा नित्यपणाका अभावका प्रसंग आवै। तिनमैं च्यार द्रव्यनिका परिणाम तो आगम गम्य है। अर जीवपुद्गलके परिणाम कथंचित् प्रत्यक्षगम्यभी हैं। पर्याय दोय प्रकार हैं। एक व्यंजनपर्याय एक अर्थपर्याय। तिनमैं व्यंजनपर्याय हैं ते तो मूर्त्त हैं अर वचनगोचर हैं चिरस्थायी हैं अविनाशीक हैं अर स्थिर हैं। अर अर्थपर्याय हैं सो सूक्ष्म हैं क्षणक्षणप्रति विध्वंसी वचनकै अगोचर हैं। इहां धर्मद्रव्य अधर्मद्रव्य आकाशद्रव्य कालद्रव्य इनिकै तो अर्थपर्याय है। अर जीवद्रव्य अर पुद्गलद्रव्य इनिकै अर्थपर्याय अर व्यंजनपर्याय दोऊ हैं। बहुरि इहां कोऊ कहै-द्रव्य गुण पर्याय तीन कहे। अर नय द्रव्यार्थिक पर्यायार्थिक दोय कहे। तहां तीसरा गुणार्थिकनय क्यों नहीं कह्या। ताका समाधान—जो पर्याय दोय प्रकार है। एक सहवर्ती एक क्रमवर्ती। तहां सहवर्त्ती तो गुण है सो सहवर्ती पर्यायमैं गुण जाणलेणें तातैं गुणार्थिकनय भिन्न नहीं। गुणपर्यायवानही द्रव्यका निर्दोषलक्षण है॥ ऐसैं इस पंचम अध्यायमैं अजीवतत्त्वका प्रधानकरि निरूपण है। तहां धर्मादिक च्यार अजीवास्तिकाय कहा अर जीवास्तिकाय कह्या। अर तिन पंचनिकौं द्रव्य कहे। तिनमैं च्यार अरूपी एक रूपी अर धर्म अधर्म आकाश इनिकै एकद्रव्यपणा अर क्रियारहितपणा अर धर्म अधर्म एकजीवकै लोकाकाशप्रमाण असंख्यातप्रदेश कहे अर अकाशद्रव्यकै अनंतप्रदेश कहे पुद्गलस्कंधकै संख्यात असंख्यात अनंत प्रदेश कहे। अणुकै प्रदेश नाहीं ऐसैं कह्या। बहुरि आकाशका अवकाशदान उपकार अर धर्मका गति उपकार अधर्मका स्थिति उपकार

पुद्गलका शरीरादि उपकार जीवनिकै परस्पर उपकार कालका वर्त्तना उपकार कह्या। बहुरि पुद्गलकै स्पर्शादिगुण स्कंधादिक पर्याय कहे अणु स्कंध भेद कहे। बहुरि द्रव्यका सत् सामान्यलक्षण कह्या नित्यताका स्वरूप कह्या, मुख्य गौणकरि नयका लगावना कह्या बहुरि पुद्गलकै स्कंध होनेका विधान कह्या बहुरि द्रव्यका विशेषलक्षण कह्या। बहुरि कालद्रव्यकूं कह्या अर गुणपर्यायका स्वरूप कह्या।

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे पंचमोऽध्यायः ॥

अर्थ—ऐसैं तत्त्वार्थका है ज्ञान जातैं ऐसा दशाध्यायरूप जो मोक्षशास्त्र तामैं पांचमा अध्याय समाप्त भया।

दोहा।

है जातैं तत्त्वार्थका अधिगम शिवसुखदाय। मोक्षशास्त्र मंगलमयी नमूं पंचमोऽध्याय॥ ५॥

## अथ षष्ठोऽध्यायः ॥

दोहा।

आस्रव आठो कर्मका त्यागि सुभले प्रकार ।
पायो पद अविकार जिन ध्यावो थुतिविस्तार ।

अजीवपदार्थके अनंतर आस्रव कहने योग्य है यातैं आस्रवकी प्रकटकताके अर्थि सूत्र कहैहैं—

**कायवाङ्मनःकर्म योगः ॥ १ ॥**

अर्थ—काय वचन मन इनिका कर्म कहिए क्रिया सो योग है। तहां वीर्यांतरायकर्मका क्षयोपशम होतै औदारिकादिक सप्तप्रकार काय वर्गणामैंतें अन्यतम वर्गणाका अवलंबनकी अपेक्षाकरि अत्मप्रदेशका सकंप होना सो काययोग है। बहुरि वीर्यांतराय अर मत्यक्षरादिआवरणका क्षयोपशमकरि प्राप्त भयी वाग्लब्धिकी निकटता होतै जो वाग्रूप परिणमनकै सन्मुख जो आत्मा ताका प्रदेशनका जो हलनचलन सो वाग्योग है। बहुरि अभ्यंतर वीर्यांतराय अर नोइंद्रियावरणका क्षयोपशमस्वरूप मनोलब्धिकी निकटता होतै अर बाह्य पूर्वोक्तनिमित्तका आलंबन होतै मनःपरिणामकै सन्मुख आत्माका प्रदेशनिका चलनहलन सो मनोयोग है। ऐसैं क्षयोपशमलब्धि अभ्यंतर हेतु है। अर केवलीकै क्षयहेतु होतैहू त्रिविध योग है। जातैं क्रियारूप परिणमन करता आत्माकै तीन प्रकार पुद्गल वर्गणाका आलंबनकी अपेक्षा जो आत्मप्रदेशनिका सकंप होना सो योग है। सो सयोगीगुणस्थानपर्यंत है अयोगीकै अर सिद्धानिकै त्रिविध वर्गणाका आलंबनको अभाव तातैं योग नहीं है ॥ ऐसैं मन वचन काय तीन योग हैं तेही आस्रव हैं यातैं सूत्र कहै हैं—

स आस्रवः ॥ २ ॥

अर्थ–कह्या जो योग सो आस्रव है। योगके निमित्ततैं आत्माकै कर्मका आगमन होयहै तातैं योग है सोही आस्रव है। जैसैं सरोवरकै जल आवनेका द्वार होय सो जल आवनेकूं कारण है ताकूं आस्रव कहिए है तैसैं इहांहू योगद्वारकरि आत्माकै कर्म आवैहैं यातैं योगभी आस्रव हैं ऐसे कहिए हैं। अथवा–जैसैं आला वस्त्र है सो समस्त तरफतैं आया रजकूं ग्रहण करैहै तैसै कषायरूप जलकरि आला आत्मा योगानिकरि ग्रहणकिया कर्मकूं समस्त प्रदेशनिकरि ग्रहण करैहै। अथवा जैसैं अग्निकरि तप्तायमान लोहका पिंड जलविषै क्षेप्याहुआ सर्व तरफतैं जलकूं ग्रहण करैहै तैसैं योगनिकरि तप्तायमान जीव समस्त तरफतैं कर्मरूप जलकूं ग्रहणकरैहै॥ सो कर्म दो प्रकार पुण्यपापरूप है ताका हेतु कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

शुभः पुण्यस्याशुभः पापस्य ॥ ३ ॥

अर्थ–शुभ योग पुण्यका आस्रव करैहै। अशुभयोग पापका आस्रव करैहै। तहां प्राणीनिका घात करना असत्य बोलना परधनका हरण करना इर्षापरिणामकूं आदि लेय अशुभ योग हैं यातैं पापका आस्रव होयहै। बहुरि प्राणीनिका उपकार रक्षा करना सत्यवचन बोलना परधनका हरण नही करना पंचपरमेष्ठीकी भक्ति इत्यादि शुभयोग हैं इनितैं पुण्यका आस्रव होय है। इसका विशेष ऐसा–जो प्राणीनिका घात करना विनादिया परधनहरण करना मैथुनप्रयोगादि अशुभ काययोग हैं। अनृतवचन कठोरवचन असत्यवचन इत्यादिक अशुभ वाग्योग हैं। हिंसा ईर्षा ग्लानिका चिंतवन सो अशुभ मनोयोग है। ऐसैं अशुभयोगके असंख्यातविकल्प हैं। बहुरि इनतैं उलटा सो शुभयोग है। यद्यपि परिणामके भेद असंख्यातही हैं तथापि अनंतानंत जीवनिकी अपेक्षा अनंत भेद हैं। अब कहोगे–जैसैं सुवर्णमय सांक-

लबेडी तथा लोहमय बेडी आत्माके स्वतंत्रताका अभाव दोऊ तुल्य करैहैं। तैसैं पाप अर पुण्य आत्माकूं पराधीन करनेको दोऊ निमित्त तुल्य हैं तातैं इनकूं शुभ अशुभ भेद रूप कैसैं कहे। ताका समाधान—इष्ट अनिष्ट गति जात्यादिक रचनेतैं भेद कह्या है। अब इहां कोऊ कहैं—जो आयुकर्मविना सप्तकर्मका आस्रव निरंतर होयहै। तातैं शुभपरिणाम पुण्यहीका कारण अर अशुभ पापहीका कारण कैसैं कहोहो? ताका उत्तर-यद्यपि संसारी जीवनिकै सप्तकर्मका आस्रव निरंतर होय है तथापि ऐसैं जानना जो संक्लेशपरिणामतैं देव मनुष्य तिर्यक् आयुविना एकसो पैंतालीस कर्मकी प्रकृतिनिकी स्थिति बहुत बाढिजाय है अर तीन आयुकी स्थिति घटिजाय है अर मंद कषायके परिणामतैं समस्त कर्मकी स्थिति घटिजाय है अर तीन आयुकी स्थिति बाढिजाय है। बहुरि तीव्रकषायकरि शुभप्रकृतिनिमैं अनुभाग जो रस सो घटिजाय है। अर असातावेदनीय आदिक अशुभप्रकृतिनिमैं अनुभाग बाढिजाय है। बहुरि मंदकषायके प्रभावतैं शुभ जे पुण्यप्रकृति तिनमैं रस बाढिजाय है। अर पापप्रकृतिनिमैं रस घटिजाय है। तातैं स्थिति अनुभागकी अपेक्षाकरि शुभपरिणामनितैं पुण्यास्रव कह्या अर अशुभपरिणामतैं पापास्रव कह्या। जातैं स्थिति अनुभागही प्रधान हैं। स्थितिविना आस्रव कुछ कार्यकारी नाहीं। अर अनुभाग जो रस तिसविना थोथी प्रकृति कहा कार्य करैं। तातैं शुभपरिणामनितैं अशुभकर्मनिकी स्थिति घटिजाय अर अनुभाग जो रस सो घटिजाय तदि अशुभका आस्रव नहीं आवनेतुल्यही है। अर अशुभपरिणामनितैं पुण्यप्रकृतिनिकी स्थिति अनुभाग दोऊ घटिजाय अर पापप्रकृतिनिकी स्थिति अनुभाग बाढिजाय तदि स्थिति अनुभाग-विना आस्रव निष्फल रह्या। सोही पूर्वाचार्यकृत वार्त्तिकमैं गाथासूत्र लिखा है—

गाथा—सव्वट्ठिदीणमुक्कस्स गोदुऊक्कस्स संकिलेसेण। विपरीदे दु जघंणं आयुगतिग बज्ज सेसाणं॥

अर्थ–मनुष्य तिर्यक् देव आयुकूं वर्जिकरिकै समस्तकर्मनिकी ऊत्कृष्ट स्थिति उत्कृष्ट संक्लेशपरिणामनितैं होयहै। विशुद्धपरिणामनितैं जघन्यस्थितिबंध होयहै। अर इन तीन आयुकी स्थिति संक्लेशपरिणामनितैं घटै है विशुद्धतातैं बढैहै ॥

गाथा–सुभपगदीण विसोधिए तिव्वमसुहाण संकिलेसेण। विपरीदे दु जघण्णो अणुभागो सव्वपयडीणं।

अर्थ–विशुद्धपरिणामनिकरि शुभप्रकृतिनिमैं रस अधिक होजायहै। अशुभप्रकृतिनिमैं मंद रस होयहै। अर संक्लेशपरिणामकरि शुभप्रकृतिनमैं रस मंद होय अशुभमैं तीव्र होय तातैं कषायही संसारका कारण है॥ अब यो आसूव सर्व संसारीनिकै समानफलका हेतु है कि कुछ विशेष है यातैं सूत्र कहैहैं—

सकषायाकषाययोः सांपरायिकेर्यापथयोः ॥ ४ ॥

अर्थ–कषायसहित जीवकै सांपरायिक कहिए संसारका कारण ऐसा आस्रव होयहै। अर कषायरहित जीवकै ईर्यापथ कहिए स्थितिरहित आसूव होयहै इहां स्वामीके भेदतैं आसूवमैं भेद है। आसूवके दोय स्वामी हैं। सकषायी जीव अर अकषायी जीव। जे आत्माकूं "कषति" कहिए घातैं ते क्रोधादिक कषाय हैं। तथा जैसैं फिटकडी लोद हरडै ए कषायले द्रव्य वस्त्रकै रंग लगनेकूं कारण हैं। तैसैं क्रोधादिकषाय आत्माकै कर्मरूप रंग लगनेकूं कारण हैं तातैं कषाय कहिए हैं। ऐसैं कषायसहित जीवकै सांपरायिक कहिए संसारका कारण आसूव होय है। अर कषायरहित जे उपशांतकषाय क्षीणकषाय सयोगीकै योगका वशकरि आसूव होयहै सोही ईर्यापथ आसूव है स्थिति एकसमयहूकी नही पावैहै जैसैं मार्ग होय गमनकरि जाय ठहरैनही। तथा जैसे कोरा घट ऊपरि रज उडकरि चली जाय तैसैं कषायनिकी सचिक्कणता विना कर्मरज ठहरै नही॥ अब बहुत भेदरूप जो सांपरायिक आसूव ताके भेद कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

इंद्रियकषायाव्रतक्रियाः पंचचतुःपंचपंचविंशतिसंख्याः पूर्व्वस्य भेदाः ॥ ५ ॥

अर्थ—इंद्रिय पांच, कषाय च्यार, अव्रत पांच, क्रिया पचीस ए सब हैं ते "पूर्व्वस्य" कहिए पहिले कह्या जो सांपरायिक आस्रव ताके भेद हैं। तहां पांच इंद्रिय तो पहिले कह्या। सोही इंद्रियनिके विषयविषैं रागद्वेषरूप प्रवर्त्तना बहुरि कषाय क्रोधादिक बहुरि अव्रत हिंसादिक आगैं कहसी। अब इहां पचीस क्रिया कहैहैं। तहां चैत्य गुरु अर प्रवचन जो आगम इनिकी पूजादिलक्षण सम्यक्त्वक्रिया है।१। अन्य कुदेवतानिका स्तवनादिरूप मिथ्यात्वक्रिया है ॥ २ ॥ कायादिक करि गमनागमनादिरूप प्रवर्तन सो प्रयोगक्रिया है ॥३॥ बहुरि वीर्यांतराय वा ज्ञानावरणका क्षयोपशम होतै संतै अंगोपांगका अवलंबनतैं आत्माकै काय वचन मन के योगकी रचनामैं समर्थ ऐसे पुद्गलनिका ग्रहण सो समादानक्रिया है। अथवा संयमीपुरुषकै असंयमकै सन्मुखपना सो समादानक्रिया है ॥ ४ ॥ बहुरि ईर्यापथ जो गमनकर्म ताकै निमित्त क्रिया सो ईर्य्यापथक्रिया है ॥ ५ ॥ ऐसैं पांच क्रिया कहीं। बहुरि क्रोधके वशतैं जो क्रिया सो प्रादोषिकी क्रिया है। जातैं क्रोध प्रदोषकूं कारण है। कोऊ अपना इष्ट स्त्री वित्तहरणादिक निमित्त विनाही चुगल दुष्ट क्रोध करैहैं जैसैं दृष्टिविषादिक स्वभावतैं ही होय हैं। तथा दुष्टनिकी चेष्टा विनानिमित्तही क्रोधादिरूप है निमित्तवान् प्रदोष है ॥ १ ॥ दुष्टपनाकै अर्थि उद्यम करना सो कायकी क्रिया है ॥ २ ॥ हिंसाके उपकरण शस्त्रादिक ग्रहण करना सो अधिकरणक्रिया है ॥ ३ ॥ अपनै वा परकै दुःखकी उत्पत्तिका कारण सो पारितापिकी क्रिया है ॥ ४ ॥ आयु इंद्रिय बल प्राणका वियोग करनेतैं प्राणातिपातिकी क्रिया है ॥ ५ ॥ ऐसैं पंच क्रिया कहीं । बहुरि प्रमादी जीवकै रागार्द्रीकृतपणातैं रमणीक रूपके अवलोकनका अभिप्राय सो दर्शनक्रिया है ॥ १ ॥ वस्तुके स्पर्शनै विषै परिणामतैं प्रवर्त्तना सो स्पर्शक्रिया है ॥ २ ॥ विषयके अपूर्व

नवीननवीन कारण उपजावना सो प्रात्यायिकी क्रिया है ॥ ३ ॥ बहुरि स्त्रीपुरुष पशूनिके बैठने सोवने प्रवर्त्तनेके देशविषै मलमूत्रादिक क्षेपना सो समतानुपाताक्रिया है ॥ ४ ॥ विना देखी विना सोधी भूमिविषै कायादिकका निक्षेप करना बैठना सोवना सो अनाभोगक्रिया है ॥ ५ ॥ ऐसैं पांच क्रिया हैं। बहुरि जो परके करने योग्य क्रियाकूं आप करै सो स्वहस्तक्रिया है ॥१॥ पाप जाकरि ग्रहण होय ऐसी प्रवृत्तिकूं भला जानना सो निसर्गक्रिया वा आलस्यतैं प्रशस्तक्रियाका नाहीं करना सो निसर्गक्रिया है ॥ २ ॥ परकरि आचारण किया जो पापादिक ताका प्रकाश करना सो विदारणक्रिया है ॥ ३ ॥ चारित्रमोहके उदयतैं आवश्यकादिकनिविषै परमागमकी आज्ञाप्रमाण प्रवर्त्तन करनेकूं असमर्थ होइ अन्यथा प्ररूपण करना सो आज्ञाव्यापादिका क्रिया है ॥ ४ ॥ मूर्खतातैं वा आलस्यकरिकै परमागमकरि उपदेशकरीविधिमैं अनादर करना सो अनाकांक्षा क्रिया है ॥ ५ ॥ ऐसैं पांच क्रिया हैं। बहुरि छेदन भेदन छोलन इत्यादि क्रियामैं तत्परपना अथवा अन्यकरिकै आरंभ करता संता हर्ष करना सो आरंभक्रिया है ॥ १ ॥ परिग्रहकी रक्षाकै अर्थि प्रवर्त्तना सो पारिग्राहिकी क्रिया है ॥ २ ज्ञानदर्शनादिविषै कपटरूप उपाय सो मायाक्रिया है ॥ ३ ॥ कोऊ मिथ्यात्वका कार्य करता होय करावता होय ताकूं प्रशंसादिकरिकै दृढ करै जो बहुत भलै करी ऐसैं मिथ्यात्वकूं दृढ करै सो मिथ्यादर्शन क्रिया है ॥ ४ ॥ संयमका घातक कर्मके उदयके वशातैं निवृत्तिरूप नहीं होना संयमरूप नही प्रवर्त्तना सो अप्रत्याख्यानक्रिया है ॥ ५ ॥ ऐसैं सर्व पचीस क्रियाके नाम कहै। ए आस्रवके कारण हैं ॥ अब आस्रवका विशेष जनावनेकूं सूत्र कहैहैं—

तीव्रमंदज्ञाताज्ञातभावाधिकरणवीर्यविशेषेभ्यस्तद्विशेषः ॥ ६ ॥

अर्थ—तीव्रभाव मंदभाव ज्ञातभाव अज्ञातभाव अधिकरण वीर्य इनिके विशेषतैं तिस आस्रवमैं विशेष है।

बाह्य अभ्यंतर कारणनिकी उदीरणाके वशतैं अतिवृद्धिरूप क्रोधादि कषायनिकरि तीव्र परिणाम सो तीव्रभाव है। अर कषायनिकी मंदतातैं मंदभाव है। कोऊ प्राणीका घात होतैं ज्ञान भया जो मैं प्राणीका घात किया सो ज्ञातभाव है। अथवा यो प्राणी मारने योग्य है ऐसा जानिकरि मारनेमैं प्रवृत्ति करना सो ज्ञातभाव है। बहुरि मद्यादिककरि वा इंद्रियनिके मोहके करनेवाला मद तातैं वा असावधानता है लक्षण जाका ऐसा प्रमादतैं गमनादिकनिमैं विनाजाणे प्रवृत्ति करना सो अज्ञातभाव है। जाके आधार पुरुपनिका प्रयोजन होय सो अधिकरण हैं द्रव्यकी शक्तिका विशेप सो वीर्य है। इन छहके तफावततैं आस्रवविषै तफावत होय है। ए जहां जैसा होय तहां तैसा आस्रव होय है। जातैं कारणमैं भेदतैं कार्यमैं भेद हैही॥ अब कह्या जो अधिकरण तामैं भेद दिखावैहैं—

अधिकरणं जीवाजीवाः ॥ ७ ॥

अर्थ—आस्रवका आधार जीव अर अजीव हैं। इहां बहुवचन कहनेकरि जिस तिस पर्यायकरि सहित जीव अजीव अधिकरण है॥ अब प्रथम जीवाधिकरणका भेद कहैहैं—

आद्यं संरंभसमारंभारंभयोगकृतकारितानुमतकषायविशेषैस्त्रिस्त्रिस्त्रिश्चतुश्चैकशः ॥ ८ ॥

अर्थ—आदिका जीवाधिकरण है सो संरंभ समारंभ आरंभ ए तीन अर मन वचन काय ए तीन, अर कृत कारित अनुमोदना ए तीन, क्रोध मान माया लोभ ए कषाय च्यार, इनिकों परस्पर गुणै एकसो आठ भेद रूप है। हिंसादिकविषै उद्यमरूप परिणाम सो संरंभ है। हिंसादिकका साधन जे कारण तिनमैं अभ्यास करना सामग्री मिलावना सो समारंभ है। हिंसादिकनिमैं प्रवर्तन करना सो आरंभ है। ऐसा ए तीन बहुरि मन वचन कायके भेदतैं योग तीन, बहुरि कृत कहिए आप स्वाधीन होय करै अर परतैं करावै सो

कारित है अर अन्य कोऊ करै ताकूं आप भला जानै सो अनुमत है ऐसै ए तीन बहुरि क्रोध मान माया लोभ ए च्यार कषाय एते विशेषनिकरि परस्पर संबंधरूप करिए तदि एकसो आठ भेद होइहैं। सो ऐसैं क्रोधकृतकायसंरंभ, मानकृतकार्यसंरंभ, मायाकृतकार्यसंरंभ, लोभकृतकार्यसंरंभ, क्रोधकारितकार्यसंरंभ मानकारितकार्यसंरंभ, मायाकारितकार्यसंरंभ, लोभकारितकार्यसंरंभ, क्रोधानुमतकार्यसंरंभ, मानानुमतकार्यसंरंभ, मायानुमतकायसंरभ लोभानुमतकार्यसंरंभ। ऐसैं कायसंरंभके भेद भए। ऐसैंही वचनसंरंभके बारह भेद हैं अर ऐसैंही मनःसंरंभके बारह भेद हैं। सब मिलि संरंभके छत्तीस भेद भए। ऐसैंही समारंभके अर आरंभके छत्तीस छत्तीस भेद होयहैं। सब मिलि जीवाधिकरणके एकसो आठ भेद हैं। बहुरि सूत्रमैं 'च' शब्द है सो अंतरंग भेदके समुच्चयकै अर्थि है। ताकरि अनंतानुबंधी अप्रत्याख्यानावरण प्रत्याख्यानावरण संज्वलन जे कषायके च्यार भेद तिनकरि गुणे च्यारसै बत्तीस भेद होय हैं। ऐसैं जीवके परिणामके विशेषतैं आस्रवमैं भेद है॥ अब अजीवाधिकरणके भेद कहैहैं—

निर्वर्त्तनानिक्षेपसंयोगनिस्सर्गा द्विचतुर्द्वित्रिभेदाः परं ॥ ९ ॥

अर्थ—निर्वर्त्तना निक्षेप संयोग निसर्ग्ग ए च्यार हैं। तहां निर्वर्त्तनाके दोय भेद, निक्षेपके च्यार भेद, संयोगकेदोय भेद, निसर्ग्गके तीन भेद ऐसैं ये अजीवाधिकरणके भेद हैं। तहां निपजाइए सो निर्वर्त्तना है सो दोय प्रकार है। शरीरतैं कुचेष्टा उपजावना सो देहदुःप्रयुक्त नाम निर्वर्त्तना है। अर हिंसाके उपकरण शस्त्रादिककी रचना करना सो उपकरणनिर्वर्त्तना है। तथा एक मूलगुण निर्वर्त्तना एक उत्तरगुणनिर्वर्त्तना। तहां मूल पंचप्रकार शरीर वचन मन श्वासनिश्वासका निपजावना सो मूलगुणनिर्वर्त्तना है। अर उत्तर जो काष्ठपुस्त कहिए मूर्त्तिआदिक अर चित्रकर्मादि निपजावना सो उत्तरगुणनिर्वर्त्तना है। ऐसैंहू दोय प्रकार

निर्वर्त्तना है। वहुरि निक्षेप कहिए धरिए सो निक्षेप है। ताके सहसानिक्षेपाधिकरण, अनाभोगनिक्षेपाधिकरण, दुःप्रमृष्टनिक्षेपाधिकरण, अप्रत्यवेक्षितनिक्षेपाधिकरण, ऐसें निक्षेप च्यार प्रकार है। तहां भयादिककरिकैं वा अन्यकार्य करनेकी शीघ्रताकरिकैं जो पुस्तक कमंडलु शरीर तथा शरीरका मलादिक क्षेपिए सो सहसानिक्षेपाधिकरण है॥ १॥ वहुरि शीघ्रता नहीं होतैहू इहां जीव हैं वा नहीं हैं ऐसा विचार नहीं करै अर अवलोकन विनाही पुस्तक कमंडलु शरीर अर शरीरसंवंधी मलादिक निक्षेपण करिए तथा जहां वस्तु धरी चाहिए तहां नहीं धरना जैसें तैसें अनेक जाइगा धरना सो अनाभोगनिक्षेपाधिकरण है॥ २॥ वहुरि जो दुष्टताकरि वा यत्नाचाररहितपणाकरि जो उपकरण शरीरादिकनिका क्षेपना सो दुःप्रमृष्टनिक्षेपाधिकरण है॥ ३॥ वहुरि जो विनादेख्या वस्तुका निक्षेपण करना सो अप्रत्यवेक्षितनिक्षेपाधिकरण है॥४॥ ऐसें च्यारप्रकार निक्षेप कह्या। वहुरि संयोजना जो संयोग सो दोय प्रकार है। तहां जो शीतस्पर्शरूप जो पुस्तक तथा कमंडलु शरीरादिक तिनकूं तावडाकरि तप्त जो पिच्छिका ताकरि पूछना सोधना इत्यादिक उपकरणसंयोजना है। वहुरि पान जो जलादिक तिनका अन्यपानमें मिलावना तथा भोजनमें मिलावना तथा भोजनकूं पानमें मिलावना तथा अन्यभोजनमें मिलावना सो भुक्तपानसंयोजना है। निसर्गाधिकरण तीन प्रकार है। दुष्टप्रकार मनका प्रवर्त्तन करना सो मनोनिसर्गाधिकरण है॥ १॥ दुष्टप्रकार वचनका प्रवर्त्तन करना सो वाग्निसर्गाधिकरण है ॥ २॥ दुष्टप्रकार कायका प्रवर्त्तन करना सो कायनिसर्गाधिकरण है। भावार्थ—जीव अजीव दोऊ द्रव्यके आश्रय करि कर्मका आगमन होय है तिन भावनिके ए विशेष कहेहैं॥ ऐसें सामान्य आस्रवका स्वरूप कहि अव ज्ञानावरण दर्शनावरण कर्मके आस्रवके कारण कहैहैं—

भंगुर हैं। इहां संसारीप्राणी अनंतपरिवर्तन किए हैं इत्यादिक जगतका स्वभावका चिंतवन करनेतें संसारपरिभ्रमणतें संवेग कहिए भय उपजैहै। बहुरि यो काय है सो अनित्य है दुःखको कारण है अपवित्र है निःसार है कोटियत्न करते करते नष्ट होइगा। बहुरि यो मनुष्यशरीर है सो रोगरूप सर्पनिका बिल है। अर धोवते धोवते निरंतर मैल उगलैहै। सुगंध अत्तर फुलेल लगावता लगावता दुर्गंध बमैहै। पोषते पोषते नहीं धारैहै। सुखित राखतै राखतै अपना नहीं होय है। भूषित करते करते विडरूप दिनदिन होय है। सुधारता सुधारता दिनदिन भयानकता धारैहै। सुख देतादेता दुःख उपजावैहै। मंत्रते मंत्रते मरणतैं भयभीत रहेहै। दीक्षारूप होताहोताहू दूषित करैहै। शिक्षा देतेदेतेहू गुणनिमें नहीं रमैहै। दुःख भोगते भोगतेहू उपशमभावकूं नहीं प्राप्त होय है। रोकते रोकतेहू पापहीमें प्रवर्तन करैहै। प्रेरणा करते करतेहू धर्मकूं नाहीं धारण करैहै। मर्दन करते करते कठोर होय है। रूक्ष करते करते आमकूं धारैहै। तैलादिकतैं मलतै मलतेहू वायुकूं प्राप्त होय है। सिंचता सिंचता पित्तकरि जलैहै। शोषण करते करते कफकरि गलैहै। पूंछते पूंछते कोढादिरोगतैं मिलैहै। चमडाकरि बंध्या है तोहू कालकरि क्षीण होय है। रक्षा करते करतेहू यमका मुखमें पडैहै। ऐसा निंद्य चिंतवन करिके वैराग्यभाव प्रगट होय है। यातैं संवेग वैराग्यताकै आर्थि जगत्का स्वभाव अर कायका स्वभाव चिंतवन करना ॥ अब हिंसादिक पंचपापनिका अनुक्रमतैं लक्षण कहनेकूं सूत्र कहैहैं—

प्रमत्तयोगात्प्राणव्यपरोपणं हिंसा ॥ १३ ॥

अर्थ—प्रमत्तयोगनितैं प्राणनिका व्यपरोपण कहिए वियोग करना सो हिंसा है। कषायसहित आत्माका परिणाम सो प्रमत्त है। अथवा करनेयोग्य, नहींकरनेयोग्य, कहनेयोग्य, नहीकहनेयोग्यनिकूं नहींजानता

संता जीवानिके उत्पत्तिस्थान आश्रय जीवसमासादिकनिकूं नहीं जानता संता कषाय मदसहित हुवा जीवनिकी दयामैं नहीं प्रवर्तैं सो प्रमत्त है। प्रमत्तपणाका योग जो संबंध तातैं प्राणीनिका वियोग करना सो हिंसा है। जातैं जीवकै रागादिकनिकी उत्पत्ति सो हिंसा है। अर रागादिकनिकी अनुत्पत्ति सो अहिंसा है। जातैं हिंसाके दोयभेद, एक स्वाहिंसा एक परहिंसा। तहां राग द्वेष मोहादिकनिकरि आत्माका ज्ञानदर्शनादिक भावप्राणनिको जो घात तो स्वाहिंसा है। अर अन्य देहादिकनिको प्राणीनिको घात सो परहिंसा है। अर जहां अपना ज्ञानादिकनिका घातभया तहां हिंसा निश्चित भई जातैं त्रैलोक्य जीवानिकरि भरचा है। प्रमत्तयोगविना केवल प्राणीकै प्राणनिका वियोगहीतैं प्राणीकी हिंसा नहीं है। जातैं समितिके पालनेवाले मुनि यत्नाचारी तिनकै बाह्यहिंसाहीतैं बंध नहीं होयहै। समितिसहित च्यार हाथप्रमाण भूमीकूं अवलोकनकरि गमन करते साधुका तो पग उठाय अर मेलना अर तहां जीवका उछलिकरि पगतलै दबि मरजाना होतैंहू साधुकै तिसके निमित्ततैं सूक्ष्महू बंध नहीं होयहै। ऐसा आगममैं कह्या है। बहुरि जीवका मरण होहु वा मतिहोहु अयत्नाचारीकै निश्चयतैं हिंसा होयहै। अर यत्नाचारीकै हिंसामात्रही करि बंध नही होयहै। बहुरि जे एकांतवादी जीवको सर्वथा नित्य अविनाशीही मानैहैं तथा सर्वथा क्षणभंगुरही मानैहैं तिनके मतमैं हिंस्य हिंसक हिंसा हिंसाफल इत्यादि कछू नहीं बनिसकैहै। तिनके मतमैं बहुत बाधा आवैहै तातैं तिनका मत प्रमाण नाही ॥ अब अनृतका लक्षण कहैहैं—

असदभिधानमनृतं ॥ १४ ॥

अर्थ—प्राणीनिकूं पीडाका कारण अप्रशस्तवचन कहना सो अनृत है। इहां अप्रशस्तकूं अनृत कहनेतैं जो आपकै परकै इस लोकमैं वा परलोकमैं दुखका कारण असत्य कहना वा झूठ कहना सो समस्त अनृत है।

जिस वचनतैं आत्माका अभावरूप श्रद्धान होजाय, जिस वचनतैं हिंसाके कारण आरंभमैं प्रवृत्ति होजाय, जिस वचनतैं कामकी उत्कटता होजाय, रागभाव बधिजाय, कलह प्रगट होजाय, मूर्छा परिग्रह बधिजाय, धर्मतैं पराङ्मुख होजाय, इंद्रियनिके विषयमैं लीनता होजाय सो अनृत वचन है। तथा जिस वचनतैं परका मर्म भेद्याजाय, परका अपवाद दूषण जगत्मैं प्रगट होजाय, अपमान होजाय, तिरस्कार होजाय, सो अनृतवचन है। जिस वचनतैं देव गुरु धर्मतैं पराङ्मुख होजाय, तथा कुदेव कुगुरु कुधर्ममैं लीनता होजाय, लोकनिंद्य होजाय, लोकापवाद होजाय, सो समस्त अनृतवचन जानहु ॥ अब चोरीका लक्षण कहै हैं—

अदत्तादानं स्तेयं ॥ १५ ॥

अर्थ—अदत्त कहिये विना दिया अन्नका धन धान्यादिकका ग्रहण सो स्तेय है। इहांभी प्रमत्तयोगकी अनुवृत्ति है। जहां लोभक्लेशादिककरि परवस्तु ग्रहणकरनेकी इच्छा ताकूं स्तेय कहिए। परका वस्तुग्रहण होहु वा मति होहु प्रमत्तयोगतैं स्तेय होयही है। यद्यपि कर्म नोकर्म धर्मग्रहण शब्दग्रहण इत्यादिकहू कोऊ दिए नाही तथापि ए अदत्तग्रहण नाहीहैं। जातैं देने लेनेका व्यवहार जहां संभवै तहां अदत्तग्रहण जानना ॥ अब अब्रह्म का लक्षण कहै हैं—

मैथुनमब्रह्म ॥ १६ ॥

अर्थ—मैथुन कहिए कामसेवन सो अब्रह्म है। चारित्रमोहनीयका तीव्र उदयकरि रागभावकी उत्कटतातैं जो स्त्रीपुरुषनिकै परस्पर शरीरका स्पर्श करनेमैं सुखकूं इच्छा करता पुरुषका जो रागपरिणाम सो मैथुन है। कदाचित् चारित्रमोहका उदयसहित दोय पुरुषनिकै वा दोयस्त्रीनिकैहू कामका उदयकरि जो रागपरिणाम सो मैथुन है। बहुरि जो एकही जन हस्तादिकनितैं कुचेष्टा करैहै सोहू तीव्रकामके संबंधतैं मैथुन

है सो अब्रह्म है ॥ अब परिग्रहकूं कहै हैं—

मूर्छा परिग्रहः ॥ १७ ॥

अर्थ—बाह्य अभ्यंतर जे चेतन अचेतन परिग्रह तिनमैं जो ममत्व परिणाम सो मूर्छा है सोही परिग्रह है। बाह्य अभ्यंतर स्त्री पुत्र दासी दास सेवक परिवार गाय भैंसी हस्ती घोडा धन धान्यादिक तथा सुवर्ण रूप्य मणि मोती शय्या आसन गृह आभरण वस्त्रादिक चेतन अचेतन बाह्य परिग्रह अर रागादिक अभ्यंतर परिग्रहका रक्षण उपार्जन संस्कारादिकमैं जो व्यापार सो मूर्छा है। मूर्छा है सोही परिग्रह है। इहां कोऊ कहै—जो "मेरा यह" ऐसा संकल्पही परिग्रह है, तो ज्ञानदर्शनादिकमैंभी 'मेरा' ऐसा संकल्प है तिनकै भी परिग्रहका प्रसंग आया सो यह दोष नहीं। इनिमैं मोहका अभाव है। ज्ञानदर्शनादिक परद्रव्य नहीं आत्माका स्वभाव है इनिमैं मूर्छा कैसैं होय। रागादिक होयहैं ते परके निमित्ततैं होयहैं यातैं परिग्रह हैं। समस्त दोषनिका मूल एक परिग्रह है। जातैं परिग्रहधारीही हिंसामैं तथा आरंभादिकमैं प्रवर्त्तै तथा उपार्जनकै अर्थि हिंसा करै असत्य बोलै परधन हरणकरै कामसेवनमैं प्रवर्त्तै इसहीकरि नरकादिकनिमैं दुःख का प्रकार प्रगट होयहै। बहुरि मिथ्यात्व अर च्यार कषाय तीन वेद हास्यादिक छह ऐसैं चोदह प्रकार परिग्रह है ॥ अब जाकै व्रत होइ सो शल्यरहित हुवा व्रती होयहै। याके कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

निःशल्यो व्रती ॥ १८ ॥

अर्थ—जो शल्यरहित होय सो व्रती होयहै। अनेकप्रकार वेदनारूप शलाकाकरि प्राणीनिका समूहकूं "शृणाति" कहिए घातकरै तातैं शल्य ऐसा नाम कहिए। जैसैं शरीरमैं प्रवेश किया बाणादिक आयुध प्राणीनिकै बाधा करैहै तैसैं कर्मका उदयजनित शल्यहू प्राणीनिकै बाधा करै, तातैं शल्य ऐसा उपचार

करि कहिए हैं। ते शल्य तीन प्रकार हैं। मायाशल्य, मिथ्यात्वशल्य, निदानशल्य। तिनमैं मायाचार कपटकूं धारना सो तो मायाशल्य हैं। विषयभोगनिकी वांछा करना सो निदानशल्य है। अर तत्त्वार्थनिका श्रद्धानका अभाव सो मिथ्यादर्शनशल्य है। जातैं मिथ्यादृष्टीकै वृत होय तोहू द्रव्यलिंगी रह्या तातैं व्रती नहीं। अर मायावी कपटीका वृत सारा झूंठा अर जाकै इंद्रियजनित विषयभोगनिकी वांछा सो तो आत्मज्ञानरहित रागी है, तिसकै रागसहितकै वृत होइ सो परमार्थकूं विनासमझ्या होइ सो अज्ञानीका वृत निष्फल है तातैं शल्यरहितही परमार्थतैं वृती होयहै अन्य नहीं। अब जो वृती होय ताके दोय भेद कहैहैं—

अगार्य्यनगारश्च ॥ १९ ॥

अर्थ—वृतीके दोय भेद हैं। एक अगारी कहिए गृहस्थ वृती होयहै। एक अनगारी कहिए गृहका त्यागी साधु संयमी, ऐसैं वृतीके दोय भेद हैं। जो गृहमैं तिष्ठताही एकदेश वृत धारै सोभी वृती अर जो गृहकूं छांडि समस्त पापनिका मन वचन कायतैं त्यागकरि मूलगुण उत्तरगुणनिका धारक मुनि होय सो हू वृती है। इहां कोऊ प्रश्न करै—जो गृहस्थकै अणुवृत है, परिपूर्ण वृतविना वृती कैसैं कह्या? ताका समाधान—जो नैगमादिक नयकी अपेक्षा कह्या है। जैसैं नगरके मध्य एक छोटासा मकानमैं झूंपडीमैं रहतेकूं नगरनिवासी कहिए तैसैं अणुवृतीकूंहू वृती कहिएहै। तथा जैसैं बत्तीस हजार देशनिका अधिपति सार्वभौमकूंहू राजा कहिए अर एकदेशका पतिकूंहू राजा कहिए ऐसैं अणुवृतीकूंहू वृती कहिए अर अष्टादश सहस्र शील चोरासी लाख उत्तरगुणके धारक महामुनिकूंहू वृती कहिए॥ अब अगारीकूं कहै हैं—

अणुवृतोऽगारी ॥ २० ॥

अर्थ—जाकै अणुमात्र वृत कहिए एकदेश पंचपापनिका त्याग होय सो अणुवृती है सो अगारी क-

हिए गृहस्थ है। द्वींद्रियादिक जंगम प्राणीनिकी हिंसा करनेका त्याग सो प्रथम अणुव्रत है। बहुरि स्नेहके वशतैं वैरके वशतैं मोहके वशतैं असत्य कहनेका त्याग सो द्वितीय अणुव्रत है। बहुरि जो परजीवनिकै पीडाको कारण अर राजादिकनिके भयतैंहू त्यागनेयोग्य ऐसा विनादीया परधनका त्याग सो तृतीय अणुव्रत है। बहुरि परकरि ग्रहणकरी वा नहींकरी ऐसी परकी स्त्रीका संगतैं विरक्त होना सो चतुर्थ अणुव्रत है। बहुरि स्त्री पुत्र दासी दास गाय भैंसी धनधान्य इत्यादि परिग्रहकी इच्छाका वशतैं प्रमाण करना सो परिग्रहप्रमाण नाम पंचम अणुव्रत है। ऐसैं पंचव्रतनिका धारनकरनेवाला अगारी व्रती है। जिनेंद्रकी उपदेशी नीतिकूं नहीं विगाडनाही व्रत है। अब ग्रहस्थकै योग्य अन्यहू व्रत हैं तिनकूं कहैहैं-

दिग्देशानर्थदंडविरतिसामायिकप्रोषधोपवासोपभोग
परिभोगपरिमाणातिथिसंविभागव्रतसंपन्नश्च ॥ २१ ॥

अर्थ—दिग्विरत[1], देशाविरत[2], अनर्थदंडविरत[3], सामायिक[4], प्रोषधोपवास[5], उपभोगपरिभोगपरिमाण[6], अतिथिसंविभाग[7] इनि सात व्रतनिकरि सहितहू गृहस्थ व्रती होय है। इहां विरतिशब्द प्रत्येककै लगावना। लोभका आरंभका त्यागकै अर्थि पूर्वादिक दिशानिका योजन नदी ग्राम नगर पर्वतादिक प्रसिद्धचिह्ननिकरि प्रमाण करना, जो इतना क्षेत्रका प्रमाण है इतना क्षेत्रबाहिर गमनादि करूं नहीं, कराऊं नहीं, करतेकूं भला जाणूं नहीं, सेवकादिक भेजूं नहीं, किंचित् वस्तु मंगाऊं नहीं, भेजूं नहीं, ऐसी यावज्जीव मर्यादाकरि अधिक क्षेत्रमैं वणिजव्यवहारादिकका त्याग करै तिसकै दिग्विरति नामव्रत है। बहुरि यावज्जीव जो दिशाका प्रमाण दिग्व्रतमैं किया तिसके अभ्यंतर ग्राम नगर गृह पाटकादिकका मास पक्ष दिवसादिक कालकी मर्यादाकरि गमनागमनादिकका प्रमाण करै ताकै देशविरति नामव्रत होयहै। बहुरि जातैं

अपना कार्यहू कछु सिद्ध नहीं होइ अर पापका जातैं ग्रहण होइ सो अनर्थदंड है । सो अनर्थदंड पंचप्रकार है । पापोपदेश, हिंसादान, अपध्यान, दुःश्रुति, प्रमादचर्या । तहां जो आरंभका तिर्यंचनिकै क्लेशहोनेका वनस्पति छेदनेका पृथ्वीके खोदनेका स्त्रीपुरुषनिके विषयका तिर्यंचनिके बंधनादिकका जो उपदेश देना सो पापोपदेश नामा अनर्थदंड है । याका विशेष ऐसा—जो इसदेशमैं दासी दास सुलभ हैं इहांसे लेय उस देशमैं वेचैं तो बहुत लाभ होय सो तो क्लेशवाणिज्य है । अर इस देशतैं गाय भैंसि बलद ऊँट लेय उस देशमैं लेजाय तो महालाभ है ऐसैं तिर्यग्वाणिज्य है। बहुरि वागुरया शिकारी शाकुनिकानिकूं कहै उस देशमैं मृग शूकर पक्षी बहुत हैं ऐसैं कहना सो वधकोपदेश है। बहुरि खेतीकूं आदि लेय आरंभ करनेवालेनिकूं कहै पृथ्वीका जलका अग्निका पवनका वनस्पतिका आरंभ इस उपायकरि करना सो आरंभकोपदेश है ऐसैं याके भेद हैं। बहुरि जो हिंसाके उपकरण जे शस्त्र फावडा खुरपा कुदाल वेडी शांकल चाबुक विष अग्नि मार्जारादिक दुष्ट जीवनिका पालना लोहादिक आयुध तथा लाक्षा खली लवण सावग सोरा नील तैल घृत इत्यादिक हिंसाका कारण वाणिज करना सो हिंसादान नामा अनर्थदंड है। बहुरि जो परजीवनके दोषग्रहण करनेका भाव, तथा अन्यकी लक्ष्मीके ग्रहण करनेकी इच्छा, अन्यकी स्त्रीके देखनेकी इच्छा, तथा अन्य मनुष्य तिर्यंचनिकी कलह देखना, तथा परजीवनिके स्त्री पुत्र धन आजीविकाका वियोग चाहना परका अपमान अपवाद अवज्ञा चाहना, परकै हानि होतै हर्ष करना, आपकी उच्चता चाहना, परकी जीति हारि चिंतवन करना शिकारमैं हर्ष मानना इत्यादि अनेक दुष्टचिंतवनकूं अपध्यान नामा अनर्थदंड कह्या है । बहुरि रागद्वेष काम क्रोध अभिमानका वधावनेवाला, हिंसाका पोषण करनेवाला, मिथ्यात्वकूं कहनेवाला, भंडकथा युद्धकथाके धारक महाभारतादिक वेद स्मृत्या-

दिकका श्रवण करना सो दुःश्रुति नामा अनर्थदंड कहा है। बहुरि जो प्रयोजनविना जलका अग्निका वनस्पति छेदनेका भूमिखोदनेका अभिप्राय रखना, तथा घात करना, अतिसंग्रह करना सो सब प्रमादचर्या नाम अनर्थदंड है। ऐसैं पंचभेद वा अनेकभेदरूप अनर्थदंडका त्याग करना योग्य है। बहुरि तीनो संध्याविषै सर्वपापयोगक्रियासों रहित होइ समस्त राग द्वेष तजि साम्यभावकूं प्राप्तहोइ शुद्ध आत्मस्वरूपविषैं लीन होना सो सामायिक है। बहुरि एकएक मासप्रति दोय अष्टमी दोय चतुर्दशी इन पर्वनिमैं सकल आरंभ तजि विषय कषाय आहारका त्याग करि धर्मकथाका श्रवण कर्त्ता करावता धर्मकथाके चिंतवनमैं अंतःकरण लगाय सोलह पहर व्यतीत करै ताकै प्रोषधोपवास है। एकांत पवित्र क्षेत्रमैं साधुनिका निवास करनेयोग्य निर्जनस्थानमैं तथा चैत्यालयमैं तथा अपने रहनेकी जायगामैं निराला स्थानमैं प्राप्तहोइ शास्त्राभ्यास आदि आत्मकल्याणके कार्यमैं प्रवर्त्तै। ताकै प्रोषधोपवास होयहै। बहुरि जो एकबारही भोगनेमैं आवै ऐसैं तांबूल भोजन पान पुष्प गंधादिक तिनकूं उपभोग कहिए। अर जो वस्तु अनेकबार भोगनेमैं आवै ऐसे आभरण वस्त्र गृह वाहन शय्या आसनादिक ते परिभोग हैं। इनि भोगपरिभोगकी मर्यादा करै। तहां त्रसघात प्रमाद बहुवध अनिष्ट अनुपसेव्य जे पंचविषय तिनकै भेदतैं भोग पंचप्रकार है तिन पंचप्रकारके भोगनिका तो यावज्जीव त्याग करना ए तो महापापरूप हैं इनिमैं मर्यादा नहीं है। ए तो महा अनर्थ उत्तमकुलके योग्यही नहीं व्रती कैसैं ग्रहणकरै। तिनमैं मधु अर मांस इनिमैं तो अप्रमाण त्रसजीवनिका घात है। तातैं शुष्कमांसमैं तथा आलामैं कच्चामैं अग्निका पचायामैं तथा अग्निउपरि पकतेमैं निरंतर असंख्यात त्रसजीव उपजैहैं तातैं त्यागही श्रेष्ठ है। बहुरि कार्य अकार्यमैं विवेकका नाश करनेवाला महामोह करनेवाला मद्य है सो प्रमादका नाश करनेकैअर्थि त्यागही करना योग्य

है। इहां मद्यकूं मदिराही नहीं जानना जो परिणाममैं उन्मत्तता उपजावै सो समस्त भंगपानादिक मद्यही है यातैं आत्माके ज्ञानादिक गुणनिका घात होय है। अर मदिरामैं तो त्रस जीवभी असंख्यातका घात अनुपसेव्यादि लौकिक दोषभी बहुत हैं, यामैं हिंसाभी अपरमित है। बहुरि केतकी केवडा निंबका पुष्पकूं आदि लेय बहुत जीवनिका योनिस्थान है। तथा नवनीत जो माखन तथा आर्द्र शृंगवेर कंदमूल हलदी इत्यादिक अनंतकाय हैं। इनिके सेवनेमैं अनंतजीवनिका घात होइ अर किंचित् जिह्वाका आस्वादनमात्र फल है तातैं बहुत जीवनिका वध जाणि त्याग करना श्रेष्ठ है। बहुरि जो अपने शरीरमैं रोग वेदनादिक उत्पन्न करनेवाला अनिष्ट है। जातैं किंचित् आस्वादनकै अर्थि महावेदना रोगकी वृद्धि मरणादिककूं नहीं गिणता जिह्वा इंद्रियका लंपटी होइ अनिष्टकूं भक्षण करै ताकै महापाप होय तातैं अनिष्टका त्याग करना योग्य है। बहुरि शंखचूर्ण गोमूत्रादिक कफ मलमूत्र ऊँटडीका दुग्ध तथा अशुद्धस्पर्शसहित तथा अस्पर्शशूद्र म्लेछादिकनिकरि स्पर्शनकीया भोजन अनुपसेव्य है त्यागने योग्य है। तथा चित्र विचित्र वस्त्र विकाररूप वस्त्र आभरणादिकहू अनुपसेव्य हैं ते त्यागनेयोग्य हैं। तातैं त्रसजीवका स्थान अर प्रमाद करनेके कारण अर बहुवध अर अनिष्ट अर अनुपसेव्य होनेकूं त्यागि अन्य भोगनिमैं तथा न्यायरूप परिभोगनिमैं कालकी मर्यादाकरि त्याग करै सो भोगपरिभोगपरिमाण व्रत है।

बहुरि अतिथि जे मोक्षकै अर्थि उद्यमी अर संयममैं लीन अर अंतरंग बहिरंग शुद्ध ऐसे वृतीनिकै अर्थि शुद्ध मनकरि निर्दोषभिक्षा देना योग्य है। जातैं जिनधर्ममैं लीन यती हैं ते याचनारहित उद्गमादि बियालीस दोष बत्तीस अंतरायरहित चोदहमल टालि भक्तिपूर्वक गृहस्थनिकरि दीया भोजन ग्रहण करै हैं। तातैं गृहस्थ भक्तिपूर्वक संयमकी वृद्धि करनेवाला भोजन देवै तथा दर्शन ज्ञान चारित्रकी वृद्धिका कारण धर्मोप-

करण देवैहै। तथा संयमकै अर्थि रोगका नाश करनेवाला प्रासुक औषध देना तथा ध्यानाध्ययनका कारण शुद्ध वस्तुका देना ऐसैं चार प्रकार दानमैं अपना भोजन धनादिकका विभाग करना सो अतिथिसंविभाग नाम व्रत है। ऐसैं पंचव्रत अर सप्तशील ए बारह व्रत श्रावककै होयहैं ॥ अब सल्लेखनाकूं कहैहैं—

मारणांतिकीं सल्लेखनां जोषिता ॥ २२ ॥

अर्थ—मरणके अंतमैं सल्लेखना जो है ताहि जोषिता कहिए प्रीतिकरै सेवन करै। आयु इंद्रिय बल श्वासोच्छ्वास इन दशप्राणनिका वियोगकूं मरण कहिएहैं। मरणरूप अंतविषै सल्लेखनाकूं प्रीतिकरि सेवन करना सो सल्लेखना दोय प्रकारहै। एक कायसल्लेखना दूजी कषायसल्लेखना है। तहां कायकूं जो सम्यक् कहिए आत्महितकै अर्थि लेखना कहिए कृश करना सो सल्लेखना है। अर कषायनिकूं आत्महितकै अर्थि कृश करना सो कषायसल्लेखना है। जैसैं वात पित्त कफादिकके प्रकोपकरि मरणके अवसरमैं परिणाम आकुल होइ अराधनातैं नहीं चलायमान होइ तैसैं कायसल्लेखना करै। अर मोह राग द्वेषादिककरि अपना ज्ञानदर्शनपरिणाम मरणसमयमैं मलिन नहीं होइ तैसैं कषायसल्लेखना करै ऐसैं अनशन रसपरित्यागादिकका क्रमकरि तो जो देहका त्यागकरै अर शुभध्यान स्वाध्यायादिक करि परमात्मस्वरूपमैं एकाग्रता करता संसारसंबंधी समस्तविकल्प छांडि च्यार आराधनाका आराधक हुवा प्राणत्याग करै ताकै सल्लेखनामरण होयहै संसारके नाश करनेकूं समर्थ है। कोऊ प्रश्न करै—जो समाधिमरणपूर्वक देहका त्याग करै तिसकै आत्मघातका प्रसंग आया। ताकूं कहैहैं—जो राग द्वेष मोहकरि लिप्त हुवा विष शस्त्रादिक कारणनिकरि अपना घात करै तिसकै आत्मघात होयहै। अर सल्लेखनामरण करै ताकै रागादिक नहींहै। जैसैं कोऊ वणिज करनेवाला वणिककै नानाप्रकारके क्रय विक्रयकै योग्य जे रत्न सुवर्ण वस्त्र केसरि कपू-

रादिककरि भऱ्याहुवा गृह होइ तिस गृहका विनाश होना बडा अनिष्ट है। अर जो विनाशके कारण निकट होइ प्रवर्तें तो अपनी शक्तिप्रमाण विनाशके कारणनिकूं दूरि करै अर जो दूरि नही होते दीखैं तो जैसैं बहुमूल्यवस्तुनिका नाश नही होइ तैसैं गृहमैंसूं भिन्न होइ तिष्ठै तैसैं व्रत शील संयमादिक पुण्य परिणामनिके संचयसंयुक्त जो शरीर तिसका विनाश नाहीं चाहेहै। तथापि जो दुर्भिक्ष जरा रोग उपसर्गादिक शरीरके नाशके कारण आय प्राप्तहोइ तो जैसैं अपना सम्यग्दर्शनादि गुण नही मलिन होइ तैसैं यत्न करै अर जो यत्नतैंहू देहका मरण नहीं दूरि होत जाणैं तो जैसैं अपना व्रत संयमादिक नही विनसैं तैसैं आहारादिकका त्यागकरि सलेखनामरण करै तिसकै आत्मघात कैसैं होय। बहुरि जैसैं तपमैं तिष्ठते साधुकै शीत उष्णादिजनित दुःख सुख होतैंहू सुखदुःखरूप अभिप्रायके अभावतैं सुखदुःखमैं रागद्वेष नही होनेतैं सुखदुःखकृत कर्मबंध नही होयहै। तैसैं अरहंतप्रणीत सल्लेखना करनेवाले पुरुषकै जीवनेमरणेके अभिप्रायरहित पुरुषकै अपने मरणमैं रागद्वेषके अभावतैं सल्लेखनामरणमैं आत्मघात कदाचित् नही होयहै। ऐसैं व्रतानिका तथा सल्लेखनाका स्वरूप कह्या। अर जो प्रमत्तयोगविना आत्मज्ञानसहित देहसूं भिन्न कलेवरकूं अवश्यविनाशीक जाणि त्याग करै ताकै हिंसा नही ॥ अब सम्यक्त्वके पंच आतिचार कहैहैं—

शंकाकांक्षाविचिकित्सान्यदृष्टिप्रशंसासंस्तवाः सम्यग्दृष्टेरातिचाराः ॥ २३ ॥

अर्थ—शंका, कांक्षा, विचिकित्सा, अन्यदृष्टिप्रशंसा, अन्यदृष्टिसंस्तव ए सम्यग्दर्शनके पांच आतिचार हैं। तहां जो अरहंतके परमागमतैं प्ररूपण किए अर्थमैं संशय सो शंका है तथा अपने आत्माकूं ज्ञाता द्रष्टा अखंड अविनाशी परपुद्गलनिके संबंधतैं भिन्न जाणिकरिकैहू जो सप्तभयकूं प्राप्तहोना सो शंकानाम आतिचार है। इस लोक परलोकसंबंधी भोगनिमैं वांछा सो कांक्षा नाम आतिचार है। तथा दुःखित दरि-

द्री रोगी इत्यादिक क्लेशितमनुष्य तिर्यंचनिकूं देखि ग्लानि करना तथा अशुभकर्मका उदयमैं ग्लानि करना तथा अरहंतके परमागमतैं जो अनशनादिक तप अर यावज्जीव स्नानका त्याग त्रिकाल परिषहका सहना इत्यादिक आचरणमैं ग्लानिकरना सो विचिकित्सा नाम अतिचार है। मिथ्यादृष्टीनिका ज्ञान तप शील दानादि देखि अपना मनविषैं भला जानना सो अन्यदृष्टिप्रशंसा नाम अतिचार है। अर मिथ्यादृष्टीके ज्ञान चारित्र शील तपादिकनिका वचनकरि प्रशंसा करना सो संस्तव नाम अतिचार है। ऐसैं सम्यग्दर्शनके पांच अतिचार कहे। ऐसैंही व्रतादिकनिके अतिचार हैं—

व्रतशीलेषु पंच पंच यथाक्रमं ॥ २४ ॥

अर्थ—अहिंसादिक अणुव्रत अर दिग्विरत्यादिक शील इनकेभी पांच पांच अतिचार यथाक्रमतैं कहिए है सो जानना। जातैं जाणेविना त्यागपूर्वक व्रत शुद्ध कैसैं होय ॥ अब अहिंसा अणुव्रतके अतिचार कहैहैं—

बंधवधच्छेदातिभारारोपणान्नपाननिरोधाः ॥ २५ ॥

अर्थ—बंध, वध, छेद, अतिभारारोपण, अन्नपाननिरोध ए पांच अहिंसा अणुव्रतके अतिचार हैं। तहां जो प्राणीनिका वांछितदेशमैं गमनकूं रोकना खोडा वेडी शांकल पींजरा कोठा रस्सा जेवडानिकरि बांधना सो बंध अतिचार है। बहुरि लाठी चाबुक वेंतादिककरि प्राणीनिका घात करना सो वध नाम अतिचार है। बहुरि कर्ण नासिका लिंगादि अंग उपांगनिका छेदना सो छेद नाम अतिचार है। बहुरि बलध उंट घोडा भैंसा इत्यादिक ऊपरि जो भार बोझ लादनेकी जो न्यायरूप मर्यादा तातैं अधिक भारका लाधना तथा मर्यादातैं अधिक दूरिचलावना सो अतिभारारोपण नाम अतिचार है। बहुरि मनुष्य तिर्यंचादिकनिकूं खान पानादिकका निरोधकरि भूखा तिसाया राखना तथा काल उल्लंघनकरि भोजन पान देना सो अन्नपानानि-

रोध नाम अतिचार है। ऐसैं अहिंसा अणुव्रतके पंच अतिचार कहे ॥ अब सत्य अणुव्रतके कहैहैं—

मिथ्योपदेशरहोऽभ्याख्यानकूटलेखक्रियान्यासापहारसाकारमंत्रभेदाः ॥ २६ ॥

अर्थ—मिथ्याउपदेश, रहोभ्याख्यान, कूटलेखक्रिया, न्यासापहार, साकारमंत्रभेद ए पांच सत्य अणुव्रतके अतिचार हैं। तहां जो स्वर्गमोक्षके साधक क्रियाविशेषविषैं अन्यजीवनिकूं अन्यथा प्रवर्त्तन करावना झूठा उपदेश देना सो मिथ्योपदेश नाम अतिचार है। तथा स्त्रीपुरुषनिकरि एकांतमैं जो क्रिया आचरण किया ताका प्रकाश करना प्रगट करना सो रहोभ्याख्यान नाम अतिचार है। बहुरि परकरि कह्या नहीं अर परका अभिप्रायतैं किंचित् जानिकरि लिख देना जो तिननै ऐसैं कह्या है ऐसा आचरण कीया है परकूं ठगनेकै अर्थि कूडा लिख देना सो कूटलेखक्रिया नाम अतिचार है। बहुरि कोऊ रुपैया मोहर वा आभरणादिक आपकै धारण करगया सोंपिगया अर फेरि गिणती भूलि अल्पप्रमाण मांगनेलगा वाकूं कहै जो ठीक है अपने है सो लेजावो ऐसैं विस्मरणहुवाकूं कहना सो न्यासापहार अतिचार है। बहुरि कोऊ प्रकरणकरि वा अंगविकार भृकुटीक्षेपादिककरि अन्यके अभिप्रायकूं जाणि ईर्षाभावतैं लोकनिकूं प्रगटकरना सो साकारमंत्रभेद नाम अतिचार है। ऐसैं सत्यअणुव्रतके धारककै त्यागनेयोग्य पंचअतिचार कहे ॥ अब अचौर्यव्रतके कहैहैं—

स्तेनप्रयोगतदाहृतादानविरुद्धराज्यातिक्रमहीनाधिकमानोन्मानप्रतिरूपकव्यवहाराः ॥ २७ ॥

अर्थ—स्तेनप्रयोग तदाहृतादान विरुद्धराज्यातिक्रम हीनाधिकमानोन्मान प्रतिरूपकव्यवहार ए पंच अचौर्यअणुव्रतके अतिचार हैं। चोरी करतेकूं चोरणके अर्थि आप युक्त करै तथा अन्यतैं प्रेरणा करावै तथा करतेकूं भला मानै सो स्तेनप्रयोग अतिचार है। बहुरि जो चोरकूं प्रेरणाभी नहीं करी अर अनु-

मोदनाहू नहीं करी परंतु चोरका ल्याया वस्तुकूं ग्रहणकरै सो तदाहृतदान नाम अतिचार है। बहुरि जो उचित न्यायकूं छांडि जो देना ग्रहणकरना सो विरुद्ध है राज्यके न्यायतैं विरुद्ध सो विरुद्धराज्यातिक्रम है। ज्यों बहुत मोलकी वस्तु अल्पमोलकरि लेना इत्यादिक विरुद्धराज्यातिक्रम दोष है। अर जो तोलावाट तो मान है अर तोलनेकी ताखडी उन्मान है तहां न्यूनकरिकै अन्यकै अर्थि देना अर अधिककरी लेना ऐसा कपटका प्रयोग रखना सो हीनाधिकमानोन्मान नाम अतिचार है। बहुरि जो सुवर्णादिक धातु तथा वस्त्र तथा कुंकुम कपूरादिक तिनमैं खोटी मिलाय खरीमैं वेचना सो मायाचारपूर्वक व्यवहार सो प्रतिरूपकव्यवहार नाम अतिचार है। ऐसैं अदत्तादानत्याग नाम अणुव्रतके पांच अतिचार त्यागनेयोग्य हैं॥ अब ब्रह्मचर्यव्रतके पांच अतिचार कहैहैं—

परविवाहकरणेत्वरिकापरिगृहीतापरिगृहीतागमनानंगक्रीडाकामतीव्राभिनिवेशाः॥ २८॥

अर्थ—परविवाहकरण अपरिगृहीतेत्वरिकागमन परिगृहीतेत्वरिकागमन अनंगक्रीडा कामतीव्रता ए ब्रह्मचर्यव्रतके पांच अतिचार हैं॥ सातावेदनीय अर चारित्रमोहनीय कर्मके उदयतैं जो कन्याका वरण सो विवाह है। परका जो विवाह करना सो परविवाहकरण नाम अतिचार है। बहुरि ज्ञानावरणकर्मके क्षयोपशमतैं प्राप्त भई जो कलागुणप्रवीणता ताकरिकै तथा स्त्रीवेद नाम कर्मके तीव्रउदयकरिकै तथा अंगोपांग नाम कर्मका उदयतैं परपुरुषतैं रमनेका जाका स्वभाव होइ सो व्यभिचारिणी इत्वरिका है। तहां इत्वरिकाके दोय भेद एक तो—जाका कोउ स्वामी नहीं होइ ऐसी जो परपुरुषगामिनी कुलटा सो अपरिगृहीत इत्वरिका है। अर जाकै स्वामी होइ एक पुरुषका परिणीतहोइकरि—जो परपुरुषनिमैं गमन करनेवाली कुलटा सो परिगृहीतइत्वरिका है। इनि दोऊ प्रकारकी व्यभिचरिणीकै जावना बुलावना लेना

देना वचनालाप करना ते दोऊ शील खंडनेके कारण अतिचार हैं। बहुरि कामसेवनयोग्य अंगनिकूं छांडि अन्य अंगनिमैं क्रीडा सो अनंगक्रीडा नाम अतिचार है। बहुरि काममैं अधिक परिणाम तथा कामसेवनमैं निरंतर परिणाम सो कामतीव्राभिनिवेश नाम अतिचार है। ऐसैं ए ब्रह्मचर्य नाम अणुव्रतके धारनकरनेवाले श्रावककै ए पांच अतिचार त्यागनेयोग्य हैं। बहुरि दीक्षितस्त्री अतिबाला स्त्री तिर्यंचणी इनका त्याग कामतीव्रताकरि कह्याही। जिस पापीकै लोकापवादका भय तथा राजाका भय तथा परलोकभय नहीं होयगा तिसकै ऐसैं अन्यायमैं प्रवृत्ति होय है तातैं लौकिकजनही इनिका परिहारकरैहैं तदि श्रावक कैसै ग्रहण करै॥ अब परिग्रहप्रमाणके अतिचार कहैहैं—

क्षेत्रवास्तुहिरण्यसुवर्णधनधान्यदासीदासकुप्यभांडप्रमाणातिक्रमाः॥ २९॥

अर्थ—क्षेत्रवास्तु हिरण्यसुवर्ण धनधान्य दासीदास कुप्यभांड इनिका प्रमाणनिकरि उल्लंघना सो परिग्रहत्याग अणुव्रतके पांच अतिचार हैं। ध्यानादिक उपजनेका स्थान क्षेत्र है। रहनेका गृहादिक मकान सो वास्तु है। रुपया ह्योर इत्यादि हिरण्य है। सुवर्ण प्रसिद्ध है। इहां हिरण्यशब्दकरि तो व्यवहारमैं प्रवृत्तिका कारण रुपये ह्योर इत्यादि लेना। अर सुवर्णशब्दकरि आभरण पात्र अन्य सुवर्णका संचयादि लेना। गौ वलध इत्यादिक धन है। शालि गोंहू इत्यादिक धान्य हैं। शरीरकी गृहकी सेवा करनेके अधिकारी स्त्रीपुरुष दासदासी हैं। वस्त्र कपास चंदनादि कुप्य हैं। इस परिग्रहमैं मेरैं इतनाही ग्रहण है। अधिक त्यागीहू ऐसैं प्रमाणकरि फिर अतिलोभके वशतैं प्रमाणतैं अधिक ग्रहण करना सो प्रमाणातिक्रम है ते परिग्रहपरिमाण व्रतीकै त्यागनेयोग्य पंच अतिचार हैं॥ अब दिग्विरतके पंच अतिचार कहैहैं—

ऊर्ध्वाधस्तिर्यग्व्यतिक्रमक्षेत्रवृद्धिस्मृत्यंतराधानानि ॥ ३० ॥

अर्थ—ऊर्ध्वातिक्रम अधोतिक्रम तिर्यगतिक्रम क्षेत्रवृद्धि स्मृत्यंतराधान ए दिग्विरतके पंच अतिचार हैं। तहां पर्वतवृक्ष भूम्यादिकनिकै ऊपरि चढना सो ऊर्ध्वातिक्रम है। कूप बावडी इत्यादिकनिकै मध्य अवतरणतैं अधोतिक्रम है। भूमिकै मध्य बिल तथा पर्वतादिकनिकी गुफादिकनिमैं प्रवेश करना सो तिर्यगतिक्रम है। पूर्वैं जो दिशानिका योजनादिककरि प्रमाण किया तातैं अधिक क्षेत्रमैं गमनकी वांछा सो क्षेत्रवृद्धि नाम अतिचार है। मर्यादाकरी ताका विस्मरण होना सो स्मृत्यंतराधान नाम अतिचार है। इहां ऐसा जानना। जो दिशाका प्रमाण कीया तिसमैं जो समस्तलोकनके जावनेयोग्य मार्ग है तिसमैं वृतीकूं गमन करना उचित है। अर मार्ग छांडि पर्वत वृक्ष टीबा इत्यादिकऊपरी चढना तथा कूपादिकमैं नीचै उतरना तथा गुफादिकमैं प्रवेश करना सो अतिचार है। ऐसैं दिग्विरतिवृतके पंच अतिचार त्यागनेयोग्य हैं॥ अब देशवृत कहै हैं—

आनयनप्रेष्यप्रयोगशब्दरूपानुपातपुद्गलक्षेपाः ॥ ३१ ॥

अर्थ—आनयन, प्रेष्यप्रयोग, शब्दानुपात, रूपानुपात, पुद्गलक्षेप ए पंच देशविरतिवृतके अतिचार हैं। तहां जो मर्यादारूप क्षेत्रकरि तिष्ठते पुरुषके प्रयोजनके वशतैं मर्यादाबाह्य क्षेत्रकी वस्तु परकरि मंगावना तथा परकूं बुलावना सो आनयन नाम अतिचार है। मर्यादाकरि तिस क्षेत्रकै बाह्य आप तो नहीं गमन करै परंतु सेवककूं वा पुत्रादिकनिकूं कहै जो हमारे तो इस मकानतैं बाहिर गमनका त्याग है। तुमकूं ऐसा कार्य करना ऐसैं अपने अभिप्रायका कार्यकी प्रेरणा करना सो प्रेष्यप्रयोग नाम अतिचार है। मर्यादाबाह्य क्षेत्रमैं तिष्ठते पुरुषनिकूं काश खंखारादि समस्याकरि समझावना सो शब्दानुपात अतिचार है। बहुरि

मर्यादाबाहिर क्षेत्रमैं तिष्ठतेनिकूं अपना रूप दिखाय कार्यमैं प्रवर्त्तन करावना सो रूपानुपात अतिचार है। बहुरि मर्यादाबाह्य क्षेत्रमैं पाषाण कांकरी इत्यादिक क्षेपि कार्यके करनेवालेनिकूं समस्या करना सो पुद्गलक्षेप नाम अतिचार है। ऐसैं देशवृतीकूं त्यागनेयोग्य पंच अतिचार कहै॥ अब अनर्थदंडत्यागका अतिचार कहैहैं-

कंदर्पकौत्कुच्यमौखर्यासमीक्ष्याधिकरणोपभोगपरिभोगानर्थक्यानि ॥ ३२ ॥

अर्थ-कंदर्प, कौत्कुच्य मौखर्य असमीक्ष्याधिकरण भोग परिभोगका अनर्थपणा ए पांच अतिचार अनर्थदंडके हैं सो त्यागनेयोग्य हैं। तहां रागभावकी उत्कटतातैं हास्यतैं मिल्याहुवा गाली भंडवचन बोलना सो कंदर्पअतिचार है। बहुरि रागका उदयकी तीव्रतातैं हास्यवचनभी अर अशिष्ट भंडवचन बोलना अर कायतैंहू निंदनीक क्रिया करना सो कौत्कुच्य नाम अतिचार है। बहुरि धींटताकरि अनर्थक बहुतप्रलाप करना सो मौखर्य अतिचार है। बहुरि प्रयोजनकूं विचारेविना अधिकपणाकरि प्रवर्त्तन करना सो अधिकरण है। सो काय मन वचनकरि तीन प्रकार है। तहां अनर्थकूं करनेवाला खोटा काव्य श्लोकादिक चिंतवन करना सो मन अधिकरण है। अर निःप्रयोजन कथा करना विकथा करना तथा परकै पीडा करनेवाला वचन सो वचन आधिकरण है। अर प्रयोजनविना गमन करना बैठना खडा रहना सचित्त अचित्त तृण वृक्ष पत्र पुष्प फलादि छेदन भेदन कुट्टन क्षेपणादि करना अग्निका विषका क्षारादिकका देना ए समस्त असमीक्ष्याधिकरण हैं। बहुरि जेता अर्थकरि अपना भोग उपभोगकी कल्पना होइ तितना तो अर्थ है। अर प्रयोजनविना अधिकका संग्रह करना सो भोगोपभोगानर्थक नाम अतिचार है। ऐसैं अनर्थदंडविरतिवृतके धारनेवालेकै त्यागनेयोग्य पंच अतिचार हैं॥ अब सामायिक वृतके अतिचार कहै हैं—

योगदुःप्रणिधानानादरस्मृत्यनुपस्थानानि ॥ ३३ ॥

अर्थ—मन वचन कायके योगनिका दुष्प्रणिधान अनादर स्मृत्यनुपस्थान ए सामायिकके पंच अतिचार हैं। सामायिक करनेका अवसरमैं शरीरकै अंगोपांगादिकनिका निश्चलतारहित रखना सो कायदुःप्रणिधान है। अर अक्षरानिका उच्चारणमैं शुद्ध संस्कारका अभाव अर्थ जामैं नहीं जान्या जाय ऐसैं पाठका पढना सो वचन दुष्प्राणिधान है। अर सामायिकके भावमैं अर्थमैं मनका नहीं लगावना सो मनोदुष्प्रणिधान है। इहां प्रणिधान नाम दुष्टपरिणामनिका वा अन्यथा प्रवर्त्तनका है। वहुरि उत्साहरहित अनादरतैं सामायिक करना सो अनादर नाम अतिचार है। वहुरि सामायिकमैं एकाग्रताविना चित्तकी व्यग्रतातैं पाठका भूलि जाना सो स्मृत्यनुपस्थापन नाम अतिचार है । ऐसैं सामायिकव्रतके त्यागनेयोग्य पंच अतिचार कहै ॥ अव प्रोषधोपवासके पंच अतिचार कहैहैं—

अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितोत्सर्गादानसंस्तरोपक्रमणानादरस्मृत्यनुपस्थानानि ॥ ३४ ॥

अर्थ—अप्रत्यवेक्षित अप्रमार्जित ऐसी भूमिमैं मलमोचन तथा उपकरणग्रहण तथा संस्तरोपक्रमण अर अनादर, अर स्मृत्यनुपस्थान ए पंच प्रोषधोपवासके अतिचार हैं। इस भूमिमैं जीव है किं नहीं है ऐसैं नेत्रनिमैं देखना सो प्रत्यवेक्षण है वहुरि कोमल उपकरणकरिकैं सोधना भुवारना सो प्रमार्जन है । तहां जो नेत्रनितैं देखेविना तथा कोमल उपकरणतैं सोधन कीएविना भूमिमैं मल मूत्र कफादिकका क्षेपना सो अप्रत्यवेक्षित अप्रमार्जितोत्सर्गनाम अतिचार है वहुरि देखे शोधे विना अरहंत आचार्यादिकनिकी पूजनके उपकरण तथा गंध माल्य धूपादिकनिका ग्रहण तथा अपने पहरनेके वस्त्र वा पात्रादिकनिका ग्रहण सो अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितादान नाम अतिचार है। वहुरि विनादेखी विनासोधी भूमिविषै वस्त्रादिकनिकूं शय-

नासनके अर्थि बिछावना सो अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितसंस्तरोपक्रमण नाम अतिचार है। बहुरि क्षुधा तृषा-दिककी बाधाकरि आवश्यक क्रियानिविषै अनादर सो अनादर नाम अतिचार है। करनेयोग्य आवश्य-कादिकनिकूं विस्मरण होजाना सो स्मृत्यनुपस्थापन अतिचार है। ऐसैं प्रोषधोपवासके धारक पुरुषकैं ए पांच अतिचार त्यागनेयोग्य हैं। अब भोगोपभोगप्रमाणवृतके अतिचार कहै हैं—

सचित्तसंबंधसम्मिश्राभिषवदुःपक्काहाराः ॥ ३५ ॥

अर्थ—सचित्त सचित्तसंबंध सचित्तसंमिश्र अभिषव दुःपक्क ऐसैं आहारका भक्षणतैं भोगोपभोगप्रमाण-वृतके पंच अतिचार हैं। चेतनासहित द्रव्य पुष्पपत्रफलादिकका आहार सो सचित्तआहार नाम अति-चार है। संचित्ततैं भिड्या संबंधनैं प्राप्त भया संसर्गमात्रतैं प्राप्त भया वस्तुका जो आहार सो सचित्तसंबं-धाहार नाम अतिचार है। सचित्ततैं मिलगया सामिलभया जो भिन्न नहीं किया जाय ऐसा वस्तुका आ-हार सो सचित्तसंमिश्राहार नाम अतिचार है। बहुरि पुष्टवस्तु द्रव्यादिकका आहार करना सो अभि-षव नाम अतिचार है। बहुरि जो अन्न सम्यक् नहीं पक्या होइ सो दुःपक्काहार है। जैसैं भातके पकने-मैं अभ्यंतर तंदुल रहिगया होइ तथा अति सीजिगया होइ सो दुःपक्क है जातैं दुःपक्क आहार करनेतैं इंद्रियनिमैं मदकी वृद्धि होइ वा सचित्तपणाका प्रसंग होइ वातादिक रोग होइ फिर रोगका इलाज करने-मैं पापका बंध होइ तातैं दुःपक्काहार त्यागने योग्य है। ऐसैं भोगोपभोग वृतकै त्यागनेयोग्य पंच अति-चार हैं॥ अब अतिथिसंविभागवृतके अतिचार कहै हैं—

सचित्तनिक्षेपापिधानपरव्यपदेशमात्सर्यकालातिक्रमाः ॥ ३६ ॥

अर्थ—सचित्तनिक्षेप, सचित्तापिधान, परव्यपदेश, मात्सर्य, कालातिक्रम ए दानके पंच अतिचार हैं। स-

चित्त जो कमलपत्रादिकमैं स्थापनकरि दान देवै सो सचित्तनिक्षेप नाम अतिचार है। बहुरि जो अन्यका नामकरि दान देना सो परव्यपदेश नाम अतिचार है। बहुरि देतासंता आदरविना देना सो मात्सर्य है अथवा अन्यदातारतैं ईर्षाभावतैं तथा अदेखसकाभावतैं देना सो मात्सर्य नाम अतिचार है। कालके उल्लंघनकरि अकालमैं भोजन देना सो कालातिक्रम नाम अतिचार है। ऐसैं अतिथिसंविभागके पांच अतिचार हैं॥ अब सल्लेखनाके अतिचार कहैहैं—

जीवितमरणाशंसामित्रानुरागसुखानुवंधनिदानानि ॥ ३७ ॥

अर्थ—जीविताशंसा, मरणाशंसा, मित्रानुराग, सुखानुवंध, निदान ए पांच अतिचार सल्लेखनामरणके हैं। सल्लेखनाकरिकै जीवनेकी इच्छा करना जीविताशंसा नाम अतिचार है। रोगादिक उपद्रवतैं आकुल होइ मरणकी वांछा करना सो मरणाशंसा नाम अतिचार है। पूर्वै जिनकै जिनकै सामिलरहि अनेक क्रीडादिकमैं रच्या तिन मित्रनिकूं स्मरण करना सो मित्रानुराग नाम अतिचार है। बहुरि पूर्वै भोगे भोगनिकूं शयनकूं क्रीडनिकूं चिंतवन करना सो सुखानुवंध नाम अतिचार है। बहुरि जो विषयसुखनिकी अभिलाषा भोगनिमैं आगामीकालमैं वांछा सो निदान नाम अतिचार है। ऐसैं सल्लेखनामरण करनेवाला वृतीका पंच अतिचार कह्या॥ अब दानका लक्षण कहै हैं—

अनुग्रहार्थं स्वस्यातिसर्गो दानं ॥ ३८ ॥

अर्थ—आपका अर परका उपकारके अर्थि धनादिकका त्याग करना देना सो दान है। जिसतैं आपके पुण्यबंध होइ वा धर्मात्मा पात्रका लाभ होय सो अपना उपकार है। अर अन्य जीवकै सम्यग्ज्ञानादिककी वृद्धि होइ सो परका उपकार है। अपना अर परका उपकारकै अर्थि आहारादिक देना सो दान है॥ अब

दानके फलमैं विशेषके दिखावनेकूं सूत्र कहै हैं—

विधिद्रव्यदातृपात्रविशेषात्तद्विशेषः ॥ ३९ ॥

अर्थ—विधिविशेषतैं, द्रव्यविशेषतैं, दातारके विशेषतैं, पात्रके विशेषतैं दानमैं विशेषहै। तहां प्रतिग्रह उच्चस्थान पादोदक प्रणमन इत्यादिक विधि हैं। इनमें तफावततैं फलमैं विशेष है तफावत है। बहुरि आहार उपकरणादिक कोऊ तो तप स्वाध्यायकी वृद्धिका कारण होइ तथा कोऊ नहीं होइ इत्यादिक द्रव्यके तफावततैं फलमैं तफावत है। बहुरि ईर्षारहितता तथा विषादरहितता तथा देनेके इच्छुकमैं देतेमैं दीया तिसमैं प्रीति होइ तथा कल्याणका अभिप्राय होइ तथा दृष्टफलकी चाहना नहीं होइ तथा निदान नहीं होइ इत्यादि दातारके गुण हैं तिनके तफावततैं फलमैं तफावत होय है। बहुरि सम्यग्दर्शनादिक गुणनिकरि युक्त पात्र होइ पात्रके तफावततैं फलमैं तफावत होय है। ऐसैं विधि द्रव्य दातार पात्र इनके विशेषतैं दानमैं विशेष जानना। जहां जैसा होय तहां तैसा फल होय। ऐसैं सप्तम अध्यायके विषैं हिंसादिक पंच पापके त्यागकूं व्रत कहिकै तिस व्रतके एकदेशतैं अणुव्रती सर्वदेशतैं महाव्रती ऐसैं कह्या। बहुरि तिन व्रतानिके दृढ करनेकूं पांच पांच भावना कहीं। बहुरि पांच पापनिकूं इस लोक परलोकमैं दुःखदाई तथा दुःखरूप कहे। बहुरि मैत्री आदि च्यारि भावना कही। बहुरि संसार देह का स्वभावकी भावना कही। बहुरि पंचपापनिका जुदा जुदा लक्षण कह्या। तथा शल्यरहितकूं व्रती कह्या बहुरि गृहस्थके अणुव्रत सप्त शील कहे। अंतसल्लेखना कही। बहुरि एकसम्यक्त्व पंच अणुव्रत सप्त शील एक सल्लेखना इन चोदहनिके पांच पांच अतिचार कहे। बहुरि दानका लक्षण अर दानके मध्य विशेषपणा कह्या ॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे सप्तमोऽध्यायः।

अर्थ—ऐसैं तत्त्वार्थका है अधिगम जातैं ऐसा मोक्षशास्त्र तिस विषैं सप्तम अध्याय पूर्ण भया।

दोहा—है जातैं तत्त्वार्थका, अधिगम शिवसुखदाय। मोक्षशास्त्र मंगलमयी, नमूं सप्तमोऽध्याय ॥

# अथाष्टमोऽध्यायः ।

दोहा ।

श्रीजिनेंद्रपद नमनतैं, होई सवसुखसंच ।
करम भरम संवंधका, कारन रहै न रंच ॥

मिथ्यादर्शनाविरतिप्रमादकषाययोगा वंधहेतवः ॥ १ ॥

अर्थ—इस सूत्रमैं वंधपदार्थका वर्णन करिए है परंतु गुणस्थाननिके अर मार्गणास्थाननिके तथामार्गणा है मध्य जाकै ऐसी वीसप्ररूपणानिका स्वरूप जाणेविना वंधका उदयका सत्त्वका स्वरूप स्पष्ट समझनेमैं नहीं आवै तथा प्रसंगपाय प्रयोजन स्वरूप समाझि पहली संक्षेपकरि गुणस्थाननिका स्वरूप लिखिए है। तिनमैं प्रथमही गुणस्थाननिका नाम जानेनयोग्य है ।

गुणस्थान—मिच्छा सासण मिस्सो, अविरदसम्मो य देसविरदो य ॥
विरदप्पमत्त इदरो, अपुव्व अणियट्टि सुहुमो य ॥ १ ॥
उवसंत खीणमोहो, सजोगकेवलिजिणो अजोगी य ॥
चोद्दसगुणठाणेहिं य, कमेण सिद्धा य णादव्वा ॥ २ ॥

मिथ्यात्व[1], सासादन[2], मिश्र[3], अविरतसम्यग्दृष्टि[4], देशविरत[5], प्रमत्तसंयत[6], अप्रमत्तसंयत[7], अपूर्वकरण[8], अनिवृत्तिकरण[9], सूक्ष्मसांपराय[10], उपशांतमोह[11], क्षीणमोह[12], सयोगकेवलीजिन[13], अयोगकेवलीजिन[14], इस प्रकार गुणस्थाननिके चोदह नाम कहे । अव इनके नामनिके अर्थसहितपणा दिखावैहैं—मिथ्यात्व कहिए

असत्यार्थ है दृष्टि कहिए श्रद्धान जाकै सो मिथ्यादृष्टि है ॥१॥ आसादना नाम विराधनाका है जो सम्यक्त्वकी विराधनासहित प्रवर्त्तै सो सासादनसम्यग्दृष्टि कहावै। जातैं सम्यक्त्वतैं छूटि मिथ्यात्वकै सन्मुख होइ तादि सासादन नाम पावै ॥ २ ॥ बहुरि सम्यक्त्व अर मिथ्यात्व दोऊ मिलेहुए परिणाम होइ सो मिश्र नाम पावै ॥ ३ ॥ बहुरि जाके व्रत नहीं होइ अर सम्यग्दर्शन होय सो अविरतसम्यग्दृष्टि नाम पावै ॥४॥ बहुरि जाकै एकदेशविरत कहिए व्रत होइ सो देशविरत नाम पावै ॥ ५ ॥ बहुरि जो संयत कहिए संयमी होइ अर प्रमादसहित होइ सो प्रमत्तसयंत है ॥६॥ बहुरि प्रमादरहित ध्यानमैं लीन जो संयमी सो अप्रमत्त संयत है ॥ ७ ॥ बहुरि जाकै समयसमय अपूर्व कहिए पूर्वके समयमैं नहींभए ऐसे करण कहिए विशुद्धपरिणाम होंय सो अपूर्वकरण है ॥ ८ ॥ बहुरि निवृत्ति नाम विशेषताका है भिन्नताका है। जिसमैं नानाजीवनिकी अपेक्षाहू एकसमयमैं एकसदृश परिणामही होइ निवृत्ति कहिए भिन्नरूप नहीं होइ सो अनिवृत्तिकरण है ॥ ९ ॥ बहुरि जामै सूक्ष्म कहिए अतिमंदतारूप सांपराय कहिए कषाय होइ सो सूक्ष्मसांपराय है ॥ १० ॥ बहुरि जहां मोहका अत्यंत उपशम होइ सो उपशांतमोह नाम है ॥ ११ ॥ बहुरि जहां मोहका सत्तामैंतैं अत्यंत नाश होइ सो क्षीणमोह नाम है ॥१२॥ बहुरि च्यारि घातियाकर्मकूं जीति लिया तातैं जिन है। अर केवल कहिए असहाय इंद्रियादिकनिकी अपेक्षारहित ज्ञान होइ सो केवली है। अर मन वचन कायके योगनिसहित जे केवली जिन सो सयोगकेवली जिन हैं ॥१३॥ बहुरि योगरहित जो केवलीजिन सो अयोगकेवलीजिन नाम है ॥ १४ ॥ ऐसैं गुणस्थाननिका अक्षरार्थ कह्या। ये गुणस्थान हैं ते आत्माका स्वभाव नहीं है। मोहकर्मका उदयादिक वा योगनिकी अपेक्षातैं होइ हैं। अब मिथ्यात्वगुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। दर्शनमोहका भेद जो मिथ्यात्वप्रकृति ताका उदयकरि जो जीवकै

तत्त्वार्थका श्रद्धान नहीं होना, अतत्त्वकूं तत्त्व समझना, सत्यार्थ आप्त आगम गुरुका स्वरूपकूं नहीं श्रद्धान करना, कुदेवमैं देवबुद्धि करना, कुगुरुमैं गुरुबुद्धि करना, कुआगममैं आगमबुद्धि करना, कुधर्ममैं धर्मबुद्धि करना तथा सत्यार्थ देव गुरु धर्मकूं असत्यार्थ देव गुरु धर्मकूं समान जानना, तथा देव गुरु धर्म स्वतत्त्व परतत्त्वकूं जाननाही नहीं, देहादिक परद्रव्यमैंही आपा धारणकरना, देहके रूप जाति कुलकूंही आत्मा जानना सो समस्त मिथ्यात्वके उदयतैं है। वहुरि मिथ्यात्वके उदयकूं अनुभवन करता जीव विपरीतश्रद्धानी होय है। अर अहिंसालक्षण धर्म तथा समस्तजीवनिमैं मैत्रीभाव तथा समस्तद्रव्यानिमैं साम्यभाव तथा क्षमादिकपरिणाम ताकूं नहीं रुचैहैं। अहंकारादिक मदकरि सहित जगतकी अवस्थाकूं नहीं जानता धर्ममैं रुचि नहीकरै। जैसैं पित्तज्वरके धारककूं मधुररस नहीं रुचैहै। अर जो कदाचित् धर्मका श्रवणहू करै तो जैसैं सर्प दुग्ध मिश्री पानकरिकैहू विषमविषकूं उगलैहै। तैसैं धर्मश्रवणकरिकैहू धर्मके धारक पुरुषनितैं वा धर्मकी कथनीतैं तथा धर्मायतनतैं वडा वैर करैहै। इस मिथ्यात्वके एकांत[1] विपरीत[2], विनय[3], संशय[4], अज्ञान[5] ऐसैं पांच भेद हैं इनमैं अनेक विपरीतता गर्भित है। सो जहां तहां वर्णन कियाही है। इस मिथ्यात्वगुणस्थानका काल अनादि अनंत है, अर अनादि सांतहू है, अर सादि सांतहू है, ऐसैं मिथ्यात्व गुणस्थानका स्वरूप कह्या॥ अव सासादनगुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। जो कोऊ जीवकै प्रथमोपशमसम्यक्त्व था सो उपशमसम्यक्त्वका काल अंतर्मुहूर्त्तका है। तिस उपशमसम्यक्त्वकालमैं जघन्यकरि तो एक समय वाकी रहिगया होय, उत्कृष्ट छह आवलीप्रमाण रहिगया होय, तादि अनंतानुवंधी क्रोध मान माया लोभ इन च्यार कषायमैंतैं कोऊ एक कषायका उदय होय तादि सम्यक्त्व तो नष्ट होगया अर अनंतानुबंधी च्यार कषायमैंतैं एक कोऊ कषाय अनुभव करता जीवकै सासादन सम्यक्त्व होइ क्योंकि

सम्यत्त्वकी विराधनासहित परिणाम भया तातैं सासादनसम्यत्त्व नाम भया।

भावार्थ—उपशमसम्यत्त्वका काल अंतर्मुहूर्त्तका है अंतर्मुहूर्त्त पाछैं नियमतैं छूटैहै। जो तहां मिथ्यात्व-कर्मका उदय आजाय तो उपशमसम्यत्त्व छूटि मिथ्यात्वगुणस्थानी होजाय। अर तहां जो अनंतानुबंधी क्रोध मान माया लोभमैंतैं कोऊ एकका उदय हो जाय तो सासादनगुणस्थानी हो जाय। अर सम्यत्त्व-प्रकृतिका उदय हो जाय तो उपशमसम्यत्त्व छूटि क्षयोपशम सम्यत्त्व होजाय। जो जीव उपशमसम्यत्त्व रूप रत्नपर्वततैं छूटि मिथ्यात्वरूपभूमिकै सन्मुख भया, जेतै अंतरालमैं जघन्य एक समय उत्कृष्ट छह आवलीपर्यंत अंतरालमैं वर्तै तेतैं सासादनगुणस्थानी कहावैहै। जैसैं वृक्षतैं फल टूट्या अर भूमिमैं नहीं पड्या तेतैं वृक्षका अर भूमिका संबंधरहित अंतरालमैं है तैसैं कोऊ जीव अनंतानुबंधीका उदय होतै स-म्यत्त्वी नहीं रह्या अर मिथ्यात्वका उदयविना मिथ्यात्वी नहीं कहाया बीचमैं जघन्य एक समय उत्कृष्ट छह आवली कालप्रमाण सासादनगुणस्थानी कहावैहै। याका जघन्य एक समय, उत्कृष्ट छह आवलीप्र-माणही काल है पाछैं नियमतैं मिथ्यात्वी होय है ऐसैं द्वितीय सासादनगुणस्थानका स्वरूप कह्या॥ अब तृतीय मिश्रगुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। दर्शनमोहनीयका भेद एक जात्यंतरसर्वघाति सम्यङ्मिथ्यात्व है द्वितीय नाम जाका ऐसी मिश्रप्रकृतिका उदयकरि जीवकै सम्यक्त्व अर मिथ्यात्वरूप मिलेहुए कर्बुरित परिणाम होयहैं। इस मिश्रप्रकृतिका उदयकरि केवल सम्यक्त्वपरिणामभी नहींहोइ। अर केवल मिथ्या-त्वपरिणामहू नही होइ। जैसैं दधि जो दही अर खांड दोऊ मिलजाय तादि एक अन्यजातिका स्वाद अनुभव करावैहै जुदजुदा स्वाद नही देवैहै। तैसैं मिश्रप्रकृतिका उदयकरि सम्यक्त्व मिथ्यात्व दोऊनिका मिलनरूप अनुभव होयहै। बहुरि मिश्रगुणस्थानी जीव देशसंयम तथा सकलसंयमकूं नहीं ग्रहण करैहै।

क्योंकि मिश्रगुणस्थानीकै देशसंयम सकलसंयमके होनेयोग्य करणरूप परिणामनिका असंभव है। मिश्रगुणस्थानीकै देशसंयम सकलसंयम भावनिप्रति चढनेकी योग्यता नही है। अर चतुर्गतिका कारण चार आयुका बंधभी नही करैहै। अर मिश्रगुणस्थानमैं मरणभी नही होयहै। मिश्रगुणस्थानकूं छांडि असंयतसम्यक्त्वमैं वा मिथ्यात्वमैं जाय मरण करैहै ऐसा नियम है। बहुरि मिश्रगुणस्थानी पूर्वें सम्यक्त्वपरिणाममैं वा मिथ्यात्वपरिणाममैं जहां आयुवंध कीयाहोय तिस सम्यक्त्व वा मिथ्यात्व परिणामनैं प्राप्त होयकरिकै ही मरण करैहै ऐसाभी नियम केई आचार्यनिके अभिप्रायतैं जानना। बहुरि मिश्रगुणस्थानमैं मारणांतिकसमुद्घातहू नही करैहै। ऐसैं मिश्रगुणस्थानका स्वरूप कह्या ॥ अब चौथा असंयतसम्यग्दृष्टिगुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। सम्यक्त्व जो तत्त्वार्थनिका श्रद्धान सो सम्यग्दर्शन एक प्रकार है। तथापि कारणके वशतैं तीन प्रकार है। जातैं दर्शन मोहनीयकी तीन प्रकृति अर ४ अनंतानुबंधी कषाय इनि सातप्रकृतिनिका उपशमतैं उपशमसम्यक्त्व होयहै। अर इन सात प्रकृतिनिका अत्यंतक्षयतैं क्षायिकसम्यक्त्व होयहै। अर इनि सातप्रकृतिनिका क्षयोपशमतैं क्षायोपशमिक सम्यक्त्व होय है। तिन तीन प्रकार सम्यक्त्वमैं क्षायोपशमसम्यक्त्वका स्वरूप कहिए है। जहां अनंतानुवंधी कषायनिका प्रशस्त उपशम तो नहीं होइ अर अप्रशस्त उपशम होय, अथवा अनंतानुबंधीका विसंयोजन भया होय, अन्य द्वादशकषाय नवनोकषायरूप परिणमिजाय ताकूं विसंयोजन कहिएहैं। अर मिथ्यात्व अर सम्यग्मिथ्यात्व इन दोऊ दर्शनमोहकी प्रकृतिनिका प्रशस्त उपशम होय, अथवा क्षयकूं प्राप्त होय। अर सम्यक्त्वप्रकृतिका देशघातिस्पर्द्धनिका उदय होतैं जो तत्त्वार्थनिका श्रद्धान होइ सो क्षयोपशमसम्यक्त्व है।

भावार्थ—जिसकैं अनंतानुबंधी च्यार कषायनिका उपशम होइ अथवा विसंयोजन होइ अर मिथ्यात्व

अर सम्यग्मिथ्यात्व दोऊनिका उपशम होइ, अर सम्यक्त्व प्रकृतिके देशघातिस्पर्द्धकनिका उदय होय तदि क्षायोपशमिकसम्यक्त्व होय है। इहां ऐसा जानना। जो प्रकृति उदययोग्य तो नहीं होइ तोभी स्थिति अनुभागकी वृद्धिहानिकै योग्य होय वा संक्रमणयोग्य होय सो अप्रशस्तोपशम कहिए है। अर जो प्रकृति उदययोग्यभी नहीं होइ अर स्थिति अनुभागकी वृद्धिहानि योग्यभी नहीं होइ, अर संक्रमण योग्यहु नहीं होइ तहां प्रशस्तोपशम कहिए है। इस क्षयोपशमसम्यक्त्वविषै छहप्रकृतिनका तो उपशम वा क्षय हैही। एक सम्यक्त्वप्रकृतिका देशघातिस्पर्द्धकनिका उदय है। सो देशघातीनिका उदयकै तत्त्वार्थनिका श्रद्धान बिगाडदेनेका सामर्थ्य नहीं तातैं सम्यक्त्व वण्यारहै तोहू चल मल अगाढ इन तीन दोषनिकरि सहित सम्यक्त्व होय है। क्योंकि सम्यक्त्वप्रकृतिकै उदयमैं तत्त्वार्थका श्रद्धान बिगाडनेका सामर्थ्य तो है नाहीं केवल सम्यक्त्वकै मल दोष लगावनेमात्रही सामर्थ्य है। तातैं इस प्रकृतिकूं देशघाति कहिए है। सम्यक्त्वप्रकृतिके उदयकूं अनुभवै याहीतैं याकूं वेदकसम्यक्त्व कहिए है। अब चलादिक दोषनिका स्वरूप कहैहैं। अपनेही जे आप्त आगम पदार्थ तिनविषैंही जो चलायमान होय सो चलदोष है। जैसैं आपकरि कराया जो अरहंतका मंदिरादिकविषैं यो हमारो मंदिर है यो हमारो देव है ऐसा अभिप्राय करैहै। अर परकरि कराया ताको ये परका है ऐसा परपणाका अभिप्राय सो चलदोष है। क्योंकि अरहंतका मंदिरादिक ते तो महान् आनंदकरि समस्तभव्यनिकै आराधनेयोग्य हैं। तथापि ए मंदिर ए प्रतिमा हमारा ये अन्यका ऐसा अभिप्राय सो चलदोष है। जैसैं नानाप्रकार कल्लोलनविषै जल एकही है तोहू नानारूपकरि चलैहै तैसैं दर्शनमोहनीयका भेद जो सम्यक्त्वप्रकृति ताका उदयकरि अपनेही आप्त आगम पदार्थनिविषैं श्रद्धान चलायमान रहैहै परकेमैं नाहीं जाय है। ऐसा चलदोष है।

बहुरि सम्यक्त्वप्रकृतिका उदयतैं श्रद्धानकै अतिचार मल लागै। जैसैं शुद्धसुवर्ण है सो परसंगकरि मलिन होइ तैसैं सम्यक्त्वप्रकृतिका उदयकरि श्रद्धान मलिन होय सो मलदोष है। बहुरि जैसैं वृद्धपुरुषका हस्तविषैं लाठी स्थानऊपरिही रहै स्थानसूं चलै नही अर हस्ततैंहू नही छूटै तोहू सकंप रहैहै। ताकूं अगाढ कहिए हैं। तैसैं आप्त आगम पदार्थका श्रद्धानमैं अवस्थित दृढपुरुषहूकै सम्यक्त्वप्रकृतिके उदयतैं श्रद्धान कंपायमान रहैहै। सोही दिखावैहैं। समस्त अरहंतदेवनिकै समानही अनंतशक्ति है। तोहू इस शांतिकर्मके विषैं श्रीशांतिनाथस्वामीही समर्थ हैं। इस विघ्नविनाशनकर्मविषैं पार्श्वनाथदेवही समर्थ हैं। इत्यादि प्रकारकरिकै श्रद्धानकै शिथिलपणाका संभवतैं अगाढ दोष है। अब औपशमिक क्षायिक सम्यक्त्वकी उत्पत्तिका कारण अर इनिका स्वरूपकूं कहैहैं। अनंतानुबंधी क्रोध मान माया लोभ अर मिथ्यात्व सम्यग्मिथ्यात्व अर सम्यक्त्वप्रकृति ए तीन दर्शनमोहकी इनि सातप्रकृतिनिका करणपरिणामनिकरि अत्यंत उपशमकरिकै उपशमसम्यक्त्व उपजैहै। अर इनही सप्तप्रकृतिनिका क्षयतैं क्षायिक सम्यक्त्व होय है। ए दोऊही सम्यक्त्व निर्मल हैं। इनमैं शंकादिक मलदोषका लेशहू नही है। तथा ए निश्चल हैं। आप्त आगम पदार्थ है विषय जाका ऐसा श्रद्धानका विकल्पनिविषैं कहांहू शिथिल नहीहैं बहुरि दृढ हैं गाढरूप हैं आप्तादिकनिमैं तीव्ररुचिका संभवतैं दृढ होयही। ऐसैं कह्या जो तीन प्रकार सम्यग्दर्शन तिनकरि परिणत सम्यग्दृष्टि हैं। अर अप्रत्याख्यानावरण क्रोध मान माया लोभ इनमैंतैं कोई एकका उदयकरि संयमभाव नहीं होसकै तातैं याकूं असंयतसम्यग्दृष्टि कहिए है। यो असंयतसम्यग्दृष्टि भगवान् अरहंतका उपदेश्या सत्यार्थ आप्त आगम पदार्थका श्रद्धान करैहै। अर जो आपकै विशेषज्ञान नहीं होय अर केवल उपदेशदाताके संबंधतैं भगवान् अरहंतका उपदेश्या जाणि असत्यार्थहू श्रद्धान करै

जो भगवान्का आगममैं ऐसैंही कह्या होयगा, सोहू सम्यग्दृष्टि है भगवान्की आज्ञा नहीं उलंघनतैं। बहुरि कोऊ बहुज्ञानीका संबंध होइ अर गणधरादिकनिका उपदेश्या आगम दिखावै जो तुमने श्रद्धान जो किया सो नहीं है। भगवान्का आगममैं ऐसैं उपदेश है। तुम जो समझि रख्या है सो नहीं है। ऐसैं समझावतेहू जो खोटे आग्रहतैं तथा अभिमानतैं तथा हम हजारनिमनुष्यनिमैं कह्या अब कैसैं फिरैं ऐसै वचनके पक्षपाततैं जो असत्यार्थके हटकूं नहीं छांडे सो जीव उसही कालतैं मिथ्यादृष्टि होय है। बहुरि यो असंयतसम्यग्दृष्टि है सो इंद्रियनिके विषयनिमैं विरक्त नहीं विषयनिका याकैं त्याग नहीं। तथा त्रस स्थावरनिकी हिंसाका त्यागहू नहीं है। तथापि जिनेंद्रके वचनका दृढश्रद्धानतैं विषयकषायनिकूं विषसमान जानता विषयनिमैं अतिविरक्त है अर प्रयोजनविना स्थावर त्रसनकी विराधनामैंहू नहीं प्रवर्त्तै है हिंसाकूं महान अधर्म जानै है। याका जघन्यकाल अंतर्मुहूर्त्त है। उत्कृष्ट तेतीससागर कुछ अधिक जानना। ऐसैं अविरतसम्यग्दृष्टि नाम चतुर्थगुणस्थानका स्वरूप कह्या। अब देशसंयम नाम पंचमगुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। अनंतानुबंधी अर अप्रत्याख्यानावरण इन अष्टकषायनिका उपशमतैं अर प्रत्याख्यानावरण च्यार कषायनिका देशघातिस्पर्द्धकनिका उदय होतेंसंतै अर सर्वघातिस्पर्द्धकनिका उदयाभावलक्षण क्षय होतैं सकलसंयमके भाव नहीं होयहैं। देशसंयम होय है। एकदेश थोरे व्रत होय हैं। देशसंयमकूं धारण करणेतैं देशसंयम नाम पंचमगुणस्थान प्राप्त होय है। जाकै त्रसनिकी हिंसाका त्याग अर स्थावरनिकी हिंसाका त्याग नहीं। एककालविषैं त्रसकी हिंसातैं विरत अर स्थावरहिंसातैं विरत नहीं तातैं याकूं विरताविरतहू कहिए हैं। परंतु प्रयोजनविना स्थावरहिंसाकूं नही करैहै। इस देशसंयम गुणस्थानमैंही श्रावकव्रतके ग्यारह स्थान वर्णन हैं जाकी जैसी शक्ति होइ तिस प्रमाण धारण करै है।

इन ग्यारह स्थानका वर्णन लिखैं तो ग्रंथ बहुत होजाय यातैं नहीं लिख्या है रत्नकरंडश्रावकाचारादि अन्य ग्रंथनितैं जानना। याका काल जघन्य तो अंतर्मुहूर्त है अर उत्कृष्टकाल अष्टवर्ष अंतर्मुहूर्त घाटि कोटिपूर्वका है। ऐसैं देशसंयम नाम पंचमगुणस्थानका स्वरूप कह्या। अब प्रमत्तसंयत नाम छठा गुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। इहां संज्वलन क्रोध मान माया लोभरूप च्यार कषाय अर हास्य रति अरति शोक भय जुगुप्सा स्त्री पुरुष नपुंसकवेद इनका तीव्र उदयतैं संयमहू होइ अर संयमके मल लगावनेवाला प्रमादहू होय यातैं याकूं प्रमत्त संयत कहिए हैं। इहांहू संज्वलन कषाय अर नव नोकषाय इनिका सर्वघातस्पर्द्धकनिका उदयाभावलक्षण क्षय होतै अर द्वादश कषायनिका अर उदयकूं नहीं प्राप्त भए ऐसै संज्वलन कषाय अर नवनोकषायका निषेकनिका सत्तामैं अवस्थितलक्षण उपशम होतै अर संज्वलनका अर नोकषायनिका देशघातिस्पर्द्धकनिका तीव्र उदयतैं संयम होय अर मलका उपजावनेवाला प्रमादहू उत्पन्न होय है तातैं छठा गुणस्थानवर्ती जीवकूं प्रमत्तसंयत कहिए हैं। ऐसा जानना। जो केते प्रमाद तो अपने अनुभवमैं आवैं तातैं व्यक्त कहिए। अर केतेक प्रमाद हैं ते प्रत्यक्षज्ञानके धारकनिकै जाननेमैं आवैं ते अव्यक्त हैं। ऐसैं व्यक्त अर अव्यक्त प्रमाद होतैहू जो संयम वर्त्तैहै सो चारित्रमोहनीयका क्षयोपशमका माहात्म्यकरिकै सकल गुणशीलकरि सहित महाव्रती होयहै। देशसंयमीकी अपेक्षा याकूं सकल संयमी कहिए हैं। याका आचरण प्रमादसहित है तातैं कर्बुरित आचरण है। अब प्रमादनिका नाम संख्या कहैहैं।

गाथा—विकहा तहा कसाया, इंदियणिद्दा तहेव पणयो य। चतु चदु पण एगेगं, हौंति पमादा हु पंचदस॥

विकथा चार, कषाय च्यार, इंद्रिय पांच, एक निद्रा, एक स्नेह ऐसैं तो ए पंचदश प्रमाद हैं। इहां इनका ऐसा अर्थ है। जो संयमतैं विरुद्धकथा सो विकथा है अर जे संयमगुणका घात करैं ते कषाय हैं। अर

संयमतैं विरोध करनेवाली इंद्रियनिकी प्रवृत्ति ते इंद्रिय हैं। अर निद्रा नाम कर्मके उदयतैं अपने अर्थको सामान्यग्रहणकूं रोकनेवाली जड अवस्था सो निद्रा है। अर बाह्य अर्थनिमैं ममत्वरूप परिणाम सो प्रणय है स्नेह है। इनि पंद्रह प्रमादनिके सामान्य भेदनिकूं परस्पर गुणे अस्सी भेद होय अर विकथा पचीस अर कषाय पचीस अर मनसहित इंद्रिय छह अर निद्रा पांच अर स्नेह मोह दोय इनकूं परस्पर गुणे साढा सैंतीस हजार भेद प्रमादनिके भिन्नभिन्न होयहैं सो इनका आलापादि लिखें ग्रंथ बहुत बधिजाय इस भयतैं विशेष नही लिख्या है। इस प्रमत्तगुणस्थानका जघन्य उत्कृष्ट अंतर्मुहूर्त काल है। ऐसैं छठा प्रमत्तसंयतगुणस्थानका स्वरूप कह्या। अब अप्रमत्तसंयत नाम सप्तम गुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। जिस कालमैं संज्वलन क्रोध मान माया लोभ इन च्यार कषायनिका अर हास्यादिक नव नोकषायनिका यथासंभव मंद उदय होय प्रमाद उपजावनेका सामर्थ्यरहित होय तिस कालमैं जीवकै अंतरर्मुहूर्त्तपर्यंत अप्रमत्तगुणस्थान होय है इहां समस्तप्रमादरहित अर व्रत गुण शील इनिका पंक्तिकरि मंडित होय अर सम्यग्ज्ञानोपयोगयुक्त होय अर धर्मध्यानमैं लीन जाका मन होय सो अप्रमत्तसंयत है। सो यो अप्रमत्तसंयत जितनैं उपशमश्रेणीके वा क्षपकश्रेणीके चढवेकूं सन्मुख नहीं प्रवर्त्तै तितने स्वस्थान अप्रमत्त कहिएहै। अर जिस अवसरमैं इकवीस प्रकृति मोहनीयकी उपशम करनेकूं वा क्षपावनेकूं सन्मुख होय सो सातिशय अप्रमत्त कहिएहैं। याका संक्षेप ऐसा है। जो समयसमय अनंतगुण विशुद्धताकरि वर्द्धमान ऐसा वेदकसम्यग्दृष्टि प्रमत्तसंयमी प्रथमही अनंतानुबंधी कषायचतुष्टयकूं करणत्रयपूर्वक संक्रमणविधानकरि द्वादश कषाय नव नोकषायरूप विसंयोजन करै परिणमन करावै। ताकै अनंतर अंतरर्मुहूर्त्त काल विश्राम करि बहुरि करणत्रयकरिकै दर्शनमोहत्रयकूं उपशमनकरि द्वितीयोपशमसम्यग्दृष्टि होयहै। अथवा करणत्रयपरिणामकरि

दर्शनमोहका त्रयकूं क्षयकरि क्षायिकसम्यग्दृष्टि होयहै। ताकै अनंतर अंतर्मुहूर्त कालपर्यंत प्रमत्त अप्रमत्त दोऊ गुणस्थाननिमैं हजाराबार पलटापलटी करैहै। तहां पाछैं समयसमयप्रति अनंतगुण विशुद्धताकरि बधतो एकविंशति चारित्र मोहनीयकी प्रकृतिके उपशम करनेकूं उद्यमी होयहै। अथवा इकवीस प्रकृतिके क्षपावनेविषै उद्यमी होयहै। परंतु क्षपावनेके सन्मुख क्षायिकसम्यग्दृष्टिही होय उपशमसम्यग्दृष्टि नही होय। अर उपशम करनेमैं दोऊही सम्यक्त्वी उद्यम करैहैं। सो सातिशय अप्रमत्त होयहै सोही चारित्रमोहके उपशम वा क्षपण करनेके निमित्त जे तीन करण तिनमैं प्रथम अधःप्रवृत्तिकरण करैहै इहां अधःप्रवृत्तिकरण होइ ताका स्वरूप अर प्रवृत्ति वर्णन करिए तो कथनी वहोत होजाय तातैं ग्रंथ बधनेके भय तैं नही लिख्या ज्ञानीजन श्रीगोमट्टसार वा लब्धिसारतैं जानहु। इस अधःकरणके प्रभावतैं समयसमय अनंतगुण विशुद्धताकी वृद्धि अर स्थितिबंधापसरण अर सातादिक प्रशस्तप्रकृतिनका समयसमय अनंतगुणवृद्धिकरि गुडखंड शर्करा अमृतसदृश चतुःस्थानरूप अनुभाग बंध अर असातादिक अप्रशस्तप्रकृतिनका समयसमय अनंतगुणी हानिकरि निंब काजी सदृश द्विःस्थानरूप अनुभागबंध होयहै। ऐसैं च्यार आवश्यक संभवैहैं। इहां नानाजीवनिकी अपेक्षा नीचले समयके अर ऊपरले समयके परिणामनिकी विधता मिलिजाय है। जैसैं कोई जीवकूं अधःकरणकूं प्राप्त भए वीस समय भए जो विशुद्धिताकूं प्राप्त भया होइ सो विशुद्धिता कोई जीव पांचसमयमैंही प्राप्त होजाय। ऐसैं नानाजीवनिकी अपेक्षा नीचले ऊपरिले समयकी विशुद्धता किसी जीवकी मिलिजाय किसीकी नहीं मिलै तातैं याकूं अधःकरण कह्या। याका काल असंख्यातसमयरूप अंतर्मुहूर्तका है। अर असंख्यातलोकप्रमाण परिणाम नानाजीवनिकी अपेक्षा त्रिकालगोचर हैं समयसमय विशुद्धता अनंतगुणी है सो याका दृष्टांत दार्ष्टांत विस्तार-

रूप है तातैं लिख्या नहीहै ॥ अब अपूर्वकरण अष्टमगुणस्थानकूं कहैहैं । ऐसैं अंतर्मुहूर्त कालपर्यंत पूर्वै कह्या अधःप्रवृत्तिकरणकूं व्यतीतकरि विशुद्धसंयमी होइ समयसमयप्रति अनंतगुणी विशुद्धताकी वृद्धिकरि बधतो अपूर्वकरणगुणस्थानकूं आश्रय करैहै । जातैं इस अपूर्वकरणगुणस्थानविषैं असदृश जे उपरि उपरिके समयनिमैं स्थित जे जीव ते पूर्वपूर्वसमयमैं नहीं प्राप्त भए ऐसैं विशुद्धपरिणामनिकूं प्राप्त होय हैं। तातैं इसकूं अपूर्वकरण कहिए है। जैसै अधःप्रवृत्तिकरणके भिन्न भिन्न समयनिमैं तिष्ठते जीवनिकै परिणामनिकी संख्या अर विशुद्धिता सदृश संभवैहै । तैसैं अपूर्वकरणगुणस्थानमैं समस्तकालमैं कोऊ जीवकैहू सदृशपणा भिन्न समयमैं नहीं संभवैहै। अर एक समयमैं तिष्ठते कोऊके सदृशपणाभी संभवैहै। कोऊके सदृशपणा नहीं होयहै। याका काल अधःप्रवृत्तिकरणके कालकै असंख्यातवैं भागरूप अंतर्मुहूर्तका है तोहू असंख्यातसमयमात्र है। अर त्रिकालगोचर नानाजीवनिकी अपेक्षा अधःप्रवृत्तिकरणका जे असंख्यात लोकमात्र परिणाम तिनतैं असंख्यातगुणे अपूर्वकरणका परिणाम हैं। अर समयसमय अनंतगुणी विशुद्धतारूप हैं इन परिणामनिका समयसमयप्रति संख्या विशुद्धिताके दृष्टांतदार्ष्टांत ग्रंथ बधनेतैं नहीं लिख्याहै। तिस अपूर्वकरणपरिणामरूपपरिणत समस्तजीव हैं। ते प्रथमसमयकूं आदि लेय चारित्रमोहनीयकर्मका क्षपणमैं वा उपशमनेमैं उद्यमी होय हैं। अर गुणश्रेणीनिर्जरा, गुणसंक्रमण, स्थितिखंडन, अनुभागखंडन ए है लक्षण जिनका ऐसे च्यार आवश्यक करै हैं। इस अपूर्वकरणगुणस्थानके प्रथमभागमैं निद्रा प्रचला दोयकी बंधमैं व्युच्छित्ति होते जे उपशमश्रेणीकूं आरोहण करै हैं तिसका प्रथम भागमैं मरण नहीं होइ ऐसी आगमकी आज्ञा है। जे अपूर्वकरणगुणस्थानी जीव उपशमश्रेणी चढै हैं। तिनकै चारित्रमोहनीयका नियमकरि उपशम होय है। अर जे क्षपकश्रेणी चढैहैं ते नि-

यमकरि चारित्रमोहनीयकूं क्षपावै हैं। क्षपकश्रेणीमैं सर्वत्र मरण नहीं है। जातैं मिश्रगुणस्थानमैं नवम अपूर्वकरणका प्रथमभागमैं अर सर्वत्र क्षपकश्रेणीमैं क्षीणमोहमैं सयोगकेवलीमैं इनि गुणस्थाननिमैं मरण नहीं ऐसा आगममैं है ॥ अब अनिवृत्तिकरण नवमा गुणस्थानका स्वरूप कहैहैं। अनिवृत्तिकरण गुणस्थानका काल अपूर्वकरणके कालतैं असंख्यातवें भाग है एक समयमैं वर्त्तमानत्रिकालगोचर नानाजीव जैसैं संस्थान आयु शरीरका वर्ण अवगाहनाकरि परस्पर भेदरूप हैं। तैसैं विशुद्धपरिणामनिकरि भेदरूप नहीं हैं। नहीं विद्यमान है विशुद्धपरिणामनमैं भेद जिनकै ते अनिवृत्तिकरण जीव हैं। प्रथमसमयतैं लगाय समयसमयप्रति अनंतगुण विशुद्धताकी वृद्धिकरि बधता हीनादिकभावरहित त्रिकालवृत्ति नानाजीवनिकै परिणामनिमैं भेद नहीं। जेता समयका याका काल है तितनेंही याके परिणाम हैं। निर्मल अंतर्ध्यानरूप अग्निकी शिखाकरि कर्मरूप वनकूं दग्ध करै हैं। इस अनिवृत्तिकरणकरि समस्त चारित्रमोहनीयका उपशम वा क्षपण नियमतैं होय है ऐसैं अनिवृत्तिकरणगुणस्थानका स्वरूप कह्या ॥ अब सूक्ष्मसांपरायनाम दशमगुणस्थानकूं कहैहैं। जैसैं धोयाहुवा कुसूमल वस्त्र सूक्ष्मरागसंयुक्त होय है। धोए पीछैंहू सूक्ष्मरंगका अंशकी झलक रहैहै। तैसैं पूर्वैं अनिवृत्तिकरणस्थानविषैं संभवता कर्मनिकी शक्तिसमूहरूप स्पर्द्धक तिनकूं अनिवृत्तिकरणपरिणामकरि किया तिसकै अनंतैकभागमात्र अपूर्वस्पर्द्धक तिनकों अनिवृत्तिकरणपरिणामकरि किया बादरकृष्टि तिनकौं तिनकरि किया कर्मनिका शक्ति सूक्ष्मखंडरूप सूक्ष्मकृष्टि तिनका यथाक्रम अनुभाग अपने उत्कृष्टतैं अपना जघन्य उपरितन जघन्यतैं अधस्तन उत्कृष्ट अनंतगण हीन क्रमतैं होयहैं ऐसैं अनिवृत्तिकरणका अंतका समयके लगतीही सूक्ष्मसांपरायगुणस्थानकूं प्राप्त होइ सूक्ष्मकृष्टिकूं प्राप्त भया लोभकूं अनुभव करता उपशम वा क्षपकताकूं सूक्ष्मसांपराय

द्रके तरणके अर्थि चित्तकूं धारेहैं। ऐसैं अशुचिभावना कही। वहुरि मिथ्यात्व अविरत कषायनिके द्वारे कर्मनिका आगमन ताकूं आस्रव कह्या। जो संसार परिभ्रमणका कारण आत्माका गुणनिका घातक है। इंद्रियनिका आतापकरि संसारमैं महाक्लेश भोगै हैं। तथा मोहके उदयके वशतैं जीवके परिणाम होइ हैं ते समस्त आस्रवही हैं। इन मिथ्यात्वादिक आस्रवभावतैं पुण्यपापरूप कर्मका आगमन होयहै सो संसारमैं परिभ्रमण करावै है। ऐसैं आस्रवनिके दोषनिकूं चिंतवन करना सो आस्रवभावना है। ऐसैं चिंतवन करतेंकै उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्ममैं दृढबुद्धि होय है। आस्रवनिके निरोधमैं यत्न करैहैं।

वहुरि सम्यक्त्व देशव्रत महाव्रत तथा कषायनिका विजय योगनिका निरोध ए संवरहीके नाम हैं। तथा तीन गुप्ति पंचसमिति दशलक्षणधर्म अनुप्रेक्षा परिषहजय उत्कृष्टचारित्र इनतैं परमसंवर होय है। जो पुरुष समस्तविषयतैं विरक्त होइ संवर करै है ताकै संसारपरिभ्रमणका अभाव होय है। ऐसैं संवरभावना कही। वहुरि जो सम्यग्ज्ञानी अहंकारमदरहित हुवा निदानरहित वीतरागभावनातैं तप करैहै ताकै वडी निर्जरा होय है। समस्तकर्मनिकी शक्तिका उदय होना सो अनुभव है सोही कर्मके रसका अनुभव है। अर रस दीयां पाछैं निर्जरैही है सो निर्जरा संसारीजीवकै च्यारोंही गतिमैं अवसरपाय होय सो तौ सविपाकनिर्जरा है अर तप व्रत संयमके प्रभावतैं होय सो अविपाकनिर्जरा है। जैसैं जैसैं संयमीनिकै उपशमभावकी तपकी वृद्धि होय तैसैं तैसैं निर्जराकी वृद्धि होय है। जो साधु कषायनिका निग्रह करिकैं दुष्टनिकरि कीए अनेक प्रकारक दुर्द्धर उपसर्ग सहै हैं। शरीरकूं विनाशीक जडस्वभाव जानि अपना ज्ञानदर्शनस्वभावकूं अखंड अविनाशी अनुभव करता संक्लेशरहित मन अर इंद्रियनिका निग्रहकरि अपने स्वरूपमैं लीन होइ हैं तिनकै परमनिर्जरा है। निर्जरा है सो मोक्षका कारण है। ऐसैं चिंतवन करतैहू वडी

निर्जरा जानि निरंतर भावना करना उचित है। ऐसैं निर्जराभावना कही। अब लोकभावना कहै हैं—सर्व तरफ अनंतानंतक्षेत्ररूप आकाशद्रव्य है। ताका अत्यंतमध्यविषै षड्द्रव्यनिका समुदायरूप लोक है। सो समस्त चौदह राजू ऊंचा है। अर दक्षिण उत्तर नीचैं उपरि मध्यमैं समस्त सात राजू है अर पूर्व पश्चिम विषै नीचै तो सात राजू है अर पाछैं उपरि अनुक्रमतैं सात राजू ऊंचापर्यंत घटि मध्यलोकके निकट एक राजूप्रमाण है। बहुरि ताकै उपरि क्रमकरि वधतावधता साढातीन राजू ऊंचा जाय ब्रह्मस्वर्गका अंतके निकट पांच राजू विस्तार है। बहुरि ताकै उपरि क्रमकरि घटता घटता लोकका अंतविषै एकराजूप्रमाण हैं। या प्रकार लोकका पूर्वपश्चिम विस्तार है। इस लोककै मध्यमैं एकराजू लंबी एकराजू चोडी चोकोर चौदहराजू ऊंची लोकका नीचला वातवलयका अंतसूं उपरि लोकका अंतपर्यंत त्रसनाली है। त्रसजीव इस त्रसनालीमैं ही हैं नरक भुवनलोक मध्यलोक व्यंतरलोक तिर्यग्लोक ज्योतिर्लोक स्वर्गलोक मुक्तिस्थान समस्त त्रसनालीकै मांही है। त्रसनालीकै वाह्य उपपाद अर मारणांतिक अर केवलसमुद्घातविना त्रसका गमननाही है। अर स्थावरजीव समस्तही लोकमैं हैं। अर विकलत्रयजीव तथा असंज्ञीपंचेंद्रिय तिर्यंच हैं ते कर्मभूमिके एकसो सत्तरिक्षेत्रमें हैं। अर अंतका स्वयंभूरमणद्वीपका अर्द्धभागमैं समस्तस्वयंभूरमणसमुद्रमैं अर ताकै बारैं च्यार कोणनिमैंही हैं। अर समस्त असंख्यातद्वीपसमुद्रानिमैं नहीं हैं। अर ऊर्ध्वलोक अधोलोकमैं हू विकलचतुष्क नहीं है। अर मनुष्य अढाई द्वीपमैंही हैं। अढाईद्वीपबारैं आधास्वयंभूरमणद्वीपपर्यंत हैमवतक्षेत्रकी जघन्यभोगभूमिके तिर्यंचानिसमान पंचेंद्रियतिर्यंचही हैं। अर लवणोदधि कालोदधि अर अंतको स्वयंभूरमणसमुद्र इन तीन समुद्रमैंही जलचरजीव हैं। अन्य असंख्यातद्वीपनिमैं नहीं हैं। अर समस्तरचनाकी कथनी तृतीय अध्यायमै वर्णन करीही है। इस लोकके अंतमैं नीचैं ऊपरि

मध्यमैं सर्वत्र तीनपवन व्याप्त हैं। बहुरि तीनसैं तेतालीस राजूप्रमाण आकाशरूप क्षेत्रके समस्त प्रदेशनिमैं तिलमैं तेलकीज्यों धर्म द्रव्यके अर अधर्मद्रव्यके असंख्यातप्रदेश व्याप्त होरहे हैं। अर तिसही असंख्यातप्रदेशरूपलोकाकाशमैं अनंतानंतजीवद्रव्य तिष्ठै हैं। अर याहीमैं जीवराशितैं अनंतानंतगुणे पुद्गल तिष्ठै हैं। इस लोककेही असंख्यातप्रदेशनिमैं एकएक भिन्नस्वरूपकरि कालद्रव्य तिष्ठै हैं। ऐसैं छहूं द्रव्यनिका समुदायरूप लोकाकाशविषै यो जीव अनंतानंतकालमैं मिथ्यात्वके वशतैं परद्रव्यनिमैं आपा मानि परिभ्रमण करै है। पुद्गलजनितपर्यायहीमैं अहंकार मानि रह्यो है। सो लोकभावनाका चिंतवन करनेतैं समस्तद्रव्यनिका भिन्नभिन्नगुणपर्यायनिकरि स्वभाव जाननेतैं जीवद्रव्यका स्वभाव जानैं तदि जीवद्रव्यमैं आपना आत्माभी है ताहि निश्चयकरि परके उलझानितैं आपकूं निकाशि मोक्षके अर्थि यत्न करै। ऐसैं लोकभावना कही।

बहुरि रत्नत्रयस्वभावका प्राप्त होना अतिदुर्लभ है। जातैं एकनिगोदशरीरमैं अतीत कालके सिद्धनितैं अनंतगुणे जीव हैं। ऐसैं निगोद शरीरनितैं तथा पंचप्रकारकेस्थावर जीवनितैं समस्तलोक निरंतर व्याप्त है। तहां त्रसपणा पावना बालुकासमुद्रमैं हीराकी कणिकावत दुर्लभ है। अर त्रसनिमैंहू विकलत्रयजीवनिकी बहुलता है तातैं पंचेंद्रिय पावना बहुत दुर्लभ है। जैसैं गुणवंतनिकै कृतज्ञता पावना बहुत कठिन है। अर कदाचित् पंचेंद्रियहू होय तो तिनमैं पशू सिंह व्याघ्र मृग पक्षी सर्पादिकनिकी बहुत पर्यायनिमैं जाय उपजै चोहटेमैं रत्नराशिका पावना दुर्लभ तैसैं मनुष्यपणा बहुतदुर्लभ है। अर मनुष्यपणा पायकरि छूटि फेरि मनुष्य होना ऐसा दुर्लभ है जैसैं दग्धहुवा वृक्षके पुद्गलनिका फिरि वृक्षरूप होना दुर्लभ है। अर कदाचित् मनुष्यपणाभी होजाय तोहू हित अहितका बिचाररहित पशुसमानमनुष्यानिकरि भरया कुदेश बहुत हैं। तातैं पाषाणनिमैं मणिकीज्यों उत्तमदेशपावना अतिदुर्लभ है। अर कदाचित्

उत्तम देशहू पावै तो पापकर्ममें लीन ऐसे कुकर्मके करनेवाले कुल बहुत हैं तातैं शीलविनयसंयमादिकनि-कूं धारनेवाला कुल अत्यंत अल्प हैं। अर कुलहू उत्तम पाजाय अर अल्पआयुही मरिजाय तो एती सामग्री निष्फल होइहै। अर दीर्घायुभी होइ तो इंद्रियपरिपूर्णता दुर्लभ है। अर इंद्रियसामग्री पाजाय तो बलरूप नीरोगपणा पावना अतिदुर्लभ है। अर समस्तहू प्राप्त होजाय अर जो सम्यक्धर्मको ग्रहण नहीं होइ तो नेत्ररहित मुखकीज्यों व्यर्थ है। यो धर्महो अतिकठिन प्राप्त होय है। अर धर्मकूं प्राप्तहोयकरिकैंहू जो विषयनिके सुखमैं रंजायमान होयहै सो भस्मके अर्थि चंदनकूं दग्ध करैहै। अर विषयसुखनितैं जो विरक्त नहीं ताकै तपकी भावना धर्मकी प्रभावना संक्लेशरहितसुखरूप समाधिमरण नहीं होयहै। समाधिमरण होय तदिही बोधिलाभ फलवान् है। ऐसें चिंतवन करना सो बोधिदुर्लभत्वानुप्रेक्षा है। याकूं भावनेतैं बोधिकूं प्राप्तहोय कदाचित् प्रमादी नहीं होयहै। ऐसें बोधिदुर्लभत्वभावना कही। अब धर्मभावना-का संक्षेप ऐसा—जो धर्म है सो वस्तुका स्वभाव है यातैं जो रागद्वेष मोहादिक परद्रव्यका उदयरूप मलकरि रहित अपना निर्विकारज्ञानदर्शनरूप होना सो धर्म है। अपने स्वरूपके बाहिर दिशाविदिशा-मैं आकाशमैं पातालमैं नदीमैं समुद्रमैं पहाड़मै मंदिरमै प्रतिमामै शास्त्रादिकनिमैं धर्म नहीं धरया है। द्रव्य खरचे मोलि नहीं आवैहै। कोऊका दियाहुवा नहीं आवै देहादिकनिका बलकै आधीन वा नानावेष-धारणादिकके आधीन नहींहै। ए तो समस्तक्रियाकांडादिक बाह्यनिमित्तमात्र हैं। जब जो आत्मा रा-गादिकपरिणतितैं छूटि शुद्धवीतरागरूप ज्ञानपरिणतिकूं प्राप्त होय तिसकाल धर्मरूप है। जातैं मंदिरमैंहू जाय धनहरण करैगा वा किसी स्त्रीकूं अवलोकन करैगा तथा कामसेवन करैगा भोजनादि विकथादि हिंसादि आरंभ करैगा तो मंदिरमैं तो नहीं करै ये तो धर्मायतन हैं याकूं धर्म जाणि सेवन करैगा ताकै

कल्याण होयगा ए तौ धर्म परिणाति होनेकूं सहकारीकारण हैं। धर्मरूप तो चेतनही परणमैगा जड तो धर्म-रूप नही होयगा। जातैं देखिए है—क्रोधमानादिक हैं ते ज्ञानमैं मोहजनितविकार हैं। ए विकार दूरि होंय तदि आत्मा अपना उत्तमक्षमादिक स्वभावकूं प्राप्त होइ सोही धर्म है। यातैं क्रोधविकाररहित आत्माका उत्तमक्षमारूप होना अर मानकषाय छांडि मार्दवरूप होना। माया छांडि आर्जवरूप होना। लोभ छांडि शौचरूप होना। असत्य छांडि सत्यरूप होना। विषयनिमैं प्रवृत्तिरूप असंयमभाव छांडि संयम-नियमरूप होना देहादिकपरवस्तुमैं ममत्व छांडि अकिंचनरूप होना। विषयनिमैं राग छांडि ब्रह्मरूप आत्मामैं चर्या करना ए समस्त दशलक्षणरूप आत्माका स्वभाव हैं। आत्माकी दशलक्षणरूप परिणति होय सोही धर्म है। बहुरि सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्र हू आत्माका स्वभावही है श्रद्धान ज्ञान आचरण हैं ते आत्माहीकी परिणाति है। अर समस्त अन्यजीवनिकी दया अर अपनी दयारूपपरिण-तिभी आत्माहीकी है। तातैं दशलक्षणरूप रत्नत्रयरूप जीवदयारूप जिनभक्तिरूप इनरूप आत्माकूं हुवा विना अन्यत्र कोऊ प्रकार धर्म है नहीं। धर्मही संसारका दुःखका अभावको कारण है। सो अहो परमोपकारक! धर्मकूं भगवान् अरहंतदेवस्वाख्यात कहिए भलेप्रकार बहुतसुंदर कह्या है। ऐसैं चिंतवन करना सो धर्मस्वाख्यातत्वानुप्रेक्षा है। ऐसैं चिंतवन करताकै धर्मानुरागतैं धर्ममैं प्रयत्न होय है। ऐसैं अ-नित्यत्वादि अनुप्रेक्षाके चिंतवनतैं उत्तम क्षमादिधरणेतैं महान् संवर होय है। अब परिषहनिके जयकूं आगैं कहैंगे सो हालि पूछैहैं जो परिषह कोन अर्थि सहिए यातैं सूत्र कहै हैं—

मार्गाच्यवननिर्जरार्थं परिषोढव्याः परिषहाः ॥ ८ ॥

अर्थ—रत्नत्रयमार्गतैं नहीं छूटनेके अर्थि अर कर्मकी निर्जराके अर्थि परीषह सहने योग्य हैं। जे क्षुधा

दिक परिषह स्ववश होय सहैहै ताकै कर्मके वशतैं रागादिक शीत उष्णादिकवेदना आवतै परिणाम धर्मतैं नहीं चलैहैं संयमतैं नहीं छूटैहैं। जातैं जो अनशनादितपकरि तथा आतापनयोग वृक्षमूल अभ्रअवकाशादिकजनित परिषहनिकरि अपना शरीरकूं मनकूं साधि राख्या होय सो पराधीन आया मनुष्यतिर्यंचदेवनि कृत उपसर्गतैं तथा मरणके कारण रोगनिकूं होतैहू धर्मके मार्गतैं चलायमान नहीं होय है। अर कर्मनिकी बडी निर्जरा करै हैं यातैं सदाकाल शरीरका मनका स्तंभनके अर्थि परिषह सहना उचित है। जो परिषहनिकूं जीतैहै सो संवरकूं आश्रयकरि समस्तसंसारका नाश करनेकूं समर्थ होय ज्ञानध्यानरूप आयुधनिकरि कर्मनिका मूल छेदनिकरि निर्वाणकूं प्राप्त होय है। याहीतैं अब परिषहनिकूं कहैहैं—

क्षुत्पिपासाशीतोष्णदंशमशकनाग्न्यारतिस्त्रीचर्यानिषद्याशय्याक्रोशवधयाचना-
लाभरोगतृणस्पर्शमलसत्कारपुरस्कारप्रज्ञाज्ञानादर्शनानि ॥ ९ ॥

अर्थ—क्षुधा[1], तृषा[2], शीत[3], उष्ण[4], दंशमशक[5], नाग्न्य[6], अरति[7], स्त्री[8], चर्या[9], निषद्या[10], शय्या[11], आक्रोश[12], वध[13], याचना[14], अलाभ[15], रोग[16], तृणस्पर्श[17], मल[18], सत्कारपुरस्कार[19], प्रज्ञा[20], अज्ञान[21], अदर्शन[22] ऐसैं द्वाविंशतिपरीषहके नाम कहे। क्षुधातृषादिक ए बाईसपरिषह शरीरसंबंधी अर मनसंबंधी अत्यंतपीडाका कारण समभावनितैं सहना। इनके जीतनेमैं मोक्षके अर्थीनिकूं बडा यत्न करना।

कैसैं जीतना सो कहै हैं—अत्यंतक्षुधारूप अग्निकूं प्रज्वलित होतै धैर्यरूपजलकरि जो शांत करै ताकै क्षुधापरीषहका विजय होय है। कैसेक हैं साधु जिनकैं वस्त्रादिककरि शरीरका समस्तसंस्कार नहीं है। अर शरीरमात्र उपकरणकरि संतुष्ट हैं। अर संयमका विनशनेका कारण दूरिहीतैं परिहार करै हैं। अर कृत कारित अनुमत संकल्पित उद्दिष्टादिक दोषनिकरि रहित हैं भोजन जिनकै, अर देशकालादिककी योग्य

अपेक्षाकरि है प्रवर्त्तन जिनकै, ऐसैं त्यागीनिकै अनेक उपवास अर मार्गके चलनेतैं अर रोगके उपजनेतैं तथा तपके वर्द्धनतैं तथा स्वाध्यायके करनेतैं उपज्या खेदतैं वा वेलांका उलंघनतैं अवमोदर्यादिकतैं तथा असातावेदनीयकी उदीरणादिकतैं तथा नानाप्रकार आहाररूप इंधनका अभाव इत्यादि कारणनितैं जैसैं पवनकरि प्रज्वलित अग्निकी शिखाकीज्यों शरीर इंद्रिय हृदयके क्षोभ करनेवाली जठराग्निकरि प्रज्वलितक्षुधाकी वेदना उत्पन्न होय ताका इलाजकूं अकालविषै अर संयमकी विरोधीद्रव्यनिकरि आप नहीं करै अर अन्यकरि कीयाहुवाकूं नहीं सेवन करै अर मनविषै संयमके घात करनेवाले द्रव्यनिका सेवनकूं नहीं धारण करै हैं। अर ऐसा विषाद नहीं करै—या वेदना दुस्तर है अर काल महान् है दिन बडो है कैसैं पूर्ण होयगा। अर जिनकै हाड चाम नख कलेवरमात्र देह रहिगया तोहू आवश्यक क्रियामैं नित्य सासता उद्यमी हैं। अर पराधीनबंदिग्रहादिकमैं तिष्ठता मनुष्य तथा निर्धन रोगीमनुष्य तथा पींजरेनिमैं दृढबंधननितैं बंधे तिर्यंच तिनकै क्षुधाकी पीडा पराधीनता अवलोकनकरि संयमरूप कुंभमैं धारणकीया धैर्यरूपजलकरि जे क्षुधारूप अग्निकूं शांत करते क्षुधाकृतपीडाकूं नहीं गिणै हैं तिन साधुनिकैं क्षुधापरीषहका विजय होय है॥१॥ बहुरि तृषावेदनीयकी उदीरणाके कारण होतैं हू ज्यों तृषाकै वस नहीं होना सो तृषापरीषहसहना है। देखहु वीतरागामुनिकै स्नानका अवगाहका अंगऊपरि जलके सींचनेका तो यावज्जीव त्याग है अर पक्षीनिकीज्यों एकस्थानमैं ध्रुव जिनका बसना नहीं है अर परकै घर अतिक्षार सचिक्कण रूक्ष प्रकृतिविरुद्ध आहार ग्रहण कीया है। अर ग्रीष्मऋतुका आताप अर पित्तज्वर अर अनशनादितप इनकरि उदीर्णाकूं प्राप्त भई जो शरीर अर इंद्रियानिमैं मथनकरनेवाली तृषा, ताका इलाजमैं अनादररूप मन जिनका अर ग्रीष्मके तीक्ष्णसूर्यकी किरणनिकरि संतापित जो वनभूमि तिसमैं तिष्ठै हैं। अर नि-

कट तिष्ठता जलका हृद तिसमैं मनकूं नहीं चलावते जलकायके जीवनिकै बाधाका परित्यागकी इच्छातैं जलका चाहरहित है । जैसैं जलका संबंधरहित बेलि म्लानताकूं प्राप्त जो शरीरलता ताहि नहीं गिणतै तपका परिपालनमैं तत्पर है अर भिक्षाका अवसरमैंहू अपनी चेष्टा आकार समस्यादिकरि अपने पीवनेयोग्यभी जलादिकप्रति प्रेरणा याचना नहीं करते अपना धैर्यरूप कुंभमैं धारणकीया शीतलसुगंध ध्यान रूप जलकरि तृषारूप अग्निकी शिखाकूं बुझावै है । तिन साधुनिकै तृषापरिषहसहना होय है ॥ २ ॥ वहुरि जो शीतके कारणनिकूं निकट होतै शीतका इलाजकी वांछारहित हुवा संयमका परिपालन करै हैं, ताके शीतपरिषहसहना जानना । वस्त्रनिका है परित्याग जिनकै अर पक्षीनिकीज्यों रहनेका स्थानका नहीं है निश्चय जिनकै अर शरीरमात्रही है आधार जिनकै अर समस्तही ऋतुमैं वृक्षनिके नीचैं तथा चौहटै तथा गुफादिक वा नदी तलावका तटमैं रात्रीकूं ध्यानादिसहित व्यतीत करनेका है प्रतीज्ञा जिनकै, अर शिशिरऋतुमैं पडता ओस अर बरफ पाला अर महान् शीतपवनका घात करि हन्या है शरीर जिनका, तोहू शीतके दूरि करनेमैं समर्थ अग्नि इत्यादिकनिकूं चिंतवन नहीं करै हैं । अर ऐसा विचारै हैं जो हे आत्मन् तू नरकनिविषै दुःसह शीतवेदना असंख्यातकाल पर्यंत अनंतवार कर्मकै बसि होय भोगी है । या वेदना तो कुछ है नहीं । ऐसैं चिंतवन करता परमार्थ बिगडनेका भयतैं शीत दूरि होनेके इलाजकी वांछाप्रति विचार नहीं करै है । शीतके दूरि करनेमैं समर्थ विद्या मंत्र औषधि, पत्र वल्कल त्वचा तृण चामडादिकनिका संबंधमैं कदाचित् मनकूं नहीं चलावैहैं । अन्यका देहतुल्य अपना देहकूं मानि रहै है । धैर्यरूप गर्भगृहमैं विवेकरूप दीपकके उद्योतमैं निजस्वरूपकूं अवलोकन करते आनंदसहित रात्रिकूं व्यतीत करै हैं । अर जो पूर्वकालमैं भोगे जे श्रेष्ठ स्त्रीनिकूं नवीन यौवनकरि पुष्ट, कुच, नितंब भुज-

निका अंतरालकरि शीतका निवारण ताहि नहीं स्मरण करै हैं। कामके सुखका रसकी खानि जो पूर्वै भोग्या स्थानमैं आसारपणा जानि चिंतवन नहीं करै हैं। शीतकी तीव्र वेदना होतैहू विशादरहित संयममैं तीव्र उत्साहसहित तिष्टै तिनकैं शीत वेदनाका सहना होय है ॥ ३ ॥

वहुरि ग्रीष्मादिजनित दाहके इलाजकी वांछाका अभावतैं चारित्रकी रक्षा करना सो उष्ण परिषहका सहना होय है। ग्रीष्मऋतुका सूर्यकी अतिकठोरकिरणनिकरि संतापित है देह जिनका अर तृषाकी वेदनातैं उपज्या तथा अनशनतपकरि पित्तके प्रकोपकरि अर तावडेकरि मार्गके खेदकरि उपजी है उष्णता जिनकै अर पसेव शोष दाहकरि अत्यंत पीडित हैं तोहू जलके भवनमैं निवासकूं जलके अवगाहनकूं चंदनकर्पूरादिकके लेपकूं जलके छिड़काव आलीभूमिका स्पर्श नीलकमल केलिके पत्रनिकरि पवन जल तूलिका चंदन चंद्रमाकी किरण कमल वर्फ इत्यादिक पूर्वकालमैं अनुभव शीतल द्रव्यनिकी चाहरहित है चित्त जिनका अर ऐसा विचार करैहैं जो संसारमैं वहुतवार अतितीव्र उष्णवेदना पराधीनहुवा भोगी है। अब तो मैं कर्मक्षयका कारण तप करनेंमैं उद्यमी हूं तातैं संयममैं विरोध करनेवाली क्रियामैं अनादरकरि चारित्ररक्षण करना। ऐसैं उत्तमभावके धारक साधुकै उष्णपरीषहसहन होयहै ॥ ४ ॥ वहुरि दंशमशकपरीषहसहनकूं कहै हैं—त्याग कीया है शरीरका आच्छादन जिननै अर कहां हूं नहीं वांध्या है स्थान जिननै वस्त्रादिककूं त्यागकरि अर कोऊ क्षेत्रमैं अपना स्थानका नेम नाहीं वांध्या है। अर परके कीए मठ मकान गुफा दरांड़ादिकनिमैं रातिदिन वसै हैं। तहां डांस मच्छर मक्षिका पीसू जूवां उटकण (खटमल) कीडा कीडी बीछू इत्यादिक तीव्र वेदनाके उपजावनेवारे अनेक जीवनिके तीक्ष्णडंकनिकरि मर्मस्थानमैं भक्षणकीएहू अपने परिणाममैं विषादकूं प्राप्त नहीं होइ है। अपने कर्मके उदयकूं चिंतवन करै हैं अर

विद्या मंत्र औषधादिक इलाजकरि तिनका अभावकूं नहीं इच्छा करै हैं। कर्मरूप बैरीके भंगप्रति उद्यमयुक्त होय समस्त जीवनिकी दयाप्रति उद्यमी होय बसै हैं। तिनकै दंशमशकपरिषहसहन होय है॥५॥ बहुरि जैसा माताका गर्भतैं उपज्या तैसा नग्नरूप धारण करना सो नग्नपरीषहसहन है। गुप्ति समितिका विरोधी जो परिग्रह ताका त्यागकरि परिपूर्ण ब्रह्मचर्य इस नग्नतामैं बसै है। अर वांछारहित मोक्षका कारण चारित्रका आधारहू नग्नपणाही है। अर नग्नपणा कोऊ संस्कारतैं नहीं बण्या है स्वतैसिद्ध है। अर विकाररहित है। अर मिथ्यादर्शनकरि सहित पुरुषहू यातैं बैर नहीं करै है अर परममंगलरूप है। ऐसा नग्नपणाकूं प्राप्तहुवा साधु है सो स्त्रीके शरीरकूं महा अशुचि दुर्गंध देखै है। अर वैराग्यभावनाकरि मनके विकारकूं रोकै है। शीतउष्णादिकसमस्तपरिषहनिकूं सहै हैं। यातैं नग्नपरिषहका विजयही परमकल्याण है। अर अन्य भेषी हैं ते मनके विकारकूं निरोध करनेकूं असमर्थ हैं। अर देहके विकारकूंहू रोकनेकूं समर्थ नहीं हैं। तातैं कौपीन वस्त्र भोज पत्रादिक आभरणधारण करै हैं। परंतु आत्माका सम्यग्ज्ञान स्वभावका नष्ट करनेवाला कामलोभादिकनिकूं नहीं रोकै है। तातैं नग्नपणाका परिषहका विजय धन्य दिगंबरही धारण करै है॥६॥ बहुरि संयममैं अत्यंत रति धारै हैं तातैं बाह्य अरतिकूं दिगंबर जीतै हैं। इतने कारण अरति उपजनेके विद्यमान हैं। क्षुधा तृषा शीत उष्णादिककी बाधा संयमकी रक्षा इंद्रियनका दुर्जयपणा व्रतनिका परिपालनका भार सर्वकाल अप्रमादीपणा देशांतरनिका अनेक भाषानिका अजानपणा कठोर चपल बनके प्राणीनिका संगम प्रचुरभयानक वनका वास कठोरभूमिमैं शय्या आसनादिकका नियम अर एकविहारीपणा इत्यादिक कारणनितैं उत्पन्न भई दुःखकारी अरति तिन धैर्यके विशेषतैं निवारण करता साधुजनकूं संयममैं रतिकी भावनातैं विषयनिके सुखका विषका आहारका सेवनकीज्यों परिपाककालमैं कटुक चिंतवन

करै है। तिनकै अरति परिषहका विजय होय है॥७॥वहुरि सुंदर स्त्रीनिका रूपका अवलोकन स्पर्शनादिक तैं पराङ्मुखपणा सो स्त्रीपरिषहका जीतना है। एकांतवन वगीचेनिके महलभवनादिक स्थानमैं तिष्ठते साधुनिके रागद्वेषसहित यौवनका मद रूपका मद आभरण वस्त्रादिकनिका मद उन्मादसहित मद्यपानादिकरि उन्मत्त हावभावविलासविभ्रमनिकरि सहित स्त्री आय नानाप्रकारकी वाधा करतासंताहू स्त्रीनिके नेत्र मुख भृकुटीका विकार शृंगार आकार विहार विलास लीलाकरि कटाक्षनिका विक्षेप तथा सुकुमार सचिक्कण कोमल उन्नत पुष्ट ऐसे कुच अर उज्ज्वल कृश उदर अर विस्तीर्ण जघन अर रूप गुण आभरण सुगंध वस्त्रमाल्यादिकनिके अवलोकन स्मरणतैं अत्यंत दूरिवर्ती है मन जिनका, देखनेस्पर्शनेकी अभिलाषारहित हैं। तथा स्त्रीनिके कोमल स्नेहके भरे शृंगाररसकूं पुष्ट करनेवाले गीत वादित्रनिके श्रवणप्रति निरादररूप वर्तैं हैं। संसारसमुद्रके मध्य पतनतैं अतिभयभीत तिनकैं स्त्रीपरीषहका सहन होय है॥८॥वहुरि मार्गके गमनके दोषनिका निग्रह करना सो गमनपरीषहका विजय है। वहुत कालपर्यंत गुरुनिके संघमैं ब्रह्मचर्यका कीया है अभ्यास जिननैं अर जाण्या है वंधमोक्षका पदार्थका स्वरूप जिननैं। अर कषायनिका निग्रहमैं तत्पर अर द्वादशभावनामैं स्थापी है बुद्धि जिननै अर नानादेशनिके व्यवहार अर भाषामैं प्रवीण ऐसैं साधुनिके गुरुनिकी आज्ञातैं संयमीनिकी भक्तिके अर्थि तथा ग्रामकै नजीक एकरात्रि वसना नगरके समीप पंचरात्रि वसनेका वर्षाऋतुविना उत्कृष्टनियम है यातैं पवनज्यों निःसंगपणानै प्राप्त भया देशकालादिप्रमाणकरि मार्गविषै गमनकूं करते भयानक वनीके प्रदेशनिमैं सिंहकीज्यों निर्भयपणातैं सहायकूं नहीं वांछा करता कर्कश कंटक कंकरादिकनिके भिदनेकरि उत्पन्न भया है चरणनिमैं खेद जिनकै तोहू पूर्वैं अनुभव किया जो यानवाहनादिऊपरि चढि गमन ताकूं नहीं स्मरण करतेकै गमनजनित दोष-

निका परिहारतैं चर्यापरीषह सहन होइ है ॥ ९॥ बहुरि स्वयं संकल्प किया जो आसन तातैं चलायमान नहीं होना सो निषद्यापरीषहका विजय होय है। संयमकी क्रियाके जाननेवाला अर धैर्यही है सहाय जाकै अर उत्साहवान् अर श्मसान उद्यान वन शून्यगृह पर्वतनिकी गुफा दराड़ा इत्यादिक पूर्वैं परचै नहीं किए ऐसे स्थाननिमैं तिष्ठते साधु हैं सो उपसर्ग रोगविकार प्रगट होतै आसनतैं चलायमान नहीं होय हैं। मंत्रविद्यादिक इलाजकूं नहीं करैहैं। अनेक क्षुद्रजीवनिकी बाधा होतैहू काष्ठपाषाणवत् निश्चल रहैहैं। पूर्वैं अनुभव किए जे कोमल गादी गदरा सिंहासनादिक तिनके सुखरूप स्पर्शादिकनिकूं नहीं चिंतवन करैहैं प्राणीनिका पीड़ाका परिहारमैं उद्यमी हैं। ज्ञानध्यानभावनामैं बुद्धिकूं धारै हैं तिनकै निषद्यापरीषहका सहन होय है ॥ १० ॥ बहुरि आगमकी आज्ञाप्रमाण शयनतैं नहीं चिगना सो शय्यापरीषहका सहन है। स्वाध्याय अर ध्यान मार्गमैं गमनकरि खेदसहित ऐसैं अर कठोरभूमि कठैं नीची कठैं ऊंची ऐसी विषमभूमि अर प्रचुर कांकरा कांकरी ठीकरानिके खंडनिकरि सहित अर सकड़ी तथा अतिशीत अतिउष्ण भूमिविषै मुहूर्तप्रमाणनिद्राकूं प्राप्त होते ऐसे अर जैसैं करवट लिया तैसैं एक पसवाडै वा दंडतुल्य वा सूधे शयन करते ऐसे अर शरीरमैं बहुत बाधा होतैहू संयमके पालनके अर्थि हलनचलन नहीं करते ऐसे अर व्यंतरादिक दुष्टदेवनिमैं त्रासरूप किए तोहू भागनेउठनेप्रति अभिलाषरहित ऐसे अर मरणका भयकी शंकारहित ऐसे अर पड्या काष्ठकीज्यों वा मृतकशरीरकीज्यों पलटनेकरि रहित ऐसे अर व्याघ्र सिंह महानसर्पादिक दुष्टजीवनिकरि भर्या यो बन है इहांतैं शीघ्र निकसि जाना भला है कदि रात्रि पूरी होसी इत्यादिकविषादकूं नहीं धारते ऐसे पूर्वैं गृहस्थावस्थामैं भोगी जो लूण्या घृतवत् कोमल शय्या ताकूं नहीं यादि करते ऐसे ज्ञानी वीतरागी साधुकै सम्यक् आगमोक्त शय्यातैं नहीं चिगना

सो शय्यापरिषहका सहना जानना ॥ ११ ॥ बहुरि अनिष्टवचनका सहना सो आक्रोशपरीषहका विजय है। तीव्र मोहकरि सहित मिथ्यादृष्टि आर्य म्लेछ दुष्ट पापाचारी उन्मत्त गर्विष्ट इत्यादिकनिकरि कहे क्रोधरूप अग्निशिखाकूं वधावनेवारे हृदयमें शूलसमान कठोरवचन मर्मछेदके वचन श्रवण करैहैं तोहू परिणाममैं कलुषित नहीं होय हैं। अर रोष करैं तो भस्म करदेनेका सामर्थ्य है तोहू साम्यभावका धारक साधु है सो उनकी करुणाही करैहैं। जो इनकै कर्मका उदयकरि अज्ञानभाव है। हमारे देखनेकरि इनकै दुःख उपज्या है। कर्मके परवश हैं इनको अपराध नहीं मेराही अशुभकर्मका उदय है। ऐसें चिंतवन करता परकरि कहे दुर्वचननिकरि कलेसकूं नहीं प्राप्तहोय ते अनिष्टवचननिकूं सहैहैं। तिनकैं आक्रोशपरिषहका सहना होय है ॥ १२ ॥ बहुरि मारनेवालेमैं रोषका अभावरूप होना सो वधपरीषह सहना है। ग्राममैं उद्यानमैं वनीमैं नगरमैं रात्रिदिन एकाकी अर आच्छादनरहित नग्नमुनिकूं क्रोधके भरे चोर भिल्ल म्लेच्छ तथा पूर्व अवस्थाके वैरी मिथ्यादृष्टि धर्मके द्रोही दुष्टलोक नानाप्रकारके ताडन आकर्षण घसीटन बंधन पाषाण लाठी शस्त्र चाबुक इत्यादिकनिकरि मारै हैं तोहू वैररहित भए हैं ऐसा विचारै हैं जो शरीर अवश्यविनाशीक है। जैसें मेरा व्रत शीलभावना ध्यानका नाश नहीं होय अर समभावतैं शरीरका पतन होय सो श्रेष्ठ है। जैसें दग्ध होतैंहू चंदन सुगंधकूंही देहै तैसें क्रोधकरिकैं मारन ताडन करताहू दुष्ट वैरी प्रति उत्तम क्षमाके बलकरि अपने कर्मकी निर्जरा करतेहू धैर्यके धारी विकारपरिणामकूं प्राप्त नहीं होय है। तिनकै बंधपरीषहका विजय होय है ॥ १३ ॥ बहुरि प्राणीनिका नाश होतैंहू आहारादिकनिकै अर्थि दीनतारूप प्रवृत्तिका अभाव सो याचनापरीषहका विजय है। क्षुधाकरि तथा मार्गके खेदकरि तपकरि रोगादिककरि जिनका वीर्य नष्ट होगया अर शुष्कवृक्षकीज्यों आर्द्रतारहित है शरीर

जाका ऊंचे प्रगट भये हैं हाड नसाजाल जाकै अर नीचैं गडिगए हैं नेत्र जिसकै अर सूकिगया है अधर ओष्ठ जाका अर कृश भया है कपोल जाका अर संकुचित भई है शरीरकी त्वचा जाकै शिथिल हुवा है गोडा टकूंण्या कटि जंघा बाहु जाका अर मौनकूं धारणकरि है गमन जाकै अर गृहस्थनिकै घर अन्य किसीका रोकना नहीं तहांपर्यंत शरीरका दर्शनमात्र है व्यापार जिनकै अर मदरहित है अपने आधीन चित्त जाका अर प्राणनिका अंत होतैहू आहार वस्तिका औषधादिकनिकूं दीनवचनकरि मुखकी विवर्णताकरि हस्तादिककी समस्याकरि उदरकी कृशताकरि कदाचित् याचना नहीं करता रत्नका व्यापारी मणिकूं दिखावै तैसैं दीनतारहित है शरीरका दिखावना जाकै जैसैं जगतमैं वंदनाकीयाहुवा अपने हस्त का प्रकाशन करै तैसैं दातार भोजनके पात्रतैं ग्रास उठाय देवनेकूं हस्त करै तादि साधु अंजुलीकूं ऊंची करैहैं हस्तपुटका दीनतारहित आहारका अवसरमै धारणा करते साधुकै याचना परीषहका सहना होय है । अवार इस निकृष्टकालके प्रभावतैं दीन अनाथ पाषंडीनिकरि व्याप्त जगतमैं जिनेंद्रके मार्गकूं नहीं जानते याचना करैहैं । तिनकैं याचनापरीषहका सहना नहीं है ॥ १४ ॥

बहुरि आहारादिकका अलाभ होतैहू लाभकी ज्यों संतुष्ट जो साधु ताकै अलाभपरिषहका विजय है । पवनकीज्यों अनेकदेशनिमैं है गमन जिनका अर एकदिनमैं एककाल भोजनके अर्थि नगरग्राममैं प्रवेश करै हैं तथा एक उपवास दोय तीन पांच उपवासादिकके पारणैके अर्थि नगर ग्राममैं आवै हैं तहां एकबार शरीरका दिखावनामात्रहीमैं प्रवर्त्तै हैं । अर देहि इत्यादिक याचनारूप अयोग्यवचनकरि रहित हैं । अर आज आहारका लाभ होयगा कि कालि होयगा ऐसैं संकल्परहित हैं । अर देहका इलाजरहित हैं । अर एकग्राममैं भिक्षाका लाभ नहीं होय तौ अन्यग्राममैं गमन कदाचित् नहीं करै । अर हस्तपुटमात्रही

जिनकै पात्र है। अर बहुतदिन बहुतगृहांमैं परिभ्रमण करतैहू भोजनका लाभ नहीं होतैहू संक्लेशरहित है चित्त जिनका अर यो पुरुष दाता नहीं अन्य दाता है इत्यादिक परीक्षारहित है परिणाम जिनका अर लाभतैंभी अलाभकूं परमतप मानि संतोषकूं धारते साधुकै अलाभपरिषहका विजय होयहै ॥१५॥ बहुरि नानाप्रकारकी व्याधि होतैहू इलाजप्रति वांछाका अभाव सो रोगपरीषहका विजय है। यो शरीर दुःखको कारण है। अशुचिताको भाजन है जीर्णवस्त्रकीज्यों अवश्यत्यागनेयोग्य है। अर वायु पित्त कफ संनिपातके निमित्ततैं अनेकज्वर काशश्वासादिक अनेकरोगनकरि पीडित है ऐसैं अपने शरीरकूं अन्यका शरीरकीज्यों मानै हैं। वीतरागपरिणामतैं नहीं छूटै हैं। देहका इलाजतैं अपूठा (विरक्त) है चित्त जाका। रत्नत्रय इस देहविना नहीं रहै। यातैं रत्नत्रयका सहकारी देहका अकालमैं नाश नहीं होनेंके अर्थि आचारांगकी आज्ञाप्रमाण निर्दोष आहार ग्रहण करै हैं। जिनकै जल्लोषधादिक अनेक ऋद्धि तपके प्रभावतैं उपजी हैं तोहू शरीरमैं निस्पृहपणातैं प्रतिकारीकी नहीं वांछा करता रोगकूं पूर्वकर्मकृतफल जानि समभावतैं सहते ऐसा विचारै हैं जो कर्मका ऋण चुकै है। अब मैं ऋणरहित भया ऐसैं चिंतवन करतेकै रोगपरीषहका विजय होय है॥ १६ ॥ तृणकंटकादिकानिका निमित्ततैं उपजी वेदनाकूं सहते साधुकै तृणस्पर्शविजय होय है। शरीरमैं व्याधि अर मार्गमैं गमन अर शीतऊष्णताजनित खेदके दूरि करनेकै अर्थि आपकै निमित्त नहीं संवारे ऐसे सूके तृण पत्र कठोरभूमि कंटक काष्ठफलक शिलातलादिक प्रासुकदेशनिमैं शय्या वा आसनादिक करनेतैं तृणादिककरि बाधानैं प्राप्तभया है शरीर जाका अर उत्पन्नभया है खाजिका विकार जाकै तोहू तृणकंटक कठोर कांकरीभूमिका स्पर्शजनित दुःखकूं नहीं अनुभव करतेकै तृणपरीषहसहना होय है॥ १७ ॥ बहुरि अपना शरीरका मल अर आगंतुकमलका संचयका नाश होनेका

संकल्पका अभाव सो मलपरीषहका सहन जानना। जीवनिकी पीडाका परित्यागके अर्थि यावज्जीव स्नानका त्यागकी है प्रतिज्ञा जाकै अर पसेवरूप कर्दमकरि लिप्त है सर्व अंग जाका अर खाजि दाद कोढकी उत्कटतासहित है काय जाका अर नख रोम डाढी मूंछके केशनिका अर सहज बाह्यमलका मिलापकेकारण अनेक चामकै मध्य है विकार जाकै अर अपने शरीरमैं अर परकै मलका संचय दूरि करनेमैं नहीं है मन जाका, कर्ममलरूप कर्दमका नाश करनेमैं उद्यमी अर पूर्वे भोग्या स्नानविलेपनादिकका स्मरणतैं पराङ्मुख है चित्तकी वृत्ति जाकी ऐसे साधुकै मलपरीषहका सहन कहिए है ॥ १८ ॥ बहुरि जिन साधुनिका सन्मान अपमानविषै समरूप होय सत्कारपुरस्कारका अभिलाष नहीं होइ तिनकै सत्कारपुरस्कारविजय है। मैं चिरकालतैं ब्रह्मचर्यका सेवन कीया है। महातपस्वी हूं स्वमतपरमतका निश्चयका ज्ञाता हूं। हितकारी उपदेश देनेमैं तत्पर हूं। रत्नत्रयमार्गमैं प्रवीण हूं। अर बहुतवार वादीनिका विजय कीया है। ऐसा हूं तोहू मोकूं प्रणाम नहीं करै हैं। भक्ति नहीं करै हैं। हर्षतै खडा होइ आसनादिक नहीं देहैं। ऐसै परिणाम कदाचित् नहीं करै हैं। अपने आत्मकल्याणकूं ध्यावै हैं। सत्कारपुरस्कारकूं नहीं वांछा करैं हैं। ताकै सत्कारपुरस्कारपरीषहका विजय होय है। पूजाप्रशंसारूप तो सत्कार है। अर नाममैं क्रियाके आरंभमैं अग्रेसर करना वा प्रधानकार्यमैं बुलावना सो पुरस्कार है ॥ १९ ॥ बहुरि बुद्धिके मदका अभाव करना सो प्रज्ञापरीषहका विजय है। मैं अंगपूर्वप्रकीर्णकनिमैं प्रवीण हूं। अर समस्तग्रंथ तथा अर्थका निश्चय करनेवाला हूं। त्रिकाल विषय अर्थके जाननेवाला हूं। शब्दशास्त्र तथा न्यायशास्त्रके जाननेमैं निपुण हूं। हमारे अग्रभागविषै अन्य पंडितजन सूर्यका उद्योतकरि तिरस्कारकूं प्राप्तहुवा आग्याका उद्योतज्यों अवभासै है। इस प्रकार प्रज्ञाका मदका अभाव करना सो प्रज्ञापरीषहका जीतना है ॥ २० ॥ बहुरि आपकै

अज्ञानपणाकरि आपका तिरस्कार होना अर ज्ञानका अभिलाष करतैहू ज्ञानका नहीं होना ऐसा अज्ञानजनितपरीषहका जीतना सो अज्ञानपरीषहका सहना है। यो अज्ञानी है कुछ नहीं जानै है पशुसमान है। इत्यादिक तिरस्कारके वचनानिकूं मैं सहूंहूं। अर अध्ययन करनेमैं अर अर्थके ग्रहण करनेमैं अर तिरस्कार सहनेमैं सशक्त हूं। अर बहुतकालका दीक्षित हूं। अर नानाप्रकारके तपके भारकरि व्याप्त हूं। अर सकलसामर्थ्यमैं उद्यमी हूं। अर अनिष्टमनवचनकायकी प्रवृत्तिकरि रहित हूं। तोहू अबभी मेरे ज्ञानका अतिशय नहीं उपज्या। ऐसैं विकल्पनिकूं स्वप्नहूमैं नहीं करै ताकै अज्ञानपरीषहका विजय जानना ॥ २१ ॥ बहुरि दीक्षादिकनिकूं निरर्थक जाननेका अभाव सो अदर्शनपरिषहका सहन है। मैं संयमीनिमैं मुख्य हूं। अर दुर्द्धरतपका आचरण करनेवाला हूं परमवैराग्यभावनाकरि शुद्धमनका धारक हूं। सकलपदार्थनिके तत्त्वका जाननेवारा हूं। अर्हत्के आयतन साधुजन अर धर्म इनका पूजक हूं। अबहू मेरा ज्ञानका अतिशय प्रगट नहीं भया। महान उपवासादिक आचरण करनेवालेनिकै प्रातिहार्यविशेष प्रगट होयहै सो यह बात तो प्रलापमात्र है कहनेकी है। अर या दीक्षाहू निरर्थक है। अर व्रतानिका पालनाहू निष्फल है। हमकूं तो कुछ प्रभाव प्रगट हुवा नहीं दर्शनविशुद्धताके योगतैं इत्यादिक चिंतवन नहीं प्रगट होय ताकै अदर्शनपरीषहका विजय होयहै ॥ २२ ॥ ऐसैं विना संकलपही उपजे द्वाविंशतिपरीषह तिनकूं सहता संक्लेशचित्त नहीं होयहै तिसकै रागादिकपरिणामजनित आस्रवका अभावतैं महान् संवर होयहै। अब गुणस्थाननिमैं परिषहनिकूं कहै हैं—

सूक्ष्मसांपरायछद्मस्थवीतरागयोश्चतुर्दश ॥ १० ॥

अर्थ—सूक्ष्मसांपराय तो दशमगुणस्थानवर्त्ति अर छद्मस्थ वीतराग जो उपशांतकषाय क्षीणकषाय है नाम

जिनकै ऐसैं ग्यारमा बारमा गुणस्थानवालेनिकै चोदहपरीषहही हैं। क्षुधा[1], तृषा[2], शीत[3], उष्ण[4], दंशमशक[5], चर्या[6], शय्या[7], वध[8], अलाभ[9], रोग[10], तृणस्पर्श[11], मल[12], प्रज्ञा[13], अज्ञान[14], ए चतुर्दश हैं। अवशेष नाग्न्य, अरति, स्त्री, निषद्या, सत्कारपुरस्कार, आक्रोश, याचना, अदर्शन इन अष्टपरीषहनिका सद्भाव नहीं है। अर ए चोदह परीषहहू सत्तामात्र हैं। जैसैं सर्वार्थसिद्धिके देवनिकै समस्तपृथ्वीका गमनका सामर्थ्य है परंतु जानेका प्रयोजन नहीं अर रागभाव नहीं तातैं गमन नहीं। तैसैं सूक्ष्मसांपरायके तो मोहका अत्यंत मंद उदय अर छद्मस्थ वीतरागके मोहका अभाव तातैं वेदनीयका तथा ज्ञानावरण अंतरायके सद्भावतैं चौदह परीषह उपचारतैं कहीं मोहनीयके अभावतैं मुख्यपणातैं अभावही है। अब केवलीकै कहै हैं—

एकादश जिने ॥ ११ ॥

अर्थ—जिनेंद्रभगवानकै ग्यारह परीषह कल्पे हैं। वेदनीयकर्मके उदयके सद्भावतैं भगवान केवलीजिनकै ग्यारह परीषह हैं। कोऊ कहैगा ग्यारह परीषह है तो क्षुधादिककाहू प्रसंग आया। सो नहीं है—जातैं अघातिकर्मका उदयका अभावतैं वेदनीयकर्मकै क्षुधादिक वेदना उपजावनेका सामर्थ्यका अभाव है। जैसैं मंत्र औषधादिकके बलतैं क्षीण भई है मारणशक्ति जामैं ऐसा विषद्रव्य मरणके अर्थि नहीं कल्पना करिएहैं। तैसैं ध्यानरूप अग्निकरि दग्ध कीए हैं घातिकर्मरूप इंधन जानैं अर प्रगट भया है अनंत ज्ञानादिकचतुष्टय जाकै ऐसे केवली जिनकै अंतरायकर्मका अत्यंत अभावतैं निरंतर शुभनोकर्मपुद्गलनिका संचय होनेतैं प्रक्षीण भया है सहाय बल जाकै ऐसा वेदनीयकर्म अपना वेदनारूप प्रयोजन उपजावनेकूं असमर्थ है। यातैं भगवान् जिनकै वेदनीयका उदय होतैहू क्षुधाका अभाव निश्चय करना। संसारीजीवनिकै वेदनीयकर्मके उदयतैं क्षुधा[1], तृषा[2], शीत[3], उष्ण[4], दंशमशक[5], चर्या[6], शय्या[7], वध[8], रोग[9], तृणस्पर्श[10], मल[11], ए

ग्यारहपरीषह होय हैं। यातैं केवलीजिनकैहू वेदनीयकर्मका उदय है तातैं कर्मकूं कारण देखि केवलीके ग्यारह परीषह कहीं। परंतु मोहनीयकर्मके बलतैं वेदनीयकर्म प्रबल होइ आहारादिककी इच्छारूप क्षुधादिक परीषह उपजावै था अब वेदनीयकै मोहनीयकर्मके सहायका अभावतैं वेदना देनेरूप शक्ति नहीं रही तब क्षुधादिक वेदना कैसैं उपजावै। अर असातावेदनीयकी उदीरणा होय तदि क्षुधा उपजै है। सो वेदनीयकर्मकी उदीरणा छठा गुणस्थानपर्यंतही है उपरि नाहीं है। तदि वेदनीयकी उदीरणाविना केवलीकै क्षुधादिकबाधा कैसैं होय। जैसैं निद्रा प्रचलाकर्मका उदय तो बारमा गुणस्थानपर्यंत है परंतु उदीरणा विना निद्रा नहीं व्यापै है। अर जो निद्राकर्मके उदयतैं ही ऊपरके गुणस्थाननिमैं निद्रा आजाय तो प्रमादीकै ध्यानका अभाव होजाय। बहुरि जैसैं संज्वलनका मंद उदय होतै अप्रमत्तगुणस्थानमैं प्रमादका अभाव है। जातैं प्रमाद है सो संज्वलनका तीव्र उदयमैं होय है मंदउदयमैं नहीं होय। तथा वेदनीयके तीव्र उदयतैं संसारिजीवकै मैथुनसंज्ञा होय है। अर वेद नवगुणस्थानतांई हैं। परंतु वेदके मंद उदयतैं श्रेणी चढे हुए संयमीनिकै मैथुनसंज्ञाका अभाव है मंद उदयतैं मैथुनमैं वांछा नहीं उपजै है तथा निद्रा प्रचला कर्मका उदय तो बारमा गुणस्थानतांई है। परंतु मंद उदयतैं निंद्रा नहीं व्यापै है। तैसैंही केवलीभगवानके वेदनीयका मंद उदयतैं क्षुधातृषादिक नहीं उपजैं है। बहुरि शक्तिरहित आसातावेदनीयहू केवलीकै क्षुधादिकवेदना उपजावनेकूं समर्थ नही है। जैसैं स्वयंभूरमण समुद्रका समस्त जलकूं एक सरसूंका अनंतवां भाग प्रमाण विषकी कणिका विषरूप करनेकूं समर्थ नहीं तैसैं अनंतगुण अनुभागका धारक सातावेदनीयका उदयसहित केवली भगवानकूं अनंतभागखंड असंख्यातवार जाका होगया ऐसा असातावेदनीयकर्म क्षुधादिक वेदनीकूं नहीं उपजाय सकै है! अर जो थे या कहो आहारविना केवलीका देहकी

स्थिति कैसैं रही तो यों जाणों ? आहारविना देवनिके शरीरकी स्थिति कैसैं हैं ? जैसैं देवनिके शरीरकी स्थिति कवलाहारविना है तैसैं केवलीका देहकी स्थितिहू है। अर जो थे या कहो-देवनिकै तो मानसिक आहार है तो केवलीकैहू निरंतर शुभसूक्ष्मशरीरके बलाधानका कारण ऐसैं नोकर्मपुद्गलनिका ग्रहणरूप आहार है ही अर जो थे या कहो केवलीका देह तो मनुष्यका है मनुष्यदेह औदारिक है इस देहकी स्थिति कवलाहारविना कैसैं होय तातैं देहवत् कवलाहारही उचित है ऐसैं कहो सो ठीक नहीं—जो मनुष्यनिकै तपश्चरणजनित ऐसा प्रभाव प्रगट होय है जो त्रैलोक्यमैं ऐसा सामर्थ्य नहीं अर भगवान् केवलीकै अनंत ज्ञान अर अनंतवीर्य प्रगट भया। अन्यमनुष्यनिकै इंद्रियजनित ज्ञान केवलीकै अतींद्रियज्ञान केवलीजिनकूं अन्यमनुष्यनिकै समान कैसैं कहो हो। अर मनुष्यनिकै अर केवलीजिनकै समानता होजाय तदि आत्मा अर परमात्मामैं भेद काहेका रह्या। जिस काल क्षपकश्रेणी चढै हैं तिस कालविषै अधःप्रवृत्तिकरणका परिणामनितैं च्यारि आवश्यक होय हैं। प्रथम तो समयसमयविषै कषायनिकी मंदतातैं परिणामनिकी अनंतगुणी उज्वलता ॥ १ ॥ अर स्थितिबंधापसरण कहिए पूर्वैं कर्मकी स्थिति बांधी ताका समयसमय अनंतगुणा घटना। २। अर सातावेदनीयादि प्रशस्तकर्मनिका अनुभाग जो रस देनेकी शक्ति ताका समयसमय अनंतगुणा वढना। ३। अर असातावेदनीयादिक अप्रशस्तकर्मकी प्रकृतिनिका अनुभाग समयसमय घटना। ४। जातैं अशुभप्रकृतिनिमैं विषहालाहलरूप शक्तिका तो अभाव होय है अर निंबू कांजीरूप रस रहिजाय है ऐसैं च्यार आवश्यक तो अधःप्रवृत्तिकरणतैं होय हैं अर अपूर्वकरणतैं गुणश्रेणीनिर्जरा[1], अर गुणसंक्रमण[2], अर स्थितिकांडकोत्कीर्ण, अर अनुभागकांडकोत्कीर्ण, ए च्यार आवश्यक अपूर्वकरणतैं होय हैं। यातैं केवलीभगवान-

के असातावेदनीय आदि अप्रशस्तप्रकृतिनिका रस असंख्यातवार अनंतानंतका भागलागिकैं घटिगया तदि असातामैं सामर्थ्य कहां रही जो केवलीकै क्षुधादिवेदना उपजावै। बहुरि असातावेदनीयका वंध तौ छठा गुणस्थानपर्यंतही है। अर सप्तमगुणस्थानतैंही असातावेदनीयका वंध नहीं, एक सातावेदनीयका ही बंध है। अर ग्यारमा बारमा तेरमा गुणस्थाननिमैं जो सातावेदनीयका वंध है सो एक समयकी हू स्थिति नहीं पावै है। जातैं स्थितिका कारण कषाय तो मूलतैं गया तदि साताका वंध उदयरूप होता ही बंधै है। तदि पूर्वका बंध्या असाताका मंद उदय वर्त्तमानकालका साताका उदयरूप होय परिणामै है। तब क्षुधादिक वेदना कौन उपजावै? जैसैं अमृतके समुद्रमैं मिल्याहुवा एक दग्धहुवा विपका कण रस नहीं दे सकै है। बहुरि वडी मूढता प्रगट देखिये है जो तीन लोकके पतिकरि वंदनीक देवाधिदेव परमपूज्य अर्हत् भट्टारककूं अर जगतके विपयी कषायी रंक पुरुपनिकूं समान कहना इस सिवाय अन्य मूढता नहीं है अर जगतविषै भी प्रसिद्ध है—जो मणि मंत्र औपध विद्या तप इनका अचिंत्य प्रभाव है। चिंतामणि अर अन्यपाषाण कैसैं समान होय। अर अन्य तारा अर सूर्य कैसैं समान होय। तातैं नानावेदनाका नष्ट करनेमैं समर्थ ऐसा केवलज्ञानके होतै केवलीकै आहार निहार मानना अनंतसंसारका कारण है। अर प्राणीनिका जीवना तो आयुकर्मके उदयके आधीन है। केवल आहारमात्रतैं ही नहीं है। जातैं भोगभूमिके मनुष्यनिका तो शरीर तीन कोसप्रमाण है। अर तीन पल्यका आयु है अर तीन दिन गए पीछैं बोरप्रमाण आहार करै हैं। बहुरि अंडेमैं पक्षी अपनी माताका उदरकी ऊष्माहीतैं वृद्धिनैं प्राप्त होय है तातैं पक्षीनिकै उजाहार है। एकेंद्रियनिके जल पवनादिकही आहार हैं। सो लौकिकजनहू कितने जीवनिकै पवनकाही आहार कहै हैं। नारकीनिकै कर्मनिका भोगनाही आहार है। देवनिकै

मानसिक आहार है। तैसें केवलीजिनकै नोकर्मपुद्गलनिका आहार है।

बहुरि अन्यमनुष्यनिकीज्यों केवलीजिनकै वेदनीके उदयतैं कवलाहार मानोहो तो सयोगीकै द्रव्यमन का सद्भावतैं मनका विकल्पहू मानो अर द्रव्येंद्रिय विद्यमान हैं तातैं इंद्रियजनितज्ञानहू मानो अर शुक्ल-लेश्या विद्यमान है तातैं कषायहू केवलीकै माननेका प्रसंग आवैगा। जिस मुनिकै कायबलऋद्धि होयहै ताकैही ऐसा सामर्थ्य होयहै जो त्रैलोक्यकूं चलायमान करै तो केवलीका सामर्थ्य कौन कहिसकै बहुरि भक्षण करनेकी इच्छाकूं बुभुक्षा कहिए हैं। सो भगवानके मोहनीय कर्मका अभाव भया तदि भोजनकी इच्छा काहेतैं भई ? अर मोहनीयकर्मका अभाव होतैभी जो इच्छा मानोहो तो स्त्रीभोगनेकी इच्छाकाहू सद्भाव आया तदि वीतरागताकूं जलांजलि दीनी वीतरागता कहां रही। बहुरि जो केवली भोजन करै हैं सो नित्य एकबार करै हैं कि अनेकबार करै हैं कि एकदिन दोय दिनकै आंतरै करै हैं कि छह महीना बरस दिनकै अंतरतैं करै हैं। उनके कितने दिनके अंतरकरि भोजन है। जो प्रमाण कहोगे तो उनकी शक्तिका उतनाही प्रमाण आगया तदि अनंतशक्ति कहना वृथा है। बहुरि भोजन करै है सो क्षुधाकी वेदनातैं करै हैं कि रसनेंद्रियका स्वादकै अर्थि करै हैं ? जो क्षुधाकी वेदना नहीं सहीजाय यातैं करै हैं तो क्षुधासमान वेदनाही नहीं तदि केवलीकै अनंतसुख कहना वृथा भया। अर जो रसनेंद्रियका स्वादकै अर्थि करै हैं तो अतींद्रियात्मक स्वाधीनसुखका अभाव आया। भोजनकै आधीन सुख रह्या तदि स्वाधीन परमेश्वरपणाका अभाव आया। बहुरि भोजनकूं आस्वादै हैं सो केवलज्ञानतैं आस्वादै हैं कि रसनेंद्रियतैं आस्वादै हैं। जो केवलज्ञानतैं आस्वादै हैं तो दूर समस्त त्रैलोक्यमैं वर्त्तते अहारकूंहू आस्वादन करै हैं फेर कवलाहारसूं कहां प्रयोजन रह्या अर रसनेंद्रियतैं आहारका स्वाद लेहैं तो केवलीकै इंद्रियजनित

मतिज्ञानका प्रसंग आया तदि केवलज्ञानका अभाव आया। बहुरि केवली त्रैलोक्यमैं वर्त्तते समस्त जीवनिका मरण ताडन त्रासन मांस रुधिरादिकनिकूं प्रत्यक्ष देखता भोजनका अंतराय कैसैं टालै हैं। अल्पशक्तिका धारक श्रावकहू ऐसैं घोरकर्मनिकूं देखै तो अंतराय करै है फिर केवली कैसैं भोजन करै हैं। बहुरि भोजनकी इच्छामात्रतैं सप्तमगुणस्थानका धारक तथा श्रेणीमैं तिष्ठता साधु छठे गुणस्थानकूं प्राप्त होय है सो प्रमादी कहावै है तो केवली भोजन करता प्रमादी कैसें नहीं होय? यह बडा आश्चर्य है। ध्यानरूप अग्निकरि दग्ध कीए हैं च्यारघातियाकर्म जिननैं अर अनंत अरोक ज्ञानदर्शनसुखवीर्य जिनकै प्रगट भया ऐसा भगवान् केवलीकै अंतरायकर्मके अत्यंत अभावतैं निरंतर समयसमय शुभसूक्ष्मपुद्गलनिके संचय होनेतैं औदारिकशरीर कवलाहारविनाही अनंतशक्ति धारण करै है तातैं बहोत कहांताई लिखीजाय केवलीके आहारकी असत्यकल्पनाकरि मोहनीयकी सत्तरिकोटाकोटीसागरकी स्थिति निरंतर बांधना उचित नहीं। निरस्त भयाहै घातिकर्मका चतुष्टय जाकै ऐसे जिनभगवानकै वेदनीयका सद्भाव होतैहू द्रव्यकर्मका सद्भावतैं एकादशपरीषह नहीं होयहैं जातैं मोहनीयका सहायविना वेदनीयकर्म क्षुधादिकवेदना नहीं करि सकै हैं अर वेदना नहीं करै है तोहू वेदनीयका कर्मपरमाणुके सद्भावतैं उपचारतैं ग्यारह परीषह कहे हैं। जैसैं समस्त ज्ञानावरणका अभावकरि सकलपदार्थनिका अवभासक केवलज्ञान प्रगट होतैहू केवलीभगवानकै उपचारतैं ध्यान कह्या। भगवानकै सकलपदार्थ एककालमैं युगपत् प्रत्यक्ष भए तदि एकाग्रचिंतानिरोधध्यान जो एकपदार्थकूं आलंबनकरि ध्यावै सो कहां रह्या तोहू ध्यानका फल कर्मका नाश होनेके सद्भावतैं उपचारतैं ध्यान कह्या अथवा इसही वाक्यतैं केवलीजिनकै ग्यारहपरीषह नहीं है जातैं उपचारतैं परीषह कहे हैं सो उपचार झूठा है। जैसैं किसी बालकमैं क्रूरपणा शूरपणा देखि उपचारतैं सिंह

कहिदिया तीक्ष्ण नखदंत कपिल नयन केशावलीका धारनेवाला सिंह नहीं है परंतु सिंहका कोई धर्म देखि सिंह कहना सो उपचार है। तथा लौकिकजन कहैं हैं—यह वस्त्र आभरण मेरा है, यह देश मेरा है, यह राज्य हमारा है, यह नगर हमारा है, ऐसैं समस्त कहना उपचार है सो झूठा है तातैं जिनेंद्रकै उपचारतैं कहे ग्यारह परीषह नहीं है। अब बहुत कथनी कीए ग्रंथविस्तार बधिजाय तातैं श्वेतांबरपराजयादितैं विशेषकथन जानना। अब समस्तपरीषह कहा है सो कहे हैं—

बादरसांपराये सर्वे ॥ १२ ॥

अर्थ—प्रमत्तकूं आदिकरि नवमगुणस्थानतांई बादरसांपराय कहिए स्थूलकषाय हैं इनमें समस्त बाईस परीषह होय हैं। अब कौंन प्रकृतिका उदयतैं कौंन परीषह होय सो कहे हैं—

ज्ञानावरणे प्रज्ञाज्ञाने ॥ १३ ॥

अर्थ—ज्ञानावरणकूं होतैसंतै प्रज्ञा अर अज्ञानपरीषह होय हैं। इहां कोऊ कहै ज्ञानावरणके उदय होतै अज्ञानपरीषह होना तो ठीक है परंतु प्रज्ञापरीसह कैसैं होय प्रज्ञा तो ज्ञान है सो आत्माका स्वभाव है सो ज्ञानावरणके उदयमैं कैसैं होय। ताका उत्तर कहैहैं—जो प्रज्ञाका मदजनित परीषह होय है सो ज्ञानावरण का उदय होतैही होयहै जातैं क्षयोपशमतैं उपजी मंदप्रज्ञा सोही मद उपजावै है। जाकै सकलज्ञानावरणका नाश होजायगा ताकै प्रज्ञाका मद नहीं उपजैगा प्रज्ञाका मद होयहै सो क्षयोपशमज्ञानीकै होय है क्षयोपशमज्ञानीकै ज्ञानावरणको उदयविद्यमान हैही—

दर्शनमोहांतराययोरदर्शनालाभौ ॥ १४ ॥

अर्थ—दर्शनमोहकूं होतैसंतै अदर्शनपरीसह होय है अर अंतरायकर्मके उदयतैं अलाभपरीसह होय है।

चारित्रमोहे नाग्न्यारतिस्त्रीनिषद्याक्रोशयाचनासत्कारपुरस्काराः ॥ १५ ॥

अर्थ—चारित्रमोहकूं होतैसंतै नाग्न्य, अरति, स्त्री, निषद्या, आक्रोश, याचना, सत्कारपुरस्कार ए सात परीषह होय हैं। अब अवशेष परीषहनिके निमित्तकूं कहै हैं—

वेदनीये शेषाः ॥ १६ ॥

अर्थ—ए कहे तिनतैं शेष जे क्षुधा, तृषा, शीत, उष्ण, दंशमशक, चर्या, शय्या, वध, रोग, तृणस्पर्श, मल ए ग्यारह परिसह वेदनीय कर्मके होतैसंतै होय हैं। अब एककालमैं युगपत कितने परिसह होंय तातैं सूत्र कहै हैं—

एकादयो भाज्या युगपदेकस्मिन्नेकोनविंशतिः ॥ १७ ॥

अर्थ—एक जीवकै युगपत् एक कालमैं उगणीस परिषह होय हैं अधिक नहीं। जातैं शीत उष्णमैंतैं एक काल एकही होय अर शय्या चर्या निषद्या इन तीननिमैं एककालमैं एकही होय। तातैं तीन घटनेतैं युगपत् उगणीसही कहे। ऐसैं परिसहनिका प्रकरण कह्या। अब संवरनिर्जराका कारण चारित्रकूं कहैहैं— सो चारित्र चारित्रमोहका उपशम क्षय क्षयोपशम लक्षण जो आत्मविशुद्धिरूप लब्धि, ताकी सामान्य अपेक्षाकरि तो एक प्रकार है। प्राणीनिकै पीडा अर इंद्रियनिका दर्पका निग्रहकी शक्ति अपेक्षा दोय प्रकार है। उत्कृष्ट मध्य जघन्य विशुद्धिताकी प्रकर्षता अप्रकर्षतातैं तीन प्रकार है। अर सराग वीतराग सयोगी अयोगीकी अपेक्षा च्यार प्रकार हैं। तोहू पंचप्रकारकरि कहै हैं—

सामायिकच्छेदोपस्थापनापरिहारविशुद्धिसूक्ष्मसांपराययथाख्यातमिति चारित्रं ॥ १८ ॥

अर्थ—सामायिक छेदोपस्थापन परिहारविशुद्धि सूक्ष्मसांपराय यथाख्यात ऐसैं पंचप्रकार चारित्र हैं।

व्रतनिका धारण समितिका पालन, कषायनिका निग्रह अशुभमनवचनकायकी प्रवृत्तिरूप दंडनिका त्याग करना, इंद्रियनिका विजय, जिस जीवकै होय ताकै संयम जानना। तहां समस्त सावद्ययोगका अभेदकरि जामैं त्याग होय सो सामायिकचारित्र है। बहुरि कोऊ सामायिकसंयमरूप होय फेर चिगकरि सावद्यव्यापाररूप हुवा फिर प्रायश्चित्ततैं सावद्यव्यापारतैं उपज्या दोषकूं छेदि आत्माकूं व्रतधारणादिरूप संयममैं धारण करिए सो छेदोपस्थापन है अथवा व्रत समिति गुप्त्यादिकका भेदरूप चारित्र सो छेदोपस्थापन है। बहुरि प्राणीनिकी पीडाका परित्यागकरिकैं विशिष्टशुद्धता जाकै होय सो परिहारविशुद्धिचारित्र है सो परिहारविशुद्धिचारित्र कौंनकै होय सो कहै हैं—जन्मतैं तीस बर्षप्रमाण जाकी अवस्था होय अर जन्मदिनकों आदि लेय सर्वकाल सुखी रह्या होय अर तीस वर्ष पीछैं जिनदीक्षा ग्रहणकरि श्रीतीर्थंकरांका चरणारविंदसेवनकरै तो तीर्थंकरांका चरणांकैं समीप प्रत्याख्यान नाम नवमा पूर्व पढ्या होय, अर जीवनिका निरोध जीवनिका प्रगट होनेका काल जीवनिका प्रमाद उत्पत्ति योनि देश द्रव्यस्वभावके विधानका जाननेवाला होय प्रमादरहित होय, महावीर्यका धारक होय, बडी निर्जरा जाकै होय, दुर्द्धर चर्याका आचरण करनेवाला होय, तीन संध्याकूं वर्जनकरि अन्य अवसरमैं दोय कोशप्रमाण विहार करनेवाला होय, रात्रिकै विषै विहाररहित होय, वर्षाकालका नियमरहित होय ऐसे साधुकै परिहारविशुद्धि संयम होय है अन्यकै नाहीं होय। इनके शरीरतैं जीवकी विराधना नहीं होय है। परिहारविशुद्धिचारित्रका जघन्यकाल अंतर्मुहूर्त्त है। छटा अर सातमा दोय गुणस्थाननिमैं यो संयम है। जो अंतर्मुहूर्त्तमैं गुणस्थान पलटिजाय तो संयम छूटिजाय अर उत्कृष्टकाल अडतीस वर्ष घाटि कोटिपूर्व है। कैसैं सो कहैहैं—उत्पत्तिदिवसतैं तीस वर्षका दीक्षित होय अष्टवर्ष तीर्थंकरनिकै निकट रह्या पाछैं परिहारविशु-

द्धिसंयम उपजै अर कोटिपूर्वका आयु तातैं अडतीस वर्ष घाटि कोटिपूर्व रहै। बहुरि सूक्ष्मकषायगुणस्थानमैं सूक्ष्मसांपरायचारित्र है। जो सूक्ष्म अर स्थूलहिंसाका त्यागमैं असावधान नहीं अर अखंडित जिनकै उत्साह है अर सम्यग्दर्शनज्ञानमहापवनकरि संधुक्षित जो प्रशस्त परिणामरूप अग्निकी शिखाकरि दग्ध किया है कर्मरूप इंधन ज्यां, ध्यानविशेषकरि शिखारहित किया है कषायरूप विषका अंकुरा ज्यां; नाशकै सन्मुख किया है सूक्ष्ममोहबीज ज्यां, ऐसे साधुकै सूक्ष्मसांपरायचारित्र होय है। समस्त उपशांत तथा क्षीणमोहके होनेतैं यथाख्यातचारित्र होय है। जैसा निर्विकार आत्माको स्वभाव तैसा समस्त मोहनीयके उपशमतैं वा क्षयतैं प्रगट होगयो तातैं यथाख्यातचारित्र है सो उपशांतकषाय क्षीणकषाय वा सयोगी अयोगी जिनकै होय है। सामायिक छेदोपस्थापन संयम है सो प्रमत्त अप्रमत्त अपूर्वकरण अनिवृत्तिकरण इन च्यार गुणस्थाननिमैं होय है अर परिहारविशुद्धि छठे सातमे दोयही गुणस्थाननिमैं होय है। सूक्ष्मसांपराय एक सूक्ष्मसांपरायगुणस्थानहीमैं होय है। इहां और विशेष जानना—सामायिकछेदोपस्थापनाकी जघन्यविशुद्धताकी लब्धि अल्प है तातैं परिहारविशुद्धिचारित्रकी जघन्यविशुद्धता अनंतगुणी है तातैं परिहारविशुद्धताकी उत्कृष्टविशुद्धता अनंतगुणी है तातैं सामायिकछेदोपस्थापनाकी उत्कृष्ट विशुद्धता अनंतगुणी है तातैं यथाख्यातचारित्रकी संपूर्णविशुद्धता अनंतगुणी है सो घाटि बाधिरहित है। अब निर्जराका कारण तपके भेदनिमैं बाह्यतपके भेद कहै हैं—

अनशनावमोदर्यवृत्तिपरिसंख्यानरसपरित्यागविविक्तशय्यासनकायक्लेशा बाह्यं तपः ॥ १९ ॥

अर्थ—अनशन, अवमोदर्य वृत्तिपरिसंख्यान रसपरित्याग विविक्तशय्यासन कायक्लेश ऐसैं छह प्रकार बाह्य तप हैं। तहां लौकिक ख्याति पूजा देवताआराधन मंत्रसाधनादिककी अपेक्षा नहीं करिकै जो

संयमकी सिद्धिकेअर्थि, रागका उच्छेदके अर्थि, कर्मका विनाशके अर्थि, ध्यानके स्वाध्यायकी सिद्धिके अर्थि, इंद्रियनिका विजयके अर्थि, कामका नाशके अर्थि निद्राप्रमादका विजयके अर्थि, जो भोजनको त्याग सो अनशनतप है। सो अवधृतकालका अर अनवधृतकालका भेदतैं दोय प्रकार है। तिनमैं एकवार भोजन तथा एक उपवास दोय तीन पांच पक्ष मास छहमास इत्यादिक कालकी मर्यादाकरि जो अशनत्याग सो अवधृतकाल अनशन है अर यावज्जीव भोजनका त्याग करि संन्यास करना सो अनवधृतअनशन है। बहुरि संयमका पालन निद्राका विजय त्रिदोषका उपशमन आलस्यका अभाव अनशनजनित बाधाका अभाव कायोत्सर्गकी दृढता ध्यानकी निश्चलता संतोष स्वाध्यायकी सुखसिद्धिके अर्थि जो अल्प आहार करना अर्द्धभोजन चतुर्थांशभोजन एकग्रासपर्यंत लेना सो अवमोदर्यतप है। बहुरि संयमीमुनिका एक गृह पांच गृह सात गृहमैं भोजनके अर्थि नियम करना तथा एक पाड़ामैं ( महल्लामैं ) वा दोय पाड़ामैं तथा रसता चोहट्टा आदिका नियम तथा दातारका भोजनका नियम तथा पात्रका नियमकरि भोजनके निमित्त नगर ग्रामादिकमैं जावना अर संकल्पमाफिक भोजनका लाभ मिलै तो लेना नहीं मिलै तो पाछा वनमैं आय उपवास धारणा सो वृत्तिपरिसंख्यान है। इस तपतैं आशाका अभाव अंतरायकर्मकी निर्जरा अर परमसंतोष होय है। बहुरि इंद्रियनिका दमन, तेजकी हानि, संयमका भंगका अभाव, लालसाका नाशके अर्थि, इंद्रियनिका दमनके अर्थि, तेजकी हानिके अर्थि, संयमका घातकूं दूरि करनेके अर्थि, जो घृत दुग्ध दधि तैल गुड लवण छह प्रकार रसनिका त्याग करना सो रसपरित्याग तप है। कोऊ कहै रसवान् वस्तुका त्याग सो रसपरित्याग नहीं है। जातैं समस्तही पुद्गल रसवान् हैं रसरहित कोऊ नहीं। तातैं रसपरित्यागकरि घृत तैल दुग्धादिरस ग्रहणका त्याग जानना। जो रसवान्का

त्याग करिए तो रसवान् तो समस्त आहार है तादि समस्त आहार त्यागका प्रसंग आजाय अर आहार विना देह रहै नहीं देहविना रत्नत्रय कौनकै आधार होय? रत्नत्रयधर्मविना कर्मका अभाव नहीं तातैं रस-शब्दकरि घृतादिरसविशेष ग्रहण करना। इहां कोऊ कहै—जो साधु आहारके निमित्त मौन धारणकरि जाय हैं अर आपकै निमित्त कीयाहुवा आहार ग्रहण नहीं करै है अर गृहस्थकूं अपना त्यागकूं जणावै नहीं है तादि रसनिका त्याग निर्वाह कैसैं होय? सो ऐसा जानना—जो गृहस्थ पात्रमैंतै भोजन उठाय साधुका अंजूलीरूप पात्रमैं धरै है? तादि साधु नेत्रकरि अपने भोजनकूं अवलोकन करै है—तिसमैं दुग्ध दधि घृत गुडादिककरि संयुक्त होय सो तो दृष्टितैंही अवलोकनमैं आवै है अर लवणका अनुमान देशादिक की रीतिसों होजाय है। जो कितनेक देशनिमैं तो रोटी पुडी खीचडी बडा सेव कचोरी इत्यादिकमैं लवणका संयोग नहीं होयहै कितनेही देशमैं लवणसहितही होयहै अर लाडू मोदक घेवर खीर पूवा इत्यादिकमैं लवण नहीं होयहै सो देशकालका ज्ञाता समस्तरीति जाणि त्याग ग्रहण करै हैं। कदेही छह रसका त्याग ग्रहण करै हैं कदेही एक रसका कदेही दोय च्यारका ऐसैं अपनी इच्छापूर्वक रसनिका त्याग सो रसपारित्याग तप है। बहुरि प्राणीनिकी पीडारहित प्राशुक क्षेत्रविषै निवासकूं इच्छा करता साधु है सो एकांतमैं ब्रह्मचर्य स्वाध्याय ध्यानादिककी सिद्धिके अर्थि शयन आसन करै हैं—जिस स्थानमैं विषयी कषायी रागीनिका संचार नहीं होय स्त्रीनिका नपुंसकनिका तिर्यंचनिका संचार क्रीडादिक नहीं होय इंद्रियनिका विषयनिकूं पुष्ट करनेवाली सामग्री नहीं होय ऐसा पर्वतानिका दराडा गुफा मठ बनखंडादिक निर्जन प्रदेशनिमैं शय्या आसन करै तिनकै विविक्तशय्यासननाम तप होय है। बहुरि शरीरमैं ममत्व त्यागी जिनेंद्रका मार्गतैं अविरोध ऐसा अनेक प्रकार कायके कष्टरूप तप करैं सो कायक्लेशतप है। कठो-

रभूमिमैं बहुतकाल आसनकी अचलताकरि तिष्ठना, मौन धारना, ग्रीष्मऋतुमैं पर्वतकै शिखर पर अचल कायोत्सर्गादिक धारणकरि तीव्र आतापनयोग धारण करना, वर्षाऋतुमैं वृक्षके नीचैं वर्षाकृत घोरबाधा सहना, शीतऋतुमैं नदीकी तीर तथा चोहटै दृढ़शय्यासनकरि रात्रि व्यतीत करना, सर्प बीछू कांनखिजूरे डांस इत्यादिक जंतूनिकरि करी बाधा तथा दुष्टमनुष्य व्यंतरादिक देव सिंह व्याघ्रादिकनिकरि करी तीव्र बाधाकूं समभावनितैं सहना सो कायक्लेश तप है। सो यह तप देहकै आया दुःख सहनेके अर्थि अर विषयसुखनिमैं अभिलाष मेटनेके अर्थि अर प्रवचनकी प्रभावनाके अर्थि कायक्लेश तप आचरण करिए है। ऐसे क्लेशका कारण होतैंहू ज्ञानाभ्यासमैं आत्मानुभवमैं लीन रहै हैं चित्तमैं क्षोभ नहीं करै हैं साम्यभावतैं नहीं चिगै हैं ते साधु धन्य हैं। इहां सम्यक्पदकी अनुवृत्ति लेणी तातैं सम्यक्तप है सो यंत्रमंत्रादिककी सिद्धिके अर्थि नहीं धारै है तथा जगतके जननिकरि पूजाप्रशंसाके अर्थि नहीं करै हैं केवल आत्माकै सहनशीलता अर कर्ममलका क्षेपणके अर्थि करै हैं। कोऊ कहै परीषहमैं अर कायक्लेशमैं कहा भेद है ताका उत्तर—जो स्वयमेव उदै आवै सो परीषह है अर अपनी बुद्धिपूर्वक अंगीकार करै सो कायक्लेश तप है। अर इन छह प्रकारके तपकै बाह्यपणा कैसैं सो कहै हैं—अनशनादिक बाह्यतपकी अपेक्षातैं ए तप हैं तथा बाह्य इंद्रियनिकै ग्रहणमैं आवै हैं तथा गृहस्थनकरिभी करिएहैं तथा बाह्यलोकनिकूं प्रत्यक्ष दीखै हैं तातैं याकै बाह्यपणा जानना। कर्मरूप इंधनके दग्ध करनेतैं तप कहिएहैं तथा देहकै अर इंद्रियनिकै ताप करनैतैं तप कहिए हैं। अब अभ्यंतरतपकूं कहिए हैं—

प्रायश्चित्तविनयवैयावृत्त्यस्वाध्यायव्युत्सर्गध्यानानुत्तरं ॥ २० ॥

अर्थ—प्रायश्चित्त विनय वैयावृत्य स्वाध्याय व्युत्सर्ग ध्यान ए छह प्रकार अभ्यंतर तप हैं। ए तप अन्य-

मतीनिकरि नहीं कीए जांय तथा बाह्य द्रव्यकी अपेक्षा नहीं करै हैं तातैं अभ्यंतरनाम है। अब इन अभ्यंतर तपनिके भेद कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

नवचतुर्दशपंचद्विभेदा यथाक्रमं प्राग्ध्यानात् ॥ २१ ॥

अर्थ—नवप्रकार प्रायश्चित्त है विनय च्यार प्रकार है वैयावृत्य दश प्रकार है स्वाध्याय पंचप्रकार है। व्युत्सर्ग दोय प्रकार है। ऐसैं ध्यानतैं पहले पंच प्रकार तपके भेद कहे। अब प्रायश्चित्तके नव भेद कहनेकूं सूत्र कहै हैं।

आलोचनप्रतिक्रमणतदुभयविवेकव्युत्सर्गतपश्छेदपरिहारोपस्थापनाः ॥ २२ ॥

अर्थ—आलोचना, प्रतिक्रमण, आलोचना अर प्रतिक्रमण दोऊ सो तदुभय, विवेक, व्युत्सर्ग, तप, छेद, परिहार, उपस्थापना, ए नव भेद प्रायश्चित्तके कहे। जो प्रमादतैं उपज्या दोषका अभाव होनैकूं अर भावनिकी उज्जलता होनैकूं अर परिणामनिकी शल्य दूरि करनेकूं अर अनवस्थाका अभावके निमित्त अर मर्यादाका लोप नहीं होनेके अर्थि अर संयमीकी दृढ आराधनादिककी सिद्धिके अर्थि नवप्रकारको प्रायश्चित्त अंगीकार करिए है। प्रायः जो साधु ताको चित्त जाविषै होय सो प्रायश्चित्त है। अथवा प्रायः जो अपराध ताकी चित्त कहिए शुद्धता सो प्रायश्चित्त है। तहां जो एकांतमें तिष्ठते अर प्रसन्नमनका धारक अर देशकालके जाननेवाले ऐसे वीतरागी गुरुके आगैं शिष्य है सो विनयकरिकैं दश दोषरहित हुवा आपका प्रमादकूं प्रगट करि जनावना सो आलोचना है सो आलोचना गुरुनिकूं दश दोष टालिकरि करै। ते दोष कोन सो कहै हैं—जो आचार्य हमारे ऊपरि प्रीति अनुग्रहरूप होय अल्प प्रायश्चित देवैंगे ऐसे अभिप्रायतैं गुरुनिकी भेट पीछी कमंडलादिककरि आलोचना करै सो आलोचना आकंपितदोषसहित है।

बहुरि गुरुनिकूं ऐसा जणावै जो मैं प्रकृतिकरि बलरहित हूं रोगी हूं उपवासादि करनेकूं समर्थ नहीं हूं। जो मोकूं अल्प प्रायश्चित्त दीजीए तो मैं हू दोष आलोचना करूं ऐसैं आचार्यनैं अपना स्वरूपका अनुमान कराय आलोचना करै सो अनुमापित दोषसहित आलोचना है। बहुरि अन्यकरि नहीं देख्या दोषकूं तो छिपावै अर अन्यकै प्रगटहुवा दोषकूं आलोचना करै सो दृष्टदोष है। बहुरि अल्पदोष हुवा होय ताकूं तो नहीं जणावै अर स्थूल दोषकूं आलोचना करै सो बादरनाम दोष है। बहुरि महान दुस्तर प्रायश्चित्तका भयतैं महान् दोषकूं तो छिपावै अर वाकै अनुकूल अल्प दोष जणावै सो सूक्ष्मदोष है। बहुरि गुरुनिकूं पूछै जो हे भगवन् ऐसा दोष जाकै होय ताका कहा प्रायश्चित्त है ऐसा उपायकरि गुरुनिकूं पूछै सो प्रच्छन्नदोष है बहुरि पाक्षिक चातुर्मासिक सांवत्सरिकादि प्रतिक्रमणका दिवसमैं बहुत यतीनिके समुदायका शब्दमैं अपना दोषकूं कहै सो शब्दाकुलित दोष है। बहुरि जो यो गुरुनिको दीयो प्रायश्चित्त है सो योग्य है कि नहीं तथा आगममैं है कि नहीं ऐसी आशंकाकरि अन्यसाधुनिकूं पूछना सो बहुजनदोष है। बहुरि कुछ प्रयोजन बिचार गुरुनिकूं दोष नहीं जणावै अर आपणें समान अन्य साधुकूं दोष जणाय महानहू प्रायश्चित ग्रहण करै सो सफल नहीं सो यो अव्यक्तदोष है। बहुरि गुरुनिकूं तो आलोचना नहीं करै अर अन्य मुनिकूं आपसमान अपराधी जाणि वाकूं पूछै जो म्हारै याकै अपराध समान है जो याकूं प्रायश्चित्त दीया सो मोकूं करना युक्त है ऐसैं आपका दोषकूं छिपावै ताकै तत्समदोष है। ऐसैं दश दोषरहित आलोचना करै। संयमी आलोचना करै सो एकांतमैं एकाकी गुरुकूं आलोचना करै। अर अर्जिकाकी आलोचना एकगणिनी दूजी अर्यिका तीजा गुरु तिनकै आश्रय चोडै प्रकाशमैं होय है। जो साधु लज्जाकरि तिरस्कारके भयकरि अपना दोषकी आलोचनाकरि दोषकूं शोधन नहीं करै तो नहीं

जाण्या है लाभ अर खरच जानै ऐसा अधमऋणवानकीज्यों क्लेशित होय है। अर आलोचना कीए विना महानहू तप वांछितफलकूं नहीं देवै है। बहुरि आलोचनाहू करिकै गुरुनिका दीयाहुवा प्रायश्चित्तग्रहण नहीं करै सो विनाबीजके संस्कारकीया धान्यकीज्यों फलकूं नहीं देवै है अर आलोचना अर पूर्व ग्रहणकीया प्रायश्चित मज्जनकीया दर्पणमैं रूपकीज्यों देदीप्यमान होय है। बहुरि कर्मके वशतैं उपज्या प्रमादके उदयतैं उपज्या जो दोष सो म्हारै मिथ्या होहु ऐसैं परिणामनिमैं पापकूं खोटा जानि विरक्त होय मिथ्यामैं दुःकृत इत्यादिक प्रगट करना सो प्रतिक्रमण है। बहुरि कोऊ कर्म तो आलोचनामात्रकरि शुद्ध होइ है, कोऊ प्रतिक्रमणतैं शुद्ध होय है, कोऊ आलोचना अर प्रतिक्रमण दोऊनितैं शुद्ध होय है सो तदुभय है। बहुरि दोषसहित आहार पान उपकरणका संसर्ग भया होय तो ताका त्याग करना, आपको दोषतैं न्यारा करना सो विवेक है। बहुरि कालका नियमकरि कायोत्सर्ग करना सो व्युत्सर्ग है। बहुरि अनशनादितप ग्रहण करना तथा उपवास वेला तेला पंचोपवास पक्षमासादिकनिका उपवास ग्रहण करना सो तप है। बहुरि दिवस मास संवत्सरकी मर्यादाकरि दीक्षाका घटावना सो छेदनाम प्रायश्चित्त है। कोऊ साधु बहुतकालका दीक्षित होयकरिकैहू कोऊ दोष ऐसा करै जो ताका छेद नामा प्रायश्चित्त होय जैसैं कोऊ वीस वर्षका दीक्षित था फिर दोषके वशतैं दशवर्षकी दीक्षा छेदी गई तो अब आपको दश वर्षकाही दीक्षित मानै। दश बरशतैं एक दिवस पहलीकाभी दीक्षित होय ताकूं आपतैं बडा मानैं वंदनादिक पहली करै। बहुरि पक्षमासादिकका नियमकरि संघतैं बाह्य करना सो उपस्थापनप्रायश्चित्त है। ऐसैं नव प्रकार प्रायश्चित्त कह्या। इहां ऐसा जानना–जो प्रमादजनित दोषका तो सोधना शल्यका मेटना भावनिकी उज्जलता करना मर्यादमैं रहना इत्यादिककी सिद्धिकेअर्थि प्रायश्चित्त है। यद्यपि प्रायश्चित्त अने-

क प्रकार है तोहू सामान्य नवभेद कहे। तहां देश काल अवस्था संहनन बुद्धि इत्यादिक देखि यथा योग्य प्रायश्चित देहैं– अर शिष्य है सो आचार्यनिकी आज्ञाप्रमाण श्रद्धानकरि प्रायश्चित्त ग्रहण करै ताकै शुद्धता होय है। अब विनयनाम अभ्यंतरतपकूं कहै हैं–

ज्ञानदर्शनचारित्रोपचाराः ॥ २३ ॥

अर्थ–ज्ञानविनय दर्शनविनय चारित्रविनय उपचारविनय। ऐसैं विनयतप च्यारप्रकार है। तहां जो आलस्यरहित होय अर देशकालादिककी विशुद्धताका विधानमैं विचक्षण शुद्धमनकरि बहुत सन्मानपूर्वक जिनसिद्धांतनिका ग्रहण अभ्यास स्मरणादिक करै सो ज्ञानविनय है। बहुरि निःशंकितादिगुणनिकरि सहित होय शंकादिकदोषरहित तत्त्वार्थनिकाश्रद्धान सो दर्शनविनय है। बहुरि सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञानके धारकनिका पंचप्रकार चारित्रकै श्रवणमात्रतैंही रोमांचादिसहित अंतरंगमैं भक्ति उपजना, परमहर्षका होना मस्तकविषै अंजुलिकरना भावनिमैं चारित्रके अंगीकार करनेमैं परिणाम राखना सो चारित्रविनय है। बहुरि पूजनेयोग्य जे आचार्यादिक त्यानैं प्रत्यक्ष होतै उठि खड़ा होना, सन्मुख गमन करना, अंजुली करना, बंदना करना, पश्चाद्गमन करना, सो उपचारविनय है। बहुरि आचार्यादिक प्रत्यक्ष नहींहोइ परोक्ष होतै हू अंजुली जोड़ना, गुणनिकी महिमा करना, बारंबार स्मरण करना, उनकी आज्ञा प्रमाण प्रवर्त्तन करना सो उपचारविनय है। इस विनय नाम तपतैं ज्ञानका लाभ आचारकी विशुद्धता सम्यक् आराधना इत्यादिकनिकी सिद्धि होय है। तातैं विनयभावनाकरि निर्वाणकी प्राप्ति निकट है। अब वैयावृत्त्य तपकूं कहै हैं—

आचार्योपाध्यायतपस्विशैक्ष्यग्लानगणकुलसंघसाधुमनोज्ञानां ॥ २४ ॥

अर्थ—आचार्य उपाध्याय तपस्वी शैक्ष्य ग्लान गण कुल संघ साधु मनोज्ञ ए दशप्रकारके साधु इनका वैयावृत्य करना सो वैयावृत्यतप है। कायकी चेष्टाकरि वा अन्यद्रव्यकरि व्यापार करना आचार्यादिकनिकी टहल करना सो वैयावृत्त है तिनमैं जितने व्रताचरण करिए सो आचार्य हैं ऐसैं तो निरुक्ति है। अर याका विशेष—जो सम्यग्ज्ञानादिकगुणनिका आधार ऐसे महत्पुरुषनितैं स्वर्गमोक्षके सुखरूप अमृत के बीज जे अहिंसादिकव्रत तिनकों अपने हितकेअर्थि भव्यजीव आचरण करै ते आचार्य हैं जो व्रत शील भावनाकै आधार होय अर जिनकी निकटतानै साधुजन विनयपूर्वक प्राप्त होय श्रुतका अध्ययन करिए सो उपाध्याय हैं। बहुरि जे महान उपवासादिकमैं तिष्ठैं ते तपस्वी हैं। बहुरि श्रुतज्ञानके शीखणेमैं तत्पर अर निरंतरव्रतभावनामैं निपुण सो शिष्य हैं। बहुरि जिनका शरीर रोगादिककरि क्लेशरूप होय ते ग्लान मुनि हैं। बहुरि वृद्धमुनिनिका समुदाय सो गण है वा बड़े मुनिनिकी परिपाटीका होय सो गण है। बहुरि दीक्षादेनेवाले आचार्यका शिष्य होय सो कुल है बहुरि च्यार प्रकारके मुनिका समूह सो संघ है। बहुरि बहुतकालका दीक्षित होय सो साधु है। बहुरि जाका उपदेश लोकमान्य होय वा स्वयं उपदेशविनाही लोकनिमैं पूज्य होय प्रशंसावान् होय सो मनोज्ञ है अथवा समस्तलोक जाकूं महाविद्यावान् कहै प्रशस्तवक्ता कहै महाकुलवंत कहै ऐसैं लोकमान्य होय जिनमार्गका गौरवके उत्पादनका कारण होय सो मनोज्ञ हैं अथवा असंयतसम्यग्दृष्टीहू मनोज्ञ है। ऐसैं आचार्यादिक दशप्रकार कह्या तिनके शरीरसंबंधी व्याधि अर दुष्टमनुष्य तिर्यंचनिकृत उपसर्ग वा क्षुधादिकपरिषह तथा मिथ्यात्वादिककी उत्पत्ति होजाय तो प्रासुक औषध भोजन पान वस्तिका काष्ठफलक तृणानिका संस्तरण धर्मोपकरणादिककरि इलाज करै।

अर सम्यक्त्व छूटिगया होय तो उपदेश देय फेरि सम्यक्त्वग्रहण करावै इत्यादिक वैयावृत्ति है । अर जो भोजन पान औषधादिक बाह्यसामग्री नहीं होय तो अपना देहकरिकैही टहल करै, कफ नासिकामल मूत्र विष्टादिकनिकूं दूरि क्षेपै जैसैं सुख होय तैसैं शरीरकरि टहल सेवा करै, जैसै धर्ममैं लीनता होजाय तैसैं उपदेश करि धैर्यधारण करावै, तिनके अनुकूल आचरण करै सो समस्तवैयावृत्त्य है । इस वैयावृत्त्य करनेतैं रत्नत्रयकी विशुद्धता ग्लानिको अभाव प्रवचनमैं वात्सल्य इत्यादिकगुण प्रगट होय हैं । तातैं वैयावृत्त्यहीमैं प्रवर्त्तन करना उचित है। इहां विषयके भेदतैं वैयावृत्य दशप्रकार कह्या है अब स्वाध्याय तपकूं कहै हैं—

वाचानाप्रच्छनानुप्रेक्षाम्नायधर्मोपदेशाः ॥ २५ ॥

अर्थ—वाचना, पूछना, अनुप्रेक्षा, आम्नाय, धर्मोपदेश, ऐसैं पंचप्रकार स्वाध्यायतप है । तहां निर्दोष-ग्रंथका तथा ग्रंथके अर्थका तथा ग्रंथ अर्थ दोऊनिका विनयवान् धर्मका इच्छक भव्यपात्रकूं शिखावना पढावना सो वाचना स्वाध्याय है । बहुरि जो आपकै शब्दमैं शब्दके अर्थमैं संशय होय तो संशयके दूरि करनेकेअर्थि तथा अपने निश्चयरूप दृढपरिणाम होनेकेअर्थि विनयसहित होय बहुज्ञानीनिसूं प्रश्न करना सो प्रच्छनास्वाध्याय है। आपका ज्ञानकी उन्नाति, परका तिरस्कार, परकी हास्य प्रगटकरनेकूं प्रश्न नहीं करै है। अर प्रश्न करै सो उद्धत होय नहीं करै, हँसतो संतो नहीं करै, बहुत उत्कट शब्दकरि सभानिवा-सीनिकै क्षोभ करता हुवा नहीं करै, बहुतप्रलाप नहीं करै, विनयपूर्वक अल्प अक्षरनिमैं प्रश्न करै सो प्रच्छनानामा स्वाध्याय है। बहुरि गुरुनिकी परिपाटीतैं जाण्याहुवा अर्थको मनकरि अभ्यास करना वारं-वार चिंतवन करना सो अनुप्रेक्षास्वाध्याय है। बहुरि इस लोकसंबंधी फलकूं नहीं वांछा करता शीघ्रता अर विलंबनरूप जे घोषणाके दोष तिनकरि रहित जो पाठ करना सो आम्नायनामा स्वाध्याय है। बहुरि

दुष्टप्रयोजनका परित्यागतैं उन्मार्ग दूरि करनेके अर्थि संदेहका दूर करनेका अर अपूर्व पदार्थके प्रकाशनकेअर्थि धर्मके कथनरूप उपदेशरूप करना सो धर्मोपदेशनामा स्वाध्याय है सो स्वाध्यायतैं बुद्धिका अतिशय प्रगट होयहै, प्रशस्तअभिप्राय होय है, प्रवचनकी स्थिस्ति होय है, संशयका उच्छेदहोय है, परवादीकी शंकाका अभाव होयहै, परमसंवेग जो धर्मानुराग वा संसारदेहभोगनितैं विरक्तता होयहै, तपकी वृद्धि होयहै, अतिचारनिकी शुद्धता होयहै। अब स्वाध्यायके अनंतर कह्या जो व्युत्सर्ग ताहि कहै हैं—

बाह्याभ्यंतरोपध्योः ॥ २६ ॥

अर्थ—बाह्य अर अभ्यंतर दोय प्रकारकी उपधि जो परिग्रह ताका त्याग सो व्युत्सर्ग है। तहां आत्मातैं बाह्य जे धन शरीरादिकका त्याग सो बाह्य उपधित्याग है। बहुरि क्रोध मान माया लोभ हास्य रति अरति शोक भयादिक दोषनितैं निवृत्ति होना सो अभ्यंतरव्युत्सर्ग है। यह त्याग करना है सो कालका नियमकरि भी होयहै अर यावज्जीवभी होयहै सो यो कार्योत्सर्ग निःसंगपणो करै है, निर्भयपणा करै है, जीवितकी आशाका अभावकेअर्थि दोषनिका छेदकेअर्थि मोक्षमार्गकी प्रवृत्तिकेअर्थि कायोत्सर्ग तप अंगीकार करना योग्य है। बाह्य अभ्यंतर परिग्रहत्यागी ज्ञायक शुद्ध आत्मस्वभावमैं निश्चल तिष्ठना सो कायोत्सर्ग है। अब ध्याननामा तपकूं कहै हैं—

उत्तमसंहननस्यैकाग्रचिंतानिरोधो ध्यानमांतर्मुहूर्त्तात् ॥ २७ ॥

अर्थ—उत्तमसंहननके धारकपुरुषकै एकाग्रचिंताका निरोध सो ध्यान है सो ध्यान उत्कृष्टपणै अंतर्मुहूर्तपर्यंत है। आदिका तीन संहनन है सो उत्तमसंहनन है तेही ध्यानके कारण हैं अर ध्यान है सो उत्कृष्टपणै अंतर्मुहूर्त्तपर्यंतही रहै है तिनमैं मोक्षका कारण वज्रऋषभ नाराचही हैं। चित्तकी वृत्तिकूं अन्याक्रियातैं रोकि

एककै विषै निरोध करै सो एकाग्रचिंतानिरोध है सोही ध्यान है। भावार्थ—अर्थकी एकपर्यायकूं अवलंबनकरि चित्तकी वृत्तिका ठहरना सो ध्यान है सो उत्तमसंहननका धारककै अंतर्मुहूर्त उत्कृष्ट ठहरै अन्य संहननवालेकै इतने काल एकाग्र ठहरनेमैं असमर्थपणा है। इहां एकाग्रवचनतैं वैयग्रयका अभाव जानना। नानापर्यायनिमैं भ्रमण करै सो वैयग्र्य सो तो ज्ञान है, ध्यान नाहीं। इहां कोऊ पूछै—जो साधुपुरुषकै बहुतकाल ध्यानअवस्था कैसैं कहिए ताका समाधान—जो एक ध्येयकूं छांडि दूजे ध्येयविषै उपयोग आवै ऐसैं अन्यअन्य ध्येयमैं ध्यानका संतान चल्या आवै जेतै एकाग्र ठहरै। ऐसैं बहुतकाल कहनेमैं विरोध नाहीं बहुरि इस सूत्रमैं ध्याता ध्यान ध्येय ध्यानका काल ए चार कहे हैं। सामर्थ्यतैं याके प्रवर्त्तनकी सामग्री जानिए है। तहां उत्तमसंहननका धारी पुरुष है सो ध्याता है। एकाग्रचिंताका निरोध होना सो ध्यान है। एककूं प्रधानकरि चित्तकूं रोकै सो ध्येय है। अंतर्मुहूर्त्त उत्कृष्ट याका काल है। इस सूत्रमैं समस्त ध्यानको वर्णन नहीं संग्रह कीयो है। जातैं ध्यानके प्राभृतग्रंथनिमैं सकलध्यानके लक्षण वर्णन हैं। इहां तो प्रसंगपाय सामान्यलक्षण कह्या है। अब ध्यानके भेद जनावनेकूं सूत्र कहे हैं—

आर्त्तरौद्रधर्म्यशुक्लानि ॥ २८ ॥

अर्थ—आर्त्त रौद्र धर्म्य शुक्ल ए च्यार प्रकार ध्यान हैं। तिनमैं आर्त्त रौद्र ए दोय अप्रशस्त हैं अर धर्म्य शुक्ल ए दोय प्रशस्त हैं। तिन शस्तप्रध्याननिकूं कहे हैं—

परे मोक्षहेतू ॥ २९ ॥

अर्थ—परे कहिए अंतके धर्म अर शुक्ल ये दोइ ध्यान मोक्षके हेतु हैं। इसही वचनतैं पहिले कहे जे आर्त्त रौद्र ते अप्रशस्तध्यान हैं संसारके कारण हैं अब आद्यका आर्त्त ध्यानका लक्षण कहनेकूं सूत्र कहे हैं—

आर्त्तममनोज्ञस्य संप्रयोगे तद्विप्रयोगाय स्मृतिसमन्वाहारः ॥ ३० ॥

अर्थ—अमनोज्ञका संयोग होतां संतां तिसके वियोगकेअर्थि जो चिंतवन सो आर्त्तध्यान है। विष कंटक शत्रु शस्त्रादिक जो अमनोज्ञवस्तु ताका वियोग मेरे कैसें होय ऐसें वारंवार चिंतवन करना सो अनिष्टसंयोगज आर्त्तध्यान है। तथा और दूसरा भेदकूं कहै हैं—

विपरीतं मनोज्ञस्य ॥ ३१ ॥

अर्थ—मनोज्ञवस्तुका वियोग होतैं तिसके संयोगकेअर्थि वारंवार चिंतवन करै सो इष्टवियोगज नाम आर्त्तध्यान है। अब आर्त्तका तिसरा भेद कहै हैं—

वेदनायाश्च ॥ ३२ ॥

अर्थ—दुःखरूप रोगादिककी वेदनाका चिंतवन करना सो वेदनाजनित आर्त्त है। वेदना होतै वारंवार रोगका इलाजमैं चिंतवन करना, मनकी स्थिरताका अभाव होना, धैर्य छूटि जाना तथा अंगमै विक्षेप शोक विलाप रुदनादिक होना, सो वेदनाजनित आर्त्तध्यान है। अब रागके विशेषतैं वा कामकरि आतुरतातैं तथा परभवमैं विषयसुखमैं लंपटतातैं चोथा आर्त्तध्यान होय ताका स्वरूप कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

निदानं च ॥ ३३ ॥

अर्थ—आगामीभोगनिकी वांछा सो निदान है। हमारै संपदा होजाय, कुटुंबकी वृद्धि होजाय ऐसें तथा स्त्रीकी प्राप्तिके निमित्त तथा राज्यकी, ऐश्वर्यकी, महलमकानकी, इंद्रियनिकाभोगांकी, वैरीनिका घातकी, वांछा करै सो निदान नामा आर्त्तध्यान है—सो यो च्यारप्रकारको आर्त्तध्यान कृष्ण नील कापोत लेश्यामैं उपजै है अर ज्ञानतैं उत्पन्न होय है अपने पुरुषार्थतैं उपजाया है, पापमैं प्रयोग रखणेका परि-

णाम याका आधार है, नानासंकल्पका करनेवाला है, धर्मके आश्रयकूं त्यागि कषायनिका आश्रयस्थान है, उपशमभावका अभाव करनेवाला है, प्रमाद इसका मूल है, अशुभकर्मके ग्रहणका कारण है, कटुकविपाकरूप असाताका बंध करै है, तिर्यंचगतिमैं परिभ्रमण करावै है। अब इस आर्त्तध्यानके स्वामीकूं कहै हैं—

तदविरतदेशविरतप्रमत्तसंयतानां ॥ ३४ ॥

अर्थ—सो यो आर्त्तध्यान अविरत जे मिथ्यात्व सासादन मिश्र इन चार गुणस्थाननिमैं तथा देशविरतमैं प्रमत्तगुणस्थनिके धारकनिकैभी होयहै परंतु प्रमत्तगुणस्थानके धारकनिकै निदान नहीं होयहै। अन्य तीन आर्त्त कदाचित् होय हैं अर मिथ्यात्वकूं आदि लेय छठा गुणस्थानपर्यंत उत्तरोत्तरगुणस्थाननिमैं कषायकी मंदतातैं आर्त्तध्यानहू मंद होय है। अब रौद्रध्यान कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

हिंसानृतस्तेयविषयसंरक्षणेभ्यो रौद्रमविरतदेशविरतयोः ॥ ३५ ॥

अर्थ—हिंसा अनृत स्तेय विषयरक्षण इनतैं रौद्रध्यान होय है। सो अव्रती अर देशव्रतीनिकै होय है। हिंसा असत्य चोरी परिग्रह इनके चिंतवनतैं रौद्रध्यान होय है सो मिथ्यात्वादि चार अव्रतरूप अर देशव्रत इन पंचगुणस्थाननिमैं होय है। देशव्रतीकैहू हिंसारूप विवाहादिकके आरंभतैं अर परिग्रहकी रक्षातैं रौद्रध्यान होय है परंतु नरकादिकको कारण रौद्रपरिणाम नहीं होय है। जातैं देशव्रतीकै अन्यायप्रवृत्तिका अभाव है। अर सकलसंयमीकै रौद्रध्यान नहीं होय है जो रौद्रध्यान होजाय तो सकलसंयमका अभाव होजाय तातैं देशव्रतीपर्यंतही रौद्र होय है। अर कृष्ण नील कापोत लेश्याके आधारही रौद्रध्यान होय है। अब धर्मध्यान कहनेकूं सूत्र कहै हैं—

आज्ञापायविपाकसंस्थानविचयाय धर्म्यं ॥ ३६ ॥

अर्थ—आज्ञाविचय अपायविचय विपाकविचय संस्थानविचय ऐसैं च्यारप्रकार धर्मध्यान है । तहां जो आगमकी प्रमाणतातैं अर्थका निश्चय करना सो आज्ञाविचय है जो उपदेशदाताका तो अभाव होय अर अपनी बुद्धिमंद होय अर कर्मका प्रबल उदय होय अर पदार्थनिका स्वरूपकै सूक्ष्मपणा होय तातैं समझनेमैं नहीं आवै तथा हेतु दृष्टांत जाननेमैं नहीं आवै तहां सर्वज्ञका प्ररूप्या आगमकूं प्रमाण करिकै अर गहनपदार्थमैं ऐसा निश्चय करै जो योही तत्त्व है इस प्रकारही है अन्य नहीं अन्यप्रकार नहीं ऐसा चिंतवनकूं आज्ञाविचय कहिए है अथवा सम्यग्दर्शनकरि जाका परिणाम उज्जल होय अर अपने अर परकै मतके सिद्धांतकरि पदार्थनिका निर्णयका ज्ञाता होय । अर सर्वज्ञके कहे सूक्ष्मपदार्थनिकूं निश्चय करिकैं अर ए पदार्थ ऐसैं ही हैं इस प्रकार अन्य जीवनिकूं जनावनेका इच्छक होय सो पुरुष श्रुतज्ञानका सामर्थ्यतैं अपने सिद्धांततैं जैसैं विरोध नहीं आवै तैसैं व्याख्यानके अवसरमैं प्रमाण नय हेतु इत्यादिक करि सभानिवासी भव्यजननिकूं जिनभाषित सत्यार्थ तत्त्व जणावै तथा ताके समर्थनकेअर्थि तर्क नय प्रमाणकरि युक्त करनेमैं तत्पर होय चिंतवन करै सो सर्वज्ञकी आज्ञाप्रकाशनपणातैं आज्ञाविचय धर्मध्यान होय है । बहुरि अपायविचयकूं कहै हैं—जिनका मिथ्यादर्शनकरि ज्ञाननेत्र ढकिगया तिनका आचार विनय उद्यमादिक समस्त संसारका बधावनेकेअर्थि होय हैं अविद्याका आधिक्यतैं संसारपरिभ्रमण बधैही है तथा जैसैं जन्मके आंधे बलवान् हैं तोहू सन्मार्गतैं छूटेहुए कल्याणरूप मार्गका उपदेशदाताविना नीच उच्च पर्वत विषमपाषाण कठोर स्थाणु कंटकसमूहकरि व्याप्त पृथ्वीमैं पडेहुए उद्यम करतेहू सन्मार्गतैं प्राप्तहोनेकूं समर्थ नहीं होय है तैसैंही सर्वज्ञप्रणीतमार्गतैं विमुख पुरुष मोक्षकी वांछा करै है तोहू उपदेश-

दाताविना सत्यार्थमार्गकूं नहीं जाननेतैं दूरिहीतैं नष्ट होय हैं। ऐसैं सन्मार्गका अभाव चिंतवन सो अपायविचय धर्मध्यान है अथवा—मिथ्यादृष्टीनिकरि कह्या उन्मार्गतैं ए प्राणी कैसैं टलैं तथा अनायतन सेवाका अभाव कैसैं होय तथा पापके कारण वचन अर पापकी भावनाका अभाव प्राणीनिकै कैसैं होय। ऐसैं चिंतवन करना सो अपायविचयधर्मध्यान है। बहुरि कर्मके फलका अनुभवनिकूं गुणस्थाननिमैं तथा मार्गणास्थाननिमैं तथा उदीरणाकूं चिंतवन करना सो विपाकविचयधर्मध्यान है । बहुरि जो लोकका संस्थानका तथा द्रव्यनिका स्वभावका तथा द्वादशभावनाका चिंतवन सो संस्थानविचयधर्मध्यान है सो असंयत देशसंयत प्रमत्त अप्रमत्त संयत इन च्यारगुणस्थाननिमैं होय है। अब उत्कृष्ट धर्मध्यान अप्रमत्त संयतही कै है शुक्लध्यानका स्वामीकूं कहे हैं—

शुक्ले चाद्ये पूर्वविदः ॥ ३७ ॥

अर्थ—आद्यके दोय शुक्लध्यान हैं ते सकलश्रुतधारक श्रुतकेवलीके होय हैं च शब्दकरि धर्मध्यानहू होय है परंतु श्रेणी नहीं चढै तेतै धर्मध्यान है अर दोऊ श्रेणीनिमैं शुक्लध्यान नहीं है ऐसैं मोहके उपशमावनेवालेकै तो पहला शुक्लध्यान अर मोहके क्षपावनेवालेकै आदिके दोय शुक्लध्यान हैं। अब अन्य दोय कोनकै होय यातैं सूत्र कहे हैं।

परे केवलिनः ॥ ३८ ॥

अर्थ—अंतके दोय शुक्लध्यान सयोगकेवली अयोगकेवली जिनकै होय है। छद्मस्थकै नहीं होय है इहां आचार्यनिने ऐसैं कह्या है—जैसैं अंधकारमैं मुष्टिकरि अभिघात करना तिसके सदृश शुक्लध्यानका कहना है। जातैं मोहनीयका उपशम तथा क्षयविना इस ध्यानका अनुभव नहीं होय है तातैं शुक्लध्यानके-

ध्याताकी विशेषताप्रति हमने व्याख्यान नहीं कीया है क्योंकि इस ध्यानका लक्षणविशेषका उपदेश नहीं प्राप्तभया है। अब शुक्लध्यानके नामविशेष कहे हैं—

पृथक्त्वैकत्ववितर्कसूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिव्युपरतक्रियानिवर्त्तीनि ॥ ३९ ॥

अर्थ—पृथक्त्ववितर्कवीचार एकत्ववितर्कवीचार सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति व्युपरतक्रियानिवर्त्ति ऐसैं चार प्रकार शुक्लध्यान हैं इनिका लक्षण आगैं कहैंगे तिनतैं सार्थकपणा जानना। अव शुक्लध्यानका अवलंबन कहे हैं—

त्र्येकयोगकाययोगायोगानां ॥ ४० ॥

अर्थ—प्रथमशुक्लध्यान तो तीन योगनिविषै होय है अर दूजा शुक्लध्यान तीन योगनिमैंतैं एकयोगमैं होय है अर तीजा शुक्लध्यान काययोगके विषैही होय है अर चोथा शुक्लध्यान अयोगीकैही होय है। अब प्रथमध्यानका विशेष जाननेकूं सूत्र कहे हैं—

एकाश्रये सवितर्कवीचारे पूर्वे ॥ ४१ ॥

अर्थ—पूर्वे कहिए आदिके दोऊ ध्याननिका आधार परिपूर्णश्रुतज्ञान है जिनके पूर्वनिका ज्ञान प्रगट भया होय तिनकै ही आदिके दोऊ ध्यान होय हैं। बहुरि वितर्क जो श्रुत अर वीचार जो अर्थ योगशब्दनिका पलटना ताकरि सहित है। इनमैं विशेष कहे हैं—

अवीचारं द्वितीयं ॥ ४२ ॥

अर्थ—दूजा शुक्लध्यान वीचाररहित है। जातैं प्रथम शुक्लध्यान तो वितर्कवीचार दोऊनिकरि सहित है। अर दूजा शुक्लध्यान वितर्ककरि सहित है। अर वीचारसहित नहीं है। अब वितर्कका लक्षण कहे हैं

वितर्कः श्रुतं ॥ ४३ ॥

अर्थ—विशेषताकरि तर्क कहिए विचारिए सो वितर्क है। वितर्क नाम श्रुतज्ञानका है। अब वीचारका लक्षण कहैं हैं—

वीचारोऽर्थव्यंजनयोगसंक्रांतिः ॥ ४४ ॥

अर्थ—व्यंजनयोगका पलटना सो वीचार है। इहां ऐसा विशेष है जो अर्थनामकरि तो ध्यान करने योग्य द्रव्य वा पर्याय है अर व्यंजननाम शब्दका है अर मन वचन कायकी क्रियाकूं योग कहिए है संक्रांतिनाम पलटनेका परिभ्रमणका है तिस ध्यानमें द्रव्यकूं ध्यावता द्रव्यकूं छांडि पर्यायकूं ध्यावै है, पर्यायकूं छांडि द्रव्यकूं ध्यावै यातो अर्थसक्रांति है अर श्रुतका एक वचनकूं अवलंबन करै वाहूकूं छांडि अन्य अवलंबन करै सो व्यंजनसक्रांति है। अर काय योगकूं त्यागि अन्ययोगकूं ग्रहण करै अर वाहूकूं त्यागि अन्ययोगकूं ग्रहण करै सो काययोगसंक्रांति है। ऐसैं परिवर्तनकूं वीचार कहिए है। ऐसैं कह्या जो च्यार प्रकार शुक्लध्यान तथा धर्मध्यान अर गुप्त्यादिक बहुप्रकारके उपाय तिनकूं संसारका अभावके अर्थि मुनीश्वर ध्यावनैकूं योग्य है। अब इस ध्यानका आरंभविषै ऐसा परिकर होय है—जदि उत्तमशरीरका संहननकरिकै परिषहनिकी बाधाके सहनेकी शक्तिरूप अपना आत्मकूं जानै तदि ध्यानका परिचयकेअर्थि आरंभ करै। कैसैं करैं सो कहे हैं—पवर्तकी गुफा कंदरा दरी द्रुमनिके कोटर नदीनिके तट स्मशान जीर्णबगीचा शून्यगृहादिकनिमें कोऊ एक स्थान ध्यानकेयोग्य होय तथा सर्प मृग पशु पक्षी मनुष्यादिकनिके रहनेबसनेका स्थान नहीं होय, अर उस स्थानकमैं उत्पन्नभए तथा अन्यस्थानकनितैं आए ऐसैं द्वींद्रियादिक जीवनिकरि रहित होय अर जहां अति गरमीकी उष्मा नहीं होय अति शीतकी बाधा नहीं होय अर जामैं

अतिपवन नहीं होय अतिवर्षाकी बाधा नहीं होय अति बडा नहीं होय बाह्य अभ्यंतर विक्षेपका करनेवाला नहीं होय ऐसा अनुकूलस्पर्शसहित पवित्र पृथ्वीतलके विषै सुखरूप तिष्ठता अर बांध्यो है पल्यंकासन जानैं ऐसो शरीरकूं सरल करिकैं कठोरता वक्रता रहितहुवा अपना अंक जो गोदि ताकैविषै वामहस्तका तलउपरि दक्षिणहस्तकी हथेलीकरि तिष्ठै अर नेत्रनिकूं अति ऊघाड़ै नहीं अर अति मींचैं नहीं अर दंतनिकरि दंतनिका अग्रभाग मिल्याहुवा रहै अर किंचितमात्र उन्नत मुख होय मध्यका अंग उदर सरल होय, कठोरतारहित होय परिणामकरि मस्तक ओष्ठ गंभीर होय, मुखकावर्ण प्रसन्न होय, टिमकारणेरहित स्थिर अर सौम्यदृष्टि होय अर निद्रा आलस्य काम राग रति अरति शोक हास्य भय द्वेष विचिकित्सा इनकरि रहित होय अर मंदमंद स्वासोस्वासका प्रचार होय इत्यादिक परिकरसहित साधु है सो मनकी वृत्तिकूं नाभिऊपरि बाह्य हृदयविषै तथा मस्तकविषै तथा अन्यस्थानमैं जहां परिचयकरि राख्या होय तहां निरोधकरि निश्चल मोक्षाभिलाषी हुवो प्रशस्तध्यानकूं ध्यावै। तिस ध्यानविषै एकाग्रमन हुवा उपशम कीया है राग द्वेष मोह जानैं अर निपुणपणातैं निग्रहकरी है शरीरकी हलन चलन क्रिया जानैं अर मंद कीया है उच्छ्वासनिश्वास जानैं अर भले प्रकार निश्चल कीया है अभिप्राय जानैं ऐसा क्षमावान् हुवा बाह्य अभ्यंतर द्रव्यपर्यायनिमैं ध्यावता ग्रहणकीया है श्रुतज्ञानका सामर्थ्य जानैं ऐसा अर्थ अर अक्षर जे हैं तिनमैं, अर काय अर वचन जे हैं तिनमैं भिन्नाभिन्नताकरि परिभ्रमण करता ऐसा ध्यावनेवाला ध्याता बलका उत्साहपरिपूर्ण नहीं ताकीज्यों अनिश्चलज्यों मन ताकरिकै जैसैं अतीक्ष्ण कहिए भोंटा शस्त्रकरिकै बहुतकालमैं वृक्ष छेद्या जाय तैसैं मोहनीयका प्रकृतिनिकूं उपशम करता वा क्षपावता साधु पृथक्त्ववितर्कवीचारध्यानकूं भजनेवाला होय है। ऐसैं पृथक्त्ववितर्कवीचारध्यान कह्या—

अब इसही विधिकरि मूलसहित समस्त मोहनीयकूं दग्ध करनेतैं अनंतगुणा विशुद्धयोगविशेषकूं आ-श्रयकरिकै ज्ञानावरणकी सहायभूत बहुतप्रकृतिनका बंधकूं निरोध करता अर स्थितिकूं घटावता वा क्षय करता, श्रुतज्ञानका उपयोगसहित हुवा, अर्थव्यंजनयोगनिके पलटनेका अभावकरि अचल हुवा है मन जाका, ऐसा क्षीणकषायगुणकूं प्राप्तहुवा, वैडूर्यमणिकी ज्यों कर्ममलका लेपरहित हुवा, ध्यानकरिकैं फिर पाछा नहीं बाहुड़ै है यातैं याकूं एकत्ववितर्कशुक्लध्यान कह्या। ऐसैं एकत्ववितर्कशुक्लध्यानरूप अग्निकरि दग्ध कीयाहै घातिकर्मरूप ईंधन जानै अर देदीप्यमान प्रगट हुवाहै केवलज्ञानरूप सूर्य जाकै ऐसा, जैसैं मेघपटलमैं छिप्या हुवा सूर्य मेघपटलकूं दूरि होतैंही प्रगट होय अपनी प्रभाकरि प्रकाशमान होयहै। तैसैं आ-वरणकर्मकूं दूरि होतेही अपनी प्रभाकरि प्रकाशमान भगवान् तीर्थंकर तथा अन्यकेवली लोकेश्वर जे इंद्रा-दिक तिनकरि वंदनीय पूजनीय होयहै अर उत्कृष्टताकरि किंचित् ऊन कोटीपूर्वकी आयुप्रमाण आर्य दे-शनिमैं विहार करै है। अर जदि आयुका अंतर्मुहूर्त्त अवशेष रहिजाय अर जो वेदनीय नाम गोत्र कर्मकी स्थितिभी जो अंतर्मुहूर्तकीही होय तादि सर्व वचनमनका योग अर बादरकाययोगका अवलंबनरूप होय सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिध्यानकूं प्राप्त होनेकूं योग्य है । अर जो आयुकर्मकी स्थिति तो अंतर्मुहूर्तकी होय अर वेदनी नाम गोत्र इन तीन कर्मनिकी स्थिति अधिक होय तो योगी अपने आत्मप्रदेशनिके चार स-मयकरि दंड कपाट प्रतर लोकपूरणरूप विस्तारणतैं अर चार समयकरिही प्रदेशनिके संकोचतैं चार क-र्मनिकी स्थितिकूं अंतर्मुहूर्तप्रमाण आयुकी स्थितिके समानकरिकै अर पूर्वशरीरप्रमाण होय सूक्ष्मक्रियातैं प्रतिपातिध्यानकूं प्राप्त होय पाछैं समुछिन्नक्रियानिवर्तिध्यानकूं आरंभै है। इस अवसरमैं सासोच्छ्वासका प्रचार, समस्त मनवचनकायके योग, समस्तप्रदेशनिका चलनहलनरूप क्रियाका निषेध भया तामैं समु-

छिन्नक्रियानिवर्तिध्यान कहिए हैं। तिस समुच्छिन्नक्रियानिवर्तिध्यानके होतै समस्त बंध अर आस्रवका निरोध अर अवशेष समस्त कर्मनिका नाशका सामर्थ्य उत्पन्न होनेतैं अयोगकेवलीकै संपूर्ण संसारका दुःख का नाश करनेवाला साक्षात मोक्षका कारण संपूर्ण यथाख्यात चारित्र रूप ज्ञानदर्शनकी परिपूर्णताकूं प्राप्त होय है सो भगवान् अयोगकेवली तिस अवसरमैं ध्यानरूप अग्निकरि दग्धकीया है समस्तमलकलंकका बंध ज्यां जैसैं किट्टपाषाणरहित जातिवान् सुवर्णकीज्यों अपने शुद्धरूपकूं पाय निर्वाणकूं प्राप्त होय है। इहां ऐसा जानना—जो यथाख्यातचारित्र तो पूर्वै बारमैं गुणस्थानहीमैं हो गया परंतु चारित्रकी परिपूर्णता जो चोरासी लाख उत्तरगुण अर अठारहहजार शील इनकी परिपूर्णता चोदमा गुणस्थानकेही अंतमैं होय है तातैं यथाख्यातचारित्रकी परिपूर्णता इहां लिखी है। अर यथाख्यातचारित्ररूप ज्ञानदर्शनहीका परिणमन हुवाहै अर जो पहलीही रत्नत्रयपरिपूर्ण होगया होय तो मोक्ष उसही कालमैं भया चाहिए तातैं जहां रत्नत्रयकी पूर्णता भई तिसही समयमैं मोक्ष होय ऐसैं जानना। यद्यपि भगवान् केवलीकै एकाग्रचिंतानिरोधध्यानही है एकएकपदार्थका चिंतवन तो क्षयोपशमज्ञानीकै होयहै भगवान केवलीकै युगपत् सकलपदार्थ प्रत्यक्ष होगया अब ऐसा पदार्थ कोऊ बाकी रह्या नाहीं जाका ध्यान करै कृतकृत्य है कुछ करना जानना बाकी नहीं रह्या तथापि आयुकूं पूर्ण होने अर तीन कर्मकी स्थिति पूर्ण होतै योगनिका निरोध अर कर्मनिकी निर्जरा स्वयमेव होयहै। अर ध्यानतैंहू योगनिका निरोध अर कर्मकी निर्जरा होयहै। यातैं ध्यानकासा कार्य देखि उपचारतैं ध्यान कह्याहै सत्यार्थध्यान नहीं है। केवलीभगवानकै अनंतानंतपरिणतिसहित त्रिकालवर्ती समस्तपदार्थ हस्तरेखावत् प्रगट भया अब ध्यावनेकूं कोऊ बाकी रह्या नाहीं जाका ध्यान करैं। ऐसैं दोय प्रकार तप है सो नवीन कर्मका निरोधका हेतुपणातैं संवरका कारण है अर पूर्वके

बांधे कर्मनिके नाश करनेके निमित्तपणातैं निर्जराका हेतुहू है। ऐसैं कही जो परीषहके जयतैं अर तपश्चरणतैं कर्मनिकी निर्जरा होयहै तहां ऐसैं नहीं जाण्यागया जो समस्तसम्यग्दृष्टीनिकै समानही निर्जरा है कि भिन्नभिन्न है। समस्तकै निर्जरासमान नाहीं है। यातैं सूत्र कहै हैं—

सम्यग्दृष्टिश्रावकविरतानंतवियोजकदर्शनमोहक्षपकोपशमकोपशांत-
मोहक्षपकक्षीणमोहजिनाः क्रमशोऽसंख्येयगुणनिर्जराः ॥ ४५ ॥

अर्थ—सम्यग्दृष्टि, श्रावक पंचमगुणस्थानी, विरत कहिए महाव्रती मुनि, अनंतानुबंधीका विसंयोजन करनेवाला, दर्शनमोहकूं क्षपावनेवाला, चारित्रमोहका उपशम करनेवाला, उपशांतमोह, क्षपकश्रेणी चढता, क्षीणमोहजिन, इनकै आदिके अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत अनुक्रमतैं असंख्यातगुणी निर्जरा होइहै। प्रथम सम्यक्त्वकूं आदिकरि दशस्थाननिके धारकनिके परिणामनिकी विशुद्धताकी अधिकतातैं अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत समयसमय असंख्यातगुणी निर्जरा होयहै। इहां ऐसा जानना—जैसैं कोऊ मद्यपानीके मद्यका एकदेशका अभावतैं अप्रगट कुछ ज्ञानशक्ति प्रगट होयहै तथा जैसैं प्रचुरनिद्रामैं शयन करता पुरुषके एकदेशनिद्राका अभाव होतैही कुछ थोरा स्मरण उत्पन्न होयहै तथा जैसैं विषकरि अचेत पुरुषकै किंचित् विषके दूरि होनेतैं चेतनाका अवलंबन होयहै तथा जैसैं पित्तादिविकारकरि मूर्छित पुरुषकै विकारका अंश किंचित् दूरि होतै अप्रगट चेतना प्रगट होयहै तैसैं निगोदादि एकेंद्रियपर्यायमैं अनंतानंतकाल परिभ्रमण करतैं कोऊ विशेषलब्धितैं द्वींद्रियादिक त्रसनिमैं जन्म पावै हैं फिर बारंबार निगोदादिमैं जायहैं फिर अनंतानंतकालमैं अतिकठिन त्रसपर्याय पाय फिर निगोदिमैं पृथ्वीकायादि एकेंद्रियनिमैं जायहै, पंचेंद्रियपणा पावना अतिदुर्लभ है। अर पंचेंद्रियभी होय तो क्रूर तिर्यंच होय दीर्घकाल नरकमैं व्यतीत करै हैं।

केचित् नरक तिर्यंचसूं निकसि मनुष्यपणामैं घुणाक्षरन्यायकरि उपजै हैं जैसैं कोऊ घुणनामा जीव धान्य तथा काष्ठादिकमैं उत्पन्न होय उसकूं भक्षण करतैं स्वयमेव अक्षर उकीरि आवै तैसैं मनुष्यजन्मकूं प्राप्त होय है। तिसमैंहू उत्तमदेश कुल इंद्रियपरिपूर्णता पाय अर संक्लेशका अभावतैं विशुद्ध अभिप्राययुक्त होय, बुद्धिकी शक्तियुक्त होय भव्य होय अर जाका आत्मा कषायमलरहित होय तोहू सम्यक् उपदेशका अभावतैं सत्यार्थमार्गकूं नहीं प्राप्तहुवा, कुगुरुनके उपदेशतैं मिथ्यादृष्टी होय फेर संसारमैं अनंतानंतकालमैं ज्ञानावरणकर्मका एकदेशका उपशमतैं परिणामनिकी विशुद्धितायुक्त हुवा उपदेश लब्धिसंयुक्त होय सत्यार्थउपदेशकूं प्राप्त होनेतैं अथवा मुनींद्रनिके संबंधतैं श्रद्धान ज्ञान पाय कर्मका अभावतैं सत्यार्थश्रद्धानकूं प्राप्त होता मिथ्यात्वके उपशम करनेकूं कारण तीन करणपरिणामनिकूं प्राप्त होय उपशमसम्यग्दृष्टी होय है।

तिस प्रथमोपशमसम्यक्त्वकी उत्पत्तिके पहली तीन करण होय हैं तिनमैं अनिवृत्तिकरणका अंतसमयमैं वर्त्तती विशुद्धताकरि विशुद्ध जो सातिशय मिथ्यादृष्टी ताकै जो आयुकर्मविना सप्तकर्मनिकी निर्जराका जो गुणश्रेणीनिर्जरा द्रव्य असंख्यातगुणा है तातैं असंयतसम्यग्दृष्टि गुणस्थानकूं प्राप्त होतैंही अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत समयसमय असंख्यातका गुणकारकूं लिए गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है। तातैं देशसंयतगुणस्थानीकै अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत निर्जराहोनेयोग्य कर्मपुद्गलरूप गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है। तातैं सकलसंयम ग्रहण करनेका आदिका अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत समयसमय असंख्यातका गुणकाररूप कर्मकी निर्जरा होनेयोग्य द्रव्य असंख्यातगुणा है सो सकलसंयम प्रथमही अप्रमत्तसंयतनाम सप्तमगुणस्थानहीमैं होय है। छठा प्रमत्तगुणस्थान तो सप्तमतैं पछ्याहुवाकै होय है। तातैं अनंतानुबंधी च्यार कषायकूं द्वादशकषायमैं नवनोकषायरूप परिणमन कराय दे, तीन करणके प्रभावतैं ताकै असंख्यातगुणा

गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य है सो अनंतानुबंधीको विसंयोजन अविरत देशविरत प्रमत्तसंयम अप्रमत्तसंयत इन चार गुणस्थाननिहीमैं होय है। जिस गुणस्थानमैं विसंयोजन करै ताहि अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत समयसमय असंख्यातगुणी निर्जरा होय है। अर अनंतानुबंधीका विसंयोजनतैं दर्शनमोहकूं क्षपावनेवालाकै गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है सो दर्शनमोहकी क्षपणाहू करणत्रयका सामर्थ्यतैं केवली श्रुतकेवलीकै निकट मनुष्यहीकै अविरतादि च्यार गुणस्थाननिमैं होय है। तहां ही अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत गुणश्रेणीनिर्जरा होय है तातैं अपूर्व करणादि तीन गुणस्थानी कषायकै उपशम करनेवालेकै गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है। तातैं उपशांतकषाय गुणस्थानी सकलमोहनीयकूं उपशम कीया ताकै गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है। तातैं क्षपकश्रेणीवाला अपूर्वकरणादि तीन गुणस्थावालेकै गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है। तातैं क्षीण कषायीकै गुणश्रेणीनिर्जराद्रव्य आसंख्यातगुणा है तातैं स्वस्थानगत केवली जिनकै गुणश्रेणी निर्जराद्रव्य असंख्यात गुणा है। तातैं समुद्घात केवली जिनकै गुणश्रेणी निर्जराद्रव्य असंख्यातगुणा है।

भावार्थ—इन ग्यारह स्थाननिकूं प्राप्त होय तिनकै आदिके अंतर्मुहूर्त्तपर्यंत परिणामनिका विशुद्धताकी अधिकताकरि समयसमयप्रति असंख्यातगुणी आयुविना सप्तकर्मके परमाणुद्रव्यनिका निर्जरा होय है। इहां निर्जरा तो स्थानस्थानप्रति असंख्यातगुणी है अर निर्जरा होनेका काल असंख्यातवैं भाग घटताघटता है। इहां समुद्घातजिनकै गुणश्रेणीनिर्जराका काल अंतर्मुहूर्त्त है सो समस्ततैं अल्प है यातैं संख्यातगुणा काल स्वस्थानजिनकै है। यातैं क्षीणकषायीकै संख्यातगुणा है ऐसैं सातिशयमिथ्यादृष्टीपर्यंत बधताबधता है तोहू सातिशयमिथ्यादृष्टिकैहू गुणश्रेणीनिर्जराका काल अंतर्मुहूर्त्तही है। जातैं अंतर्मु-

हूर्त के भेद बहुत हैं। ऐसैं गुणश्रेणीनिर्जराके स्थान कहे। अब साधुपणामैंहू केतेक भेद हैं तिन भेदनिकूं कहै हैं—

पुलाकबकुशकुशीलनिर्ग्रंथस्नातका निर्ग्रंथाः ॥ ४६ ॥

अर्थ— पुलाक बकुश कुशील निर्ग्रंथ स्नातक ए पंचप्रकारके निर्ग्रंथ हैं। तहां जो उत्तरगुणानिकी भावनाकरिकै तो रहित होय अर व्रतानिविषैहू कोऊ काल क्षेत्र विषै कदाचित् परिपूर्णकूं नहीं प्राप्त होतै साधु पुलाक ऐसा नाम पावै है जातैं पुलाक ऐसा नाम परालसहित शालिका है सो अशुद्धपरालसहित ध्यानकी उपमा देय साधूकूं पुलाक कह्या है। जातैं याकै कोऊ क्षेत्र कालके योगतैं मूलगुणनिमैं विराधना होय है तातैं अशुद्धताका मिलापतैं याकूं पुलाक कह्या है। बहुरि जाकै बाह्य अभ्यंतर परिग्रहका अभावकेअर्थि तो निरंतर उद्यम है अर व्रत जाकैं अखंडित हैं मूलगुणानिमैं बाधा नहीं है अर शरीर पीछी कमंडलू पुस्तकादिकनिका संवारनेमैं शोभित करनेमैं जाका परिणाम है अर धर्मका यश प्रभाव अपना प्रभाव यशकूं चाहै है तथा जाकै संघकी धर्मकी प्रभावनाके अर्थि शुद्धिकी वांछाहू है संसारीके प्रयोजनकेअर्थि नहीं है। वा अपनै साता रहनेकूंहू भला जानै है जातैं परमार्थतैं एहू परिग्रहही है जो संघ तथा उपकरणका हर्ष सोही भया छेद यातैं कर्बुरित आचरणकरि युक्त है तातैं बकुश कह्या। इहांबकुशनाम कर्बुरितका है उज्जलमैं किंचित् मलिनतातैं कर्बुरित कह्या है बहुरि कुशील साधु दोय प्रकार है—एक प्रतिसेवनाकुशील, एक कषायकुशील। तहां जाकै उपकरण शरीरादिकतैं भिन्नपणा नहीं भया अर मूलगुण उत्तरगणनिकी परिपूणता है कथंचित कोऊ प्रकार उत्तरगुणनिमैं विराधनाहू होजाय है ते प्रति सेवनाकुशील है—बहुरि ग्रीष्मऋतुमैं कदाचित् गोडे नीचै जंघा कहावै ताका प्रक्षालनहू है। अन्य कषायनिका

उदयकूं तो वशि कीया अर संज्वलनमात्रका उदयके आधीनपणातैं कषाय कुशील कहावै है। बहुरि जाकै मोहकर्मका उदयका तो अभाव भया अर अन्य कर्मका उदय ऐसा है जैसैं जलमैं दंडतैं लहरि पडैं ते शीघ्र ही विलयमान होजाय हैं तैसैं प्रदेशनिका तथा उपयोगका मंदमंद चलना है सो प्रगट अनुभवमैं नहीं आवै है तिनकी निर्ग्रंथसंज्ञा है। तिसमैं ग्यारमा बारमा दोय गुणस्थान हैं तिनमैं ग्यारमा गुणस्थानमैं तो मोहका उपशमही है सो उपरि चढै नहीं पडै ही, सौ दशमैं गुणस्थान आवै अर मरण करै तो अहमिंद्रनिमैं जाय उपजै अर बारमैं गुणस्थान क्षपकश्रेणीवालो जाय सो अंतमुहूर्त गए केवलज्ञान केवलदर्शन उपजावै ते निर्ग्रंथ हैं। यद्यपि पांचप्रकारका मुनि वस्त्र आवरण आयुध गृह कुटुंब धन धान्यादिक रहितपणातैं समस्तनिर्ग्रंथही हैं तथापि मोहनीयकर्मका सद्भावतैं निर्ग्रंथ नहीं कह्या। व्यवहारकरि निर्ग्रंथ है परमार्थतैं तो समस्त मोहनीयका अभाव भया निर्ग्रंथपणा प्रगट क्षीणकषायी बारमा गुणस्थानका धारककैही होय है। बहुरि समस्तघातिकर्मनिका नाशकरि केवली जिन भए तिनकै स्नातक ऐसी संज्ञा प्रगट होय है। 'स्नात' वेदसमाप्तौ इस धातुका स्नातक शब्द वणै है सो वेद जो ज्ञान ताकी पूर्णता जहां होय तहां स्नातकसंज्ञा प्रगट होय है। इहां कोऊ कहै जैसैं चारित्रका भेदतैं गृहस्थ है सो निर्ग्रंथनाम नहीं पावै है। तैसैं ही पुलाकादिमुनिनकै हू उत्कृष्ट मध्य चारित्रका भेदतैं निर्ग्रंथपणा नहीं वणै है। ताकूं कहिए है जो ऐसैं नाही है—जैसैं ब्राह्मणजातिका आचार अध्ययनादिक भेदकरि भिन्न २ है तोहू ब्राह्मणपणाकरि सर्वही ब्राह्मण हैं तैसैं इहांहू जानना। बहुरि सम्यग्दर्शन अर निर्ग्रंथरूपकरि समस्तपुलाकादिक समान हैं अर भूषण वस्त्र आयुधकरि समस्तही पुलाकादिक रहित हैं। तातैं समस्त पुलाकादिकनिमैं निर्ग्रंथशब्द वर्त्तै है अर जो या कहो पुलाकमुनिकै कोई अवसरमैं व्रतका भंगभी क्षेत्रकालके वशतैं होय है ताकूं भी निर्ग्रंथ

कहोहो तो श्रावककैभी निर्ग्रंथपणा कहनेका प्रसंग आया। ताकूं उत्तर कहै हैं—श्रावकके नग्नरूप नहीं कैसें निर्ग्रंथपणा आवै कदापि नहीं आवै। अर जो कहो अन्यमिथ्यादृष्टी नग्नभी रहै हैं तिनकैं निर्ग्रंथ कहनेका प्रसंग आया सो नहीं है। जातैं अन्य भेषीनिकै सम्यग्दर्शन नहीं है। नग्नपणमात्र तो बावलाकै तथा बालककै है तिर्यंचकैहू है सो निर्ग्रंथ कहावै नहीं, जो सम्यग्दर्शनसहित सम्यग्ज्ञानपूर्वक संसारदेहभोगनतैं विरक्त होय नग्नपणा धारैं हैं तिनमैं निर्ग्रंथशब्द प्रवर्त्तै है अन्यमैं नहीं प्रवर्त्तै। अब पुलाकादिकनिर्ग्रंथनिकै अन्य विशेष जणावनेकूं सूत्र कहै हैं—

संयमश्रुतप्रतिसेवनातीर्थलिंगलेश्योपपादस्थानविकल्पतः साध्याः ॥ ४७ ॥

अर्थ—संयम श्रुत प्रतिसेवना तीर्थ लिंग लेश्या उपपाद स्थान ए अष्टभेदरूप अनुयोगनिकरिहू पुलकादिक मुनिनिकै भेद साधणे। व्याख्यानकरणे तहां पुलाकादिक कोन संयममैं है सो कहै हैं—तहां पुलाक बकुस प्रतिसेवनाकुशील हैं ते सामायिक छेदोपस्थापन परिहारविशुद्धि सूक्ष्मसांपराय इन चार संयमनिमैं वर्त्तैं हैं अर निर्ग्रंथ स्नातक ए दोय एक यथाख्यातसंयमविषैं प्रवर्त्तैं हैं। अब श्रुतकूं कहै हैं—पुलाक बकुश प्रतिसेवनाकुशील ए तीन उत्कृष्टताकरि अभिन्नाक्षर दशपूर्वधारी होय हैं। अर कषायकुशील अर निर्ग्रंथ ए दोय चौदहपूर्वधर होय हैं। अर जघन्यकरि पुलाककै आचारांगमैं आचारवस्तु होयहै। अर बकुश कुशील निर्ग्रंथनिकै अष्ट प्रवचनमात्रका ज्ञान होयहै। अर स्नातक हैं ते केवली हैं इनके श्रुत नहीं होयहैं। बहुरि प्रतिसेवना जो विराधना ताहि कहै हैं। पुलाकमुनिकै तो पंचमहाव्रत एक रात्रिभोजनत्याग इन छह व्रतनिमैं परके वसतैं जबरीतैं एक कोऊ व्रतकी विराधना होजाय है जातैं महाव्रतनिमैं मन वचन काय कृत कारित अनुमोदनातैं पंचपापनिका त्याग है तिनमैं अपनी सामर्थ्यकी हीनतातैं कोऊ भंगमैं दूषण लागै

है। बहुरि वकुश दोय प्रकार हैं—एक उपकरणवकुश, एक शरीरवकुश। तिनमैं उपकरणनिमैं आसक्त कमंडलु पींछी पुस्तकादिकनिकी भूषा कहिए शोभायमान ताका अभिलाषकरि संस्कारका सेवनतैं उपकरणवकुशकै विराधना जाननी। बहुरि शरीरका संस्कारकरनेरूप शरीरवकुशकै विराधना है। बहुरि प्रतिसेवनाकुशील निर्ग्रंथ अर स्नातक इनके प्रतिसेवना जो विराधना सो नाहीं है। जाका त्याग होइ ताकूं कोइ कारणकरि सेवनकरि फिर सावधान होय फेरि नहीं सेवन करै है यातैं प्रतिसेवना नाहीं है। इहां प्रतिसेवनाकूं विराधना हू कहिएहै। अब तीर्थ कहै हैं—समस्त तीर्थंकरनिके तीर्थमैं पंचप्रकारके मुनि होयहैं। अब लिंग कहै हैं लिंग दोय प्रकार हैं—एक द्रव्यलिंग एक भावलिंग। तहां भावलिंगकरि तो पांचूही भावलिंगी हैं। सम्यग्दर्शनसहित संयमपालनेमैं सावधान हैं। अर द्रव्यलिंगकरि भेद है। कोऊ आहार करै हैं, कोऊ अनशनादि तप करै हैं, कोऊ उपदेश करै हैं, कोऊ अध्ययन करै हैं, कोऊ ध्यान करै हैं, कोऊ तीर्थविहार करै हैं, काहूकै दोष लागै है, कोऊ प्रायश्चित्त लेहैं, कोऊ दोष नहीं लगावै हैं, कोऊ आचार्य हैं, कोऊ उपाध्याय हैं, कोऊ प्रवर्त्तक हैं, कोऊ निर्यापक हैं, कोऊ वैयावृत्य करै हैं, कोऊ ध्यानकरि श्रेणी चढै हैं, कोऊ केवलज्ञान उपजावै हैं। इत्यादिक प्रवृत्तिकरि भेद हैं। अर नग्न दिगंबरपणा सबकै है इसमैं भेद नाहीं है। ऐसा लिंगभेद नाहीं जैसैं कोई रक्त पीत श्वेत श्यामवस्त्र धारै कोई जटा धारै कोऊ कौपीन धारै कोऊ पालकी चढै, कोऊ हस्ती चढै, रथ चढै, सो ए सब भेद मिथ्यादृष्टीनिकै कालके निमित्ततैं हैं। अब लेश्या कहै हैं—पुलाककै तो तीन शुभलेश्याही हैं। याकै बाह्यप्रवृत्तिका अवलंबन नहीं है। अपने मुनिपणाका साधनमैंही राचि रहे हैं। वकुश अर प्रतिसेवनाकुशीलकै छहभी होयहैं अपि शब्द करि अन्य आचार्य तीन शुभही कहै हैं। कषाय कुशीलकै कापोतादिक च्यार हैं। अन्य आचार्यनिके

अभिप्रायतैं तीन शुभही हैं। अर निर्ग्रंथ स्नातकनिके एक शुक्लही है। अयोगी लेश्यारहित हैं।
अब उपपाद कहै हैं—पुलाकमुनिका उत्कृष्ट उपपाद आयुके धारक सहस्रारस्वर्गके देवनिमैं अठारह सा-
गरकी आयुका धारक उपजै। अर वकुश प्रतिसेवना कुशीलका उत्कृष्ट उपजना वाईस सागरका आयुके
धारक आरण अच्युत कल्पमैं जानना। अर कषायकुशील अर ग्यारमा गुणस्थानवाले उपशांतमोह
हैं ते निर्ग्रंथ हैं। तिन निर्ग्रंथनिका उत्कृष्ट उपपाद तेतीस सागरकी स्थितिका धारक सर्वार्थसिद्धिमैं होय
है। बहुरि इन पंचप्रकार पुलाकादिक समस्तनिका जघन्य उपपाद दोय सागर आयुका धारक सौधर्म
ईशानस्वर्गमैं है। अर स्नातकके निर्वाणही होय है। अब संयमका लब्धिके स्थान कहै हैं—ते कषायके
निमित्ततैं असंख्यात लोकप्रमाण होय हैं। तहां सर्वजघन्यलब्धिस्थान पुलाक अर कषायकुशीलकै हैं।
ते दोऊ युगपत् असंख्यात संयमलब्धिस्थाननिकूं प्राप्तहोय तीठां पाछैं पुलाककी व्युच्छित्ति होयहै। बहु-
रि कषायकुशील अर प्रतिसेवनाकुशीलकी अर वकुश युगपत् असंख्यातस्थान साथि प्राप्त होय पाछैं
वकुशकी व्युच्छित्ति होय है। पाछैं तहांतैं प्रतिसेवनाकुशील अर कषायकुशील साथि गमनकरि प्रतिसे-
वनाकुशीलकी व्युच्छित्ति होय है। तहांतैंहू असंख्यातस्थान जाय कषायकुशीलकी व्युच्छित्ति होय है।
यातैं ऊपरि अकषायस्थाननिकूं निर्ग्रंथप्राप्ति होय है। सोहू असंख्यातस्थान जाय व्युच्छित्तिकूं प्राप्त होय
हैं। याकै ऊपरि एकस्थानकों प्राप्त होय स्नातक निर्वाणकूं प्राप्त होय है। ऐसैं ए संयमस्थानमैं हैं ते अ-
विभागप्रतिच्छेदनिकी अपेक्षा स्थानस्थानप्रति अनंतगुणा हैं। ऐसैं इस अध्यायमैं संवरतत्त्व निर्जरातत्त्व
का निरूपण है। तहां संवरका कारण गुप्ति समिति धर्म अनुप्रेक्षाके भेद, परीषहका विशेषकरि भेदनिका
कथन, अर चारित्रके भेद तपके बारह भेद, ताके उत्तरभेद तथा ध्यानके चारभेदनिका निरूपण किया।

बहुरि गुणश्रेणीरूप निर्जराके दशस्थान अर पुलाकादिक पंचप्रकार मुनिनिका खरूप कहि अध्याय पूर्ण किया ।

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

अर्थ—ऐसैं तत्त्वार्थका है अधिगम जातैं ऐसा जो दशअध्यायरूप मोक्षशास्त्रविषै नवम अध्याय समाप्त भया ।

दोहा ।

है जातैं तत्त्वार्थका, अधिगम सबसुखदाय । मोक्षशास्त्र मंगलमयी, नमूं नवम अध्याय ॥ १ ॥

## अथ दशमोऽध्यायः प्रारभ्यते ।

दोहा ।

अरिरजविघ्न निवारिकैं, निरावरणनिर्दोष ।
नमूं आप्तके परमपद, होय मोक्षसुख पोष ॥ १ ॥

अब अंतविषै कह्या जो मोक्षपदार्थ ताके स्वरूप कहनेका अवसर है तथापि मोक्षकी प्राप्ति केवलज्ञानपूर्वक है तातैं पहिले केवलज्ञानकी उत्पत्तिकों कहिए है—

**मोहक्षयाज्ज्ञानदर्शनावरणांतरायक्षयाच्च केवलं ॥ १ ॥**

अर्थ—मोहनीय कर्मका क्षयतैं अंतर्मुहूर्त क्षीणकषायनाम पाय पाछैं युगपत ज्ञानावरण दर्शनावरण अंतरायका क्षय करि केवलज्ञानकूं प्राप्त होय है। इहां पहली मोहका क्षय काहेतैं होय है सो—परिणामनिके विशेषतैं कहै हैं—पूर्वै कही जो विध तिसकरि अर परमतपका विशेषकरि परिणामनिकी उज्जलताकी अधिकतातैं शुभप्रकृतिनिमैं रस प्रचुर होजाय है अर अशुभप्रकृतिनिमैं रसविनष्ट होजाय है तहां कोऊ वेदकसम्यग्दृष्टी, अविरत, देशविरत, प्रमत्तसंयत, इन च्यार गुणस्थानमध्य कोउ एक गुणस्थानमैं तीन करणपरिणामनिकरि अनंतानुबंधी क्रोध मान माया लोभकूं अप्रत्याख्यानावरणादि बारह कषाय नव नोकषायरूप परिणमन करै सोही अनंतानुबंधीका विसंयोजन है सो अनंतानुबंधीका विसंयोजनकरि बहुरि अंतर्मुहूर्त स्थिति रहि फिर तीन करणकूं प्राप्त होय क्रमतैं मिथ्यात्व सम्यग्मिथ्यात्व सम्यक्त्वप्रकृतिका क्षयकरि क्षायिकसम्यग्दृष्टी होय अर कर्मनिकी हानि होनेतैं महान् विशुद्धताकरि शुद्धहुवो सप्तमगुणस्था-

नमैं अधःकरणके परिणामनिकरि पूर्ववत् अपूर्वकरण क्षपकतानै प्राप्त होय तहां नवीन शुभपरिणामनितैं पापप्रकृतिनिकी स्थिति अनुभागका नाशकरि अर शुभप्रकृतिनमैं अनुभाग बधाय अनिवृत्तिकरणकरि अनिवृत्तिबादरसांपरायनाम पाय तहां अप्रत्याख्यानावरण अर प्रत्याख्यानावरणरूप अष्टकषायनिको क्षयकरि फिरि नपुंसक वेदका नाशकरि फिर स्त्री वेदका नाश करि फिर नोकषाय षट्कक्रूं पुरुषवेदमैं क्षेपकरि इनका नाश करै। बहुरि पुरुषवेदकूं क्रोधसंज्वलनमैं, क्रोधसंज्वलनको मानसंज्वलनमैं, मानसंज्व- को मायासंज्वलनमैं, मायासंज्वलनकूं लोभसंज्वलनमैं, संक्रमणके विधानका क्रमकरि बादरप्रकृष्टिका वि- भागतैं नाशनै प्राप्त करिकै अनिवृत्तिवादरसांपरायक्षपकभावकूं पाय लोभसंज्वलनकूं सूक्ष्मकरि सूक्ष्मसां- परायक्षपकभावका अनुभवकरि समस्त मोहनीयका मूलतैं नाशकरि क्षीणकषायकूं चढिकरि उत्तारण कीया है मोहका भार जानैं ऐसा क्षीणकषायगुणस्थानका द्विचरमसमयमैं निद्राप्रचलाका विनाशकरि अंतका समयविषैं पंचज्ञानावारण च्यार दर्शनावरण पंच अंतराय इन चौदह प्रकृतिनिका नाशकरि तिसकैं अनंतर समयविषैं ज्ञानदर्शन है स्वभाव जाका अर अचिंत्य है विभूतिविशेष जाकी अर जाकै कोऊ प्रति- पक्षी नाहीं ऐसा केवलनाम आत्माका असहाय पर्यायकूं प्राप्त होय केवली होय है। कैसाक है केवली— कर्मके लेपरहित है, अर कमलकीज्यों निर्मल है, अर त्रिकालवर्त्तीसमस्तद्रव्यनिका गुणपर्यायनिके स्व- भावकूं युगपत् साक्षात् जाननेवाला है अर सर्वत्र अरोक है दर्शन जाकै अर प्राप्तभया है समस्त पुरुषार्थ जाकै, जैसैं वर्षाकालकूं व्यतीत होतै अपनी किरणनिका समूहकरि आल्हादकारी सौम्य है दर्शन जाका ऐसा चंद्रमाकीज्यों उज्जल है, देदीप्यमान है मूर्ति जाकी, ऐसा त्रैलोक्यनाथ भगवान् केवली होय है। अब कहै हैं जो अवरोधकरिरहित अनंतवीर्यादिसंयुक्त केवलज्ञानकूं अर इसका लाभ होनेका कारण-

निकूं तो जान्या। अब मोक्षका लक्षण तो कहा है अर कोन हेतुतैं मोक्ष होय सो कहो यातैं सूत्र कहै हैं—

बंधहेत्वभावनिर्जराभ्यां कृत्स्नकर्मविप्रमोक्षो मोक्षः ॥ २ ॥

अर्थ—बंधके कारणनिका अभाव अर निर्जराकरिकै समस्तकर्मका अत्यंत अभाव सो मोक्ष है। तहां मिथ्यादर्शनादि बंधके कारणनिका अभावतैं तो नवीनकर्म नहीं बंधै अर पूर्वै बंधे कर्मनिका गुप्त्यादिकनिर्जराके कारणनिकरि निर्जरा होजाय तदि भवमैं स्थिति करनेके कारण आयुकर्मनाम गोत्र वेदनीय कर्मकी अत्यंत अभावतैं मोक्षही होय है। तहां चरमशरीरीकै नरक तिर्यंच देव इन तीन आयुका तो पहली बंधहीका अभाव है जातैं चरमशरीरीके भुज्यमान एकही आयुका सत्त्व होय है परभवका आयु नहीं बांधै है ऐसा नियम है। अर असंयतादि चारि गुणस्थाननिमैंतैं कोईएक गुणस्थानविषै दर्शनमोहनीय कर्मकी तीन प्रकृति अर चार चार अनंतानुबंधी ऐसैं सात प्रकृतिनका क्षय करै बहुरि नवम गुणस्थानका नवभाग हैं—तिसके पहले भागमैं निद्रानिद्रा, प्रचला प्रचला, स्त्यानगृद्धि, नरकगति, तिर्यंचगति, एकेंद्रिय द्वींद्रिय त्रींद्रिय चतुरिंद्रिय ए च्यार जाति नरकगत्यानुपूर्व्य, तिर्यग्गत्यानुपूर्व्य, आताप, उद्योत, स्थावर, सूक्ष्म, साधारण, इन षोडशप्रकृतिनिका युगपत् नाश करै है। अर दूसराभागमैं अप्रत्याख्यानावरण प्रत्याख्यानावरण इन आठ कषायनिका क्षय करै है। अर तीसरा भागमैं नपुंसकवेदका, चौथामैं स्त्रीवेदका पांचमांमैं छह हास्यादिकनिका, छटामैं पुरुषवेदका सातमामैं संज्वलन क्रोधका, आठमामैं मानका, नवमामैं मायाका, ऐसैं नवमा गुणस्थानमैं छत्तीस प्रकृतिनका नाश करै है। दशमगुणस्थामैं संज्वलनलोभका नाश करै है। बहुरि क्षीणकषाय छद्मस्थ वीतरागनाम बारमा गुणस्थानमैं द्विचरमसमयमैं पंचज्ञानावरण, पंच अंतराय दर्शनावरण ४ निद्रा १ प्रचला १ ऐसैं सोलह प्रकृतिनिका नाश करै

है। इहां पर्यंत सोलहप्रकृतिनिका नाश करि केवलज्ञान उपजाय चोदमा अयोगीगुणस्थानमैं पच्यासी प्रकृतिनिका नाश करै है तहां उपांत्यसमय जो अंतका समयका पहला समय तहां द्विचरम कहिए तिस विषै दोय वेदनीयमैंतैं एक वेदनीय, देवगति, पांच शरीर, पांच बंधन, पांच संघात, छह संस्थान, छहं संहनन, तीन अंगोपांग, पंचवर्ण, दोयगंध, पंचरस, अष्ट स्पर्श, देवगत्यानुपूर्व्य, अगुरुलघु, उपघात, परघात, उच्छ्वास, प्रशस्ताप्रशस्तविहायोगति, अपर्याप्तक, प्रत्येकशरीर, स्थिर, अस्थिर, शुभ, अशुभ, दुर्भग, सुस्वर, दुःस्वर, अनादेय, अयशस्कीर्ति, नीचगोत्र, निर्माण, ऐसैं बहत्तरि प्रकृतिनिका क्षय करै हैं। बहुरि अयोगीका अंतसमयविषै, एक वेदनीय, मनुष्यगति, मनुष्यआयु, पंचेंद्रियजाति, मनुष्यगत्यानुपूर्व्य, त्रस, बादर, पर्याप्तक, सुभग, आदेय अयशस्कीर्ति, तीर्थंकरत्व, उच्चगोत्र, इन तेरह प्रकृतिनका अत्यंत नाशकरि मोक्ष होय है।

इहां प्रश्न—जो कर्मका बंधके संतानकी आदिका अभाव है तातैं अंतहू नहीं भया चाहिए—ताकूं उत्तर कहै हैं, जो ऐसा एकांत नहीं है जातैं प्रत्यक्ष देखिए है जैसैं बीजका अर अंकुरका अनादिसंतान है तोहूं अग्निकरि बीज दग्ध होजाय तदि फिर अंकुराप्रगट नहीं होय है ऐसैं अंत देखिए है। तैसैं मिथ्यादर्शनादि कारणनितैं संसारका अनादिसंतान होतेहू ध्यानरूप अग्निकरि कर्मबीज दग्ध होजाय तदि भवरूप अंकुराके उत्पादका अभावतैं मोक्ष होयहै। द्रव्यकर्म है सो पुद्गलपरमाणुनिका स्कंध है सो कर्मकषायरूप परिणया है सो कर्मरूप पर्यायका नाश होयहै। पुद्गलद्रव्यपणाकरि विनाश नहीं होयहै। अब कोऊ पूछै है—जो पुद्गलमयी द्रव्यकर्मकी प्रकृतिनका नाशतैंही मोक्ष है कि भावकर्मकाभी नाश होयहै यातैं सूत्र कहै हैं—

औपशमिकादिभव्यत्वानां च ॥ ३ ॥

अर्थ—जीवकै औपशमिकादिभाव अर पारिणामिकमैं भव्यत्वभावनिके अभावतैं मोक्ष है। इहां भव्यत्वका ग्रहण है सो अन्य जीवत्वादिकका अभावका निषेधकेअर्थि है। औपशमिक क्षायोपशमिक औदयिक अर पारिणामिकमैं भव्यत्वकाहू मुक्तजीवकै अभाव है। अभव्यत्वभाव पहिलेही नहीं था अर जीवत्वादिक पारिणामिक भावका मुक्त जीवकै अभाव नहीं है। अब मुक्तजीवकै जे क्षायिकभाव हैं तिनकों कहै हैं—

अन्यत्र केवलसम्यक्त्वज्ञानदर्शनासिद्धत्वेभ्यः ॥ ४ ॥

अर्थ—केवलसम्यक्त्व, ज्ञान, दर्शन, सिद्धत्व, इन भावनिविना अन्यभावनिका मुक्तजीवकै अभाव है। इहां कोऊ कहै—जो मुक्तजीवकै चारही भाव अवशेष रह्या कह्या तो अनंतवीर्यकाहू अभाव आया। ताकूं कहै हैं—ये दोष नहीं है। जातैं अनंतवीर्यादिक हैं ते ज्ञानदर्शनतैं अविनाभावी हैं तातैं अनंतज्ञानदर्शनकी लारही अनंतवीर्य है। जातैं अनंतवीर्यरूप सामर्थ्यकरि हीनकै अनंतज्ञानदर्शनकी प्रवृत्तिभी नहीं होय है अर अनंतसुख है सो अनंतज्ञानमयही है ज्ञानविना जड़कै सुखवेदना है नहीं। इहां कोऊ कहै—जो दुःखरूप समुद्रमैं डूब्या हुवा समस्तजगतकूं जानते देखते सिद्धनिके करूणा उत्पन्न होय, करुणातैं कर्मका आस्रव होनेका प्रसंग आवै है सो नहीं है जातैं भक्ति स्नेह करुणा वांछा क्रिया ए समस्त रागभावके भेद हैं। वीतरागकै समस्तरागका अभावतैं समस्तआस्रवका अभाव है अर जो कारणविनाही मुक्तजीवकै बंध कल्पना करिए तो मुक्ति होनेका अभाव आवैगा। मुक्त हुवा पाछैं बंधका सद्भाव ठहरैगा अर जो या कहोगे मुक्तजीवकै हू स्थानवान्‌पणो है तातैं पतन होयगा सो नहीं है। जातैं आस्रवका अभावतैं

पतन नहीं। जिस नावमैं जल प्रवेश करैगा सो डूबैगी। मुक्तजीवकै आस्रव नहीं तातैं पतनहू नहीं है। बहुरि जाकै कर्मका बंधकरि भारीपणो है ताका पतन होय है। जैसैं भारी जो तालका फल ताकै वृक्षतैं बंधी बींटके संयोगका अभावतैं पतन देखिए है अर गौरवरहित आकाशका पतन नहीं देखिए है। अर मुक्तजीवकै गौरवता है नाहीं तातैं पतनको अभाव है। अर जिसकै मतमैं स्थानवानपणा ही पतनका कारण है ताकै समस्तपदार्थनिका पतन ठहरैगा । बहुरि कोऊ कहै—सिद्धक्षेत्र तो अल्प है तिसमैं अनंतानंतसिद्ध हैं तातैं परस्पर उपरोध होयगा सो नहीं है। अवगाहनशक्तिका योगतैं जैसैं मूर्तिमान्पदार्थनिमैं हू अनेकमणिदीपकादिकनिका प्रकाश अल्पक्षेत्रनिमैंहू परस्पर नहीं रुकै है तो अवगाहनशक्तियुक्त अमूर्तिकमुक्तजीव कैसैं परस्पर अवरोध करैं। बहुरि मुक्तजीवनिकै अमूर्त्तिकपणातैं ही जन्ममरणक्लेशादिक बाधा नहीं है यातैं बाधारहितपणातैंही अनंतसुखी तिष्ठै हैं। बहुरि आकाशकूं तो परमाणुकरि अवगाह्यक्षेत्रकूं आदि लेय एकएक प्रदेशकी वृद्धिकरि कल्पनारूप आकाशका परिमाणकूं कल्पना किया परंतु मुक्तजीवका ज्ञानकूं उपमा देनेकूं कोऊ पदार्थ नहीं अर सांसारिकसुख है सो हू इंद्रियादिकनिकै आधीन अर वेदनापूर्वक अर अंतसाहित है। अर मुक्तजीवनिका सुख स्वाधीन सास्वता वेदनारहित है तातैं मुक्तजीव उपमारहित हैं। बहुरि कोऊ कहै—मुक्तजीवनिकै मूर्त्ति नहीं तातैं आकारको अभाव होयगो सो नहीं है। चरमदेहका जैसा आकार है तैसा आत्मप्रदेशनिका आकार रहै है। फिर कोऊ कहै—जीवकी रचना आकार तो शरीरके अनुकूल है शरीरका बंधनेमैं था तदि शरीरके आकार था, अब शरीरका अभाव भया, तदि स्वाभाविक लोकाकाशके प्रदेशनिप्रमाण विस्तारकूं प्राप्त होना योग्य है ताकूं उत्तर कहै है—जो ऐसै नाहीं है। जातैं आत्माके प्रदेशनिका संकोच विस्तारका कारण नामकर्म था नाम

कर्म जैसा शरीरमैं प्रवेश करावै था तैसा संकोचविस्तार था, नामकर्मका अभावतैं दीपकवत् संहार संकोच विसर्पण विस्तार दोऊका अभाव जानना। अब कोऊ कहै—जिस देशमैं कर्मका अभाव होय तिस ही स्थानमैं मुक्तजीवका अवस्थान प्राप्त हुवा चाहिए। जातैं मुक्तजीवकै बंधका अभाव भया अर भारीपणाका अभाव है तातैं अधोगति संभवै नहीं है अर योगनिका अभावतैं तिर्यग्गति नहीं संभवै हैं। तातैं तहांही अवस्थानयुक्त होनै योग्य है। ताकूं उत्तर कहै हैं—जैसै अनेकदिशामैं गमनके निमित्तका अभाव है तैसै उर्ध्वगमनके निमित्तका अभाव नहीं है—

तदनंतरमूर्ध्वं गच्छत्यालोकांतात् ॥ ५ ॥

अर्थ—समस्तकर्मका अभाव भए पीछे जीव उर्द्धगमन करै है सो लोकका अंतपर्यंत जाय है। अब ऊर्ध्वगमनका कारण कहे विना ऊर्ध्वगमन कैसैं निश्चय किया जाय तातैं ऊर्ध्वगमनका हेतु कहै हैं—

पूर्वप्रयोगादसंगत्वाद्बंधच्छेदात्तथागतिपरिणामाच्च ॥ ६ ॥

अर्थ—पूर्वप्रयोगतैं असंगतैं बंधके छेदतैं तथा गतिपरिणामतैं इन चार हेतुनितैं ऊर्ध्वगमन होय है अब इन चार हेतुनिका दृष्टांतकेअर्थि सूत्र कहै हैं—

आविद्धकुलालचक्रवद्व्यपगतलेपालाबुवदेरंडबीजवदग्निशिखावच्च ॥ ७ ॥

अर्थ—इहां पूर्वसूत्रमैं कहे हेतु तिनका यथासंख्य दृष्टांत जानना सोही कहै हैं—जैसैं कुंभकारके प्रयोगतैं भया जो हस्तका अर दंडका अर चाकका संयोग तातैं चाकका फिरना होयहै फिर जो कुंभकार फिरावता रहिगया तो हू पूर्वके प्रयोगतैं जहांताई फिरनेका संस्कार नहींमिटै तहांताई फिरबोही करै। तैसैंही संसारमैं तिष्ठता जीव हू मुक्तिकी प्राप्तिकेअर्थि वारंवार चिंतवन अभ्यास करै था सो मुक्ति भए पाछैं अभ्यास

नहीं रह्या तोहू पूर्वले संस्कारतैं मुक्तिगमन होयहै। बहुरि जैसें तूंबा मृत्तिकाके लेपतैं भारयाहुवा जलमैं डूबि रह्या था मृत्तिकाका लेप दूरि होते ही तूंबा जलके ऊपरिही आजाय तैसें कर्मके भारकरि दव्या परवश भया आत्मा तिस कर्मके संबंधतैं संसारमैं नियमतैं पड्याहै फिर कर्मका लेप दूरि होय तब ऊर्ध्वही गमन करै है। बहुरि जैसें एरंडका डोडामैं तिष्ठता एरंडबीज सो डोडाकूं सूकिकरि फूटतैंही ऊंचा उछलै है तैसें मनुष्यादिभवमैं राखनेवाला गतिजात्यादि नामकर्म तथा आयु नाम गोत्रके बंधन टूटतेही आत्मा ऊर्ध्व गमन करै है। बहुरि जैसें तिर्यग्गमन करावनेवाला पवनका अभाव होय तादि दीपककी शिखा ऊर्ध्वही गमन करै है। तैसें नानागतिमैं गमन करावनेका कारण कर्मका अभाव होतैं आत्माका ऊर्ध्वगमन ही होय है। जैसें अग्निका ऊर्ध्वगमनस्वभाव है तैसें जीवकाहू ऊर्ध्वगमन स्वभाव है। जैसें अग्निशिखा पवनकी प्रेरी तिर्यग्गमन करै अर पवनका अभाव भए ऊर्ध्वगमन करै है तैसें कर्मका प्रेरया जीव चतुर्गतिमैं परिभ्रमण करै है कर्मका अभाव भए ऊर्ध्वगमन करै है। इहां कोऊ पूछैं—मुक्ति भए पीछैं आत्माका ऊर्ध्वगमनस्वभावही है तो लोकके अंतमैंही कैसें ठहरया फिर ऊंचाही कौन हेतुतैं नहीं जाय। ताका उत्तर कहैहैं—

धर्मास्तिकायाभावात् ॥ ८ ॥

अर्थ—मुक्त आत्मा है सो लोकका अंतमैं जाय तिष्ठै है परैं अलोकमैं नहीं जायहैं। जातैं आगैं गति उपकार करनेवाला धर्मास्तिकायका अभाव है। अर धर्मास्तिकायका अभाव समस्तलोकमैंभी मानिए तो लोक अलोकका विभागका अभाव होजाय। आगैं पूछै हैं—मुक्त भए जीव तिनकैं गति जाति आदिक तो कारण नाहीं तातैं इन विषै भेदका व्यवहार नाहीं है कि कछु भेदव्यवहार कीजिए। ताका उत्तर कथंचित् भेदभी करिए ताका सूत्र कहै हैं—

**क्षेत्रकालगतिलिंगतीर्थचारित्रप्रत्येकबुद्धिबोधितज्ञानावगाहनांतरसंख्याल्पबहुत्वतः साध्याः ॥ ९ ॥**

अर्थ—क्षेत्र काल गति लिंग तीर्थ चारित्र प्रत्येकबुद्धबोधित ज्ञान अवगाहना अंतर संख्या अल्पबहुत्व इनि बारह अनुयोगनिकरि सिद्धजीवनिकूं भेदरूप साधने । प्रत्युत्पन्ननय अर भूतप्रज्ञापननय इन दोऊ नयनिकी विवक्षाकरि क्षेत्रादिक बारह अनुयोगनितैं सिद्धनिमैं भेद साधनेयोग्य है तहां क्षेत्रकरि तो कोंन क्षेत्रमैं सिद्ध होयहै—प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षाकरि सिद्धक्षेत्रविषै अथवा अपने आत्मप्रदेशनिविषै सिद्ध होयहैं अथवा आकाशके प्रदेशनिविषै सिद्ध होयहैं। भूतप्रज्ञापननयकी अपेक्षाकरि जन्म अपेक्षातैं पनरह कर्मभूमिका जन्म्या जीवहीकै सिद्धगति होयहै। तथा पंद्रह कर्मभूमिमैं जन्म्या मनुष्यकूं कोऊ देव आदि अन्य क्षेत्रमैं लेजाय तो अढाई द्वीपप्रमाण समस्तमनुष्यक्षेत्रतैं सिद्ध होयहैं। इहां प्रत्युत्पन्नग्राहीनय वर्त्तमानपदार्थकूं ग्रहण करै है सो ऐसा नय ऋजूसूत्र है। तथा शब्द समभिरूढ एवंभूतभी याही नयका परिवार है। बहुरि कालकरि कोनसे कालमैं सिद्ध होय—तहां प्रत्युत्पन्नग्राहीनयकी अपेक्षाकरि एकसमयमैं सिद्ध होय हैं। भूतप्रज्ञापननयकी अपेक्षाकरि सामान्यकरि तो उत्सर्पिणी अवसर्पिणी दोऊ कालमैं सिद्ध होय हैं अर विशेषकरि अवसर्पिणीका सुखमदुःखमा जो तीजा काल ताका अंतभागविषै अर दुखमासुखमा जो चोथा काल समस्तके विषै उपज्या अर दुखमसुखमका उपज्या पंचमकालके विषैभी मोक्ष होय हैं। अर दुःखमकालमैं अर दुःखमदुःखमकालमैं उपज्या सिद्धगति नहीं पावै है। अर विदेह क्षेत्रका उपज्या कोइ देवादिक हरि ले जाय सो समस्त उत्सर्पिणीके विषै सिद्ध होय हैं। बहुरि गतिविषै प्रत्युत्पन्नग्राहीनयकी अपेक्षा सिद्धगतिविषैही सिद्ध होय हैं। अर भूतविषयनयकी अपेक्षाकरि मनुष्यगतिहीमैं

सिद्ध होय हैं। बहुरि लिंगकेविषै प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षाकरि वेदरहितही सिद्ध होयहैं। भूतग्राहीनयकी अपेक्षाकरि भाववेद तीनोंहीकरि क्षपकश्रेणी चढि मोक्ष पावै हैं। द्रव्यकरि पुरुषवेदहीतैं सिद्ध होय हैं अथवा निर्ग्रंथलिंगकरिही सिद्धगति होयहैं भूतविषयनयकी अपेक्षा पूर्वै जाकै सग्रंथीपणा था ताहीकै मोक्ष होयहै। बहुरि तीर्थंकरि–कोऊ तो तीर्थंकर होय मोक्ष पावै है। अर केई सामान्यकेवली होय मोक्ष पावै है। तिसमैंहू कोऊ तो तीर्थंकर विद्यमान होय तिस समय मोक्ष पावै है। केई तीर्थंकरनिकूं नहीं विद्यमान होतै मोक्ष पावै हैं। बहुरि चारित्रविषै प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षा तो चारित्रनिका अभावहीकरि सिद्ध होय है। तहां चारित्रका नामही नहीं अर भूतग्राहीनयकी अपेक्षामैं अनंतर अपेक्षा तो यथाख्यातचारित्रकरिही मोक्ष पावै हैं। अर अंतरकी अपेक्षा–सामायिक छेदोपस्थापना सूक्ष्मसांपराय यथाख्यातचारित्रकरिही मोक्ष पावै हैं। तथा कोऊकै परिहारविशुद्धि होय तब पांचूहीतैं मोक्ष पावै है। बहुरि प्रत्येकबुद्ध तो अपनी शक्तिकरि स्वयमेवही ज्ञान पावै है। अर बोधित कहिए परकै उपदेशतैं पावै। तहां केई तो प्रत्येक बुद्ध मोक्ष पावै हैं केई बोधितबुद्ध मोक्ष पावै हैं। बहुरि ज्ञानकरि प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षा तो केवलज्ञानकरिही सिद्ध होय हैं। अर भूतग्राहीनयकी अपेक्षा करि–केई तो मति श्रुत इन दोय ज्ञानकरिही केवलज्ञान उपजाय मोक्ष पावै हैं। केई मति श्रुत अवधि मनःपर्यय इन चारोंज्ञानकरि केवल उपजाय मोक्ष पावै हैं। केई मति श्रुत अवधि इन तीन ज्ञानकरि केवल उपजाय मोक्ष पावै हैं। बहुरि अवगाहना उत्कृष्ट पांचसैं पचीस धनुष्यकी है। अर जघन्य साढा तीन हस्तप्रमाण कछु घाटि है मध्यके नानाभेद हैं। इनमैं एकएक अवगाहनातैं मोक्ष पावै हैं। प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षा देशोनकही है बहुरि सिद्ध होतै जीव अंतरकरिभी सिद्ध होय अर अंतररहितभी सिद्ध होय हैं। तहां जो सिद्ध होय हैं तिनकै अनंतर जघन्य तो

दो समय है। अर उत्कृष्ट अष्टसमयपर्यंत निरंतर सिद्ध होय हैं। बहुरि अंतर जघन्य तो एकसमय है अर उत्कृष्ट छह महिना है । बहुरि संख्या जघन्यकरि तो एकसमयम एकही सिद्धगति पावै है। अर उत्कृष्ट एकसमयमै एकसौ आठ जीव मोक्ष पावैं हैं। बहुरि क्षेत्र आदिकएकादशकरि आभिन्नकै परस्पर भेदतैं संख्याकी विशेषतातैं अल्पबहुत्व कहिए हैं तहां प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षा सिद्धक्षेत्रविषैही सिद्ध होय हैं। याकै अल्पबहुत्व नाहीं हैं। बहुरि भूतग्राहीनयकी अपेक्षा सिद्धक्षेत्र दोय प्रकार हैं। जन्मतैं अर संहरणतैं तिनमैं संहरणसिद्धअल्प हैं। इनतैं संख्यातगुणे जन्मसिद्ध हैं। बहुरि क्षेत्रनिका विभागतैं ऊर्ध्वलोकतैं। भए सिद्ध अल्प हैं। तिनतैं असंख्यातगुणा अधोलोकतैं भए सिद्ध हैं। तिनतैं असंख्यातगुणा तिर्यग्लोकतैं भए सिद्ध हैं। कोऊकहै ऊर्ध्वलोकतैं अर अधोलोकतैं भए सिद्ध कैसें हैं—ताका उत्तर—जो आगमकी आज्ञाविना अपनी रुचिसें तो कहि करि कौन संसारमैं डूबै? विशेष जाणेविना कह्या जाय नाहीं सामान्य आगममैं लिख्या सो प्रमाण है? सोही लिखादिया है। बहुरि सबतैं थोरे समुद्रतैं भए सिद्ध हैं। तिनतैं संख्यातगुणा द्वीपतैं सिद्ध भए हैं। ऐसें तो सामान्य कह्या।

इनका विशेष—सबतैं थोरैं लवणसमुद्रतैं भए समुद्रतैं सिद्ध हैं। तिनतैं संख्यातगुणा कालोदधिसमुद्रतैं भए सिद्ध हैं। तिनतैं संख्यातगुणा जंबूद्वीपतैं भए तिनतैं संख्यातगुणा धातकी द्वीपतैं भए सिद्ध हैं। तिनतैं असंख्यातगुणा पुष्करार्द्धतैं भए सिद्ध हैं। ऐसें क्षेत्रका विभागतैं अल्पबहुत्व जानना। बहुरि कालका विभागतैं उत्सर्पिणीकालतैं सिद्ध भए, तिनतैं अवसर्पिणीकालमैं भए सिद्ध विशेषकरि अधिक हैं। बहुरि उत्सर्पिणी अवसर्पिणीकाल विना जे सिद्ध भए ते तिनतैं संख्यातगुणा हैं। जातैं विदेहक्षेत्रनिमैं उत्सर्पिणी अवसर्पिणी दोऊ काल नहीं प्रवर्तैं हैं। बहुरि प्रत्युत्पन्नायनकी अपेक्षाकरि एकसमयमैं सिद्ध होय हैं यातैं

अल्पबहुत्व नाहीं है। गतिविषै प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षा तो अल्पबहुत्व नाहीं। बहुरि एकगतिका अंतर अपेक्षाकरि तिर्यंचगतिके आये मनुष्य सिद्ध भए ते तो समस्ततैं अल्प हैं। तिनतैं संख्यातगुणे मनुष्यगतितैं मनुष्य होय सिद्ध होय हैं। तिनतैं संख्यातगुणा नरकगतितैं आए मनुष्य होय सिद्ध होय हैं। तिनतैं संख्यातगुणा देवगतितैं आए मनुष्य होय सिद्ध होय हैं। बहुरि वेदका अनुयोगकरि प्रत्युत्पन्ननयकरि तो वेदरहित सिद्ध होय हैं तहां अल्पबहुत्व नाहीं। भूतनयकीअपेक्षासर्वतैं अल्प तो नपुंसकलिंगतैं श्रेणी चढि सिद्ध होय हैं तिनतैं असंख्यातगुणा स्त्रीवेदमैं श्रेणी चढि सिद्ध होय हैं तिनतैं संख्यातगुणा पुरुष वेदतैं श्रेणी चढि सिद्ध भए हैं। बहुरि तीर्थंकर होय सिद्ध भए अल्प हैं। तिनतैं संख्यातगुणा सामान्यकेवली होय सिद्ध भए हैं। बहुरि चारित्रकरि प्रत्युत्पन्ननयकीअपेक्षा चारित्रविनाही सिद्ध भए तहां अल्पबहुत्व नाहीं अर भूतनयकी अपेक्षा अनंतरचारित्र यथाख्यातहीतैं सिद्ध होय हैं तहांभी अल्पबहुत्व नाहीं है। बहुरि अंतरसहित चारित्रअपेक्षा पंचचारित्रतैं सिद्ध भए अल्प हैं तिनतैं संख्यातगुणा चारित्रतैं भए हैं। बहुरि प्रत्येकबुद्धनितैं संख्यातगुणे बोधितबुद्ध भए सिद्ध हैं। बहुरि ज्ञानकरि प्रत्युत्पन्ननयकी अपेक्षा तो केवलज्ञानहीतैं सिद्ध होय हैं। तिनमैं अल्पबहुत्व नाहीं। भूतनयकी अपेक्षाकरि दोय ज्ञानतैं सिद्ध भए अल्प हैं। तातैं संख्यातगुणा च्यार ज्ञानतैं भए सिद्ध हैं। तिनतैं असंख्यातगुणा तीन ज्ञानतैं भए सिद्ध हैं। बहुरि अवगाहनाकरि जघन्य अवगाहनातैं सिद्ध भए थोरे हैं। तिनतैं संख्यातगुणा उत्कृष्ट अवगाहनातैं भए सिद्ध हैं। तिनतैं संख्यातगुणे मध्यम अवगाहनातैं भए सिद्ध हैं। बहुरि संख्याविषै एकसमयमैं उत्कृष्ट पणैं एकसो आठ सिद्ध होय हैं ते तो अल्प हैं। तिनतैं अनंतगुणा पचासतांईकी संख्यात भए सिद्ध हैं तिनतैं असंख्यातगुणा

गुणचासतैं लगाय पचीसताईंकी संख्यात एकसमयमैं भए सिद्ध हैं । तिनतैं संख्यातगुणे चौईसतैं लगाय एकपर्यंत संख्यातैं एकसमयमैं भए सिद्ध हैं। ऐसैं निसर्ग अर अधिगमविषै कोऊ एकतैं उपज्या तत्त्वार्थनिका श्रद्धान है स्वरूप जाका अर शंकादि अतिचाररहित है अर प्रशम संवेग अनुकंपा आस्तिक्य है प्रगट लक्षण जाका ऐसा निर्मलसम्यग्दर्शन अर सम्यग्दर्शनकी उपलब्धितैंही विशुद्ध हुवा सम्यग्ज्ञानकूं प्राप्त होय करिकै अर नामादिक च्यार निक्षेप अर प्रत्यक्ष परोक्ष दोय प्रमाण अर निर्देशादिक अर सत्संख्यादिक जे बडे उपाय तिनकरि जीवनिके पारिणामिक औदयिक औपशमिक क्षायोपशामिक क्षायिक भावनिका स्वरूप है ताहि जाणि करिकैं, वहुरि चेतनके भोगके साधनेरूप जे विषय तिनकी उत्पत्ति विनाश स्वभावके ज्ञान होनेतैं विषयनिमैं विरक्त होय अर वांछारहित होय तीनगुप्ति पंच समितिरूप हुवो दशलक्षण धर्मके आचरणतैं अर धर्मके फलका दर्शनतैं निर्वाणकी प्राप्तिमैं यतकेअर्थि वृद्धितैं प्राप्त हुवा है श्रद्धान अर संवेग जाकै अर भावनाकरि प्रगट किया है स्वरूप जानैं ऐसा अर अनुप्रेक्षाकरि स्थिर किया है अभिप्राय जानै ऐसा अर संवररूप है आत्मा जाका ऐसा हुवा संता आस्रवरहितपणातैं दूरि भया है नवीनकर्मका संचय जाकै ऐसा वहुरि परिग्रहके जीतनेतैं अर वाह्य अभ्यंतर तपके आचरणतैं अर अनुभव करनेतैं सम्यग्दर्शनके धारक विरताविरतकूं आदि लेय सयोगीजिन पर्यंतनिकै परिणमनरूप अध्यवसाय कहिए परिणाम तिनका विशुद्धताके स्थानांतरकै असंख्यातका गुणाकार किया आधिकताकरिकै पूर्वले संचय किए कर्मनिकूं निर्जरा करता संता ऐसा, वहुरि सामायिकचारित्रकूं आदिलेय सूक्ष्मसांपरायपर्यंत कषायनिके विशुद्धिस्थाननिका उत्तरोत्तर उत्कृष्टपणाका अवलंबनतैं अर पुलाकादिक निर्ग्रंथनिका संयमकै अनुपालनके विशुद्धताके स्थानविशेषनिकी उ-

त्तरोत्तर उत्कृष्टताकी प्राप्तिकरि रच्यो अर अत्यंत नष्ट हुवो है आर्त्त रौद्र ध्यान जामैं अर धर्मध्यानके प्रभावतैं प्राप्त भया है समाधिबल जाकै, अर शुक्लध्यानके विकल्प जे पृथक्त्ववितर्कविचार अर एकत्ववितर्कविचार इन दोउ ध्याननिके मध्य किसी एक ध्यानमैं वर्त्ततो ऐसो, अर नानाप्रकारकी पूर्वोदित शुद्धिनिके विशेषकरि युक्त ऐसो, अर तिन शुद्धिनिमैं नहीं आसक्त है चित्त जाका ऐसा कोऊ महान् साधु है सो पूर्वैं कह्या क्रमकरि मोहादिक च्यार घातिया कर्मनिका नाशकरि सर्वज्ञपणाकी ज्ञानलक्ष्मीकूं अनुभव करि अरहंतपणा पाय पाछैं शेष अघातिकर्मनिका नाशतैं भवबंधरहित हुवा जैसैं उपादानकारण इंधनका अभाव जाकै होयगा ऐसा अग्निकीज्यों पूर्वैं ग्रहणकीया भव ताका वियोगतैं अर कारणके अभावतैं नवीन शरीरका नहीं प्रगट होनेतैं संसारका दुःखको उलंघनतैं अंतरहित एकांतिक निरुपम निरातिशय ऐसा निर्वाणका सुखकूं प्राप्त होय है। इस प्रकार तत्त्वार्थभावनाको यो फल है सो तत्त्वार्थसूत्रके ज्ञाता वक्ता श्रोता भव्यजीवनिकूं प्राप्त होहू।

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

अर्थ—ऐसैं तत्त्वार्थका है अधिगम जातैं ऐसा जो दशअध्यायरूप मोक्षशास्त्र तिसविषैं दशम अध्याय समाप्त भया।

दोहा।

है जातैं तत्त्वार्थका, अधिगम सबसुखदाय। मोक्षशास्त्र मंगलमयी, नमूं दशम अध्याय ॥ १० ॥

ऐसैं अर्थप्रकाशिकानाम देशभाषामय वचनिका श्रीराजवार्तिक नाम ग्रंथका अल्पलेश लेय अपना उपयोगकी विशुद्धिताके अर्थि तथा संस्कृतके बोधरहित अल्पज्ञनिके तत्त्वार्थसूत्रनिके अर्थ समझनैकेअर्थि अपनी बुद्धिकी अनुसार लिखी है परंतु राजवार्तिकका अर्थ तथा कहूंकहूं गोमटसार त्रिलोकसारका अर्थकूं लेय लिख्या है। अपनी बुद्धिकी कल्पनातें इस ग्रंथमैं एक अक्षरहू नहीं लिख्या है जाकै पापका भय होयगा अर जिनेंद्रकी आज्ञाका धारणेवाला होयगा सो जिनेंद्रके आगमकी आज्ञाविना एक अक्षर स्मरणगोचर नहीं करैगा लिखना तो वणैंही कैसैं? अर जे सूत्रकी आज्ञा छांडि अपने मनकी युक्तितैंही अपने अभिमान पुष्ट करनेकूं योग्य अयोग्य कल्पनाकरि लिखैं हैं ते मिथ्यादृष्टी सूत्रद्रोही अनंतसंसारपरिभ्रमण करैंगे।

इस तत्त्वार्थसूत्रके दश अध्याय ऊपरि समंतभद्रस्वामी चौरासी हजार श्लोकनिमैं गंधहस्तिनाम महाभाष्य रचा है अर च्यार हजार श्लोकनिमैं सर्वार्थसिद्धिनाम टीका श्रीपूज्यपादस्वामी रची है। अर सोलह हजार श्लोकनिमैं राजवार्तिक नाम भाष्य श्रीअकलंकदेव रचा है अर वीस हजार श्लोकनिमैं श्लोकवार्तिक नाम भाष्य श्रीविद्यानंदस्वामी रचा है अर इस दशाध्यायसूत्रकी आदिका एक श्लोककी व्याख्याही आठ हजार अष्ट सहस्री अर तीन हजार आप्तपरीक्षा ए दोऊ ग्रंथ तथा अन्यभी बडेबडे ग्रंथ विद्यानंदस्वामी रचे हैं। आप्तका सत्यार्थस्वरूपकी दृढता कराई है। एकांत अभिप्रायकूं निकाशि दिया है। जिनके हृदयमैं ए ग्रंथ प्रवेश कीए तिनकै मिथ्याश्रद्धान जन्मांतरहूमैं प्रगट नहीं होय है। इसकी महिमा वचनद्वारा कहनेकूं कौंन समर्थ है। इस कलिकालमैं ए ग्रंथही साक्षात् केवलीतुल्य हैं। श्रीकुंदकुंदस्वामी करि विरचित समयसार प्रवचनसार पंचास्तिकाय नाटकत्रय तिनऊपरि श्रीअमृतचंद्रसूरि टीका रचीहै।

सो ऐसे ग्रंथ ऐसी टीकाकी रचना इस कालमैं ओर है नहीं श्रुतकेवलीतुल्य ज्यांकी व्याख्या है। अर अष्टपाहुड नियमसार इत्यादिक अनेकग्रंथनिकी रचनाकरि धर्मका स्तंभ कीया है बहुरि श्रीनेमिचंद्र सैध्दांतिक गोमटसार लब्धिसार क्षपणासार त्रिलोकसार द्रव्यसंग्रहादिक अनेक रचना जिनसूत्रनितैं रची है जिन उपरि अभयनंदीसिध्दांती तथा केशववर्णी टीका रची तथा त्रिलोकसारउपरि माधवचंद्र त्रैविद्यदेव रचना रची है। श्रीबट्टकेरस्वामी मूलाचार रच्या, श्रीवीरनंदी आचारसार रच्या, श्रीपूज्यपादस्वामी जैनेंद्रव्याकरण रच्या, श्रीजिनसेन गुणभद्रादि महापुराण रच्या शिवाचार्य भगवतीआराधना रची, तथा श्रीप्रभाचंद्रमुनि अकलंकदेवकृत लघुत्रयी बृहत्त्रयीचूलिका इन सप्तग्रंथनिका सारभूत लेय कुमुदचंद्रोदय नाम महाप्रभाविक अनेकांतमय ग्रंथ रच्या तथा परीक्षामुख प्रमेयकमलमार्तंड, प्रमेयचंद्रिका, प्रमाणपरीक्षा, प्रमाणनिर्णय, प्रमाणमीमांसा, पत्रपरीक्षादि अनेक ग्रंथ जीवनिका उपकारके निमित्त अनेक आचार्य रचना करि इस अनादिके धर्मकी इस कलिकालमैं रक्षा करी है। जातैं इस कालमैं बुध्दिवीर्य आयु अत्यंत घटता जायहै तातैं पूर्वाचार्यनिकरि प्ररूपे महान् ग्रंथ तिनमैं प्रवेश अति दुर्धर जानि इन ग्रंथनिमैं महान् ग्रंथांमैं प्रवेश होना जानि बडा उपकार कीया है। अब इन ग्रंथनिके समझनेवालेहू बिरले रहिगये तातैं धर्मकी प्रवृत्तिके निमित्त भाषावचनिका रचना बनी है। अब स्यादवादविद्याके पारगामी वीतरागी परमहितोपदेशके दयारूप अमृतरसकरि भीजे ऐसे निर्ग्रंथगुरुनिकूं अर उनके प्ररूपे ग्रंथनिकूं हमारा मन वचन कायकरि वारंवार सदाकाल आगामीकालमैं वर्त्तमानमैं बहुत विनयसंयुक्त नमस्कार होहु। इनके चरणारविंदके प्रसादतैं हमारे हृदयविषै निरंतर पंच परमगुरुनिकी भक्ति होहु। हमारे समाधिमरण होहु। अपमृत्युका विनाश होऊ, जिनभक्तिविना पर्यायका एक क्षणहू मतिजाहु।

अथ ग्रंथप्रशस्ति।

दोहा।

नाम जु अर्थप्रकाशिका, देशवचनिका रूप। पढो पढावो ज्ञान वढि, पावो सुख निजरूप ॥ १ ॥
संवत् उगणीसै अधिक, द्वादश श्रावणमास। वदि नवमी शशिवार है, आरंभदिन उज्वास ॥ २ ॥
संवत् उगणीसै अधिक, चोदह आदितवार। सुदि दसमी वैसाखकी, पूरण किया विचार ॥ ३ ॥
उमास्वामि मुनि सूत्र धर, वंदौं शिवदातार। पूज्यपादगुरुकों नमों, शब्दब्रह्म आधार ॥ ४ ॥
अनेकांतआकाशमैं, दिपै जु सूरसमान। समंतभद्रस्वामिचिरन, नमत नसत अज्ञान ॥ ५ ॥
श्रीअकलंक कलंकहर, विद्यानंदि महान। वंदौ मनवचकायतैं, द्यो मम सम्यग्ज्ञान ॥ ६ ॥
पंचमकालकरालमैं, मोहातिमिर नहिं थाह। गुरुदीपकविन को गहै, अनेकांतपथराह ॥ ७ ॥

चौपई।

वंदौं उमास्वामिमुनिराज। तत्त्वारथगर्भित वचकाज ॥ सूत्र मोक्षमारगके रचे। द्वादशांग आगमतैं जचे ॥८॥ भाष्यरचित्ता श्रीअकलंक। राजवार्त्तिक नाम निशंक॥ मिथ्यामतखंडनकूं शूर। अनेकांतमय गुणकरि पूर ॥९॥ ताकी महिमाको कहि सकै। कोटि जीभ बरनत बल थकै॥ जाकूं पढत जु सम्यकज्ञान। प्राप्त होय पावै शिवथान॥१०॥ ताको किंचित अर्थ जु लेय। अर्थप्रकाशिका नाम धरेय॥ भाषा देशवचनिका करी। भूलि सोधि बुध करियो खरी॥११॥ मोक्षमार्ग प्रापक परिपूर। कर्मकठिननगभेदन शूर॥ सकलतत्त्वके जाननहार। तद्गुणहेतु नमूं हितकार॥१२॥ पूरवमैं गंगातट धाम। अतिसुंदर 'आरा' तिस नाम॥ तामैं जिनचैतालय लसै। अग्रवाल जैनी बहु बसै॥१३॥ बहुज्ञाता तिनमैं जु रहाय। नाम तास परमेष्ठिसहाय॥ जैनग्रंथमैं रुचि बहु करै। मिथ्याधरम न चितमैं धरै॥१४॥

दोहा।

सो तत्त्वार्थसूत्रकी, रची बचानिका सार। नाम जु अर्थप्रकाशिका, गिणती पांच हजार ॥१५॥
सो भेजी जयपुरविषै, नाम सदासुख जास। सो पूरण ग्यारह सहस, करि भेजी तिनपास ॥१६॥

छप्पै।

डेडराजके बंसमाहि इक किंचित ज्ञाता। दुलीचंदका पुत्र कासलीवाल विख्याता ॥ नाम सदासुख कहै आतमसुखका बहु इच्छक। सो जिन वानिप्रसाद विषयतैं भए निरिच्छक। इम जानि बानि सेवन करो, जगउपकार जु करनकी। इस भव परभव होहू मुझ, सरन जु सम्यक्ज्ञानकी ॥१७॥

सवैया।

अगरवालकुल श्रावक कीरतिचंद जु आरेमांहि सुवास। परमेष्ठीसहाय तिनके सुत पितानिकट करि शास्त्रअभ्यास। कियो ग्रंथनिजपरहित कारण लखि बहुरुचि जगमोहनदास। तत्त्वारथअधिगम सु सदासुखरास चहूं दिश अर्थप्रकाश ॥१८॥

दोहा।

बरतो भव्यनि उरविषै, स्यादवाद उजास। यातैं निजपरतत्त्व लखि, होय जु अर्थप्रकाश ॥१९॥

इति श्रीतत्त्वार्थसूत्रकी अर्थप्रकाशिका नाम वचानिका समाप्ता॥ १ ॥

# आवश्यकीय सूचना।

इस वर्ष **श्रीभारतीयजैनसिद्धांतप्रकाशिनीसंस्थाके** दानवीर श्रेष्ठिवर्य—गांधी हरिभाई देवकरण एंड सन्स अर्थात् शोलापुर निवासी श्रेष्ठिवर्य श्री रामचंद्रजीके सुपुत्र श्रीयुत **बालचंद्रजी, हीराचंदजी फूलचंदजी गांधी** पांचहजार रुपये देकर **परमसंस्थापक व संरक्षक** होगये हैं और दशहजार रुपये लगाकर **गांधी हरिभाईदेवकरणजैनग्रंथमाला** नामकी एक तीसरी ग्रंथमाला प्रकाशित करनेकी आज्ञा दी है। जिसके द्वारा संस्कृत, प्राकृत, भाषा व भाषाटीका सहित सबही प्रकारके ग्रंथोंका उद्धार होता रहैगा। इस वर्ष आपने तीन ग्रंथ प्रकाशित करनेकी आज्ञा प्रदान की है जिनमेंसे प्रथम ग्रंथ तो यह **अर्थप्रकाशिकाभाषा टीका** आपके सामनेही है दूसरा ग्रंथ श्रीजिनसेनाचार्यविरचित **हरिवंशपुराणजीका नवीन** सरल भाषानुवाद और तीसरा—१२००० श्लोक मय **मूल हरिवंशपुराणजी** बड़ी शीघ्रतासे छप रहे हैं दीवालीतक पूर्ण होकर सबके दृष्टि गोचर होंगे। ये सबही ग्रंथ १००) रु० देकर संस्थाके **स्थायीसभासद** बननेवालोंको एक एक प्रति विना मूल्य और पक्के ग्राहकोंको लागतके मूल्यसे देते रहनेका आर्डर दिया है। इसकारण अबसे संस्थाकी—**सनातनजैनग्रंथमाला** व **चुन्नीलालजैनग्रंथमालामें** छपे हुये ग्रंथ भी इसी नियमानुसार पक्के ग्राहकों को लागतके मूल्यसे दिये जांयगे। सो जिन महाशयोंको ये सबही महान् ग्रंथ विनामूल्य संग्रह करके अपने यहांकी आलमारियां भरना हों, वे तो एकमुष्टि १००) रुपये भेजकर इस संस्थाके **स्थायीसभासद** बन जावें और जिनको लागतके मूल्यसे सब ग्रंथ संग्रह करने हों, वे १) रुपया रजिष्टरमें नाम लिखवानेकी फीस भेज कर **पक्के ग्राहक** बन जावें। इसके अतिरिक्त—

जो महाशय शास्त्रदान करनेकी इच्छा रखते हों, वे २५-५०-१००-२०० जितनी प्रति जिस ग्रंथकी लेना चाहें उनको भी दान देने के लिये सब ग्रंथ लागतके मूल्यसे दिये जांयगे—यदि कोई—शास्त्रदानी महाशय किसी ग्रंथमें अपना नाम छपाना चाहें तो छपनेसे पहिले जितनी प्रति लेना चाहें उतनी प्रतियोंके लागतके रुपये पेशगी भेज देवें तथा जो महाशय अपना फोटो व किसीके स्मरणार्थ एक दो पृष्ट जीवनी छपवाना चाहें तो कमसे कम एक ग्रंथकी दो सौ प्रति लेनेसे हम फोटो और जीवनी भी उतनी ही प्रतियोंमें लगा देंगे।

जैनसमाजका दास
**श्रीश्रीलालजैन काव्यतीर्थ**
**मंत्री—भारतीयजैनसिद्धांतप्रकाशिनी संस्था**
नं० ९, विश्वकोषलेन, बाघबाजार,
**कलकत्ता।**

